## श्री अगरचन्द नाहटा अभिनन्दन समारोह समिति के पदाधिकारी

**संरक्षक :**

श्री हरिदेव जोशी, मुख्य मन्त्री, राजस्थान
श्री राजबहादुर, केन्द्रीय मंत्री
श्री रामनिवास मिर्धा, केन्द्रीय राज्यमंत्री
श्री चन्दनमल बैद, वित्तमंत्री, राजस्थान
श्री डा० करणीसिंह संसद-सदस्य, बीकानेर
श्री सेठ कस्तूरभाई लालभाई, अहमदाबाद
श्री शाहू शांतिप्रसाद जैन, दिल्ली
श्री डा० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या, कलकत्ता
श्री शादीलाल जैन, बम्बई
श्री सेठ अचलसिंह, संसद-सदस्य, दिल्ली
श्री पद्मश्री मोहनमल चोरड़िया, मद्रास
श्री विजयसिंह नाहर, कलकत्ता
श्री गुमानमल चोरड़िया, जयपुर
श्री अक्षयकुमार जैन, दिल्ली
श्री प्रभुदयाल डाबलीवाल, कलकत्ता
श्री सीताराम शेखसरिया, कलकत्ता
श्री भागीरथ कानोड़िया, कलकत्ता

**अध्यक्ष :**

पद्मविभूषण डा० श्री दौलतसिंह कोठारी, दिल्ली

**उपाध्यक्ष :**

विद्यावाचस्पति पं० विद्याधर शास्त्री, बीकानेर
श्री प्रो० नरोत्तमदास स्वामी, बीकानेर
श्री डा० छगन मोहता, बीकानेर

**मन्त्री :**

श्री भंवरलाल कोठारी, बीकानेर

**सहमन्त्री :**

श्री मूलचन्द पारीक, बीकानेर
श्री जसकरण सुखाणी, बीकानेर
श्री प्रकाश सेठिया, बीकानेर

**कोषाध्यक्ष :**

श्री लालचन्द कोठारी, बीकानेर

**अभिनन्दन ग्रन्थ :**

प्रधान संपादक—डा० श्री दशरथ शर्मा, दिल्ली
प्रबंध संपादक—श्री रामवल्लभ सोमानी, जयपुर
व्यवस्थापक—श्री हजारीमल बांठिया, कानपुर

●

# श्री अगरचन्द नाहटा अभिनंदन ग्रन्थ

( द्वितीय भाग )

•

प्रधान सम्पादक

डॉ० दशरथ शर्मा

सम्पादक-मण्डल

डॉ० भोगीलाल सांडेसरा — श्री रत्नचंद्र अग्रवाल

डॉ० ए० एन० उपाध्ये — डॉ० बी० एन० शर्मा

श्री नरोत्तमदास स्वामी — डॉ० कृष्णदत्त वाजपेयी

डॉ० मनोहर शर्मा

प्रबंध-सम्पादक

श्री रामवल्लभ सोमानी

•


प्रकाशक

श्री हजारीमल बाँठिया

संयोजक

श्री अगरचंद नाहटा अभिनन्दन-ग्रन्थ प्रकाशन समिति

बीकानेर ( राजस्थान )

## श्री अगरचन्द नाहटा अभिनन्दन समारोह समिति के पदाधिकारी

**संरक्षक :**

श्री हरिदेव जोशी, मुख्य मन्त्री, राजस्थान
श्री राजबहादुर, केन्द्रीय मंत्री
श्री रामनिवास मिर्धा, केन्द्रीय राज्यमंत्री
श्री चन्दनमल बैद, वित्तमंत्री, राजस्थान
श्री डा० करणीसिंह संसद-सदस्य, बीकानेर
श्री सेठ कस्तूरभाई लालभाई, अहमदाबाद
श्री शाहू शांतिप्रसाद जैन, दिल्ली
श्री डा० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या, कलकत्ता
श्री शादीलाल जैन, बम्बई
श्री सेठ अचलसिंह, संसद-सदस्य, दिल्ली
श्री पद्मश्री मोहनमल चोरड़िया, मद्रास
श्री विजयसिंह नाहर, कलकत्ता
श्री गुमानमल चोरड़िया, जयपुर
श्री अक्षयकुमार जैन, दिल्ली
श्री प्रभुदयाल डावलीवाल, कलकत्ता
श्री सीताराम शेखसरिया, कलकत्ता
श्री भागीरथ कानोड़िया, कलकत्ता

**अध्यक्ष :**

पद्मविभूषण डा० श्री दौलतसिंह कोठारी, दिल्ली

**उपाध्यक्ष :**

विद्यावाचस्पति पं० विद्याधर शास्त्री, बीकानेर
श्री प्रो० नरोत्तमदास स्वामी, बीकानेर
श्री डा० छगन मोहता, बीकानेर

**मन्त्री :**

श्री भंवरलाल कोठारी, बीकानेर

**सहमन्त्री :**

श्री मूलचन्द पारीक, बीकानेर
श्री जसकरण सुखाणी, बीकानेर
श्री प्रकाश सेठिया, बीकानेर

**कोषाध्यक्ष :**

श्री लालचन्द कोठारी, बीकानेर

**अभिनन्दन ग्रन्थ :**

प्रधान संपादक—डा० श्री दशरथ शर्मा, दिल्ली
प्रवंध संपादक—श्री रामवल्लभ सोमानी, जयपुर
व्यवस्थापक—श्री हजारीमल बांठिया, कानपुर

# श्री अगरचन्द नाहटा अभिनदन ग्रन्थ

( द्वितीय भाग )

•

प्रधान सम्पादक

डॉ० दशरथ शर्मा

सम्पादक-मण्डल

डॉ० भोगीलाल सांडेसरा
श्री रत्नचंद्र अग्रवाल
डॉ० ए० एन० उपाध्ये
डॉ० बी० एन० शर्मा
श्री नरोत्तमदास स्वामी
डॉ० कृष्णदत्त वाजपेयी
डॉ० मनोहर शर्मा

प्रबंध-सम्पादक

श्री रामवल्लभ सोमानी

•

प्रकाशक

श्री हजारीमल बाँठिया

संयोजक

श्री अगरचंद नाहटा अभिनन्दन-ग्रन्थ प्रकाशन समिति

बीकानेर ( राजस्थान )

प्रकाशक

श्री हजारीमल बाँठिया

संयोजक, श्री अगरचंद नाहटा अभिनन्दन-ग्रन्थ प्रकाशन समिति

बीकानेर ( राजस्थान )

प्राप्तिस्थान : १. श्री अभय जैन ग्रन्थालय
नाहटोंकी गवाड़, बीकानेर ( राजस्थान )

२. नाहटा-बन्धु
५२।१६ शक्करपट्टी, कानपुर–१
फोन : ६६१३४

३. नाहटा ब्रदर्स
४. जगमोहन मल्लिक लेन
कलकत्ता–७
फोन : ३३४७५५

प्रथम संस्करण
सन् १९७७ ई०

मूल्य : प्रथम खंड १०१) द्वितीय खंड १००)
दोनों खंड १५१)

मुद्रक :

बाबूलाल जैन फागुल्ल

महावीर प्रेस, भेलूपुर, वाराणसी–१

फोन : ६५८४८

प्रकाशक

श्री हजारीमल बाँठिया

संयोजक, श्री अगरचंद नाहटा अभिनन्दन-ग्रन्थ प्रकाशन समिति

बीकानेर ( राजस्थान )

प्राप्तिस्थान : १. श्री अभय जैन ग्रन्थालय
नाहटोंकी गवाड़, बीकानेर ( राजस्थान )

२. नाहटा-बन्धु
५२।१६ शक्करपट्टी, कानपुर–१
फोन : ६६१३४

३. नाहटा ब्रदर्स
४. जगमोहन मल्लिक लेन
कलकत्ता–७
फोन : ३३४७५५

प्रथम संस्करण
सन् १९७७ ई०

मूल्य : प्रथम खंड १०१) द्वितीय खंड १००)
दोनों खंड १५१)

मुद्रक :

बाबूलाल जैन फागुल्ल
महावीर प्रेस, भेलूपुर, वाराणसी–१
फोन : ६५८४८

# संपादकीय निवेदन

सिद्धान्ताचार्य, संघ रत्न, जैन इतिहास रत्न, राजस्थानी साहित्य वाचस्पति, विद्यावारिधि, साहित्य वाचस्पति (हि० सा०) श्री अगरचंद नाहटा देश के प्रतिभासंपन्न विद्वान् हैं। उनका व्यक्तित्व बहुमुखी है। वे कला के महान् प्रेमी व मर्मज्ञ,पुरातत्त्व और इतिहास के गंभीर अनुसंधानकर्ता, प्राचीन साहित्य और प्राचीन ग्रन्थों के अध्यवसायी अन्वेषक, संग्राहक एवं उद्धारक, मातृभाषा राजस्थानी और राष्ट्रभाषा हिन्दी के श्रेष्ठ सेवक और अग्रणी साहित्यकार; मननशील विचारक, विशिष्ट साधक, सफल व्यापारी और कर्मठ कार्यकर्त्ता हैं। उनका जीवन 'सादा जीवन और उच्च विचार' इस उक्ति का श्रेष्ठ निदर्शन है। वे भारत के गौरव हैं। ऐसे विशिष्ट महापुरुष को यह अभिनंदन ग्रन्थ समर्पित करते हुए हमें गर्व का अनुभव हो रहा है।

श्री नाहटाजी का जन्म आज से ६७ वर्ष पूर्व वि० सं० १९६७ सन् (१९११ ई०) की चैत्र वदि ४ को राजस्थान के बीकानेर नगर में सम्पन्न जैन परिवार में हुआ था। पारिवारिक परिपाटी के अनुसार आपकी स्कूली शिक्षा अधिक नहीं हुई। पाँचवीं कक्षा की शिक्षा पूर्ण होने के पश्चात् सं० १९८१ में जब आपकी अवस्था १४ वर्ष की थी, पैत्रिक व्यवसाय-व्यापार में दीक्षित होने के लिए आपको बेलपुर कलकत्ते भेज दिया गया। स्कूली शिक्षा अधिक न होने पर भी अपनी अद्भुत लगन और अपने अध्यवसायपूर्वक निरन्तर अध्ययन के फलस्वरूप आपने अपने ज्ञान की परिधि को बहुत विस्तृत कर लिया।

सं० १९८४ में, १७ वर्ष की अवस्था में, आप श्री आचार्यप्रवर श्री कृपाचंद्रसूरि के संपर्क में आये। यह आपके जीवन का एक महत्त्वपूर्ण मोड़ साबित हुआ। उसने आपके सामने आत्म शोध और साहित्य शोध का नया क्षेत्र खोल दिया; आपके जीवन की दिशा को व्यापार से बदलकर शोध-खोज की ओर मोड़ दिया। व्यापार से आपने मुँह नहीं मोड़ा पर अध्ययन और अनुसंधान ही अब जीवन का मुख्य ध्येय बन गया। इस क्षेत्र में भी आप सफलता की चोटी पर पहुँचने में समर्थ हुए। चार सौ (४००) से ऊपर पत्र पत्रिकाओं में ४००० से ऊपर लेख लिखकर एक कीर्तिमान स्थापित किया। आपने सहस्रशः ग्रन्थों का तथा शतशः प्राचीन साहित्यकारों का अन्धकार से उद्धार किया।

नाहटाजी की कुछ उल्लेखनीय उपलब्धियों का उल्लेख इस प्रकार किया जा सकता है—

## १. हस्तलिखित ग्रन्थों की खोज

पिछले पचास वर्षों में नाहटाजी ने सैकड़ों ज्ञात और अज्ञात हस्तलिखित ग्रंथ-भंडारों की छानबीन की और सहस्रशः प्राचीन, नये और महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों का पता लगाकर उनका उद्धार किया है। इनमें अज्ञात ग्रन्थ भी हैं और ज्ञात ग्रन्थों की विशेष महत्त्वपूर्ण प्रतियाँ भी, जिनमें पृथ्वीराजरासो, वीसलदे-रास, ढोलामारू रा दूहा, वेलि क्रिसन रुकमणी री जैसे पूर्व ज्ञात ग्रन्थों की अनेक महत्त्वपूर्ण नयी प्रतियों; सूरसागर, पदमावत, बिहारी सतसई जैसे ग्रन्थों की प्राचीनतम प्रतियों तथा चंदायन, हम्मीरायण क्याम-खाँ रासो एवं छिताईचरित जैसे अभी तक अज्ञात अथवा कम ज्ञात ग्रन्थों की विशेष रूप से उल्लेखनीय प्रतियों के नाम गिनाये जा सकते हैं।

नाहटाजी जब यात्रा में जाते हैं तो गंतव्य स्थानों पर जहाँ किसी हस्तलिखित ग्रन्थ-भंडार की सूचना उन्हें मिलती है वहाँ पहुँचकर उसको अवश्य देखते हैं और वहाँ विद्यमान महत्त्वपूर्ण ग्रन्थों का विवरण संकलित करके उसको प्रकाशित करवाते हैं।

## २. हस्तलिखित ग्रन्थभंडारों की सूचियों का निर्माण

नाहटाजी ग्रन्थभण्डारों की छान-बीन करके नये ग्रन्थों और नयी प्रतियों को प्रकाश में ही नहीं लाये किंतु रातदिन परिश्रम करके उनने अनेकों भंडारों के ग्रन्थों की विवरणात्मक सूचियाँ भी प्रस्तुत कीं।

## ३. अभयजैन ग्रन्थालय नाम से हस्तलिखित ग्रन्थों के विशाल भंडार की स्थापना

अपने स्वर्गीय बड़े भ्राता अभयराजजी नाहटा को स्मृति में अभय जैन ग्रंथालय और अभय जैन ग्रंथमाला की स्थापना की गई।

अपने साहित्यिक जीवन के आरंभ से ही नाहटाजी ने हस्तलिखित प्रतियों की खोज और संग्रह के काम का श्रीगणेश कर दिया था। धीरे-धीरे उनके ग्रंथालय में लगभग पैंसठ हजार हस्तप्रतियों का संग्रह हो गया। ये ग्रंथ संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, हिन्दी, राजस्थानी, गुजराती, पजाबी, काश्मीरी, कन्नड़, तमिल, अरबी, फारसी, बंगला, अंग्रेजी, उड़िया, आदि विविध भाषाओं के और विविध विषयों के हैं। अनेक ग्रन्थ ऐसे हैं जो अत्यंत महत्त्वपूर्ण होने के साथ-साथ दुर्लभ भी हैं। अनेक ग्रंथ तो अन्यत्र अलभ्य ही हैं। इनके अतिरिक्त मध्यकालीन और उत्तरकालीन पुरालेखों (विविध प्रकार के दस्तावेज, पत्र, व्यापारिक पत्र, पट्टे-परवाने, बहियाँ आदि कागजपत्रों) का बड़ा भारी संग्रह भी ग्रंथालय में एकत्रित है।

## ४. अभय जैन ग्रन्थालय के अंतर्गत मुद्रित पुस्तकों का संग्रह

इसमें शोधकार्य के लिए आवश्यक संदर्भ-ग्रंथों, और शोधोपयोगी प्राचीन इतिहास, पुरातत्त्व, कला, साहित्य आदि विविध विषयों की पुस्तकों का बृहत् संग्रह है। ग्रन्थों की संख्या ४५ हजार से ऊपर है।

उक्त दोनों ही लक्षाधिक ग्रंथों के संग्रहों से शोध-विद्वान् और शोध-छात्र भरपूर लाभ उठाते हैं।

## ५. पत्र-पत्रिकाओं की पुरानी फाइलों का संग्रह

अभय जैन-ग्रन्थालय में विविध विषयों की पत्र-पत्रिकाओं की, विशेषतः शोधपत्रिकाओं की, पुरानी फाइलें बड़े परिश्रम के साथ प्राप्त करके संगृहीत की गयी हैं। ये फाइलें शोध-विद्वानों के बड़े काम की हैं क्योंकि साधारणतया पत्रिकाओं के पुराने अंक सहज ही प्राप्त नहीं होते।

## ६. शंकरदान नाहटा कलाभवन की स्थापना

नाहटा जी अद्वितीय संग्राहक हैं, उन्होंने अपने पिताश्री की स्मृति में एक महत्त्वपूर्ण कलाभवन की स्थापना की। इसमें प्राचीन चित्र, मूर्तियाँ, सिक्के आदि, छोटी-बड़ी कलाकृतियों तथा अन्यान्य संग्रहणीय वस्तुओं का अच्छा संग्रह किया गया है। व्यक्तिगत संग्राहलयों में यह बहुत ही महत्त्वपूर्ण एवं उल्लेखनीय है।

## ७. विविध विषयों पर ४००० से ऊपर शोधपरक एवं अन्यान्य निबंधों[1] का लेखन और प्रकाशन—

इन निबंधों की क्षेत्र-सीमा बहुत विस्तृत है। उनमें विभिन्न भाषाओं के विभिन्न ग्रंथकारों और उनके ग्रंथों, तथा पुरातत्त्व, कला, इतिहास, साहित्य, लोक साहित्य, लोक-संस्कृति आदि विविध विषयों के विभिन्न पक्षों पर नयी-से-नयी जानकारी दी गयी है। इस निबंधों को मुख्यतया चार विभागों में बांटा जा सकता है—

१. पुरातत्त्व, कला, इतिहास।

---

१. इन निबन्धों की सूची शीघ्र ही प्रकाशित की जायेगी।

२. साहित्य—संस्कृत साहित्य, प्राकृत साहित्य, अपभ्रंश साहित्य, प्राचीन राजस्थानी, गुजराती एवं हिंदी साहित्य, ग्रंथकार और उनके ग्रंथ ।

इन निबन्धों की सूची शीघ्र ही प्रकाशित की जायेगी ।

३. लोक जीवन, लोक संस्कृति, लोक-साहित्य ।

४. धर्म, दर्शन अध्यात्म, आचार-विचार, लोक व्यवहार ।

ये निबंध देश के विभिन्न स्थानों से प्रकाशित होने वाली ४०० से ऊपर पत्र-पत्रिकाओं में प्रकाशित हुए हैं । इतने अधिक एवं विविध विषयक शोध-निबंध विश्व में शायद ही किसी दूसरे विद्वान् ने लिखे हों ।

८. बीकानेर राज्यभर के जैन अभिलेखों (शिलालेखों, मूर्तिलेखों, धातुलेखों) का विशाल संग्रह और प्रकाशन ।

९. अनेक महत्त्वपूर्ण ग्रंथों का विस्तृत प्रस्तावनाओं के साथ संपादन ।

## १०. शोधार्थियों का तीर्थस्थान

नाहटाजी का स्थान शोधविद्वानों और शोधछात्रों के लिए मानो कल्पवृक्ष ही है । यही कारण है कि उनके यहाँ शोधार्थी लोग बराबर आते रहते हैं । शोधार्थियों को जो सहायक सामग्री, ग्रंथ आदि चाहिए वह अधिकतर उनके पुस्तकालय में उपलब्ध हो जाती है । यदि नहीं होती है तो ज्ञान के विश्वकोश-रूप नाहटाजी से सहज ही पता लग जाता है कि कहाँ-कहाँ उपलब्ध हो सकती है । वे स्वयं भी अनेक बार अन्यान्य स्थानों से शोधार्थी के लिए व्यवस्था कर देते हैं । कोई मुद्रित पुस्तक प्राप्त नहीं होती है तो पुस्तक को अपने पुस्तकालय में मंगवाकर उसे सुलभ कर देते हैं । अनेक बार नाहटाजी अपनी निजी प्रतियाँ भी उपयोग के लिए शोधार्थियों को भेज देते हैं । शोधार्थी विद्वानों और छात्रों को उनके यहाँ शोध-सामग्री ही नहीं प्राप्त होती किंतु निवास और भोजन की व्यवस्था भी वे प्रायः स्वयं ही अपने यहाँ कर देते हैं ।

शोध-छात्रों के साथ नाहटाजी का व्यवहार अतीव उदारता पूर्ण और सहानुभूति-पूर्ण होता है । वे उनकी सब प्रकार की सहायता करने को सदा तत्पर रहते हैं । नाहटाजी से उन्हें शोध-सामग्री और आवश्यक पुस्तकें ही प्राप्त नहीं होतीं किन्तु विषय-निर्वाचन से लेकर अंत तक निर्देशन भी मिलता है । छात्रों के घर चले जाने के बाद भी अनेक बार पत्र द्वारा उनकी प्रगति का हाल पूछते हैं और यदि नयी जानकारी ज्ञात होती है तो उसकी सूचना भी तुरंत देते हैं । शोधविद्वान् और शोधछात्र नाहटाजी के पुस्तकालय को इच्छाफल-दाता तीर्थस्थान मानते हैं । ऋषि तुल्य डॉ० वासुदेवशरण अग्रवाल और श्री हजारीप्रसादजी द्विवेदी ने उन्हें औढरदानी बतलाया है ।

## ११. अद्भुत स्मृति कोष

अद्भुत स्मरण शक्ति के धनी श्री नाहटाजी जिस ग्रंथ का भी एक बार अवलोकन कर लेते हैं उसके वाक्यांशों तक का संदर्भ उनके मानस पटल पर स्थायी रूप से अंकित हो जाता है । फलस्वरूप श्री नाहटाजी ने जहाँ अलभ्य ग्रंथों का संग्रहालय स्थापित किया है वहाँ वे स्वयं भी एक चलते फिरते ज्ञान भंडार, ज्ञान कोष बने हुए हैं । यह प्रकृति की आपको अनुपम देन है ।

## १२. महान् आत्मसाधक

साहित्य शोध के साथ-साथ श्री नाहटाजी आत्मानुभूति के क्षेत्र में भी संतवत् ऋषितुल्य महान् साधक हैं । प्रतिदिन प्रातः २-३ बजे से आपका स्वाध्याय, ध्यान, मनन, चिन्तन का साधना परक क्रम प्रारंभ होता है जो दिनचर्या की अन्य गतिविधियों के साथ निर्बाध रूप से रात्रि शयन तक चालू रहता है । अनुभूति की यह स्थिति विरल साधकों को ही प्राप्त होती है ।

१३. जन-जन के प्रेरणा स्रोत

श्री नाहटाजी ने स्वयं तो अपनी कर्मठता और अध्यवसाय से अतुलनीय उपलब्धि की ही है पर साथ ही संपर्क में आने वाले सभी व्यक्तियों को नानाविध प्रेरणा देकर चिंतन, अध्ययन, लेखन, शोध आदि किसी न किसी विशिष्टकार्य की ओर प्रवृत्त किया है।

१४. सरस्वती एवं लक्ष्मी दोनों के लाडले सपूत

प्रायः यही देखा-पाया जाता है कि सरस्वती के आराधकों पर लक्ष्मी की कृपा कम ही रहती है एवं लक्ष्मी के उपासकों पर सरस्वती का वरद हस्त कम ही रहता हैं पर नाहटाजी इसके विरल अपवादी है, आप दोनों देवियों के समान रूप से लाड़ले सपूत हैं। साहित्य तपस्वी के साथ-साथ कुशल व्यापरी भी हैं।
१५ इधर साहित्य सेवियों में आध्यात्मिक साधक विरल ही होते हैं पर नाहटाजी दोनों क्षेत्रों में समान रुचि, गति एवं अधिकार रखते हैं। धर्म और दर्शन भी उनके जीवन-प्राण हैं। प्रातः २-३ बजे से सामायिक स्वाध्याय, भजन-पूजन, व्रत-नियम की आराधना-साधना का प्रवाह चालू होता है। साथ ही साहित्य सेवा भी चलती रहती है। नाहटा जी लेखक के साथ-साथ गंभीर चिन्तक एवं मनीषी हैं। निरन्तर स्वाध्यायशील, अन्वेषक एवं साधक हैं।

ऐसा विरल एवं विलक्षण व्यक्तित्व, वहुमुखी प्रतिभा, अनेकानेक विशेषताओं का सुभग संयोग बहुत ही कम पाया जाता है।

ऐसे साहित्य तपस्वी, आत्मानंदी साधक का अभिनंदन एक गुणपुंज विभूति का अभिनंदन है।

माँ भारती के ऐसे कर्मठ का और देश के ऐसे प्रतिभा-संपन्न विद्वान् का समुचित अवसर पर समुचित अभिनंदन करने का विचार नाहटाजी के सुहृदों, सहयोगियों और प्रेमियों के मन में बहुत समय से उठ रहा था। उनके एकमात्र भान्जे (भगिनी पुत्र) श्री हजारीमल बांठिया ने इस विचार को मूर्त रूप देने का बीड़ा उठाया। उनके प्रयत्न के फलस्वरूप एक तदर्थ समिति वनायी गयी। इस समिति ने अभिनंदन-समारोह की रूपरेखा वनायी। नाहटाजी की षष्ट्यब्द-पूर्ति की तिथि निकट आ रही थी अतः निश्चय किया गया कि अभिनंदन-समारोह षष्ट्यब्दपूर्ति की तिथि पर ही मनाया जाय और तभी उन्हें एक अभिनंदन-ग्रंथ भी भेंट किया जाय। समिति के सामने बहुत वड़ी समस्या अर्थ की थी परंतु कर्मठ श्री बांठियाजी ने आवश्यक अर्थ-संग्रह का भार अपने पर लेकर समिति को इस ओर से भी निश्चिन्त कर दिया।

तदनंतर तदर्थ-समिति के स्थान पर भारत के प्रसिद्ध शिक्षाशास्त्री और विश्वविद्यालय अनुदान आयोग के तत्कालीन सभापति डॉ० श्री दौलतसिंहजी कोठारी की अध्यक्षता में औपचारिक अगरचंद नाहटा अभिनंदनोत्सव-समिति का गठन किया गया जिसके पदाधिकारी इस प्रकार थे—

| | |
|---|---|
| अध्यक्ष | डॉ० दौलतसिंह कोठारी |
| उपाध्यक्ष | विद्यावाचस्पति पं० विद्याधर शास्त्री |
| मंत्री | श्री भंवरलाल कोठारी |
| | आचार्य नरोत्तमदास स्वामी |
| | डॉ० छगन मोहता |
| सहमंत्री | श्री मूलचंद पारीक |
| | श्री प्रकाशचंद सेठिया |
| | श्री जसकरण सुखाणी |

कोषाध्यक्ष श्री लालचंद कोठारी

संयोजक श्री हजारीमल बांठिया

इनके अतिरिक्त अनेक विद्वानों, साहित्यकारों, सामाजिक कार्यकर्ताओं, संसद-सदस्यों, नेताओं, पत्र-संपादकों तथा जाने-माने धनी-मानी महानुभावों ने सहर्ष समिति के संरक्षक वनना स्वीकार किया।

इस अभिनंदनोत्सव समिति ने अभिनदन-ग्रंथ के लिए संपादक-मंडल का गठन किया जिसके सदस्य निम्नलिखित विद्वान् वनाये गये—

अध्यक्ष—डा० दशरथ शर्मा—भूतपूर्व अध्यक्ष, इतिहास-विभाग जोधपुर विश्वविद्यालय तथा निदेशक राजस्थान राज्य प्राच्यविद्या-प्रतिष्ठान (अव स्वर्गस्थ)

सदस्य—डा० आदिनाथ नेमिनाथ उपाध्ये, कोल्हापुर ( ,, ,, )

डा० भोगीलाल सांडेसरा, बड़ोदा

डा० रत्नचन्द्र अग्रवाल, जयपुर

डा० कृष्णदत्त वाजपेयी, सागर

डा० बी० एन० शर्मा, दिल्ली

स्थानीय संपादक—प्रो० नरोत्तमदास स्वामी, बीकानेर

डा० मनोहर शर्मा, बिसाऊ, बीकानेर

प्रवंध-संपादक—श्री रामवल्लभ सोमाणी, जयपुर

संयोजक—श्री हजारीमल बांठिया

अभिनन्दन-ग्रन्थ के तैयार होने और छपने में बहुत अधिक समय लग गया। आवश्यक आर्थिक व्यवस्था करने और छपाई में विशेष विलंब हुआ। नाहटाजी की षष्टचब्द पूर्ति की तिथि आयी। बीकानेर में अभिनन्दन का आयोजन तो हुआ पर ग्रन्थ समर्पित नहीं किया जा सका।

निश्चय किया गया कि अभिनन्दन ग्रन्थ को दो भागों में प्रकाशित किया जाय और अभिनन्दन का उत्सव भी दो वार करके मनाया जाय। तदनुसार अप्रेल १९७६ में, जब अभिनन्दन ग्रन्थ के प्रथम भाग का मुद्रण पूरा हो गया तो, अभिनन्दनोत्सव के प्रथम समारोह को नाहटाजी की जन्मभूमि और कर्मभूमि बीकानेर में मनाने का आयोजन किया गया। इस समारोह का विवरण इस द्वितीय भाग के परिशिष्ट में दे दिया गया है।

अभिनन्दन ग्रंथ के दो भाग हैं—प्रथम भाग व्यक्तिगत हैं, उसमें जीवनी, आशीर्वाद, शुभकामनाएँ, संदेश श्रद्धांजलियाँ और संस्मरण दिये गये हैं। दूसरे भाग में नाहटाजी के सम्मान में लिखित विद्वानों के शोध-निबंधों का संकलन है। इस भाग के तीन खंड हैं—पहले खंड में पुरातत्त्व, इतिहास तथा कला संबंधी निबंध हैं, दूसरा खंड भाषा और साहित्य विषयक निबंधों का है और तीसरे में विविध विषयक संकीर्ण लेख हैं। प्रत्येक खंड में अपने अपने विषयों के धुरंधर विशेषज्ञ विद्वानों की रचनाएँ संकलित हुई हैं।

अभिनन्दन-ग्रंथ के लिए संस्मरण और शोध-निबंध बड़ी संख्या में प्राप्त हुए। आर्थिक स्थिति इस योग्य न थी कि सभी रचनाओं को अभिनन्दन ग्रन्थ में स्थान दिया जा सकता। यदि सब निबंधों को स्थान दिया जाता तो पृष्ठ-संख्या चार-पाँच हजार तक जा पहुँचती। अतः केवल कतिपय चुने हुए शोध-निबंध ही ग्रन्थ में दिये जा सके हैं। ग्रन्थ के लिए पूर्व निर्धारित दर्शन, धर्म आदि विषयों पर भी बहुत महत्त्वपूर्ण निबंध प्राप्त हुए थे पर उन्हें भी इस ग्रंथ में सम्मिलित नहीं किया जा सका।

अभिनन्दन ग्रंथ के लिए रचनाएँ विशेष अनुरोध के साथ मंगवायी गयी थीं। हमें अत्यन्त खेद है कि हम, आर्थिक स्थिति के कारण उन सबका उपयोग नहीं कर सके। उनके विद्वान् लेखकों से क्षमा माँगने के अतिरिक्त अब हमारे लिए दूसरा चारा नहीं है।

अभिनन्दन-ग्रन्थ के प्रकाशन में भी अप्रत्याशित देर हो गयी। अनेक लेख हमारे पास कई वर्ष पूर्व आ चुके थे। उनके लेखकों का धैर्य निस्संदेह कड़ी कसौटी पर कसा गया है। अनेक लेखकों से उपालंभ भरे पत्र भी मिले और अब भी मिल रहे हैं। मैं सभी महानुभावों से हृदय से क्षमायाचना करता हूँ।

लेखों को संगृहीत करने में डा० बी० एन० शर्मा तथा डा० कंसारा आदि ने बड़ी सहायता दी। उनका सहयोग अगर नहीं होता तो इतने अच्छे लेख प्राप्त नहीं हो पाते।

संपादन-कार्य में प्रधान संपादक डा० दशरथ शर्मा तथा डा० रत्नचन्द्र अग्रवाल से बराबर मार्गदर्शन मिला। श्री नरोत्तमदास स्वामी और डा० मनोहर शर्मा से लेखों के चयन और संपादन में जो सक्रिय सहयोग मिला उसके लिए, मैं समझ नहीं पा रहा हूँ कि, किन शब्दों में आभार प्रकट करूँ। वे अपने ही हैं—इतने अधिक अपने हैं कि उनके प्रति आभार प्रकट करने की औपचारिकता बरतना उनके अपनेपन के महत्त्व को कम करना होगा।

श्री नाहटाजी जैसे महापुरुष का अभिनन्दन करके हम उनकी गरिमा की वृद्धि नहीं करेंगे; उनका सम्मान करके वास्तव में हम अपना ही सम्मान करेंगे, यह अभिनन्दन तो वस्तुतः हमारे हृद्गत भाव-सुमनों का सुरभित गुच्छक मात्र है।

यह विशेष रूप से स्मरणीय है कि श्रीनाहटाजी के अध्ययन और शोध-खोज-रत कर्मठ जीवन के पचास वर्ष इसी वर्ष संवत् २०३४ में पूर्ण हो रहे हैं। इस साहित्य साधना व आत्मसाधना की **स्वर्ण जयन्ती** के उपलक्ष्य में अभिनन्दन ग्रन्थ का यह द्वितीय भाग प्रकाशित एवं समर्पित किया जा रहा है।

**रामवल्लभ सोमाणी**
प्रबन्ध-सम्पादक

## नाहटाजी के प्रेरणा-स्रोत जीवनसूत्र

१. करत-करत अभ्यास के, जड़मति होत सुजान।
रसरी आवत-जात ते, सिल पर परत निसान॥

२. काल करै सो आज कर, आज करै सो अब्ब।
पल में परलै होयगी, बहुरि करैगो कब्ब॥

३. एकै साधे सब सधै, सब साधे सब जाय॥

४. रे मन। अप्पहु खंच करि, चिंता-जालि म पाडि।
फल तित्तउ हिज पामिसइ, जित्तउ लिहिउ लिलाडि॥
(श्रीपाल चरित्र)

# अनुक्रमणिका

## द्वितीय खण्ड

### खण्ड १ : इतिहास और पुरातत्त्व


| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | प्रतिहार काल में पूजित राजस्थान के कुछ अप्रधान देवी-देवता | डॉ० दशरथ शर्मा | ३ |
| २. | मध्यकालीन मारु-गुर्जर चित्रकला के प्राचीन प्रमाण | डॉ० उमाकांत प्रेमानन्द शाह | ७ |
| ३. | पल्लू की प्रस्तर प्रतिमाएं | श्री देवन्द्र हाण्डा | ११ |
| ४. | ओसियां | डॉ० ब्रजेन्द्रनाथ शर्मा | १८ |
| ५. | मध्यप्रदेश की प्राचीन जैन कला | प्रो० कृष्णदत्त वाजपेयी | २२ |
| ६. | प्राचीन व्रजमण्डल में जैनधर्म का विकास | श्री प्रभुदयाल मीतल | २५ |
| ७. | भारतीय नौसेना ऐतिहासिक सर्वेक्षण | श्री गायत्रीनाथ पंत | ३४ |
| ८. | Chandra Images From Rajasthan | R. C. Agrawala | ४४ |
| ९. | Prehistoric Background of Rajasthani Culture | V. N. Misra | ४९ |
| १०. | Mewar Painting | Kuwar Sangram Singh | ६८ |
| ११. | Coins of The Malavas of Rajasthan | Shri Kalyan Kumar Das Gupta | ७७ |
| १२. | Tāntric Culture Eastern India | Dr. Upendra Thakur | ८३ |
| १३. | The Five Apabhramsa Verses Composed by Muñja, the Paramara King of Malava | Shri H. C. Bhayani | ९० |
| १४. | Jainism And Vegetarianism | Dr. A. N. Upadhye | ९४ |
| १५. | Viśvāmitra in the Kalpasūtras | Dr. Umesh Chandra Sharma | ९७ |
| १६. | The Quest for a Proper Perspective in Vedic Interpretation | Prof. N. M. Kansara | १०१ |
| १७. | 8th Century Document on means of Earning Money | Prof. Prem Suman Jain | १०९ |
| १८. | The Problem of Apadha in the Rgiveda | Dr. Smt. Y. S. Shah | ११५ |
| १९. | A Method of Grow Crooked Bamboos for Palanquin Beams | Shri K. V. Sarma | ११८ |
| २०. | राजस्थान के शिलालेखों का वर्गीकरण | श्री रामवल्लभ सोमानी | १२३ |


### खण्ड २ : भाषा और साहित्य


| | | | |
|---|---|---|---|
| २१. | पाणिनिकाल एवं संस्कृत में द्विवचन | श्री उदयवीर शास्त्री | १३७ |
| २२. | संस्कृत के दो ऐतिहासिक चम्पू | डॉ० बलदेव उपाध्याय | १४२ |

| | | |
|---|---|---|
| २३. महो० क्षमाकल्याण गणि की संस्कृत साहित्य-साधना | डॉ० दिवाकर शर्मा | १४६ |
| २४. प्राकृत के कुछ शब्दों की व्युत्पत्ति | डॉ० वसंत गजानन राहूरकर | १५३ |
| २५. अपभ्रंश कथा काव्यों की भारतीय संस्कृतिको देन | डॉ० कस्तूरचन्द कासलीवाल | १५५ |
| २६. अपभ्रंश का एक अचर्चित चरितकाव्य | डॉ० देवेन्द्रकुमार शास्त्री | १६० |
| २७. राजस्थान का युग-संस्थापक कथा-काव्य-निर्माता हरिभद्र | (स्व०) डॉ० नेमीचंद्र शास्त्री | १६७ |
| २८. तथाकथित हरिवंशचरियं की विमलसूरि-कर्तृता : एक प्रश्न | (स्व०) डॉ० गुलाबचंद्र चौधरी | १७८ |
| २९. महाकवि रइधू की एक अप्रकाशित सचित्र कृति 'पासणाहचरिउ' | प्रो० डॉ० राजाराम जैन | १८२ |
| ३०. शत्रुञ्जय तीर्थाष्टक | महो० विनयसागर | १८८ |
| ३१. दिल्ली पट्ट के मूलसंघीय भट्टारक प्रभाचन्द्र और पद्मनन्दि | पं० परमानन्द जैन शास्त्री | १९१ |
| ३२. अमरु शतक की सांस्कृतिक पृष्ठभूमि | डॉ० अजयमित्र शास्त्री | १९८ |
| ३३. 'कान्हड़दे प्रबन्ध' और उसका ऐतिहासिक महत्त्व | डॉ० सत्यप्रकाश | २०७ |
| ३४. कान्हड़दे प्रबन्ध—सांस्कृतिक दृष्टि से | मूल लेखक—डॉ० भोगीलाल सांडेसरा<br>अनुवादक—श्री जयशंकर शर्मा | २११ |
| ३५. रामरासोकार महाकवि माधवदास दधिवाड़िया | श्री सौभाग्यसिंह शेखावत | २२४ |
| ३६. मेवाड़प्रदेश के प्राचीन डिंगल कवि | श्री देव कोठारी | २२९ |
| ३७. राजस्थानी वातों में पात्र और चरित्र-चित्रण | डॉ० मनोहर शर्मा | २४५ |

**खण्ड ३ : विविध**

| | | |
|---|---|---|
| ३८. जैनतर्कशास्त्र में हेतु प्रयोग | डॉ० दरबारीलाल कोठिया | २५९ |
| ३९. जैन दर्शन में नैतिक आदर्श के विभिन्न रूप | डॉ० कमलचन्द सौगानी | २६४ |
| ४०. ऐतरेय आरण्यकमें प्राण-महिमा | आचार्य विष्णुदत्त गर्ग | २६८ |
| ४१. प्राचीन भारतीय वाङ्मय में प्रयोग | श्री श्रीरंजन सूरिदेव | २७२ |
| ४२. श्री वल्लभाचार्यजी महाप्रभुजीका जीवन वृत्त | अध्या० केशवराम का० शास्त्री | २७६ |
| ४३. द्वैत-अद्वैत का समन्वय | श्री आनन्दस्वरूप गुप्त | २८९ |
| ४४. चित्रकाव्य का उत्कर्ष—सप्तसन्धान महाकाव्य | श्री सत्यव्रत तृषित | २९७ |
| ४५. शिवराज भूषण में गुसलखाना का प्रसंग | श्री वेदप्रकाश गर्ग | ३०८ |
| ४६. होथल निगाभरी और ओढ़ आम की सुप्रसिद्ध लोक-कथा का वस्तुसाम्य एवं इसके आधार पर विचार | श्री पुष्कर चन्दरवाकर | ३१२ |
| ४७. 'तेजा' लोक गीत का एक नया रूपांतर | श्री नरोत्तमदास स्वामी | ३१९ |
| ४८. रणछोड़ भट्ट कृत कुमारकाव्य और महाराणा प्रतापसे सम्बन्धित दो विवादास्पद प्रश्न | डॉ० ब्रजमोहन जावलिया | ३२६ |

परिशिष्ट १. अगरचन्द नाहटा अभिनन्दनोत्सव समारोह का विवरण शुभ-कामना संदेश ३३१

परिशिष्ट २. बीकानेर में आयोजित अभिनन्दन समारोह के निमित्त सहयोगदाताओं की शुभ नामावली

# प्रतिहार काल में पूजित राजस्थान के कुछ अप्रधान देवी-देवता

डा० दशरथ शर्मा

ईश्वरको सर्वत्र देखने वाले हिन्दू धर्मके लिए सभी पूज्य देव-देवियोंमें ईश्वरत्वकी भावना करना आसान रहा है। चाहे मनुष्य किसी नामसे अपने इष्टदेवका पूजन करे, पूज्य वस्तु वही ईश्वरतत्त्व है। इसीलिए श्रीकृष्ण भगवद्गीता में कह सके हैं :—

येऽप्यन्यदेवता भक्ता यजन्ते श्रद्धयान्विताः।
तेऽपि मामेव कौन्तेय यजन्त्यविधिपूर्वकम् ॥ ९.२३ ॥

पूजन निष्काम हो तो श्रेष्ठ है। उसीसे कर्मकी हानि, और मुक्तिकी प्राप्ति हो सकती है किन्तु फल प्राप्तिके इच्छुक व्यक्ति प्रायः अनेक देव मूर्तियोंका पूजन करते ही हैं (७.२०); और उन्हें अपने लक्ष्यानुसार ईश्वरीय नियम द्वारा विहित प्राप्ति भी होती है।

प्रतिहार कालमें वैदिक धर्मानुसारिणी जनता प्रायः विष्णु, शिव, सूर्य और शक्तिकी पूजक थी। इनके एकत्वकी भावना उनके हृदयमें दृढ़मूल हो चुकी थी। अन्यथा यह कैसे सम्भव होता कि पिता एक देवका तो पुत्र अन्य किसी इष्टदेवका पूजन करे? प्रतिहार-राज देवशक्ति विष्णुका तो उसका पुत्र वत्सराज महेश्वरका भक्त था। वत्सराजके उत्तराधिकारी नागभट द्वितीयने भगवतीका पूजन किया तो उसके उत्तराधिकारी रामभद्रने सूर्यका। रामभद्रका पुत्र सम्राट् भोज भगवती-भक्त था; किन्तु अपने अन्तःपुरमें उसने अपनी रानियोंके लिए भगवान् नरकद्विष् विष्णुकी प्रतिमाका स्थापन किया था। महेन्द्रपाल प्रथमने भी भगवतीकी आराधना की; किन्तु उसका पुत्र विनायकपाल आदित्यका और विनायकपालका पुत्र महेन्द्रपाल द्वितीय महेश्वरका पूजक था।[1]

ब्रह्माका भी यत्र तत्र पूजन वर्तमान था। किन्तु हरिषेणीय बृहत्कथाकोश, कुवलयमाला, जिनेश्वरीय कथाकोशप्रकरण, उपमितिभवप्रपञ्चा आदि जैन ग्रंथोंके साक्ष्यसे यह सिद्ध है कि प्रतिहार-युगमें ब्रह्मा-पूजकोंकी संख्या प्रायः नगण्य थी। अभिलेखादि पुरातात्त्विक सामग्रीके आधारपर भी हम इसी निष्कर्ष पर पहुँचते हैं। ब्रह्मा वेदोंके द्रष्टा हैं। जब वेदों का स्थान प्रायः स्मृतियों और पुराणोंने ग्रहण कर लिया तो सावित्रीपति ब्रह्माके गौरवमें कुछ अपकर्ष होना स्वभावतः निश्चित ही था।

किन्तु पुराणोक्त अनेक देवों और देवियोंका पूजन इस समय खूब बढ़ा। इनमें कुछ शिवकुलमें संख्यात हैं। अमरकोशने शिव और पार्वतीके ठीक बाद गणपतिको लेते हुए विनायक, विघ्नराज, द्वैमातुर, गणाधिप, एकदन्त, हेरम्ब, लम्बोदर, गजानन आदि उनके आठ नाम दिए हैं जिससे सिद्ध है कि पांचवीं शताब्दी में गणपतिका स्वरूप प्रायः वही था जो अब है और तद्विषयक अनेक पौराणिक कथाएँ पूरी तरह

---

१. विष्णु, शिव, सूर्य आदिके प्रधान देवोंके विवरणके लिए Rajasthan Through the Agos देखें।

२. पृष्ठ, ६८।

प्रसृत हो चुकी थीं। क्षीरस्वामीने उनका 'आखुरथ' नाम भी दिया है। आठवीं शताब्दीके महान् जैन साहित्यकार और दार्शनिक हरिभद्रसूरिने धूर्ताख्यानमें गणपतिके पार्वतीके मलसे उत्पन्न होनेकी कथा दी है। कुवलयमालाकथामें विनायक उन देवताओं में परिगणित हैं जिनका विपत्तिके समय लोग ध्यान करते थे।[२] गजेन्द्ररूपमें अनेक लोकदेवताओंके साथ इनकी चत्वरमें पूजा होती।[१] स्कन्दपुराणादिमें जो इनका विशद वर्णन है वह प्रायः सभी को ज्ञात है।

कक्कुकके घरियाले स्तम्भके संवत् ९१८के प्रथम अभिलेखका आरम्भ विनायकको नमस्कारसे होता है। इसी यशःस्तम्भ पर चतुर्मुख विनायककी सुन्दर मूर्ति है। नृत्य मुद्रामें गणपति की मूर्तियां भी पर्याप्त जनप्रिय रही होंगी। ये हरस, आबानेरी, आदि अनेक स्थानों से मिली हैं।[२] मण्डोर रेल्वे स्टेशनके निकट पहाड़ी पर शिव समेत गणपति और मातृकाओं की मूर्तियां भी दर्शनीय हैं। महाराजा जयपुरके संग्रहमें गणपतिनृत्यमुद्रामें सप्तमातृकासहित शिव उल्लेखनीय हैं।' अटरूमें भी इसी तरह गणपति की अनेक प्रकारकी प्रतिमाएँ मिली हैं, जो गणपति पूजाके विशेष प्रचार की द्योतक हैं। कहीं स्थानक, कहीं आसीन, कहीं शक्तियुत, तो एक स्थानमें चतुर्बाहु रूपमें ये गरुडासीन भी हैं।[3]

स्कन्द, कुमार या कार्त्तिकेय भी शैववर्गमें हैं। गुप्तकालमें स्कन्दके पूजनका बहुत अधिक प्रचार था। दो गुप्त सम्राट् स्कन्द और कुमार इन्हींके नामसे अभिहित हैं। कालिदासने इन्हींके गौरवगानमें कुमारसम्भव की रचना की। यौधेयोंके ये इष्टदेव थे। अमरकोशने गणपतिके आठ तो स्कन्दके सतरह नाम दिए हैं। किन्तु प्रतिहारकालमें स्कन्दकी यह जनप्रियता बहुत कुछ लुप्त हो चुकी थी। किसी प्रतिहार सम्राट्ने स्कन्दको इष्टदेवके रूपमें ग्रहण न किया। उपमितिभवप्रपञ्चा, यशस्तिलक, बृहत्कथाकोश, जिनेश्वरीकथाकोश प्रकरण आदि ग्रंथोंमें उनका स्थान नगण्य है। रोहीतक किसी समय स्कन्दका मुख्य स्थान था। किन्तु यशस्तिलकने स्कन्दकी गौणताके कारण यहाँ चण्डमारीको प्रतिष्ठित कर दिया है। कुवलयमालामें अनेक अन्य देवताओंके साथ स्कन्दका नाम है। स्कन्दपुराणके कौमारी खण्डमें स्कन्द की पर्याप्त प्रशंसा वर्तमान है; किन्तु उसमें भी स्कन्दके पूजनादिका विशेष विधान और वर्णन नहीं है। हरिभद्रसूरिने कुमारकी उत्पत्ति की कथा देते हुए उसका स्थान दक्षिण देशके अरण्यमें रखा है (३.८३)। शायद इससे यह अनुमान करना असंगत न हो कि हरिभद्रके समय स्कन्दकी पूजाका प्रचार मुख्यतः दक्षिणमें था। स्कन्दकी गुप्तकालीन मूर्तियां अवश्य राजस्थानमें प्राप्य हैं।

सूर्यकुलीन देवोंमें रेवन्तका उल्लेख कुवलयमालामें है। बृहत्संहिता और विष्णुधर्मोत्तरपुराणमें रेवन्त की मूर्तिका विधान है। कालिकापुराणके अनुसार इनका पूजन द्वारके निकट पूर्ण जलपात्र रखकर भी किया जाता। जलपात्रमें उनकी उपस्थिति मान ली जाती। जनताका विश्वास था कि आकस्मिक विपत्तियोंके समय रेवन्त विपद्गत व्यक्तियोंकी रक्षा करते हैं। इसलिए यह समुचित ही था कि समुद्रमें तूफान आनेपर कुवलयमाला कथाके जलयात्रियोंने रेवन्तकी प्रार्थना आरम्भ की। अमरकोशमें रेवन्तका नाम नहीं है। अन्यत्र इन्हें सूर्य और संज्ञाका पुत्र और गुह्यकोंका राजा कहा गया है जिससे प्रतीत होता है कि प्रथमतः मणिभद्रादिकी तरह ये भी जनदेव थे और समयानुक्रमसे सूर्यकुलमें परिगणित हुए।

---

१. पृष्ठ, २, १४, २५६।

२. देखें डॉ० रत्नचन्द्र अग्रवालके लेख, मरुभारती, ८, २, २९, आदि; जर्नल ऑफ इण्डियन हिस्ट्री, २८, पृष्ठ ४९७ आदि।

३. मरुभारती, ८, १, ६७।

इसी प्रकार अनेक अन्य देव हैं। जिनके लिए जैन ग्रंथोंमें व्यन्तर संज्ञा प्रयुक्त है। भारतमें आजकल मदन (कामदेव) की पूजा नहीं होती; किन्तु प्रतिहारकाल तक इस पूजाका पर्याप्त प्रचार था। चैत्र शुक्ला त्रयोदशी मदन त्रयोदशीके नामसे प्रसिद्ध थी। मदन पुष्पधन्वाके नामसे प्रसिद्ध हैं। किन्तु उपमितिभवप्रपञ्चादिसे प्रतीत होता कि मदन इक्षुधन्वा भी थे। मदनके पूजागृहका तोरण इक्षुका बना होता, और उसमें अशोकके नव-पल्लवोंकी बन्दनवार होती। अगर, सुगन्धित पुष्प और कर्पूरसे स्थान सुवासित रहता और भक्तगण इक्षुरस-पूर्ण भाण्ड, शालिधान्य और अनेक मिष्टान्न उपहारके रूपमें समर्पित करते। कन्याएँ सुन्दर वरकी अभिलाषासे और विवाहित स्त्रियां अपने सौभाग्यकी रक्षाके लिए मदनका पूजन करतीं।[1] भारतीय साहित्य मदनपूजनके वर्णनसे पूर्ण है। कर्कोटनगरसे प्राप्त मकरध्वजीय कामदेव और रतिका उल्लेख डॉ० रत्नचन्द्र अग्रवालने किया है।

व्यन्तरोंमें यक्ष मुख्य हैं। इनकी पूजा भारतमें प्राचीन समयसे चली आ रही है। अनेक जैन कथाओंमें यक्ष पूजाका वर्णन है। ज्ञानपञ्चमीसे प्रतीत होता है कि मथुरामें मणिभद्रके पूजनका पर्याप्त प्रचार था। मणिभद्रकी धार्मिक जनोंपर पर्याप्त कृपा रहती है। समराइच्चकहामें एक विचित्रप्रकृतिक क्षेत्रपालका वर्णन है जिसे छोटी-मोटी दुष्टता करनेमें ही आनन्द आता। जिनेश्वरीय कथाकोशमें क्षेत्रपाल द्वारा आवेश और पउमसिरिचरियमें क्षेत्रपालकी नटखट वृत्तिका वर्णन है। राजस्थानमें क्षेत्रपाल अब भी पूजित है; पर उसके रूपमें कुछ अन्तर अवश्य हुआ है।

यक्षोंमें, सबसे महत्त्वपूर्ण कुबेर थे। चित्तौड़ क्षेत्रसे प्राप्त उदयपुर म्यूज़ियमकी कुबेर प्रतिमाका शिल्प-सौष्ठवमें अद्भुत है। इसके मुकुट और मस्तककी जिनमूर्ति हमें कुवलयमालाके वर्णनका स्मरण दिलाती है। कुमार कुवलयचन्द्रको वनमें ऐसी ही एक यक्षप्रतिमा मिलती है जिसके मुकुटमें मुक्ताशैल विनिर्मित अर्हत्-प्रतिमा है। उसे नमस्कारकर कुमार सोचने लगता है "अरे, यह आश्चर्य है कि दिव्य यक्षप्रतिमाके मस्तकपर भगवान्‌की प्रतिमा है। या इसमें आश्चर्य ही क्या है कि दिव्य (देवादि) भी भगवान्‌को मस्तकपर धारण करें। वे तो इस तरह धारणके योग्य ही हैं।"[2] कुबेरकी ऐसी मूर्तियां अन्यत्र अब तक नहीं मिली हैं। किन्तु कुवलयमालाकथाके वर्णनसे सम्भावना की जा सकती है कि ऐसी कुछ मूर्तियां आठवीं शताब्दीके राजस्थानमें रही होंगी।

अजमेर म्यूज़ियममें कुबेरकी मूर्तियां हैं। इनमें एक ललितासनमें स्थित है। इसके दाहिने हाथमें बिजोरा और बाएँमें लम्बी थैली है।[3] म्यूज़ियमकी दूसरी कुबेर मूर्ति अढ़ाई दिनके झोंपड़ेसे प्राप्त हुई है। इसमें कुबेर प्रफुल्ल कमलपर खड़े हैं। नरहड आदि राजस्थानके अन्य स्थानोंसे भी कुबेरकी प्रतिमाएँ मिली हैं।

कुवलयमालाकथामें यक्ष, राक्षस, भूत, पिशाच, किन्नर, किंपुरुष, गन्धर्व, महोरग, गरुड़, नाग, अप्सरस् आदि अनेक अन्य व्यन्तरोंका निर्देश भी है जिनका सामान्यजन स्वार्थसिद्धिके लिए पूजन करते। किन्तु इस आधारपर उनके विषयमें कुछ अधिक कहना असम्भव है। नागपुर, अहिच्छत्रा, अनन्तगोचर आदि नामोंके आधारपर यह अवश्य कहा जा सकता है कि प्राचीन राजस्थानमें नागपूजाका पर्याप्त प्रसार रहा होगा।

नवग्रह पूजनका इस कालमें रचित धार्मिक साहित्यमें विधान है। भरतपुर क्षेत्रसे प्राप्त नवग्रहोंमें

---

१. विशेष विवरणके लिए Rajasthan Through the Ages देखें।

२. पृ० ११५।

३. रिचर्चर्ट, १. २३-२४।

केतुका अभाव[1] और बघेरासे प्राप्त नवग्रहोंमें उसकी विद्यमानता है। अढ़ाई दिनके झोंपड़ेसे सप्तनक्षत्रयुक्त एक विशिष्ट फलककी प्राप्ति हुई है।[2] इसमें सातनक्षत्र—मघा, पूर्वाफाल्गुनी, उत्तराफाल्गुनी, हस्त, चित्रा, स्वाति, और विशाखा सुखासनमें स्थित हैं; और इसी पर काल, प्रभात, प्रातः, मध्याह्न, अपराह्न और संध्या उत्कीर्ण हैं। शिल्प और उत्कीर्ण मूर्तियोंकी दृष्टिसे यह फलक अद्वितीय है।

अन्य अप्रधान हिन्दू देवताओंमें हम दिक्पालोंकी गणना कर सकते हैं। नरहड़से वायु और वरुणकी उत्कीर्ण प्रतिमाएँ मिली हैं जो प्रतिमाविज्ञानकी दृष्टिसे ध्यानमें रखने योग्य हैं। दिनप्रतिदिन नवीन साहित्यके प्रकाश और पुरातत्त्व विभागके शोधकार्यसे हमारा देव और देवयोनिविषयक ज्ञान बढ़ रहा है। विष्णु, महेश्वर, सूर्य, अर्हत् आदिके विषयकी विपुल सामग्री छोड़कर हमने इस लेखमें केवल अप्रधान देवोंके विषयमें कुछ शब्द लिखे हैं। विषयकी पूर्णता इस विषयके विद्वानों द्वारा हो सकेगी।

भीनमालमें चण्डीनाथ-मंदिरकी बावलीके सामनेके चबूतरे पर आसवपेयी कुबेरकी प्रतिमा है जिसका समय डॉ० एम० आर० मजमुंदारके अनुसार सातवीं और आठवीं शताब्दीके बीचमें होना चाहिए। ओसियामें पिप्पलाद माताके मुख्य मंडपके सामने चबूतरे पर महिषमर्दिनी, गणेश और कुबेरकी बृहत्काय प्रतिमाएँ हैं। सकराय माताके सबसे प्राचीन अभिलेखमें धनद यक्षके आशीर्वादकी कामना की गई। भटूंदमें भी ओसियांकी सी कुबेरकी कुम्भोदर मूर्ति वर्तमान है। बांसीसे प्राप्त यक्ष प्रतिमा भी प्रायः सातवीं आठवीं शताब्दीकी है। अनेक अन्य यक्ष और कुबेर प्रतिमाओंके विशेष विवरण के लिए डॉ० रत्नचन्द अग्रवालका इसी सम्बन्धमें इंडियन हिस्टॉरिकल क्वार्टरली, १९५७ में प्रकाशित लेख पठनीय है।

कृष्णनगर, दिल्ली
३१. ३. १९६४

---

१. वही, १.२०।
२. वही, २. ११।



१–२. सं० १०७८ के दानपत्र में सपक्ष मनुष्याकृति गरुड़ मुद्रा
(परमार भोजदेव की राजमुद्रा ईस्वी सन् १०२१)



३. सं० १००५ (ई० सन् ९४८) परमार सोयक हरसोल से प्राप्त दानपत्र में गरुड़मुद्रा



सं० १०७८ के दानपत्र में समग्र मनुष्याकृति गरुड़ मुद्रा (परमार भोजदेव की राजमुद्रा ई० सन् १०२१)

केतुका अभाव[1] और बघेरासे प्राप्त नवग्रहोंमें उसकी विद्यमानता है। अढ़ाई दिनके झोंपड़ेसे सप्तनक्षत्रयुक्त एक विशिष्ट फलककी प्राप्ति हुई है।[2] इसमें सातनक्षत्र—मघा, पूर्वाफाल्गुनी, उत्तराफाल्गुनी, हस्त, चित्रा, स्वाति, और विशाखा सुखासनमें स्थित हैं; और इसी पर काल, प्रभात, प्रातः, मध्याह्न, अपराह्न और संध्या उत्कीर्ण हैं। शिल्प और उत्कीर्ण मूर्तियोंकी दृष्टिसे यह फलक अद्वितीय है।

अन्य अप्रधान हिन्दू देवताओंमें हम दिक्पालोंकी गणना कर सकते हैं। नरहड़से वायु और वरुणकी उत्कीर्ण प्रतिमाएँ मिली हैं जो प्रतिमाविज्ञानकी दृष्टिसे ध्यानमें रखने योग्य हैं। दिनप्रतिदिन नवीन साहित्यके प्रकाश और पुरातत्त्व विभागके शोधकार्यसे हमारा देव और देवयोनिविषयक ज्ञान बढ़ रहा है। विष्णु, महेश्वर, सूर्य, अर्हत् आदिके विषयकी विपुल सामग्री छोड़कर हमने इस लेखमें केवल अप्रधान देवोंके विषयमें कुछ शब्द लिखे हैं। विषयकी पूर्णता इस विषयके विद्वानों द्वारा हो सकेगी।

भीनमालमें चण्डीनाथ-मंदिरकी बावलीके सामनेके चबूतरे पर आसवपेयी कुबेरकी प्रतिमा है जिसका समय डॉ० एम० आर० मजमुंदारके अनुसार सातवीं और आठवीं शताब्दीके बीचमें होना चाहिए। ओसियामें पिप्पलाद माताके मुख्य मंडपके सामने चबूतरे पर महिषमर्दिनी, गणेश और कुबेरकी बृहत्काय प्रतिमाएँ हैं। सकराय माताके सबसे प्राचीन अभिलेखमें धनद यक्षके आशीर्वादकी कामना की गई। भटूंदमें भी ओसियांकी सी कुबेरकी कुम्भोदर मूर्ति वर्तमान है। वांसीसे प्राप्त यक्ष प्रतिमा भी प्रायः सातवीं आठवीं शताब्दीकी है। अनेक अन्य यक्ष और कुबेर प्रतिमाओंके विशेष विवरण के लिए डॉ० रत्नचन्द अग्रवालका इसी सम्बन्धमें इंडियन हिस्टॉरिकल क्वार्टरली, १९५७ में प्रकाशित लेख पठनीय है।

कृष्णनगर, दिल्ली
३१. ३. १९६४

●

---

१. वही, १.२०।
२. वही, २. ११।



१–२. सं० १०७८ के दानपत्र में सपक्ष मनुष्याकृति गरुड़ मुद्रा
(परमार भोजदेव की राजमुद्रा ईस्वी सन् १०२१)



३. सं० १००५ (ई० सन् ९४८) परमार सीयक हरसोल से प्राप्त दानपत्र में गरुड़मुद्रा



सं० १०७८ के दानपत्र में समग्र मनुष्याकृति गरुड़ मुद्रा (परमार भोजदेव की राजमुद्रा ई० सन् १०२१)



४. सं० १०२६ (ई० सन् ९७०) परमार सीयक का दानपत्र



५. सं० १०७६ (ई० सन् १०१९–२०) बाँसवाड़ा से प्राप्त ताम्रपत्र से



६. महाकुमार हरिश्चन्द्र का भोपाल से प्राप्त ताम्रपत्र
वि० सं० १२१४ (ई० सन् ११५७) के आसपास

# मध्यकालीन मारु-गुर्जर चित्रकलाके प्राचीन प्रमाण

डॉ० उमाकान्त प्रेमानन्द शाह

मध्यकालीन पश्चिमभारतीय चित्रकला हमें लघु-चित्र ( miriature paintings ) रूपमें, विशेषतः हस्तलिखित जैन ग्रन्थोंमें, मिलती है। उस कलाको पश्चिमभारतीय चित्रकला, अपभ्रंश शैली, गुजराती चित्रकला आदि नामोंसे भिन्न-भिन्न विद्वानोंने पेश की है। किन्तु, ज्यादा करके वह पश्चिमभारतीय चित्रकला नामसे पहचानी गई है। वह कला मुख्यतः राजस्थान और गुजरातके जैन भंडारोंमें और राजस्थान और गुजरातमें लिखी हुई प्रतियोंमें मिलती है इसलिए मैं उसको मध्यकालीन मारु-गुर्जर चित्रकला नामसे पहचानना पसंद करता हूँ। यह शब्द प्रयोग, जहाँ तक मुझे याद है, कवि श्री उमाशंकर जोशीने गुजराती और राजस्थानीका मूल स्रोतरूप भाषा, जिसको टेसिटोरीने Old Western Rajasthari कही है, उसके लिए प्रयुक्त किया था। वास्तवमें प्राचीन और मध्ययुगमें गुजरात राजस्थानका भाषाकीय. कलाविषयक और अन्य सांस्कृतिक ऐक्य रहा था। इसलिए भी मारु-गुर्जर शब्द प्रयो ग ज्यादा वास्तविक लगता है।

इस चित्रशैलीके विषयमें बहुत लिखा गया है। डॉ० कुमार स्वामी, डॉ० ब्राउन, डॉ० मजमुंदार, श्री०ओ०सी० गांगुली, डॉ० मोतीचन्द्र, डॉ० बॅरेट, डॉ० सिलग्रे, श्रीकार्ल खंडालावाला आदि विद्वानोंके संशोधन आदिके परिणामरूप यह बात स्पष्ट हुई थी कि इस शैलीके जो उपलब्ध लघुचित्र हैं उनमेंसे सबसे प्राचीन है संवत् ११५७ ( ई०स० ११०० ) में भृगुकच्छमें लिखित विशीथचूर्णिकी ताडपत्रीय प्रति[1] जिसमें पत्रोंके बीचमें कमलआदिके सुशोभन हैं। एक दो गोलाकृति सुशोभनोंके बीचमें पशु ( हाथी ), नरनारी आदि भी हैं। किन्तु, ई०स० ११२७ वि०सं० ११८४ में लिखित ज्ञाता और दूसरे अंगसूत्रोंकी ताडपत्रीय प्रति ( खंभात के शान्तिनाथ जैन भंडारमें सुरक्षित ) में दो चित्र मिले हैं जिनसे इस कलाका विशेष परिचय होता है। इसमें प्रथम चित्र तीर्थंकर भगवान्का है[2] और दूसरा सरस्वती या श्रुतदेवता[3]का।

करीब इसी समयके भित्तिचित्र उत्तरप्रदेशके ललितपुर जिलेके मदनपुरमें विष्णुमंदिरके मंडपमें मिले हैं। वह मंदिर मदन वर्माके राज्यकालमें ई०स० ११३० से ११६५ के बीच बना। चित्र भी करीब इसी समयके आसपास बने होंगे। इन चित्रोंमें पंचतंत्रकी कथाके चित्र हैं।[4] चित्रोंमें यही मारु-गुर्जर चित्रकलाकी विशेषतायें उपलब्ध होती हैं।

इलोराकी कैलासमन्दिरगुहाके भित्तिचित्रोंमें मध्यके स्तरमें गरुडोपरिस्थित विष्णुके चित्रमें लम्बा नोक-

---

१. देखो, मोतीचन्द्र, जैन मिनिएचर पेइन्टींन्गझ् फ्रॉम वेस्टर्न इन्डिया, ( अमदाबाद, १९४९ ), पृ० २८-२९, चित्र नं० १४।

२. वही, चित्र नं० १५।

३. वही, चित्र नं० १६, पृ० २८।

४. स्टेला क्रामरिश, ए पेइन्टेड सीलिंग, जर्नल ऑफ ये इण्डीअन सोसायटी ऑफ ओरिएन्टल आर्ट, वॉल्युम, ७. पृ० १७६ और चित्रप्लेट।



४. सं० १०२६ (ई० सन् ९७०) परमार सीयक का दानपत्र



५. सं० १०७६ (ई० सन् १०१९–२०) बाँसवाड़ा से प्राप्त ताम्रपत्र से



६. महाकुमार हरिश्चन्द्र का भोपाल से प्राप्त ताम्रपत्र
वि० सं० १२१४ (ई० सन् ११५७) के आसपास

# मध्यकालीन मारु-गुर्जर चित्रकलाके प्राचीन प्रमाण

डॉ० उमाकान्त प्रेमानन्द शाह

मध्यकालीन पश्चिमभारतीय चित्रकला हमें लघु-चित्र ( miriaturc paintings ) रूपमें, विशेषतः हस्तलिखित जैन ग्रन्थोंमें, मिलती है। उस कलाको पश्चिमभारतीय चित्रकला, अपभ्रंश शैली, गुजराती चित्रकला आदि नामोंसे भिन्न-भिन्न विद्वानोंने पेश की है। किन्तु, ज्यादा करके वह पश्चिमभारतीय चित्रकला नामसे पहचानी गई है। वह कला मुख्यतः राजस्थान और गुजरातके जैन भंडारोंमें और राजस्थान और गुजरातमें लिखी हुई प्रतियोंमें मिलती है इसलिए मैं उसको मध्यकालीन मारु-गुर्जर चित्रकला नामसे पहचानना पसंद करता हूँ। यह शब्द प्रयोग, जहाँ तक मुझे याद है, कवि श्री उमाशंकर जोशीने गुजराती और राजस्थानीका मूल स्रोतरूप भाषा, जिसको टेसिटोरीने Old Western Rajasthari कही है, उसके लिए प्रयुक्त किया था। वास्तवमें प्राचीन और मध्ययुगमें गुजरात राजस्थानका भाषाकीय. कलाविषयक और अन्य सांस्कृतिक ऐक्य रहा था। इसलिए भी मारु-गुर्जर शब्द प्रयोग ज्यादा वास्तविक लगता है।

इस चित्रशैलीके विषयमें बहुत लिखा गया है। डॉ० कुमार स्वामी, डॉ० ब्राउन, डॉ० मजमुंदार, श्री०ओ०सी० गांगुली, डॉ० मोतीचन्द्र, डॉ० वॅरेट, डॉ० सिलग्रे, श्रीकार्ल खंडालावाला आदि विद्वानोंके संशोधन आदिके परिणामरूप यह बात स्पष्ट हुई थी कि इस शैलीके जो उपलब्ध लघुचित्र हैं उनमेंसे सबसे प्राचीन है संवत् ११५७ ( ई०स० ११०० ) में भृगुकच्छमें लिखित निशीथचूर्णिकी ताडपत्रीय प्रति[1] जिसमें पत्रोंके बीचमें कमलआदिके सुशोभन हैं। एक दो गोलाकृति सुशोभनोंके बीचमें पशु ( हाथी ), नरनारी आदि भी हैं। किन्तु, ई०स० ११२७ वि०सं० ११८४ में लिखित ज्ञाता और दूसरे अंगसूत्रोंकी ताडपत्रीय प्रति ( खंभात के शान्तिनाथ जैन भंडारमें सुरक्षित ) में दो चित्र मिले हैं जिनसे इस कलाका विशेष परिचय होता है। इसमें प्रथम चित्र तीर्थंकर भगवान्का है[2] और दूसरा सरस्वती या श्रुतदेवता[3]का।

करीब इसी समयके भित्तिचित्र उत्तरप्रदेशके ललितपुर जिलेके मदनपुरमें विष्णुमंदिरके मंडपमें मिले हैं। वह मंदिर मदन वर्माके राज्यकालमें ई०स० ११३० से ११६५ के बीच बना। चित्र भी करीब इसी समयके आसपास बने होंगे। इन चित्रोंमें पंचतंत्रकी कथाके चित्र हैं।[4] चित्रोंमें यही मारु-गुर्जर चित्रकलाकी विशेषतायें उपलब्ध होती हैं।

इलोराकी कैलासमन्दिरगुहाके भित्तिचित्रोंमें मध्यके स्तरमें गरुडोपरिस्थित विष्णुके चित्रमें लम्बा नोक-

१. देखो, मोतीचन्द्र, जैन मिनिएचर पेइन्टींग्गझ् फ्रॉम वेस्टर्न इन्डिया, ( अमदावाद, १९४९ ), पृ० २८-२९, चित्र नं० १४।

२. वही, चित्र नं० १५।

३. वही, चित्र नं० १६, पृ० २८।

४. स्टेला क्रामरिश, ए पेइन्टेड सीलिंग, जर्नल ऑफ ये इण्डीअन सोसायटी ऑफ ओरिएन्टल आर्ट, वॉल्युम, ७. पृ० १७६ और चित्रप्लेट।

दार ( Penrfed ) नाक आदि विशेषतायें स्पष्ट रूपसे विकसित हैं।[1] अतः ई०स० ८वीं सदी और ११वीं सदीके बीच इस चित्रशैलीका प्रादुर्भाव हो चुका था यह निश्चित है। किन्तु, ग्रन्थस्थ चित्रकलाके इतने प्राचीन अन्य प्रमाण उपलब्ध नहीं हैं।

इस शैलीके अन्य प्राचीन प्रमाण, खासतौर पर जिसका समय निश्चित है ऐसे प्रमाणकी खोजमें डॉ० मंजूलाल मजमूंदारने एक नयी दिशाकी ओर हमारी दृष्टि खींची है। प्राचीन ताम्रपत्रीय दानपत्रों-राज्यशासनोंमें अन्तमें कभी-कभी दान देनेवाले राजाकी राजमुद्राका चिह्न रेखाकृतिमें उत्कीर्ण रूपसे मिलता है। ऐसे उदाहरणोंमें हमें रंगमिलावट और चित्राकृति वैविध्य नहीं मिलता, किन्तु रेखांकनकी परिपाटी, उस शैलीकी रेखांकन विशेषताका प्रमाण मिल जाता है। मारुगुर्जर शैलीकी जो विशेषतायें हैं उनमें नोकदार नाक, अर्द्धसन्मुख मुखाकृतिमें दूसरी आँखको भी दिखाना ( farhor eye extended in space ) और मुखकी और शरीरकी आकृतिमें विशेषतः कोणांकन ( angularitces ) दिखलाना, आदि हमें ऐसे ताम्रपत्रोंके रेखांकनोंमें दृष्टिगोचर हो सकते हैं। इस तरह डॉ० मजमूंदारने दो प्राचीन शासनोंकी ओर निर्देश किया है,[2] जिनमें एक है परमार राजा वाक्पतिराजका संवत् १०३१ = ई०स० ९७४ में उत्कीर्ण दान शासन जो उज्जयनी नगरीसे दिया गया है और दूसरा है परमार भोजराजका शासन जो संवत् १०७८ = ई०स० १०२१ में धारा नगरीसे दिया गया है जिसमें नागह्लदकी पश्चिम पथकमें वीराणक गाँव दानमें दिया है। इन दोनोंमें परमारोंकी राजमुद्राका चिह्न गरुडाकृति उत्कीर्ण है, और गरुडके हाथमें सर्प है। गरुडको वेगसे आकाशमें विचरता हुआ, मनुष्याकृति और सपक्ष दिखाया है। यहाँ यह दोनों आकृति चित्र १ और चित्र २ में पेश की हैं।

इन चित्रोंसे यह स्पष्ट है कि यह चित्रकला दशवीं सदीके उत्तरार्द्धमें मालव प्रदेश और परमारोंके आधीन प्रदेशमें प्रचलित हो चुकी थी।

इस दृष्टिसे मैंने उत्कीर्ण दानपत्रोंकी ओर खोज करनेका प्रयत्न किया जिनमें ऐसे राजचिह्न उत्कीर्ण किये हों। इससे अब हम निश्चित रूपसे कह सकते हैं कि ई०स० ९४८ में ( अतः दशवीं शताब्दीके मध्य-कालमें ) इस शैलीका आविष्कार और प्रचार हो चुका था। संभवतः दशवीं शताब्दीके सारे पूर्वार्द्धमें इस शैलीका होना माना जा सकता है क्योंकि राजमुद्रामें इसका आविष्कार होना तब ही हो सकता है जब उसको कलाकारों और कलापरीक्षकोंने अपनाया हो। साबारकांठा जिला ( उत्तर गुजरात ) हरसोला नामक प्राचीन नगरके किसी ब्राह्मणके पाससे मिला हुआ यह शासन हरसोला प्लेट्स ऑफ सीयक इस नामसे रायबहादुर के०एन० दीक्षितजीने और श्री०डी०वी० डीसकालकरने प्रसिद्ध किया था,[3] वह शासन सीयकने महीनदीके तट पर अपने कॅम्पमेंसे निकाला था और दानमें इसी प्रदेशमें मोहडवासक ( हालका मोडासा ) के पासके गाँव दिये गये हैं। इस शासनमें उत्कीर्ण गरुडाकृति मालव या गुजरातके किसी कांस्यकारने

१. मोतीचन्द्र, वही, पृ० ११–१२ और चित्र नं० ४।

२. डॉ० एम०आर० मजमुंदार, गुजरात–इट्स आर्ट-हेंरिटेइज, प्लेट १ और प्लेट १३। इन दोनों दानपत्रकी मूलप्रसिद्धिके लिए देखो, एन०जे० कीर्तने, श्रीमालव इन्स्क्रीप्शन्स, इन्डीअन एन्टीक्वेरी, वॉ० ६, पृ० ४९–५४ और प्लेटस्, यहाँ पर दिए हुए चित्र नं० १–२ इसी चित्रोंकी कॉपीसे साभार उद्धृत हैं।

३. देखो, के०एन० दीक्षित और डी०वी० डीसकालकर, दुहरसोला प्लेट्स ऑफ परमार सीयक, एपिग्राफिया इन्डिका, जिल्द १९, पृ० २३६ से आगे, और प्लेट।

उत्कीर्ण की होगी क्योंकि मालवके राजाने यह शासन गुजरातमें अपने कैम्पमेंसे निकाला था। अतः इस शासनमें दिखाई देती गरुडाकृतिकी कला गुजरात और मालवा दोनोंमें प्रचलित होनेका सम्भव है। यह आकृति यहाँ चित्र ३ रूपसे पेश की है।

चित्र ३ की गरुडाकृति पूरी एकचश्म नहीं है। सवाचश्म जैसी लगती है और परली आँख ही दिखाई देती है। गाल ( cheek ) नहीं किन्तु उसकी और मुखकी सीमारेखासे ऐसी बाहर वह परली आँख नहीं है जितनी पिछले समयके मारु-गुर्जर चित्रोंमें मिलती है। अतः हम यह कह सकते हैं कि ई०स० ९४८ के आसपास मुखकी सीमारेखाके बाहर परली आँख लाना अगर शुरू भी हुआ हो, तो फिर भी इतना प्रचलित, इतना सर्वमान्य नहीं हुआ था।

वास्तवमें जहाँ तक परली आँखको सीमारेखासे बाहर दिखाने की बात है वहाँ तक तो चित्र १ में बताया हुआ ई०स० ९७४ में खुदा हुआ गरुड और चित्र ३ के गरुडमें कोई ज्यादा भेद नहीं है। किन्तु शरीर रचना और मुखाकृति आदिमें सविशेष भेद है। चित्र ३ वाले गरुड की बालक जैसी आकृति मनोज्ञ है, सजीव तो है ही। चित्र १ के गरुडकी आकृतिमें angularites बढ़ गई है, नाक ज्यादा लम्बा और तीक्ष्ण अन्त ( Printed end ) वाला है।

चित्र ४ में पेश किया हुआ ताम्रपत्र वि०सं० १०२६ = ९६९ ई०स० में परमार सीयक द्वारा दिया हुआ दानपत्रका है।[1] इस आकृतिके मिलनेसे स्पष्ट हो गया है कि ई०स० ९६९–९७० में परली आँखको मुखरेखासे बाहर दिखाना शुरू हो गया था, प्रचलित भी हो गया था और राजमुद्रामें भी यह शैली स्वीकृत हो गई थी। अतः इस शैलीका आविष्कार ई०स० ९५० और ९७० के बीचमें होकर इसका सर्वमान्य स्वीकार प्रचार हो चुका था ऐसा माननेमें हमें कोई बाधा नहीं है। इस दानपत्रका यह पत्र अभी अहमदाबादके श्रीलालभाई दलपत भाई भारतीय संस्कृति विद्यालयमें संगृहीत है।

इसी शैलीका प्रचार और विकास हमें एक और दानपत्रमें मिला है। वह है भोजदेवका बाँसवाडाका दानपत्र जो वि०सं० १०७६ – ई०स० १०१९–२० में दिया गया।[2] वह पत्रकी गरुडमुद्राको चित्र नं० ५ में यहाँ पेश किया है।

एक और दानपत्रमें भी इस मारु-गुर्जर शैलीकी गरुडाकृति मिली है। वह है भोपालसे मिला हुआ महाकुमार हरिश्चन्द्रका दानपत्र जिसके सम्पादक डॉ० एन० पी० चक्रवर्तीने उसको करीब ई०स० ११५७ में दिया गया माना है।[3] इसका समय ज्ञातांगकी ताड़पत्रीय प्रतिमें चित्रित सरस्वतीका समय जैसा होता है। आकृति यहाँ पर चित्र ६ में पेश की है।

---

१. डी०बी० डीसकलकर, एन ऑड़ प्लेट ऑफ परमार सीयक, एपि० इन्डि०, जिल्द १९, पृ० १७७ से आगे और प्लेट।

२. प्रो० इ० हुलूटझ्, बाँसवारा प्लेट्स् ऑफ भोजदेव, एपि० इन्डि०, वॉ० ११, पृ० १०१ से आगे और प्लेट।

३. एन०पी० चक्रवर्ती, भोपाल प्लेट्स् ऑफ महाकुमार हरिचन्द्रदेव, एपि० इन्डि०, वॉ० २४, पृ० २२५ से आगे और प्लेट्।

उमाकान्त शाहने अपने बनारस ओरिअन्टल कॉन्फ्रेन्सके कलाविभागके अध्यक्ष पदके व्याख्यानमें कुछ वर्ष पहले जैसलमेरकी वि०सं० ११११७ में लिखी हुई ओघनिर्युक्तिकी ताड़पत्रीय प्रतिके चित्रोंको पेश करके बताया था कि इन चित्रोंकी शैली वह मारु-गुर्जर ( जैन, वेस्टर्न इन्डीअन, राजस्थानी, अपभ्रंश, गुजराती आदि नामोंसे पुकारी जाती ) शैली नहीं है और वह शैली गुर्जर-प्रतिहारोंके समयमें सारे पश्चिम भारतमें जो प्रचलित शैली थी उसका आखिरी स्वरूप है।[1] यह बात इन चित्रोंसे स्पष्ट हो जाती है। क्योंकि, उस जैसलमेरके ओघनिर्युक्तिके चित्रोंकी शैली और चित्र १ से ६ की शैली स्पष्ट रूपसे भिन्न है।



१. देखो, उमाकान्त शाह, प्रोग्रेस ऑफ स्टडिझ् इन फाइन आर्ट्स एन्ड टेक्निकल साइन्सीझ, जर्नल ऑफ दि ओरिएन्टल इन्स्टीट्यूट, बड़ोदा, वॉ० १८, अंक १–२ का परिशिष्ट, पृ० १-३६, विशेषतः पृ० १९, और प्लेट्स्।



१. पल्लू ब्रह्माणी मन्दिर के उत्तर-पश्चिम स्थित शिल्प



२. पल्लू गाँव में स्थित प्राचीन शिल्प



३. पल्लू गाँव के घर की दीवाल में बना प्राचीन शिल्प



४. विभिन्न मुद्रा में दुर्गा (?) की ३ मूर्तियाँ परिचारिका युक्त (पल्लू) शिल्प का १ हिस्सा



५. नोहर (गंगानगर) ध्यानमुद्रा स्थित लक्ष्मी व नृत्यमुद्रा युक्त



६. पल्लू १. स्तम्भ छतरी में लक्ष्मी अलंकृत (परिचारिकायुक्त उभय पक्ष में) २ नृत्य-गीत रत नर नारी समूह



७. पल्लू—धनुर्धर



८. पल्लू—दाता या द्वारपाल




९. ब्रह्माणी माता के मन्दिर स्थित श्वे० जैन प्रतिमाएँ
१ पद्मासन १ खड्गासन



१०. पल्लू—स्तम्भ-तोरणयुक्त प्राचीन शिल्प

# पल्लू की प्रस्तर प्रतिमाएं

श्री देवेन्द्र हाण्डा

पल्लू का नाम वहाँसे प्राप्त जैन सरस्वती प्रतिमाओंके कारण कला एवं पुरातत्त्व जगत्में सुविदित हैं. परन्तु बहुत कम लोगोंको अवगत होगा कि पल्लू मध्ययुगीन कलाकेन्द्र होनेके साथ-साथ एक महत्त्वपूर्ण धर्म-स्थान भी रहा है और लगभग दो सहस्राब्दियोंसे मनुष्य तथा प्रकृतिके आघात-प्रतिघात सहन करता हुआ बसा चला आ रहा है. प्रस्तुत लेखमें पल्लूसे प्राप्त प्रागवशेषोंके आधारपर इसकी प्राचीनता, मूर्त्तिकला, धार्मिक महत्ता आदि का ब्योरा विज्ञ पाठकोंके सम्मुख प्रस्तुत किया जा रहा है.[1]

## पल्लू की स्थिति

पल्लू उत्तरी राजस्थानमें श्री गंगानगर जिलेकी नौहर तहसीलमें एक ऊंचे थेड़पर बसा छोटासा गाँव है जो सरदारशहर-हनुमानगढ़ सड़कपर सरदारशहरसे लगभग ४० मील उत्तर हनुमानगढ़से लगभग ५५ मील दक्षिण तथा नौहरसे लगभग ५० मील दक्षिण-पश्चिम कोणमें मरुप्रदेशमें स्थित है।

## नामकरण

स्थानीय अनुश्रुति तथा 'पल्लू की ख्यात'से पता चलता है कि इसका पुराना नाम कलूर गढ़ (या कोट-कलूर) था और उत्तरमध्यकालमें यह जाटोंका एक महत्त्वपूर्ण ठिकाना था। कलूर गढ़के जाटों तथा पूगलके भाटियोंमें पारस्परिक वैमनस्य था। भाटियोंको नीचा दिखानेके लिए जाटोंने अपनी वीरांगणा राजकुमारी पल्लूका भाटी राजकुमारसे विवाहका षड्यन्त्र रचा। इसमें एक निश्चित योजना के अनुसार 'कंवर कलेवे'में भाटी राजकुमार तथा वर-यात्रामें आये भाटी सरदारोंको विष दे दिया गया। रात हुई तो राजकुमारी पल्लूको सुहागरातके लिए भेजा गया ताकि इस बात का निश्चय भी हो सके कि राजकुमार मर गया है या नहीं। परन्तु अपने पति के अनिन्द्य एवं अप्रतिम सौन्दर्य तथा अपने पिताकी कुभावना जानकर पल्लूका मन विचलित हो उठा और उसने सारी कथा शेष बचे भाटी वीरोंको कह दी। राजकुमार तथा उसके साथी सरदारों का उपचार कर लिया गया तथा जाटों का सफाया किया जाने लगा। एक एक कर पल्लूके सातों भाई भी मारे

---

१. जैन सरस्वती प्रतिमाओंको प्रकाशमें लाने वाले डा० एल० पी० टेस्सिटरीके बाद पल्लूकी सांस्कृतिक धरोहरकी रक्षा करने वाले व्यक्तियोंमें यदि सर्वप्रमुख नाम देखा जाए तो वह है पल्लू पञ्चायत समितिके भूतपूर्व मन्त्री नौहर निवासी श्री मौजीराम भारद्वाजका जिन्होंने कई वर्ष तक पल्लू में रहकर वहांकी सांस्कृतिक तथा ऐतिहासिक सामग्रीकी सुरक्षाके लिए अनेक विध प्रयत्न किए एवं वहां के सिक्के तथा मूर्त्तियां राष्ट्रीय संग्रहालय (नई दिल्ली), राजस्थान पुरातत्त्व विभाग, संगरिया संग्रहालय, गुरुकुल संग्रहालय, झज्झर (हरियाणा) तथा विभिन्न रुचिवान् व्यक्तियों तक पहुँचाये, प्रस्तुत लेखकी अधिकतर सामग्री एवं बहुमूल्य सूचनायें मुझे श्री मौजीरामजी से ही प्राप्त हुई हैं अतः उनके प्रति अपनी हार्दिक कृतज्ञता प्रकट करता हूँ।

गये और कलूर गढ़ भाटियोंके अधीन हो गया। भाटियोंने पल्लूके शौर्यको चिर-स्थायी बनानेके लिए कलूर गढ़ का नाम बदलकर पल्लू गढ़ रख दिया जो अभी तक चला आ रहा है।[१]

पल्लूका समीकरण खरतरगच्छपट्टावलिके पल्हुपुर तथा चौहानअभिलेखीय स्थल प्रह्लादकूप से भी किया गया है।[२] किरातकूप से किराडू तथा जांगलकूपसे जांगलू के समान प्रह्लादकूपसे पल्लू की व्युत्पत्ति भाषा-वैज्ञानिक दृष्टिसे तर्क-संगत जान पड़ती है। परन्तु कलूरगढ़ नाम की व्युत्पत्ति अज्ञात है। गढ़ (=कोट) से स्पष्ट है कि उत्तर-मध्यकालमें यहांपर जाटोंका किला था। आज भी यदि पल्लूके थेड़का निरीक्षण ध्यानपूर्वक किया जाये तो इस किले की रूपरेखा कुछ स्पष्ट हो जाती है। चौकोर किलेके चारों किनारों पर गोल बुर्जों तथा चारों ओर परिखाकी सम्भावना चतुष्कोण थेड़ के किनारोंपर गोल-गोल बाहर को बढ़े हुए मिट्टीके ढेरों तथा चारों ओर के निकटवर्ती गड्ढोंसे सहज अनुमेय है। जाटोंका यह किला सम्भवतः निम्नांकित आकृतिका था—



कलूरमें 'ऊर' भाग सम्भवतः पुर का अवशेष है।

## प्राचीनता

पल्लूके थेड़के ऊपर तथा इर्द-गिर्द कुछ दूरी तक इसकी प्राचीनताके परिचायक पुराने मृद्भाण्डोंके टुकड़े विकीर्ण हैं। थेड़ तथा आस-पासकी भूमिसे अबतक प्राप्त अवशेषोंमें प्राचीनतम है इण्डो-ग्रीक राजा फिलौक्सिनोस (Philoxenos) की एक ताम्र-मुद्रा[३] जो इस बात की परिचायक है कि पल्लू ईसा पूर्व द्वितीय

२. परमेश्वरलाल सोलंकी, "पल्लू घाटी और उसकी कलाकृतियां", वरदा, वर्ष ४, अंक २ (अप्रैल १९६१) पृष्ठ २०-२१।

३. Dr. Dasharatha Sharma, Early Chauhan Dynasties, Delhi, 1959, pp. 312 and 314.

१. मौजीराम भारद्वाज, 'पल्लू गांवका ब्राह्मणी मन्दिर", सत्य विचार (बीकानेर), दिनांक ८.६.६५, पृष्ठ ३।

शताब्दीमें अस्तित्वमें आ चुका था। थेड़के दक्षिण-पश्चिम भागसे प्रस्तुत लेखकको शुङ्ग-कुषाणकालके रक्त वर्ण मृद्भाण्डोंके टुकड़े भी प्राप्त हुए हैं जो ताम्र-मुद्रासे अनुमेय प्राचीनताकी पुष्टि करते हैं।

श्री मौजीरामजी के सौजन्यसे प्राप्त पल्लूके १०० सिक्कोंमें कुषाण तथा इण्डो-सासानियन राजाओं के ताम्बेके सिक्के (१२ + ५) पल्लूके द्वितीय शती ईसा पूर्वसे तृतीय-चतुर्थ शती ईस्वी तक निरन्तर बसे रहनेका प्रमाण हैं। परन्तु इसके पश्चात् ऐसा जान पड़ता है कि लगभग पांच शताब्दियों तक पल्लूमें कोई बस्ती नहीं रही क्योंकि इस कालके न तो कोई सिक्के ही मिले हैं और न कोई अन्य अवशेष ही[1], फिर भी उत्खननके अभावमें निश्चित रूप से कुछ नहीं कहा जा सकता। नवीं-दसवीं शताब्दीमें पल्लू फिर बस गया और विभिन्न राजाओं के उत्थान-पतन देखता हुआ यह तबसे निरन्तर बसा चला आ रहा है। मुहम्मद बिन साम की मुद्राओं से ऐसा प्रतीत होता है कि मुस्लिम आक्रमण यहां भी हुआ था और सम्भवतः यहांपर मन्दिर मूर्त्तियोंको खण्डित किया गया। सामन्त देव तथा सोमल देवी की विभिन्न मूल्यों की लगभग ४५ (२० + २५) ताम्र-मुद्राओंके आधारपर यह कहा जा सकता है कि उनके समयमें पल्लू एक प्रसिद्ध स्थान था। जौनपुरके हुसेनशाहकी दो ताम्र-मुद्राएं इस बातकी द्योतक हैं कि चौदहवीं-पन्द्रहवीं शताब्दी में पल्लू तथा आस-पासके क्षेत्रके लोगोंका जौनपुरसे सम्भवतः व्यापारिक सम्पर्क था।[2]

## पल्लू की प्रस्तर प्रतिमाएं

### शैव प्रतिमाएँ

पल्लू की कलाकृतियोंमें प्राचीनतम है यहांसे प्राप्त भूरे वर्ण के बालुका प्रस्तरका अभिलिखित कीर्तिस्तम्भ, ३३" × १२" के चौकोर इस कीर्तिस्तम्भके एक ओर लिङ्ग रूपमें शिव-पूजन करते हुए एक दम्पति का चित्रण किया गया है तथा दूसरी ओर गणपतिका। स्त्री तथा पुरुष दोनों 'लांग'की धोती पहने दिखाये गये हैं। कण्ठहार, कर्ण कुण्डल, भुजबन्ध, करधनी आदि आभूषणोंसे सुसज्जित इन मूर्त्तियोंका अंकन क्षेत्रीय वस्त्राभूषणोंकी दृष्टिसे महत्त्वपूर्ण है। कीर्तिस्तम्भ पर दम्पति वाली ओर तीन पंक्तियोंके अभिलेखमें केवल प्रथम पंक्ति ही सुपाठ्य है जिसपर इसकी तिथि विक्रम संवत् १०१६ कार्तिक सुदि ११ अंकित है[3]। कीर्तिस्तम्भ दसवीं शताब्दीमें पल्लू क्षेत्रमें शिवपूजनका परिचायक होनेसे धार्मिक दृष्टिसे भी महत्त्वपूर्ण है। डा० हरमन गोयट्ज़का विचार है कि शाकम्भरी तथा अजमेरके चौहानोंने जांगल देशसे लगभग दसवीं शताब्दीमें प्रतिहारोंको हटाकर अपना अधिकार जमाया और इस क्षेत्रमें शैव मन्दिरों की स्थापना की।[4] पल्लूका मन्दिर सम्भवतः उन्हींमें से एक है जिसकी कुछ मूर्त्तियाँ अब भी इधर-उधर बिखरी पड़ी हैं। इनमें महत्त्वपूर्ण प्रतिमाएं निम्नलिखित हैं—

१. उमा-महेश्वरकी हल्के भूरे रंगकी आडावळा पत्थरकी प्रतिमा जो अब बीकानेर संग्रहालयमें है,

---

१. श्री मौजीरामजीके द्वारा राजस्थान पुरातत्त्व विभाग को लगभग २४५ सिक्के दिये गये थे जिनका पूरा विवरण विभागके द्वारा अभी तक प्रकाशित नहीं किया गया है क्योंकि इन मुद्राओंको अभी रासायनिक विधिसे साफ किया जा रहा है। पल्लूकी कुछ मुद्राएं "नगरश्री" संग्रहालय, चूरूमें हैं तथा कुछ अन्य विभिन्न व्यक्तियोंके पास। इन सिक्कोंमें चौथीसे नवीं शती तकका कोई सिक्का उपलब्ध नहीं है।

२. हुसेन शाहकी ताम्र-मुद्राएं धानसिया (तहसील नौहर, जिला श्री गंगानगर)से भी प्राप्त हुई हैं।

३. V. S. Srivastava, Catalogue And Guide To Ganga Golden jubilee Museum, Bikaner, Jaipur, 1961, p25, (185 B. M.) and plate, परमेश्वरलाल सोलंकी, वही, पृष्ठ २२।

४. H. Herman Goetz, Art and Architecture of Bikaner state, Oxford, 1950.

इसमें नन्दी पर सवार शिव पार्वतीको अपनी जंघा पर लिए बैठे हैं, दाईं ओर दण्डधारी ब्रह्मा दिखाए गए हैं तथा नन्दीके नीचे एक उपासक और एक उपासिका।[२]

२. पल्लूके ब्रह्माणी मन्दिरकी दीवारमें जड़ी निम्नांकित प्रतिमाएँ ( चित्र १ )—[२]

(क) जटामुकुट पहने एक आलेमें चित्रित पार्वतीकी एक सुन्दर स्थानक मूर्ति जिसकी बाईं टाँग टूटी हुई है। कर्णकुण्डल, कण्ठहार, सुन्दर एवं सुशोभित अधोवस्त्र तथा नूपुर स्पष्ट दिखाई देते हैं, दाएँ हाथमें कमण्डलु (?) दिखाया गया है और बाएँमें सर्प। दक्षिण पादके समीप एक छोटी-सी अस्पष्ट प्रतिमा है जो नन्दीकी हो सकती है, बाईं ओर एक सुचित्रित छज्जेके नीचे आलेमें दो स्त्रियाँ दिखाई गई हैं और दाईं ओर इसी प्रकारके आलेमें एक स्त्री।

(ख) भूरे रंगकी बालुका-प्रस्तरकी २'६" × १'६" आकारकी खण्डित चतुर्भुजी प्रतिमा सम्भवतः शिवकी है। मुकुट, कर्णकुण्डल, कण्ठहार, भुजबन्ध तथा अधोवस्त्र दर्शनीय हैं। बाईं ओर तथा सिरके पीछे लता-वेष्टणकी सज्जा है। बाएँ पाँवके पास बाईं ओर मुख किए नन्दीकी छोटी-सी प्रतिमा है।

(ग) जटामुकुट, कर्णकुण्डल, कण्ठी तथा कण्ठहार, भुजबन्ध, करधनी तथा अधोवस्त्र पहने ध्यान मुद्रामें बैठी प्रतिमा सम्भवतः पार्वतीकी है। प्रतिमा दाईं ओर तथा नीचेसे खण्डित है।

(घ) एक छोटेसे आलेमें त्रिभंग मुद्रामें जटा मुकुट, कर्णकुण्डल, कण्ठी, कण्ठहार, करधनी तथा अधोवस्त्र पहने यह प्रतिमा भी सम्भवतः पार्वतीकी है।

(ङ) नन्दीकी खण्डित प्रतिमा।

३. एक स्थानीय ग्रामीणके घरमें लगी हुई कङ्कर-पत्थरकी एक चौखट जिसमें बीचके आलेमें सिंहकी खालके आसन पर पद्मासनमें शिव आसीन हैं। चतुर्भुजी इस प्रतिमाके ऊपरी दाएँ हाथमें त्रिशूल है तथा ऊपरी बाएँ हाथमें कोई अस्पष्ट वस्तु, अन्य दोनों हाथ पद्मासन मुद्रामें अंकमें एक दूसरे पर रखे हैं। शिव जटा मुकुट, कर्णकुण्डल, कण्ठहार आदि अलंकरण धारण किए हैं तथा भुजाओंमें सर्प-वेष्टण है। दोनों ओर नृत्य-मुद्रामें एक-एक पुरुष दिखाया गया है। इन पुरुषोंने सुन्दर पारदर्शी अधोवस्त्र पहिन रखे हैं। कंकर-पत्थरकी होनेके कारण यह मूर्ति काफी घिसी हुई है ( चित्र २ )।

४. एक घरकी दीवारमें लगी यह प्रतिमा सम्भवतः सिंहवाहिनी दुर्गाकी है। चतुर्भुजी देवी वाम-मुख सिंह पर सुखासनमें विराजमान है। उसके ऊपरी दक्षिण हस्तमें खड्ग है तथा निचले हाथमें चक्र (?), ऊपरी वामहस्तमें पुस्तकके से आकारकी कोई वस्तु है और निचला हाथ वाम जंघा पर टिका है। बाईं ओरके संलग्न आलेमें हाथमें खड़ा दण्ड लिए देवीकी ओर मुख किए एक स्त्री दिखाई गई है। कंकर-पत्थरकी यह प्रतिमा भी काफी घिसी हुई है, फिर भी मूर्तिकारकी कुशलताकी स्पष्ट झलकी प्रस्तुत करती है ( चित्र ३ )।

५. इस खण्डित चौखटके मध्यमें तीन आलोंमें विभिन्न मुद्राओंमें तीन स्त्रियों, सम्भवतः दुर्गाके विभिन्न रूपोंका अंकन है। इसे दक्षिण हस्तमें खड्ग तथा वाम हस्तमें ऊपरी प्रतिमामें शक्ति ( या कमल ) तथा नीचेकी दो प्रतिमाओंमें ढाल लिए युद्ध-मुद्रामें दिखाया गया है, अधोवस्त्र का अंकन बहुत ही भव्य है। तीनों प्रतिमाओंमें दोनों ओर विभिन्न मुद्राओंमें परिचारिकाएँ खड़ी हैं जो हाथोंमें वाद्य-यन्त्र लिए हैं या नृत्य-मुद्रामें हैं ( चित्र ४ )।

---

१. परमेश्वरलाल सोलंकी, वही।

२. सभी चित्र भारतीय पुरातत्त्व विभागके सौजन्यसे प्राप्त हुए हैं।

६. वीकानेर संग्रहालयमें हलके लाल-भूरे बालुका प्रस्तरकी गरुड़ासनमें बैठे चतुर्भुज कीचककी दो प्रतिमाएँ भी सम्भवतः पल्लूके शिव मन्दिरका ही भाग हैं। इन मूर्तियोंमें कीचकका "पेट निकला हुआ है और सिर पीछे भीत पर टिका है। कानोंमें कुण्डल, हाथोंमें भुजबन्ध और मणिमाला, सिर पर मुकुट व छाती और पेटके मध्य बन्धा दुपट्टा बड़ा ही मनोहर है।"[१]

## वैष्णव प्रतिमाएँ

पल्लूसे कुछ वैष्णव प्रतिमाएँ भी मिली हैं जिनका विवरण इस प्रकार है—

१. एक खण्डित चौखटके मध्य एकके ऊपर एक चार आलोंमें लक्ष्मी अंकित है, चतुर्भुजी इस देवीके ऊपरी दोनों हाथोंमें कमल दण्ड हैं तथा निचले दाएँ हाथ वरद मुद्रामें एवं निचले बाएँ हाथ कमण्डलु पकड़े हैं जो बाईं जंघाओं पर टिके हैं, लक्ष्मी सुखासनमें बैठी है, उसका वाम पाद आसन पर टिका है तथा दक्षिण पाद नीचे भूमि पर। दोनों ओर एक-एक परिचारिका दिखाई गई है। ये परिचारिकाएँ दो विभिन्न मुद्रा-वर्गोंमें एकके वाद एक बारी बारी से दिखाई गई हैं (चित्र ५)।

२. एक स्तम्भ अलंकृत छज्जेमें एक ऊँचे मञ्च पर बैठी चतुर्भुजी देवी जिसके ऊपरी दोनों हाथोंमें सनाल कमल हैं तथा निचला दक्षिण हस्त वरद मुद्रामें तथा वामहस्त कमण्डलु पकड़े है, लक्ष्मी प्रतीत होती है। देवी मुकुट, कर्णकुण्डल जो कन्धों पर टिके हैं, भुजबन्ध, मणिबन्ध, कण्ठी तथा कण्ठहार एवं नूपुर पहने सुखासनमें विराजमान है। दोनों ओर नृत्य मुद्रामें दो-दो परिचारिकाएँ हैं जिनकी शिरःसज्जा तथा वस्त्राभूषण समान हैं। नीचेकी पट्टिकामें सस्तम्भ आलोंमें और उनके अन्तरिम स्थानोंके बीच वाद्ययन्त्र लिए तथा नृत्य करते हुए आठ स्त्रियोंको विभिन्न मुद्राओंमें अंकित किया गया है। बाएँ हाथकी अन्तिम मूर्ति ऊपरी भागसे खण्डित है। यह पट्टिका मध्य-युगीन संगीतके वाद्य-यन्त्रों तथा तत्कालीन फैशनकी दृष्टिसे महत्त्वपूर्ण है। (चित्र ६)।

३. प्रत्यालीढ आसनमें विष्णुके वाहन गरुड़की भूरे बालुका पत्थरकी यह प्रतिमा जो अपने बाएँ हाथमें एक सर्प पकड़े है तथा दायाँ हाथ सिर पर रखे है पुरुष-रूपमें गरुड़ का एक सुन्दर उदाहरण है। गरुड़ कण्ठहार, भुजबन्ध, कङ्कन एवं अन्य वस्त्राभूषण धारण किए है। पीछेकी ओर कंघी किए बीचमें माँगकी रेखा बनाए बालोंको ऊपर करके फीतेसे बाँधा गया है। नासिका कुछ टूट गई है। पंख पीछेको फैले हुए हैं। ग्यारहवीं शताब्दीकी यह मूर्त्ति पल्लू क्षेत्रकी मध्य-युगीन मूर्त्तिकलाका एक उत्कृष्ट उदाहरण है (चित्र ७)। यह प्रतिमा श्री मौजीराम भारद्वाजके द्वारा राष्ट्रीय संग्रहालय, नई दिल्लीको समर्पित की गई थी और अब यह संग्रहालयकी प्रवेश-द्वारसे लगी वृत्ताकार दीर्घिकामें प्रदर्शित है।

## जैन प्रतिमाएँ

पल्लूका नाम भारतके पुरातात्त्विक-मानचित्र पर १९२५-२६ में डा० एल. पी. टैस्सिटरी द्वारा यहाँसे दो जैन सरस्वती मूर्त्तियाँ प्राप्त करने पर आ पाया था। इनमेंसे एक अब वीकानेर संग्रहालयमें है

---

१. वहीं।

२. व्रजेन्द्रनाथ शर्मा, "राष्ट्रीय संग्रहालय, नई दिल्लीमें मध्यकालीन राजस्थानी प्रस्तर प्रतिमाएं" मरुभारती, अक्तूबर १९६४, पृष्ठ ८४; 'Some Medieval Sculptures from Rajasthan in the National Museum, New Delhi", Roop Lekha, vol.xxxv, Nos. 1-2, pp.30-1.

तथा दूसरी राष्ट्रीय संग्रहालय, नई दिल्लीमें सुशोभित हो रही है। लगभग एक-सी ये दोनों मूर्तियाँ कला एवं सुन्दरताकी दृष्टिसे विश्वविख्यात हैं।[1]

ये प्रतिमाएँ श्वेत संगमरमरसे बनी हैं। इनमें चतुर्भुजी सरस्वती देवी त्रिभंग मुद्रामें एक कमलपर खड़ी दिखाई गई है। देवी अपने ऊपरवाले हाथोंमें कमल तथा पुस्तक और नीचेवाले हाथोंमें अक्षमाला तथा कमण्डलु लिए है। देवीके सिरपर रत्नजटित सुन्दर मुकुट है, कानोंमें कुण्डल, कण्ठमें हार, हाथोंमें कङ्कन तथा पावोंमें पायल, मणि-मेखलासे सुशोभित साड़ी अपनेमें अनुपम छटा संजोए है। पीठ पर सरस्वतीका वाहन हंस तथा एक मानवीय चित्र उत्कीर्ण हैं तथा सिरके पीछे प्रभामण्डलके दोनों ओर माला-धारी विद्याधर, मुकुटके ऊपर पद्मासनमें 'जिन'की एक लघु प्रतिमा है तथा पैरोंके दोनों ओर हाथोंमें वीणा लिए परिचारिकाएँ खड़ी हैं। पास ही दानकर्त्ता एवं उसकी पत्नी हाथ जोड़े अंकित किए गए हैं।[2] बीकानेर-वाली प्रतिमा सुन्दर प्रभातोरणमें सुसज्जित है जिसपर वाहनारूढ़ परिवारदेवता, गजसवार तथा कायोत्सर्ग मुद्रामें जैनतीर्थङ्कर छोटे-छोटे आलोंमें प्रदर्शित हैं। इसको "The greatest masterpiece of Medieval Indian art" कहा गया है।[3]

पल्लूके ब्रह्माणी मन्दिरमें ब्रह्माणी देवी तथा उसकी बहिन समझकर पूजी जानेवाली प्रतिमाएँ वास्तवमें जैनतीर्थङ्करोंकी प्रतिमाएँ हैं जिन्हें वहाँके धूर्त पाखण्डी पुजारियोंने घाघरा-ओढ़ना पहनाकर रूप परिवर्तित कर मन्दिरमें स्थापित कर रखा है। इनमें एक स्थानक मूर्त्ति है तथा दूसरी पद्मासनमें, स्थानक तीर्थङ्कर प्रतिमा धोती पहिने है। दोनों पाँवोंके पास एक-एक परिचारककी लघुप्रतिमाएँ हैं। कन्धोंके ऊपर दोनों ओर माला लिए उड़नेकी मुद्रामें विद्याधर अंकित हैं तथा छत्रके दोनों ओर शुण्डिका ऊपर उठाए एक-एक गज प्रतिमा, प्रतिमाके आधारमें दाएँ हाथमें शक्ति लिए सुखासनमें एक देवी (?) अंकित है।[4]

पद्मासनवाली जिन प्रतिमाके आधार पर दो सिंह अंकित हैं, दोनों ओर स्थानक मुद्रामें एक-एक लघु जिन-प्रतिमा तथा उनके ऊपर पद्मासनमें एक-एक अन्य लघु प्रतिमा उत्कीर्ण है। छत्रके ऊपर बद्धाञ्जलि एक किन्नर (?) प्रतिमाके दोनों ओर हाथोंमें माला लिए एक-एक विद्याधर अंकित है। (चित्र ८)।

यह किसीको ज्ञात नहीं कि ये मूर्त्तियाँ कबसे इस मन्दिरमें स्थापित हैं। वर्तमान ब्रह्माणी मन्दिर थेड़के ऊपर स्थित है और १९वीं शताब्दीमें इसका निर्माण हुआ था। जैन सरस्वती प्रतिमाओंसे पल्लूमें एक या एकाधिक सरस्वतीके भव्य मन्दिरोंके अस्तित्वका अनुमान सहज ही लगाया जा सकता है। पल्लू पर मुसलमानोंके किसी आक्रमणमें ये मन्दिर ध्वस्त किए गए होंगे। मूर्त्तियोंको खण्डित किए जानेकी आशंकासे सम्भवतः पुजारियोंने दोनों सरस्वती प्रतिमाओंको कहीं दबा दिया हो, तभी तो ये मूर्त्तियाँ अखण्डित मिल पाई हैं; यहाँ सरस्वती ( ब्रह्माणी ) के मन्दिरकी सत्ताकी अनुश्रुति बनी रही होगी और कालान्तरमें थेड़से प्राप्त तीर्थंकर-प्रतिमाओंको ही धूर्त पुजारियोंने अपने स्वार्थ एवं भोली जनताको ठगनेके लिए देवी रूप देकर स्थापित कर दिया होगा—

---

१. Goetz, op. cit., pp. 58 and 85; K. M. Munshi, Saga of Iudian Sculpture, pl. 8; Stella Kramrisch, Sculpture, of India, pp. 184-5, plate XXXIV. 84; Srivastava, op. cit., p.13, plate 1.

२. ब्रजेन्द्रनाथ शर्मा, वही, पृष्ठ ८२–४ तथा ३०–१।

३. Srivastava, op. cit.।

४. संगमरमरकी ऐसी ही एक प्रतिमा नोहरके जैनमन्दिरकी एक दीवारमें जड़ी हुई है।

## अन्य प्रतिमाएँ

पल्लूसे कुछ ऐसी प्रतिमाएँ भी मिली हैं जिनका सम्बन्ध किसी धर्म या सम्प्रदाय विशेषसे स्थापित नहीं किया जा सकता। इनमें महत्त्वपूर्ण प्रतिमाएँ निम्नांकित हैं—

१. एक चतुष्कोण आधार पर खड़े दाढ़ी-मूँछोंवाले बद्धाञ्जलि दानीकी प्रतिमा जिसके सिरपर टोपकी तरहका शिरस्त्राण है, सिरके पीछे प्रभामण्डल है, कण्ठमें हार, भुजाओंमें भुजबन्ध तथा मणिबन्ध हैं तथा सुन्दर अधोवस्त्र धारण किए हैं। पार्श्व चैत्यसे उद्भूत कमलपर एक छोटी-सी प्रतिमा वाम-स्कन्धके पास सुशोभित है और बद्धाञ्जलि एकापर लघु-प्रतिमा दक्षिण पादके समीप खड़ी है। कंकर-पत्थरसे बनी इस प्रतिमामें इस क्षेत्रकी शिल्पकारीकी कलात्मक वास्तविकता तथा कलाकारकी सृजनात्मक प्रतिभाकी स्पष्ट झलकी मिलती है।[१]

२. १५"×७½" आकारकी एक प्रस्तर चौखट जिसपर परिचारिकाओं सहित एक स्त्री अपने शिशुको स्तन-पान करा रही है।[२]

३. पालकीमें बैठी एक स्त्रीकी प्रतिमा जिसे दो सेविकाएँ उठाए लिए जा रही हैं। पालकीके नीचे एक छोटा-सा बालक कलश लिए जा रहा है। कंकर-पत्थरकी यह छोटी-सी प्रतिमा अपने अत्यन्त जटिल एवं कलात्मक सम्पादनके लिए महत्त्वपूर्ण है।[३]

४. एक अलंकृत आलेमें मुकुट, कर्णकुण्डल, कण्ठहार, भुजबन्ध, मणिबन्ध, घुटनोंसे ऊपरतकका छोटा-सा पारदर्शी अधोवस्त्र तथा घुटनोंसे नीचे तक लटकती हुई माला पहिने, दायाँ हाथ जंघा पर रखे तथा वक्ष तक उठे वामहस्तमें रज्जुकी सी आकृतिकी कोई वस्तु पकड़े त्रिभङ्ग मुद्रामें खड़े दानी ( या द्वारपाल ) की कंकर-पत्थरकी यह प्रतिमा भी मूर्त्तिकारकी कुशलता तथा सृजनात्मक प्रतिभाका परिचय देती है। ( चित्र ९ )।

५. एक अलंकृत आलेमें शोभित खण्डित मूर्त्ति जिसके दोनों ओर विविध प्रकारके वस्त्राभूषण धारण किए तीन-तीन सेवक-सेविकाओंकी खण्डित प्रतिमाएँ हैं सम्भवतः किसी बृहत्स्तम्भका आधार भाग है। वस्त्राभूषणोंकी विविधताके लिए यह महत्त्वपूर्ण है। ( चित्र १० )।

इनके अतिरिक्त पल्लूसे प्राप्त लगभग ६४ वास्तु-शिला-खण्ड जो किसी समय पल्लूके भव्य मन्दिरोंके भाग रहे होंगे श्री मौजीराम भारद्वाज द्वारा संगरिया संग्रहालयको दिए गए थे। इनका विस्तृत विवरण प्राप्त नहीं है।

जैन प्रतिमाओंको छोड़कर अन्य सभी प्रतिमाएँ तथा वास्तु-शिला-खण्ड लाल या भूरे बालुका पत्थरके हैं या पाण्डु वर्ण कंकर-पत्थरके। तिथिक्रमसे इन सब अवशेषोंको दसवींसे बारहवीं शताब्दीके बीच रखा जाता है, अवशेषोंसे स्पष्ट है कि इस समय पल्लू एक समृद्ध एवं महत्त्वपूर्ण कलाकेन्द्र तथा धार्मिक स्थल था। आज अगर पल्लूके बृहत् एवं उच्च थेड़का उत्खनन किया जाय तो निश्चय ही यहाँसे राजस्थानके इतिहास, कला तथा संस्कृति पर नवीन प्रकाश डालनेवाले अनेकानेक महत्त्वपूर्ण अवशेष प्राप्त होंगे। ●

---

१. B. N. Sharma, "Some Unpublished Sculhtptures From Rajasthan," The Researcher, vol. V-VI ( 1964-65 ), p. 34, plate XI।

२. Srivastava, op. cit., p. 14।

३. यह प्रतिमा श्री मौजीराम भारद्वाज द्वारा सरदारशहरके श्री बभूतमल दूगड़को भेंट दी गई और उन्होंने आगे इसे श्री ओमानन्द जी सरस्वतीको उपहार देकर गुरुकुल संग्रहालय, झज्झर ( हरियाणा ) पहुँचा दिया है।

# ओसियां

डा० ब्रजेन्द्रनाथ शर्मा

ओसियाका वर्तमान ग्राम जोधपुरसे ३२ मील उत्तर-पश्चिममें स्थित है। प्राचीन शिलालेखों एवं प्रशस्तियोंमें इसका नाम उपेश, उपकेश, उवसिशल आदि मिलता है। ओसियाके प्राचीन इतिहासके वारेमें विशेप जानकारी प्राप्त नहीं है; परन्तु इतना ज्ञात है, कि आठवीं शताब्दीमें यह प्रतिहार साम्राज्यमें था। प्रतिहारोंके समयके बने लगभग एक दर्जन मन्दिर आज भी वहाँ विद्यमान हैं, जो उस समयकी उच्चतम भवन निर्माण कलाके परिचायक हैं। प्रतिहारोंकी शक्तिका ह्रास हो जाने पर ओसियां विशाल चौहान साम्राज्यका एक अंग बन गया था। वारहवीं शताब्दीके उत्तरार्धमें यह चौहान राजा कुमार सिंहके शासनमें था। इस समय तक यह एक विशाल नगरके रूपमें परिवर्तित हो चुका था और इसकी सीमायें दूर-दूर तक फैल गई थीं। उत्थानके बाद पतन प्रकृतिका शाश्वत नियम है। यही हाल ओसियांका भी हुआ। 'उपकेश-गच्छप्रवन्ध'से विदित होता है कि तुर्की सेना इस स्थानसे सन् ११९५में होकर गुजरी और उसने इस महत्त्व-पूर्ण एवं सुन्दर नगरको नष्ट कर डाला। यहाँके निवासी ओसवाल जैनी भी इसे छोड़कर दूर-दूरको पलायन कर गये।

मध्य प्रदेशमें स्थित खजुराहोकी भाँति ओसियां भी स्थापत्य एवं मूर्तिकलाके लिए अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। खजुराहोकी भाँति यहाँ भी हिन्दू एवं जैन मन्दिर हैं। ओसियाँके कई मन्दिर तो खजुराहोके मध्य-कालीन मन्दिरोंसे कई शताब्दी प्राचीन हैं। उत्तरी भारतमें एक ही स्थान पर इतने अधिक मन्दिरोंका समूह खजुराहोके अतिरिक्त उड़ीसामें भुवनेश्वरमें ही प्राप्त है। परन्तु ओसियाँमें ही पंचायतन मन्दिरोंकी शैली सर्व प्रथम यहाँके हरिहर मन्दिर प्रस्तुत करते हैं। इन पर उत्कीर्ण देव प्रतिमाओंका अब हम संक्षेपमें वर्णन करेंगे।

### हरिहर मन्दिर नं० १ ( चित्र १ )

यह मन्दिर ओसिया ग्रामके वाहर अलग स्थित है। मन्दिरके गर्भगृहमें कोई प्रतिमा नहीं है, परन्तु द्वार-शीर्षके ऊपर गरुड़ारूढ़ विष्णुकी प्रतिमा है। इसके नीचे चन्द्र, मंगल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, शनि, राहु तथा केतु आदि नवग्रहोंका अंकन है। द्वार शाखाओं पर बेल-बूटे, नाग-दम्पतियों तथा नीचे गंगा व यमुना का अपनी सेविकाओंके साथ चित्रण है। इसके वांई ओर ही भीगी वेणियोंसे जल निचोड़ती एक सुन्दरी विशेप रूपसे दर्शनीय है। इस मन्दिरके बाह्य भाग पर नीचे वाली लाईनमें अपने वाहन भैंसे पर विराजमान तथा हाथमें खट्वांग लिये यमकी मूर्ति है। इससे आगे गणेशकी प्रतिमा है। मध्यमें त्रिविक्रमकी कलात्मक प्रतिमा है जिसमें उनका बायां पैर ऊपर उठा हुआ है। इससे आगे चन्द्रकी वैठी मूर्ति है, जिनके शीर्षके पीछे अर्द्ध-चन्द्र स्पष्ट है। अगली ताखमें अग्निकी मूर्ति है, जिनके पीछेसे ज्वाला निकल रही है। यह अपने वाहन मेढे पर विराजमान है। इस मन्दिरके पीछे ऐरावत हाथी पर बैठे इन्द्र हैं और मध्यमें विष्णु तथा शिवकी सम्मिलित प्रतिमा हरिहरकी है ( चित्र २ )। यह सुन्दर प्रतिमा कलाकी दृष्टिसे अनुपम है। इनके दाहिनी ओर त्रिशूलपुरुष तथा नन्दि और बाईं ओर गरुड़ है ( चित्र ३ )। इनसे आगे सूर्यकी स्थानक तथा

नन्दि पर बैठे शिवकी मूर्तियाँ हैं । मन्दिरके दाहिनी ओर कुवेरकी मूर्ति है । इसके बाद महिषासुरमर्दिनीकी चतुर्भुजी प्रतिमा है । इन्होंने एक हाथसे महिषमें त्रिशूल घुसेड़ रखा है तथा दूसरे हाथसे उसकी पूँछ पकड़ रखी है । इस आशयकी मूर्तियां मथुरासे भी प्राप्त हुई हैं । मध्यमें भगवान् विष्णुके नरसिंह अवतारकी मूर्ति है, जो गोदीमें लेटे दानव हिरण्यकशिपुका पेट फाड़ रहे हैं । इनके आगे वाली ताखमें बहुमुखी ब्रह्माकी मूर्ति है, परन्तु इसमें महत्त्वपूर्ण यह है कि इनके दाढ़ी नहीं है, जैसा सामान्यतः ब्रह्माकी मूर्तियोंमें देखनेको मिलता है । इनके साथ दो दिक्पालोंकी मूर्तियां हैं, जो काफी खण्डित हो गई हैं ।

इस मन्दिरके ऊपर वाली पंक्तिमें श्रीकृष्णके जीवनसे सम्बन्धित अनेक दृश्य उत्कीर्ण हैं, जिनका अनेक वैष्णव पुराणों जैसा कि भागवत पुराण आदिमें विस्तृत वर्णन मिलता है । इन दृश्योंमें कृष्ण जन्म, पूतना-वध, शकट-भंग, कालिय-दमन, अरिष्टासुर-वध, वत्सासुर-वध, कुवलयापीड-वध, गोवर्धनधारी कृष्ण, आदि अनेक दृश्य अंकित हैं ।

हरिहर मन्दिर नं० १ के चारों ओर एक-एक लघु देवालय है, जिसमेंसे एक तो पूर्ण रूपसे नष्ट हो गया है । इन पर बनी मूर्तियोंमें कंकाली महिषासुर-मर्दिनी तथा श्रृङ्गार-दुर्गा विशेष रूपसे उल्लेखनीय हैं । १२ भुजाओं वाली श्रृङ्गार दुर्गा जो सिंहवाहिनी है, अपने एक हाथसे मांग निकाल रही है तथा बायें हाथसे पैरमें पायल पहिन रही हैं । इस आशयकी अन्य मूर्तियों आवानेरी तथा रोडासे भी प्राप्त हुई हैं, जो सभी समकालीन ( ८ वीं शती ईसवी ) हैं । मुख्य मन्दिरके पीछेके बाईं ओर वाले लघु देवालयमें सूर्यकी स्थानक तथा सूर्य व संज्ञाके पुत्र अश्वारोही रेवंतकी भी कलात्मक प्रतिमायें हैं । पीछेके दाहिनी ओर वाले लघु देवालय पर स्थानक विष्णु तथा गरुड़ासन विष्णुकी मूर्तियां विशेष महत्त्वकी हैं । मुख्य मन्दिरके सामने कौनों पर नृत्य गणपति एवं बैठे कुबेर की मूर्तियां हैं, जो सुख एवं सम्पदा की द्योतक हैं । इसी मन्दिरके बाईं ओर बुद्धावतारकी ध्यानमुद्रामें मूर्ति है ।

## हरिहर मन्दिर नं० २

इस मन्दिरके पार्श्व भाग पर भी कृष्णलीलाके विभिन्न दृश्योंके अतिरिक्त, अष्ट-दिक्पाल, गणपति, त्रिविक्रम, विष्णु, हरिहर, सूर्य, शिव, महिषासुरमर्दिनी, नरसिंह भगवान् एवं ब्रह्मादिकी मूर्तियां हैं । यह भी पञ्चायतन प्रकारका मन्दिर था । यहीं पर हमें शिव-पार्वतीके विवाह 'कल्याण सुन्दर'का दृश्य देखनेको मिलता है, जैसी कि प्रतिमायें कामां ( भरतपुर ), कन्नौज, तथा अलोरा आदि में स्थित हैं ।

## हरिहर मन्दिर नं० ३

इस मन्दिर पर भी उपर्युक्त वर्णित दोनों मन्दिरोंकी तरह न केवल कृष्णलीलाके अनेक दृश्य मिलते हैं, वरन् अष्ट-दिक्पाल, शिव, नरसिंह, त्रिविक्रम, सूर्य, गणेश व महिषासुरमर्दिनीकी भी मूर्तियां देखनेको मिलती हैं ।

मन्दिर नं० ४ एवं ५ में मूर्तिकला पहिले की ही तरह है । मन्दिर नं० ४ में सबसे ऊपरी भागमें विष्णुकी खड़ी प्रतिमा है । मन्दिर नं० ५ ओसियांमें बनी बावड़ीके समीप है । इस पर भी दिक्पालोंके अतिरिक्त गणेश, सूर्य, विष्णु एवं महादानवका विनाश करती महिषासुरमर्दिनीकी प्रतिमायें हैं ।

## सूर्य मन्दिर

सूर्य पूजा राजस्थानमें विशेष रूपसे प्रचलित थी, जैसा कि वहाँके प्राचीन मन्दिरों एवं प्राप्त प्रतिमाओंसे विदित होता है । ओसियांका सूर्य मन्दिर जो १० वीं शतीमें निर्मित हुआ प्रतीत होता है, कलाकी दृष्टिसे वहाँके सभी मन्दिरोंमें श्रेष्ठ है । परन्तु अभाग्यवश इसके गर्भग्रहमें भी सूर्यकी प्रतिमा नहीं रह पाई

हैं। द्वारशाखाओं पर बनी गंगा व यमुनाकी मूर्तियां भी प्रतिहारकालीन कलाका श्रेष्ठ उदाहरण हैं। यदि इस मन्दिरका निरीक्षण बाईं ओर से आरम्भ करें, तो सर्व प्रथम सर्प-फणोंके नीचे खड़े बलरामकी मूर्ति मिलेगी। इसके बाद दिक्पाल निर्ऋति व कुबेरकी मूर्तियां हैं। अगली प्रतिमामें 'गणपति अभिषेख' दिखाया गया है। इससे अगली पृथ्वीका उद्धार करते भगवान् वराहकी मूर्ति है, जैसी उदयगिरी व एरण तथा महाबलिपुरम्में है। मन्दिरके पृष्ठ भाग पर अश्वारोही रेवन्तकी मूर्ति है, जिनके साथ 'शिकार पार्टी' तथा कुत्ता भी दिखाया गया है। इनके साथ ही सूर्यकी खड़ी प्रतिमा है, जिनके दोनों हाथ खण्डित हो चुके हैं। अगली मूर्तिमें एकमुखी दाढ़ीवाले ब्रह्मा दिखाये गये हैं। इस प्रकारकी ही अन्य प्रतिमा तीर्थराज पुष्करमें भी एक लघु देवालयमें सुरक्षित हैं। मन्दिरके दाहिनी ओर भी नरसिंह अवतार, पार्वती, विष्णु तथा अपने वाहन मकर पर खड़े वरुणकी मूर्तियाँ हैं। परन्तु इनमें सबसे सुन्दर मध्यमें स्थित दशभुजी देवी महिषासुर-मर्दिनीकी मूर्ति है, जो खड्ग, ढाल, धनुष, बाण आदि अनेक आयुध पकड़े हैं। सामनेवाले एक हाथमें पकड़े त्रिशूलसे वह महिषका वध कर रही है, जिसका कटा सिर उनके बायें पैरके पास पड़ा है और कटे धड़से खड्गधारी महिषासुर मानव रूप लेकर देवीसे युद्ध करनेको तत्पर है। कुशल कलाकारने देवीको घोर संग्राममें लीन होनेपर भी उनके मुख पर शांत भाव ही प्रकट किया है, जो इस मूर्तिकी विशेषता है ( चित्र ४ ) इस प्रकारकी अन्य सुन्दर प्रतिमायें जगतके अम्बिका मन्दिर पर भी विद्यमान हैं।

## पिप्पलाद माता मन्दिर

सूर्य मन्दिरके दाहिनी ओर गाँवके समीप ही पिप्पालाद माताका पुनीत एवं पवित्र मन्दिर है। इस मन्दिरका सामनेका बहुत अधिक भाग खण्डित हो चुका है। मन्दिरके स्तंभ बड़े ही कलात्मक हैं। इसके गर्भगृहमें एक वेदिका पर कुवेर, महिषासुर-र्मदिनी एवं गणेशकी विशाल प्रतिमायें हैं। धनद कुवेर अपनी पत्नी हरीतिके साथ दाहिने हाथमें चषक तथा बायेंमें धनकी थैली पकड़े बैठे हैं। महिषर्मादिनी तलवार, ढाल, चक्र, घंटा, तथा धनुष लिये हैं और सामनेवाले दाहिने हाथसे महिषका संहार कर रही हैं। इनके बाईं ओर बैठे लम्बोदर गणेश अक्षमाला, परशु, दन्त तथा मोदक लिए हैं। मथुरा तथा उत्तरी भागके अन्य भागोंसे प्राप्त प्रतिमाओंमें साधारणतया कुवेर, गजलक्ष्मी तथा गणेशकी सम्मीलित प्रतिमायें मिली हैं, परन्तु महिषर्मादिनी नहीं मिली हैं। जयपुरके निकट सकरायमाता मन्दिरके विक्रम संवत् ७४९ के एक शिलालेखमें कुवेर, गणेश तथा महिषासुरर्मादिनीकी वन्दना की गई है। सम्भवतः इसीको ध्यानमें रखकर कलाकारने पिप्पलादमाताके मन्दिरमें इन तीनोंकी मूर्तियाँ एक साथ स्थापित करी थी ( चित्र ५ )। इसी मन्दिरके बाहरी भाग पर भी अष्ट दिक्पालों तथा शिवकी मूर्तिके अतिरिक्त एक अन्य महिषासुरमर्दिनीकी सुन्दर प्रतिमा उत्खनित है। इनके अतिरिक्त कुछ अन्य मन्दिर भी हैं, परन्तु वह बहुत अधिक महत्त्वके नहीं हैं।

## सच्चियायमाता मन्दिर

राजस्थानमें और विशेषकर मारवाड़ क्षेत्रमें सचियायमाताकी पूजा विशेष रूपसे प्रचलित थी। शिला-लेखोंमें इनके लिए 'सच्चिका' तथा 'संचिका' आदि नामोंका उल्लेख हुआ है। सचियायमाताका मन्दिर ओसियाँ ग्रामके मध्य एक ऊँची पहाड़ी पर बना है। इस मन्दिरकी स्थापना संभवतः आठवीं शताब्दीमें करी गई थी और उस समयसे बारहवीं शताब्दी तक इसके निरन्तर वृद्धि एवं सुधार होते गये। मन्दिरके गर्भगृहमें उस समय काले पत्थरकी रत्नजटित प्रतिमा प्रतिष्ठित है, जो सोलहवीं शताब्दीसे पूर्वकी प्रतीत नहीं होती। इसकी सुरक्षाके लिए चाँदीके द्वार हैं। अब भी प्रति वर्ष इसकी पूजा हेतु सहस्रों भक्तजन आते हैं, परन्तु किंवदन्तियोंके अनुसार कोई भी ओसवाल देवीके शापके कारण ओसियाँमें स्थायी रूपसे नहीं रहता है। प्रस्तुत प्रतिमामें भी देवीका महिषासुरमर्दिनीका ही स्वरूप है।

इस मन्दिरमें देवीके सौम्य एवं अघोर रूपोंवाली भी अनेक प्रतिमायें हैं। मन्दिरके बाह्य भागपर अनेक पौराणिक कथाओंके दृश्य अंकित हैं। इनके अतिरिक्त शिव-नटेश, सूर्य, गजानन, वराह, नरसिंह, शेषशायी विष्णु, महिषासुरमर्दिनीकी प्रतिमायें हैं। एक स्थान पर सागर-मन्थनका भी चित्रण है। इनके साथ ही साथ हिन्दूधर्मके विभिन्न देवताओंकी जैसे हरिहर, हरिहरपितामह, लक्ष्मीनारायण, उमामहेश्वर तथा अर्धनारीश्वर-शिवकी भी मूर्तियां बना हैं। दिक्पालोंके अतिरिक्त लोक जीवनसे सम्बन्धित भी अनेक दृश्य हैं। मिथुन दृश्योंकी भी झाँकी यहाँ प्रचुर मात्रामें देखनेको मिलती है। मन्दिरमें प्रवेश द्वारके बाईं ओर पवन-पुत्र हनुमान्की भी आदमकद प्रतिमा रखी है।

ओसियांके जैन मन्दिरोंमें महावीरजीका मन्दिर विशेष रूपसे महत्त्वपूर्ण है। यहाँ पर पहिलेसे ही जैनियोंके श्वेताम्बर सम्प्रदायकी प्रमुखता थी, जैसा कि इन मूर्तियों को देखनेसे विदित होता है। मन्दिरके अन्दर व बाहरी भाग पर अनेक जैन देवी-देवताओंकी मूर्तियोंके अतिरिक्त सामाजिक जीवनके दृश्य उत्कीर्ण हैं, जो उस समयके लोगोंके जीवनके अध्ययनके लिए बहुत महत्त्वपूर्ण हैं। जैनमूर्ति कलाके अध्ययनके लिये भी यह मन्दिर विशेष महत्त्वका है, जिसका अभी तक पूर्ण रूपसे अध्ययन नहीं हो पाया है।

इस प्रकार हमें ओसियांमें विभिन्न धर्मोंका समन्वय देखनेको मिलता है। यहां पर न केवल हिन्दू व जैनधर्म ही पनपे थे, वरन् हिन्दूधर्मके विभिन्न सम्प्रदाय जैसे वैष्णव, शैव, शाक्त, सौर, एवं गाणपत्यके अनुयायी भी एक दूसरेके धर्मोंका आदर करते हुए रहते हैं, इस धारणाके अनुसार कि एक ही देवके अनेक रूप हैं, अतः चाहें उसकी पूजा किसी भी रूपमें क्या न की जाये, वह एक ही देवता की होती है :

'एकं सद् विप्रा बहुधा वदन्ति'

—ऋग्वेद, १, १६४, ४६

# मध्यप्रदेश की प्राचीन जैन कला

प्रो० कृष्णदत्त वाजपेयी

ललित कलाओंके विकासकी दृष्टिसे भारतके मध्यवर्ती क्षेत्रका विशेष महत्त्व है । प्रागैतिहासिक युगसे लेकर उत्तर-मध्यकाल तक इस भूभागमें ललित कलाएँ अनेक रूपोंमें संवर्धित होती रहीं । नर्मदाके उत्तर विंध्यकी उपत्यकाओंमें आदिम जन एक दीर्घकाल तक शिलाश्रयोंमें निवास करते थे । वे अपनी गुहाओंकी दीवालों और छतोंपर चित्रकारी करते थे । अधिकांश प्राचीन चित्र आज भी इन गुहाओंमें सुरक्षित हैं और तत्कालीन जन-जीवन पर रोचक प्रकाश डालते हैं ।

इस क्षेत्रमें से होकर अनेक बड़े मार्ग जाते थे । ये मार्ग मुख्यतः व्यापारिक सुविधा हेतु बनाये गये थे । धर्म-प्रचार तथा साधारण आवागमनके लिए भी उनका उपयोग होता था । एक बड़ा मार्ग इलाहाबाद जिलेके प्राचीन कौशाम्बी नगरसे भरहुत ( जि० सतना ), एरन ( प्राचीन ऐरिकिण, जि० सागर ), ग्यारस-पुर तथा विदिशा होते हुए उज्जैनको जाता था । उज्जैनसे गोदावरी-तट पर स्थित प्रतिष्ठान ( आधुनिक पैठन ) नगर तक मार्ग जाता था । अन्य बड़ा मार्ग मथुरासे पद्मावती ( ग्वालियरके पास पवाया ), कान्ति-पुरी ( मुरेना जिलेका कुतवार ), तुम्बवन ( तुमैन, जि० गुना ), देवगढ़ ( जि० झांसी ) होता हुआ विदिशा-को जाता था । तुम्बवनसे एक मार्ग कौशांबीको जोड़ता था । इन मार्गों पर अनेक नगरोंके अतिरिक्त छोटे गाँव भी थे । व्यापारी तथा अन्य लोग जो इन मार्गोंसे यात्रा करते थे, इन मार्गोंके उपयुक्त स्थानों पर मंदिरों, स्तूपों, धर्मशालाओं आदिका निर्माण कराते थे । बड़े नगरों, गांवों तथा वन्यस्थलोंमें अनेक मंदिरों आदिके अवशेष मिले । इनमें जैन स्मारकों तथा कलाकृतियोंकी संख्या बहुत बड़ी है । तुमैन, देवगढ़, चंदेरी, थूबौन, अहार, विदिशा, खजुराहो आदि स्थान जैन वास्तु तथा मूर्तिकलाके प्रमुख केन्द्र बने । मध्यकालमें देशके विभिन्न भागोंमें जैन धर्मका जो इतना अधिक प्रसार हुआ उसका एक मुख्य कारण व्यापारियों द्वारा बहुत बड़ी संख्यामें जैन मंदिरों, मठों, मूर्तियों आदिका निर्माण कराना तथा विद्वानोंको प्रोत्साहन प्रदान करना था ।

मध्यप्रदेश क्षेत्रमें भरहुत तथा सांची बौद्धकलाके आरंभिक केन्द्रोंके रूपमें प्रख्यात हैं । विदिशा, एरन, भुमरा, नचना आदि अनेक स्थलों पर वैष्णव तथा शैवधर्मोंका विकास मौर्य युगसे लेकर गुप्त-युग तक बड़े रूपमें हुआ । जहां तक जैन धर्मका संबंध है, अनुश्रुति द्वारा इस क्षेत्रमें इस धर्मके उद्भव तथा प्रारंभिक विकास पर रोचक प्रकाश पड़ता है । जैन साहित्यमें विदिशा नगरीका उल्लेख बड़े सम्मानके साथ किया गया है, और यह कहा गया है कि इस नगरीमें भगवान् महावीरकी पूजा प्रारंभमें 'जीवन्तस्वामी'के रूपमें होती थी । अनुश्रुतिके आधारपर, अवन्तिके शासक प्रद्योतने इस प्रतिमाको रोरुक ( सिंध-सौवीर राज्य )से लाकर विदिशामें प्रतिष्ठापित किया था । इस प्रतिमाके सम्मानमें रथयात्राओंके उत्सव बड़े समारोहके साथ निकलते थे ।

विदिशाके अतिरिक्त उज्जयिनी ( उज्जैन )में भी जैनधर्मके प्रारंभिक प्रचारका उल्लेख 'कालका-चार्य-कथानक' आदि ग्रन्थों में उपलब्ध है ।

शुंग-सातवाहन काल ( ई० पूर्व दूसरी शतीसे लगभग २०० ई० तक )में विदिशामें यक्ष-पूजाका प्रचलन था। यक्षों तथा यक्षियोंकी अनेक महत्त्वपूर्ण मूर्तियां विदिशासे मिली हैं। कुछ वर्ष पूर्व बेतवा नदीसे यक्ष-यक्षीकी विशाल प्रतिमाएँ प्राप्त हुईं, जो अब विदिशाके संग्रहालयमें सुरक्षित हैं। नाग-पूजाका भी प्रचार विदिशा, पद्मावती, कान्तिपुरी आदि स्थानोंमें बड़े रूपमें हुआ। नाग-नागियोंकी प्रतिमाएँ सर्पाकार तथा मानवाकार दोनों रूपोंमें बनायी जाती थीं।

शक-कुषाण-युग ( ई० पूर्व प्रथम शतीसे द्वितीय शती ई०के अंत तक )में कला-केंद्रके रूपमें मथुरा की बड़ी उन्नति हुई। वहां जैन तथा बौद्ध धर्मोका असाधारण विकास हुआ। मूर्ति शास्त्र के महत्त्वकी दृष्टिसे मथुरामें निर्मित प्रारंभिक जैन एवं बौद्ध कलाकृतियां तथा वैदिक-पौराणिक देवोंकी अनेक प्रतिमाएँ उल्लेख-नीय हैं। विविध भारतीय धर्म पूर्ण स्वातंत्र्य तथा सहिष्णुताके वातावरणमें साथ-साथ, बिना ईर्ष्या-द्वेषके मथुरा, विदिशा, उज्जयिनी आदि अनेक नगरोंमें शताब्दियों तक पल्लवित-पुष्पित होते रहे। यह धर्म-सहि-ष्णुता प्राचीन भारतीय इतिहासकी एक बहुत बड़ी विशेषता मानी जाती है।

शक-कुषाण कालमें मथुराके साथ विदिशाका संपर्क बहुत बढ़ा। इन वंशोंके शासकोंके बाद विदिशामें नाग राजाओंका शासन स्थापित हुआ। उनके समयमें मथुरा कलाका स्पष्ट प्रभाव मध्यभारतके पद्मावती, विदिशा आदि नगरोंकी कलाकृतियोंमें देखनेको मिलता है। कलामें बाह्य रूप तथा आध्यात्मिक सौंदर्यके साथ रसदृष्टिका समावेश इस कालसे मिलने लगता है, जिसका उन्मेष गुप्तकाल ( चौथीसे छठी शती ई० )में विशेष रूपसे हुआ।

मुख्यतः मथुरामें जैन तीर्थंकर प्रतिमाओंको विशिष्ट लांछन या प्रतीक प्रदान करनेकी बात प्रारंभ हुई। श्रीवत्स चिह्नके अतिरिक्त विविध मंगलचिह्न तथा तीर्थंकरोंसे संबंधित उनके विशेष प्रतीकोंका विधान उनकी प्रतिमाओंमें मथुराकी प्राचीन कलामें देखनेको मिलता है। जैन सर्वतोभद्र ( चौमुखी ) प्रतिमाएँ भी मथुरामें कुषाणकालसे बनने लगी। इसका अनुकरण अन्य कला केन्द्रोंमें किया गया।

कुछ वर्ष पूर्व विदिशासे तीन दुर्लभ तीर्थंकर मूर्तियोंकी प्राप्ति हुई। इन तीनों पर ब्राह्मी लिपि तथा संस्कृत भाषामें लेख खुदे हैं। दो प्रतिमाओं पर तीर्थंकर चन्द्रप्रभका नाम तथा तीसरी पर तीर्थंकर पुष्पदंतका नाम उत्कीर्ण है। लेखोंसे ज्ञात हुआ है कि तीनों मूर्तियोंका निर्माण गुप्तवंशके शासक 'महाराजाधिराज' रामगुप्तके द्वारा कराया गया। यह रामगुप्त गुप्तसम्राट् चंद्रगुप्त द्वितीय विक्रमादित्यका बड़ा भाई था। उक्त लेखों तथा रामगुप्त नामवाले बहुसंख्यक सिक्कोंसे रामगुप्तकी ऐतिहासिकता सिद्ध हो गयी है।

इन तीनों मूर्तियोंकी कला निस्संदेह मथुरा शैलीसे प्रभावित है। ध्यानमुद्रामें पद्मासन पर स्थिति, अंगोंका विन्यास, सादा प्रभामंडल आदिसे इस बातकी पुष्टि होती है। मथुराकी प्रारंभिक मूर्तियोंकी तरह ये तीनों प्रतिमाएँ भी चारों ओरसे कोरकर बनायी गयी हैं। प्रत्येक तीर्थंकर मूर्तिके दोनों ओर चँवर लिए हुए देवताओंको प्रदर्शित किया गया है। मूर्तियोंकी चौकी पर चक्र बना है। विदिशासे प्राप्त ये तीनों नवीन मूर्तियाँ स्थानीय मटमैले पत्थरकी बनी हैं। उनके लेख सांची तथा उदयगिरिके गुप्तकालीन ब्राह्मी लेखों जैसे हैं।

गुप्तयुगमें जैन कलाकृतियोंका निर्माण विवेच्य क्षेत्रके विविध भागोंमें जारी रहा। विदिशाके पास उदयगिरिकी गुफा संख्या २०में गुप्त-सम्राट् कुमारगुप्त प्रथमके शासन-कालमें तीर्थंकर पार्श्वनाथकी अत्यंत कलापूर्ण मूर्तिका निर्माण हुआ। पन्ना जिलेमें सहेलाके समीप सीरा पहाड़ीसे एक तीर्थंकर प्रतिमा मिली है, जिसका निर्माणकाल लगभग ५०० ई० है।

झांसी जिलाकी ललितपुर तहसीलमें स्थित देवगढ़में गुप्तकालमें तथा पूर्वमध्यकाल ( लगभग ६५० से १२०० ई० )में कलाका प्रचुर उन्मेष हुआ। गुप्तकालमें वहां विष्णुके प्रसिद्ध दशावतार-मंदिरका निर्माण हुआ। अगले कालमें यहां बेतवा नदीके ठीक तट पर अत्यंत मनोरम स्थल पर जैन मंदिरोंका निर्माण हुआ। यह निर्माण-कार्य सातवींसे बारहवीं शती तक होता रहा। इस कार्यमें शासकीय प्रोत्साहनके अतिरिक्त व्यवसायी वर्ग तथा जनसाधारणका सहयोग प्राप्त हुआ। फलस्वरूप यहां बहुसंख्यक कलाकृतियां निर्मित हुईं। देवगढ़में जैन धर्मके भट्टारक संप्रदायके आचार्योंने समीपवर्ती क्षेत्रमें जैन धर्मके प्रसारमें बड़ा कार्य किया।

चंदेरी, थूबोन, दुधई, चांदपुर आदि अनेक स्थलोंसे जैन धर्म संबंधी बहुसंख्यक स्मारक तथा मूर्तियां मिली हैं। ये इस बातकी द्योतक हैं कि पूर्वमध्यकालमें जैन धर्मका अत्यधिक विकास हुआ। पूर्वमें खजुराहो ( जि० छतरपुर ) इस क्षेत्रका एक केंद्र बना, जहां मंदिरोंके अतिरिक्त अनेक कलात्मक मूर्तियां दर्शनीय हैं। पूर्व तथा उत्तर मध्यकाल ( १२०० से १८०० ई० )में मध्यप्रदेशके अनेक क्षेत्रोंमें कलाका प्रचुर विकास हुआ। अहार, बीना-बारहा, अजयगढ़, बानपुरा, मोहेन्द्रा, तेरही, दमोह, गंधरावल, ग्वालियर, ग्यारसपुर भानपुरा, बड़ोह-पठारी आदि कितने ही स्थलोंसे जैन कालकी प्रभूत सामग्री उपलब्ध हुई है। इसे देखनेपर पता चला कि वास्तुकला तथा मूर्तिकला अनेक रूपोंमें यहां विकसित होती रही। अधिकांश मंदिरोंका निर्माण नागर-शैली पर हुआ। मूर्तियोंमें प्रतिमा-लक्षणोंकी ओर विशेष ध्यान दिया गया।

पूर्व युगोंके अनुरूप बहुसंख्यक मध्यकालीन जैन कलाकृतियां अभिलिखित मिली हैं। उन पर अंकित लेखोंसे न केवल धार्मिक इतिहासके संबंधमें जानकारी प्राप्त हुई है अपितु राजनीतिक, आर्थिक, सामाजिक तथा भाषात्मक विषयों पर रोचक प्रकाश पड़ा है। मध्यप्रदेशके विभिन्न सार्वजनिक संग्रहालयों तथा निजी संग्रहोंके अतिरिक्त कलाकी विशाल सामग्री आज भी विभिन्न प्राचीन स्थलों पर बिखरी पड़ी है, जिसकी समुचित सुरक्षाकी ओर अब तुरंत ध्यान देना आवश्यक है।



# प्राचीन ब्रजमंडलमें जैनधर्मका विकास

श्री प्रभुदयाल मीतल, मथुरा

जैन तीर्थंकरोंका सम्बन्ध—जैन धर्मके २४ तीर्थंकरोंमेंसे कईका घनिष्ठ सम्बन्ध शूरसेन जनपद अर्थात् प्राचीन ब्रजमंडलसे रहा है। जिनसेन कृत 'महापुराण'में जैन धर्मकी एक प्राचीन अनुश्रुतिका उल्लेख हुआ है। उसके अनुसार आदि तीर्थंकर भगवान् ऋषभनाथके आदेशसे इन्द्रने इस भूतलपर जिन ५२ देशोंका निर्माण किया था, उनमें एक शूरसेन भी था, जिसकी राजधानी मथुरा थी। सातवें तीर्थंकर सुपार्श्वनाथका मथुरा से विशेष सम्बन्ध रहा था, जिसके उपलक्षमें कुबेरा देवीने यहाँपर एक स्तूपका निर्माण किया था। उसमें सुपार्श्वनाथजीका बिम्ब प्रतिष्ठित था। वह स्तूप जैन धर्मके इतिहासमें बड़ा प्रसिद्ध रहा है। चौदहवें तीर्थंकर अनन्तनाथजीकी स्मृतिमें भी एक स्तूपके बनाये जानेका उल्लेख मिलता है। बाईसवें तीर्थंकर नेमिनाथजी जैन मान्यताके अनुसार वासुदेव कृष्णके भाई थे, जो शूरसेन जनपदके प्राचीन शौरिपुर राज्य ( वर्तमान बटेश्वर, जिला आगरा ) के यादव राजा समुद्रविजयके पुत्र थे। उनके कारण शूरसेन प्रदेश और कृष्णका जन्मस्थान मथुरा नगर जैनधर्मके तीर्थस्थान माने जाने लगे थे। तेईसवें तीर्थंकर पार्श्वनाथजी और अन्तिम चौबीसवें तीर्थंकर एवं जैनधर्मके प्रतिष्ठाता महावीरजीका मथुरामें विहार हुआ था। जिस कालमें भगवान् महावीरजी मथुरा पधारे थे, उस समय यहाँके राजा उदितोदय अथवा भीदाम, राजकुमार कंवल और शंवल, नगर सेठ जिनदत्तके पुत्र अर्हद्दास तथा अन्य राजकीय पुरुष एवं प्रतिष्ठित नागरिक जैनधर्ममें दीक्षित हुए थे। उनके कारण साधारण जनतामें भी जैनधर्मका प्रचार होने लगा था।

जम्बूस्वामीका साधना-स्थल—भगवान् महावीरके प्रशिष्य सुधर्म स्वामीसे प्रव्रज्या लेकर जम्बू स्वामीने मथुराके चौरासी नामक स्थलपर तपस्या की थी। २० वर्ष तक मुनिवृत्ति धारण कर तपस्या करनेसे वे कैवल्यज्ञानी हुए थे। ४४ वर्ष तक कैवल्यज्ञानी रहनेके उपरान्त उन्हें सिद्ध पद प्राप्त हुआ था। इस प्रकार ८० वर्षकी आयुमें उन्होंने मोक्ष लाभ किया। जम्बू स्वामी जैनधर्मके अन्तिम केवली माने गये हैं। उनकी तपस्या और मोक्ष-प्राप्तिका केन्द्र होनेसे मथुराका चौरासी नामक स्थल जैनधर्मका 'सिद्ध क्षेत्र' माना जाता है।

जम्बू स्वामीके प्रभावसे सद्गृहस्थोंके अतिरिक्त दस्युओंके जीवनमें भी धार्मिकताका उदय हुआ था। उस समयके कई भयंकर चोर अपने बहुसंख्यक साथियोंके साथ दुष्प्रवृत्तियोंको छोड़कर तप और ध्यानमें लीन हुए थे। मथुराके तपोवनमें उक्त दस्युओंको भी साधु-वृत्ति द्वारा परमगति प्राप्त हुई थी। कालान्तरमें जब चौरासीमें जम्बू स्वामीके चरण-चिह्न सहित मन्दिर बना, तब उनके समीप उन तपस्वी दस्युओंकी स्मृतिमें भी अनेक स्तूप बनवाये गये थे।

देव निर्मित स्तूप—सातवें तीर्थंकर सुपार्श्वनाथजी की स्मृतिमें कुबेरा देवीने मथुरामें जिस स्तूपका निर्माण किया था, वह अत्यन्त प्राचीन कालसे ही जैनधर्मके इतिहासमें प्रसिद्ध रहा है। 'मथुरापुरी कल्प' से ज्ञात होता है कि तेईसवें तीर्थंकर पार्श्वनाथजीके समयमें उसे ईंटोंसे पुनर्निमित किया गया था। वह जैन-धर्मका सबसे प्राचीन स्तूप था, जो कमसे कम तीन सहस्र पूर्व बनाया गया था।

आधुनिक कालके अनेक विदेशी पुरातत्त्व वेत्ताओंने मथुराके कंकाली टीलाकी खुदाई की थी। उसमें जैनधर्मसे सम्बन्धित बड़ी महत्त्वपूर्ण वास्तु-सामग्री प्राप्त हुई। उस सामग्रीमें कुषाण कालीन एक मूर्तिकी अभिलिखित पीठिका है, जो इस समय लखनऊ संग्रहालय ( संख्या जे० २० ) में है। उस पीठिकाके अभिलेखसे ज्ञात होता है कि कुषाण सं० ७९ ( सन् १५७ ई० ) में कोट्टिय गणकी वैर शाखाके आचार्य वृद्धहस्तिके आदेशसे श्राविका दिनाने उक्त अर्हत् प्रतिमाको देव निर्मित 'वोद्व स्तूप'में प्रतिष्ठापित किया था।

इस अभिलेखसे सिद्ध होता है कि कुवेरा देवोके स्तूपका नाम 'वोद्व स्तूप' था और यह मथुराके उस स्थलपर बनाया गया था, जिसे अब कंकाली टीला कहते हैं। दूसरी शताब्दीमें ही वह स्तूप इतना प्राचीन हो गया था कि उसके निर्माण-काल और निर्माताके सम्बन्धमें किसीको कुछ ज्ञान नहीं था। फलतः उस कालमें उसे देव निर्मित स्तूप कहा जाने लगा था।

उक्त स्तूपके सम्बन्धमें मान्यता है कि पहले एक मूल स्तूप था, बादमें पाँच बन गये। कालान्तरमें अनेक छोटे-बड़े स्तूप बनाये गये, जिनकी संख्या ५०० से भी अधिक हो गयी थी। उन स्तूपोंके साथ-साथ जैनधर्मके अनेक देवालय और चैत्य भी वहाँ पर समय-समय पर निर्मित होते रहे थे। उन स्तूपों और देवालयोंमें विविध तीर्थंकरोंकी प्रतिमाएँ प्रतिष्ठित की गई थीं। उन सबके कारण वह स्थल मथुरा मंडलमें ही नहीं, वरन् समस्त भारतवर्षमें जैनधर्मका सबसे महत्त्वपूर्ण केन्द्र हो गया था। इसका प्रमाण वहाँके उत्खननमें प्राप्त सैकड़ों मूर्तियाँ और वास्तु-कलावशेष हैं। जैनधर्मसे सम्बन्धित इतनी अधिक और इतने महत्त्वकी पुरातात्त्विक सामग्री किसी अन्य स्थानसे प्राप्त नहीं हुई है। जैन मूर्तियोंके साथ ही साथ कुछ मूर्तियाँ बौद्ध और हिन्दू धर्मोंसे सम्बन्धित भी मिली हैं, जो उस कालके जैनियोंकी धार्मिक उदारता और सहिष्णुताकी सूचक हैं। ऐसा जान पड़ता है, उस स्थलके भारतव्यापी महत्त्वके कारण अन्य धर्मवालोंने भी अपने देवालय वहाँ बनाये थे।

जैनधर्ममें तीर्थ-स्थलोंके दो भेद माने गये हैं, जिन्हें १–सिद्ध क्षेत्र और २–अतिशय क्षेत्र कहा गया है। किसी तीर्थंकर अथवा महात्माके सिद्ध पद या निर्वाण-प्राप्तिके स्थलको 'सिद्ध क्षेत्र' कहते हैं, और किसी देवताकी अतिशयता अथवा मन्दिरोंकी बहुलताका स्थान 'अतिशय क्षेत्र' कहलाता है। इस प्रकारके भेद दिगम्बर सम्प्रदायके तीर्थोंमें ही माने जाते हैं, श्वेताम्बर सम्प्रदायमें ये भेद नहीं होते हैं। दिगम्बर सम्प्रदायके उक्त तीर्थ-भेदके अनुसार मथुरा सिद्ध क्षेत्र भी है और अतिशय क्षेत्र भी। 'सिद्ध क्षेत्र' इसलिये कि यहाँके 'चौरासी' नामक स्थल पर जम्बू स्वामीने सिद्ध पद एवं निर्वाण प्राप्त किया था। यह 'अतिशय क्षेत्र इसलिये है कि यहाँ के कंकाली टीलेके जैन केन्द्रमें देव निर्मित स्तूप के साथ-साथ स्तूपों, देवालयों और चैत्योंकी अनुपम अतिशयता थी।

कंकाली टीलाके उत्खननमें सर्वश्री कनिंघम, हार्डिंग, ग्राउस, बर्गेस और फ्यूरर जैसे विख्यात विदेशी पुरातत्त्वज्ञोंने योग दिया था। वहाँसे जो महत्त्वपूर्ण सामग्री प्राप्त हुई थी, उसमेंसे अधिकांश लखनऊ संग्रहालयमें है। उसका अल्प भाग मथुरा संग्रहालयमें है, और शेष भाग भारत तथा विदेशोंमें बिखरा हुआ है। इसका परिचयात्मक विवरण डॉ० विंसेण्ट स्मिथकी पुस्तक, लखनऊ संग्रहालयके विवरण और डॉ० वोगल कृत मथुरा संग्रहालयके सूचीपत्रसे जाना जा सकता है।

कंकाली टीला प्रायः 1500 वर्ग फीटका एक ऊबड़-खाबड़ स्थल है। इसके एक किनारे पर कंकाली नामकी देवीका एक छोटासा मंदिर बना हुआ है, जिसके नामसे इस समय यह स्थल प्रसिद्ध है। इसकी खुदाईमें 47 फीट व्यासका ईंटोंका एक स्तूप और दो जैन देवालयोंके अवशेष मिले हैं। इसमेंसे जो सैकड़ों

मूर्तियाँ, वास्तु खंड और कलावशेष मिले हैं, उन सबका परिचय देना संभव नहीं है। इस संबंधमें पूर्वोक्त विवरण पुस्तिकाओंसे जाना जा सकता है।

मूर्तियोंमें जो सर्वाधिक महत्त्वकी हैं, उनका संक्षिप्त परिचय यहाँ प्रस्तुत है। कंधों तक जटा फैलाए हुए आदि तीर्थंकर ऋषभनाथजीकी मूर्ति, बलभद्र-वासुदेवके साथ अंकित २२ वें तीर्थंकर नेमिनाथजीकी मूर्ति, और सर्प-फणोंसे आच्छादित २३ वें तीर्थंकर पार्श्वनाथजीकी मूर्ति तो अपने विशिष्ट चिह्नोंसे पहिचान ली गई हैं। इनके अतिरिक्त अन्य तीर्थंकरोंकी जो बहुसंख्यक मूर्तियां हैं, वे विशिष्ट चिह्नोंके अभावमें नहीं पहिचानी जा सकती हैं। जिन मूर्तियोंपर उनके नाम अंकित हैं, उन्हें पहिचान लिया गया है। ये तीर्थंकर मूर्तियां कैवल्य-प्राप्तिके लिये दंडवत् खड़ी हुई और ध्यानावस्थित अवस्था में बैठी हुई—इन दोनों मुद्राओंमें मिली हैं। जैन देवियोंकी मूर्तियोंमें सर्वाधिक महत्त्वकी सरस्वती प्रतिमा है, जो लखनऊ संग्रहालय ( सं० जे० २४ ) में है। यह अभिलिखित है, और अबतक मिली हुई सरस्वतीकी मूर्तियोंमें सबसे प्राचीन है। दूसरी आदि तीर्थंकर ऋषभनाथकी यक्षिणी चक्रेश्वरी देवीकी प्रतिमा है, जो दसवीं शतीकी है, और इस समय मथुरा संग्रहालयमें प्रदर्शित है। इनके अतिरिक्त सर्वतोभद्र अर्थात् चतुर्मुखी मूर्तियां भी हैं। इनमेंसे अनेक मूर्तियोंपर उनके निर्माण-काल और निर्माताओंके नाम अंकित हैं। इनसे जैन मूर्ति कलाके विकासको भली भांति समझा जा सकता है।

मूर्तियोंसे भी अधिक महत्त्वके वे आयाग पट हैं, जो जैन मूर्तियोंके निर्माणके पूर्वकी स्थितिके परिचायक हैं। जब जैनधर्ममें मूर्तियोंका प्रचलन नहीं हुआ था, तब शिलाखंडोंपर जैनधर्मके मांगलिक चिह्नोंका अंकनकर उन्हें तीर्थंकरोंके प्रतीक रूपमें पूजाके लिये प्रतिष्ठित किया जाता था। उक्त शिलाखंडोंको 'आयाग पट' कहते हैं। इस प्रकारके कई पट कंकालीकी खुदाईमें मिले हैं, जो लखनऊ और मथुराके संग्रहालयोंमें प्रदर्शित हैं। उक्त पूजनीय पटोंके अतिरिक्त अनेक कलात्मक पट भी कंकालीसे मिले हैं। उनमें सबसे प्राचीन पट शुंगकाल ( दूसरी शती पूर्व ) के हैं। ऐसे एक शिलापटमें भगवान् ऋषभनाथजीके समक्ष नीलांजना अप्सराके नृत्यका दृश्य अंकित है। यह प्राचीन भारतीय नृत्यकी मुद्राका अंकन है, जो मथुरा मंडलके विगत कलात्मक वैभवको प्रकट करता है। शुंग कालीन एक अन्य शिलापट किसी धार्मिक स्थलका तोरण है। इसके एक ओर यात्राका दृश्य है, और दूसरी ओर सुपर्णों तथा किन्नरों द्वारा स्तूप के पूजनका दृश्य है। अनेक पटोंपर सुंदरियोंकी विभिन्न चेष्टाओं और मुद्राओंके दृश्य अंकित हैं। इनसे प्राचीन जैनधर्मकी कलात्मक अभिरुचिका भली-भांति परिचय मिलता है।

मथुरामंडलके वे दोनों जैन केन्द्र—१. जम्बू स्वामीका निर्वाण-स्थल और २. देवनिर्मित स्तूप तथा उसके समीप बने हुए बहुसंख्यक देवालयोंसे समृद्ध कंकाली टीला—अपने निर्माणकालसे अनेक शताब्दियों पश्चात् तक समस्त जैनियोंके लिये समान रूप से श्रद्धास्पद थे। मगध जनपद और दाक्षिणात्य क्षेत्रोंके जैन-संघ कालांतरमें दिगंबर और श्वेतांबर नामक दो संप्रदायोंमें विभाजित हो गये थे, किन्तु प्राचीन व्रजमंडलका जैनसंघ उस भेद-भावसे अछूता रहा, और यहाँके देव-स्थान सभी संप्रदाय वालोंके लिये पूजनीय बने रहे थे।

प्राचीन व्रजमंडलमें जैनधर्मकी इन महत्त्वपूर्ण उपलब्धियोंके साथ ही साथ इस भू-भागमें समय-समय पर ऐसी अनेक महत्त्वपूर्ण घटनाएँ भी हुई हैं, जिन्होंने जैनधर्मके इतिहासमें गौरवपूर्ण स्थान प्राप्त किया है। यहाँ पर ऐसी कतिपय घटनाओंका उल्लेख किया जाता है।

**'सरस्वती'-आन्दोलन और 'जिन वाणी' का लेखन**—जैनधर्म के मूल सिद्धांत भगवान् महावीर

द्वारा कथित अर्धमागधी प्राकृत भाषामें हैं, जिन्हें 'जिन-वाणी' अथवा 'आगम' कहा जाता है। वैदिक संहिताओंकी भांति जैन आगम भी पहले श्रुत रूप में थे। सम्राट् अशोकने बौद्धधर्मके प्रचारार्थ अपने साम्राज्य के विविध स्थानोंमें जो धर्म-लेख लिखवाये थे, उनसे जैनधर्मके विद्वानोंको भी आगमोंको लिखित रूपमें सुरक्षित करनेकी आवश्यकता प्रतीत होने लगी; किंतु जैनाचार्योंके प्रबल विरोधके कारण उन्हें लिपिबद्ध नहीं किया जा सका था। जब कई शताब्दियों तक अन्य स्थानोंके जैनाचार्य आगमोंको लिपिबद्ध नहीं कर सके, तब मथुरामंडलके जैन विद्वानोंने उक्त प्रश्नको उठाया, और 'सरस्वती आंदोलन' द्वारा इस विषयका नेतृत्व किया था।

विद्या बुद्धि और ज्ञान-विज्ञानकी अधिष्ठात्री देवीका नाम सरस्वती है। इसे ब्राह्मी, भारती, भाषा और गीर्वाणवाणी भी कहते हैं। यद्यपि सरस्वतीकी मूल कल्पना प्राचीन है, तथापि इसके स्वरूपका विकास और पूजनका प्रचार जैनधर्मकी देन है। मथुराके जैन विद्वानोंको यह श्रेय प्राप्त है कि उन्होंने परंपरागत श्रुत एवं कंठस्थ 'जिन वाणी' को लिखित रूप प्रदान करनेके लिये 'सरस्वती आंदोलन' चलाया था, और मथुराके मूर्ति-कलाकारोंने सर्वप्रथम पुस्तकधारिणी सरस्वती देवीकी प्रतिमाएँ निर्मितकर उस आंदोलनको मूर्त्त रूप प्रदान किया था। उक्त आंदोलन का यह परिणाम हुआ कि जिन-वाणीको लिपिवद्ध करनेका विरोध क्रमशः कम होता गया। पहिले दिगंबर विद्वानोंने आगम ज्ञानको संकलित कर लिपिवद्ध किया, बादमें श्वेतांबर विद्वान् भी उसके लिये सहमत हो गये। यद्यपि इस कार्यमें कई शताब्दियों तक ऊहापोह होता रहा था।

'माथुरी-वाचना'—दिगंबर विद्वानों द्वारा आगमोंके संकलन और लेखनसे उत्पन्न स्थितिपर विचार करनेके लिये सं 370 वि० के लगभग मथुरामें श्वेतांबर यतियोंका एक सम्मेलन हुआ, जिसकी अध्यक्षता आर्य स्कंदिलने की थी। उस सम्मेलनमें आगमोंका पाठ निश्चित कर उनकी व्याख्या की गई, जिसे 'माथुरी वाचना' कहा जाता है। उसी समय आगमोंको लिपिवद्ध करनेपर भी विचार किया गया, किंतु भारी मतभेद होनेके कारण तत्संबंधी निर्णय स्थगित करना पड़ा। बादमें विक्रमकी छठी शताब्दीके आरंभमें सुराष्ट्रके वल्लभी नगरमें देवर्धिगणी क्षमा-श्रमणकी अध्यक्षतामें श्वेतांबर मान्यताके आगमोंको सर्वप्रथम संकलित एवं लिपिवद्ध किया गया था। श्वेतांबर साधु जिनप्रभ सूरि कृत 'मथुरापुरी कल्प'में लिखा है, जब शूरसेन प्रदेशमें द्वादशवर्षीय भाषण दुर्भिक्ष पड़ा था, तब आर्य स्कंदिलने संघको एकत्र कर आगमोंका अनुयोग किया था। मथुराके प्राचीन देवनिर्मित स्तूपमें एक पक्षके उपवास द्वारा देवताकी आराधनाकर जिनप्रभ श्रमणने दीमकोंसे खाये हुए त्रुटित 'महानिशीथ सूत्र' की पूर्ति की थी।

साहित्य-प्रणयन—जैनधर्मका प्राचीन साहित्य अर्धमागधी प्राकृतमें है, जिसे 'जैन प्राकृत' कहा जाता है। बादका साहित्य संस्कृत, अपभ्रंश और प्रांतीय भाषाओंमें रचा हुआ उपलब्ध है। प्राचीन साहित्यमें प्रमुख स्थान आगमोंका है। उनके पश्चात् पुराणोंका महत्त्व माना जाता है। पुराणोंमें जैन तीर्थंकरोंकी महिमाका वर्णन किया गया है। उनके साथ राम और कृष्णका भी उल्लेख हुआ है; किंतु उनके चरित्र जैन विद्वानों ने वैष्णव विद्वानोंकी अपेक्षा कुछ भिन्न दृष्टिकोणसे लिखे हैं। वासुदेव कृष्णको तीर्थंकर नेमिनाथजीका भाई माना गया है, अतः कृष्णके पिता वसुदेव, भाई वलभद्र और पुत्र प्रद्युम्नके चरित्र लिखनेमें जैन विद्वानोंने बड़ी रुचि प्रकट की है। ऐसे ग्रंथोंमें जिनसेनाचार्य कृत 'हरिवंश पुराण' विशेष रूपसे उल्लेखनीय है। यह 66 सर्गोंका विशाल ग्रंथ है। इसकी रचना सं० 840 में हुई थी। इसके आरंभिक सर्गोंमें अन्य तीर्थंकरोंका संक्षिप्त कथनकर 18 वें सर्ग से 61 सर्ग तक तीर्थंकर नेमिनाथजीका और उनके साथ वसुदेव, वासुदेव, कृष्ण, वलभद्र तथा प्रद्युम्नका अत्यंत विशद वर्णन किया गया है। सबके अंतमें भगवान् महावीरका चरित्र वर्णित है।

उस कालके ग्रंथोंमेंसे जो ग्रंथ ब्रजमंडलमें रचे गये थे, उनका प्रामाणिक विवरण उपलब्ध नहीं है। ऐसा अनुमान है संस्कृत, शौरसेनी प्राकृत और शौरसेनी अपभ्रंशमें कुछ ग्रंथ अवश्य रचे गये होंगे, जो कालके प्रवाहमें नष्ट हो गये। कालांतरमें जो ग्रंथ ब्रजभाषामें रचे गये थे, वे अब भी विद्यमान हैं, और उनसे ब्रजमंडल के जैन विद्वानोंकी साहित्य-साधनापर अच्छा प्रकाश पड़ता है।

हूणों का आक्रमण—मौर्य-शुंग कालके पहिलेसे लेकर गुप्त शासनके बाद तक, अर्थात् एक सहस्रसे अधिक काल तक प्राचीन ब्रजमंडलमें जैनधर्मसे संबंधित इमारतें प्रायः अक्षुण्ण रही थीं। उस कालमें जैन धर्मकी उत्तरोत्तर उन्नति करता रहा था। गुप्त शासनके अंतिम कालमें जब असभ्य हूणोंने प्राचीन ब्रजमंडल पर आक्रमण किया, तब उन्होंने यहाँकी अन्य इमारतोंके साथ ही साथ जैन इमारतोंको भी बड़ी हानि पहुँचाई थी। यहाँका सुप्रसिद्ध देव निर्मित स्तूप उस कालमें क्षतिग्रस्त हो गया था, और अन्य स्तूप एवं मंदिर-देवालय भी नष्टप्राय हो गये थे।

देवस्थानोंका जीर्णोद्धार और धार्मिक स्थितिमें सुधार—हूणोंके आक्रमणसे प्राचीन ब्रजमंडलकी जो इमारतें क्षतिग्रस्त हो गई थीं, उनके जीर्णोद्धारका श्रेय जिन श्रद्धालु महानुभावोंको है, उनमें वप्पभट्टि सूरिका नाम उल्लेखनीय है। 'विविध तीर्थकल्प' से ज्ञात होता है कि वप्पभट्टि सूरिने अपने शिष्य ग्वालियर नरेश आमराजसे सं० 826 वि० में मथुरा तीर्थका जीर्णोद्धार कराया था। उसी समय ईंटोंसे बना प्राचीन 'देवनिर्मित स्तूप', जो उस समय जीर्णावस्थामें था, पत्थरोंसे पुनर्निर्मित किया गया और उसमें भ० पार्श्वनाथ-जीके जिनालय एवं भ० महावीरजीके बिम्ब की स्थापना की गई थी। वप्पभट्टि सूरिने मथुरामें एक मंदिरका निर्माण भी कराया था, जो यहाँपर श्वेतांबर संप्रदायका सर्वप्रथम देवालय था।

बौद्धधर्मके प्रभावहीन और फिर समाप्त हो जानेपर मथुरामंडलमें जो धर्म अच्छी स्थितिमें हो गये थे, उनमें जैनधर्म भी था। 10 वीं, 11 वीं और 12 वीं शताब्दियोंमें यहाँपर जैनधर्मकी पर्याप्त उन्नति होनेके प्रमाण मिलते हैं। उस कालमें मथुरा स्थित कंकाली टीलाके जैन केन्द्रमें अनेक मंदिर-देवालयोंका निर्माण हुआ था और उनमें तीर्थंकरोंकी मूर्तियाँ प्रतिष्ठित की गई थीं। उस कालकी अनेक लेखांकित जैन मूर्तियाँ कंकाली टीलेकी खुदाईमें प्राप्त हुई हैं। मथुराके अतिरिक्त प्राचीन शौरिपुर (बटेश्वर, जिला आगरा) भी उस कालमें जैनधर्मका एक अच्छा केन्द्र हो गया था और वहाँ प्रचुर संख्यामें जैन मंदिरोंका निर्माण हुआ था।

महमूद गज़नवीके आक्रमणका दुष्परिणाम—सं० 1074 में जब महमूद गज़नवीने मथुरापर भीषण आक्रमण किया था, तब यहाँके धार्मिक स्थानोंकी बड़ी हानि हुई थी। कंकाली टीलाका सुप्रसिद्ध 'देवनिर्मित स्तूप' भी उसी कालमें आक्रमणकारियोंने नष्ट कर दिया था, क्योंकि उसका उल्लेख फिर नहीं मिलता है। ऐसा मालूम होता है, उक्त प्राचीन स्तूपके अतिरिक्त कंकाली टीलाके अन्य जैन देवस्थानोंकी बहुत अधिक क्षति नहीं हुई थी, क्योंकि उससे कुछ समय पूर्व ही वहाँ प्रतिष्ठित की गई जैन प्रतिमाएँ अक्षुण्ण रूपमें उपलब्ध हुई हैं। संभव है, जैन श्रावकों द्वारा उस समय वे किसी सुरक्षित स्थानपर पहुँचा दी गई हों, और बादमें स्थिति ठीक होनेपर उन्हें प्रतिष्ठित किया गया हो।

महमूद गज़नवीके आक्रमण कालसे दिल्लीके सुल्तानोंका शासन आरंभ होने तक अर्थात् 11 वीं से 13 वीं शतियों तक मथुरामंडलपर राजपूत राजाओंका शासनाधिकार था। उस कालमें यहाँ जैनधर्मकी स्थिति कुछ ठीक रही थी। उसके पश्चात् वैष्णव संप्रदायोंका अधिक प्रचार होनेसे जैनधर्म शिथिल होने लगा था।

# शिबिकावक्रवंशलक्षणम्

[1]अभिवाद्य गणाधीशमभीष्टफलदायिनम् ।
शिबिकावक्रवंशस्य प्रमाणं किञ्चिदुच्यते ॥१॥
वेणोः शुभाङ्कुरं दृष्ट्वा यत्नेन परिपालयेत् ।
वराहशललीकीटभृङ्गदंशाद्युपद्रवात् ॥२॥
दृढया परिवृत्या च वचाचूर्णादिभिः पुनः ।
हस्तोन्नतात् पूर्वमस्य सुमुहूर्ते विनायकम् ॥३॥
सम्पूज्य जलगन्धाद्यैः सूपलाजादिभिस्तथा ।
वंशस्य पार्श्वयोः खात्वा यन्त्रस्तम्भौ विनिक्षिपेत् ॥४॥
यत्र रन्ध्रपथा गत्वा वक्रवेणुर्भविष्यति ।
यन्त्रमानमिति प्रोक्तं दशहस्तसमायतम् ॥५॥
मुनिसङ्ख्याङ्गुलं वीथ्या तदर्धं घनमेव च ।
एवं स्तम्भद्वये सूत्रं सिद्धे पञ्चदशं तु वा ॥६॥
त्रयोदशं वा ह्रस्वाख्यपट्टिकास्तम्भवीथिवत् ।
एकाङ्गुलं द्व्यङ्गुलं वा घनं तासामुदीरितम् ॥७॥
सार्धैकहस्तं वा दीर्घं सपादं वात्र कल्पयेत् ।
स्तम्भयोर्मूलतस्त्यक्त्वा विंशत्यङ्गुलमात्रकम् ॥८॥
एकैकहस्तामायातां चतुरः पट्टिकां क्रियात् ।
पदाधिकद्विहस्तेन तस्मात् तु कुटिलायतम् ॥९॥
कुटिले पट्टिकाः सप्त पञ्चकं वा समांशके ।
स्तम्भयोः कल्पयेदस्मान्मूलवच्चतुरोऽग्रके ॥१०॥
तदाधिरोहिणी वेदं यन्त्रमन्त्रौ भविष्यति ।
मूलाग्रपट्टिकाष्टानां रन्ध्राणां विधिरुच्यते ॥११॥
स्तम्भयोः पट्टिकायोगात् प्रथमे त्र्यङ्गुलं त्यजेत् ।
द्वितीये च तृतीये च द्व्यङ्गुलं तु चतुर्थके ॥१२॥
त्र्यङ्गुलं कुटिलाग्रात्तु चतुर्थं पूर्ववत्तथा ।
त्यक्ताङ्गुलान्तरे रेखां कारयेदतिसूक्ष्मतः ॥१३॥
रेखामाश्रित्य पृष्ठे तु रन्ध्रान् वंशगतोपमान् ।
त्रियवाधिकमानेन सुवृत्तान् वक्रगम्यकैः ॥१४॥

---

१. The Ms. comnences with invocatory Statement : [हरिः] श्रीगणपतये नमः । अविघ्नमस्तु ।

कुटिलान्तःस्थिते खर्वपट्टिकासप्तके क्रमात् ।
घने द्व्यङ्गुलमाने च रन्ध्रान् कर्तुमिहोच्यते ॥१५॥
अंशाङ्कात् पट्टिकानां च कुर्यात् पूर्वापरं घनम् ।
तासामधश्चोपरि च वक्रगम्यायतं द्विधा ॥१६॥
ऊनाधिकत्रिपादार्धाङ्गुलैः कुटिलक्रमम् ।
स्तम्भादेकादिह प्रोक्तं पट्टिकाद्याद् यथाक्रमम् ॥१७॥
सपादनवकं चैव पादाधिकदिवाकरः ।
अर्धोनषोडशं चैव षोडशं च ततः परम् ॥१८॥
अष्टादश त्रिपादोनसार्धषोडशषोडशौ ।
अर्धाधिकमनुस्तेन सपादं तु त्रयोदश ॥१९॥
सपादनिधिशैलौ च सत्रिपादार्णवानलौ ।
पक्षान्तरमिहैवोक्तं चतुर्थशरयोः क्रमात् ॥२०॥
कलापञ्चदशा सार्धौ तत् सपादत्रयोदशम् ।
सपादमिहिरेणापि कुर्यान्मानं द्वयोरिति ॥२१॥
पट्टिकापञ्चके पक्षे रुद्रादित्यौ तु षोडशौ ।
तथैव च पुनः कुर्यात् तत्त्रयोदशभास्करौ ॥२२॥
रसबाणौ तृतीयात् तु पक्षान्तरमथोच्यते ।
मनुत्रयोदशौ सूर्यदिशौ रसशराविति ॥२३॥
विना पक्षान्तरेणैकं वक्रक्रममथोच्यते ।
दशार्कषोडशाः सप्तदशं चाष्टादशद्वयम् ॥२४॥
अर्धोनाष्टादशं चैव षोडशं च तिथिर्मनुः ।
एकादशं दशं सप्त रसमेतैश्च सप्तके ॥२५॥
पूर्वक्रमेण तद्वक्रं नृणां नेत्रप्रियावहम् ।
उक्तसङ्ख्याङ्गुलैरेवं कृत्वा रेखां ततः परम् ॥२६॥
वक्रगम्यैः सुरन्ध्राणि वेणोः पुष्टचैव पूर्ववत् ।
रन्ध्रैश्च वंशयात्येवं वक्रक्षेमकराय च ॥२७॥
नित्यं वंशादिकं दृष्ट्वा रज्जुकीलादिभिः सुधीः ।
कुर्यात् तत्रोचितं कर्म तथाप्यधिकसूक्ष्मतः ॥२८॥
पिपीलिकादंशकीटभृङ्गेभ्यः परिपालयेत् ।
सार्धे मास्यनलाङ्कोर्ध्वान् कण्टकान् दिनपञ्चकैः ॥२९॥
शराङ्गुलोर्ध्वमेकैकं स बहिश्चर्मकं त्यजेत् ।
त्रिमासानिड (?सेन व) चाचूर्णतैलं मासेन लेपयेत् ॥३०॥
अब्दान्ते लूनयेदग्रं रुद्रहस्तात् परं ततः ।
दिनवत्सरमासानां चतुर्थं वा तृतीयकम् ॥३१॥
नीत्वाथ सुमुहूर्ते तु दीपविघ्नेश्वरादिभिः ।
वेणोश्च लूनयेन्मूलं ततो तिथिदिनात् परम् ॥३२॥

यन्त्रं चोत्पाट्य तेनैव सह भूमौ विनिक्षिपेत् ।
पट्टिकाभ्यस्ततः स्तम्भौ विमुच्यास्य तु कण्टकान् ।।३३।।
आमूलमेव विच्छिद्य वंशान्मुच्येत पट्टिकाः ।
परितः कण्टकस्थानं सुशिल्पं कारयेन्मृदु ।।३४।।
किञ्चित्तु तिलजं लिप्त्वा ततः सप्तदिनात् परम् ।
सत्रिपादद्विहस्तं वा सपादं मूलमप्यतः ।।३५।।
सवितस्त्यायतेनैव मूलाग्रे कारयेत्ततः ।
अयुगाङ्गुलयुक्तैर्वा हीनैरिष्टायतं द्वयोः ।।३६।।
स्वर्णेन रजतेनापि सूकरस्य गजस्य च ।
शीर्षमूलाग्रयोः कृत्वा हेमरूप्यारकूटकैः ।।३७।।
बद्ध्वा त्रिबाणमुनिभिरङ्गुलैरायतैर्द्वयोः ।
कल्पयेत् शिबिकायोग्यवक्रवेणुं महामतिः ।।३८।।
उक्तः वक्रोन्नतं त्वस्य शुभं पञ्चदशाङ्गुलैः ।
वक्रस्यान्तःस्थितानां तु पट्टिकानां तृतीयकात् ।।३९।।
पट्टिकापञ्चके पक्षे द्वितीयादेव च क्रमात् ।
त्रयोदशं च रुद्रश्च निधिश्च शुभदोन्नतम् ।।४०।।
आभ्यां तु कुटिलो[र्ध्वा]भ्यां निपुणैर्दृष्टलक्षणैः ।
केचिद् वक्रोच्चमित्याहुस्तथा वंशश्च दृश्यते ।।४१।।
स्तम्भयोरन्तरे द्वे वा त्रयं वाङ्कुरमस्ति चेत् ।
पूर्वरन्ध्रापरान्नेत्राङ्गुलं वार्धोनमेव वा ।।४२।।
त्यक्त्वातो वंशपुष्टयात्र कुर्याद् रन्ध्राणि पूर्ववत् ।
पुनरप्येवमेवैकां सुषिरालिं च कल्पयेत् ।
तथैव गत्वा स्वाविद्धाः सम्भविष्यन्ति वेणवः ।।४३।।
वक्राश्चायतमूलाग्रैक्याङ्गुलैष्टादिभिर्हृताः ।
ध्वजाद्ययुगे योन्याद्यां द्विजादिक्रमतः शुभाः ।।४४।।

वंशवक्रप्रकरणम्

•

# राजस्थान के शिलालेखों का वर्गीकरण

डॉ० रामवल्लभ सोमानी

इतिहासकी साधन सामग्रीमें शिलालेखोंका स्थान अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। राजस्थानमें मौर्यकालसे ही लेकर बड़ी संख्यामें शिलालेख मिलते हैं। इनको मोटे रूपसे निम्नांकित भागोंमें बाँट सकते हैं :—

१. स्मारक लेख

२. स्तम्भ लेख

३. प्रशस्तियाँ

४. ताम्रपत्र

५. सुरट्ट व अन्य धार्मिक लेख

६. मूर्ति लेख

७. अन्य

स्मारक लेखोंमें मुख्य रूपसे वे लेख हैं जिन्हें घटना विशेषको चिरस्थायी बनानेके लिए लगाये जाते हैं। राजस्थानमें "मरणे मंगल होय"की भावना बड़ी बलवती रही है। युद्धमें मृत वीरोंको मुक्ति मिलनेका उल्लेख मिलता है। राजस्थानके साहित्यमें इस प्रकारके सैकड़ों पद्य और गीत उपलब्ध हैं किन्तु शिलालेखोंमें भी इस सम्बन्धमें सामग्री मिलती है। वि० सं० १५३०के डूँगरपुर[1]के सूरजपोलके लेखमें उल्लेख है कि जब सुल्तान गयासुद्दीन खिलजीकी सेनाने डूँगरपुरपर आक्रमण किया तब शत्रुओंसे लोहा लेता हुआ रातिया कालियाने वीरगति प्राप्त कर सायुज्य मुक्ति प्राप्त की। लेखमें यह भी लिखा है कि स्वामीकी आज्ञा न होते हुए भी कुलधर्मकी पालना करता हुआ वह काम आया। इस प्रकार देशभक्तिसे ओत-प्रोत राजस्थानी जन-जीवन एक अनुपम उदाहरण प्रस्तुत करता आया है। हमारे राजस्थानके स्मारक लेखोंमें इसी प्रकारके लेख हैं जिन्हें मुख्यरूपसे इस प्रकार बाँट सकते हैं :—(१) सतियों के लेख (२) झुंझार लेख (३) गोवर्द्धन लेख (४) अन्य आदि।

सतियोंके लेख राजस्थानमें बड़ी संख्यामें मिले हैं। ये लेख प्रायः एक शिलापर खुदे रहते हैं। इसके ऊपरके भागमें सूरज, चाँद बने रहते हैं। मृत पुरुष और सती होनेवाली नारी या नारियोंका अंकन भी बराबर होता है। कई बार पुरुष घोड़ेपर सवार भी बतलाया गया है। १३वीं शताब्दी तकके लेखोंमें पुरुषोंके दाढ़ी आदि उस कालकी विशिष्ट पहिनावाकी ओर ध्यान अंगित करते हैं। इन लेखोंके प्रारूपमें मुख्य बात मृत पुरुषका नाम गोत्र आदि एवं सती होनेवाली स्त्रीका उल्लेख होता है। सती शब्दका प्रयोग प्रारम्भमें नहीं होता था केवल "उपगता" शब्द या इससे समकक्ष अन्य शब्द होता था। कालान्तरमें सती शब्दका प्रयोग किया गया है। इन लेखोंको "देवली संज्ञक" भी कहा जाता रहा है। १६वीं शताब्दी और उसके बादके उत्तरी राजस्थानके लेखोंमें प्रारम्भमें गणपतिकी वन्दना, बादमें ज्योतिषके अनुसार संवत्, मास, तिथि, वार, नक्षत्र, पल आदिका विस्तारसे उल्लेख मिलता है।

---

१. ओझा—डूँगरपुर राज्यका इतिहास।

यन्त्रं चोत्पाट्य तेनैव सह भूमौ विनिक्षिपेत् ।
पट्टिकाभ्यस्ततः स्तम्भौ विमुच्यास्य तु कण्टकान् ॥३३॥
आमूलमेव विच्छिद्य वंशान्मुच्येत पट्टिकाः ।
परितः कण्टकस्थानं सुशिल्पं कारयेन्मृदु ॥३४॥
किञ्चित्तु तिलजं लिप्त्वा ततः सप्तदिनात् परम् ।
सत्रिपादद्विहस्तं वा सपादं मूलमप्यतः ॥३५॥
सवितस्त्यायतेनैव मूलाग्रे कारयेत्ततः ।
अयुगाङ्गुलयुक्तैर्वा हीनैरिष्टायतं द्वयोः ॥३६॥
स्वर्णेन रजतेनापि सूकरस्य गजस्य च ।
शीर्षमूलाग्रयोः कृत्वा हेमरूप्यारकूटकैः ॥३७॥
बद्ध्वा त्रिवाणमुनिभिरङ्गुलैरायतैर्द्वयोः ।
कल्पयेत् शिबिकायोग्यवक्रवेणुं महामतिः ॥३८॥
उक्तं वक्रोन्नतं त्वस्य शुभं पञ्चदशाङ्गुलैः ।
वक्रस्यान्तःस्थितानां तु पट्टिकानां तृतीयकात् ॥३९॥
पट्टिकापञ्चके पक्षे द्वितीयादेव च क्रमात् ।
त्रयोदशं च रुद्रश्च निधिश्च शुभदोन्नतम् ॥४०॥
आभ्यां तु कुटिलो[र्ध्वा]भ्यां निपुणैर्दृष्टलक्षणैः ।
केचिद् वक्रोच्चमित्याहुस्तथा वंशश्च दृश्यते ॥४१॥
स्तम्भयोरन्तरे द्वे वा त्रयं वाङ्कुरमस्ति चेत् ।
पूर्वरन्ध्रापरान्नेत्राङ्गुलं वार्धोनमेव वा ॥४२॥
त्यक्त्वातो वंशपुष्टयात्र कुर्याद् रन्ध्राणि पूर्ववत् ।
पुनरप्येवमेवैकां सुषिरालिं च कल्पयेत् ।
तथैव गत्वा स्वाविद्धाः सम्भविष्यन्ति वेणवः ॥४३॥
वक्राश्चायतमूलाग्रैक्याङ्गुलैष्टादिभिर्हृताः ।
ध्वजाद्ययुगे योन्याद्यां द्विजादिक्रमतः शुभाः ॥४४॥

वंशवक्रप्रकरणम्

•

# राजस्थान के शिलालेखों का वर्गीकरण

डॉ० रामवल्लभ सोमानी

इतिहासकी साधन सामग्रीमें शिलालेखोंका स्थान अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। राजस्थानमें मौर्यकालसे ही लेकर बड़ी संख्यामें शिलालेख मिलते हैं। इनको मोटे रूपसे निम्नांकित भागोंमें बाँट सकते हैं :—

१. स्मारक लेख
२. स्तम्भ लेख
३. प्रशस्तियाँ
४. ताम्रपत्र
५. सुरट्ट व अन्य धार्मिक लेख
६. मूर्ति लेख
७. अन्य

स्मारक लेखोंमें मुख्य रूपसे वे लेख हैं जिन्हें घटना विशेषको चिरस्थायी बनानेके लिए लगाये जाते हैं। राजस्थानमें "मरणे मंगल होय"की भावना बड़ी बलवती रही है। युद्धमें मृत वीरोंको मुक्ति मिलनेका उल्लेख मिलता है। राजस्थानके साहित्यमें इस प्रकारके सैकड़ों पद्य और गीत उपलब्ध हैं किन्तु शिलालेखोंमें भी इस सम्बन्धमें सामग्री मिलती है। वि० सं० १५३०के डूँगरपुर[1]के सूरजपोलके लेखमें उल्लेख है कि जब सुल्तान गयासुद्दीन खिलजीकी सेनाने डूँगरपुरपर आक्रमण किया तब शत्रुओंसे लोहा लेता हुआ रातिया कालियाने वीरगति प्राप्त कर सायुज्य मुक्ति प्राप्त की। लेखमें यह भी लिखा है कि स्वामीकी आज्ञा न होते हुए भी कुलधर्मकी पालना करता हुआ वह काम आया। इस प्रकार देशभक्तिसे ओत-प्रोत राजस्थानी जन-जीवन एक अनुपम उदाहरण प्रस्तुत करता आया है। हमारे राजस्थानके स्मारक लेखोंमें इसी प्रकारके लेख हैं जिन्हें मुख्यरूपसे इस प्रकार बाँट सकते हैं :—(१) सतियों के लेख (२) झुंझार लेख (३) गोवर्द्धन लेख (४) अन्य आदि।

सतियोंके लेख राजस्थानमें बड़ी संख्यामें मिले हैं। ये लेख प्रायः एक शिलापर खुदे रहते हैं। इसके ऊपरके भागमें सूरज, चाँद बने रहते हैं। मृत पुरुष और सती होनेवाली नारी या नारियोंका अंकन भी बराबर होता है। कई बार पुरुष घोड़ेपर सवार भी बतलाया गया है। १३वीं शताब्दी तकके लेखोंमें पुरुषोंके दाढ़ी आदि उस कालकी विशिष्ट पहिनावाकी ओर ध्यान अंगित करते हैं। इन लेखोंके प्रारूपमें मुख्य बात मृत पुरुषका नाम गोत्र आदि एवं सती होनेवाली स्त्रीका उल्लेख होता है। सती शब्दका प्रयोग प्रारम्भमें नहीं होता था केवल "उपगता" शब्द या इससे समकक्ष अन्य शब्द होता था। कालान्तरमें सती शब्दका प्रयोग किया गया है। इन लेखोंको "देवली संज्ञक" भी कहा जाता रहा है। १६वीं शताब्दी और उसके बादके उत्तरी राजस्थानके लेखोंमें प्रारम्भमें गणपतिकी वन्दना, बादमें ज्योतिषके अनुसार संवत्, मास, तिथि, वार, नक्षत्र, पल आदिका विस्तारसे उल्लेख मिलता है।

---

१. ओझा—डूँगरपुर राज्यका इतिहास।

राजस्थानसे प्राप्त सतियोंका सबसे प्राचीन लेख सं० १०६का पुष्करसे मिला हुआ लेख था। इस लेखका उल्लेख श्री हरबिलासजी शारदाने किया था। यह लेख अब अज्ञात है। सम्भवत: ओझाजीने भी इसे नहीं देखा है अतएव इस सम्बन्धमें कुछ निश्चित तथ्यात्मक बात नहीं कही जा सकती है। अब तक ज्ञात लेखोंमें सं० ७४३, ७४५ और ७४९ के छोटी खाटूके लेख उल्लेखनीय हैं। इन लेखोंको डी० आर० भण्डारकर महोदयने प्रथम बार देखा था और सारांश प्रकाशित कराया[1] था। ये तीनों लेख लघु लेख हैं। सं० ७४३ के लेखमें "उवरक पत्नी गद्धिणी देवी उपगता" वर्णित है। धोलपुरके चण्डमहासेनके विस्तृत लेखमें इसुकके पुत्र महिषरामकी स्त्री कण्डुला, जो सती हुई थी, की मृत्युका उल्लेख है। ओसियाँसे सं० ८९५, घटियालेसे सं० ९४३, ९४७ और १०४२ के सतीके लेख मिले हैं। बीकानेरके खीदसरके कुँएके पाससे सं० १०२० का सतीका लेख मिला है। इन प्रारम्भिक सतीके लेखोंमें पति और पत्नीकी मृत्युका उल्लेख मात्र है। सं० ९४७ के घटियालेके प्रतिहार राणुकके लेखमें पतिकी मृत्युका लेख अलग है और पत्नीकी मृत्युका अलग। ऐसा लगता है कि दोनोंके लिए अलग-अलग देवलियाँ बनायी गयी थीं। बेरासर (बीकानेर) के सं० ११६१ के लेखमें "सुहागु राषसण" शब्द अंकित है। इससे स्पष्ट है कि पतिकी मृत्युके बाद वैधव्य दुःखसे पीड़ित न होकर पतिके साथ ही सती होनेका संकेत है। घडाव (जोधपुरके समीप) सं० ११८० के ३ शिलालेख मिले हैं जिनमें गुहिल वंशी हुरजाकी मृत्युका उल्लेख है एवं कई स्त्रियोंके सती होनेका अलग-अलग लेखोंमें उल्लेख है। इसी समयके वि० सं० १२१२के मंडोरके लेखमें एक लेखमें कई स्त्रियोंके सती होनेका उल्लेख है। अतएव इस सम्बन्धमें कोई निश्चित नीति नहीं अपनायी गयी प्रतीत होती है।

१३वीं शताब्दीसे "देवली बनाने" का उल्लेख भी शिलालेखोंमें किया जाता रहा है। वि० सं० १२३९ के केचल्लदेवीके गढ़ (अलवर[2]) के लेखमें राणी केचलदेवीकी मूर्ति बनानेका उल्लेख है। सामान्यतः उस समयतक लेखोंमें सती शब्दके साथ "काष्टारोहण" करना उल्लेखित किया गया है। केत्रलसरके वि० सं० १३२८ के लेखमें सांखला कमलसीके साथ उसकी पत्नी पूनमदेका काष्टारोहण करना वर्णित है। वि० सं० १३४८ के छापरके लेखमें भी उल्लेख किया है। वि० सं० १३३० का बीठूका लेख महत्त्वपूर्ण[3] है। इसमें मारवाड़में राठौड राज्यके संस्थापक राव सीहाकी मृत्यु और उसकी स्त्री सोलंकिनी पार्वतीका सहगमन करना वर्णित है। जैसलमेरके लेख श्री अगरचंदजी नाहटाने पड़े परिश्रमसे इकट्ठे किये हैं। इन लेखोंमें भट्टिक संवत् का प्रयोग हो रहा है। वि० सं० १४१८ और भट्टिक सं० ७३८ के घडसिंहके लेखमें उसकी राणियोंके सहगमन करनेका ही उल्लेख है। १६वीं शताब्दीसे वहाँके लेखोंमें भी सती शब्दका उल्लेख हुआ है। सं० १६८०के महारावल कल्याणदासकी मृत्युपर २ सतियाँ होनेका उल्लेख किया गया है।

इन लेखोंमें देवलीके लिए लोहटी शब्दका भी प्रयोग हुआ है। सं० १४१८ के रावल घडसिंहके एक लेखमें लोहटी (देवली) को महारावल केसरी द्वारा प्रतिष्ठापित करानेका उल्लेख है। सं० १३०९ के चूरू जिलेके हुडेरा ग्रामसे प्राप्त एक लेखमें "सत चढ़ना" लिखा है। यह लेख श्री गोविन्द अग्रवालने संगृहीत किया है। कुंभासरके सं० १६६९ के लेखमें माँ का पुत्रके साथ सती होना वर्णित है। इसी प्रकारके बीकानेर क्षेत्रसे और भी लेख मिले हैं। इनसे प्रतीत होता है कि माँ पुत्रके स्नेहके कारण उसकी मृत्युके बाद सती

---

१. वरदा वर्ष अप्रैल ६३ में प्रकाशित श्री रतनचन्द्र अग्रवालका लेख पृ० ६८ से ७९।

२. मरु भारती वर्ष १३ अंक २ पृ० ७२।

३. रेऊ—मारवाड़का इतिहास भाग १ पृ० ४०।

हो गयी लेकिन ऐसे मामले राजस्थानमें कम हैं। देवलियोंको बनानेके लिए "खणाव्रित" और जीर्णोद्धारके "उधारित" शब्दोंका प्राय: प्रयोग किया गया है। कई बार देवलियोंके स्थानपर छत्री और मंडप भी बनाये जाते हैं। चाड़वासके वि० सं० १६५० के २ लेखोंमें गोपालदास[1] बीदावतने वि० सं० १६२५ में मरे श्वेतसिंहके पुत्र रामसी और वि० सं० १६४५ में मरे कुम्भकर्णकी स्मृतिमें छत्रियों और मण्डपोंका निर्माण कराया था। कई बार सतियाँ अपने पतिकी मृत्युकी सूचना प्राप्त होनेपर होती थीं। ऐसी घटनायें वहाँ होती थीं जब पतिकी मृत्यु विदेशमें हो जाती थी तब उसकी सूचना प्राप्त होनेपर उसकी स्त्री जहाँ कहीं हो सती हो जाती थी। इस सम्बन्धमें कई लेख उपलब्ध हैं। खमनोर[2]के पास मचीन्दमें वि० सं० १६८३ (१६२६ ई०)के लेखमें भीम सीसोदियाकी मृत्यु बनारसमें हो जानेपर उसकी राणीके वहाँ सती होने और उन दोनोंकी स्मृतिमें वहाँ छत्री बनानेका उल्लेख है। भीम सिसोदिया, स्मरण रहे कि महाराणा अमरसिंहका पुत्र था जो खुर्रमकी सेनामें सेनापति था। खुर्रमने अपने पिता जहाँगीरके विरुद्ध विद्रोह किया था तब मुगल सेनाके साथ लड़ता हुआ भीम काम आया था। यह घटना सं० १६८१ में हुई थी। इस प्रकार इस घटनाके २ वर्ष बाद सती होना ज्ञात होता है। बीकानेर और जोधपुर क्षेत्रसे भी ऐसे कई लेख मिले हैं जिनमें दक्षिणमें युद्धमें मारे जानेपर सती होनेका उल्लेख किया गया है।

उस समय आवश्यक नहीं था कि सबकी रानियाँ सती होवें। कई बार रानियाँ जिनके पुत्र या तो ज्येष्ठ राजकुमार थे या गर्भवती होती थीं तो सती नहीं होती थीं। पुरुषोंके भी प्रेमिकाके साथ मरनेका उल्लेख मिलता है। ऐसी घटनायें अत्यन्त कम हैं। आबू क्षेत्रसे प्राप्त और वहाँके संग्रहालयमें रखे नगरनायका प्रेमीके एक लेखमें ऐसी घटनाका उल्लेख है। यह लेख सं० १५६५ का है। इसी प्रकारसे ताराचन्द कावड़िया जब गौड़वाड़का मेवाड़की ओरसे शासक था तब उसकी मृत्यु सादड़ीमें हो गयी थी। उसका दाह उसके द्वारा बनायी गयी प्रसिद्ध बावड़ीके पास ही हुआ था। उसके साथ उसकी पत्नियोंके साथ कई गायक भी मरे थे। दुर्भाग्यसे अब बावड़ीका जीर्णोद्धार हो जानेसे मूल लेख नष्ट हो गये हैं। इन पंक्तियोंके लेखकने ये लेख वहाँ देखे थे और उक्त बावड़ीका शिलालेख भी सम्पादित करके मरुभारतीमें प्रकाशित कराया था। इस प्रकार इन सतियोंके लेखोंसे तत्कालीन समाजके ढाँचेका विस्तृत ज्ञान हो जाता है। बहुविवाह प्रथा राजपूतोंके साथ वैश्य वर्गमें भी थी। ओसवालोंके कई लेखोंसे इसकी पुष्टि होती है। सतियोंका बड़ा सन्मान किया जाता रहा है। देवलियों की पूजा और मानता दी जाती रही है। जिस जातिमें सती होगी वे उसे बराबर पूजा करते रहते हैं।

युद्धमें मरनेपर वीरोंकी स्मृतिमें भी लेख खुदानेकी परिपाटी रही है। इन लेखोंको "झुंझार" लेख कहते हैं। इनमें सबसे प्राचीन ३री शताब्दी ई० पू० का खण्डेलाका लेख है। लेखमें मूला द्वारा किसी व्यक्तिकी मृत्युका उल्लेख है जिसकी स्मृतिमें महीश द्वारा उसको खुदानेका उल्लेख किया गया है। लेख खंडित है। लेकिन इससे ३री शताब्दी ई० पू०[3] से इस परम्पराके विद्यमान होनेका पता चलता है। चर्लुसे प्राप्त वि० सं० १२४१ के लेखोंमें मोहिल अरड़ कमलके नागपुरके युद्धमें[4] मरनेका उल्लेख है। वि० सं० १२४३ के रैवासाके शिलालेखमें चन्देल नानण, जो सिंहराजका पुत्र था, की मृत्युका उल्लेख है। लेखमें

---

१. मरुश्री भाग १ अंक १ में प्रकाशित मेरा लेख "बीदावतोंके अप्रकाशित लेख"।

२. राजपूताना म्युजियम रिपोर्ट वर्ष १९३२ लेख सं० ८०।

३. उक्त वर्ष १९३५ लेख सं० १।

४. अरली चौहान डाइनेस्टिज पृ० ९३-९४।

राजस्थानसे प्राप्त सतियोंका सबसे प्राचीन लेख सं० १०६का पुष्करसे मिला हुआ लेख था। इस लेखका उल्लेख श्री हरबिलासजी शारदाने किया था। यह लेख अब अज्ञात है। सम्भवत: ओझाजीने भी इसे नहीं देखा है अतएव इस सम्बन्धमें कुछ निश्चित तथ्यात्मक बात नहीं कही जा सकती है। अब तक ज्ञात लेखोंमें सं० ७४३, ७४५ और ७४९ के छोटी खाटूके लेख उल्लेखनीय हैं। इन लेखोंको डी० आर० भण्डारकर महोदयने प्रथम बार देखा था और सारांश प्रकाशित कराया[१] था। ये तीनों लेख लघु लेख हैं। सं० ७४३ के लेखमें "उवरक पत्नी गद्धिणी देवी उपगता" वर्णित है। धोलपुरके चण्डमहासेनके विस्तृत लेखमें इसुकके पुत्र महिषरामकी स्त्री कण्डुला, जो सती हुई थी, की मृत्युका उल्लेख है। ओसियाँसे सं० ८९५, घटियालेसे सं० ९४३, ९४७ और १०४२ के सतीके लेख मिले हैं। बीकानेरके खीदसरके कुँएके पाससे सं० १०२० का सतीका लेख मिला है। इन प्रारम्भिक सतीके लेखोंमें पति और पत्नीकी मृत्युका उल्लेख मात्र है। सं० ९४७ के घटियालेके प्रतिहार राणुकके लेखमें पतिकी मृत्युका लेख अलग है और पत्नीकी मृत्युका अलग। ऐसा लगता है कि दोनोंके लिए अलग-अलग देवलियाँ बनायी गयी थीं। बेरासर (बीकानेर) के सं० ११६१ के लेखमें "सुहागु राषसण" शब्द अंकित है। इससे स्पष्ट है कि पतिकी मृत्युके बाद वैधव्य दुःखसे पीड़ित न होकर पतिके साथ ही सती होनेका संकेत है। घडाव (जोधपुरके समीप) सं० ११८० के ३ शिलालेख मिले हैं जिनमें गुहिल वंशी हुरजाकी मृत्युका उल्लेख है एवं कई स्त्रियोंके सती होनेका अलग-अलग लेखोंमें उल्लेख है। इसी समयके वि० सं० १२१२के मंडोरके लेखमें एक लेखमें कई स्त्रियोंके सती होनेका उल्लेख है। अतएव इस सम्बन्धमें कोई निश्चित नीति नहीं अपनायी गयी प्रतीत होती है।

१३वीं शताब्दीसे "देवली बनाने" का उल्लेख भी शिलालेखोंमें किया जाता रहा है। वि० सं० १२३९ के केचल्लदेवीके गढ़ (अलवर[२]) के लेखमें राणी केचलदेवीकी मूर्ति बनानेका उल्लेख है। सामान्यतः उस समयतक लेखोंमें सती शब्दके साथ "काष्टारोहण" करना उल्लेखित किया गया है। केवलसरके वि० सं० १३२८ के लेखमें सांखला कमलसीके साथ उसकी पत्नी पूनमदेका काष्टारोहण करना वर्णित है। वि० सं० १३४८ के छापरके लेखमें भी उल्लेख किया है। वि० सं० १३३० का वीठूका लेख महत्त्वपूर्ण[३] है। इसमें मारवाड़में राठौड राज्यके संस्थापक राव सीहाकी मृत्यु और उसकी स्त्री सोलंकिनी पार्वतीका सहगमन करना वर्णित है। जैसलमेरके लेख श्री अगरचंदजी नाहटाने पड़े परिश्रमसे इकट्ठे किये हैं। इन लेखोंमें भट्टिक संवत् का प्रयोग हो रहा है। वि० सं० १४१८ और भट्टिक सं० ७३८ के घडसिंहके लेखमें उसकी राणियोंके सहगमन करनेका ही उल्लेख है। १६वीं शताब्दीसे वहांके लेखोंमें भी सती शब्दका उल्लेख हुआ है। सं० १६८०के महारावल कल्याणदासकी मृत्युपर २ सतियाँ होनेका उल्लेख किया गया है।

इन लेखोंमें देवलीके लिए लोहटी शब्दका भी प्रयोग हुआ है। सं० १४१८ के रावल घडसिंहके एक लेखमें लोहटी (देवली) को महारावल केसरी द्वारा प्रतिष्ठापित करानेका उल्लेख है। सं० १३०९ के चुरू जिलेके हुडेरा ग्रामसे प्राप्त एक लेखमें "सत चढ़ना" लिखा है। यह लेख श्री गोविन्द अग्रवालने संगृहीत किया है। कुंभासरके सं० १६६९ के लेखमें माँ का पुत्रके साथ सती होना वर्णित है। इसी प्रकारके बीकानेर क्षेत्रसे और भी लेख मिले हैं। इनसे प्रतीत होता है कि माँ पुत्रके स्नेहके कारण उसकी मृत्युके बाद सती

---

१. वरदा वर्ष अप्रैल ६३ में प्रकाशित श्री रतनचन्द्र अग्रवालका लेख पृ० ६८ से ७९।

२. मरु भारती वर्ष १३ अंक २ पृ० ७२।

३. रेऊ—मारवाड़का इतिहास भाग १ पृ० ४०।

हो गयी लेकिन ऐसे मामले राजस्थानमें कम हैं। देवलियोंको बनानेके लिए "खणावित" और जीर्णोद्धारके "उधारित" शब्दोंका प्राय: प्रयोग किया गया है। कई बार देवलियोंके स्थानपर छत्री और मंडप भी बनाये जाते हैं। चाड़वासके वि० सं० १६५० के २ लेखोंमें गोपालदास[1] बीदावतने वि० सं० १६२५ में मरे श्वेतसिंहके पुत्र रामसी और वि० सं० १६४५ में मरे कुम्भकर्णकी स्मृतिमें छत्रियों और मण्डपोंका निर्माण कराया था। कई बार सतियाँ अपने पतिकी मृत्युकी सूचना प्राप्त होनेपर होती थीं। ऐसी घटनायें वहाँ होती थीं जब पतिकी मृत्यु विदेशमें हो जाती थी तब उसकी सूचना प्राप्त होनेपर उसकी स्त्री जहाँ कहीं हो सती हो जाती थी। इस सम्बन्धमें कई लेख उपलब्ध हैं। खमनोर[2] के पास मचीन्दमें वि० सं० १६८३ (१६२६ ई०)के लेखमें भीम सीसोदियाकी मृत्यु बनारसमें हो जानेपर उसकी राणीके वहाँ सती होने और उन दोनोंकी स्मृतिमें वहाँ छत्री बनानेका उल्लेख है। भीम सिसोदिया, स्मरण रहे कि महाराणा अमरसिंहका पुत्र था जो खुर्रमकी सेनामें सेनापति था। खुर्रमने अपने पिता जहाँगीरके विरुद्ध विद्रोह किया था तब मुगल सेनाके साथ लड़ता हुआ भीम काम आया था। यह घटना सं० १६८१ में हुई थी। इस प्रकार इस घटनाके २ वर्ष बाद सती होना ज्ञात होता है। बीकानेर और जोधपुर क्षेत्रसे भी ऐसे कई लेख मिले हैं जिनमें दक्षिणमें युद्धमें मारे जानेपर सती होनेका उल्लेख किया गया है।

उस समय आवश्यक नहीं था कि सबकी रानियाँ सती होवें। कई बार रानियाँ जिनके पुत्र या तो ज्येष्ठ राजकुमार थे या गर्भवती होती थीं तो सती नहीं होती थीं। पुरुषोंके भी प्रेमिकाके साथ मरनेका उल्लेख मिलता है। ऐसी घटनायें अत्यन्त कम हैं। आबू क्षेत्रसे प्राप्त और वहाँके संग्रहालयमें रखे नगरनायका प्रेमीके एक लेखमें ऐसी घटनाका उल्लेख है। यह लेख सं० १५६५ का है। इसी प्रकारसे ताराचन्द कावड़िया जब गौड़वाड़का मेवाड़की ओरसे शासक था तब उसकी मृत्यु सादड़ीमें हो गयी थी। उसका दाह उसके द्वारा बनायी गयी प्रसिद्ध बावड़ीके पास ही हुआ था। उसके साथ उसकी पत्नियोंके साथ कई गायक भी मरे थे। दुर्भाग्यसे अब बावड़ीका जीर्णोद्धार हो जानेसे मूल लेख नष्ट हो गये हैं। इन पंक्तियोंके लेखकने ये लेख वहाँ देखे थे और उक्त बावड़ीका शिलालेख भी सम्पादित करके मरुभारतीमें प्रकाशित कराया था। इस प्रकार इन सतियोंके लेखोंसे तत्कालीन समाजके ढाँचेका विस्तृत ज्ञान हो जाता है। बहुविवाह प्रथा राजपूतोंके साथ वैश्य वर्गमें भी थी। ओसवालोंके कई लेखोंसे इसकी पुष्टि होती है। सतियोंका बड़ा सन्मान किया जाता रहा है। देवलियों की पूजा और मानता दी जाती रही है। जिस जातिमें सती होगी वे उसे बराबर पूजा करते रहते हैं।

युद्धमें मरनेपर वीरोंकी स्मृतिमें भी लेख खुदानेकी परिपाटी रही है। इन लेखोंको "झुंझार" लेख कहते हैं। इनमें सबसे प्राचीन ३री शताब्दी ई० पू० का खण्डेलाका लेख है। लेखमें मूला द्वारा किसी व्यक्तिकी मृत्युका उल्लेख है जिसकी स्मृतिमें महीश द्वारा उसको खुदानेका उल्लेख किया गया है। लेख खंडित है। लेकिन इससे ३री शताब्दी ई० पू०[3] से इस परम्पराके विद्यमान होनेका पता चलता है। चर्लुसे प्राप्त वि० सं० १२४१ के लेखोंमें मोहिल अरड़ कमलके नागपुरके युद्धमें[4] मरनेका उल्लेख है। वि० सं० १२४३ के रैवासाके शिलालेखमें चन्देल नानण, जो सिंहराजका पुत्र था, की मृत्युका उल्लेख है। लेखमें

१. मरुश्री भाग १ अंक १ में प्रकाशित मेरा लेख "बीदावतोंके अप्रकाशित लेख"।

२. राजपूताना म्युजियम रिपोर्ट वर्ष १९३२ लेख सं० ८०।

३. उक्त वर्ष १९३५ लेख सं० १।

४. अरली चौहान डाइनेस्टिज पृ० ९३-९४।

इसके खलुवानाके युद्धमें लड़ते हुए मरनेका उल्लेख किया है। इसकी स्मृतिमें जसराक द्वारा देवली बनानेका उल्लेख है। डुंगरपुरसे वि० सं० १४९८ और १५३० के लेख मिले हैं। वि० सं० १४९८ के लेखमें वर्णित है कि जब डूँगरपुर[1] पर शत्रुका आक्रमण हुआ तब रक्षा करते काम आनेवाले वीरोंका उल्लेख है। यह आक्रमण महाराणा कुम्भाने किया था। वि० सं० १५३० के लेखमें जैसा कि ऊपर उल्लेखित है सुल्तान गयासुद्दीन खिलजीके मालवाके आक्रमणकी ओर संकेत है। इसी प्रकार अकबर और गुजरातके सुल्तान अहमदशाहके बागदपर आक्रमणके समय मरनेवालोंकी स्मृतियोंमें लेख खुदे हुए मिले हैं। ये लेख चबूतरोंपर लगे हुए हैं। मेवाड़से भी कई लेख मिल हैं। करेड़ा जैन मंदिरमें लगे वि० सं० १३९२ के एक लेखमें युद्धमें मृत वीरकी स्मृतिमें "गोमट्ट" बनानेका उल्लेख है। बीकानेर क्षेत्रके उदासरसे वि० सं० १६३४ और १७५० के लेखोंमें भी ऐसा ही उल्लेख है। राजस्थानमें दीर्घकाल तक युद्ध होते रहे हैं। अतएव ऐसे लेखोंकी अधिकता होना स्वाभाविक है।

गायों की रक्षा करते हुए मरना भी गौरव और धार्मिक कर्त्तव्य माना जाता था। ऐसे कई लेख भारतके विभिन्न भागोंके मिले हैं। पश्चिमी राजस्थानमें गायोंकी रक्षा करते हुए मरना एक विशिष्ट घटना थी। इन वीरोंकी स्मृतिमें जो लेख लगाये गये हैं इन्हें "गोवर्द्धन" कहते हैं। इन स्तम्भोंपर गोवर्द्धन-धारी कृष्णका अंकन होनेसे इन्हें गोवर्द्धन कहते हैं। प्रारम्भमें गायोंकी रक्षा करते हुए मरनेवालोंके लिए ही थे बनते थे किन्तु कालान्तरमें इनको वाहरी मुस्लिम आक्रान्ताओंके साथ मरनेवालोंके लिए भी मान लिया गया। इस प्रकार इनका अर्थ व्यापक हो गया था। ये लेख राजस्थानके उत्तरी पश्चिमी सीमान्त प्रान्तसे लेकर नागौर डीहवागा साँभरके पास स्थित भादवा गाँव तकसे मिले हैं। इस क्षेत्रवासियोंको सदैव मुस्लिम आक्रान्ताओंसे लोहा लेना पड़ा था अतएव इस क्षेत्रमें ही ये लेख अधिक मिले हैं जो प्रायः १० वीं शताब्दीसे १३ वीं शताब्दी तकके हैं। इनमें जैसलमेरकी प्राचीन राजधानी लोद्रवासे सं० ९७० ज्येष्ठ शुक्ला[3] १५ का लेख अवतक ज्ञात लेखोंमें प्राचीनतम है। इसमें क्षत्रिय वंशमें उत्पन्न रामधरके पुत्र भद्रकद्वारा गोवर्द्धनकी प्रतिष्ठा करानेका उल्लेख है। नागौरके पास बीठनसे सं० १००२ के लेखमें भी गोवर्द्धनके निर्माणका उल्लेख है। पोकरण जैसलमेर और मारवाड़की सीमापर स्थित है यहाँसे २ लेख मिले हैं सं० १०७० आषाढ़[4] सुदि ६ (२६।७।१०१२) का और दूसरा लेख बिना तिथिका है। ऐसा प्रतीत होता है कि सुल्तान महमूद गजनीके आक्रमणके समयकी ये घटनायें हैं। उसके मुल्तान आदि क्षेत्रोंपर अधिकार हो जानेके बादकी टुकड़ियोंके साथ उसका संघर्ष सीमान्त प्रान्तके निवासियोंसे हुआ था। सं० १०७० के शिलालेखमें परमारवंशी गोगाका उल्लेख है। दूसरे लेखमें गुहिलोतवंशी शासकोंका उल्लेख है। इसे अत्यन्त पराक्रमी और रणभूमिमें युद्ध करनेका उल्लेख किया है। संभवतः यह गजनीके सोमनाथके आक्रमणके समय युद्ध करते हुए काम आया हो तो आश्चर्य नहीं। जोधपुरके पाससे पालगाँवसे वि० सं० १२१८ और १२४२ के गोवर्द्धन लेख मिले हैं। भांड़ियावास (नागौर) से वि० सं० १२४४ का एक गोवर्द्धन लेख मिला है। लेखमें गोवर्द्धनकी प्रतिष्ठाका सुन्दर वर्णन है। जैसलमेरमें भट्टिक सं० ६८५के कई लेख मिले हैं। इनमें स्त्रियों और गायोंकी रक्षा करते हुए प्राण देना वर्णित है। यह घटना जैसलमेर पर अलाउद्दीन खिलजीके आक्रमणके समयकी है। गायों की रक्षा करते हुए, मरना भी गौरव माना जाता था।

१. महाराणा कुम्भा पृ० ९६-९७।

२. उपरोक्त पृ० १९९ फुटनोट ५५।

३. वरदा वर्ष अप्रेल १९६३ पृ० ६८ से ७९।

४. शोध पत्रिका वर्ष २२ अंक २ पृ० ६७ से ६९।

हर्ष सं० ८४के भरतपुरके पास कोट गांवके लेखमें ब्राह्मण लोहादित्य द्वारा गायोंकी रक्षा करते हुए मृत्युको प्राप्त करना वर्णित है। अजमेरके राजकीय संग्रहालयमें संगृहीत और बयानासे प्राप्त एक पूर्वमध्यकालीन शिलालेखमें भी ऐसा ही उल्लेख है। इसमें गायोंकी कई आकृतियां उत्कीर्ण हैं और एक पुरुष पीछे अंकित बतलाया गया है।

स्मृतिलेखोंमें साधारणतया "चरणयुगल" बनाकर उनपर छोटा लेखा खुदा रहता है। राजस्थानमें ऐसे लेख बड़ी संख्यामें मिलते हैं। इन्हें "पगलिया" कहते हैं। जैन साधुओंकी मृत्युके बाद निषेधिकायें बनायी जाती थीं जिनपर कई लेख मिले हैं।

स्तम्भलेख भी महत्त्वपूर्ण है। स्तम्भोंको कई नामोंसे जाना जाता है। यथा यष्ठि, यट्टि, लष्टि, लग केतन, यूप आदि। राजस्थानसे प्राप्त स्तम्भलेखोंको निम्नांकित भागों में बांट सकते हैं—

(क) यज्ञस्तूप सम्बन्धी लेख (२) कीर्त्तिस्तम्भके लेख और अन्यस्तम्भ लेख

राजस्थानसे यक्षस्तूप बड़ी संख्यामें मिले हैं। ये स्तम्भ यक्षोंकी स्मृतिको चिरस्थायी रखनेके लिए बनाये जाते थे। धर्मग्रन्थोंमें काष्ठके स्तम्भ बनानेका उल्लेख है। दक्षिणी पूर्वी राजस्थान से ही ये लेख अधिक संख्यामें प्राप्त हुए हैं। यक्षोंकी पुनरावृत्ति मौर्योंके बादसे हुई थी। वैदिक यक्षोंकी प्रतिक्रिया स्वरूप बौद्ध और जैन धर्मोंका उदय हुआ था किन्तु कालान्तरमें इन धर्मोंकी क्रियाओंका जनमानसपर प्रभाव होते हुए भी वे वैदिक परम्परायें छोड़ नहीं सके थे। इसीलिए समय पाकर फिर वैदिक यज्ञोंका पुनरुद्धार हुआ। यह भावना इतनी अधिक बलवती हुई कि यहाँ तक जैन शासक खारवेल तक इससे अछूते नहीं रह सके। राजस्थानमें यज्ञोंसे सम्बन्धित प्राचीनतम लेख नगरीका है। यह लगभग[1] २री शताब्दी ई० पू० का है। इसमें 'अश्वमेध" करनेका उल्लेख है। इस प्रकारके एक अन्य लघुलेखमें वहीं वाजपेय यज्ञका उल्लेख है। शुंगकालके बाद भागवत धर्म तेजीसे बढ़ा। सं०२८२के नान्दशा[2]के यूपलेख बड़े महत्त्वपूर्ण हैं। ये मालव जातिसे सम्बन्धित हैं। यहां २ स्तम्भ हैं। इनमेंसे एकके ऊपरका भाग खंडित हो गया है। दूसरे स्तम्भपर एक ही लेखको एक बार आड़ा और एक बार खड़ा खोदा गया है। एक ही लेखको २ बार खोदनेका क्या प्रयोजन रहा होगा? स्पष्ट नहीं है। ऐसा प्रतीत होता है कि प्रारम्भमें लेख बहुत ही ऊपर खोदा गया था। जो जनसाधारण द्वारा सुविधासे पढ़ा नहीं जा सका होगा इसी कारण उसी भागको दुबारा फिर खोदा गया प्रतीत होता है। लेखके प्रारम्भमें, "प्रथम चंद्रदर्शनमिव मालवगण विषयमवतारयित्वा" शब्दोंका प्रयोग हो रहा है। संभवतः उस समय मालवोंने क्षत्रपोंको हटाकर अपने राज्यका उद्धार किया था। बरनालासे[3] सं० २८४ और ३३५के लेख मिले हैं। सं० २८४के लेखमें ७ स्तम्भ लगानेका उल्लेख है। इस समय केवल एक ही स्तम्भ मिला है। सं०३३५के लेखमें अन्तमें "धर्म्मो वर्धताम्" शब्द है। इसमें त्रिराज्ञ यज्ञ करने का उल्लेख मिलता है। कोटाके बड़वा गांवसे सं० २९५के यूप लेख[4] मिले हैं। इनमें मौखरी वंशके बलवर्द्धन सोमदेव बलसिंह आदि सेनापतियोंका उल्लेख है। णिचपुरिया (नगर) के मठसे[5] सं० ३२१का लघु यूप मिला है। इसमें धरकके

१. एपिग्राफिआ इंडिका भाग १६ पृ० २५। आर्कियोलोजिकल सर्वे ऑफ इंडिया मेमोयर सं० ४। राजपूताना म्युजियम रिपोर्ट १९२६-२७ पृ० २०४।
२. इंडियन एंटीक्वेरी भाग LVII पृ० ५६। एपिग्राफिआ इंडिका भाग २७ में प्रकाशित।
३. एपिग्राफिआ इंडिका भाग २६ पृ० ११८।
४. धोटाराज्यका इतिहास भाग १ परिशिष्ट सं० १।
५. मरुभारती भाग १ अंक २ पृ० ३८-३९। शोधपत्रिका वर्ष २० अंक २ पृ० २०-२७।

पुत्र अहि शर्माका उल्लेखहै। विजयगढ़का सं० ४२८का यूप स्तम्भ मिला है। यह ग्राम बयानाके समीप है। इस लेखमें वारिक विष्णुवर्द्धन जो यशोवर्द्धनका पुत्र और यशोराट्का पौत्र था का उल्लेख है। इसने पुंडरीक यज्ञ किया था। इसके बाद यज्ञोंकी परम्परासे सम्बन्धित लेख अपेक्षाकृत कम मिलते हैं। यज्ञस्तूप तो बादमें नहींके बराबर मिले हैं। एक अपवाद स्वरूप सवाई जयसिंह द्वारा किये गये यज्ञका शिलालेख अवश्य उल्लेखनीय है।

कीर्त्तिस्तम्भ स्थापित कराना गौरवपूर्ण कृत्य माना जाता था। राजस्थानसे अबतक ज्ञात लेखोंमें घटियालाका सं० ९१८का प्रतिहार[1] राजा कक्कुकका लेख प्राचीनतम और उल्लेखनीय है। इस लेखमें प्रतिहार राजा कक्कुककी बड़ी प्रशंसा की गयी है और उसे गुर्ज्जरता, मरुवल्ल तमणी माड आदि प्रदेशोंके लोगों द्वारा सन्मान दिया जाना भी वर्णित है। वह स्वयं संस्कृतका विद्वान् था। उसने २ कीर्तिस्तम्भ स्थापित किये थे एक मंदोरमें और दूसरा घटियालामें। चित्तौड़से जैनकीर्त्तिस्तम्भसे सम्बन्धित कई लेख मिले हैं। जो १३वीं शताब्दीके हैं। लगभग ६ खंडित लेख उदयपुर संग्रहालय में है। एक लेख केन्द्रीय पुरातत्त्व विभागके कार्यालयमें चित्तौड़में है और एक गुसाईजीकी समाधिपर लग रहा है जिसे अब पूरी तरहसे खोद दिया है। इस लेखकी प्रतिलिपि वीर विनोद लिखते समय स्व० ओझाजी ने ली थी जो महाराणा साहब उदयपुर के संग्रह में विद्यमान है। उसीके अनुसार मैंने इसे अनेकान्त (दिल्ली) पत्रिका[2] में सम्पादित करके प्रकाशित कराया है। लेखोंसे पता चलता है कि इसका निर्माण जैन श्रेष्ठि जीजाने कराया कराया था जो बघेरवाल जातिका था। कोडमदेसर (बीकानेर) में एक कीर्तिस्तम्भ बना है। यह लाल पत्थरका है। इसके पूर्वमें गणेश, दक्षिणमें विष्णु, उत्तरमें ब्रह्मा और पश्चिममें पार्वतीकी मूर्ति बनी हुई है। इसमें अरड़कमलकी मृत्युका उल्लेख है। बीकानेर क्षेत्रसे धांधल राठौरोंके कई लेख पाबूजीसे सम्बन्धित मिले हैं। वि० सं० १५१५ के फलोधीके बाहर लगे एक लेखमें "राठड धाँधल सुत महाराउत पाबूप्रसाद मूर्ति कीर्तिस्थम्भ कारावितं"[3] शब्द अंकित है। लगभग इसी समय चित्तौड़का कीर्त्तिस्तम्भका प्रसिद्ध लेख मिला है। यह कई शिलाओंपर उत्कीर्ण था। अब केवल २ शिलायें विद्यमान हैं। इस लेखमें महाराजा कुम्भाके शासनकालकी घटनाओंका विस्तृत[4] उल्लेख किया गया है। राणिकसरके बाहर वि० सं० १५८९ का कीर्त्तिस्तम्भ बना हुआ है। जैन मंदिरोंके बाहर जो लेख खुदे हुए हैं इन्हें "मानस्तम्भ" भी कहते हैं। इनके अतिरिक्त पट्टावली स्तम्भ भी कई मिलते हैं। इनमें विभिन्न गच्छोंकी पट्टावली स्तम्भोंपर उत्कीर्ण की हुई बतलायी गयी है। ये स्तम्भ कई खण्डोंके होते हैं जो कीर्त्तिस्तम्भके रूपमें होते हैं। सं० १७०४ के २ स्तम्भ आमेरके राजकीय संग्रहालयमें हैं जो चारसूसे लाये गये थे। आमेरको नसियामें १९ वीं शताब्दीका विस्तृत स्तम्भ बना हुआ है।

अन्य स्तम्भ लेखोंमें आंवलेश्वरका शिलालेख उल्लेखनीय है। इसमें कुलीनके पुत्र पौण द्वारा भगवानके निमित शैलग्रह बनानेका उल्लेख है। यह २री शताब्दी ई० पू०का है।

प्रशस्तियाँ शिलालेखोंमें सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण होती हैं। इनमें कुछ प्रशंसात्मक इतिवृत्तात्मक एवं

---

१. एपिग्राफिआ इंडिका भाग ९ पृ० २८०।

२. जैन लेख संग्रह भाग ५ पृ० ८४।

३. जर्नल बंगाल ब्रांच रावल एशियाटिक सोसाइटी १९११ पृ० ।

४. महाराणा कुम्भा पृ० ४०१ से ४११।

कुछ ऐतिहासिक तथ्योंसे युक्त होती है। राजस्थानसे कई प्रशस्तियाँ मिली हैं। वि० सं० ४८० के गंगधारके[1] लेखमें विष्णु वर्माके मंत्री मयूराक्ष द्वारा विष्णु और मातृकाओंके मन्दिर बनानेका उल्लेख है। विष्णु वर्माका अधिकार दक्षिणी पूर्वी राजस्थान और मदसौर क्षेत्रपर था। इसके पुत्र बन्धुवर्माका लेख सं० ४९३ का मन्दसोरसे मिला हैं। छोटी सादड़ीसे मिली वि० सं० ५४७की प्रशस्तिमें[2] गौरीवंशी शासकोंका उल्लेख है। इस लेखमें भगवान् महापुरुष (विष्णु) के मन्दिरके निर्माणका उल्लेख किया गया है। लेखमें महाराज गौरीके पूर्वज पुण्यसोम, राज्यवर्द्धन, राष्ट्र यशोगुप्त आदिका उल्लेख है। यह औलिकर वंशके शासकोंके आधीन था। खंडेलासे प्राप्त सं० (हर्ष सं०) २०१ के लेखमें धूसरवंशके[3] दुर्गवर्द्धन उसके पुत्र धंगक आदिका उल्लेख है। लेखमें अर्द्धनारीश्वरके मन्दिरके निर्माणका उल्लेख है। बसन्तगढ़के सं० ६८२ के लेखमें बर्मलातके सामन्त[4] बज्रभट्ट सत्याश्रयका वर्णन है और लेखमें देवीके मन्दिरमें गौष्टियोंकी गतिविधिका उल्लेख है। कुसुमाका ६९३ का छेख[5], सामोलीका सं० ७०३ का[6] लेख, नागदाका सं० ७१८[7] का लेख, नगरका सं० ७४१[8] का लेख, झालरापाटनका[9] सं० ७४६ का लेख, मानमोरीका[10] ७७० का लेख, कन्सुवाका[11] ७९५ का लेख, शेरगढ़का[12] ८७० का लेख, प्रतिहार[13] राजा बाऊकका सं० ८९४ का लेख, धोलपुरका[14] चण्डमहासेनका लेख सं० ८९८, आहडका सारणेश्वरका लेख[15] १०१० राजौरगढ़का[16] सं० १०१६ का लेख, एकलिंग[17] मन्दिरका सं० १०२८ का लेख, हर्षपर्वतका[18] १०३० का लेख, बीजापुरका सं० १०५३ राष्ट्रकूट[19] धवलका लेख, पूर्णपालका[20] सं० १०९९ का लेख, बिजोलियाका[21] सं० १२२६ का लेख,

---

१. गुप्ता इन्स्क्रिप्सन्स पृ० ७४।
२. ओझा निबन्ध-संग्रह भाग १ पृ० ८७-९०। एपिग्राफिआ इंडिका भाग ३० पृ० ११२।
३. एपिग्राफिआ इंडिका भाग ३४ पृ० १५९ से १६२।
४. उक्त भाग ९ पृ० १९१।
५. उक्त भाग ३४ पृ० ४७ से ४९।
६. नागरी प्रचारिणी पत्रिका भाग १ अंक ३ पृ० ३११ से ३२४। अन्वेषणा भाग अंक २।
७. एपिग्राफिआ इंडिका भाग ३ पृ० ३१-३२।
८. भारत कौमुदी पृ० २७३-७६।
९. इंडियन एंटिक्वेरी भाग ५ पृ० १५१।
१०. टॉड-एनल्स एण्ड एटिक्वीटिज भाग १ पृ० ६१५-६१६।
११. इंडियन एंटिक्वेरी भाग १९ पृ० ५७।
१२. उक्त भाग १४ पृ० ४५।
१३. एपिग्राफिया इंडिका १८ पृ० ९५।
१४. इंडियन एन्टिक्वेरी १९ पृ० ३५।
१५. वीर विनोद भाग १ शेष संग्रह।
१६. एपिग्राफिआ इंडिका भाग ३ पृ० २६६।
१७. जरनल बम्बई ब्रांच रायल एसियाटिक सोसाइटी भाग २२ पृ० १६६-६७।
१८. एपिग्राफिआ इंडिका भाग २ पृ० ११९।
१९. जैन लेख संग्रह भाग २ (मुनि जिनविजय) में प्रकाशित।
२०. एपिग्राफिआ इंडिका भाग ९ पृ० १२।
२१. जैन लेख संग्रह भाग ४ (माणिकचन्द्र जैन ग्रन्थमाला) में प्रकाशित।

पुत्र अहि शर्माका उल्लेखहै। विजयगढ़का सं० ४२८का यूप स्तम्भ मिला है। यह ग्राम बयानाके समीप है। इस लेखमें वारिक विष्णुवर्द्धन जो यशोवर्द्धनका पुत्र और यशोराट्का पौत्र था का उल्लेख है। इसने पुंडरीक यज्ञ किया था। इसके बाद यज्ञोंकी परम्परासे सम्बन्धित लेख अपेक्षाकृत कम मिलते हैं। यज्ञस्तूप तो बादमें नहींके बराबर मिले हैं। एक अपवाद स्वरूप सवाई जयसिंह द्वारा किये गये यज्ञका शिलालेख अवश्य उल्लेखनीय है।

कीर्त्तिस्तम्भ स्थापित कराना गौरवपूर्ण कृत्य माना जाता था। राजस्थानसे अबतक ज्ञात लेखोंमें घटियालाका सं० ९१८का प्रतिहार[1] राजा कक्कुकका लेख प्राचीनतम और उल्लेखनीय है। इस लेखमें प्रतिहार राजा कक्कुककी बड़ी प्रशंसा की गयी है और उसे गुर्ज्जरता, मरुवल्ल तमणी माड आदि प्रदेशोंके लोगों द्वारा सन्मान दिया जाना भी वर्णित है। वह स्वयं संस्कृतका विद्वान् था। उसने २ कीर्तिस्तम्भ स्थापित किये थे एक मंदोरमें और दूसरा घटियालामें। चित्तौड़से जैनकीर्त्तिस्तम्भसे सम्बन्धित कई लेख मिले हैं। जो १३वीं शताब्दीके हैं। लगभग ६ खंडित लेख उदयपुर संग्रहालय में है। एक लेख केन्द्रीय पुरातत्त्व विभागके कार्यालयमें चित्तौड़में है और एक गुसाईजीकी समाधिपर लग रहा है जिसे अब पूरी तरहसे खोद दिया है। इस लेखकी प्रतिलिपि वीर विनोद लिखते समय स्व० ओझाजी ने ली थी जो महाराणा साहब उदयपुर के संग्रह में विद्यमान है। उसीके अनुसार मैंने इसे अनेकान्त (दिल्ली) पत्रिका[2] में सम्पादित करके प्रकाशित कराया है। लेखोंसे पता चलता है कि इसका निर्माण जैन श्रेष्ठि जीजाने कराया कराया था जो बघेरवाल जातिका था। कोडमदेसर (बीकानेर) में एक कीर्त्तिस्तम्भ बना है। यह लाल पत्थरका है। इसके पूर्वमें गणेश, दक्षिणमें विष्णु, उत्तरमें ब्रह्मा और पश्चिममें पार्वतीकी मूर्ति बनी हुई है। इसमें अरड़कमलकी मृत्युका उल्लेख है। बीकानेर क्षेत्रसे धांधल राठौरोंके कई लेख पाबूजीसे सम्बन्धित मिले हैं। वि० सं० १५१५ के फलोधीके बाहर लगे एक लेखमें "राठड धाँधल सुत महाराउत पाबूप्रसाद मूर्ति कीर्तिस्थम्भ कारावितं"[3] शब्द अंकित है। लगभग इसी समय चित्तौड़का कीर्त्तिस्तम्भका प्रसिद्ध लेख मिला है। यह कई शिलाओंपर उत्कीर्ण था। अब केवल २ शिलायें विद्यमान हैं। इस लेखमें महाराजा कुम्भाके शासनकालकी घटनाओंका विस्तृत[4] उल्लेख किया गया है। राणिकसरके बाहर वि० सं० १५८९ का कीर्त्तिस्तम्भ बना हुआ है। जैन मंदिरोंके बाहर जो लेख खुदे हुए हैं इन्हें "मानस्तम्भ" भी कहते हैं। इनके अतिरिक्त पट्टावली स्तम्भ भी कई मिलते हैं। इनमें विभिन्न गच्छोंकी पट्टावली स्तम्भोंपर उत्कीर्ण की हुई बतलायी गयी हैं। ये स्तम्भ कई खण्डोंके होते हैं जो कीर्त्तिस्तम्भके रूपमें होते हैं। सं० १७०४ के २ स्तम्भ आमेरके राजकीय संग्रहालयमें हैं जो चारसूसे लाये गये थे। आमेरकी नसियामें १९ वीं शताब्दीका विस्तृत स्तम्भ बना हुआ है।

अन्य स्तम्भ लेखोंमें आंवलेश्वरका शिलालेख उल्लेखनीय है। इसमें कुलीनके पुत्र पौण द्वारा भगवानके निमित शैलग्रह बनानेका उल्लेख है। यह २री शताब्दी ई० पू०का है।

प्रशस्तियाँ शिलालेखोंमें सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण होती हैं। इनमें कुछ प्रशंसात्मक इतिवृत्तात्मक एवं

---

१. एपिग्राफिआ इंडिका भाग ९ पृ० २८०।

२. जैन लेख संग्रह भाग ५ पृ० ८४।

३. जर्नल बंगाल ब्रांच रावल एशियाटिक सोसाइटी १९११ पृ० ।

४. महाराणा कुम्भा पृ० ४०१ से ४११।

कुछ ऐतिहासिक तथ्योंसे युक्त होती है। राजस्थानसे कई प्रशस्तियाँ मिली हैं। वि० सं० ४८० के गंगधारके[1] लेखमें विष्णु वर्माके मंत्री मयूराक्ष द्वारा विष्णु और मातृकाओंके मन्दिर बनानेका उल्लेख है। विष्णु वर्माका अधिकार दक्षिणी पूर्वी राजस्थान और मदसौर क्षेत्रपर था। इसके पुत्र बन्धुवर्माका लेख सं० ४९३ का मन्दसोरसे मिला है। छोटी सादड़ीसे मिली वि० सं० ५४७की प्रशस्तिमें[2] गौरीवंशी शासकोंका उल्लेख है। इस लेखमें भगवान् महापुरुष (विष्णु) के मन्दिरके निर्माणका उल्लेख किया गया है। लेखमें महाराज गौरीके पूर्वज पुण्यसोम, राज्यवर्द्धन, राष्ट्र यशोगुप्त आदिका उल्लेख है। यह औलिकर वंशके शासकोंके आधीन था। खंडेलासे प्राप्त सं० (हर्ष सं०) २०१ के लेखमें धूसरवंशके[3] दुर्गवर्द्धन उसके पुत्र धंगक आदिका उल्लेख है। लेखमें अर्द्धनारीश्वरके मन्दिरके निर्माणका उल्लेख है। बसन्तगढ़के सं० ६८२ के लेखमें वर्मलातके सामन्त[4] वज्रभट्ट सत्याश्रयका वर्णन है और लेखमें देवीके मन्दिरमें गौष्टियोंकी गतिविधिका उल्लेख है। कुसुमाका ६९३ का छेख[5], सामोलीका सं० ७०३ का[6] लेख, नागदाका सं० ७१८[7] का लेख, नगरका सं० ७४१[8] का लेख, झालरापाटनका[9] सं० ७४६ का लेख, मानमोरीका[10] ७७० का लेख, कन्सुवाका[11] ७९५ का लेख, शेरगढ़का[12] ८७० का लेख, प्रतिहार[13] राजा बाऊकका सं० ८९४ का लेख, धोलपुरका[14] चण्डमहासेनका लेख सं० ८९८, आहडका सारणेश्वरका लेख[15] १०१० राजौरगढ़का[16] सं० १०१६ का लेख, एकलिंग[17] मन्दिरका सं० १०२८ का लेख, हर्षपर्वतका[18] १०३० का लेख, बीजापुरका सं० १०५३ राष्ट्रकूट[19] धवलका लेख, पूर्णपालका[20] सं० १०९९ का लेख, बिजोलियाका[21] सं० १२२६ का लेख,

---

१. गुप्ता इन्स्क्रिप्सन्स पृ० ७४।
२. ओझा निबन्ध-संग्रह भाग १ पृ० ८७-९०। एपिग्राफिआ इंडिका भाग ३० पृ० ११२।
३. एपिग्राफिआ इंडिका भाग ३४ पृ० १५९ से १६२।
४. उक्त भाग ९ पृ० १९१।
५. उक्त भाग ३४ पृ० ४७ से ४९।
६. नागरी प्रचारिणी पत्रिका भाग १ अंक ३ पृ० ३११ से ३२४। अन्वेषणा भाग अंक २।
७. एपिग्राफिआ इंडिका भाग ३ पृ० ३१-३२।
८. भारत कौमुदी पृ० २७३-७६।
९. इंडियन एंटिक्वेरी भाग ५ पृ० १५१।
१०. टॉड-एनल्स एण्ड एटिक्वीटिज भाग १ पृ० ६१५-६१६।
११. इंडियन एंटिक्वेरी भाग १९ पृ० ५७।
१२. उक्त भाग १४ पृ० ४५।
१३. एपिग्राफिया इंडिका १८ पृ० ९५।
१४. इंडियन एन्टिक्वेरी १९ पृ० ३५।
१५. वीर विनोद भाग १ शेष संग्रह।
१६. एपिग्राफिआ इंडिका भाग ३ पृ० २६६।
१७. जरनल बम्बई ब्रांच रायल एसियाटिक सोसाइटी भाग २२ पृ० १६६-६७।
१८. एपिग्राफिआ इंडिका भाग २ पृ० ११९।
१९. जैन लेख संग्रह भाग २ (मुनि जिनविजय) में प्रकाशित।
२०. एपिग्राफिआ इंडिका भाग ९ पृ० १२।
२१. जैन लेख संग्रह भाग ४ (माणिकचन्द्र जैन ग्रन्थमाला) में प्रकाशित।

आदि प्रशस्तियाँ महत्त्वपूर्ण हैं। आबूसे मिली प्रशस्तियाँ, १३२४ की धाघसाकी प्रशस्ति,[१] १३३० की चीखाकी[२] प्रशस्ति, सं० १४९६ की राणकपुरकी[३] प्रशस्ति, सं० १५१७ की कुंभलगढ़की[४] प्रशस्तियोंका मेवाड़ इतिहासकी साधन सामग्रीमें प्रमुख स्थान है। इनमें इतिहासकी कई उलझी गुत्थियाँ सुलझाई गई हैं। लगभग इसी समय की कई प्रशस्तियाँ केवल प्रशंसात्मक भी है जिनमें ऐतिहासिक सत्य कम और काव्यात्मक वर्णन अधिक हैं। इनमें वेदशर्माको बनाई सं० १३३१ की चित्तौड़की प्रशस्ति,[५] सं० १३४२ की अचलेश्वर-की प्रशस्ति,[६] १४८५ की चित्तौड़के समाधीश्वर[७] मन्दिरकी प्रशस्ति, मुख्य है। जगन्नाथराय मन्दिरकी प्रशस्ति[८] सं० १७०९, राजप्रशस्ति अपने समयकी महत्त्वपूर्ण प्रशस्तियाँ हैं। अनोपसिंहके समयकी बीकानेरकी प्रशस्ति भी महत्त्वपूर्ण है। इन प्रशस्तियोंमें राजाओंकी वंश परम्परा विजय यात्रायें विभिन्न युद्धों आदिका वर्णन रहता है। राजाओं या श्रेष्ठियों द्वारा कराये गये निर्माण कार्योंका भी विस्तृत उल्लेख है। इस प्रकार ये प्रशस्तियाँ मध्यकालीन राजस्थानके इतिहासकी महत्त्वपूर्ण साधन सामग्री है।

प्रशस्तियोंमें प्रारम्भमें देवी-देवताओंकी स्तुति होती है। कई बार इसके लिए कई श्लोक होते हैं। बादमें राजवंश वर्णन रहता है। अगर प्रशस्ति राजासे भिन्न किसी अन्य व्यक्ति की है तो उनका वंश वर्णन आदि रहता है। इसके बाद मन्दिर बावड़ी या अन्य किसी कार्यका उल्लेख जिससे वह प्रशस्ति सम्बन्धित है रहता है। बादमें प्रशस्तिका रचनाकार और उसका वर्णन अन्तमें संवत् दिया जाता है। उदाहरणार्थ डूँगरपुरके पास स्थित ऊपर गाँवकी सं० १४६१ की महारावल पाताकी अप्रकाशित प्रशस्ति, एवं १४९५ की चित्तौड़की प्रशस्तिको लें। ये दोनों लेख जैन हैं। प्रारम्भमें कई श्लोकोंमें जैन देवी-देवताओंकी स्तुतियाँ हैं। बादमें राजवंश वर्णन है। बादमें श्रेष्ठिवर्गका वर्णन है। बादमें साधुओंका उल्लेख है। इसके बाद प्रशस्तिकारका उल्लेख और अन्तमें संवत् दिया गया है। कुछ प्रशस्तियोंमें प्रारम्भमें भौगोलिक वर्णन भी दिया रहता है। सं० १३३१ की चित्तौड़की प्रशस्ति और १३४१ की अचलेश्वर मन्दिरकी प्रशस्तिमें प्रारम्भमें चित्तौड़ नागदा मेवाड़ - भूमिकी प्रशंसा की गई है। इसी प्रकार सं० १५१७ की कुंभलगढ़की प्रशस्तिमें, मेवाड़का भौगोलिक वर्णन, मेवाड़के तीर्थक्षेत्र, चित्तौड़दुर्ग वर्णन आदि दिये हैं। इसके बाद वंशा-वली दी गई है।

ताम्रपत्र या दानपत्र बहुत महत्त्वपूर्ण होते हैं और इनको लिखनेमें विशेष सावधानी बरती जाती रही है। लेख पद्धतिमें विभिन्न प्रकारके प्रारूप भी लिखे हैं ताकि इनको लिखते समय इसका ध्यान रखा जा सके। प्रशस्तियोंके प्रारूपसे इनके प्रारूपमें बड़ी भिन्नता रहती है। इनमें प्रारम्भमें "स्वस्ति" आदिके अंकनके बाद संवत्का अंक रहता है। इसके बाद राजाका नाम रहता है। दानपत्र प्राप्त करनेवाले व्यक्ति

१. वरदा वर्ष ५ अंक ४ में प्रकाशित।

२. वीर विनोद भाग १ शेष संग्रहमें प्रकाशित।

३. महाराणा कुम्भा पृ० ३८४ से ३८६।

४. उक्त पृ० ३९७ से ४०१।

५. वीरविनोद भाग १ शेषसंग्रहमें प्रकाशित।

६. उक्त।

७. उक्त।

८. एपिग्राफिआ इंडिका XXIV पृ० ५६।

और दानमें दी जानेवाली भुमि आदिका विस्तारसे उल्लेख होता है। जैसे भूमिकी सीमायें अंकित रहती है। उसके पूर्व पश्चिम उत्तर दक्षिणमें जिन-जिनके खेत या राजपथ होता था उनके नाम दिये रहते हैं। खेतकी संख्या या स्थानीय नाम भी दिया जाता है। ऊनालू सियालु आदि शाखोंसे जो लगान लिया जाता है उसका भी कभी-कभी उल्लेख रहता है। खेतकी लम्बाई भी कभी-कभी दर्ज रहती है। जैसे ५ हल, आदि। प्रत्येक हलमें ५० बीघा जमीन मानी जाती है। इसके बाद कुछ श्लोक जैसे "आपदत्तं परदत्तं" आदिसे शुरू होनेवाले होते हैं। इनमें वर्णित है कि यह दान शाश्वत रहे और इनको अगर कोई भंग कर देवे तो विष्ठामें कीड़ेके रूपमें उत्पन्न होवे आदि। इसके बाद "दूतक" का नाम होता है जिसके द्वारा उक्त दानपत्र दिया जाता है। ये लेख सामान्यत: एक या अधिक ताम्रपत्रोंपर उत्कीर्ण होता है। एकलिंग मन्दिरका महाराणा भीमसिंहका ताम्रपत्र जो लगभग ४ फुट लम्बा है एक अपवाद स्वरूप है। इस लेखमें समय-समय-पर दिये गये दानपत्रोंको एक साथ लिख दिया गया है। राजा लोग दान मुख्यरूपसे किसी धार्मिक पर्व जैसे संक्रान्ति, सूर्यग्रहण आदि अवसरपर देते थे। इसके अतिरिक्त पुत्र जन्म, राज्यारोहण, पूजा व्यवस्था, विशिष्ट विजय रथयात्रा आदि अवसरोंपर भी दान देते थे। मेवाड़में महाराणा रायमल और भीमसिंहके समय बड़े दानपत्र मिलते हैं। रायमलके समयके दानपत्रोंमें कई जाली भी हैं। भीमसिंह दान देनेमें बड़े प्रसिद्ध थे। छोटी-छोटो बातोंपर दान दिये गये हैं। कई लोगोंने पुराने दानपत्र खोनेका उल्लेख करके नये दानपत्र बनवाये हैं। इनमें "भगवान राम रो दत्त" कह करके दानपत्र ठीक किये गये हैं।

दानपत्रोंका विधिवत् रेकार्ड जाता रहा था। "अक्ष पट्टलिक" नामक अधिकारीका उल्लेख प्राचीन लेखोंमें मिलता है। यह दानपत्रोंका रिकार्ड रखता था।

इन दानपत्रोंके साथ-साथ कुछ ऐसे लेख भी मिले हैं जिनमें कुछ अधिकारियोंने अपनेको प्राप्त राशि जैसे तलाराभाव्य, आदिसे मंडपिकासे सीधा दान दिलाया है।

सुरहलेख एक प्रकारका आज्ञापत्र है। इसमें ऊपर सूरज चाँद बना हुआ है स्त्री और गन्दर्भ बना रहता है। सं० ११०४ का लेख टोकरा (आबू) से मिला है।[1] सं० १२२८ का लेख चंद्रावतीसे मिला है। कुम्भारियाजीसे सं० १३१२ और १३३२ के सुरहलेख मिलते हैं[2] जिनमें ग्रामके ५ मंदिरोंकी पूजाके निमित्तदान देनेकी व्यवस्था है। बाजणवाला (गिरवरके पास) ग्राममें १२८७ का सुरहलेख है जिसपर राज-राजेश्वर आदि शब्द ही पढ़े जा सके हैं। आबूके अचलेश्वर मंदिरके बाहर कई सुरहलेख लग रहे हैं। इनमें सं० १२२३, १२२८, १३९८ १५०९ आदिके लेख[3] उल्लेखनीय हैं। मडार ग्राममें बाहर जैराजके चौंतरेके पास सं० १३५२ का वीसलदेव द्वारा दान देनेका उल्लेख है। सं० १५०६ के सुरहलेख महाराणा कुम्भाके[4] आबूमें देलवाड़ा, माध्व, गोमुख और आबूरोड (रेल्वे हाईस्कूल) से मिले हैं। सं० १६५९ भादवा [5]शुक्का ७ का नाणाग्राममें सुरहलेख हैं इसमें मेहता नारायणदास द्वारा दान देनेका उल्लेख है। बरकानाके जैन मंदिर सं० १६८६ और १८ वीं शताब्दीके २ लेख महाराणा जगतसिंह (i) और (ii) के समयके हैं। चित्तौड़में रामपोलसे सं० १३९३-१३९६ के वणवीरके सुरहलेख,[6] महाराणा आरीसिंहके समयका कालिका

---

१. अर्बुदाचल प्रदक्षिणा पृ० ११४।

२. उक्त पृ० १४।

३. वरदा वर्ष १३ अंक २ में प्रकाशित मेरा लेख "अचलेश्वर मन्दिरके शिलालेख"।

४. महाराणा कुम्भा पृ० ३९२-९३।

५. अर्बुदाचल प्रदक्षिणा लेख संदोह II पृ० ३६२।

६. वरदामें प्रकाशित मेरा लेख महाराणा बणवीरके अप्रकाशित शिलालेख।

आदि प्रशस्तियाँ महत्त्वपूर्ण हैं। आबूसे मिली प्रशस्तियाँ, १३२४ की धाघसाकी प्रशस्ति,[१] १३३० की चीखाकी[२] प्रशस्ति, सं० १४९६ की राणकपुरकी[३] प्रशस्ति, सं० १५१७ की कुंभलगढ़की[४] प्रशस्तियोंका मेवाड़ इतिहासकी साधन सामग्रीमें प्रमुख स्थान है। इनमें इतिहासकी कई उलझी गुत्थियाँ सुलझाई गई हैं। लगभग इसी समय की कई प्रशस्तियाँ केवल प्रशंसात्मक भी है जिनमें ऐतिहासिक सत्य कम और काव्यात्मक वर्णन अधिक हैं। इनमें वेदशर्माको बनाई सं० १३३१ की चित्तौड़की प्रशस्ति,[५] सं० १३४२ की अचलेश्वर-की प्रशस्ति,[६] १४८५ की चित्तौड़के समाधीश्वर[७] मन्दिरकी प्रशस्ति, मुख्य है। जगन्नाथराय मन्दिरकी प्रशस्ति[८] सं० १७०९, राजप्रशस्ति अपने समयकी महत्त्वपूर्ण प्रशस्तियाँ हैं। अनोपसिंहके समयकी बीकानेरकी प्रशस्ति भी महत्त्वपूर्ण है। इन प्रशस्तियोंमें राजाओंकी बंश परम्परा विजय यात्रायें विभिन्न युद्धों आदिका वर्णन रहता है। राजाओं या श्रेष्ठियों द्वारा कराये गये निर्माण कार्योंका भी विस्तृत उल्लेख है। इस प्रकार ये प्रशस्तियाँ मध्यकालीन राजस्थानके इतिहासकी महत्त्वपूर्ण साधन सामग्री है।

प्रशस्तियोंमें प्रारम्भमें देवी-देवताओंकी स्तुति होती है। कई बार इसके लिए कई श्लोक होते हैं। बादमें राजवंश वर्णन रहता है। अगर प्रशस्ति राजासे भिन्न किसी अन्य व्यक्ति की है तो उनका वंश वर्णन आदि रहता है। इसके बाद मन्दिर बावड़ी या अन्य किसी कार्यका उल्लेख जिससे वह प्रशस्ति सम्बन्धित है रहता है। बादमें प्रशस्तिका रचनाकार और उसका वर्णन अन्तमें संवत् दिया जाता है। उदाहरणार्थ डूंगरपुरके पास स्थित ऊपर गाँवकी सं० १४६१ की महारावल पाताकी अप्रकाशित प्रशस्ति, एवं १४९५ की चित्तौड़की प्रशस्तिको लें। ये दोनों लेख जैन हैं। प्रारम्भमें कई श्लोकोंमें जैन देवी-देवताओंकी स्तुतियाँ हैं। बादमें राजवंश वर्णन है। बादमें श्रेष्ठिवर्गका वर्णन है। बादमें साधुओंका उल्लेख है। इसके बाद प्रशस्तिकारका उल्लेख और अन्तमें संवत् दिया गया है। कुछ प्रशस्तियोंमें प्रारम्भमें भौगोलिक वर्णन भी दिया रहता है। सं० १३३१ की चित्तौड़की प्रशस्ति और १३४१ की अचलेश्वर मन्दिरकी प्रशस्तिमें प्रारम्भमें चित्तौड़ नागदा मेवाड़ भूमिकी प्रशंसा की गई है। इसी प्रकार सं० १५१७ की कुंभलगढ़की प्रशस्तिमें, मेवाड़का भौगोलिक वर्णन, मेवाड़के तीर्थक्षेत्र, चित्तौड़दुर्ग वर्णन आदि दिये हैं। इसके बाद वंशा-वली दी गई है।

ताम्रपत्र या दानपत्र बहुत महत्त्वपूर्ण होते हैं और इनको लिखनेमें विशेष सावधानी बरती जाती रही है। लेख पद्धतिमें विभिन्न प्रकारके प्रारूप भी लिखे हैं ताकि इनको लिखते समय इसका ध्यान रखा जा सके। प्रशस्तियोंके प्रारूपसे इनके प्रारूपमें बड़ी भिन्नता रहती है। इनमें प्रारम्भमें "स्वस्ति" आदिके अंकनके बाद संवत्का अंक रहता है। इसके बाद राजाका नाम रहता है। दानपत्र प्राप्त करनेवाले व्यक्ति

---

१. वरदा वर्ष ५ अंक ४ में प्रकाशित।

२. वीर विनोद भाग १ शेष संग्रहमें प्रकाशित।

३. महाराणा कुम्भा पृ० ३८४ से ३८६।

४. उक्त पृ० ३९७ से ४०१।

५. वीरविनोद भाग १ शेषसंग्रहमें प्रकाशित।

६. उक्त।

७. उक्त।

८. एपिग्राफिआ इंडिका XXIV पृ० ५६।

और दानमें दी जानेवाली भुमि आदिका बिस्तारसे उल्लेख होता है। जैसे भूमिकी सीमायें अंकित रहती है। उसके पूर्व पश्चिम उत्तर दक्षिणमें जिन-जिनके खेत या राजपथ होता था उनके नाम दिये रहते है। खेतकी संख्या या स्थानीय नाम भी दिया जाता है। ऊनालू सियालु आदि शाखोंसे जो लगान लिया जाता है उसका भी कभी-कभी उल्लेख रहता है। खेतकी लम्बाई भी कभी-कभी दर्ज रहती है। जैसे ५ हल, आदि। प्रत्येक हलमें ५० बीघा जमीन मानी जाती है। इसके बाद कुछ श्लोक जैसे "आपदत्तं परदत्तं" आदिसे शुरू होनेवाले होते हैं। इनमें वर्णित है कि यह दान शाश्वत रहे और इनको अगर कोई भंग कर देवे तो विष्ठामें कीड़ेके रूपमें उत्पन्न होवे आदि। इसके बाद "दूतक" का नाम होता है जिसके द्वारा उक्त दानपत्र दिया जाता है। ये लेख सामान्यत: एक या अधिक ताम्रपत्रोंपर उत्कीर्ण होता है। एकलिंग मन्दिरका महाराणा भीमसिंहका ताम्रपत्र जो लगभग ४ फुट लम्बा है एक अपवाद स्वरूप है। इस लेखमें समय-समय-पर दिये गये दानपत्रोंको एक साथ लिख दिया गया है। राजा लोग दान मुख्यरूपसे किसी धार्मिक पर्व जैसे संक्रान्ति, सूर्यग्रहण आदि अवसरपर देते थे। इसके अतिरिक्त पुत्र जन्म, राज्यारोहण, पूजा व्यवस्था, विशिष्ट विजय रथयात्रा आदि अवसरोंपर भी दान देते थे। मेवाड़में महाराणा रायमल और भीमसिंहके समय बड़े दानपत्र मिलते हैं। रायमलके समयके दानपत्रोंमें कई जाली भी हैं। भीमसिंह दान देनेमें बड़े प्रसिद्ध थे। छोटी-छोटो बातोंपर दान दिये गये हैं। कई लोगोंने पुराने दानपत्र खोनेका उल्लेख करके नये दानपत्र बनवाये हैं। इनमें "भगवान राम रो दत्त" कह करके दानपत्र ठीक किये गये हैं।

दानपत्रोंका विधिवत् रेकार्ड जाता रहा था। "अक्ष पट्टलिक" नामक अधिकारीका उल्लेख प्राचीन लेखोंमें मिलता है। यह दानपत्रोंका रिकार्ड रखता था।

इन दानपत्रोंके साथ-साथ कुछ ऐसे लेख भी मिले हैं जिनमें कुछ अधिकारियोंने अपनेको प्राप्त राशि जैसे तलाराभाव्य, आदिसे मंडपिकासे सीधा दान दिलाया है।

सुरहलेख एक प्रकारका आज्ञापत्र है। इसमें ऊपर सूरज चाँद बना हुआ है स्त्री और गन्दर्भ बना रहता है। सं० ११०४ का लेख टोकरा (आबू) से मिला है।[1] सं० १२२८ का लेख चंद्रावतीसे मिला है। कुम्भारियाजीसे सं० १३१२ और १३३२ के सुरहलेख मिलते हैं[2] जिनमें ग्रामके ५ मंदिरोंकी पूजाके निमित्तदान देनेकी व्यवस्था है। बाजणवाला (गिरवरके पास) ग्राममें १२८७ का सुरहलेख है जिसपर राज-राजेश्वर आदि शब्द ही पढ़े जा सके हैं। आबूके अचलेश्वर मंदिरके बाहर कई सुरहलेख लग रहे हैं। इनमें सं० १२२३, १२२८, १३९८ १५०९ आदिके लेख[3] उल्लेखनीय हैं। मडार ग्राममें बाहर जैराजके चौंतरेके पास सं० १३५२ का वीसलदेव द्वारा दान देनेका उल्लेख है। सं० १५०६ के सुरहलेख महाराणा कुम्भाके[4] आबूमें देलवाड़ा, माध्व, गोमुख और आबूरोड (रेल्वे हाईस्कूल) से मिले हैं। सं० १६५९ भादवा [5]शुक्ला ७ का नाणाग्राममें सुरहलेख हैं इसमें मेहता नारायणदास द्वारा दान देनेका उल्लेख है। बरकानाके जैन मंदिर सं० १६८६ और १८ वीं शताब्दीके २ लेख महाराणा जगतसिंह (i) और (ii) के समयके हैं। चित्तौड़में रामपोलसे सं० १३९३-१३९६ के बणवीरके सुरहलेख,[6] महाराणा आरीसिंहके समयका कालिका

१. अर्बुदाचल प्रदक्षिणा पृ० ११४।

२. उक्त पृ० १४।

३. वरदा वर्ष १३ अंक २ में प्रकाशित मेरा लेख "अचलेश्वर मन्दिरके शिलालेख"।

४. महाराणा कुम्भा पृ० ३९२-९३।

५. अर्बुदाचल प्रदक्षिणा लेख संदोह II पृ० ३६२।

६. वरदामें प्रकाशित मेरा लेख महाराणा बणवीरके अप्रकाशित शिलालेख।

माताके मंदिरके बाहरका सुरहलेख, महाराणा हमीरसिंह (ii) के समयके रामपोलके २ लेख एवं अन्नपूर्णा मन्दिरके बाहरके सुरहलेख[1] मुख्य हैं। इन सारे लेखोंको मैंने सम्पादित करके प्रकाशित कराये हैं। एकलिंग मन्दिरके बाहर[2] महाराणा भीमसिंह और सज्जनसिंहके समयके ५ सुरहलेख हैं। उदयपुर शहरमें महाराणा अरिसिंहके समयका सुरहलेख मुख्य है। भीनमालमें महाराजा मानसिंहके समयका एवं मंडोरमें महाराजा तख्तसिंहके समयके सुरहलेख भी प्रसिद्ध हैं। इन लेखोंसे तत्कालीन शासनव्यवस्थाके सम्बन्धमें प्रचुर सामग्री मिलती है। स्थानीय अधिकारियोंके नाम, पद एवं स्थानीय कर जैसे, दाग, मुंडिककर, बलावीकर, रखवालीकर, घरगणतीकर, आदि का पूरा पूरा ब्यौरा रहता है। चित्तौड़, उदयपुर आदिके सुरहलेखोंमें मराठोंके आक्रमणोंका अच्छा वर्णन है। मराठा अधिकारीका सुरहलेख भी चार भुजाके मन्दिरसे सं० १८६७ का एवं गंगापुर (भीलवाड़ा) से सं० १८६२ का मिला है।

धार्मिक लेखोंमें मन्दिरकी व्यवस्था सम्बन्धी उल्लेख मिलता है। मन्दिरोंके लिए प्रायः गौष्ठिक बने रहते थे जो व्यवस्था करते थे। इनका उल्लेख ७ वीं शताब्दीके गोठ माँग लोदके लेख, खण्डेलाके हर्ष सं० २०१ के लेख, बसंतगढ़के ६८२ के लेख, सिकरायका ८७९ के लेख आदिमें होनेसे पता चलता है कि राजस्थानमें ७वीं शताब्दीके पहलेसे ही ऐसी व्यवस्था मौजूद थी। मन्दिर या धार्मिक संस्थानोंकी व्यवस्थाके निमित दानपत्रोंके रूपमें भी कई लेख मिले हैं। इनमें स्थानीय संस्थानोंसे कर लेकर मन्दिरको दिया जाता था। यह कार्य मण्डपिकाके द्वारा होता था। आहडका सं० १०१० का लेख, सं० ९९९ एवं १००३ का प्रतापगढ़का लेख, शेरगढ़ दुर्गके लघु लेख, आदि उल्लेखनीय हैं।

सम्राट् अशोकके वैराठके लेखोंमें धार्मिक आज्ञाओं एवं धर्मग्रन्थोंका उल्लेख है।

मूर्ति लेखोंमें मुख्यरूपसे जैनलेख आते हैं। राजस्थानसे ऐसे कई हजार मिल चुके हैं। इनमें बीकानेर क्षेत्रके लेख श्री नाहटाजीने सम्पादित किये हैं। पुण्यविजयजीने आबू क्षेत्रके लेख प्रकाशित किये हैं। श्री पूर्णचन्द्र नाहरने जैसलमेर एवं अन्य क्षेत्रोंके लेख सम्पादित किये हैं। दिगम्बर लेखोंमें ऐसा विशिष्ट प्रकाशन मूर्ति लेखोंका नहीं हुआ है इन लेखोंमें प्रारम्भमें अर्हत्का उल्लेख होता है। बादमें संवत् बना रहता है। इसके बाद लेखमें स्थानीय राजाका उल्लेख रहता है। मूर्ति लेखमें राजा का उल्लेख होना आवश्यक नहीं है। कई बार इसे छोड़ भी दिया जाता है। इसके बाद मूर्ति बनवानेवाले श्रेष्ठिका परिचय रहता है। उसके गाँवका नाम, पूर्वजोंका वर्णन, मूर्तिका वर्णन एवं जैन आचार्य, जिनके द्वारा प्रतिष्ठा की गयी हो, का वर्णन रहता है। कई बार मूर्ति बनानेवाले शिल्पीका नाम भी रहता है। संवत् कई बार बादमें मिलता है। मूर्ति लेखोंमें एक विशिष्ट बात यह है कि उस समयके नाम प्रायः एकाक्षर बोधक होते थे। मूर्ति लेखोंमें प्रायः बोलीमें आनेवाले शब्दोंका ही प्रयोग किया गया है जो उल्लेखनीय है। कई बार श्रेष्ठियों और उनकी पत्नियोंके नाम एकसे मिलते हैं जैसे मोहण-मोहणी आदि। बहुपत्नीवादकी प्रथाकी ओर भी इनसे दृष्टि डाली जा सकती है। जैनियोंके विभिन्न गोत्रों आदि जैन साधुगच्छोंपर भी विस्तारसे इन मूर्ति लेखों द्वारा अध्ययन किया जा सकता है। ये मूर्ति लेख इस दृष्टिसे महत्त्वपूर्ण हैं। राजस्थानमें कांस्य मूर्तियोंके लेख ७वीं, ८वीं शताब्दीसे मिलने लग गये हैं किन्तु पत्थरकी प्रतिमाओंपर ९००के बादके ही लेख अधिक मिलते हैं। राजपूत राजाओंके शासनकालमें १०वीं शताब्दीके बाद जैन श्रेष्ठियोंने अभूतपूर्व शासनमें योगदान दिया इसके फलस्वरूप जैन धर्मकी बड़ी उन्नति हुई। मूर्ति लेखोंसे एक बार प्रतिष्ठित हुई प्रतिमाके दुवारा प्रतिष्ठित होनेके भी रोचक वर्णन मिलते हैं।

---

१. शोधपत्रिका वर्ष २१ अंक १ में प्रकाशित मेरा लेख।

२. मज्झमिका (१९७१) पृ० १०४ से ११०।

अन्य लेखोंमें कूप बावडियोंके, तालाव आदिके वर्णन उल्लेखनीय हैं। प्रतिहारकालकी बावडियाँ, ओसियाँ, मण्डोर आदिसे मिली हैं। मण्डोरकी बावडीसे ७वीं शताब्दीका शिलालेख भी मिला है।[1] यह लेख सं० ७४२का है और ९ पंक्तियोंका है। सं० ७४१के नगरके शिलालेखमें वापी निर्माणका श्रेय भीनमालके कुशल शिल्पियोंको दिया गया है। चित्तौड़के वि० सं० ७७०के लेखमें भी इसी प्रकार मानसरोवरके निर्माणका उल्लेख किया गया है। कुवोंके लिए अरहट शब्दोंका प्रयोग भी मिलता है। जगत[2] गांवके अम्बिका माताके मन्दिरमें सं० १०१७का लघु लेख मिला है। इसमें वापी कूप तडागादि निर्माणका उल्लेख मिलता है। अहडसे प्राप्त स० १००१ के लेखमें गंगोद्भव कुण्डका उल्लेख है। १०९९ का पूर्णपालका बसंतगढ़का लेख है जिसमें बावडी बनानेका उल्लेख है। बिजोलियाके मन्दाकिनी कुण्ड, जहाजपुरके कुण्ड, गंगातटके कुण्डों, आबूके अचलेश्वरके कुण्डसे भी कई लेख मिले हैं। ये स्थान बड़े धार्मिक माने जाते रहे हैं अतएव ये लेख इस दृष्टिसे बड़े महत्त्वपूर्ण हैं। मध्यकालमें कूप तडाग और बावड़ियोंके लेख असंख्य मिले हैं। मालदेवके लेखमें बावडीमें होनेवाले व्यय का विस्तारसे उल्लेख है। उस कार्यमें काम आनेवाली सारी सामग्रीका भी जिक्र है। राज प्रशस्तिमें इसी प्रकारका पूर्ण व्यौरा है।

●

१. सरदार म्युजियम रिपोर्ट वर्ष १९३४ पृ० ५।
२. वरदा अक्टू० ६३ पृ० ५७ से ६३।

# पाणिनिकाल एवं संस्कृतमें द्विवचन

श्री उदयवीर शास्त्री, गाजियाबाद

पिछले दिनों जनवरी-फरवरी ७१ में फिनलैण्ड देशके निवासी डॉ० पारपोला दिल्ली आये हुए थे। उनके विषयमें सुना गया, कि उन्होंने मोइन्जोदड़ो[१] और हड़प्पा लिपि व भाषाको समझनेके लिए पर्याप्त प्रयत्न किया है। डॉ० महोदयका यह दावा मालूम हुआ, कि उक्त लिपि व भाषाको समझनेमें उन्होंने सफलता प्राप्त कर ली है। इसी धारणाको स्पष्ट कर लेनेके लिए केन्द्रीय पुरातत्त्व अनुसंधान विभागके भवनमें उनके दो प्रवचन हुए, एक दिनांक १-२-७१ को, तथा दूसरा ४-२-७१ को।

गाजियाबाद निवासी श्री कैलाशचन्द्र वर्माके सहयोगसे पहले प्रवचनमें सम्मिलित होनेका मुझे सुअवसर प्राप्त हो सका। डॉ० पारपोलाका कहना है कि, मोइन्जोदड़ो और हड़प्पाकी लिपि व भाषाका किसी आर्य लिपि व भाषासे कोई सम्बन्ध न होकर द्रविड़ लिपि ब भाषासे सम्बन्ध है। आर्योंकी किसी लिपि व भाषाका प्रसार भारतमें आर्योंके कहीं बाहरसे यहाँ आनेपर हुआ। उनके विचारसे आर्योंके भारतमें आनेका काल ईसापूर्व तेरह सौ वर्षसे सत्रह सौ वर्षके अन्तरालमें है। उससे पूर्व यहाँ द्रविड़ोंका निवास था, आर्योंने आकर उन्हें खदेड़ा, और इस भूभागपर अपना अधिकार जमा लिया।

उक्त लिपि व भाषाका द्रविड़ लिपि व भाषासे सम्बन्ध है, अपने इस साध्यको सिद्ध करनेके लिए डॉ० पारपोलाने प्रमाण प्रस्तुत किया। प्राचीन द्रविड़ लिपिके उत्कीर्ण लेखोंमें द्विवचनका प्रयोग देखा जाता है, मोइन्जोदड़ो व हड़प्पाकी भाषामें भी द्विवचनका प्रयोग है, संसारकी अन्य आर्यकुलकी भाषाओंमें द्विवचनका प्रयोग नहीं देखा जाता। केवल भारतीय आर्योंकी संस्कृत भाषामें द्विवचनका प्रयोग है, ईसापूर्व सत्रहसौ वर्षके अनन्तर कालमें जब आर्य बाहरसे भारतमें आये, तब उन्होंने यहाँकी प्रचलित भाषा द्रविड़से अपनी भाषामें द्विवचन उपाहरण (BORROW) किया। भाषामें मूलरूपसे द्विवचनकी मान्यता—मोइन्जोदड़ो आदिकी भाषाका द्रविड़ भाषासे सम्बन्ध समझनेमें पर्याप्त प्रबल प्रमाण है।

विचार करना चाहिए, इस धारणामें सचाईकी सम्भावना कहाँ तक है। डॉ० पारपोलाके भाषणके अनन्तर कहा गया, कि इस विषयमें किसीको अन्य वक्तव्य हो, तो कह सकते हैं।

पुरातत्त्व अनुसन्धान विभागके निदेशक डॉ० बी० बी० लाल महोदयने प्रथम इस अंशपर प्रकाश डाला, कि द्रविड़ भाषाके प्राचीन उत्कीर्ण लेखोंमें द्विवचनके प्रयोगको इस दिशामें प्रमाणरूपसे प्रस्तुत करना अत्यन्त शिथिल है, कारण यह है, कि द्रविड़ भाषाके अभी तक उपलब्ध लगभग ब्यालीस अभिलेखोंमेंसे केवल एकमें स्पष्ट और दूसरे एकमें अस्पष्ट द्विवचनका प्रयोग उपलब्ध है, इतना अत्यल्प प्रयोग द्रविड़ भाषामें मौलिक रूपसे द्विवचनके प्रयोगकी मान्यताके लिए उपयुक्त गवाही नहीं है। यह अधिक सम्भव है, द्रविड़ भाषाके किसी अभिलेखमें अन्यत्र से यह उधार लिया गया हो।

इस विषयमें अपने विचार अभिव्यक्त करनेके लिए मुझे भी अवसर प्रदान किया गया। उन्हीं भावोंको यहाँ लिपिबद्ध करनेका प्रयास है।

---

१. इसका उच्चारण 'मोहनजोदड़ो' अशुद्ध है। 'दड़ो' या 'दाड़ो' दो ढेरको कहते हैं। इधर भाषामें भी ढेरको 'दड़ा' कहते हैं। 'जो' छठी विभक्तिका चिह्न है। 'मोइन' का अर्थ है—मरे हुए। पूरे पदका अर्थ है—'मरे हुओंका ढेर'।

# पाणिनिकाल एवं संस्कृतमें द्विवचन

श्री उदयवीर शास्त्री, गाजियाबाद

पिछले दिनों जनवरी-फरवरी ७१ में फिनलैण्ड देशके निवासी डॉ० पारपोला दिल्ली आये हुए थे। उनके विषयमें सुना गया, कि उन्होंने मोइन्जोदड़ो[१] और हड़प्पा लिपि व भाषाको समझनेके लिए पर्याप्त प्रयत्न किया है। डॉ० महोदयका यह दावा मालूम हुआ, कि उक्त लिपि व भाषाको समझनेमें उन्होंने सफलता प्राप्त कर ली है। ईसी धारणाको स्पष्ट कर लेनेके लिए केन्द्रीय पुरातत्त्व अनुसंधान विभागके भवनमें उनके दो प्रवचन हुए, एक दिनांक १-२-७१ को, तथा दूसरा ४-२-७१ को।

गाजियाबाद निवासी श्री कैलाशचन्द्र वर्माके सहयोगसे पहले प्रवचनमें सम्मिलित होनेका मुझे सुअवसर प्राप्त हो सका। डॉ० पारपोलाका कहना है कि, मोइन्जोदड़ो और हड़प्पाकी लिपि व भाषाका किसी आर्य लिपि व भाषासे कोई सम्बन्ध न होकर द्रविड़ लिपि ब भाषासे सम्बन्ध है। आर्योंकी किसी लिपि व भाषाका प्रसार भारतमें आर्योंके कहीं बाहरसे यहाँ आनेपर हुआ। उनके विचारसे आर्योंके भारतमें आनेका काल ईसापूर्व तेरह सौ वर्षसे सत्रह सौ वर्षके अन्तरालमें है। उससे पूर्व यहाँ द्रविड़ोंका निवास था, आर्योंने आकर उन्हें खदेड़ा, और इस भूभागपर अपना अधिकार जमा लिया।

उक्त लिपि व भाषाका द्रविड़ लिपि व भाषासे सम्बन्ध है, अपने इस साध्यको सिद्ध करनेके लिए डॉ० पारपोलाने प्रमाण प्रस्तुत किया। प्राचीन द्रविड़ लिपिके उत्कीर्ण लेखोंमें द्विवचनका प्रयोग देखा जाता है, मोइन्जोदड़ो व हड़प्पाकी भाषामें भी द्विवचनका प्रयोग है, संसारकी अन्य आर्यकुलकी भाषाओंमें द्विवचनका प्रयोग नहीं देखा जाता। केवल भारतीय आर्योंकी संस्कृत भाषामें द्विवचनका प्रयोग है, ईसापूर्व सत्रहसौ वर्षके अनन्तर कालमें जब आर्य बाहरसे भारतमें आये, तब उन्होंने यहाँकी प्रचलित भाषा द्रविड़से अपनी भाषामें द्विवचन उपाहरण (BORROW) किया। भाषामें मूलरूपसे द्विवचनकी मान्यता—मोइन्जोदड़ो आदिकी भाषाका द्रविड़ भाषासे सम्बन्ध समझनेमें पर्याप्त प्रबल प्रमाण है।

विचार करना चाहिए, इस धारणामें सचाईकी सम्भावना कहाँ तक है। डॉ० पारपोलाके भाषणके अनन्तर कहा गया, कि इस विषयमें किसीको अन्य वक्तव्य हो, तो कह सकते हैं।

पुरातत्त्व अनुसन्धान विभागके निदेशक डॉ० बी० बी० लाल महोदयने प्रथम इस अंशपर प्रकाश डाला, कि द्रविड़ भाषाके प्राचीन उत्कीर्ण लेखोंमें द्विवचनके प्रयोगको इस दिशामें प्रमाणरूपसे प्रस्तुत करना अत्यन्त शिथिल है, कारण यह है, कि द्रविड़ भाषाके अभी तक उपलब्ध लगभग ब्यालीस अभिलेखोंमेंसे केवल एकमें स्पष्ट और दूसरे एकमें अस्पष्ट द्विवचनका प्रयोग उपलब्ध है, इतना अत्यल्प प्रयोग द्रविड़ भाषामें मौलिक रूपसे द्विवचनके प्रयोगकी मान्यताके लिए उपयुक्त गवाही नहीं है। यह अधिक सम्भव है, द्रविड़ भाषाके किसी अभिलेखमें अन्यत्र से यह उधार लिया गया हो।

ईस विषयमें अपने विचार अभिव्यक्त करनेके लिए मुझे भी अवसर प्रदान किया गया। उन्हीं भावोंको यहाँ लिपिबद्ध करनेका प्रयास है।

---

१. इसका उच्चारण 'मोहनजोदड़ो' अशुद्ध है। 'दड़ो' या 'दाड़ो' दो ढेरको कहते हैं। इधर भाषामें भी ढेरको 'दड़ा' कहते हैं। 'जो' छठी विभक्तिका चिह्न है। 'मोइन' का अर्थ है—मरे हुए। पूरे पदका अर्थ है—'मरे हुओंका ढेर'।

भाषामें द्विवचन-प्रयोगका इतिहास जाननेके लिए हमें संस्कृत भाषाके व्याकरणपर दृष्टिपात करना होगा। उपलब्ध संस्कृत व्याकरणोंमें आचार्य पाणिनिका व्याकरण अधिक पूर्ण एवं मूर्द्धन्य है। इस विवेचनके प्रसंगसे हमारा यह समझनेका मुख्य लक्ष्य होगा, कि पाणिनिका काल क्या हो सकता है। इसी आधारपर यह समझनेमें सुविधा हो सकेगी, कि संस्कृत भाषामें द्विवचनका प्रयोग उधार लिया गया है, अथवा वह इसी भाषाका मौलिक रूप है।

इस विवेचनसे पूर्व एक और बात समझ लेना उपयुक्त होगा। कहा जाता है, आर्यकुलकी भाषाओंमें सिवाय संस्कृतके अन्यत्र कहीं द्विवचनका प्रयोग नहीं है। कल्पना की जाती है, संस्कृत और उसके समकक्ष-की युरोपीय भाषाओंकी जननी कोई, एक अन्य भाषा प्राचीन कालमें रही होगी, जिसमें द्विवचनके प्रयोगका अभाव था। उसीके अनुकूल उससे विकृत व परिवर्तित होनेवाली, युरोपीय भाषाओंमें द्विवचनका अभाव रहा। उसी प्राचीन अज्ञात भाषासे विकृत व परिवर्तित होनेवाली संस्कृतमें यह कहींसे उधार लिया गया है।

इस कथन की यथार्थताको समझनेके लिए हम भारतकी वर्तमान भाषाओंकी ओर विद्वान् पाठकोंका ध्यान आकर्षित करना चाहते हैं। इस विषयमें संभवतः किन्हीं भी विचारक विद्वानोंका मतभेद न होगा, कि दक्षिण भारतकी भाषाओंको इस विवेच्यकी सीमामें न लाकर उत्तर भारतकी जितनी प्रान्तीय भाषा हैं, उन सबका मूल संस्कृत है। इन भाषाओंमें मराठी, कोंकणी, गुजराती, काठियावाड़ी, राजस्थानी, पंजाबी, कश्मीरी, कनौरी, सिरमौरी, गढ़वाली, कुमायूँवी, हिन्दी (हिन्दीके अवान्तर-भेद—शूरसेनी, मागधी, अवधी आदि), उत्कल, बंगला, असमिया आदिका समावेश है। ये सब भाषा संस्कृत भाषासे विभिन्न धाराओंमें परिवर्त्तित व विकृत होती हुई अपने वर्तमान रूपमें पहुँची हैं। इनका मूल संस्कृत होनेपर भी इनमेंसे किसी भाषामें द्विवचनका प्रयोग नहीं है। क्या इस आधारपर यह कल्पना की जा सकती है, कि इन भाषाओंका मूल कोई अन्य ऐसी प्राचीन भाषा रही होगी, जिसमें द्विवचनके प्रयोगका अभाव था ?

वस्तुतः ऐसी कल्पना निराधार ही होगी। इसीके अनुसार क्या यह सुझाव दिया जा सकता है कि भारतीय भाषाओंके समान आर्यकुलकी अन्य युरोपीय आदि भाषाओंका मूल संस्कृत है। अपनी विभिन्न परिस्थितियों एवं परिवर्तनकालकी आवश्यताओंको देखते हुए इन भाषाओंमें द्विवचनके प्रयोगको त्याग दिया गया। अस्तु, जो हो, इस समय यूरोपीय भाषाओंकी जननीका विवेचन इस लेखका लक्ष्य नहीं है। हमें देखना चाहिए, भारतमें संस्कृत भाषाके प्रयोगका वह कौन सा काल संभव है, जब यह कहा जा सके, कि उसमें द्विवचनका प्रयोग द्रविड़ भाषासे उधार लिया गया, अथवा उसका अपना मौलिक रूप है।

संस्कृत भारतीय आर्योंकी भाषा रही है। व्याकरण सदा सर्वसाधारण जनतामें व्यवहृत होनेवाली भाषाका हुआ करता है। अति प्राचीनकालमें संस्कृतके अनेक व्याकरणोंका पता लगता है, परन्तु इस समय संस्कृतका सर्वोपरि मूर्द्धन्य व्याकरण पाणिनि आचार्यका बनाया हुआ है। व्याकरणमें निर्दिष्ट शब्द-प्रयोगोंकी रचनाके आधारपर यह निश्चित रूपसे कहा जा सकता है, कि पाणिनिने यह व्याकरण उस समय बनाया, जब उत्तर अथवा पश्चिमोत्तर भारत की सर्वसाधारण जनता—अपठित जनता भी—संस्कृत भाषाका प्रयोग करती थी। पाणिनिने अपनी रचना अष्टाध्यायीमें शतशः ऐसे प्रयोगोंके साधुत्वका उल्लेख किया है, जो नितांत ग्राम्य एवं प्रायः अपठित जनताके व्यवहारोपयोगी हैं। कतिपय प्रयोग इस प्रकार हैं—

(१) शाक आदि बेचनेवाले कूँजड़े बिक्रीकी सुविधाके लिए पालक, मूली, मेथी, धनियाँ, पोदीना आदि की गड्डी बाँधकर मूल्यके अनुसार आजकल आवाज़ लगाते हैं,—पैसा-पैसा, दो-दो पैसा आदि। पाणिनि कालमें ऐसा व्यवहार संस्कृत भाषामें होता था। उसके लिए—'मूलकपणः, शाकपणः, धान्यकपणः' आदि

प्रयोगोंके साधुत्वका निर्देश पाणिनिने एक सूत्र 'नित्यं पणः परिमाणे' (३-३-६६)में किया है। इन पदोंका प्रयोग बाजारमें शाक-भाजी वेचनेवाले किया करते थे।

(२) इसी प्रकार रसोई वनानेवाले पाचक, खेती करनेवाले किसानके दैनिक प्रयोगमें आनेवाले पदोंके साधुत्व का निर्देश अनेकत्र यथाप्रसंग अष्टाध्यायी (४.२.१६-२० तथा ४.४.२२-२६)में पाणिनिने किया है। उन निर्देशोंके अनुसार दही या मठेसे वना खाद्य 'दाधिकम्, औदरिवत्कम्' कहा जाता था, नमकीन शाकरसको 'लवणः सूपः' कहते थे।

(३) किसानोंके धान्योपयोगी विभिन्न क्षेत्रोंके वाचक--प्रैयङ्गवीनम्, व्रैहेयम्, यव्यम्, तैलीनम्, तिल्यम्, आदि पदोंके साधुत्वका निर्देश पाणिनिने अष्टाध्यायी (५.२.१-४)में किया है। ग्रामीण किसान जिन खेतोंमें विभिन्न अनाज बोते थे, उन खेतोंके लिए इन पदोंका प्रयोग करते थे।

(४) इसी प्रकार कपड़े रँगनेवाले रँगरेजोंके व्यवहारमें आनेवाले 'माञ्जिष्ठम्, काषायम्, लाक्षिकम्, रोचनिकम्' आदि पदोंके साधुत्वके लिए पाणिनिने 'तेन रक्तं रागात्, लक्षारोचनाट्ठक्' (अष्टा० ४.२.१-२) आदि सूत्र कहे हैं।

(५) इस विषयमें दो स्थलोंका और उल्लेख किया जाता है, जो विशेष ध्यान देने योग्य हैं। व्यास नदीसे उत्तर और दक्षिणकी ओर वने कुओंके नाम, बनानेवालोंके नामसे व्यवहृत होते थे। दत्तका बनवाया हुआ कुआं 'दात्तः' कहा जाता था। और गुप्तका वनवाया हुआ 'गौप्तः' (अष्टा० ४.२.७४, उदक् च विपाशः)। नदीके दोनों ओरके प्रदेशोंमें व्यवहृत होनेवाले इन पदोंका स्वरूप समान था, परन्तु दोनों ओरके उच्चारणमें थोड़ा अन्तर था। उत्तरकी ओरके लोग पदके अन्तिम अक्षरपर जोर देते थे अर्थात् वे इन पदोंका अन्तोदात्त उच्चारण करते थे तथा नदीके दक्षिणकी ओरके निवासी इन पदोंके पहले अक्षरपर जोर देते थे, अर्थात् वे इन पदोंका आद्युदात्त उच्चारण करते थे। उस प्रदेशमें निवास करनेवाली साधारण जनता द्वारा इन पदोंके उच्चारणकी विशेषतापर आचार्य पाणिनिने ध्यान देकर अन्तोदात्त उच्चारणके लिए 'अञ्' प्रत्यय और आद्युदात्त उच्चारणके लिए 'अण्' प्रत्ययका विधान किया, जिससे पदोंका स्वरूप समान रहे, और उच्चारणका अन्तर स्पष्ट किया जा सके।

काशिकाकारने सूत्र (४.२.७४)की व्याख्या करते हुए पाणिनिके विषयमें लिखा है—'महती सूक्ष्मेक्षिका वर्त्तते सूत्रकारस्य' अपने कालकी लोकभाषाके विषयमें आचार्य पाणिनिका इतनी गहराई व सूक्ष्मतासे विचार करना आश्चर्यजनक है, जो पदोंके उच्चारण भेदको भी अभिव्यक्त करनेका ध्यान रखकर उसके लिए नियमित व्यवस्था कर दी।

(६) अन्य एक प्रसंगमें पाणिनिने कहा—जातिके एक होनेसे जातिवाचक पदका एकवचनमें प्रयोग प्राप्त होता है, परन्तु लोकभाषामें एकवचन और बहुवचन दोनों रूपोंमें देखा जाता है, उसीके अनुसार आचार्यने उन पदोंके साधुत्वका निर्देश किया—'जात्याख्यायामेकस्मिन् बहुवचनमन्यतरस्याम्' (अष्टा० १.२.५८) जैसे—'यवः सम्पन्नः, यवाः सम्पन्नाः। व्रीहिः सम्पन्नः, व्रीहयः सम्पन्नाः', आज भी किसान यही प्रयोग करता है—जौ पक गया, जौ पक गये, काट डालो। धान पक गया, धान पक गये, इत्यादि। आजके और पाणिनिकालके व्यवहारमें कोई अन्तर नहीं, केवल भाषामें अन्तर है। आजका किसान हिन्दी बोलता है, उस समयका संस्कृत बोलता था। उसी व्यवहारके अनुरूप पाणिनिने नियमों का निर्देश किया।

पाणिनि व्याकरणकी उक्त अन्तःसाक्ष्योंके आधारपर यह स्पष्ट होता है कि पाणिनिके कालमें

संस्कृत लोक व्यवहारमें आनेवाली जनसाधारणकी भाषा थी। पाणिनिके यथार्थ कालका परिचय प्राप्त करनेके लिए इस स्थितिपर ध्यान देना होगा।

आज पाणिनिका काल ईसापूर्व पाँचवीं-छठी शताब्दी माना जाता है, इस विचारको प्रस्तुत करनेवाले विद्वानोंका कहना यह है, कि पाणिनिका काल ईसापूर्व पाँचवीं-छठीं शतीके और इधर नहीं खींचा जा सकता, लिहाजा वही समय मान लिया गया। भगवान् बुद्धका भी तथाकथित काल यही माना जाता है। पर यह सर्वसम्मत निर्विवाद सत्य है, कि भगवान् बुद्धके तथाकथित कालमें उत्तर अथवा पश्चिमोत्तर भारतके निवासी सर्वसाधारणकी भाषा संस्कृत नहीं थी। उस समय जनसाधारणके व्यवहारकी भाषा पाली अथवा प्राकृत थी। उस समयका बौद्ध साहित्य इसी भाषामें उपलब्ध होता है। भगवान् बुद्धने अपने विचारोंके साधारण जनतामें प्रचार-प्रसारके लिए उसी भाषाका अवलम्बन किया, जो जनताके व्यवहारकी भाषा थी। इसलिए पाणिनि का वह काल होना किसी प्रकार संभव नहीं है।

इस तथ्यको सभी विद्वान् स्वीकार करते हैं, कि उस कालकी पाली व प्राकृत भाषा उससे प्राक्तनकाल की जनभाषा संस्कृतका ही विकृत रूप है। संस्कृत भाषासे प्राकृतका वह रूप विकृत होनेमें कितना समय लगा होगा, इसका निश्चयपूर्वक कह सकना तो कठिन है, पर मोटा अन्दाज़ एक आधारपर लगाया जा सकता है। खजुराहोंमें उत्कीर्ण लिपि व उसकी भाषा वर्तमान नागरी लिपि व हिन्दी भाषासे बहुत समानता रखती है, उस भाषाको वर्तमान रूपमें आनेके लिए लगभग एक सहस्र वर्ष लग गये हैं। संस्कृत और बुद्धकालकी प्राकृत भाषामें उससे भी कहीं अधिक अन्तर है। संस्कृतको विकृत व परिवर्तन होकर उस रूपमें आनेके लिए कमसे कम हजार-बारह सौ वर्षका समय अवश्य माना जाना चाहिए।

इसके अनुसार तथाकथित बुद्धकालसे लगभग बारह सौ वर्ष पहले पाणिनिका काल माना जाना चाहिए। तब सत्रहसौ-अठारहसौ वर्ष ईसापूर्वके लगभग पाणिनिका काल आता है। डॉ॰ पारपोलाका कहना है, कि आर्य भारतमें ईसापूर्व तेरह सौसे सत्रह सौ वर्षके बीच आये। यदि अधिकसे अधिक पहलेका समय भी भारतमें आर्योंके आनेका मान लें, तो पाणिनि द्वारा व्याकरण-रचनाका तथा आर्योंके भारतमें आनेका एक ही समय रहता है? तब क्या यह कहा जायेगा, कि भारतमें आर्योंके आनेके साथ ही साथ पाणिनि अपने व्याकरणको लेकर यहाँ आया? क्योंकि जिस भाषाका वह व्याकरण है, वह भाषा उन आर्योंकी मानी जाती है, और है भी, जिनके विषयमें यह कहा जाता है, कि ये भारतमें कही बाहरसे आये।

व्याकरणके विषयमें यह कथन सर्वथा असंगत व निराधार है, कि भारतमें आर्योंके आगमनके साथ यह आया। अष्टाध्यायी व गणपाठमें उत्तर भारत व पश्चिमोत्तर भारतके अनेक नद, नदी, नगर, उपवन व विशिष्ट व्यक्तियोंके नामोंका उल्लेख हुआ है, जिससे यह स्पष्ट होता है, पाणिनिने इस व्याकरणकी रचना यहीं रहते की। इसके साथ यह भी विचारणीय है कि आर्योंने ईसापूर्व सत्रहवीं शताब्दीमें यहाँ आते ही उत्तर भारतकी समस्त साधारण जनता को संस्कृत कैसे सिखा दी? उपर्युक्त विवरणसे स्पष्ट है पाणिनि व्याकरणकी रचनाके समय उत्तर व पश्चिमोत्तर भारतकी सर्वसाधारण जनता किसान, खेतिहर, मजदूर, शाक सब्जी बेचनेवाले कूँजड़े तथा कपड़े रंगनेवाले रँगरेज, व रसोइये आदि तक की दैनिक व्यवहारकी भाषा संस्कृत थी। सत्रहवीं-अठारहवीं ईसापूर्वकी शताब्दीमें भारत आते ही आर्योंने सबको संस्कृत सिखा दी, क्या उनके पास कोई जादूकी छड़ी थी, जो हिलाते ही समस्त उत्तर भारत संस्कृत बोलने लगा?

वास्तविकता यह है, कि आर्य भारतमें बाहरसे कहीं नहीं आये, सदासे यहीं रहते हैं। द्वापर युगके अन्तकाल तक अर्थात् अबसे लगभग पाँच सहस्र वर्ष पूर्व तक यहाँकी सब जनता संस्कृत भाषाका प्रयोग करती थी। भारत युद्धके अनन्तर विशिष्ट व्यक्तियोंके न रहने और युद्धोत्तरकी आपदाओंने जनताको अवि-

द्यान्धकारमें ला पटका। लगभग डेढ़-दो सौ वर्ष बीतते-बीतते पाणिनिका प्रदुर्भाव हुआ, शब्दशास्त्रमें निष्णात होकर उसने देखा, कि सर्वसाधारण भाषामें तेजीसे परिवर्तन होनेकी आशंका है। विद्वत्समाजका संपर्क न रहनेसे प्रयोगमें विकार आनेको है। उस कालमें पाणिनिने व्याकरणकी रचना कर संस्कृत भाषाको सुसंबद्ध, व्यवस्थित व सुरक्षित बना दिया। उस समय तेजीसे भाषामें परिवर्तन हो रहा था, इसमें यह भी प्रमाण है, कि पाणिनिके तत्काल अनन्तर अन्य अनेक परिवर्तन व विकारोंकी व्यवस्थाके लिए आचार्य कात्यायनको अपने वार्तिकसन्दर्भकी रचना करनी पड़ी। तब कहीं आज तक संस्कृत भाषा उसी रूपमें सुरक्षित है। विकृत व परिवर्तित होती हुई वह भाषा अपने निरन्तर प्रवाहमें बहती आज वर्तमान प्रान्तीय भाषाओंके रूपमें आ पहुँची है।

अपने संघटनमें संस्कृत कभी द्रविड़ भाषासे प्रभावित नहीं हुई। इसकी रचना अपने रूपमें मौलिक व स्वतंत्र है। कालान्तरमें अन्य भाषाओं के शब्दोंको इसने आत्मसात् किया हो, यह साधारण बात है, इस विषयमें कुछ नहीं कहना। संस्कृतमें द्विवचनका प्रयोग अपनी मौलिक रचनाके अनुकूल है। कहींसे उपाहृत व अनुकृत नहीं। इसके प्रयोगका मूल आधार क्या है इसका विवेचन इस समय लक्ष्य नहीं, पर निःसन्देह उसका आधार विचारपूर्ण, विज्ञानमूलक व दार्शनिक भित्तिपर अवलम्बित है। इस लेख द्वारा केवल इस तथ्य पर प्रकाश डालनेका यत्न किया है, कि अबसे पाँच सहस्र वर्ष पूर्व भारतमें जनता द्वारा संस्कृतमें द्विवचनका प्रयोग अपना मौलिक है। मोइन्जोदड़ोके लेख अभी अज्ञात व अपठित हैं, उनके विषयमें पूर्ण जानकारीकी बात कहना दुस्साहस व सत्यज्ञानकी विडम्बनाका ही द्योतक है। प्रयत्नका मार्ग सबके लिए खुला है।

# संस्कृतके दो ऐतिहासिक चम्पू

डॉ० बलदेव उपाध्याय

संस्कृतमें ऐतिहासिक काव्योंकी गणनामें इन महत्त्वपूर्ण चम्पुओंका भी समावेश नितान्त आवश्यक है। इन दोनों चम्पुओंके रचयिता दक्षिण भारतके निवासी थे जिनमें एक तो हैं महिला और वह भी राजाकी पट्ट-महिषी, और दूसरे हैं पुरुष और वह भी चरितनायकके सान्निध्यमें रहनेवाले विद्वान्। इनमेंसे प्रथमका नाम है **वरदाम्बिका परिणय**[1] **चम्पू** और दूसरेका **आनन्दरंगविजय चम्पू**। संक्षिप्त परिचयसे भी उनका ऐतिहासिक महत्त्व भलीभाँति जाना जा सकता है।

'वरदाम्बिकापरिणय' चम्पूकी रचयित्री हैं तिरुमलाम्बा, विजयनगरके शासक राजा अच्युतरायकी धर्मपत्नी। ग्रन्थके अन्तमें निर्दिष्ट परिचयमें ये अपनेको 'विविध विद्याप्रगल्भराजाधिराजाच्युतराय—सार्व-भौम—प्रेमसर्वस्वविश्वासभू' कहा है जिससे इनकी राजाकी पट्टमहिषी होनेकी बात स्पष्टतः द्योतित होती है। तिरुमलाम्बाकी काव्यप्रतिभा सचमुच श्लाघनीय है। एक बार ही सुनकर नव्य काव्य, नाटक, अलंकार, पुराणादिकोंकी धारणा करनेमें वे अपनेको जो समर्थ बतलाती हैं तो यह विशेष अत्युक्ति नहीं है। यज्ञ यागादिकोंमें ब्राह्मण वर्गको दान देने तथा उनसे आशीर्वादसे सौभाग्य पानेका वे स्वतः उल्लेख करती हैं। विजयनगरके कविजनोंके आश्रयदाता इतिहासविश्रुत राजा कृष्णदेव राय (ई० सन् १५०९–१५३०) के अनन्तर अच्युतराय १५२९ ईस्वीमें राजगद्दीपर बैठे तथा १५४२ ई० तक शासन किया। इन्हींकी पट्टमहिषी होनेका गौरव तिरुमलाम्बाको प्राप्त है। अच्युतराय इतिहासमें साधारण कोटिके शासक माने जाते हैं। इस तथ्यका समर्थन यह चम्पूकाव्य भी करता है, क्योंकि वह उनके किसी पराक्रम-प्रदर्शक शूरकार्यके विषयमें सर्वथा मौन है।

गद्य-पद्यकी मिश्रित शैलीमें निबद्ध यह काव्य आश्वास या उच्छ्वासमें विभक्त न होकर एक ही प्रकरणवाला मनोरंजक ग्रन्थ है। इसके आरम्भमें चन्द्रवंशका थोड़ा वर्णन है और विशेष वर्णन है अच्युत-रायके पूज्य पिता राजा नृसिंहका जिन्होंने दक्षिण भारतका दिग्विजय कर अपना प्रभुत्व प्रतिष्ठित किया। इन्हींकी धर्मपत्नी ओबाम्बाके गर्भसे तिरुपतिके आराध्यदेव भगवान् नारायणकी कृपासे अच्युतरायका जन्म हुआ। राज्यपर अभिषिक्त होनेके बाद राजाने कात्यायनीदेवीके मन्दिरमें एक सुकुमारसुभगा वरदाम्बिका नाम्नी राजकन्याको देखा और उसीके साथ राजाके विवाहके वृत्तका विस्तृत वर्णन इस चम्पूमें किया गया है। इस लघुवृत्तको लेखिकाने अपनी नैसर्गिक आलोकसामान्य प्रतिभाके सहारे खूब ही पुष्ट तथा विशद किया है। वीररस (नृसिंहका वर्णन) तथा शृंगाररसका चित्रण बड़ी सुन्दरतासे किया गया है। ऋतुवर्णन-भी चमत्कारी है।

तिरुमलाम्बाका यह चम्पूकाव्य विशेष साहित्यिक महत्त्व रखता है। इसमें पद्योंकी अपेक्षा गद्यका ही प्राचुर्य है। समासभूयस्त्व (समासकी बहुलता), जिसे अलंकारके आचार्य गद्यका जीवातु मानते हैं, इसमें

---

१. सम्पादक डॉ० सूर्यकान्त मूल अंग्रेजी अनुवादके साथ, चौखम्भा प्रकाशन, वाराणसी, १९७०।

सम्पूर्णरूपसे विद्यमान है। वर्णनकी कलामें कविको लोकातीत सामर्थ्य प्राप्त है। अच्युतरायके शारीरिक सौन्दर्यका, अंग-प्रत्यंगका, जितना आलंकारिक तथा विस्तृत विवरण तिरुमलाम्बाने किया है, उतना शायद ही किसी स्त्री कविकी लेखनीसे प्रसूत हो। लम्बे-लम्बे समास, शब्दोंका विपुल विन्यास, नवीन अर्थोंकी कल्पनायें समस्त विशेषता इस चम्पूको महत्त्वशाली बना रही हैं। गद्यके सौन्दर्यका परिचय तो काव्यके अध्ययनसे ही प्राप्य है। पद्योंका अलंकार चमत्कार इन उद्धरणोंकी सहायतासे सहज ही अनुमेय है।

तालाबमें स्नान करनेवाली रानीकी उपमा मेघके भीतर कौंधनेवाली बिजलीके साथ कितनी उपयुक्त है—

मुहुः सरोवारिषु केलिलोला निमज्जनोन्मज्जनमाचरन्ती।
बलाहकान्तःपरिदृश्यमाना सौदामिनीवाजनि चञ्चलाक्षी॥
(श्लोक १५१)

यह मालोपमा भी अपनी सुन्दरताके लिए श्लाघनीय है—

दुग्धाम्बुराशिलहरीव तुषारभानुम् अर्थं नवीनमनघा सुकवेरिवोक्तिः।
प्रत्यङ्मुखस्य यमिनः प्रतिभेव बोधं प्रासूत भाग्यमहितं सुतमोम्बमाम्बा॥
(श्लोक ६०)

इस कमनीय कल्पनाका सौन्दर्य निःसन्देह प्रशंसाका पात्र है। सन्ध्याका समय है। आकाश बहुमूल्य नीलमका केसर भरा बाक्स है। सूर्य ही जिसका माणिक्यका ढक्कन है। बाल चन्द्रमाने अपनी चपलतावश उस ढक्कनको हटा दिया है जिससे केसर सायं सन्ध्याके रूपमें चारों ओर छिटका हुआ बिखर गया है। सन्ध्याके स्वरूपका बोधक यह रूपक कितना सुन्दर तथा कितना नवीन निरीक्षणसे प्रसूत है—

अरविन्दबन्धु–कुरुविन्द–पिधाने चपलेन बालशशिना व्यपनीते।
घुसृणं वियन्मघवनीलकरण्डात् गलितं यथा घनमदृश्यत सन्ध्या॥
(श्लोक १५७)

दूसरा ऐतिहासिक चम्पू **आनन्दरंगविजय**[1] **चम्पू** ऐतिहासिक दृष्टिसे सातिशय महत्त्वशाली है। इसके प्रणेता श्रीनिवास कवि हैं जिन्होंने अपने आश्रयदाता आनन्दरंग पिल्लैके विषयमें यह महनीय चम्पू लिखा है। आनन्दरंग पिल्लै (१७०९–१७६१ ई०) १८वीं शतीमें एक विशिष्ट राजनयिक, व्यापारी तथा पाण्डिचेरोके फ्रांसीसी गवर्नर प्रसिद्ध डूप्लेके भारतीय कारिन्दा थे जिन्होंने फ्रान्सके शासनको सुदृढ़ तथा विस्तृत बनानेमें विशेष योग दिया था। ये साहित्यके भी उपासक थे। इनके द्वारा निर्मित तथा तमिल भाषामें निबद्ध डायरी (दैनन्दिनी) का अनुवाद मद्रास शासनकी ओरसे बारह जिल्दोंमें प्रकाशित हुआ है[2]। यह दैनन्दिनी प्रतिदिनकी घटनाओंका निर्देश करती है जो उस कालकी सामाजिक, आर्थिक तथा राजनैतिक दशा जाननेके लिए नितान्त उपयोगी है। इन्हींके जीवनचरितका रमणीय वर्णन श्रीनिवास कविने किया है। ग्रन्थके अन्तमें उन्होंने अपने पिता गंगाधरकी प्रशस्ति एक पद्यमें दी है।

**आनन्दरंगविजय चम्पू** आठ परिच्छेदों (स्तवकों) में विभक्त है। इसकी रचनाका समय ४८५४

---

१. डॉ० राघवनके सम्पादकत्वमें मद्रासमे प्रकाशित १९४८।

२. 'डायरी ऑफ आनन्दरंग पिल्लै'के नामसे १२ जिल्दोंमें यह ग्रन्थ मद्रास शासन द्वारा प्रकाशित है (१९०४–१९२८)।

# संस्कृतके दो ऐतिहासिक चम्पू

डॉ० बलदेव उपाध्याय

संस्कृतमें ऐतिहासिक काव्योंकी गणनामें इन महत्त्वपूर्ण चम्पुओंका भी समावेश नितान्त आवश्यक है। इन दोनों चम्पुओंके रचयिता दक्षिण भारतके निवासी थे जिनमें एक तो हैं महिला और वह भी राजाकी पट्ट-महिषी, और दूसरे हैं पुरुष और वह भी चरितनायकके सान्निध्यमें रहनेवाले विद्वान्। इनमेंसे प्रथमका नाम है **वरदाम्बिका परिणय**[1] **चम्पू** और दूसरेका **आनन्दरंगविजय चम्पू**। संक्षिप्त परिचयसे भी उनका ऐतिहासिक महत्त्व भलीभाँति जाना जा सकता है।

'वरदाम्बिकापरिणय' चम्पूकी रचयित्री हैं तिरुमलाम्बा, विजयनगरके शासक राजा अच्युतरायकी धर्मपत्नी। ग्रन्थके अन्तमें निर्दिष्ट परिचयमें ये अपनेको 'विविध विद्याप्रगल्भराजाधिराजाच्युतराय—सार्व-भौम—प्रेमसर्वस्वविश्वासभू' कहा है जिससे इनकी राजाकी पट्टमहिषी होनेकी बात स्पष्टतः द्योतित होती है। तिरुमलाम्बाको काव्यप्रतिभा सचमुच श्लाघनीय है। एक बार ही सुनकर नव्य काव्य, नाटक, अलंकार, पुराणादिकोंकी धारणा करनेमें वे अपनेको जो समर्थ बतलाती हैं तो यह विशेष अत्युक्ति नहीं है। यज्ञ यागादिकोंमें ब्राह्मण वर्गको दान देने तथा उनसे आशीर्वादसे सौभाग्य पानेका वे स्वतः उल्लेख करती हैं। विजयनगरके कविजनोंके आश्रयदाता इतिहासविश्रुत राजा कृष्णदेव राय (ई० सन् १५०९–१५३०) के अनन्तर अच्युतराय १५२९ ईस्वीमें राजगद्दीपर बैठे तथा १५४२ ई० तक शासन किया। इन्हींकी पट्टमहिषी होनेका गौरव तिरुमलाम्बाको प्राप्त है। अच्युतराय इतिहासमें साधारण कोटिके शासक माने जाते हैं। इस तथ्यका समर्थन यह चम्पूकाव्य भी करता है, क्योंकि वह उनके किसी पराक्रम-प्रदर्शक शूरकार्यके विषयमें सर्वथा मौन है।

गद्य-पद्यकी मिश्रित शैलीमें निबद्ध यह काव्य आश्वास या उच्छ्वासमें विभक्त न होकर एक ही प्रकरणवाला मनोरंजक ग्रन्थ है। इसके आरम्भमें चन्द्रवंशका थोड़ा वर्णन है और विशेष वर्णन है अच्युत-रायके पूज्य पिता राजा नृसिंहका जिन्होंने दक्षिण भारतका दिग्विजय कर अपना प्रभुत्व प्रतिष्ठित किया। इन्हींकी धर्मपत्नी ओंबाम्बाके गर्भसे तिरुपतिके आराध्यदेव भगवान् नारायणकी कृपासे अच्युतरायका जन्म हुआ। राज्यपर अभिषिक्त होनेके बाद राजाने कात्यायनीदेवीके मन्दिरमें एक सुकुमारसुभगा वरदाम्बिका नाम्नी राजकन्याको देखा और उसीके साथ राजाके विवाहके वृत्तका विस्तृत वर्णन इस चम्पूमें किया गया है। इस लघुवृत्तको लेखिकाने अपनी नैसर्गिक अलोकसामान्य प्रतिभाके सहारे खूब ही पुष्ट तथा विशद किया है। वीररस (नृसिंहका वर्णन) तथा श्रृंगाररसका चित्रण बड़ी सुन्दरतासे किया गया है। ऋतुवर्णन-भी चमत्कारी है।

तिरुमलाम्बाका यह चम्पूकाव्य विशेष साहित्यिक महत्त्व रखता है। इसमें पद्योंकी अपेक्षा गद्यका ही प्राचुर्य है। समासभूयस्त्व (समासकी बहुलता), जिसे अलंकारके आचार्य गद्यका जीवातु मानते हैं, इसमें

---

१. सम्पादक डॉ० सूर्यकान्त मूल अंग्रेजी अनुवादके साथ, चौखम्भा प्रकाशन, वाराणसी, १९७०।

सम्पूर्णरूपसे विद्यमान है। वर्णनकी कलामें कविको लोकातीत सामर्थ्य प्राप्त है। अच्युतरायके शारीरिक सौन्दर्यका, अंग-प्रत्यंगका, जितना आलंकारिक तथा विस्तृत विवरण तिरुमलाम्बाने किया है, उतना शायद ही किसी स्त्री कविकी लेखनीसे प्रसूत हो। लम्बे-लम्बे समास, शब्दोंका विपुल विन्यास, नवीन अर्थोंकी कल्पनायें समस्त विशेषता इस चम्पूको महत्त्वशाली बना रही हैं। गद्यके सौन्दर्यका परिचय तो काव्यके अध्ययनसे ही प्राप्य है। पद्योंका अलंकार चमत्कार इन उद्धरणोंकी सहायतासे सहज ही अनुमेय है।

तालाबमें स्नान करनेवाली रानीकी उपमा मेघके भीतर कौंधनेवाली बिजलीके साथ कितनी उपयुक्त है—

> मुहुः सरोवारिषु केलिलोला निमज्जनोन्मज्जनमाचरन्ती।
> बलाहकान्तःपरिदृश्यमाना सौदामिनीवाजनि चञ्चलाक्षी॥
>
> (श्लोक १५१)

यह मालोपमा भी अपनी सुन्दरताके लिए श्लाघनीय है—

> दुग्धाम्बुराशिलहरीव तुषारभानुम् अर्थं नवीनमनघा सुकवेरिवोक्तिः।
> प्रत्यङ्मुखस्य यमिनः प्रतिभेव बोधं प्रासूत भाग्यमहितं सुतमोम्बमाम्बा॥
>
> (श्लोक ६०)

इस कमनीय कल्पनाका सौन्दर्य निःसन्देह प्रशंसाका पात्र है। सन्ध्याका समय है। आकाश बहुमूल्य नीलमका केसर भरा बावस है। सूर्य ही जिसका माणिक्यका ढक्कन है। बाल चन्द्रमाने अपनी चपलतावश उस ढक्कनको हटा दिया है जिससे केसर सायं सन्ध्याके रूपमें चारों ओर छिटका हुआ बिखर गया है। सन्ध्याके स्वरूपका बोधक यह रूपक कितना सुन्दर तथा कितना नवीन निरीक्षणसे प्रसूत है—

> अरविन्दबन्धु–कुरुविन्द–पिधाने चपलेन बालशशिना व्यपनीते।
> घुसृणं वियन्मघवनीलकरण्डात् गलितं यथा घनमदृश्यत सन्ध्या॥
>
> (श्लोक १५७)

दूसरा ऐतिहासिक चम्पू **आनन्दरंगविजय**[१] **चम्पू** ऐतिहासिक दृष्टिसे सातिशय महत्त्वशाली है। इसके प्रणेता श्रीनिवास कवि हैं जिन्होंने अपने आश्रयदाता आनन्दरंग पिल्लैके विषयमें यह महनीय चम्पू लिखा है। आनन्दरंग पिल्लै (१७०९–१७६१ ई०) १८वीं शतीमें एक विशिष्ट राजनयिक, व्यापारी तथा पाण्डिचेरीके फ्रांसीसी गवर्नर प्रसिद्ध डूप्लेके भारतीय कारिन्दा थे जिन्होंने फ्रान्सके शासनको सुदृढ़ तथा विस्तृत बनानेमें विशेष योग दिया था। ये साहित्यके भी उपासक थे। इनके द्वारा निर्मित तथा तमिल भाषामें निबद्ध डायरी (दैनन्दिनी) का अनुवाद मद्रास शासनकी ओरसे बारह जिल्दोंमें प्रकाशित हुआ है[२]। यह दैनन्दिनी प्रतिदिनकी घटनाओंका निर्देश करती है जो उस कालकी सामाजिक, आर्थिक तथा राजनैतिक दशा जाननेके लिए नितान्त उपयोगी है। इन्हींके जीवनचरितका रमणीय वर्णन श्रीनिवास कविने किया है। ग्रन्थके अन्तमें उन्होंने अपने पिता गंगाधरकी प्रशस्ति एक पद्यमें दी है।

**आनन्दरंगविजय चम्पू** आठ परिच्छेदों (स्तवकों) में विभक्त है। इसकी रचनाका समय ४८५४

१. डॉ० राघवनके सम्पादकत्वमें मद्राससे प्रकाशित १९४८।

२. 'डायरी ऑफ आनन्दरंग पिल्लै'के नामसे १२ जिल्दोंमें यह ग्रन्थ मद्रास शासन द्वारा प्रकाशित है (१९०४–१९२८)।

कलिवर्ष अर्थात् १७५२ ईस्वी है। चरितनायकके उत्कर्षकालका वर्णनपरक यह काव्य उनकी मृत्युसे नौ साल पहिले निर्मित हुआ था। आरम्भके स्तवकोंमें आनन्दरंगके जन्म, यौवन तथा विवाहका वर्णन बड़े विस्तारके साथ कविने किया है। इस चम्पूके षष्ठ-सप्तम स्तवकोंमें दक्षिण भारतमें १८वीं शतीमें होनेवाले कार्नाटिक युद्धोंका वर्णन तथा आनन्दरंगका उनमें महनीय योगदानका विवरण बड़े विस्तारसे किया गया है। इस वर्णनमें अनेक नवीन ऐतिहासिक तथ्योंका उद्घाटन है जिनकी जानकारी परिचित इतिहाससे नहीं होती[1]। अंग्रेजों तथा फ्रान्सीसियोंमें होनेवाले तत्कालीन इतिहासके परिज्ञानके लिए यह चम्पू अत्यन्त महत्त्वपूर्ण सिद्ध होता है।

ऐतिहासिक वृत्तके वर्णनके निमित्त समुचित गद्य-पद्यका प्रयोग यहाँ बड़े विवेकके साथ किया गया है। न लम्बे-लम्बे समासोंकी भरभार है और न श्लेषादि द्वारा अप्रचलित शब्दोंका प्रयोग। भाषापर कविका अधिकार है। शैली प्रसादमयी है। नये-नये विषयोंका भी समावेश मनोरंजक ढंगसे किया गया है। आनन्दरंगने पाण्डिचेरीमें अपने लिए विशाल वैभवपूर्ण महल बनवाया था जिसके ऊपर एक बड़ी घड़ी लगा रखी थी। उस युगके लिए नितान्त अभिनव इस वस्तुका वर्णन कविके शब्दोंमें देखिये। कितना विशद तथा आकर्षक है—

निर्यत्नं यत्र घण्टा ध्वनति च भवने बोधयन्ती मुहूर्तान्
दैवज्ञान् हर्षयन्ती समयमविरतं ज्ञातुकामानशेषान्।
प्राप्तुं श्रीरङ्गभूपात् फलमनुदिनमागच्छतां भूसुराणां
तत् सिद्धिं सूचयन्ती प्रकटयतितरामद्भुतां रागभङ्गीम्॥
(अनंगरंग चम्पू ४।२२)

फ्रान्सीसी शासकके लिए कविने 'हूणराज' शब्दका प्रयोग किया है। इस युगमें विधर्मी विदेशी व्यापारियोंके लिए 'हूण' शब्दका प्रयोग होने लगा था। वेंकटाध्वरीने भी अपने विश्वगुणादर्श चम्पूमें इसी शब्दका प्रयोग अंग्रेजोंके लिए किया है। शरद्के वर्णनमें यह उपमा बड़ी सामयिक है—

आसीन्निर्मलमम्बरं मन इव श्रीरंगनेतुर्महत्
तत्सम्पत्तिरिवाभिवृद्धिमगमत् क्षेत्रेषु शस्यावलिः।
हंसास्तत्र तदाश्रिता इव जना हृष्टा बभूवुस्तरां
भ्रष्टश्रीरदसीयशत्रुततिवत् जाता मयूरावलिः॥
—५।५८

इस पद्यमें ऋतुका वर्णन आनन्दरंगके प्रसंगीय वस्तुओंके साथ बड़ी सुन्दरतासे सम्पन्न है।

युद्धवर्णनमें बड़ा जोर-शोर है और नवीन तथ्योंका आकलन भी है। निजामपुत्रके युद्धका यह दृश्य देखिये जिसमें अपनी जान बचानेमें व्यग्र योद्धाओंके द्वारा परित्यक्त मूल्यवान् आभूषणोंको चाण्डाल (जनंगम) लोग बटोर रहे थे और हूण लोग (अंग्रेज लोग) रत्नकी पोटलियोंको लूट रहे थे—

प्राणत्राणपरायणारिसुभटत्यक्तोरुमूल्यस्फुरद्-
भूषान्वेषिजनंगमौघनिबिडक्रोडं निरस्तात्मनि।

१. द्रष्टव्य भूमिका भाग पृ० ४८–७८ जिसमें सम्पादकने समग्र घटनाचक्रका विशद वर्णन प्रस्तुत किया है।

स्कन्धावारमभूत् क्षणेन समरे तस्मिन्निजामात्मजे
वीरे हन्त धनौघरत्नपटलीलुण्टाकहूणोत्करम् ॥

आनन्दरंग ७।५०

मद्रासका तमिल नाम 'चेन्नपट्टन' या 'चेन्नपुरी' है। इस नामके रहस्यका उद्घाटन यह चम्पू करता है। मद्रासके किलेके पास ही 'चेन्नकेशव'का मन्दिर था और उन्हींके नामपर यह नगर 'चेन्नकेशवपुर' कहलाता था; उसीका संक्षिप्त रूप 'चेन्नपट्टन' है। इसका निर्देश दो वार इस चम्पूमें है[1]। फलतः इतिहास तथा साहित्य दोनों दृष्टियोंसे यह चम्पू महत्त्व रखता है।

---

१. (क) प्रध्वस्तसाध्वसः चेन्नकेशवपुरमेत्य, पृ० ६७।
(ख) आनिनाय स पुरं नवमेतत् चेन्नकेशवपुरार्यकसार्थम्, पृ० ६९।

कलिवर्ष अर्थात् १७५२ ईस्वी है। चरितनायकके उत्कर्षकालका वर्णनपरक यह काव्य उनकी मृत्युसे नौ साल पहिले निर्मित हुआ था। आरम्भके स्तवकोंमें आनन्दरंगके जन्म, यौवन तथा विवाहका वर्णन बड़े विस्तारके साथ कविने किया है। इस चम्पूके षष्ठ-सप्तम स्तवकोंमें दक्षिण भारतमें १८वीं शतीमें होनेवाले कार्नाटिक युद्धोंका वर्णन तथा आनन्दरंगका उनमें महनीय योगदानका विवरण बड़े विस्तारसे किया गया है। इस वर्णनमें अनेक नवीन ऐतिहासिक तथ्योंका उद्‌घाटन है जिनकी जानकारी परिचित इतिहाससे नहीं होती[1]। अंग्रेजों तथा फ्रान्सीसियोंमें होनेवाले तत्कालीन इतिहासके परिज्ञानके लिए यह चम्पू अत्यन्त महत्त्वपूर्ण सिद्ध होता है।

ऐतिहासिक वृत्तके वर्णनके निमित्त समुचित गद्य-पद्यका प्रयोग यहाँ बड़े विवेकके साथ किया गया है। न लम्बे-लम्बे समासोंकी भरभार है और न श्लेषादि द्वारा अप्रचलित शब्दोंका प्रयोग। भाषापर कविका अधिकार है। शैली प्रसादमयी है। नये-नये विषयोंका भी समावेश मनोरंजक ढंगसे किया गया है। आनन्दरंगने पाण्डिचेरीमें अपने लिए विशाल वैभवपूर्ण महल बनवाया था जिसके ऊपर एक बड़ी घड़ी लगा रखी थी। उस युगके लिए नितान्त अभिनव इस वस्तुका वर्णन कविके शब्दोंमें देखिये। कितना विशद तथा आकर्षक है—

> निर्यत्नं यत्र घण्टा ध्वनति च भवने बोधयन्ती मुहूर्तान्
> दैवज्ञान् हर्षयन्ती समयमविरतं ज्ञातुकामानशेषान्।
> प्राप्तुं श्रीरङ्गभूपात् फलमनुदिनमागच्छतां भूसुराणां
> तत् सिद्धिं सूचयन्ती प्रकटयतितरामद्भुतां रागभङ्गीम्॥
> (अनंगरंग चम्पू ४।२२)

फ्रान्सीसी शासकके लिए कविने 'हूणराज' शब्दका प्रयोग किया है। इस युगमें विधर्मी विदेशी व्यापारियोंके लिए 'हूण' शब्दका प्रयोग होने लगा था। वेंकटाध्वरीने भी अपने विश्वगुणादर्श चम्पूमें इसी शब्दका प्रयोग अंग्रेजोंके लिए किया है। शरद्‌के वर्णनमें यह उपमा बड़ी सामयिक है—

> आसीन्निर्मलमम्बरं मन इव श्रीरंगनेतुर्महत्
> तत्सम्पत्तिरिवाभिवृद्धिमगमत् क्षेत्रेषु शस्यावलिः।
> हंसास्तत्र तदाश्रिता इव जना हृष्टा बभूवुस्तरां
> भ्रष्टश्रीरदसीयशत्रुततिवत् जाता मयूरावलिः॥
> —५।५८

इस पद्यमें ऋतुका वर्णन आनन्दरंगके प्रसंगीय वस्तुओंके साथ बड़ी सुन्दरतासे सम्पन्न है।

युद्धवर्णनमें बड़ा जोर-शोर है और नवीन तथ्योंका आकलन भी है। निजामपुत्रके युद्धका यह दृश्य देखिये जिसमें अपनी जान बचानेमें व्यग्र योद्धाओंके द्वारा परित्यक्त मूल्यवान् आभूषणोंको चाण्डाल (जनंगम) लोग बटोर रहे थे और हूण लोग (अंग्रेज लोग) रत्नकी पोटलियोंको लूट रहे थे—

> प्राणत्राणपरायणारिसुभटत्यक्तोरुमूल्यस्फुरद्-
> भूषान्वेषिजनंगमौघनिबिडक्रोडं निरस्तात्मनि।

---

१. द्रष्टव्य भूमिका भाग पृ० ४८–७८ जिसमें सम्पादकने समग्र घटनाचक्रका विशद वर्णन प्रस्तुत किया है।

स्कन्धावारमभूत् क्षणेन समरे तस्मिन्निजामात्मजे
वीरे हन्त धनौघरत्नपटलीलुण्टाकहूणोत्करम् ॥

आनन्दरंग ७।५०

मद्रासका तमिल नाम 'चेन्नपट्टन' या 'चेन्नपुरी' है। इस नामके रहस्यका उद्घाटन यह चम्पू करता है। मद्रासके किलेके पास ही 'चेन्नकेशव'का मन्दिर था और उन्हींके नामपर यह नगर 'चेन्नकेशवपुर' कहलाता था; उसीका संक्षिप्त रूप 'चेन्नपट्टन' है। इसका निर्देश दो वार इस चम्पूमें है[1]। फलतः इतिहास तथा साहित्य दोनों दृष्टियोंसे यह चम्पू महत्त्व रखता है।

---

१. (क) प्रध्वस्तसाध्वसः चेन्नकेशवपुरमेत्य, पृ० ६७।
(ख) आनिनाय स पुरं नवमेतत् चेन्नकेशवपुरार्यकसार्थम्, पृ० ६९।

# महोपाध्याय क्षमाकल्याण गणि की संस्कृत साहित्य-साधना

डॉ० दिवाकर शर्मा, एम० ए०, पी०-एच० डी०

बीकानेर मण्डलको अपनी विद्वत्ताकी सत्कीर्तिसे समस्त भारतमें प्रख्यात कर देनेवाले महोपाध्याय क्षमाकल्याण गणि अपने समयके जैन एवं जैनेतर विद्वानोंमें एक अग्रगण्य साहित्य-साधक माने जा सकते हैं। साहित्य-रचनाके साथ आप शास्त्रार्थके लिए भी सदैव कटिबद्ध रहते थे। आपकी इस शास्त्रार्थ-शक्ति और संस्कृत भाषणपर आपके इस असामान्य अधिकारका वर्णन करते हुए क्षमाकल्याणचरितकार कहते हैं कि क्षमाकल्याण सिंहके समान संस्कृतमें गर्जन करते हुए अपने प्रतिपक्षी पण्डितको इस रीतिसे परास्त कर दिया करते थे जैसे कि कोई दहाड़ता हुआ शेर उद्दण्ड शुण्डवाले हाथीको तत्काल पछाड़ देता है।

निर्मर्षणः सिंह इवोन्मुखः क्षमाकल्याणकः संस्कृत-गर्जितं दधत्।
उद्दण्डशुण्डारमिवाशु पण्डितं सम्यग्विजिग्येऽस्खलितोरुयुक्तिभिः।।

आपका जन्म बीकानेर मण्डलके केसरदेसर नामक स्थानपर विक्रम संवत् १८०१को हुआ था। आप ओशवंशमें मालुगोत्रके थे।[1] जन्मसे ही वैराग्यमें रुचि होनेके कारण आपने ११ वर्षकी अल्पायुमें ही पूज्येश्वर श्री अमृतधामजीसे विक्रम संवत् १८१२में पारमेश्वरी प्रव्रज्या स्वीकार कर ली थी।[2] म० म० श्री रत्नसोमजी तथा उपाध्याय श्री रामविजयजी आपके गुरु थे। दीक्षा-प्राप्तिके पश्चात् आपने राजस्थान, गुजरात, मध्यप्रदेश, बिहार, विदर्भ एवं उत्तरप्रदेशादिका भ्रमण किया।

आपने यतिधर्म स्वीकार करते ही सरस्वतीकी आराधना प्रारम्भ कर दी थी जिसके फलस्वरूप आपने राजस्थानी, प्राकृत एवं संस्कृतकी सैकड़ों लघु एवं वृहद् साहित्यिक रचनाओंका निर्माण किया। साहित्य-रचनाके अतिरिक्त आपने देवप्रतिष्ठा और उद्यापनादि अनेक धार्मिक कार्य करवाये। जीवनचरित सम्बन्धी सामग्रीसे यह भी ज्ञात होता है कि आपका बीकानेर, जैसलमेर व जोधपुरके राजाओं द्वारा सम्मान किया गया था।

## गुरु परम्परा

आपके गुरुजन भी धार्मिक सिद्धान्तोंके प्रसिद्ध व्याख्याता थे। आपने अपनी कृतियोंकी अन्तिम पुष्पिकामें और ऐतिहासिक महत्त्वकी स्वरचित खरतरगच्छ पट्टावलीकी प्रशस्तिमें गुरुपरम्पराका उल्लेख निम्न प्रकारसे किया है।[3]

---

१. ग्रामाग्रिमे केसरदेसराह्वये भूखाष्टभूमोमितविक्रमाब्दके (१८०१)
श्री ओशवंशे किल मालुगोत्रे जन्म प्रपेदे स मुनिः शुभेऽह्नि ।।--क्षमाकल्याणचरितम्

२. दृग्भूमिवस्विन्दुमितेऽथ वत्सरे (१८१२) वैराग्यमाजन्मत एव धारयन्।
धर्मामृतस्नानविवृद्धलालसे दीक्षां सिषेवेऽमृतधर्मसूरितः ।।--क्षमाकल्याणचरितम्

३. श्रीमंतो जिनभक्तिसूरिगुरवश्चांद्रे कुले जज्ञिरे तच्छिष्या जिनलाभसूरिमुनयः श्री ज्ञानतः सागराः।
तच्छिष्याऽमृतधर्मवाचकवरास्तेषां विनेयः क्षमाकल्याणः स्वपरोपकारविधयेऽकार्पिदिमां वृत्तिकाम् ।।




## स्वर्गवास

आपका स्वर्गवास बीकानेरमें रहते हुए संवत् १८७३में हुआ था। आपके किसी शिष्यने आपके गोलोकवासी होनेपर उर्दूके मरसियाकी तरह संस्कृतमें एक शोकगीतकी रचना की थी। यह शोकगीत अत्यन्त मार्मिक वेदनासे पूर्ण एवं गुरुगुणसे परिपूर्ण है।[2]

## साहित्यसाधना

संस्कृत, प्राकृत एवं राजस्थानीपर आपका स्पृहणीय अधिकार था और आपने अपने जीवनकालमें सब मिलाकर छोटे मोटे १५० ग्रन्थोंकी रचना की थी जिनमें २९ रचनाएँ केवल संस्कृतकी हैं। आपके इस साहित्यकी स्वहस्तलिखित अनेक प्रतियाँ बीकानेरके प्रसिद्ध साहित्यसेवी जैन-भास्कर श्री अगरचन्दजी नाहटाके अभयजैन ग्रन्थालयमें सुरक्षित हैं। इनकी इन समस्त कृतियोंमें सबसे अधिक संख्या टीका-ग्रन्थोंकी है। टीकाके विभिन्न प्रकारोंमें आपने टीका, वृत्ति, चूर्णि और फक्किका आदि टीकाके स्वरूपोंपर रचना की है। इन टीकात्मक रचनाओंमें जो-जो विशेष रूपसे प्रसिद्ध हैं वे निम्नलिखित हैं और इनके साथ ही उनकी अन्य प्रसिद्ध रचनाओंका उल्लेख किया गया है।

## श्रीपालचरित्र टीका

श्रीपालचरित्र मूलरूपमें प्राकृत भाषामें लिखा गया है। इसके रचयिता श्री रत्नशेखर सूरि हैं। इसी ग्रन्थपर मुनिप्रवर क्षमाकल्याणने अवचूर्णि नामक टीका लिखी है। यद्यपि यह ग्रन्थ भावनगरसे पत्राकार रूपमें मुद्रित है किन्तु उसमें प्रशस्ति छोड़ दी गयी है। केवल मुद्रित प्रतिके "उपोद्घात"में यह लिख दिया गया है कि "परमत्रावचूर्णिर्या मुद्रिता सा श्रीक्षमाकल्याणकैर्विहितेति प्रघोषः" किन्तु श्री अगरचन्द नाहटाके अभय-जैन ग्रन्थालयमें स्वयं टीकाकार द्वारा लिखित इसकी प्रति प्राप्त है। इस प्रतिके अन्तमें प्रशस्ति दी गयी है।

वर्षे नन्दगुहास्यसिद्धिवसुधा-संख्ये शुभे चाश्विने मासे निर्मलचन्द्रके सुविजयाख्यायां दशम्यां तिथौ।
पूज्यश्रीजिनहर्षसूरिगणभृत्-सद्धर्मराज्ये मुदा श्रीश्रीपालनरेन्द्रचारुचरिते व्याख्या समन्तात् कृता॥

---

१. श्रीजिनभक्तिसूरीन्द्र-(सु) शिष्या बुद्धिवद्धियः। प्रीतिसागरनामानस्तच्छिष्या वाचकोत्तमाः।
श्रीमन्तोऽमृतधर्माख्यास्तेषां शिष्येण धीमता। क्षमाकल्याणमुनिना शुद्धिसम्पत्तिसिद्धये॥
—खरतरगच्छ-पट्टावली, पट्टावली संग्रह—पृ० ३९।

२. सर्वशास्त्रार्थ-वक्तृणां, गुरूणां गुरुतेजसाम्। क्षमाकल्याणसाधूनां विरहो मे समागतः।
तेनाहं दुःखितोऽजस्रं विचरामि महीतले। संस्मृत्य तद्गिरो गुर्वीर्धैर्यमादाय संस्थितः।
बीकानेरपुरे रम्ये चतुर्वर्ण्य-विभूषिते। क्षमाकल्याणविद्वांसो ज्ञानदीप्रास्तपस्विनः।
अग्न्यद्रि करि भू वर्षे (१८७३) पौषमासादिमे दले। चतुर्दशी-दिन-प्रान्ते सुरलोकगतिं गताः॥
—ऐ० जैन० काव्य संग्रह—पृ० ३०।

# महोपाध्याय क्षमाकल्याण गणि की संस्कृत साहित्य-साधना

डॉ० दिवाकर शर्मा, एम० ए०, पी०-एच० डी०

बीकानेर मण्डलको अपनी विद्वत्ताकी सत्कीर्तिसे समस्त भारतमें प्रख्यात कर देनेवाले महोपाध्याय क्षमाकल्याण गणि अपने समयके जैन एवं जैनेतर विद्वानोंमें एक अग्रगण्य साहित्य-साधक माने जा सकते हैं। साहित्य-रचनाके साथ आप शास्त्रार्थके लिए भी सदैव कटिबद्ध रहते थे। आपकी इस शास्त्रार्थ-शक्ति और संस्कृत भाषणपर आपके इस असामान्य अधिकारका वर्णन करते हुए क्षमाकल्याणचरितकार कहते हैं कि क्षमाकल्याण सिंहके समान संस्कृतमें गर्जन करते हुए अपने प्रतिपक्षी पण्डितको इस रीतिसे परास्त कर दिया करते थे जैसे कि कोई दहाड़ता हुआ शेर उद्दण्ड शुण्डवाले हाथीको तत्काल पछाड़ देता है।

निर्मर्षणः सिंह इवोन्मुखः क्षमाकल्याणकः संस्कृत-गर्जितं दधत्।
उद्दण्डशुण्डारमिवाशु पण्डितं सम्यग्विजिग्येऽस्खलितोरुयुक्तिभिः॥

आपका जन्म बीकानेर मण्डलके केसरदेसर नामक स्थानपर विक्रम संवत् १८०१को हुआ था। आप ओशवंशमें मालुगोत्रके थे।[1] जन्मसे ही वैराग्यमें रुचि होनेके कारण आपने ११ वर्षकी अल्पायुमें ही पूज्येश्वर श्री अमृतधामजीसे विक्रम संवत् १८१२में पारमेश्वरी प्रव्रज्या स्वीकार कर ली थी।[2] म० म० श्री रत्नसोमजी तथा उपाध्याय श्री रामविजयजी आपके गुरु थे। दीक्षा-प्राप्तिके पश्चात् आपने राजस्थान, गुजरात, मध्यप्रदेश, बिहार, विदर्भ एवं उत्तरप्रदेशादिका भ्रमण किया।

आपने यतिधर्म स्वीकार करते ही सरस्वतीकी आराधना प्रारम्भ कर दी थी जिसके फलस्वरूप आपने राजस्थानी, प्राकृत एवं संस्कृतकी सैकड़ों लघु एवं बृहद् साहित्यिक रचनाओंका निर्माण किया। साहित्य-रचनाके अतिरिक्त आपने देवप्रतिष्ठा और उद्यापनादि अनेक धार्मिक कार्य करवाये। जीवनचरित सम्बन्धी सामग्रीसे यह भी ज्ञात होता है कि आपका बीकानेर, जैसलमेर व जोधपुरके राजाओं द्वारा सम्मान किया गया था।

### गुरु परम्परा

आपके गुरुजन भी धार्मिक सिद्धान्तोंके प्रसिद्ध व्याख्याता थे। आपने अपनी कृतियोंकी अन्तिम पुष्पिकामें और ऐतिहासिक महत्त्वकी स्वरचित खरतरगच्छ पट्टावलीकी प्रशस्तिमें गुरुपरम्पराका उल्लेख निम्न प्रकारसे किया है।[3]

---

१. ग्रामाग्रिमे केसरदेसराह्वये भूखाष्टभूमीमितविक्रमाब्दके (१८०१)
श्री ओशवंशे किल मालुगोत्रे जन्म प्रपेदे स मुनिः शुभेऽह्नि॥—क्षमाकल्याणचरितम्

२. दृग्भूमिवस्विन्दुमितेऽथ वत्सरे (१८१२) वैराग्यमाजन्मत एव धारयन्।
धर्मामृतस्नानविवृद्धलालसे दीक्षां सिषेवेऽमृतधर्मसूरितः॥—क्षमाकल्याणचरितम्

३. श्रीमंतो जिनभक्तिसूरिगुरवश्चांद्रे कुले जज्ञिरे तच्छिष्या जिनलाभसूरिमुनयः श्री ज्ञानतः सागराः।
तच्छिष्याऽमृतधर्मवाचकवरास्तेषां विनेयः क्षमाकल्याणः स्वपरोपकारविषयेऽकार्षिदिमां वृत्तिकाम्॥




## स्वर्गवास

आपका स्वर्गवास बीकानेरमें रहते हुए संवत् १८७३में हुआ था। आपके किसी शिष्यने आपके गोलोकवासी होनेपर उर्दूके मरसियाकी तरह संस्कृतमें एक शोकगीतकी रचना की थी। यह शोकगीत अत्यन्त मार्मिक वेदनासे पूर्ण एवं गुरुगुणसे परिपूर्ण है।[2]

## साहित्यसाधना

संस्कृत, प्राकृत एवं राजस्थानीपर आपका स्पृहणीय अधिकार था और आपने अपने जीवनकालमें सब मिलाकर छोटे मोटे १५० ग्रन्थोंकी रचना की थी जिनमें २९ रचनाएँ केवल संस्कृतकी हैं। आपके इस साहित्यकी स्वहस्तलिखित अनेक प्रतियाँ बीकानेरके प्रसिद्ध साहित्यसेवी जैन-भास्कर श्री अगरचन्दजी नाहटाके अभयजैन ग्रन्थालयमें सुरक्षित हैं। इनकी इन समस्त कृतियोंमें सबसे अधिक संख्या टीका-ग्रन्थोंकी है। टीकाके विभिन्न प्रकारोंमें आपने टीका, वृत्ति, चूर्णि और फक्किका आदि टीकाके स्वरूपोंपर रचना की है। इन टीकात्मक रचनाओंमें जो-जो विशेष रूपसे प्रसिद्ध हैं वे निम्नलिखित हैं और इनके साथ ही उनकी अन्य प्रसिद्ध रचनाओंका उल्लेख किया गया है।

## श्रीपालचरित्र टीका

श्रीपालचरित्र मूलरूपमें प्राकृत भाषामें लिखा गया है। इसके रचयिता श्री रत्नशेखर सूरि हैं। इसी ग्रन्थपर मुनिप्रवर क्षमाकल्याणने अवचूर्णि नामक टीका लिखी है। यद्यपि यह ग्रन्थ भावनगरसे पत्राकार रूपमें मुद्रित है किन्तु उसमें प्रशस्ति छोड़ दी गयी है। केवल मुद्रित प्रतिके "उपोद्घात"में यह लिख दिया गया है कि "परमत्रावचूर्णिर्या मुद्रिता सा श्रीक्षमाकल्याणकैर्विहितेति प्रघोषः" किन्तु श्री अगरचन्द नाहटाके अभय-जैन ग्रन्थालयमें स्वयं टीकाकार द्वारा लिखित इसकी प्रति प्राप्त है। इस प्रतिके अन्तमें प्रशस्ति दी गयी है।

वर्षे नन्दगुहास्यसिद्धिवसुधा-संख्ये शुभे चाश्विने मासे निर्मलचन्द्रके सुविजयाख्यायां दशम्यां तिथौ।
पूज्यश्रीजिनहर्षसूरिगणभृत्-सद्धर्मराज्ये मुदा श्रीश्रीपालनरेन्द्रचारुचरिते व्याख्या समन्तात् कृता ॥

---

१. श्रीजिनभक्तिसूरीन्द्र-(सु) शिष्या बुद्धिवर्द्धयः। प्रीतिसागरनामानस्तच्छिष्या वाचकोत्तमाः।
श्रीमन्तोऽमृतधर्माख्यास्तेषां शिष्येण धीमता। क्षमाकल्याणमुनिना शुद्धिसम्पत्तिसिद्धये ॥
—खरतरगच्छ-पट्टावली, पट्टावली संग्रह—पृ० ३९।

२. सर्वशास्त्रार्थ-वक्तृणां, गुरूणां गुरुतेजसाम्। क्षमाकल्याणसाधूनां विरहो मे समागतः।
तेनाहं दुःखितोऽजस्रं विचरामि महीतले। संस्मृत्य तद्गिरो गुर्वीर्धैर्यमादाय संस्थितः।
बीकानेरपुरे रम्ये चतुर्वर्ण्य-विभूषिते। क्षमाकल्याणविद्वांसो ज्ञानदीप्रास्तपस्विनः।
अग्न्यद्रि करि भू वर्षे (१८७३) पौषमासादिमे दले। चतुर्दशी-दिन-प्रान्ते सुरलोकगतिं गताः ॥
—ऐ० जैन० काव्य संग्रह—पृ० ३०।

श्रीमन्तो जिनभक्तसूरि-गुरवश्चान्द्रे कुले जज्ञिरे तच्छिष्या जिनलाभसूरिमुनयः श्रीप्रीतितः सागरः।
(—कल्याणाख्या स्वपाठकेन सुधियां चेतः प्रसत्यै सदा)

इस टीकाकी रचना आपने अपने शिष्य श्री ज्ञानचन्द्रमुनिके कहनेपर की थी और इसमें अन्वयकी खण्डान्वय पद्धतिको अपनाया गया है। यथा—कीदृशान् अर्हतः? अष्टादशदोषैर्विमुक्तान् पुनर्विशुद्धं निर्मलं यत् ज्ञानं तत्स्वरूपमयानिति, पुनः प्रकटितानि तत्त्वानि यैः ते तान् इत्यादि।

आपकी टीकाकी दूसरी विशेषता यह है कि वह संक्षिप्त होनेकी अपेक्षा विस्तृतरूपसे पाठके प्रत्येक पदकी साङ्गोपाङ्ग व्याख्या व दार्शनिक स्थलोंका विशदीकरण भी प्रस्तुत करती है। यथा—सतो भावः सत्ता-ऽस्तित्वमित्यर्थः,सा सर्वेष्वपि एकैव वर्त्तते, च पुनर्द्विविधो नयः द्रव्यपर्यायादिस्वरूपः तथा कालत्रयं गतिचतुष्कं पञ्चैव अस्तिकाया धर्माधर्माकाशपुद्गलजीवस्वरूपाः सन्ति, च पुनर्द्रव्याणां धर्मास्तिकायादीनां कालद्रव्ययुक्तानां षट्कमस्ति तथा नैगमाद्याः सप्तनयाः सन्ति।

श्रीपालचरित–टीका

इसमें बीच-बीचमें अनेक सुन्दर कहावतोंका प्रयोग भी दर्शनीय है।

"पानीयं पीत्वा किल पश्चाद् गृहं पृच्छ्यते"

"दग्धानामुपरि स्फोटकदानक्रिया किं करोषि"

"पित्तं यदि शर्करया सितोपलया शाम्यति तर्हि पटोलया कोशितक्या क्षारवल्ल्या किम्"।

## जीवविचारवृत्ति

श्रीजिन आगमके चार अनुयोगोंमें द्रव्यानुयोग मुख्य अनुयोग है। यह वृत्ति द्रव्यानुयोग शाखाके मुख्य अंश जीवविचारपर लिखी गयी है। यद्यपि इस मुख्यांशपर अनेक विद्वानोंने टीकाएं एवं वृत्तियाँ लिखी हैं किन्तु मुनिप्रवर क्षमाकल्याण द्वारा रचित यह वृत्ति विद्वत् समाजमें सर्वश्रेष्ठ मानी जाती है। इस वृत्तिका रचनाकाल भाद्रपद शुक्लपक्षकी सप्तमी संवत् १८५० है।[1] परम्परानुसार वृत्तिकारने इस वृत्तिमें भी अपने गुरुओंका आदरके साथ उल्लेख किया है। जिस श्लोक द्वारा गुरु-स्मरण किया गया है वह श्लोक श्रीपाल-चरितके श्लोकका ही २-३ शब्दोंके हेर-फेरसे किया हुआ एक रूपान्तर मात्र है।

जीवविचार भी मूलरूपमें प्राकृत भाषाका ग्रन्थ है। इसके प्राकृत सूत्रोंको स्पष्ट रूपसे समझानेके लिए मुनिवरने इस वृत्तिमें संस्कृतका आश्रय लेकर जिस रीतिसे सूत्रोंके सार मर्मको प्रकाशित किया है वह सर्वथा हृदयहारी है। यथा—

"सिद्धा पनरस भेया, तित्थ अतित्थाई सिद्धभेएण। एए सखेवेणं जीवविप्पा समखखाया"।

## वृत्ति

सिद्धाः सर्वकर्मनिमुक्ता जीवाः, तीर्थंकरातीर्थंकरादिसिद्धभेदेन पञ्चदश भेदा ज्ञेयाः। अत्र सूत्रे प्राकृत-त्वात्करपदलोपः। तत्र तीर्थंकराः सतो ये सिद्धास्ते तीर्थकरसिद्धाः अतीर्थंकराः सामान्याः केवलिनः संतो ये सिद्धास्तेऽतीर्थंकरसिद्धाः। आदिपदात्तीर्थसिद्धाः अतीर्थसिद्धादिपंचदश भेदा नवतत्त्वादिभ्यो ज्ञातव्याः। इत्थं संक्षेपेण एते जीवानां विकल्पाः भेदाः समाख्याताः कथिताः।

—जीवविचारवृत्ति

---

१. संवद् व्योमशिलीमुखाष्ट वसुधा (१८५०) संख्ये नभस्ये सिते पक्षे पावन-सप्तमी सुदिवसे बौकादिनेराभिधे।
श्रीमति पूर्णतामभजत व्याख्या सुबोधिन्यसौ सम्यक् श्रीगुणचन्द्रसूरिमुनिये गच्छेशतां बिभ्रति॥

## तर्कसंग्रह फक्किका

तर्कसंग्रह फक्किकाकी रचना मुनि क्षमाकल्याणने संवत् १८२८में की थी।[1] यह फक्किका श्री अन्नंभट्टके तर्कसंग्रहकी स्वोपज्ञदीपिकाटीकाकी एक सरल टीका है। तर्कसंग्रहकी दीपिकाके प्रतिपादनपर अपनी कोई स्वतन्त्र समालोचना न लिखकर दीपिकाके भावार्थको इस फक्किकामें जिस रीतिसे स्पष्ट किया गया है वह फक्किकाकारकी समझानेकी शैलीकी विशेषता है। मुनि क्षमाकल्याण दीपिकाकारके लक्षणों और स्वरचित लक्षणोंका पदकृत्य काव्यकी खण्डान्वय पद्धतिका अनुसरण करते हुए कहते हैं। यथा—किं नाम उद्देशत्वम्? "नाममात्रेण पदार्थसंकीर्तनम् उद्देशत्वं" ताल्वोष्ठव्यापारेणोच्चारणं संकीर्तनम्। इहवंशे पाठ्यमान-दलद्वयविभागजन्यचटचटाशब्दे अतिव्याप्तिवारणाय नामपदम्, वंध्यापुत्रे अतिव्याप्तिवारणाय पदार्थपदम्, लक्षणवाक्ये अतिव्याप्तिवारणाय मात्रपदम्।

साध्यव्यापकत्वे सति साधनाव्यापकत्वाद् आर्द्रेन्धनसंयोग उपाधिः। उपाधिके इस लक्षणपर दीपिका-कारने "उपाधिश्चतुर्विधः—केवल साध्यव्यापकः, पक्षधर्मावच्छिन्नसाध्यव्यापकः" आदिके द्वारा उपाधिका वर्गीकरण अवश्य किया है परन्तु लक्षणके प्रत्येक पदको समझानेका इसमें कोई प्रयत्न नहीं किया गया। मुनिप्रवर क्षमाकल्याणकी फक्किका इसके लिए विशेष सहायक होती है। यथा—साध्येति–साध्यो धूमः, तत्समानाधिकरणो योऽत्यत्रभाव आर्द्रेन्धनसंयोगाभावस्तु नायाति, तर्हि घटपटाद्यत्यन्ताभावः तस्य प्रतियोगित्वं वर्त्तते घटादौ, अप्रतियोगित्वम् वर्त्तते आर्द्रेन्धनसंयोगे।

इस उदाहरणसे यह स्पष्ट है कि मुनि क्षमाकल्याण पदपदार्थके रहस्यको पूर्णरूपेण समझा देनेकी अपूर्व क्षमता रखते हैं।

## गौतमीय काव्यम् टीका

"गोतमीय काव्यम्" क्षमाकल्याणजीके गुरु पाठक श्रीकूपचन्द्र गणि द्वारा विरचित एक महाकाव्य है। इसपर गौतमीयप्रकाश नामकी यह विशद व्याख्या श्री क्षमाकल्याणने १८५२में लिखी थी।[2]

आपके द्वारा लिखित समस्त टीकाओं, वृत्तियों एवं व्याख्याओंमें यह टीका सर्वश्रेष्ठ मानी जाती है। इसमें मूल लेखकके गम्भीर एवं गूढ़ विचारोंको अत्यन्त सरल एवं मनोरम रूपमें स्पष्ट करनेका पूर्ण प्रयास किया गया है। इसमें जैनसिद्धान्तोंकी स्थापनाके लिए बौद्ध,[3] वेदान्त[4] और न्यायादि[5] दर्शनोंका युक्तियुक्त

---

१. तद्विनेयेन क्षमादिकल्याणेन मनीषिणा। तर्कसंग्रहसूत्रस्य संवृतेः फक्किका इमाः।
यथाश्रुता गुरुमुखात् तथा सङ्कलिताः स्वयम्। वसुनेत्रे सिद्धिचन्द्रप्रमिते हायने मुदा॥—तर्कसंग्रह फक्किका

२. (अ) बाहुज्ञानवसुक्ष्मा (१८५२) प्रमितिजे वर्षे नभस्युज्ज्वले।
एकादश्यां विलसत्तिथौ कुमुदिनीनाथान्वितायामिह॥
(आ) तच्छिष्यो वरधर्मवासितमतिः प्राज्ञः क्षमापूर्वकः कल्याणः कृतवानिमां कृति जनः स्वान्तप्रमोदाप्तये।
बुद्धेर्मन्दतया प्रमादवशतो वा किंचिदुक्तं मयाऽत्राशुद्धं परिशोधयन्तु सुधियो मिथ्याऽस्तु मे दुष्कृतम्॥

३. तथा तेषां शून्यवादिनां बौद्धैकदेशिनां शून्यता एव परं प्रधानं तत्त्वं विद्यते, तेषां वाचो गिरोऽर्थशून्यत्वाद-भिधेयहीनत्वात्कदापि कस्मिन्नपि काले न प्रतीताः स्युर्न प्रतीतियुक्ता भवन्ति। अयमर्थः ये खलु सर्वं-शून्यामेवास्तीति वदन्ति तेषां वाचोऽपि सर्ववस्त्वन्तर्गतत्वात् शून्या एव, ततश्चार्थशून्ये तद्वचने को विद्वा-न्प्रतीतिं कुर्वीतेति॥ सर्ग ७।७३।

४. वेदान्तिनां मतं वेदान्तिमतं तदाश्रित्य यद्यपि ब्राह्मण आत्मन ऐक्यमेकत्वं स्थितम्, तथापि हे गौतम लिङ्गस्य चिह्नस्य भेदेन आत्मनो जीवनस्य भेदं नानात्वमवधारय जानीहि। वेदान्ति-मतं तावदिदम् "एकएव हि

श्रीमन्तो जिनभक्तसूरि-गुरवश्चान्द्रे कुले जज्ञिरे तच्छिष्या जिनलाभसूरिमुनयः श्रीप्रीतितः सागरः।
(—कल्याणाख्या स्वपाठकेन सुधियां चेतः प्रसत्त्यै सदा)

इस टीकाकी रचना आपने अपने शिष्य श्री ज्ञानचन्द्रमुनिके कहनेपर की थी और इसमें अन्वयकी खण्डान्वय पद्धतिको अपनाया गया है। यथा—कीदृशान् अर्हतः ? अष्टादशदोषैर्विमुक्तान् पुनर्विशुद्धं निर्मलं यत् ज्ञानं तत्स्वरूपमयानिति, पुनः प्रकटितानि तत्त्वानि यैः ते तान् इत्यादि।

आपकी टीकाकी दूसरी विशेषता यह है कि वह संक्षिप्त होनेकी अपेक्षा विस्तृतरूपसे पाठके प्रत्येक पदकी साङ्गोपाङ्ग व्याख्या व दार्शनिक स्थलोंका विशदीकरण भी प्रस्तुत करती है। यथा—सतो भावः सत्ता-ऽस्तित्वमित्यर्थः,सा सर्वेष्वपि एकैव वर्त्तते, च पुनर्द्विविधो नयः द्रव्यपर्यायादिस्वरूपः तथा कालत्रयं गतिचतुष्कं पञ्चैव अस्तिकाया धर्माधर्माकाशपुद्गलजीवस्वरूपाः सन्ति, च पुनर्द्रव्याणां धर्मास्तिकायादीनां कालद्रव्ययुक्तानां षट्कमस्ति तथा नैगमाद्याः सप्तनयाः सन्ति।

श्रीपालचरित–टीका

इसमें बीच-बीचमें अनेक सुन्दर कहावतोंका प्रयोग भी दर्शनीय है।

"पानीयं पीत्वा किल पश्चाद् गृहं पृच्छ्यते"
"दग्धानामुपरि स्फोटकदानक्रिया किं करोषि"
"पित्तं यदि शर्करया सितोपलया शाम्यति तर्हि पटोलया कोशितक्या क्षारवल्ल्या किम्"।

## जीवविचारवृत्ति

श्रीजिन आगमके चार अनुयोगोंमें द्रव्यानुयोग मुख्य अनुयोग है। यह वृत्ति द्रव्यानुयोग शाखाके मुख्य अंश जीवविचारपर लिखी गयी है। यद्यपि इस मुख्यांशपर अनेक विद्वानोंने टीकाएं एवं वृत्तियाँ लिखी हैं किन्तु मुनिप्रवर क्षमाकल्याण द्वारा रचित यह वृत्ति विद्वत् समाजमें सर्वश्रेष्ठ मानी जाती है। इस वृत्तिका रचनाकाल भाद्रपद शुक्लपक्षकी सप्तमी संवत् १८५० है।[1] परम्परानुसार वृत्तिकारने इस वृत्तिमें भी अपने गुरुओंका आदरके साथ उल्लेख किया है। जिस श्लोक द्वारा गुरु-स्मरण किया गया है वह श्लोक श्रीपाल-चरितके श्लोकका ही २-३ शब्दोंके हेर-फेरसे किया हुआ एक रूपान्तर मात्र है।

जीवविचार भी मूलरूपमें प्राकृत भाषाका ग्रन्थ है। इसके प्राकृत सूत्रोंको स्पष्ट रूपसे समझानेके लिए मुनिवरने इस वृत्तिमें संस्कृतका आश्रय लेकर जिस रीतिसे सूत्रोंके सार मर्मको प्रकाशित किया है वह सर्वथा हृदयहारी है। यथा—

"सिद्धा पनरस भेया, तित्थ अतित्थाई सिद्धभेएण। एए सखेवेणं जीवविप्पा समक्खाया"।

### वृत्ति

सिद्धाः सर्वकर्मनिमुक्ता जीवाः, तीर्थंकरातीर्थंकरादिसिद्धभेदेन पञ्चदश भेदा ज्ञेयाः। अत्र सूत्रे प्राकृत-त्वात्करपदलोपः। तत्र तीर्थंकराः सतो ये सिद्धास्ते तीर्थकरसिद्धाः अतीर्थंकराः सामान्याः केवलिनः संतो ये सिद्धास्तेऽतीर्थंकरसिद्धाः। आदिपदात्तीर्थसिद्धाः अतीर्थसिद्धादिपंचदश भेदा नवतत्त्वादिभ्यो ज्ञातव्याः। इत्थं संक्षेपेण एते जीवानां विकल्पाः भेदाः समाख्याताः कथिताः।

—जीवविचारवृत्ति

---

१. संवद् व्योमशिलीमुखाष्ट वसुधा (१८५०) संख्ये नभस्ये सिते पक्षे पावन-सप्तमी सुदिवसे बौंकादिनेराभिधे। श्रीमति पूर्णतामभजत व्याख्या सुबोधिन्यसौ सम्यक् श्रीगुणचन्द्रसूरिमुनिये गच्छेशतां बिभ्रति॥

## तर्कसंग्रह फक्किका

तर्कसंग्रह फक्किकाकी रचना मुनि क्षमाकल्याणने संवत् १८२८में की थी।[1] यह फक्किका श्री अन्नंभट्टके तर्कसंग्रहकी स्वोपज्ञदीपिकाटीकाकी एक सरल टीका है। तर्कसंग्रहकी दीपिकाके प्रतिपादनपर अपनी कोई स्वतन्त्र समालोचना न लिखकर दीपिकाके भावार्थको इस फक्किकामें जिस रीतिसे स्पष्ट किया गया है वह फक्किकाकारकी समझानेकी शैलीकी विशेषता है। मुनि क्षमाकल्याण दीपिकाकारके लक्षणों और स्वरचित लक्षणोंका पदकृत्य काव्यकी खण्डान्वय पद्धतिका अनुसरण करते हुए कहते हैं। यथा—किं नाम उद्देशत्वम्? "नाममात्रेण पदार्थसंकीर्तनम् उद्देशत्वं" ताल्वोष्ठव्यापारेणोच्चारणं संकीर्तनम्। इहवंशे पाठ्यमान-दलद्वयविभागजन्यचटचटाशब्दे अतिव्याप्तिवारणाय नामपदम्, वंध्यापुत्रे अतिव्याप्तिवारणाय पदार्थपदम्, लक्षणवाक्ये अतिव्याप्तिवारणाय मात्रपदम्।

साध्यव्यापकत्वे सति साधनाव्यापकत्वाद् आर्द्रेन्धनसंयोग उपाधिः। उपाधिके इस लक्षणपर दीपिका-कारने "उपाधिश्चतुर्विधः—केवल साध्यव्यापकः, पक्षधर्मावच्छिन्नसाध्यव्यापकः" आदिके द्वारा उपाधिका वर्गीकरण अवश्य किया है परन्तु लक्षणके प्रत्येक पदको समझानेका इसमें कोई प्रयत्न नहीं किया गया। मुनिप्रवर क्षमाकल्याणकी फक्किका इसके लिए विशेष सहायक होती है। यथा—साध्येति-साध्यो धूमः, तत्समानाधिकरणो योऽत्यत्रभाव आर्द्रेन्धनसंयोगाभावस्तु नायाति, तर्हि घटपटाद्यत्यन्ताभावः तस्य प्रतियोगित्वं वर्त्तते घटादौ, अप्रतियोगित्वम् वर्त्तते आर्द्रेन्धनसंयोगे।

इस उदाहरणसे यह स्पष्ट है कि मुनि क्षमाकल्याण पदपदार्थके रहस्यको पूर्णरूपेण समझा देनेकी अपूर्व क्षमता रखते हैं।

## गौतमीय काव्यम् टीका

"गोतमीय काव्यम्" क्षमाकल्याणजीके गुरु पाठक श्रीकूपचन्द्र गणि द्वारा विरचित एक महाकाव्य है। इसपर गौतमीयप्रकाश नामकी यह विशद व्याख्या श्री क्षमाकल्याणने १८५२में लिखी थी।[2]

आपके द्वारा लिखित समस्त टीकाओं, वृत्तियों एवं व्याख्याओंमें यह टीका सर्वश्रेष्ठ मानी जाती है। इसमें मूल लेखकके गम्भीर एवं गूढ़ विचारोंको अत्यन्त सरल एवं मनोरम रूपमें स्पष्ट करनेका पूर्ण प्रयास किया गया है। इसमें जैनसिद्धान्तोंकी स्थापनाके लिए बौद्ध,[3] वेदान्त[4] और न्यायादि[5] दर्शनोंका युक्तियुक्त

---

१. तद्विनेयेन क्षमादिकल्याणेन मनीषिणा। तर्कसंग्रहसूत्रस्य संवृतेः फक्किका इमाः।
यथाश्रुता गुरुमुखात् तथा सङ्कलिताः स्वयम्। वसुनेत्रे सिद्धिचन्द्रप्रमिते हायने मुदा॥—तर्कसंग्रह फक्किका

२. (अ) बाहुज्ञानवसुक्ष्मा (१८५२) प्रमितिजे वर्षे नभस्युज्ज्वले।
एकादश्यां विलसत्तिथौ कुमुदिनीनाथान्वितायामिह॥
(आ) तच्छिष्यो वरधर्मवासितमतिः प्राज्ञः क्षमापूर्वकः कल्याणः कृतवानिमां कृति जनः स्वान्तप्रमोदाप्तये।
बुद्धेर्मन्दतया प्रमादवशतो वा किंचिदुक्तं मयाऽत्राशुद्धं परिशोधयन्तु सुधियो मिथ्याऽस्तु मे दुष्कृतम्॥

३. तथा तेषां शून्यवादिनां बौद्धैकदेशिनां शून्यता एव परं प्रधानं तत्त्वं विद्यते, तेषां वाचो गिरोऽर्थशून्यत्वाद-भिधेयहीनत्वात्कदापि कस्मिन्नपि काले न प्रतीताः स्युर्न प्रतीतियुक्ता भवन्ति। अयमर्थः ये खलु सर्वं-शून्यामेवास्तीति वदन्ति तेषां वाचोऽपि सर्ववस्त्वन्तर्गतत्वात् शून्या एव, ततश्चार्थशून्ये तद्वचने को विद्वा-न्प्रतीतिं कुर्वीतेति॥ सर्ग ७।७३।

४. वेदान्तिनां मतं वेदान्तिमतं तदाश्रित्य यद्यपि ब्राह्मण आत्मन ऐक्यमेकत्वं स्थितम्, तथापि हे गौतम लिङ्गस्य चिह्नस्य भेदेन आत्मनो जीवनस्य भेदं नानात्वमवधारय जानीहि। वेदान्ति-मतं तावदिदम् "एकएव हि

पूर्ण खण्डन जिस रीतिसे किया गया है उससे व्याख्याकारकी समर्थ विद्वत्ता, प्रौढ़ अनुभवशीलता तथा अनुपम विवेचनशक्तिका ज्ञान होता है।

## यशोधरचरित्रम्

मुनि क्षमाकल्याण द्वारा रचित इस चरित्र का रचनाकाल संवत् १८३९ है।[1] इसमें एक पाप करनेसे किन-किन योनियोंमें भटकते हुए उस पापका प्रायश्चित्त करना होता है इसका साङ्गोपाङ्ग वर्णन एक माता द्वारा बलात् अपने पुत्रको एक मुर्गेका मांस भक्षण करा देनेसे उनके भिन्न-भिन्न १० जन्मोंका वर्णन किया गया है। वे मयूर-श्वान, नकुल-भुजङ्ग, मत्स्य-ग्राह, अज-मेष, मेष-महिष, मुर्गा-मुर्गी आदि योनियोंमें उत्पन्न होते रहे और अपने-अपने पूर्व जन्मानुसार उनका फल भोगते रहे।

इस चरित्रकी वर्णन-शैली और इसकी भाषापर बाण एवं दण्डीका प्रभाव स्पष्ट रूपसे परिलक्षित होता है। नीचे लिखे उपदेशमें कादम्बरीके शुकनाशोपदेशकी झलक स्पष्ट है। यथा—तात! दारपरिग्रहो नाम निरौषधो व्याधिः, आयतनं मोहस्य, सभा व्याक्षेपस्य, प्रतिपक्षः शान्तेः, भवनं मदस्य, वैरी शुद्धध्यानानाम्, प्रभवो दुःखसमुदायस्य, निधनं सुखानाम् आवासो महापापस्य।[2]

बाणकी इस अनुकृतिके साथ निम्नलिखित गद्यांशमें दशकुमारचरितकी गद्यशैली भी पूर्ण सफलताके साथ अपनायी गयी है। यथा—

अथ एवंविधे तत्राऽतीव भयङ्करे व्यतिकरे बहुभिस्तपोधनैः परिवृतः परमसंवृतः सदासुदृष्टिर्युगमात्रभूमि-स्थापितदृष्टिर्महोपयोगी।[3]

## होलिका व्याख्यानम्

धार्मिक पर्वों पर व्रत-उपवासादिके महत्त्वको बतानेवाले प्रवचनों और कथाओंको जैनविद्वान् व्याख्यान कहते हैं। मौन एकादशी, दीपावली, होलिका, ज्ञानपञ्चमी, अक्षयतृतीया और मेरु त्रयोदशी आदि पर्वोंपर

---

भूतात्मा भूते भूते व्यवस्थितः। एकधा बहुधा चैव दृश्यते जलचन्द्रवत् यथा विशुद्धमाकाशं तिमिरोपप्लुतो जनः संकीर्णमिव मात्राभिर्भिन्नाभिरभिमन्यते। तथेदममलं ब्रह्म निर्विकल्पमविद्यया कलुषत्वमिवापन्नं भेदरूपं प्रकाशते। सर्ग ७।७४।

५. यदि केवलं चक्षुरिन्द्रियग्राह्यमेव प्रत्यक्षं स्यात् तदा गन्धादि-विषये गन्धरस-स्पर्शादिविषये निरुपाधिक-मुपाधिवर्जितं प्रत्यक्षं ज्ञानं किमुच्यते कथं प्रोच्यते? तस्मात्प्रागुक्तमेव तल्लक्षणं ज्ञेयम्। चाक्षुषमिति चक्षुषा गृह्यते इत्यर्थे विशेषे इत्यण्। निरित्यादि। निर्गत उपाधिर्यस्मात् स्वसमीपवर्तिनि स्ववृत्तिधर्म-सङ्क्रामकत्वमुपाधित्वमिति तल्लक्षणम्। ७।५०।

१. (अ) वर्षे नन्दकृशानु-सिद्धि-वसुधासङ्ख्ये (१८३९) नभस्य सिते पक्षे पावनपञ्चमी सुदिवसे॥

(आ) सूरिश्रीजिनभक्ति-भक्तिनिरताः श्रीप्रीतितः सागराः
तत् शिष्यामृतधर्मवाचकवराः सन्ति स्वधर्मादराः।
तत्पादाम्बुजरेणुराप्तवचनः स्मर्ता विपश्चित् क्षमा-
कल्याणः कृतवान् मुदे सुमनसामेतच्चरित्रं स्फुटम्॥—यशोधरचरित्रम्-अन्तिम प्रशस्ति।

२. यशोधरचरित्रम्-पृष्ठ ४९।

३. यशोधरचरित्रम्-पृष्ठ ३३।

इनका आयोजन विशेषरूपसे होता है। विक्रम संवत् १८३५ में रचित 'होलिका व्याख्यानम्' क्षमाकल्याण मुनिका सबसे पहला व्याख्यान है।[1] इसका पठन-पाठन होलिका पर्वपर किया जाता है।

इत्थं वृथैव संभूतं होलिकापर्व विज्ञाय सुधीभिः शुभार्थं कर्त्तव्यं किन्तु तस्मिन् दिने प्रतिक्रमण-व्रत-जिनपूजादिधर्मकार्यं विधेयम्, यो हि होलिकाज्वालायां गुलालस्यैकां मुष्टिं प्रक्षिपति तस्य दश उपवासाः प्रायश्चित्तम्, एककलशप्रमाण-जलप्रक्षेपणे शतमुपवासानां प्रायश्चित्तम्, एकपूंगीफलप्रक्षेपे पञ्चाशत् वाराः होलिकायां काष्ठप्रक्षेपे सहस्रशो भस्मीभवनं भवति।[2]

## मेरुत्रयोदशीव्याख्यानम्

मेरुत्रयोदशीव्याख्यानम्की रचना महोपाध्याय क्षमाकल्याण द्वारा संवत् १८६० में बीकानेर प्रवासके समय की गयी थी।[3] इसमें मेरु त्रयोदशीके व्रतसे पङ्गुत्व दूर होनेकी कथा कही गयी है। गांगिल मुनिके उपदेशसे राजकुमारने यह व्रत किया था और अन्तमें स्वस्थ होकर उसने मलय देशकी राजकुमारीसे विवाह कर लिया।

इस कथानकको अत्यन्त सीधे शब्दोंमें जैन श्रावकोंको समझाया गया है। कथामें व्यावहारिक शैलीके अनुरूप शब्दोंका चयन किया गया है। वाक्य छोटे-छोटे होते हुए भी अत्यन्त सरस हैं। यथा—धर्मस्य मूलं दया, पापस्य मूलं हिंसा, यो हिंसां करोति, अन्यः कारयति, अपरोऽनुमन्यते एते त्रयोऽपि सदृश पापभाजः पुनर्यो हिंसां कुर्वन् मनसि त्रासं न प्राप्नोति, यस्य हृदये दया नास्ति, यो जीवो निर्दयः सन् बहून् एकेन्द्रियान् विनाशयति स परभवे वातपित्तादिरोगभाग् भवति।[4]

## चैत्यवन्दन-चतुर्विंशतिका[5]

चैत्यवन्दन चतुर्विंशतिकामें महोपाध्याय क्षमाकल्याणने २४ तीर्थंकरोंकी स्तुति अलग-अलग छन्दोंमें की है। प्रत्येक चैत्यकी स्तुति ३ श्लोकों द्वारा की गयी है परन्तु मल्लिजिन चैत्यके वन्दनामें ५ श्लोक होनेसे इसकी सम्पूर्ण श्लोक संख्या ७४ है। भाषा-सौष्ठव और भावोंकी सुन्दर अभिव्यक्तिके कारण जैन स्तोत्र साहित्यमें इस स्तोत्रको सिद्धसेन दिवाकरके कल्याण मन्दिर और मेरुतुङ्गके भक्तामर आदि स्तोत्रोंकी श्रेणीमें रखा जाता है।

---

१. (क) श्रीमन्तो गुणशालिनः समभवन्, प्रीत्यादिमाः सागरास्तच्छिष्यामृतवाचकवराः सन्ति स्वधर्मादराः।
तत्पादाम्बुजरेणुराप्तवचनस्मर्ता विपश्चित् क्षमाकल्याणः कृतवानिदं सुविशदं व्याख्यानमाख्यानभृद्॥
—होलिका व्याख्यानम्-अन्तिम प्रशस्ति।

(ख) संवद्वाणकृशानुसिद्धिवसुवा १८३५ संख्ये नभस्येऽसिते पक्षे पावन-पंचमी सुदिवसे पाटोधिसंज्ञे पुरे॥
—होलिका व्याख्यानम्-अन्तिम प्रशस्ति।

२. होलिकाव्याख्यानम्-द्वादश कथा संग्रह-पृष्ठ २८।

३. संवद् व्योमरसाष्टेन्दु (१८६०) मिते फाल्गुन मासके। असितैकादशीतिथ्यां बीकानेराख्यसत्पुरे।
व्याख्यानं प्राक्तनं वीक्ष्य निबद्धं लोकभाषायां। अलेखि संस्कृतीकृत्य क्षमाकल्याणपाठकैः॥
—मेरु त्रयोदशी व्याख्यानम्-प्रशस्ति

४. मेरु त्रयोदशी व्याख्यानम्-पृष्ठ ४।

५. इत्थं चतुर्विंशति संख्ययैत्र प्रसिद्धिभाजां वरतीर्थभाजाम्।
श्रीजैन वाक्यानुसृतप्रबंधा वृतैरहीना प्रणुतिर्नवीना॥
गणाधिपश्रीजिनलाभसूरिप्रभुप्रसादेन विनिर्मितेयम्।
जिनप्रणीतामृतधर्मसेविक्षमादिकल्याणबुधेन शुद्धचै॥ —चैत्यवन्दन-चतुर्विंशतिका-प्रशस्ति

पूर्ण खण्डन जिस रीतिसे किया गया है उससे व्याख्याकारकी समर्थ विद्वत्ता, प्रौढ़ अनुभवशीलता तथा अनुपम विवेचनशक्तिका ज्ञान होता है।

## यशोधरचरित्रम्

मुनि क्षमाकल्याण द्वारा रचित इस चरित्र का रचनाकाल संवत् १८३९ है।[1] इसमें एक पाप करनेसे किन-किन योनियोंमें भटकते हुए उस पापका प्रायश्चित्त करना होता है इसका साङ्गोपाङ्ग वर्णन एक माता द्वारा बलात् अपने पुत्रको एक मुर्गेका मांस भक्षण करा देनेसे उनके भिन्न-भिन्न १० जन्मोंका वर्णन किया गया है। वे मयूर-श्वान, नकुल-भुजङ्ग, मत्स्य-ग्राह, अज-मेष, मेष-महिष, मुर्गा-मुर्गी आदि योनियोंमें उत्पन्न होते रहे और अपने-अपने पूर्व जन्मानुसार उनका फल भोगते रहे।

इस चरित्रकी वर्णन-शैली और इसकी भाषापर बाण एवं दण्डीका प्रभाव स्पष्ट रूपसे परिलक्षित होता है। नीचे लिखे उपदेशमें कादम्बरीके शुकनाशोपदेशकी झलक स्पष्ट है। यथा—तात! दारपरिग्रहो नाम निरौषधो व्याधिः, आयतनं मोहस्य, सभा व्याक्षेपस्य, प्रतिपक्षः शान्तेः, भवनं मदस्य, वैरी शुद्धध्यानानाम्, प्रभवो दुःखसमुदायस्य, निधनं सुखानाम् आवासो महापापस्य।[2]

बाणकी इस अनुकृतिके साथ निम्नलिखित गद्यांशमें दशकुमारचरितकी गद्यशैली भी पूर्ण सफलताके साथ अपनायी गयी है। यथा—

अथ एवंविधे तत्राऽतीव भयङ्करे व्यतिकरे बहुभिस्तपोधनैः परिवृतः परमसंवृतः सदासुदृष्टिर्युगमात्रभूमिस्थापितदृष्टिर्महोपयोगी।[3]

## होलिका व्याख्यानम्

धार्मिक पर्वों पर व्रत-उपवासादिके महत्त्वको बतानेवाले प्रवचनों और कथाओंको जैनविद्वान् व्याख्यान कहते हैं। मौन एकादशी, दीपावली, होलिका, ज्ञानपञ्चमी, अक्षयतृतीया और मेरु त्रयोदशी आदि पर्वोंपर

---

भूतात्मा भूते भूते व्यवस्थितः। एकधा बहुधा चैव दृश्यते जलचन्द्रवत् यथा विशुद्धमाकाशं तिमिरोपप्लुतो जनः संकीर्णमिव मात्राभिर्भिन्नाभिरभिमन्यते। तथेदममलं ब्रह्म निर्विकल्पमविद्यया कलुषत्वमिवापन्नं भेदरूपं प्रकाशते। सर्ग ७।७४।

५. यदि केवलं चक्षुरिन्द्रियग्राह्यमेव प्रत्यक्षं स्यात् तदा गन्धादि-विषये गन्धरस-स्पर्शादिविषये निरुपाधिकमुपाधिवर्जितं प्रत्यक्षं ज्ञानं किमुच्यते कथं प्रोच्यते? तस्मात्प्रागुक्तमेव तल्लक्षणं ज्ञेयम्। चाक्षुषमिति चक्षुषा गृह्यते इत्यर्थे विशेषे इत्यण्। निरित्यादि। निर्गत उपाधिर्यस्मात् स्वसमीपवर्तिनि स्ववृत्तिधर्मसङ्क्रामकत्वमुपाधित्वमिति तल्लक्षणम्। ७।५०।

१. (अ) वर्षे नन्दकृशानु-सिद्धि-वसुधासङ्ख्ये (१८३९) नभस्य सिते पक्षे पावनपञ्चमी सुदिवसे॥

(आ) सूरिश्रीजिनभक्ति-भक्तिनिरताः श्रीप्रीतितः सागराः
तत् शिष्यामृतधर्मवाचकवराः सन्ति स्वधर्मादराः।
तत्पादाम्बुजरेणुराप्तवचनः स्मर्ता विपश्चित् क्षमा-
कल्याणः कृतवान् मुदे सुमनसामेतच्चरित्रं स्फुटम्॥—यशोधरचरित्रम्-अन्तिम प्रशस्ति।

२. यशोधरचरित्रम्-पृष्ठ ४९।

३. यशोधरचरित्रम्-पृष्ठ ३३।

इनका आयोजन विशेषरूपसे होता है। विक्रम संवत् १८३५ में रचित 'होलिका व्याख्यानम्' क्षमाकल्याण मुनिका सबसे पहला व्याख्यान है।[१] इसका पठन-पाठन होलिका पर्वपर किया जाता है।

इत्थं वृथैव संभूतं होलिकापर्वं विज्ञाय सुधीभिः शुभार्थं कर्त्तव्यं किन्तु तस्मिन् दिने प्रतिक्रमण-व्रत-जिनपूजादिधर्मकार्यं विधेयम्, यो हि होलिकाज्वालायां गुलालस्यैकां मुष्टिं प्रक्षिपति तस्य दश उपवासाः प्रायश्चित्तम्, एककलशप्रमाण-जलप्रक्षेपणे शतमुपवासानां प्रायश्चित्तम्, एकपूंगीफलप्रक्षेपे पञ्चाशत् वाराः होलिकायां काष्ठप्रक्षेपे सहस्रशो भस्मीभवनं भवति।[२]

## मेरुत्रयोदशीव्याख्यानम्

मेरुत्रयोदशीव्याख्यानम्की रचना महोपाध्याय क्षमाकल्याण द्वारा संवत् १८६० में बीकानेर प्रवासके समय की गयी थी।[३] इसमें मेरु त्रयोदशीके व्रतसे पङ्गुत्व दूर होनेकी कथा कही गयी है। गांगिल मुनिके उपदेशसे राजकुमारने यह व्रत किया था और अन्तमें स्वस्थ होकर उसने मलय देशकी राजकुमारीसे विवाह कर लिया।

इस कथानकको अत्यन्त सीधे शब्दोंमें जैन श्रावकोंको समझाया गया है। कथामें व्यावहारिक शैलीके अनुरूप शब्दोंका चयन किया गया है। वाक्य छोटे-छोटे होते हुए भी अत्यन्त सरस हैं। यथा—धर्मस्य मूलं दया, पापस्य मूलं हिंसा, यो हिंसां करोति, अन्यः कारयति, अपरोऽनुमन्यते एते त्रयोऽपि सदृश पापभाजः पुनर्यो हिंसां कुर्वन् मनसि त्रासं न प्राप्नोति, यस्य हृदये दया नास्ति, यो जीवो निर्दयः सन् बहून् एकेन्द्रियान् विनाशयति स परभवे वातपित्तादिरोगभाग् भवति।[४]

## चैत्यवन्दन-चतुर्विंशतिका[५]

चैत्यवन्दन चतुर्विंशतिकामें महोपाध्याय क्षमाकल्याणने २४ तीर्थंकरोंकी स्तुति अलग-अलग छन्दोंमें की है। प्रत्येक चैत्यकी स्तुति ३ श्लोकों द्वारा की गयी है परन्तु मल्लिजिन चैत्यके वन्दनामें ५ श्लोक होनेसे इसकी सम्पूर्ण श्लोक संख्या ७४ है। भाषा-सौष्ठव और भावोंकी सुन्दर अभिव्यक्तिके कारण जैन स्तोत्र साहित्यमें इस स्तोत्रको सिद्धसेन दिवाकरके कल्याण मन्दिर और मेरुतुङ्गके भक्तामर आदि स्तोत्रोंकी श्रेणीमें रखा जाता है।

---

१. (क) श्रीमन्तो गुणशालिनः समभवन्, प्रीत्यादिमाः सागरास्तच्छिष्यामृतवाचकवराः सन्ति स्वधर्मादराः।
तत्पादाम्बुजरेणुराप्तवचनस्मर्ता विपश्चित् क्षमाकल्याणः कृतवानिदं सुविशदं व्याख्यानमाख्यानभृद्॥
—होलिका व्याख्यानम्-अन्तिम प्रशस्ति।

(ख) संवद्बाणकृशानुसिद्धिवसुवा १८३५ संख्ये नभस्येऽसिते पक्षे पावन-पंचमी सुदिवसे पाटोधिसंज्ञे पुरे॥
—होलिका व्याख्यानम्-अन्तिम प्रशस्ति।

२. होलिकाव्याख्यानम्-द्वादश कथा संग्रह-पृष्ठ २८।

३. संवद् व्योमरसाष्टेन्दु (१८६०) मिते फाल्गुन मासके। असितैकादशीतिथ्यां बीकानेराख्यसत्पुरे।
व्याख्यानं प्राक्तनं वीक्ष्य निबद्धं लोकभाषायां। अलेखि संस्कृतीकृत्य क्षमाकल्याणपाठकैः॥
—मेरु त्रयोदशी व्याख्यानम्-प्रशस्ति

४. मेरु त्रयोदशी व्याख्यानम्-पृष्ठ ४।

५. इत्थं चतुर्विंशति संख्ययैव प्रसिद्धिभाजां वरतीर्थभाजाम्।
श्रीजैन वाक्यानुसृतप्रबंधा वृत्तैरहीना प्रणुतिर्नवीना॥
गणाधिपश्रीजिनलाभसूरिप्रभुप्रसादेन विनिर्मितेयम्।
जिनप्रणीतामृतधर्मसेविक्षमादिकल्याणबुधेन शुद्ध्यै॥
—चैत्यवन्दन-चतुर्विंशतिका-प्रशस्ति

इस स्तोत्रकी प्रशस्ति अथवा इसके उपसंहारमें रचनाकालका उल्लेख नहीं है। श्लोकोंकी रचनासे यदि अनुमान करें तो वे सब एक समान काव्यशक्तिसे सम्पन्न दिखाई नहीं देते। कुछमें केवल शब्दानुप्रास है और कुछ उच्चकोटिकी प्रौढि और भावभक्तिसे पूर्ण दिखाई देते हैं। इससे ज्ञात होता है कि क्षमाकल्याणने इसकी रचना एक समय न करके विभिन्न समयोंमें की है।

इस स्तोत्रमें शार्दूलविक्रीडित, मालिनी, स्रग्धरा, द्रुतविलम्बित, उपेन्द्रवज्रा, भुजङ्गप्रयात, त्रोटक, वंशस्थ, वसन्ततिलका, हरिणी, रथोद्धता, मन्दाक्रान्ता, कामक्रीडा, गीतपद्धति, पंचचामर, उपजाति और पृथ्वी छन्दोंका प्रयोग किया गया है। छन्दोंकी इस तालिकासे स्पष्ट है कि क्षमाकल्याणका प्रत्येक छन्दपर अधिकार था और कुछ छन्द तो ऐसे हैं जिनका अन्य स्तोत्रोंमें दर्शन भी नहीं होता।

रचना सौन्दर्य एवं भक्ति-उद्रेक

स्तुतियोंमें क्षमाकल्याण जिन विशेषणोंका प्रयोग करते हैं वे विशेषण शरीरकी आकृतिसे सम्बन्ध न रखकर अपने इष्टदेवोंके उन गुणोंका स्मरण करते हैं जो उनके जीवनकी विशेषताके द्योतक हैं। संभवेश प्रशमरसमय हैं तो वीरप्रभु अपने ज्ञानप्रकाशसे विवेकिजनवल्लभ हैं।

विवेकिजनवल्लभं भुवि दुरात्मनां दुरन्तदुरितव्यथाभरनिवारणे तत्परम्।
तवाङ्गपदपद्मयोर्युगमनिन्द्य वीरप्रभो प्रभूतसुखसिद्धये मम चिराय सम्पद्यताम्॥

यद्भक्त्यासक्तचित्ताः प्रचुरतरभवभ्रान्तिमुक्ताः
संजाताः साधुभावोल्लसितनिजगुणान्वेषिणः सद्य एव।
स श्रीमान् संभवेशः प्रशमरसमयो विश्वविश्वोपकर्ता
सद्भर्ता दिव्यदीप्ति परमपदकृतेसेव्यतां भव्यलोकाः॥

जहाँ संभवेशकी स्तुतिमें क्षमाकल्याण भावोंसे ओतप्रोत दिखाई देते हैं वहाँ धर्मनाथ चैत्यकी वन्दनामें एक ही प्रकारके प्रत्ययान्त शब्दोंके प्रयोग और अनुप्रासकी छटामें ही आप अपनी विशेषता दिखाते प्रतीत होते हैं।

निःशेषार्थप्रादुष्कर्ता सिद्धेर्भर्ता संहर्ता
दुर्भावानां दूरेहर्ता दीनोद्धर्ता संस्मर्ता।
सद्भक्तेभ्यो मुक्तेर्दाता विश्वत्राता निर्माता।

आपके कुछ श्लोक ऐसे भी हैं जो मधुर और कोमलकान्त पदावलीके कारण विशेष रूपसे आकर्षक माने जा सकते हैं।

विशदशारद-सोमसमाननः कमलकोमल-चारुविलोचनः।
शुचिगुणः सुतरामभिनन्दनः जयतु निर्मलताञ्चितभूधनः॥

स्तोत्रके इन कतिपय उदाहरणोंसे इस स्तोत्रकी रचनशैली और इसके भावोंकी भूमिकाका सामान्य ज्ञान पाठक प्राप्त कर सकते हैं।

उपसंहारमें यही कहा जा सकता है कि इन समस्त ग्रन्थोंके अनुशीलनसे ज्ञात होता है कि महोपाध्याय क्षमाकल्याणका संस्कृत भाषापर पूर्ण अधिकार था। आपकी संस्कृत भाषा प्रत्येक विषयके प्रतिपादनमें सर्वथा प्रवाहशील रहती थी। होलिकाव्याख्यानम्में यदि यह भाषा कुछ स्थलोंमें समस्त हो गयी है तो अक्षयतृतीया व्याख्यानम्में यह विशेष रूपसे अभिव्यञ्जक बन गयी है। यशोधर चरित्रके उपदेशमें आपने कादम्बरीके शुकनासोपदेशका अनुसरण और अनुकरण भी परम सुन्दर रीतिसे किया है।

कथाओंके अतिरिक्त आपने जैन चरितों, काव्यों तथा दार्शनिक ग्रन्थोंपर जिन टीकाओं एवं वृत्तियोंको लिखा है, उन सबका विवेचन भी उत्तमकोटिकी टीकाशैली एवं वृत्तिशैलीके अनुकूल ही है। काव्योंमें आपकी गौतमीय काव्यकी टीका पाण्डित्यकी दृष्टिसे सर्वोत्तम है। इस काव्यमें बौद्धों, वेदान्तियों, नैयायिकों आदि समस्त दार्शनिकोंकी आलोचना सुन्दर रूप की गयी है।

# प्राकृतके कुछ शब्दोंकी व्युत्पत्ति

डॉ० वसन्त गजानन राहूरकर, एम० ए०, पी-एच० डी०,

बम्बई विश्वविद्यालय द्वारा आयोजित तृतीय 'प्राकृत सेमिनार'में मैंने यह शोध निवन्ध प्रस्तुत किया था। इसमें मैंने प्राकृतके शब्दचतुष्टयकी व्युत्पत्ति देनेका प्रयास किया है। इन चार शब्दोंका उल्लेख 'पाइयसद्दमहण्णव'में 'देशी शब्द'के रूपमें किया गया है। 'धर्मोपदेसमालाविवरण', जो जयसिंहसूरिके 'धर्मोपदेसमाला' नामक ग्रन्थपर भाष्यरूप है, अनेक आख्यानोंका संग्रह है। इन आख्यानोंमें 'गामेल्लय-अक्खाणयं' नामका जो आख्यान है, उसमें 'स अंबाडिऊण सिक्खविओ' इस वाक्यका बार-बार प्रयोग हुआ है। यहाँ 'अंबाडिऊण' शब्दकी व्युत्पत्ति क्या है, यह विचारणीय है। इस शब्दके अन्तमें जो ऊण प्रत्यय है, उससे ज्ञात होता है कि यह 'अंवाड' धातुका पूर्वकालवाचक धातुसाधित अव्यय है। 'पाइयसद्दमहण्णव'में 'अंबाड'का पर्यायी धातु 'खरण्ट' दिया है। यहाँपर 'निशीथचूर्णि'से एक उद्धरण भी दिया गया है—'चमढेति खरंटेति अंवाडेति उत्तं भवति।' अर्थात् चमढ, खरंट और अंबाड इस धातुत्रयका समान ही अर्थ है। खरण्टका अर्थ, अतएव, डाँटना-फटकारना, दोषी ठहराना (to reprovc, to censure) होता है। दूसरी धातु 'अंबाड'का 'तिरस् + कृ' (विद्वेष करना, शब्दोंसे मनको विद्ध करना) अर्थ दिया है।

यहाँ समस्या यह है कि 'अंवाड'की व्युत्पत्ति क्या है? यह देशी शब्द है या नहीं, इसपर मेरा मत है कि संस्कृत शब्द 'आम्रातक'से प्राकृत नाम धातु 'अंवाडच' बन सकता है। 'आम्रातक'का अर्थ है—'The fruit of the hogplum, Spondias Mongiferra', (मराठी भाषामें इसे 'अंबाडा' कहते हैं)। इस फलका रस आम्रफल रसके समान दिखाई देता है (देखिये—आम्रम् अतति इति आम्रातकम्)।

जब इस फलका रस निकालना होता है, तो फलको जोरसे दबाना होता है और बीजको अन्दरसे छेदकर रस निकाला जाता है। अतः इस प्रतीकके उपयोगसे 'अंबाड' धातुका अर्थ 'शब्दोंके जोरसे मनका मर्दन करना' अथवा 'मनको विद्ध करना' ऐसा हो गया होगा।

मराठी भाषामें 'ओवालणें' एक धातु है जिसका अर्थ अभिनन्दन करते समय या शुभेच्छा व्यक्त करते समय 'दीपसे चेहरेके समीप नीराजना करना' होता है। इस मराठी धातुकी व्युत्पत्ति क्या होगी, इस समस्यापर जब मैंने विचार किया तो प्राकृतका 'ओमालिय' (शोभित, पूजित) शब्द ध्यानमें आया। किन्तु यहाँ अर्थमें बहुत अन्तर है। संस्कृतमें मङ्खक कविका 'श्रीकण्ठचरित' नामक महाकाव्य है। इसके प्रथम सर्गके तीसरे श्लोकमें शिवके तृतीय नेत्रकी अग्निका वर्णन है। इस वर्णनमें 'उन्मालक' शब्दका प्रयोग किया गया है।[1] यदि कोई व्यक्ति किसी अच्छी घटना या वस्तुको देखकर सन्तुष्ट हो जाता है तो किसी वस्तुकी नीराजना कर पारितोषिक दान करता है। इस पारितोषिक दानको यहाँ 'उन्मालक' कहा है। 'उन्मालक'-का प्राकृत रूपान्तर क्रमशः इस प्रकार हुआ होगा—उन्मालक > उन्मालय > ओमालय > ओवाळ।

मराठी भाषामें 'हातचा मल' नामका एक शब्द प्रयोग है। जो कार्य करनेमें सुकर मालूम पड़ता है

---

१. भालस्थलीरङ्गतले मृडस्य हुताशनस्ताण्डवकृत् स वोऽव्यात्।
यस्मिन् रतिप्राणसमः शरीरमुन्मालकायैव निजं मुमोच॥

इस स्तोत्रकी प्रशस्ति अथवा इसके उपसंहारमें रचनाकालका उल्लेख नहीं है। श्लोकोंकी रचनासे यदि अनुमान करें तो वे सब एक समान काव्यशक्तिसे सम्पन्न दिखाई नहीं देते। कुछमें केवल शब्दानुप्रास है और कुछ उच्चकोटिकी प्रौढि और भावभक्तिसे पूर्ण दिखाई देते हैं। इससे ज्ञात होता है कि क्षमाकल्याणने इसकी रचना एक समय न करके विभिन्न समयोंमें की है।

इस स्तोत्रमें शार्दूलविक्रीडित, मालिनी, स्रग्धरा, द्रुतविलम्बित, उपेन्द्रवज्रा, भुजङ्गप्रयात, त्रोटक, वंशस्थ, वसन्ततिलका, हरिणी, रथोद्धता, मन्दाक्रान्ता, कामक्रीडा, गीतपद्धति, पंचचामर, उपजाति और पृथ्वी छन्दोंका प्रयोग किया गया है। छन्दोंकी इस तालिकासे स्पष्ट है कि क्षमाकल्याणका प्रत्येक छन्दपर अधिकार था और कुछ छन्द तो ऐसे हैं जिनका अन्य स्तोत्रोंमें दर्शन भी नहीं होता।

रचना सौन्दर्य एवं भक्ति-उद्रेक

स्तुतियोंमें क्षमाकल्याण जिन विशेषणोंका प्रयोग करते हैं वे विशेषण शरीरकी आकृतिसे सम्बन्ध न रखकर अपने इष्टदेवोंके उन गुणोंका स्मरण करते हैं जो उनके जीवनकी विशेषताके द्योतक हैं। संभवेश प्रशमरसमय हैं तो वीरप्रभु अपने ज्ञानप्रकाशसे विवेकिजनवल्लभ हैं।

विवेकिजनवल्लभं भुवि दुरात्मनां दुरन्तदुरितव्यथाभरनिवारणे तत्परम्।
तवाङ्गपदपद्मयोर्युगमनिन्द्य वीरप्रभो प्रभूतसुखसिद्धये मम चिराय सम्पद्यताम्॥

यद्भक्त्यासक्तचित्ताः प्रचुरतरभवभ्रान्तिमुक्ताः
संजाताः साधुभावोल्लसितनिजगुणान्वेषिणः सद्य एव।
स श्रीमान् संभवेशः प्रशमरसमयो विश्वविश्वोपकर्ता
सद्भर्ता दिव्यदीप्ति परमपदकृतेसेव्यतां भव्यलोकाः॥

जहाँ संभवेशकी स्तुतिमें क्षमाकल्याण भावोंसे ओतप्रोत दिखाई देते हैं वहाँ धर्मनाथ चैत्यकी वन्दनामें एक ही प्रकारके प्रत्ययान्त शब्दोंके प्रयोग और अनुप्रासकी छटामें ही आप अपनी विशेषता दिखाते प्रतीत होते हैं।

निःशेषार्थप्रादुष्कर्ता सिद्धेर्भर्ता संहर्ता
दुर्भावानां दूरेहर्ता दीनोद्धर्ता संस्मर्ता।
सद्भक्तेभ्यो मुक्तेर्दाता विश्वत्राता निर्माता।

आपके कुछ श्लोक ऐसे भी हैं जो मधुर और कोमलकान्त पदावलीके कारण विशेष रूपसे आकर्षक माने जा सकते हैं।

विशदशारद-सोमसमाननः कमलकोमल-चारुविलोचनः।
शुचिगुणः सुतरामभिनन्दनः जयतु निर्मलताञ्चितभूधनः॥

स्तोत्रके इन कतिपय उदाहरणोंसे इस स्तोत्रकी रचनशैली और इसके भावोंकी भूमिकाका सामान्य ज्ञान पाठक प्राप्त कर सकते हैं।

उपसंहारमें यही कहा जा सकता है कि इन समस्त ग्रन्थोंके अनुशीलनसे ज्ञात होता है कि महोपाध्याय क्षमाकल्याणका संस्कृत भाषापर पूर्ण अधिकार था। आपकी संस्कृत भाषा प्रत्येक विषयके प्रतिपादनमें सर्वथा प्रवाहशील रहती थी। होलिकाव्याख्यानम्में यदि यह भाषा कुछ स्थलोंमें समस्त हो गयी है तो अक्षयतृतीया व्याख्यानम्में यह विशेष रूपसे अभिव्यञ्जक बन गयी है। यशोधर चरित्रके उपदेशमें आपने कादम्बरीके शुकनासोपदेशका अनुसरण और अनुकरण भी परम सुन्दर रीतिसे किया है।

कथाओंके अतिरिक्त आपने जैन चरितों, काव्यों तथा दार्शनिक ग्रन्थोंपर जिन टीकाओं एवं वृत्तियोंको लिखा है, उन सबका विवेचन भी उत्तमकोटिकी टीकाशैली एवं वृत्तिशैलीके अनुकूल ही है। काव्योंमें आपकी गौतमीय काव्यकी टीका पाण्डित्यकी दृष्टिसे सर्वोत्तम है। इस काव्यमें बौद्धों, वेदान्तियों, नैयायिकों आदि समस्त दार्शनिकोंकी आलोचना सुन्दर रूप की गयी है।

# प्राकृतके कुछ शब्दोंकी व्युत्पत्ति

डॉ० वसन्त गजानन राहूरकर, एम० ए०, पी-एच० डी०,

बम्बई विश्वविद्यालय द्वारा आयोजित तृतीय 'प्राकृत सेमिनार'में मैंने यह शोध निबन्ध प्रस्तुत किया था। इसमें मैंने प्राकृतके शब्दचतुष्टयकी व्युत्पत्ति देनेका प्रयास किया है। इन चार शब्दोंका उल्लेख 'पाइयसद्दमहण्णव'में 'देशी शब्द'के रूपमें किया गया है। 'धर्मोपदेसमालाविवरण', जो जयसिंहसूरिके 'धर्मोपदेसमाला' नामक ग्रन्थपर भाष्यरूप है, अनेक आख्यानोंका संग्रह है। इन आख्यानोंमें 'गामेल्लय-अक्खाणयं' नामका जो आख्यान है, उसमें 'स अंबाडिऊण सिक्खविओ' इस वाक्यका बार-बार प्रयोग हुआ है। यहाँ 'अंबाडिऊण' शब्दकी व्युत्पत्ति क्या है, यह विचारणीय है। इस शब्दके अन्तमें जो ऊण प्रत्यय है, उससे ज्ञात होता है कि यह 'अंबाड' धातुका पूर्वकालवाचक धातुसाधित अव्यय है। 'पाइयसद्दमहण्णव'में 'अंबाड'का पर्यायी धातु 'खरण्ट' दिया है। यहाँपर 'निशीथचूर्णि'से एक उद्धरण भी दिया गया है—'चमढेति खरंटेति अंबाडेति उत्तं भवति।' अर्थात् चमढ, खरंट और अंबाड इस धातुत्रयका समान ही अर्थ है। खरण्टका अर्थ, अतएव, डाँटना-फटकारना, दोषी ठहराना (to reprovc, to censure) होता है। दूसरी धातु 'अंबाड'का 'तिरस् + कृ' (विद्वेष करना, शब्दोंसे मनको विद्ध करना) अर्थ दिया है।

यहाँ समस्या यह है कि 'अंबाड'की व्युत्पत्ति क्या है? यह देशी शब्द है या नहीं, इसपर मेरा मत है कि संस्कृत शब्द 'आम्रातंक'से प्राकृत नाम धातु 'अंबाडच' बन सकता है। 'आम्रातक'का अर्थ है—'The fruit of the hogplum, Spondias Mongiferra', (मराठी भाषामें इसे 'अंबाडा' कहते हैं)। इस फलका रस आम्रफल रसके समान दिखाई देता है (देखिये—आम्रम् अतति इति आम्रातकम्)।

जब इस फलका रस निकालना होता है, तो फलको जोरसे दबाना होता है और बीजको अन्दरसे छेदकर रस निकाला जाता है। अतः इस प्रतीकके उपयोगसे 'अंबाड' धातुका अर्थ 'शब्दोंके जोरसे मनका मर्दन करना' अथवा 'मनको विद्ध करना' ऐसा हो गया होगा।

मराठी भाषामें 'ओवालणें' एक धातु है जिसका अर्थ अभिनन्दन करते समय या शुभेच्छा व्यक्त करते समय 'दीपसे चेहरेके समीप नीराजना करना' होता है। इस मराठी धातुकी व्युत्पत्ति क्या होगी, इस समस्यापर जब मैंने विचार किया तो प्राकृतका 'ओमालिय' (शोभित, पूजित) शब्द ध्यानमें आया। किन्तु यहाँ अर्थमें बहुत अन्तर है। संस्कृतमें मङ्खक कविका 'श्रीकण्ठचरित' नामक महाकाव्य है। इसके प्रथम सर्गके तीसरे श्लोकमें शिवके तृतीय नेत्रकी अग्निका वर्णन है। इस वर्णनमें 'उन्मालक' शब्दका प्रयोग किया गया है।[१] यदि कोई व्यक्ति किसी अच्छी घटना या वस्तुको देखकर सन्तुष्ट हो जाता है तो किसी वस्तुकी नीराजना कर पारितोषिक दान करता है। इस पारितोषिक दानको यहाँ 'उन्मालक' कहा है। 'उन्मालक'-का प्राकृत रूपान्तर क्रमशः इस प्रकार हुआ होगा—उन्मालक > उन्मालय > ओमालय > ओवाळ।

मराठी भाषामें 'हातचा मल' नामका एक शब्द प्रयोग है। जो कार्य करनेमें सुकर मालूम पड़ता है

---

१. भालस्थलीरङ्गतले मृडस्य हुताशनस्ताण्डवकृत् स वोऽव्यात्।
यस्मिन् रतिप्राणसमः शरीरमुन्मालकायैव निजं मुमोच॥

उसे हिन्दी, गुजराती तथा मराठीमें 'हाथका मैल' कहते हैं। इस शब्दकी व्युत्पत्ति संस्कृत भाषामें ढूँढ़नी पड़ेगी। आपाततः इस शब्द प्रयोगसे जैसा दिखाई पड़ता है, वैसा मल (dirt) का यहाँ कोई सम्बन्ध नहीं। संस्कृत शब्द 'हस्तामलक'से ही उपर्युक्त शब्दका प्रत्यक्ष सम्बन्ध है, ऐसा निस्सन्देह कहा जा सकता है। 'हस्तामलक' शब्दका अर्थ है—'हाथपर रखा हुआ आँवलेका फल।' हाथपर रखे हुए आमलक फलका सर्वांगीण दर्शन एवं ज्ञान बड़ी सरलतासे होता है। अतः यह प्रतीक संस्कृत भाषासे प्राकृत भाषामें और वहाँसे प्रादेशिक भाषाओंमें संक्रान्त हुआ। संक्रान्त होते समय एक 'आ'का लोप स्वाभाविकतया हो जाता है। उदाहरणके लिए 'कादम्बरी'में जाबालिके वर्णन—'हस्तामलकवत् निखिलं जगत् अवलोकयताम्'की तुलना 'वसुदेवहिण्डी' तथा 'कुमारपालचरिय'में प्रयुक्त वाक्यांश 'मुख्खोवाओ आमलगो विअ करतले देसिओ भगवया'से की जा सकती है। 'ज्ञानेश्वरी'की प्राचीन मराठीमें हम 'जैसा की हातिचा आमळू' प्रयोग मिलता है। यही मराठीमें 'हातचा मळ' हो गया।

'जोहार' शब्द 'प्रवचन-सारोद्धार' तथा 'धर्मोपदेसमालाविवरण'में झुककर नमस्कार करनेके अर्थमें आता है। यथा—'वच्छ ! ता पढमं दूराओ दट्ठूण माणणिज्जं महया सद्देन जोहारो कीरइ।' मराठीमें भी 'जोहार' शब्दका प्रयोग इसी अर्थमें होता है। यथा—'जोहार मायबाप जोहार।' 'पाइयसद्दमहण्णवो' तथा अनेक मराठी-शब्दकोशोंमें इस शब्दको 'देशी' माना गया है तथा मराठी-शब्दकोश इस शब्दको फारसी शब्द 'जोहार'से जोड़ते हैं।

मेरा ऐसा विचार है कि यह शब्द न तो देशी है और न फारसीका ही। किन्तु व्युत्पत्तिकी दृष्टिसे संस्कृत शब्द योद्धृ (योद्धा)से अधिक समीप है। प्रजा द्वारा राजाओंका संबोधन 'हे वीर (हे योद्धा) ऐसा होता था और उनको नमन किया जाता था। संस्कृत शब्द 'योद्धृ'को प्राकृत शब्द 'जोहार'में सरलतापूर्वक बदला जा सकता है—योद्धृ > जोहृ > जोहार—तथा नमस्कार करनेसे इसको जोड़ा जा सकता है।[1]

●

१. प्रस्तुत निबन्धके हिन्दी रूपान्तर करनेमें मेरे शिष्य डॉ० उमेशचन्द्र शर्माकी मुझे सहायता मिली। अतः मैं उनका कृतज्ञ हूँ।

# अपभ्रंश कथा-काव्योंकी भारतीय संस्कृतिको देन

डॉ० कस्तूरचन्द कासलीवाल

प्राकृत भाषाके समान अपभ्रंश भाषाको भी सैकड़ों वर्षों तक भारतकी लोकभाषा अथवा जनभाषा होनेका सौभाग्य मिला। भारतीय साहित्यमें इसकी लोकप्रियताके सैकड़ों उदाहरण उपलब्ध होते हैं। ईस्वी ६ठी शताब्दी पूर्व ही अपभ्रंशका खूब प्रचलन हो गया था। संस्कृत और प्राकृतके साथ अपभ्रंशका भी पुराणों व्याकरणों तथा शिलालेखोंमें उल्लेख होने लगा था। वैय्याकरणोंने प्राकृत व्याकरणोंमें प्राकृतके साथ अपभ्रंशपर भी खूब विचार किया। प्रारम्भमें यह प्रादेशिक बोलियोंके रूपमें आगे बढ़ी। आठवीं शताब्दी तक यह जन-भाषाके साथ-साथ काव्य भाषा भी बन गयी और बड़े-बड़े कवियोंका इस भाषामें काव्य-निर्माण करनेकी ओर ध्यान जाने लगा। यद्यपि अपभ्रंश भाषामें अभी तक स्वयम्भूके पूर्वकी कोई रचना उपलब्ध नहीं हो सकी है लेकिन स्वयं स्वयंभूने अपने पूर्ववर्त्ती एवं समकालीन जिन कवियोंका उल्लेख किया है उससे यह स्पष्ट हो जाता है कि इस भाषामें ८ वीं शताब्दीके पूर्व ही काव्यरचना होने लगी थी और यही नहीं उसे साहित्यिक क्षेत्रमें समादर भी मिलने लगा था।

८वीं शताब्दीके पश्चात् तो अपभ्रंश भाषाको काव्यरचनाके क्षेत्रमें खूब प्रोत्साहन मिला। देशके शासक वर्ग, व्यापारी वर्ग एवं स्वाध्याय प्रेमी जनताने अपभ्रंशके कवियोंसे काव्य निर्माण करनेका विशेष आग्रह किया। इससे कवियोंको आश्रयके अतिरिक्त अत्यधिक सम्मान भी मिलने लगा और इससे इस भाषामें काव्य, चरित, कथा, पुराण एवं अध्यात्म साहित्य खूब लिखा गया और इसी कारण उत्तरसे दक्षिण तक तथा पूर्वसे पश्चिम तककी भारतीय संस्कृतिको एकरूपता देनेमें अत्यधिक सहायता मिली। लेकिन ६० वर्ष पूर्व तक अधिकांश विद्वानोंका यही अनुमान रहा कि इस भाषाका साहित्य विलुप्त हो चुका है। सर्वप्रथम सन् १८८७में जब रिचर्ड पिशेलने सिद्ध-हेमशब्दानुशासनका प्रकाशन कराया तो विद्वानोंका अपभ्रंश भाषाकी रचनाओंकी ओर ध्यान जाना प्रारम्भ हुआ। हर्मन जैकोबीको सर्वप्रथम जब भविसयत्तकहाकी एक पाण्डुलिपि उपलब्ध हुई तो इस भाषाकी रचनाओंके अस्तित्वकी चर्चा होने लगी और जब उन्होंने सन् १९१८में इसका जर्मन भाषामें प्रथम प्रकाशन कराया तो पाश्चात्य एवं भारतीय विद्वानोंकी इस भाषाके साहित्यको खोजनेकी ओर रुचि जाग्रत हुई और सन् १९२३में गुणे एवं दलालने 'भविसयत्तकहा' का ही सम्पादन करके उसके प्रकाशनका श्रेय प्राप्त किया। इसके पश्चात् तो देशके अनेक विद्वानोंका ध्यान इस भाषाकी कृतियोंकी ओर जाने लगा और कुछ ही वर्षोंमें राजस्थान, मध्यप्रदेश, गुजरात और देहलीके ग्रन्थालयोंमें एकके बाद दूसरी रचनाकी उपलब्धि होने लगी। और आज तो इसका विशाल साहित्य सामने आ चुका है। लेकिन अपभ्रंशकी अधिकांश कृतियां अभी तक अप्रकाशित हैं। ८वीं शताब्दीसे लेकर १५ वीं शताब्दी तक इस भाषामें अबाध गतिसे रचनाएँ लिखी गयीं। किन्तु संवत् १७०० तक इसमें साहित्य निर्माण होता रहा। अब तक उपलब्ध साहित्यमें यदि महाकवि स्वयम्भूको प्रथम कवि होनेका सौभाग्य प्राप्त है तो पंडित भगवतीदासको अन्तिम कवि होनेका श्रेय भी कम महत्त्वपूर्ण नहीं है। मृगांकलेखाचरित इनकी अन्तिम कृति है जिसका निर्माण देहलीमें हुआ था।

उपलब्ध अपभ्रंश साहित्य मुख्यतः चरित एवं कथामूलक है। पुराण साहित्यकी भी इसमें लोकप्रियता

उसे हिन्दी, गुजराती तथा मराठीमें 'हाथका मैल' कहते हैं। इस शब्दकी व्युत्पत्ति संस्कृत भाषामें ढूँढ़नी पड़ेगी। आपाततः इस शब्द प्रयोगसे जैसा दिखाई पड़ता है, वैसा मल (dirt) का यहाँ कोई सम्बन्ध नहीं। संस्कृत शब्द 'हस्तामलक'से ही उपर्युक्त शब्दका प्रत्यक्ष सम्बन्ध है, ऐसा निस्सन्देह कहा जा सकता है। 'हस्तामलक' शब्दका अर्थ है—'हाथपर रखा हुआ आँवलेका फल।' हाथपर रखे हुए आमलक फलका सर्वांगीण दर्शन एवं ज्ञान बड़ी सरलतासे होता है। अतः यह प्रतीक संस्कृत भाषासे प्राकृत भाषामें और वहाँसे प्रादेशिक भाषाओंमें संक्रान्त हुआ। संक्रान्त होते समय एक 'आ'का लोप स्वाभाविकतया हो जाता है। उदाहरणके लिए 'कादम्बरी'में जाबालिके वर्णन—'हस्तामलकवत् निखिलं जगत् अवलोकयताम्'की तुलना 'वसुदेवहिण्डी' तथा 'कुमारपालचरिय'में प्रयुक्त वाक्यांश 'मुख्खोवाओ आमलगो विअ करतले देसिओ भगवया'से की जा सकती है। 'ज्ञानेश्वरी'की प्राचीन मराठीमें हम 'जैसा की हातिचा आमळू' प्रयोग मिलता है। यही मराठीमें 'हातचा मळ' हो गया।

'जोहार' शब्द 'प्रवचन-सारोद्धार' तथा 'धर्मोपदेसमालाविवरण'में झुककर नमस्कार करनेके अर्थमें आता है। यथा—'वच्छ! ता पढमं दूराओ दट्ठूण माणणिज्जं महया सद्देन जोहारो कीरइ।' मराठीमें भी 'जोहार' शब्दका प्रयोग इसी अर्थमें होता है। यथा—'जोहार मायबाप जोहार।' 'पाइयसद्दमहण्णवो' तथा अनेक मराठी-शब्दकोशोंमें इस शब्दको 'देशी' माना गया है तथा मराठी-शब्दकोश इस शब्दको फारसी शब्द 'जोहार'से जोड़ते हैं।

मेरा ऐसा विचार है कि यह शब्द न तो देशी है और न फारसीका ही। किन्तु व्युत्पत्तिकी दृष्टिसे संस्कृत शब्द योद्धृ (योद्धा)से अधिक समीप है। प्रजा द्वारा राजाओंका संबोधन 'हे वीर (हे योद्धा) ऐसा होता था और उनको नमन किया जाता था। संस्कृत शब्द 'योद्धृ'को प्राकृत शब्द 'जोहार'में सरलतापूर्वक बदला जा सकता है—योद्धृ>जोहृ>जोहार—तथा नमस्कार करनेसे इसको जोड़ा जा सकता है।[1]

●

१. प्रस्तुत निबन्धके हिन्दी रूपान्तर करनेमें मेरे शिष्य डॉ० उमेशचन्द्र शर्माकी मुझे सहायता मिली। अतः मैं उनका कृतज्ञ हूँ।

# अपभ्रंश कथा-काव्योंकी भारतीय संस्कृतिको देन

डॉ० कस्तूरचन्द कासलीवाल

प्राकृत भाषाके समान अपभ्रंश भाषाको भी सैकड़ों वर्षों तक भारतकी लोकभाषा अथवा जनभाषा होनेका सौभाग्य मिला। भारतीय साहित्यमें इसकी लोकप्रियताके सैकड़ों उदाहरण उपलब्ध होते हैं। ईस्वी ६ठी शताब्दी पूर्व ही अपभ्रंशका खूब प्रचलन हो गया था। संस्कृत और प्राकृतके साथ अपभ्रंशका भी पुराणों व्याकरणों तथा शिलालेखोंमें उल्लेख होने लगा था। वैय्याकरणोंने प्राकृत व्याकरणोंमें प्राकृतके साथ अपभ्रंशपर भी खूब विचार किया। प्रारम्भमें यह प्रादेशिक बोलियोंके रूपमें आगे बढ़ी। आठवीं शताब्दी तक यह जन-भाषाके साथ-साथ काव्य भाषा भी बन गयी और बड़े-बड़े कवियोंका इस भाषामें काव्य-निर्माण करनेकी ओर ध्यान जाने लगा। यद्यपि अपभ्रंश भाषामें अभी तक स्वयम्भूके पूर्वकी कोई रचना उपलब्ध नहीं हो सकी है लेकिन स्वयं स्वयंभूने अपने पूर्ववर्त्ती एवं समकालीन जिन कवियोंका उल्लेख किया है उससे यह स्पष्ट हो जाता है कि इस भाषामें ८ वीं शताब्दीके पूर्व ही काव्यरचना होने लगी थी और यही नहीं उसे साहित्यिक क्षेत्रमें समादर भी मिलने लगा था।

८वीं शताब्दीके पश्चात् तो अपभ्रंश भाषाको काव्यरचनाके क्षेत्रमें खूब प्रोत्साहन मिला। देशके शासक वर्ग, व्यापारी वर्ग एवं स्वाध्याय प्रेमी जनताने अपभ्रंशके कवियोंसे काव्य निर्माण करनेका विशेष आग्रह किया। इससे कवियोंको आश्रयके अतिरिक्त अत्यधिक सम्मान भी मिलने लगा और इससे इस भाषामें काव्य, चरित, कथा, पुराण एवं अध्यात्म साहित्य खूब लिखा गया और इसी कारण उत्तरसे दक्षिण तक तथा पूर्वसे पश्चिम तककी भारतीय संस्कृतिको एकरूपता देनेमें अत्यधिक सहायता मिली। लेकिन ६० वर्ष पूर्व तक अधिकांश विद्वानोंका यही अनुमान रहा कि इस भाषाका साहित्य विलुप्त हो चुका है। सर्वप्रथम सन् १८८७में जब रिचर्ड पिशेलने सिद्ध-हेमशब्दानुशासनका प्रकाशन कराया तो विद्वानोंका अपभ्रंश भाषाकी रचनाओंकी ओर ध्यान जाना प्रारम्भ हुआ। हर्मन जैकोबीको सर्वप्रथम जब भविसयत्तकहाकी एक पाण्डुलिपि उपलब्ध हुई तो इस भाषाकी रचनाओंके अस्तित्वकी चर्चा होने लगी और जब उन्होंने सन् १९१८में इसका जर्मन भाषामें प्रथम प्रकाशन कराया तो पाश्चात्य एवं भारतीय विद्वानोंकी इस भाषाके साहित्यको खोजनेकी ओर रुचि जाग्रत हुई और सन् १९२३में गुणे एवं दलालने 'भविसयत्तकहा' का ही सम्पादन करके उसके प्रकाशनका श्रेय प्राप्त किया। इसके पश्चात् तो देशके अनेक विद्वानोंका ध्यान इस भाषाकी कृतियोंकी ओर जाने लगा और कुछ ही वर्षोंमें राजस्थान, मध्यप्रदेश, गुजरात और देहलीके ग्रन्थालयोंमें एकके बाद दूसरी रचनाकी उपलब्धि होने लगी। और आज तो इसका विशाल साहित्य सामने आ चुका है। लेकिन अपभ्रंशकी अधिकांश कृतियां अभी तक अप्रकाशित हैं। ८वीं शताब्दीसे लेकर १५ वीं शताब्दी तक इस भाषामें अबाध गतिसे रचनाएँ लिखी गयीं। किन्तु संवत् १७०० तक इसमें साहित्य निर्माण होता रहा। अब तक उपलब्ध साहित्यमें यदि महाकवि स्वयम्भूको प्रथम कवि होनेका सौभाग्य प्राप्त है तो पंडित भगवतीदासको अन्तिम कवि होनेका श्रेय भी कम महत्त्वपूर्ण नहीं है। मृगांकलेखाचरित इनकी अन्तिम कृति है जिसका निर्माण देहलीमें हुआ था।

उपलब्ध अपभ्रंश साहित्य मुख्यतः चरित एवं कथामूलक है। पुराण साहित्यकी भी इसमें लोकप्रियता

रही और महाकवि पुष्पदन्तने महापुराण लिखकर विद्वानोंका ध्यान आकृष्ट किया। वैसे प्राकृत साहित्यकी सभी मुख्य प्रवृत्तियां इस साहित्यको प्राप्त हुई हैं। इसलिए एक लम्बे समय तक अपभ्रंश कृतियाँ भी प्राकृत कृतियां समझ ली गयीं। प्राकृत भाषाका जिस प्रकार कथा साहित्य विशाल एवं समृद्ध है तथा लोक रुचिकारी है उसी प्रकार अपभ्रंशका कथा साहित्य भी अत्यधिक समृद्ध है। उसमें लोकरुचिके सभी तत्त्व विद्यमान हैं। यह साहित्य प्रेमाख्यानक, व्रतमाहात्म्यमूलक, उपदेशात्मक एवं चरितमूलक है। विलासवईकहा, भविसयत्तकहा, जिणयत्तकहा, सिरिवालचरित, धम्मपरिक्खा, पुण्णासवकहा, सत्तवसणकहा, सिद्धचक्ककहा आदिके रूपोंसे इसका कथा साहित्य अत्यधिक समृद्ध ही नहीं है किन्तु उसमें भारतीय संस्कृतिकी प्रमुख विधाओंका अच्छा दर्शन होता है। उसके साहित्यकी कितनी ही विधाओंको सुरक्षित रखा है और उनका पूर्णतया प्रतिपालन भी किया गया है। इन कथाकृतियोंसे सामाजिक, राजनैतिक, आर्थिक एवं सांस्कृतिक गतिविधियोंके खूब दर्शन होते हैं। इनमें वैभवके साथ-साथ देशमें व्याप्त निर्धनता एवं पराधीनताके भी दर्शन होते हैं। कथाओंके विवरणके अतिरिक्त काव्यात्मक वर्णन, प्रकृति चित्रण, रसात्मक व्यञ्जना एवं मनोवैज्ञानिकताकी उपलब्धि इन कथा काव्योंकी प्रमुख विशेषता है। लोक पक्षका सबल जीवन-दर्शन भी इन कथा-काव्योंमें खूब मिलता है।

## सामाजिक स्थिति

ये कथा-काव्य तत्कालीन समाजकी सजीव मूर्ति उपस्थित करते हैं। इनमें सामाजिक स्थिति, विवाह, संयुक्त परिवार, वर्ण, जाति, भोजन, आभूषण, धार्मिक आचरण आदिके सम्बन्धमें रोचक बातोंका वर्णन मिलता है। ये कथा-काव्य इस दृष्टिसे भारतीय संस्कृतिके मूल पोषक रहे हैं। और सारे देशको एकात्मकतामें बांधनेमें समर्थ रहे हैं। यहाँ अब मैं आपके समक्ष लोकतत्त्वोंके बारेमें विस्तृत प्रकाश डाल रहा हूँ।

देशमें कितनी ही जातियाँ और उपजातियाँ थीं। जिणदत्त चौपाईमें रल्ह कविने २४ प्रकारकी नकार एवं २४ प्रकारकी मकार नामावलि जातियोंके नाम गिनाये हैं। ये सभी उस समय बसन्तपुरमें रहती थीं। कुछ ऐसी जातियाँ भी थीं जो अशान्ति, कलह, चोरी आदि कार्योंमें विशेष रुचि लेती थीं। समाजमें जुआ खेलनेका काफी प्रचार था। नगरोंमें जुआरी होते थे तथा वेश्याएँ होती थीं। कभी-कभी भद्र व्यक्ति भी अपनी सन्तानको गार्हस्थ जीवनमें उतारनेके पहिले ऐसे स्थानोंपर भेजा करते थे। जुआ खेलनेको समाज-विरोधी नहीं समझा जाता था। जिणदत्त एक ही बारमें ११ करोड़का दाव हार गया था।

खेलत भई जिणदत्तहि हारि, जूवारिन्हु जीति पच्चारि।
भणइ रल्हु हम नाहीं खोहि, हारिउ दव्वु एगारह कोडि॥

इन कथा-काव्योंके पढ़नेसे ज्ञात होता है कि उस युगमें भी वैवाहिक रीति-रिवाज आजकी ही भाँति समाजमें प्रचलित थे। विवाहके लिए मण्डप गाड़े जाते थे। रंगावली पूरी जाती थी। मंगल कलश और बन्दनवार सजाये जाते थे। मंगल वाद्योंके साथ भाँवरें पड़ती थीं और लोगोंको भोज दिया जाता था। बारात खूब सज-धजके साथ जाती थी। भविसयत्तकहामें धनवइ सेठके विवाहका जो वर्णन किया गया है उसमें लोकजीवनका यथार्थ चित्र मिलता है। विवाहमें दहेज देनेकी प्रथा थी लेकिन कभी-कभी वरपक्षवाले दहेजको अस्वीकार भी कर दिया करते थे। भविसयत्तकहामें सवर्ण मणि और रत्नोंका लोभ छोड़कर धनदत्तकी सुन्दर पुत्रीको ही सबसे अच्छा उपहार समझा जाता था लेकिन जिनदत्तको चारों विवाहोंमें इतना अधिक दहेज मिला था कि उससे सम्हाले भी नहीं सम्हलाता था। कोटि भट श्रीपालको भी मैना सुन्दरीके साथ विवाहके अतिरिक्त अन्य विवाहोंमें खूब धन-दौलत प्राप्त हुआ था। कभी-कभी राजा अपनी पुत्रीके विवाहमें वरको अपना आधा राज्य भी दिया करते थे।

समाजमें बहु-विवाहकी प्रथाको मान्यता प्राप्त थी। जिसके जितनी अधिक पत्नियाँ होती थीं उसको उतना ही ऐश्वर्यशाली एवं भाग्यवान समझा जाता था। भविष्यदत्तके पिता दो विवाह करते हैं। जिनदत्तने चार विवाह किये। श्रीपालने भी चारसे अधिक विवाह किये थे। पदुम्न जहाँ-जहाँ भी जाते हैं उन्हें उपहार-में वधू मिलती है। इसी तरह जीवन्धरके जीवनमें भी विवाहोंकी भीड़ लग जाती है। विलासवईकहाके नायक विलासवती इन्द्रावती एवं पहुपावतीके साथ विबाह करते हैं।

पुत्रजन्मपर आजके ही समान पहिले भी खूब खुशियाँ मनायी जाती थीं। गरीबों, अनाथों और अपाहिजोंको उस अवसरपर खूब दान दिया जाता था। जिनदत्तके जन्मोत्सवपर उसके पिताने दो करोड़का दान दिया था।

देहि तंबोलत फोफल पाण, दीने चीर पटोले पान।
पूत बधावा नाहीं खोरि, दीने सेठि दान कुइ कोडि॥

ज्योतिषियोंकी समाजमें काफी प्रतिष्ठा थी। भविष्यवाणियोंपर खूब विश्वास किया जाता था। राजा महाराजा भी कभी-कभी इन्हीं भयिष्यवाणियोंके आधारपर अपनी कन्याओंका विवाह करते थे। जिनदत्तका श्रृंगारमतीके साथ, श्रीपालका गुणमाला एवं मदनमंजरीके साथ विवाहका आधार ये ही भविष्यवाणियाँ थीं। इसी तरह सहस्रकूट चैत्यालयके किवाड़ खोलने, समुद्र पार करने एवं तैरते हुए विद्याधरोंके देशमें पहुँचनेपर भी विवाह सम्पन्न हो जाते थे। श्रीपालने एक स्थानपर नैमित्तिककी भी भविष्यवाणीपर अपना पूरा विश्वास व्यक्त किया है।

णिमित्तउ जे कहइ णरेसरु, मो किअ सव्वु होइ परमेसरु।

श्रृंगार एवं आभूषणोंमें स्त्रियोंकी स्वाभाविक रुचि थी। सिरिपालकहामें गुण सुन्दरी अपनेको सोनेके आभूषणोंसे सजाती है। सोनेका हार वक्षस्थलपर धारण करती है। जिणदत्तकी प्रथम पत्नी विमलमतीकी कंचुकी ही ९ करोड़में विकी थी वह कंचुकी मोती, माणिक एवं हीरोंसे जड़ी हुई थी।

माणिक रतन पदारथ जड़ी, विचि विच हीरा सोने घड़ी।
ठए पासि मुत्ताहल जोड़ि, लइ हइ मोलि सु णम धन कोड़ि॥

## धार्मिक जीवन

सभी स्त्री-पुरुष धार्मिक जीवन व्यतीत करते थे। भगवान्की अष्टमंगल द्रव्यसे पूजा की जाती थी। श्रीपालका कुष्ट रोग तीर्थंकरकी प्रतिमाके अभिषेकके जलसे दूर हुआ था। गुणमालाके विवाहके पूर्व वह सहस्रकूट चैत्यालयके दर्शन करने गया था। जिनदत्त विमान द्वारा अकृत्रिम चैत्यालयोंकी एवं कैलासपर स्थित जिनेन्द्रदेवकी वन्दना करने गया था। जिनदत्तका पिता भी प्रतिदिन भगवान्की वन्दना-पूजा करता था। श्रीपाल, जीवन्धर, भविष्यदत्त, जिनदत्त, आदि सभी नायक जीवनके अन्तिम वर्षोंमें साधु-जीवन ग्रहण करते हैं और अन्तमें तपस्या करके मुक्ति अथवा स्वर्ग-लाभ लेते हैं। भविसयत्तकहाका मूल आधार श्रुत-पंचमीके माहात्म्यको बतलाना है। इसी तरह श्रीपालकी जीवन-कथा अष्टाह्निका व्रतका आधार है। पुण्णासव-कहा एवं सत्तवसणकहाका प्रमुख उद्देश्य पाठकोंके जीवनमें धर्मके प्रति अथवा सत् कार्योंके प्रति रागभाव उत्पन्न करना है। सात व्यसनोंसे दूर रखनेके लिए सत्तवसणकहाकी रचना की गयी। इन कथा-काव्योंके आधार-पर उस समयके राजनैतिक जीवनकी कोई अच्छी तस्वीर हमारे सामने उपस्थित नहीं होती है। देशमें छोटे-छोटे शासक ये और वे एक-दूसरेसे लड़ा करते थे। जिनदत्तचरितमें ऐसे कितने हीका उल्लेख आता है। जिनदत्त जब अतुल सम्पत्तिके साथ अपने नगरमें वापस लौटता है तो वहाँका राजा उसे अपने आधा

रही और महाकवि पुष्पदन्तने महापुराण लिखकर विद्वानोंका ध्यान आकृष्ट किया। वैसे प्राकृत साहित्यकी सभी मुख्य प्रवृत्तियां इस साहित्यको प्राप्त हुई हैं। इसलिए एक लम्बे समय तक अपभ्रंश कृतियाँ भी प्राकृत कृतियां समझ ली गयीं। प्राकृत भाषाका जिस प्रकार कथा साहित्य विशाल एवं समृद्ध है तथा लोक रुचिकारी है उसी प्रकार अपभ्रंशका कथा साहित्य भी अत्यधिक समृद्ध है। उसमें लोकरुचिके सभी तत्त्व विद्यमान हैं। यह साहित्य प्रेमाख्यानक, व्रतमाहात्म्यमूलक, उपदेशात्मक एवं चरितमूलक है। विलासवईकहा, भविसयत्तकहा, जिणयत्तकहा, सिरिवालचरित, धम्मपरिक्खा, पुण्णासवकहा, सत्तवसणकहा, सिद्धचक्ककहा आदिके रूपोंसे इसका कथा साहित्य अत्यधिक समृद्ध ही नहीं है किन्तु उसमें भारतीय संस्कृतिकी प्रमुख विधाओंका अच्छा दर्शन होता है। उसके साहित्यकी कितनी ही विधाओंको सुरक्षित रखा है और उनका पूर्णतया प्रतिपालन भी किया गया है। इन कथाकृतियोंसे सामाजिक, राजनैतिक, आर्थिक एवं सांस्कृतिक गतिविधियोंके खूब दर्शन होते हैं। इनमें वैभवके साथ-साथ देशमें व्याप्त निर्धनता एवं पराधीनताके भी दर्शन होते हैं। कथाओंके विवरणके अतिरिक्त काव्यात्मक वर्णन, प्रकृति चित्रण, रसात्मक व्यञ्जना एवं मनोवैज्ञानिकताकी उपलब्धि इन कथा काव्योंकी प्रमुख विशेषता है। लोक पक्षका सबल जीवन-दर्शन भी इन कथा-काव्योंमें खूब मिलता है।

### सामाजिक स्थिति

ये कथा-काव्य तत्कालीन समाजकी सजीव मूर्ति उपस्थित करते हैं। इनमें सामाजिक स्थिति, विवाह, संयुक्त परिवार, वर्ण, जाति, भोजन, आभूषण, धार्मिक आचरण आदिके सम्बन्धमें रोचक बातोंका वर्णन मिलता है। ये कथा-काव्य इस दृष्टिसे भारतीय संस्कृतिके मूल पोषक रहे हैं। और सारे देशको एकात्मकतामें बाँधनेमें समर्थ रहे हैं। यहाँ अब मैं आपके समक्ष लोकतत्त्वोंके बारेमें विस्तृत प्रकाश डाल रहा हूँ।

देशमें कितनी ही जातियाँ और उपजातियाँ थीं। जिणदत्त चौपाईमें रल्ह कविने २४ प्रकारकी नकार एवं २४ प्रकारकी मकार नामावलि जातियोंके नाम गिनाये हैं। ये सभी उस समय बसन्तपुरमें रहती थीं। कुछ ऐसी जातियाँ भी थीं जो अशान्ति, कलह, चोरी आदि कार्योंमें विशेष रुचि लेती थीं। समाजमें जुआ खेलनेका काफी प्रचार था। नगरोंमें जुआरी होते थे तथा वेश्याएँ होती थीं। कभी-कभी भद्र व्यक्ति भी अपनी सन्तानको गार्हस्थ जीवनमें उतारनेके पहिले ऐसे स्थानोंपर भेजा करते थे। जुआ खेलनेको समाज-विरोधी नहीं समझा जाता था। जिणदत्त एक ही बारमें ११ करोड़का दाव हार गया था।

खेलत भई जिणदत्तहि हारि, जूवारिन्हु जीति पच्चारि।
भणइ रल्हु हम नाहीं खोहि, हारिउ दव्वु एगारह कोडि॥

इन कथा-काव्योंके पढ़नेसे ज्ञात होता है कि उस युगमें भी वैवाहिक रीति-रिवाज आजकी ही भाँति समाजमें प्रचलित थे। विवाहके लिए मण्डप गाड़े जाते थे। रंगावली पूरी जाती थी। मंगल कलश और बन्दनवार सजाये जाते थे। मंगल वाद्योंके साथ भाँवरें पड़ती थीं और लोगोंको भोज दिया जाता था। बारात खूब सज-धजके साथ जाती थी। भविसयत्तकहामें धनवइ सेठके विवाहका जो वर्णन किया गया है उसमें लोकजीवनका यथार्थ चित्र मिलता है। विवाहमें दहेज देनेकी प्रथा थी लेकिन कभी-कभी वरपक्षवाले दहेजको अस्वीकार भी कर दिया करते थे। भविसयत्तकहामें सवर्ण मणि और रत्नोंका लोभ छोड़कर धनदत्तकी सुन्दर पुत्रीको ही सबसे अच्छा उपहार समझा जाता था लेकिन जिनदत्तको चारों विवाहोंमें इतना अधिक दहेज मिला था कि उससे सम्हाले भी नहीं सम्हलाता था। कोटि भट श्रीपालको भी मैना सुन्दरीके साथ विवाहके अतिरिक्त अन्य विवाहोंमें खूब धन-दौलत प्राप्त हुआ था। कभी-कभी राजा अपनी पुत्रीके विवाहमें वरको अपना आधा राज्य भी दिया करते थे।

समाजमें वहु-विवाहकी प्रथाको मान्यता प्राप्त थी। जिसके जितनी अधिक पत्नियाँ होती थीं उसको उतना ही ऐश्वर्यशाली एवं भाग्यवान समझा जाता था। भविष्यदत्तके पिता दो विवाह करते हैं। जिनदत्तने चार विवाह किये। श्रीपालने भी चारसे अधिक विवाह किये थे। पदुम्न जहाँ-जहाँ भी जाते हैं उन्हें उपहार-में वधू मिलती है। इसी तरह जीवन्धरके जीवनमें भी विवाहोंकी भीड़ लग जाती है। विलासवईकहाके नायक विलासवती इन्द्रावती एवं पहुपावतीके साथ विबाह करते हैं।

पुत्रजन्मपर आजके ही समान पहिले भी खूब खुशियाँ मनायी जाती थीं। गरीबों, अनाथों और अपाहिजोंको उस अवसरपर खूब दान दिया जाता था। जिनदत्तके जन्मोत्सवपर उसके पिताने दो करोड़का दान दिया था।

देहि तंबोलत फोफल पाण, दीने चीर पटोले पान।
पूत बधावा नाहीं खोरि, दीने सेठि दान कुइ कोडि॥

ज्योतिषियोंकी समाजमें काफी प्रतिष्ठा थी। भविष्यवाणियोंपर खूब विश्वास किया जाता था। राजा महाराजा भी कभी-कभी इन्हीं भयिष्यवाणियोंके आधारपर अपनी कन्याओंका विवाह करते थे। जिनदत्तका श्रृंगारमतीके साथ, श्रीपालका गुणमाला एवं मदनमंजरीके साथ विवाहका आधार ये ही भविष्यवाणियाँ थीं। इसी तरह सहस्रकूट चैत्यालयके किवाड़ खोलने, समुद्र पार करने एवं तैरते हुए विद्याधरोंके देशमें पहुँचनेपर भी विवाह सम्पन्न हो जाते थे। श्रीपालने एक स्थानपर नैमित्तिककी भी भविष्यवाणीपर अपना पूरा विश्वास व्यक्त किया है।

णिमित्तउ जे कहइ णरेसरु, मो किअ सव्वु होइ परमेसरु।

श्रृंगार एवं आभूषणोंमें स्त्रियोंकी स्वाभाविक रुचि थी। सिरिपालकहामें गुण सुन्दरी अपनेको सोनेके आभूषणोंसे सजाती है। सोनेका हार वक्षस्थलपर धारण करती है। जिणदत्तकी प्रथम पत्नी बिमलमतीकी कंचुकी ही ९ करोड़में विकी थी वह कंचुकी मोती, माणिक एवं हीरोंसे जड़ी हुई थी।

माणिक रतन पदारथ जड़ी, विचि विच हीरा सोने घड़ी।
ठए पासि मुत्ताहल जोड़ि, लइ हइ मोलि सु णम धन कोड़ि॥

## धार्मिक जीवन

सभी स्त्री-पुरुष धार्मिक जीवन व्यतीत करते थे। भगवान्‌की अष्टमंगल द्रव्यसे पूजा की जाती थी। श्रीपालका कुष्ट रोग तीर्थंकरकी प्रतिमाके अभिषेकके जलसे दूर हुआ था। गुणमालाके विवाहके पूर्व वह सहस्रकूट चैत्यालयके दर्शन करने गया था। जिनदत्त विमान द्वारा अकृत्रिम चैत्यालयोंकी एवं कैलासपर स्थित जिनेन्द्रदेवकी वन्दना करने गया था। जिनदत्तका पिता भी प्रतिदिन भगवान्‌की वन्दना-पूजा करता था। श्रीपाल, जीवन्धर, भविष्यदत्त, जिनदत्त, आदि सभी नायक जीवनके अन्तिम वर्षोंमें साधु-जीवन ग्रहण करते हैं और अन्तमें तपस्या करके मुक्ति अथवा स्वर्ग-लाभ लेते हैं। भविसयत्तकहाका मूल आधार श्रुत-पंचमीके माहात्म्यको बतलाना है। इसी तरह श्रीपालकी जीवन-कथा अष्टाह्निका व्रतका आधार है। पुण्णासव-कहा एवं सत्तवसणकहाका प्रमुख उद्देश्य पाठकोंके जीवनमें धर्मके प्रति अथवा सत् कार्योंके प्रति रागभाव उत्पन्न करना है। सात व्यसनोंसे दूर रखनेके लिए सत्तवसणकहाकी रचना की गयी। इन कथा-काव्योंके आधार-पर उस समयके राजनैतिक जीवनकी कोई अच्छी तस्वीर हमारे सामने उपस्थित नहीं होती है। देशमें छोटे-छोटे शासक ये और वे एक-दूसरेसे लड़ा करते थे। जिनदत्तचरितमें ऐसे कितने हीका उल्लेख आता है। जिनदत्त जब अतुल सम्पत्तिके साथ अपने नगरमें वापस लौटता है तो वहाँका राजा उसे अपने आधा

राज्यका स्वामी बना देता है। इन कथा-काव्योंमें युद्धका अत्यन्त विस्तारसे वर्णन हुआ है। युद्धके तत्कालीन अस्त्र-शस्त्रोंके बारेमें भी इन कथा-काव्योंसे अच्छी जानकारी मिलती है। नगरमें किले होते थे, युद्धकी मोर्चा-बन्दी उसमें की जाती थी।

जिणदत्तचौपईमें धनुष, तलवार, ढीकलु, गोफणी, आदि शस्त्रोंका नाम उल्लेख किया गया है। प्रत्येक शासकके पास चतुरंगी सेन होती थी। युद्धके विशेष बाजे होते थे तथा ढोल, भेरी, निशान बजनेसे सैनिकोंमें युद्धोन्माद बढ़ता रहता था। श्रीपालका अपने चर्चाके साथ होनेवाले युद्धका कविने बहुत ही सुन्दर वर्णन किया है। राजा हाथीपर बैठकर युद्धके लिए प्रस्थान करता था वह अपने चारों ओर अंगरक्षकोंसे घिरा रहता था।

जनतामें राजाका विशेष आतंक रहता था, कोई भी उसकी आज्ञाका उलंघन करनेकी सामर्थ्य नहीं रखता था। व्यापारियोंसे छोटे-छोटे राजा भी खूब भेंट लिया करते थे। भविष्यदत्तने तिलकद्वीप पहुँचकर वहाँके राजाको खूब उपहार दिये थे। इन राजाओंमें छोटी-छोटी बातोंको लेकर जब कभी युद्ध छिड़ जाता था। इनमें कन्या, उपहार आदिके कारण प्रमुख रहे हैं।

## आर्थिक स्थिति

इन कथा-काव्योंमें समूचे देशमें व्यापारकी एक-सी स्थिति मिलती है। देशका व्यापार पूर्णतः वणिक् वर्गके हाथमें रहता था। वणिक्-पुत्र टोलियोंमें अपने नगरसे बाहर व्यापारके लिए जाते थे। समुद्री मार्गसे वे जहाजमें बैठकर छोटे-छोटे द्वीपोंमें व्यापारके लिए जाते थे और वहाँसे अतुल सम्पत्ति लेकर लौटते थे। जिणदत्त सागरदत्तके साथ जब व्यापारके लिए विदेश गया था तो उसके साथ कितने ही वणिक्-पुत्र थे। उनके साथ विविध प्रकारकी विक्रीकी वस्तुएँ थीं जो विदेशोंमें मंहगी थीं और देशमें सस्ती थीं। बैलोंपर सामान लादकर वे विदेशोंमें जाते थे। द्वीपोंमें जानेके लिए वे जहाजोंका सहारा लिया करते थे। छोटे-छोटे जहाजोंका समूह होता था और उनका एक सरदार अथवा नायक होता था, सभी व्यापारी उसके अधीन रहते थे। श्रीपालकहामें धवल सेठकी अतुल सम्पत्तिका वर्णन किया गया है। भविष्यदत्त, जिणदत्त और जीवन्धर आदि सभी श्रेष्ठिपुत्र थे जो व्यापारके लिए बाहर गये थे और वहाँसे अतुल सम्पत्ति लेकर लौटे थे। इन कथा-काव्योंमें जनताकी आर्थिक स्थिति अच्छी थी ऐसा आभास होता है लेकिन फिर भी सम्पत्तिका एका-धिकार व्यापारी वर्ग तक ही सीमित था।

उस समय सिंघल द्वीप व्यापारके लिए प्रमुख आकर्षणका केन्द्र था। जिणदत्त व्यापारके लिए सिंघल द्वीप गया था वहाँ जवाहरातका खूब व्यापार होता था। लेन-देन वस्तुओंमें अधिक होता था, सिक्कोंका चलन कम था। उन दिनों द्वीपोंमें व्यापारी खूब मुनाफा कमाते थे। सिंवल द्वीपके अतिरिक्त भविसयत्तकहामें मदनागद्वीप, तिलकद्वीप, कंचनद्वीप आदिका वर्णन भी मिलता है।

इन कथा काव्योंमें ग्राम एवं नगरोंका वर्णन भी बहुत हुआ है। भविसयत्तकहामें गजपुर नगरमें पथिक जन पेड़ोंकी छायामें घूमते हैं। हास-परिहास करते हुए गन्नेका रसपान करते हैं। जिणदत्तचौपईमें जो बसन्तपुरनगरका वर्णन किया गया है उसके अनुसार वहाँके सभी निवासी प्रेमसे रहते थे। कोली, माली, पटवा एवं सपेरा भी दया पालते थे। ब्राह्मण एवं क्षत्रिय समाज भी चरमके संयोगसे वृत्त रहते थे। नगरके बाहर उद्यान होते थे। सागरदत्त सेठके उद्यानमें विविध पौधे थे। नारियल एवं आमके वृक्ष थे। नारंगी, छुहारा, दाख, पिंड, खजूर, सुपारी, जायफल, इलायची, लौंग आदि-आदि फलोंके पेड़ थे। पुष्पोंमें मरूआ, मालती, चम्पा, रायचम्पा, मुचकुन्द, मौलसिरी, जयापुष्प, पाउल, गुडहल आदिके नाम उल्लेखनीय हैं।

## प्रेमाख्यानक तत्त्व

अपभ्रंश भाषाके इन कथा-काव्योंमें प्रेमाख्यानक तत्त्वका अच्छी तरह पल्लवन हुआ है। हिन्दी भाषामें जिन प्रेमाख्यानक काव्योंकी सर्जना हुई उसमें अपभ्रंशके कथा काव्यका अत्यधिक प्रभाव है। विलासवईकहा, भविसयत्तकहा, जिणदत्तचौपई, श्रीपालकहा आदि सभीमें प्रेमाख्यानक काव्य भरा पड़ा है। भविसयत्तकहा एवं श्रीपालकहामें विवाह होनेके पश्चात् नवदम्पत्तिमें प्रेमका संचार होता है। भविष्यदत्त वास्तविक प्रेमके कारण ही भविष्यानुरूपाको चतुरतासे प्राप्त करता है और सुमित्राको युद्धके पश्चात् प्राप्त करता है। जिणदत्त पुतलीके रूपमें चित्रित विमलमतीके रूप-सौन्दर्यको देखकर आसक्त हो जाता है, वह अपने आपको भूल जाता है और रूपातीत उस सुन्दरीको पानेके लिए अधीर हो उठता है। इसी प्रसंगमें इस कथा-काव्यमें विमलमतीके सौन्दर्यका जो वर्णन हुआ है वह प्रेमाख्यानक काव्योंका ही रूप है।

चंपावण्णी सोहइ देह, गल कंदहल तिण्णि जसु देह।
पीणत्थणि जोव्वण मयसाय उर पोटी कडियल वित्थार ॥

विमलमतीको प्राप्त करनेके पश्चात् भी जिणदत्त उसके प्रेममें डूबा हुआ रहा और अपनी विदेश यात्रासे लौटनेके पश्चात् विरहाग्निमें डूबी हुई अपनी दो पत्नियोंके साथ विमलमतीको पाकर प्रसन्नतासे भर गया। विलासवती कथा तो आदिसे अन्त तक प्रेमाख्यानक काव्य है। इस कथा काव्यमें वर्णित प्रेम विवाहके पूर्वका प्रेम है। राजमार्गपर जाते हुए राजकुमार सनतकुमारके रूपको देखकर विलासवती उसपर मुग्ध हो जाती है और राजमहलकी खिड़कीसे ही फूलोंकी माला अपने प्रेमीके गलेमें डाल देती है। सनतकुमार भी विलासवतीके रूपलावण्यको देखकर उसपर आसक्त हो जाता है। धीरे-धीरे प्रेमकी अग्निमें दोनों ही प्रेमी-प्रेमिका जलने लगते हैं और एक-दूसरेको पानेकी लालसा करते हैं और दोनोंका उद्यानमें साक्षात्कार हो जाता है लेकिन प्रेम प्रणयको तबतक आत्मसात् नहीं करते जबतक कि विवाह बन्धनमें नहीं बँध जाते। इसके लिए उन्हें काफी वियोग सहना पड़ता है। प्रेमीके वियोगसे विकल होकर विलासवती मध्य रात्रिको सती होनेके लिए श्मशान की ओर प्रस्थान कर देती है। लेकिन मार्गमें वह डाकुओं द्वारा लूट ली जाती है। और एक समुद्री व्यापारी द्वारा खरीद ली जाती है। जहाजके टूट जानेसे वह एक आश्रममें पहुँच जाती है संयोगसे नायक सनतकुमार भी अपनी प्रेमिकाके वियोगसे सन्तप्त उसी आश्रममें पहुँच जाता है और विलासवतीके बिना अपने जीवनको व्यर्थ समझने लगता है। अन्तमें आश्रममें ही वैवाहिक बन्धनमें बँध जाते हैं। इसके पश्चात् भी एक-दूसरेका वियोग होनेपर मृत्युको आलिंगन करनेको तैयार होना नायक-नायिकाके आदर्श प्रेमको प्रकट करता है। इस प्रकार इन कथा-काव्योंमें जिस प्रेम कथानकका चित्रण हुआ है उसका प्रभाव हमें हिन्दीके कुछ प्रेमाख्यानक काव्योंके वर्णनमें मिलता है।

लेकिन इन सबके अतिरिक्त पुण्णासवकहा, धम्मपरिक्खा, सत्तवसणकहा जैसी कथाकृतियोंमें भारतीय जनजीवनमें सदाचार, नैतिकता, सत्कार्योंमें आस्थाका रूप भरनेका जो प्रयास किया है वह भारतीय संस्कृतिके पूर्णत: अनुरूप है। यह कथाएँ जनजीवनके स्तरको ऊँचा उठानेवाली हैं तथा गत सैकड़ों वर्षोंसे श्रद्धालु पाठकोंको अच्छे पथपर चलनेकी प्रेरणा देती हैं। इस प्रकार इन कथा काव्योंने भारतीय संस्कृतिके एकरूपात्मक स्वरूपको स्थायी रखनेमें तथा उसका विकास करनेमें जो योगदान दिया है वह सर्वथा स्तुत्य है।

# अपभ्रंशका एक अचर्चित चरितकाव्य

डॉ० देवेन्द्रकुमार शास्त्री

अपभ्रंशके चरितकाव्योंकी सुदीर्घ परम्परा मिलती है, जिसका विकास प्राकृतके विकसनशील पौराणिक काव्योंसे हुआ जान पड़ता है। इन चरितकाव्योंमें महापुरुषके जीवन-विकासका वर्णन निबद्ध मिलता है। नियोजित घटनाओंमें क्रमबद्धता और पौराणिक परम्पराका यथेष्ट सन्निवेश है। इसलिए लगभग सभी चरित-काव्योंका शिल्प समान है। आकारकी दृष्टिसे ही नहीं साहित्यिक दृष्टिसे भी आलोच्य रचना महान् है। सम्पूर्ण काव्य १३ सन्धियोंमें निबद्ध है। और इसके रचनाकार हैं—महिन्दू। उनकी इस कृतिका नाम है-संतिणाहचरिउ।

अपभ्रंशके इस अचर्चित चरितकाव्यका सर्वप्रथम परिचय पं० परमानन्दजी शास्त्रीने जैन ग्रन्थ प्रशस्ति संग्रहमें निम्नलिखित शब्दोंमें दिया था[1]—

८७वीं प्रशस्ति संतिणाहचरिउकी है, जिसके कर्ता कवि महिन्दु या महाचन्द्र है। प्रस्तुत ग्रन्थमें १३ परिच्छेद हैं जिनकी आनुमानिक श्लोक सख्या पाँच हजारके लगभग है, जिनमें जैनियोंके सोलहवें तीर्थंकर शान्तिनाथ चक्रवर्तीका चरित्र दिया हुआ है।

अभी तक यह चरितकाव्य हस्तलिखित रूपमें एक अप्रकाशित रचना है। इसकी एकमात्र प्रति श्री दि० जैन सरस्वती भण्डार, धर्मपुरा, दिल्लीमें उपलब्ध है। यह हस्तलिखित १५३ पत्रोंकी रचना है। इसका अन्तरंग परिचय इस प्रकार है—

सर्वप्रथम जिन-नमस्कारसे काव्य प्रारम्भ होता है। नमस्कारमें चौबीसों तीर्थंकरोंको बन्दन किया गया है। तदनन्तर सरस्वतीकी वन्दना की गयी है। आत्म-विनय प्रकाशनके साथ ही कवि अपनी रचनाके सम्बन्धमें प्रकाश डालता हुआ कहता है कि मैंने कवि पुष्पदन्तके महापुराणके अन्तर्गत श्री शान्तिनाथ तीर्थंकरका यह चरित सुनकर रचना की है।

कइ पुप्फयंत सिरि मह पुराणु,<br>
तहु मज्झि णिसिउ मइ गुणणिहाणु।<br>
चरियउ सिरि संतिहु तित्थणाहु।,<br>
अह णिविडु रइउ गुणगण अथाहु।

यही नहीं, कवि आत्म-विनय प्रकट करता हुआ कहता है कि काव्यके रूपमें जो कुछ कह रहा हूँ वह तुच्छ बुद्धिसे। वास्तवमें खलजनके समान यह अज्ञानका विस्तार है। उसके ही शब्दोंमें—

बोलिज्जइ कव्वंकिय मएण, महु तुच्छबुद्धि खलयण अएण।

तथा—

गंभीरबुद्धि दुल्लहु ण होइ, सो तुच्छ बुद्धि सुलहउ ण जोइ।<br>
बुहयणहु जि एहु सहाउ हुंति, सव्वह हियत्तणु चिंतवंति।

१. पं० परमानन्द जैन शास्त्री : जैन-ग्रन्थ प्रशस्ति-संग्रह, दिल्ली, १९६३, पृ० १२३

अनन्तर सज्जन-दुर्जन वर्णन है। दुर्जन-वर्णनमें कविकी उक्ति है कि जिस प्रकार पित्तका रोगी सदा सभी वस्तुओंमें कड़वेपनका स्वाद लेता है इसी प्रकार दुर्जन भी मधुर काव्यरचनाको रसहीन समझते हैं। दोष देखना ही उनका स्वभाव है। दूसरेके दोष देखनेमें वे पिशुनस्वभावके होते हैं।

कविने पूर्ववर्ती अनेक कवियोंका उल्लेख किया है। उन कवियोंके नाम हैं—अकलंक स्वामी, पूज्यपाद, इन्द्रनन्दी, श्री नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती, चतुर्मुख, स्वयम्भू, पुष्पदन्त, मुनि यशःकीर्ति, पंडित रइधू, गुणभद्र-सूरि, और सहणपाल।

अकलंक सामि सिरि पायपूय, इंदाइ महाकइ अट्ठ हूय।
सिरि णेमिचंद सिद्धंतियाइं, सिद्धंतसार मुणि णविवि ताइं।
चउमुहु सुयंभु सिरि पुप्फयंतु, सरसइ णिवासु गुणगण महंतु।
जसकित्ति मुणीसरु जसणिहाणु, पंडिय रइधू कइ गुण अमाणु।
गुणभद्दसूरि गुणभद्द ठाणु, सिरि सहणपालु बहु बुद्धि जाणु।

पूर्वकवियोंके कीर्तनके उपरान्त कवि अपनी अज्ञानताको स्पष्ट प्रकट करता हुआ कहता है कि मैंने शब्द-शास्त्र नहीं देखा, मैं कर्त्ता, कर्म और क्रिया नहीं जानता। मुझे जाति (छंद), धातु और सन्धि तथा लिंग एवं अलंकारका ज्ञान भी नहीं है। कवि के शब्दोंमें—

णउ दिट्ठा णउ सेविय सुसेय, भइं सद्दसत्थ जाणिय ण भेय।
णो कत्ता कंमु ण किरिय जुत्ति, णउ जाइ धाउ णवि संधि उत्ति।
लिंगालंकारु ण पय समत्ति, णो वुज्झिय मइ इक्कवि विहत्ति।
जो अमरकोसु सो मुत्तिठाणु, णाणिउ मइ अण्णु ण णाम माणु।
णिग्घंटु वियाणिउ वणि गइंदु, सुछंदि ण ढोइउ मणु मइंदु।
पिंगल सुवण्णु तं वइ रहिउ, णाणिउ मइ अण्णु ण कोवि गहिउ।

इसलिये ज्ञानी जन इस काव्य-व्यापारको देखकर कोप न करें?

यहाँपर सहज ही प्रश्न उठता है कि जब तुम अज्ञानी हो और इस काव्य-व्यापारको जानते-समझते नहीं हो तब काव्य-रचना क्यों कर रहे हो? रचनाकारका उत्तर है—

जइ दिणयरु णहि उज्जोउ करइ, ता किं खुज्जोअउ णउ फुरइ।
जइ कोइल रसइ सुमहुरवाणि, किं टिट्टिर हइ तुण्हंतु ठाणि।
जइ वियसइ सुरहिय चंपराउ, किं णउ फूलइ किंसुय बराउ।
जइ पडहु विवज्जइ गहिरणाउ, ता इयरु म वज्जउ तुच्छ भाउ।
जइ सरवरि गमइ सुहंसु लील, किं णउ धरि पंगणि बहु सवील।
मण मित्त मुयहि तुहु कायरत्तु, करि जिणहु भत्ति हय दुव्वरित्तु।
बहु विणउ पयासिवि सज्जणाह, किं ण्हाण णु करि खलयणगणाह॥

अर्थात् यदि दिनकर (सूर्य) प्रकाश न करे तो क्या खद्योत (जुगनू) स्फुरण न करे? यदि कोयल सुमधुर वाणीमें आलाप भरती हैं तो क्या टिटहरी मौन रहे? यदि चम्पक पुष्प अपनी सुरभि चारों ओर प्रसारित करता है तो क्या बेचारा टेसूका फूल नहीं फूले? यदि नगाड़े गम्भीर नाद करते हैं तो क्या अन्य वाद्य वादित न हों? यदि सरोवरमें हंस लीला करते हैं तो क्या घरके आँगनमें अनेक सवील (अबाबील?) पक्षी क्रीडाएँ न करें? इत्यादि।

# अपभ्रंशका एक अचर्चित चरितकाव्य

डॉ० देवेन्द्रकुमार शास्त्री

अपभ्रंशके चरितकाव्योंकी सुदीर्घ परम्परा मिलती है, जिसका विकास प्राकृतके विकसनशील पौराणिक काव्योंसे हुआ जान पड़ता है। इन चरितकाव्योंमें महापुरुषके जीवन-विकासका वर्णन निबद्ध मिलता है। नियोजित घटनाओंमें क्रमबद्धता और पौराणिक परम्पराका यथेष्ट सन्निवेश है। इसलिए लगभग सभी चरित-काव्योंका शिल्प समान है। आकारकी दृष्टिसे ही नहीं साहित्यिक दृष्टिसे भी आलोच्य रचना महान् है। सम्पूर्ण काव्य १३ सन्धियोंमें निबद्ध है। और इसके रचनाकार हैं—महिन्दू। उनकी इस कृतिका नाम है-संतिणाहचरिउ।

अपभ्रंशके इस अचर्चित चरितकाव्यका सर्वप्रथम परिचय पं० परमानन्दजी शास्त्रीने जैन ग्रन्थ प्रशस्ति संग्रहमें निम्नलिखित शब्दोंमें दिया था[1]—

८७वीं प्रशस्ति संतिणाहचरिउकी है, जिसके कर्ता कवि महिन्दु या महाचन्द्र है। प्रस्तुत ग्रन्थमें १३ परिच्छेद हैं जिनकी आनुमानिक श्लोक संख्या पाँच हजारके लगभग है, जिनमें जैनियोंके सोलहवें तीर्थंकर शान्तिनाथ चक्रवर्तीका चरित्र दिया हुआ है।

अभी तक यह चरितकाव्य हस्तलिखित रूपमें एक अप्रकाशित रचना है। इसकी एकमात्र प्रति श्री दि० जैन सरस्वती भण्डार, धर्मपुरा, दिल्लीमें उपलब्ध है। यह हस्तलिखित १५३ पत्रोंकी रचना है। इसका अन्तरंग परिचय इस प्रकार है—

सर्वप्रथम जिन-नमस्कारसे काव्य प्रारम्भ होता है। नमस्कारमें चौबीसों तीर्थंकरोंको बन्दन किया गया है। तदनन्तर सरस्वतीकी वन्दना की गयी है। आत्म-विनय प्रकाशनके साथ ही कवि अपनी रचनाके सम्बन्धमें प्रकाश डालता हुआ कहता है कि मैंने कवि पुष्पदन्तके महापुराणके अन्तर्गत श्री शान्तिनाथ तीर्थंकरका यह चरित सुनकर रचना की है।

कइ पुप्फयंत सिरि मह पुराणु,
तहु मज्झि णिसिउ मइ गुणणिहाणु।
चरियउ सिरि संतिहु तित्थणाहु।,
अह णिविडु रइउ गुणगण अथाहु।

यही नहीं, कवि आत्म-विनय प्रकट करता हुआ कहता है कि काव्यके रूपमें जो कुछ कह रहा हूँ वह तुच्छ बुद्धिसे। वास्तवमें खलजनके समान यह अज्ञानका विस्तार है। उसके ही शब्दोंमें—

बोलिज्जइ कव्वंकिय मएण, महु तुच्छबुद्धि खलयण अएण।

तथा—

गंभीरबुद्धि दुल्लहु ण होइ, सो तुच्छ बुद्धि सुलहउ ण जोइ।
बुहयणहु जि एहु सहाउ हुंति, सव्वह हिययत्तणु चिंतवंति।

---

१. पं० परमानन्द जैन शास्त्री : जैन-ग्रन्थ प्रशस्ति-संग्रह, दिल्ली, १९६३, पृ० १२३

अनन्तर सज्जन-दुर्जन वर्णन है। दुर्जन-वर्णनमें कविकी उक्ति है कि जिस प्रकार पित्तका रोगी सदा सभी वस्तुओंमें कड़वेपनका स्वाद लेता है इसी प्रकार दुर्जन भी मधुर काव्यरचनाको रसहीन समझते हैं। दोष देखना ही उनका स्वभाव है। दूसरेके दोष देखनेमें वे पिशुनस्वभावके होते हैं।

कविने पूर्ववर्ती अनेक कवियोंका उल्लेख किया है। उन कवियोंके नाम हैं—अकलंक स्वामी, पूज्यपाद, इन्द्रनन्दी, श्री नेमिचन्द्र सिद्धान्तचक्रवर्ती, चतुर्मुख, स्वयम्भू, पुष्पदन्त, मुनि यशःकीर्ति, पंडित रइधू, गुणभद्र-सूरि, और सहणपाल।

अकलंक सामि सिरि पायपूय, इंदाइ महाकइ अट्ठ हूय।
सिरि णेमिचंद सिद्धंतियाइं, सिद्धंतसार मुणि णविवि ताइं।
चउमुहु सुयंभु सिरि पुप्फयंतु, सरसइ णिवासु गुणगण महंतु।
जसकित्ति मुणीसरु जसणिहाणु, पंडिय रइधू कइ गुण अमाणु।
गुणभद्दसूरि गुणभद्द ठाणु, सिरि सहणपालु बहु बुद्धि जाणु।

पूर्वकवियोंके कीर्तनके उपरान्त कवि अपनी अज्ञानताको स्पष्ट प्रकट करता हुआ कहता है कि मैंने शब्द-शास्त्र नहीं देखा, मैं कर्त्ता, कर्म और क्रिया नहीं जानता। मुझे जाति (छंद), धातु और सन्धि तथा लिंग एवं अलंकारका ज्ञान भी नहीं है। कवि के शब्दोंमें—

णउ दिट्ठा णउ सेविय सुसेय, भइं सद्दसत्थ जाणिय ण भेय।
णो कत्ता कंमु ण किरिय जुत्ति, णउ जाइ धाउ णवि संधि उत्ति।
लिंगालंकारु ण पय समत्ति, णो वुज्झिय मइ इक्कवि विहत्ति।
जो अमरकोसु सो मुत्तिठाणु, णाणिउ मइ अण्णु ण णाम माणु।
णिग्घंटु वियाणिउ वणि गइंदु, सुछंदि ण ढोइउ मणु मइंदु।
पिंगल सुवण्णु तं वइ रहिउ, णाणिउ मइ अण्णु ण कोवि गहिउ।

इसलिये ज्ञानी जन इस काव्य-व्यापारको देखकर कोप न करें?

यहाँपर सहज ही प्रश्न उठता है कि जब तुम अज्ञानी हो और इस काव्य-व्यापारको जानते-समझते नहीं हो तब काव्य-रचना क्यों कर रहे हो? रचनाकारका उत्तर है—

जइ दिणयरु णहि उज्जोउ करइ, ता किं खुज्जोअउ णउ फुरइ।
जइ कोइल रसइ सुमहुरवाणि, किं टिट्टिर हइ तुण्हंतु ठाणि।
जइ वियसइ सुरहिय चंपराउ, किं णउ फूलइ किंसुय बराउ।
जइ पडहु विवज्जइ गहिरणाउ, ता इयरु म वज्जउ तुच्छ भाउ।
जइ सरवरि गमइ सुहंसु लील, किं णउ धरि पंगणि बहु सवील।
मण मित्त मुयहि तुहु कायरत्तु, करि जिणहु भत्ति हय दुव्वरित्तु।
बहु विणउ पयासिवि सज्जणाह, किं ण्हाण णु करि खलयणगणाह॥

अर्थात् यदि दिनकर (सूर्य) प्रकाश न करे तो क्या खद्योत (जुगनू) स्फुरण न करे? यदि कोयल सुमधुर वाणीमें आलाप भरती हैं तो क्या टिटहरी मौन रहे? यदि चम्पक पुष्प अपनी सुरभि चारों ओर प्रसारित करता हैं तो क्या बेचारा टेसूका फूल नहीं फूले? यदि नगाड़े गम्भीर नाद करते हैं तो क्या अन्य वाद्य वादित न हों? यदि सरोवरमें हंस लीला करते हैं तो क्या घरके आँगनमें अनेक सवील (अबाबील?) पक्षी क्रीडाएँ न करें? इत्यादि।

कविने अपने परिचयके सम्बन्धमें कुछ भी नहीं लिखा। केवल सन्धिके अन्तके उल्लेखसे यह पता चलता है कि वे इल्लिराजके पुत्र थे। इसी प्रकारसे अन्तिम प्रशस्तिसे स्पष्ट रूपसे ज्ञात होता है कि वे दिल्लीके आसपासके किसी गाँवके रहने वाले थे। उन्होंने इस काव्यकी रचना योगिनीपुर (दिल्ली) के श्रावक विद्वान् साधारण की प्रेरणासे की थी। उन दिनों दिल्लीके सिंहासनपर शाहनशाह बाबरका शासन था। ग्रंथका रचना काल विक्रम संवत् १५८७ है।[1] इस काव्य रचनाका ग्रंथ प्रमाण लगभग ५००० कहा गया है। पाँच सहस्र श्लोक प्रमाणसे रचना अधिक ही हो सकतीहै, कम नहीं है। क्योंकि तेरह सन्धियोंकी रचना अपने कायमें कम नहीं है।

काव्यमें निबद्ध तेरह सन्धियोंमें वर्णित संक्षिप्त विषय-वस्तु इस प्रकार है—

(१) प्रथम सन्धिमें मगध देशके सुप्रसिद्ध शासक राजा श्रेणिक और उनकी रानी चेलनाका वर्णन है। राजा श्रेणिक अपने युगके सुविदित तीर्थंकर भगवान् महावीरके समवसरण (धर्म-सभा) में धर्म-कथा सुननेके लिए जाते हैं। वे भगवान्की वन्दनाकर गौतम गणधरसे प्रश्न पूछते हैं। १२ कडवकोंमें समाहित प्रथम सन्धिमें इतना ही वर्णन है।

(२) दूसरी सन्धिमें विजयार्थ पर्वतका वर्णन, श्री अर्ककीर्तिकी मुक्ति-साधनाका वर्णन तथा श्री विजयांकका उपसर्ग-निवारण-वर्णन है। इस सन्धिमें कुल २१ कडवक हैं।

(३) तीसरी सन्धिमें भगवान् शान्तिनाथकी भवावलिका २३ कडवकोंमें वर्णन किया गया हैं।

(४) चतुर्थ सन्धि २६ कडवकोंमें निबद्ध है। इसमें भगवान् शान्तिनाथके भवान्तरके बलभद्रके जन्मका वर्णन किया गया है। वर्णन बहुत सुन्दर है।

(५) पाँचवी सन्धिमें १६ कडवक हैं। इसमें वज्रायुध चक्रवर्तीका वर्णन विस्तारसे हुआ है।

(६) छठी सन्धि २५ कडवकोंकी है। श्री मेघरथकी सोलह भावनाओंकी आराधना और सर्वार्थ-सिद्धिगमनका वर्णन मुख्य रूपसे किया गया है।

(७) सातवीं सन्धिमें भी २५ कडवक हैं। इसमें मुख्यतः भगवान् शान्तिनाथके जन्माभिषेकका वर्णन है।

(८) आठवीं सन्धि २६ कडवकोंकी है। इसमें भगवान् शान्तिनाथके कैवल्य प्राप्तिसे लेकर समवसरण-विभूति-विस्तार तकका वर्णन है।

(९) २७ कडवकोंकी इस सन्धिमें भगवान् शान्तिनाथकी दिव्य-ध्वनि एवं प्रवचन-वर्णन है।

(१०) दसवीं सन्धिमें केवल २० कडवक हैं। इसमें तिरेसठ महापुरुषोंके चरित्रका अत्यन्त संक्षिप्त वर्णन है।

(११) ३४ कडवकोंकी यह सन्धि भौगोलिक आयामोंके वर्णनसे भरित है, जिसमें केवल इस क्षेत्रका ही नहीं सामान्य रूपसे तीनों लोकोंका वर्णन है।

---

१. आयहॅ गंथपमाणु वि लक्खिउ, ते पाल सयइं गणि कइय ण अक्खिउ।
विण्हेण वि ऊधा पुत्तएण, भूदेवेण वि गुणमणजुएण।
लिहियाउ चित्तेण वि सावहाणु, इहु गंथु विवुह सर जाय भाणु।।
विक्कमरायहु ववगय कालइ, रिसिवसु सर भूय वि अंकालइ।
कत्तिय पढम पक्खि पंचमि दिणि, हुउ परिपुण्ण वि उग्गंतइ इणि।। —अन्त्य प्रशस्ति

(१२) १८ कडवकोंकी इस सन्धिमें भगवान् शान्तिनाथके द्वारा वर्णित चरित्र अथवा सदाचारका वर्णन किया गया है।

(१३) अन्तिम तेरहवीं सन्धिमें भगवान् शान्तिनाथका निर्वाण-गमनका वर्णन १७ कडवकोंमें निबद्ध है।

इस प्रकार इस काव्यका वर्ण्य-विषय पौराणिक है, जो लगभग सभी पौराणिकतासे भरित रचनाओंमें एक साँचेमें रचा गया है। इसमें कथा-वस्तु उसी प्रकारसे सम्पादित है। उसमें कोई विशेष अन्तर परिलक्षित नहीं होता।

कथा-वस्तुकी दृष्टिसे भले ही काव्यमें कोई नवीनता लक्षित न हो, किन्तु काव्य-कला और शिल्पकी दृष्टिसे यह रचना वास्तवमें महत्त्वपूर्ण है। आलोच्यमान रचना अपभ्रंशके चरितकाव्योंकी कोटि की है। चरितकाव्यके सभी लक्षण इस कृतिमें परिलक्षित होते हैं। चरितकाव्य कथाकाव्यसे भिन्न हैं[1]। अतएव पुराणकी विकसनशील प्रवृत्ति पूर्णतः इस काव्यमें लक्षित होती है। प्रत्येक सन्धिके आरम्भमें साधारणके नामसे अंकित संस्कृत श्लोक भी विविध छन्दोंमें लिखित मिलता है। जैसे कि नवीं सन्धिके आरम्भमें—

सुललितपदयुक्ता सर्वदोषैर्विमुक्ता, जडमतिभिरगम्या मुक्तिमार्गे सुरम्या।
जितमदनमदानां चारुवाणी जिनानां, परचरितमयानां पातु साधारणानाम्।

इसी प्रकार ग्यारहवीं सन्धिके आरम्भमें उल्लिखित है—

कनकमयगिरीन्द्रे चारुसिंहासनस्थः प्रमुदितसुरवृन्दैः स्नापितो यः पयोभिः।
स दिशतु जिननाथः सर्वदा सर्वकामानुपचितशुभराशेः साधु साधारणस्य ॥१०॥

जिस समय शान्तिनाथके मानसमें वैराग्य भावना हिलोरें लेने लगती हैं और वे घर-द्वार छोड़नेका विचार करते हैं तभी स्वर्गसे लौकान्तिक देव आते हैं और उन्हें सम्बोधते हैं।

चिंतइ जिणवरु णिय मणि जामवि, लोयंती सुर आगइ तामवि।
जय जयकारु करंति णविय सिर, चंगउ भाविउ तिहुयण णेसर।

कि भगवन्! आप तीर्थका प्रवर्तन करनेवाले हैं और भविकजनोंके मोह-अन्धकारको दूर करनेवाले हैं।[2]

अपभ्रंश के अन्य प्रबन्धकाव्योंकी भाँति इस रचनामें भी चलते हुए कथानकके मध्य प्रसंगतः गीतों की संयोजना भी हुई है। ये गीत कई दृष्टियोंसे महत्त्वपूर्ण हैं। उदाहरणके लिए—

अइ महसत्ती वर पण्णत्ती, मारुयगामिणि कामवि रूविणि।
हुयवह थंभणि णीरुग्गिसुंभणि, अंधीकरणी आयहु हरणी।
सयलपवेसिणि अविआवेसिणि, अप्पडिगामिणि विविहविभासिणि।
पासवि छेयणि गहणीरोयणि, वलणिद्धाडणि मंडणि ताडणि।
मुक्करवाली भीमकराली, अविरल पहयरि विज्जुल चलयरि।
देवि पहावइ अरिणिट्ठावइ, लहुवर मंगी भूमि विभंगी।

---

१. कथाकाव्य और चरितकाव्यमें अन्तर जाननेके लिए लेखकका शोधप्रबन्ध द्रष्टव्य है—'भविसयत्तकहा तथा अपभ्रंश कथा-काव्य', पृ० ७६-७९।

२. तित्थपवत्तणु करहि भडारा, भवियहं फेडहि मोहंधारा।
गय लोयंतिय एम कहेविणु, ता जिणवरिण भरहु घर देविणु। सन्धि ९, कडवक १६।

एक अन्य प्रकारके गीतका निदर्शन है—

सरोवरं पफुट्ट कंजरेण पिंजरं, समीयरं सगज्ज उब्भडं सुसायरं।
वरं सुआसणं मयारि रूव भीसयं, सरं मयंस दित्तयं सुदेव गेहयं।
अहिंद मंदिरं सुलोयणित्त सुंदरं, पकंत्ति जुत्तयं सुरण्ण संचयं वरं।
ण तित्ति इंधणं हुयासणं पलित्तयं, अधूमजाल देवमग्गु णं गिलंतयं।

एक अन्य रागका गीत पठनीय है—

हुल्लरु सुरवइ मण रंजिएण, हुल्लरु उवसग्ग विहंजिएण।
हुल्लरु मुणिमण संतोसिएण, हुल्लरु भवियण गण पोसिएण।
हुल्लरु तिल्लोयहु विहिय सेव, हुल्लरु ईहिय दय विगय लेव। ८,२

इस प्रकारके अन्य गीतोंसे भी भरित यह काव्य साहित्यका पूर्ण आनन्द प्रदान करता है। एक तो अपभ्रंश भाषामें और विशेषकर इस भाषामें रचे गये गीतोंमें बलाघातात्मक प्रवृत्ति लक्षित होती है। आज तक किसी भी भाषाशास्त्री तथा अपभ्रंशके विद्वान्का ध्यान इस ओर नहीं गया है। किन्तु अपभ्रंशके लगभग सभी काव्योंमें सामान्यरूपसे यह प्रवृत्ति लक्षित होती है। उदाहरण के लिए—

इक्कें वुल्लाविउ मुक्खगामि, इक्कें विहसाविउ भुवणसामि।
इक्कें गलिहारु विलंवियउ, इक्कें मुहेण मुहु चुंवियउ।

किन्तु वलाघात उदात्त न होकर किंचित् मन्द है। इसी प्रकारका अन्य उदाहरण है—

सुय सिरिदत्ता जणिय पहिल्ली, पंगु कुंटि अण्णिक्क गहिल्ली।
पुणु वहिरी कण्ण ण सुणइ वाय, पुणु छट्ठी खुज्जिय पुत्ति जाय।

तथा—

आराहिवि सोलहकारणाइ, जे सिवमंदिरि आरोहणाइ।
तिल्लोक्कचक्क संखोहणाइ, संपुण्ण तवें अज्जिय विसेण।

एवम्—

जेट्ठ वहल वारिस जाणिज्जहु, माहहु सिय तेरसि माणिज्जहु।
जेट्ठहु वहल चउद्दसि जाणहु, पइसाहहु सिय पडिव पमाणहु।
मग्गसिरहं दिय चउदसि जाणिया, पुणु एयारसि जिणवर काणिया।

संगीतात्मक ताल और लयसे समन्वित पद-रचना देखते ही वनती है। यथा—

झरंति दाण वारि लुद्ध मत्त भिंगयं, णिरिक्ख एसु दंति वेयदंत संगयं।
अलद्ध जुज्झु ढिक्करंतु सेयवण्णयं, घरम्मि मंद संपविस्समाणु गोवयं।
पउब्भियं कमं चलं व पिंगलोयणं, विभा सुरंधु लंतकंव केसरं घणं।
सणंकरं तुयंतु संतु लंब जीहयं, पकोवयं पलित्तु पिच्छए सुसीहयं।

काव्य भाव और भाषाके सर्वथा अनुकूल है। भावोंके अनुसार ही भाषाका प्रयोग दृष्टिगत होता है। फिर भी, भाषा प्रसाद गुणसे युक्त तथा प्रसंगानुकूल है। जैसे कि—

कालाणलि अप्पउ किणि णिहित्तु, आसीविसु केण करेण छित्तु।
सुरगिरि विसाणु किणि मोडियउ, जममहिससिंगु किणि तोडियउ।
जो महु विमाण थंभणु करेइ, सो णिच्छय महु हत्थें मरेइ।

प्रसंगत: अमर्ष संचारी भाव विभावसे संयुक्त होकर रोषके आवेगके साथ वीर रसका स्फुरण कर रहा है। इसी प्रकार अन्य रसोंसे युक्त होने पर भी रचना शान्तरस की है।

आलोच्यमान काव्यमें कई सुन्दर वर्णन हैं। प्रस्तुत है मगध देशका वर्णन––जहाँ पर सरोवर कमल-नालोंसे सुशोभित हैं, श्रेष्ठ हाथी जहाँ पर संचार करते हैं और राजहंश उड़ानें भरते हैं। जहाँ पर क्रीड़ागिरि रति-रसका निधान है और देव-मिथुन जहाँ पर लता-मण्डपोंमें क्रीड़ाएँ किया करते हैं। जलवाहिनी सरिता जहाँ पर अतिशय जल-प्रवाहके साथ बहती है मानो कामिनी-कुल पतियोंके साथ विचरण करता हो। जहाँ पर नन्दन-वन फल-फूलोंसे भरित हैं मानो भू-कामिनी घने यौवनसे सुशोभित हो रही हो। जहाँके गो-कुलोंमें गायोंके स्तनोंसे दुग्ध झर रहा है और चपल बछड़े अपनी पूँछें उठाकर दुग्ध-पान कर रहे हैं।

कविके शब्दोंमें––

तहु मज्झि सुरम्मउ मगहदेसु, महिकामिणि किउ णं दिव्ववेसु।
जहि सरवर सोहहि सारणाल, गयवर डोहिय उड्डिय मराल।
जहि कीलागिरि रइरस आणिहण, लइमंडवि कीलिर देवमिहुण।
जलवाहिणि गणु जलु वहलु वहइ, णं कामिणिउलु पइसंगु गहइ।
जहि णंदणवण फुल्लिय फल्लाइं, णं भूकामिणि जुव्वणु घणाइ।
जहि गोउलि गोहणु पय खिरंति, करि पुच्छ चवल वच्छा पिवंति। (१,७)

इसी प्रकार स्वयंवर-मण्डपमें सुलोचनाके द्वारा मेघेश्वरके कण्ठमें जयमाला निक्षिप्त करने पर अर्ककीर्ति रोषके साथ उठ खड़ा होता है, मेघेश्वर भी दर्पके साथ युद्धके लिए उठ बैठता है। घमासान युद्ध होता है। युद्धका चित्र है––

अक्ककित्ति मणु दुवणह चालिउ, दुवणु वि कत्थण चंगउ भालिउ।
तियरयण समाणी एह कण्ण, सामिहि सुउ मुइ कुलेइ अण्ण।
ता जाइउ संगरु अइ रउद्दु, उट्ठिउ मेहेसरु वेरि मद्दु।
बहु णरवर तज्जिय वाणसंधि, रवि कित्ति लयउ जीवंतु वंधि। (२,१९)

वस्तुत: उक्त पंक्तियोंमें युद्धका वर्णन न होकर उसकी तैयारीका उल्लेख मात्र है। पढ़ने पर यह लगता है कि अब जम कर युद्ध होगा, किन्तु कवि कुछ ही पंक्तियोंमें युद्धोत्तर स्थितिका वर्णन भी साथमें कर देता है। इसका कारण यही है कि कथानकमें गतिशीलता नहीं है। बहुत ही बँधी हुई बातें कविके सामने हैं, जिनका साहित्यके रूपमें प्रस्तुतीकरण करना कविका उद्देश्य प्रतीत होता है। अतएव वस्तुगत विविध आयामोंका भली-भाँति चित्रण नहीं हो सका है। किन्तु इसका यह भी अर्थ नहीं है कि रचनामें मार्मिक स्थल नहीं हैं; परन्तु कम अवश्य हैं।

काव्यके वर्णनोंमें जहाँ-तहाँ लोक-तत्त्वोंका सहज स्फुरण परिलक्षित होता है। उदाहरणके लिए––

जहाँ पर नदियाँ कुलटा नारीके समान वक्र गतिसे बहनेवाली हैं, निकटके गाँव इतने पास हैं कि मुर्गा उड़कर एक गाँवसे दूसरे गाँवमें सरलतासे पहुँच सकता है। जहाँके सरोवरोंमें विशाल नेत्रोंकी समता करनेवाले बड़े-पत्तोंसे युक्त कमल विकसित थे। जहाँ पर गोधन, गोरस आदिसे समृद्धि-सम्पन्न हैं। और जहाँ पर विख्यात उद्यान-वन आदि हैं। जहाँका क्षेत्र अन्न-जल आदिसे परिपूर्ण होनेके कारण सदा सुखदायक है। कविके ही शब्दों में––

एक अन्य प्रकारके गीतका निदर्शन है—

सरोवरं पफुट्ट कंजरेण पिंजरं, समीयरं सगज्ज उब्भडं सुसायरं।
वरं सुआसणं मयारि रूव भीसयं, सरं मयंस दित्तयं सुदेव गेहयं।
अहिंद मंदिरं सुलोयणित्त सुंदरं, पकंत्ति जुत्तयं सुरण्ण संचयं वरं।
ण त्तित्ति इंधणं हुयासणं पलित्तयं, अधूमजाल देवमग्गु णं गिलंतयं।

एक अन्य रागका गीत पठनीय है—

हुल्लरु सुरवइ मण रंजिएण, हुल्लरु उवसग्ग विहंजिएण।
हुल्लरु मुणिमण संतोसिएण, हुल्लरु भवियण गण पोसिएण।
हुल्लरु तिल्लोयहु विहिय सेव, हुल्लरु ईहिय दय विगय लेव। ८,२

इस प्रकारके अन्य गीतोंसे भी भरित यह काव्य साहित्यका पूर्ण आनन्द प्रदान करता है। एक तो अपभ्रंश भाषामें और विशेषकर इस भाषामें रचे गये गीतोंमें वलाघातात्मक प्रवृत्ति लक्षित होती है। आज तक किसी भी भाषाशास्त्री तथा अपभ्रंशके विद्वान्का ध्यान इस ओर नहीं गया है। किन्तु अपभ्रंशके लगभग सभी काव्योंमें सामान्यरूपसे यह प्रवृत्ति लक्षित होती है। उदाहरण के लिए—

इक्कें वुल्लाविउ मुक्खगामि, इक्कें विहसाविउ भुवणसामि।
इक्कें गलिहारु विलंवियउ, इक्कें मुहेण मुहु चुंवियउ।

किन्तु वलाघात उदात्त न होकर किंचित् मन्द है। इसी प्रकारका अन्य उदाहरण है—

सुय सिरिदत्ता जणिय पहिल्ली, पंगु कुंटि अण्णिक्क गहिल्ली।
पुणु वहिरी कण्ण ण सुणइ वाय, पुणु छट्ठी खुज्जिय पुत्ति जाय।

तथा—

आराहिवि सोलहकारणाइ, जे सिवमंदिरि आरोहणाइ।
तिल्लोक्कचक्क संखोहणाइ, संपुण्ण तवें अज्जिय विसेण।

एवम्—

जेट्ठ बहल वारिस जाणिज्जहु, माहहु सिय तेरसि माणिज्जहु।
जेट्ठहु बहल चउद्दसि जाणहु, पइसाहहु सिय पडिव पमाणहु।
मग्गसिरहं दिय चउदसि जाणिया, पुणु एयारसि जिणवर काणिया।

संगीतात्मक ताल और लयसे समन्वित पद-रचना देखते ही वनती है। यथा—

झरंति दाण वारि लुद्ध मत्त भिंगयं, णिरिक्ख एसु दंति वेयदंत संगयं।
अलद्ध जुज्झु ढिक्करंतु सेयवण्णयं, घरम्मि मंद संपविस्समाणु गोवयं।
पउब्भियं कमं चलं व पिंगलोयणं, विभा सुरंधु लंतकंव केसरं घणं।
सणंकरं तुयंतु संतु लंब जीहयं, पकोवयं पलित्तु पिच्छए सुसीहयं।

काव्य भाव और भाषाके सर्वथा अनुकूल है। भावोंके अनुसार ही भाषाका प्रयोग दृष्टिगत होता है। फिर भी, भाषा प्रसाद गुणसे युक्त तथा प्रसंगानुकूल है। जैसे कि—

कालाणलि अप्पउ किणि णिहित्तु, आसीविसु केण करेण छित्तु।
सुरगिरि विसाणु किणि मोडियउ, जममहिससिंगु किणि तोडियउ।
जो महु विमाण थंभणु करेइ, सो णिच्छय महु हत्थें मरेइ।

प्रसंगत: अमर्ष संचारी भाव विभावसे संयुक्त होकर रोषके आवेगके साथ वीर रसका स्फुरण कर रहा है। इसी प्रकार अन्य रसोंसे युक्त होने पर भी रचना शान्तरस की है।

आलोच्यमान काव्यमें कई सुन्दर वर्णन हैं। प्रस्तुत है मगध देशका वर्णन--जहाँ पर सरोवर कमल-नालोंसे सुशोभित हैं, श्रेष्ठ हाथी जहाँ पर संचार करते हैं और राजहंश उड़ानें भरते हैं। जहाँ पर क्रीड़ागिरि रति-रसका निधान है और देव-मिथुन जहाँ पर लता-मण्डपोंमें क्रीड़ाएँ किया करते हैं। जलवाहिनी सरिता जहाँ पर अतिशय जल-प्रवाहके साथ बहती है मानो कामिनी-कुल पतियोंके साथ विचरण करता हो। जहाँ पर नन्दन-वन फल-फूलोंसे भरित हैं मानो भू-कामिनी घने यौवनसे सुशोभित हो रही हो। जहाँके गो-कुलोंमें गायोंके स्तनोंसे दुग्ध झर रहा है और चपल बछड़े अपनी पूँछें उठाकर दुग्ध-पान कर रहे हैं।

कविके शब्दोंमें--

तहु मज्झि सुरम्मउ मगहदेसु, महिकामिणि किउ णं दिव्ववेसु।
जहि सरवर सोहहि सारणाल, गयवर डोहिय उड्डिय मराल।
जहि कीलागिरि रइरस आणिहण, लइमंडवि कीलिर देवमिहुण।
जलवाहिणि गणु जलु वहलु वहइ, णं कामिणिउलु पइसंगु गहइ।
जहि णंदणवण फुल्लिय फल्लाइं, णं भूकामिणि जुव्वणु घणाइ।
जहि गोउलि गोहणु पय खिरंति, करि पुच्छ चवल वच्छा पिवंति। (१,७)

इसी प्रकार स्वयंवर-मण्डपमें सुलोचनाके द्वारा मेघेश्वरके कण्ठमें जयमाला निक्षिप्त करने पर अर्ककीर्ति रोषके साथ उठ खड़ा होता है, मेघेश्वर भी दर्पके साथ युद्धके लिए उठ बैठता है। घमासान युद्ध होता है। युद्धका चित्र है--

अक्ककित्ति मणु दुवणह चालिउ, दुवणु वि कत्थण चंगउ भालिउ।
तियरयण समाणी एह कण्ण, सामिहि सुउ मुइ कुलेइ अण्ण।
ता जाइउ संगरु अइ रउद्दु, उट्ठिउ मेहेसरु वेरि मद्दु।
बहु णरवर तज्जिय वाणसंधि, रवि कित्ति लयउ जीवंतु वंधि। (२,१९)

वस्तुतः उक्त पंक्तियोंमें युद्धका वर्णन न होकर उसकी तैयारीका उल्लेख मात्र है। पढ़ने पर यह लगता है कि अब जम कर युद्ध होगा, किन्तु कवि कुछ ही पंक्तियोंमें युद्धोत्तर स्थितिका वर्णन भी साथमें कर देता है। इसका कारण यही है कि कथानकमें गतिशीलता नहीं है। बहुत ही बँधी हुई बातें कविके सामने हैं, जिनका साहित्यके रूपमें प्रस्तुतीकरण करना कविका उद्देश्य प्रतीत होता है। अतएव वस्तुगत विविध आयामोंका भली-भाँति चित्रण नहीं हो सका है। किन्तु इसका यह भी अर्थ नहीं है कि रचनामें मार्मिक स्थल नहीं हैं; परन्तु कम अवश्य हैं।

काव्यके वर्णनोंमें जहाँ-तहाँ लोक-तत्त्वोंका सहज स्फुरण परिलक्षित होता है। उदाहरणके लिए--

जहाँ पर नदियाँ कुलटा नारीके समान वक्र गतिसे बहनेवाली हैं, निकटके गाँव इतने पास हैं कि मुर्गा उड़कर एक गाँवसे दूसरे गाँवमें सरलतासे पहुँच सकता है। जहाँके सरोवरोंमें विशाल नेत्रोंकी समता करनेवाले बड़े-पत्तोंसे युक्त कमल विकसित थे। जहाँ पर गोधन, गोरस आदिसे समृद्धि-सम्पन्न हैं। और जहाँ पर विख्यात उद्यान-वन आदि हैं। जहाँका क्षेत्र अन्न-जल आदिसे परिपूर्ण होनेके कारण सदा सुखदायक है। कविके ही शब्दों में--

जहि तीरिणि गणु कुलटा समाणु, जहि वसहि गाम कुक्कुड उडाण :
जहि सरस कमल कमलविसलच्छि, जहि गोवासगोहण गोहण सवच्छि।
उज्जाण सवणवण जहि सविक्ख, जहि खित्त सकणजल जलसहक्ख।
जहि णिच्च वहेइ चउत्थु कालु, तहु देसहु वण्णणु को सुसालु। (५,१)

रचना प्रासादिक और सालंकारिक है। भाषाकी दृष्टिसे रचनामें क्रियापदोंकी तथा कृदन्तोंकी प्रचुरता है, जो हिन्दी भाषायुगीन प्रवृत्तिकी द्योतक है। कुछ नये शब्द इस प्रकार हैं—

उल्हसित—उल्लसित (९,१२)
टालणु—कम्पित होना, अपने स्थानसे हटना (९,१०)
उज्जालणु—उजाला करना, प्रकाशित करना (९,१०)
संडु (षण्ड, सं०)—समूह (९,९)
दसमउ कमलसंडु कर दल उज्जलु। (९,९)
कुच्छिउ—कुत्सित (९,३)
छिंक (?)
संघरहि छिंक जं भाइएण। (९,३)
तहि—तहीं, वहीं (९,४)
कोइ ण राउ रंकु तहि दीसइ (९,४)
सिय चंदकंति सुन्दर मुहेण, उज्जल चामीयर कुंचुएण। (९,२)
गिरिवरसुन्दर मणहर घणेहि, कंदलविलास वाहुल्लएहि। (९,२)
खड (षड्, सं०)—छह (८,२६)
तप्पर—तत्पर (८,२४)
मणुयतिरिय जिणसेवण-तप्पर। (८,२४)

इस प्रकार भाषा (बलाघात, नाद-योजना, नये शब्दोंका प्रयोग), प्रसाद शैली तथा गीतादि संयोजना आदिकी दृष्टिसे उक्त रचना महत्त्वपूर्ण है। इस अध्ययनसे यह भी स्पष्ट होता है कि छठी शताब्दी तक अनवच्छिन्न रूपसे अपभ्रंशके प्रबन्धकाव्योंकी परम्परा प्रचलित रही है, जिसमें काव्यात्मक विधाके रूपोंमें कथाकाव्य और चरितकाव्य जैसी स्वतन्त्र विधाएं भी जनविश्रुत रही हैं।

अभी तक सांस्कृतिक दृष्टिसे भी इस प्रकारकी रचनाओंका अध्ययन नहीं किया गया है। अतः इस ओर भी विद्वानोंका ध्यान जाना चाहिए।

•

# राजस्थानका युग-संस्थापक कथा-काव्यनिर्माता हरिभद्र

(स्व०) डॉ० नेमिचन्द्र शास्त्री, एम०, ए०, पी-एच०डी०, डी० लिट्, ज्योतिषाचार्य

युग प्रधान होनेके कारण हरिभद्रकी ख्याति उनकी अगणित साहित्यिक कृतियोंपर आश्रित है। राजस्थानका यह बहुत ही मेधावी और विचारक लेखक है। इनके धर्म, दर्शन, न्याय, कथा-साहित्य, योग एवं साधनादि सम्बन्धी विचित्र विषयोंपर गम्भीर पांडित्यपूर्ण ग्रन्थ उपलब्ध हैं। यह आश्चर्यकी बात है कि 'समराइच्च कहा' और 'धूर्त्ताख्यान' जैसे सरस, मनोरंजक आख्यान प्रधान ग्रन्थोंका रचयिता 'अनेकान्त-जयपताका' जैसे क्लिष्ट न्याय ग्रन्थका रचयिता है। एक ओर हृदयकी सरसता टपकती है, तो दूसरी ओर मस्तिष्ककी प्रौढ़ता।

हरिभद्रकी रचनाओंके अध्ययनसे ज्ञात होता है कि ये बहुमुखी प्रतिभाशाली अद्वितीय विद्वान् थे। इनके व्यक्तित्वमें दर्शन, साहित्य, पुराण, कथा, धर्म आदिका संमिश्रण हुआ है। इनके ग्रन्थोंके अध्ययनसे ज्ञात होता है कि इनका जन्म चित्रकूट-चित्तौर राजस्थानमें हुआ था। ये जन्मसे ब्राह्मण थे और अपने अद्वितीय पांडित्यके कारण वहाँके राजा जितारिके राजपुरोहित थे। दीक्षाग्रहण करनेके पश्चात् इन्होंने राजस्थान, गुजरात आदि स्थानोंमें परिभ्रमण किया।

आचार्य हरिभद्रके जीवनप्रवाहको बदलनेवाली घटना उनके धर्मपरिवर्तनकी है। इनकी यह प्रतिज्ञा थी—'जिसका वचन न समझूँगा, उसका शिष्य हो जाऊँगा। एक दिन राजाका मदोन्मत्त हाथी आलान-स्तम्भको लेकर नगरमें दौड़ने लगा। हाथीने अनेक लोगोंको कुचल दिया। हरिभद्र इसी हाथीसे बचनेके लिए एक जैन उपाश्रयमें प्रविष्ट हुए। यहाँ याकिनी महत्तरा नामकी साध्वीको निम्नलिखित गाथाका पाठ करते हुए सुना।

चक्कीदुगं हरिपणगं चक्कीण केसवो चक्की।
केसव चक्की केसव दु चक्की केसव चक्की य॥

इस गाथाका अर्थ उनकी समझमें नहीं आया और उन्होंने साध्वीसे इसका अर्थ पूछा। साध्वीने उन्हें गच्छपति आचार्य जिनभद्रके पास भेज दिया। आचार्यसे अर्थ सुनकर वे वहीं दीक्षित हो गये और बादमें अपनी विद्वत्ता और श्रेष्ठ आचारके कारण पट्टधर आचार्य हुए।

जिस याकिनी महत्तराके निमित्तसे हरिभद्रने धर्मपरिवर्तन किया था उसको उन्होंने अपनी धर्ममाताके समान पूज्य माना है और अपनेको याकिनीसूनु कहा है। याकोबीने 'समराइच्च कहा' की प्रस्तावनामें लिखा है—'आचार्य हरिभद्रको जैन धर्मका गम्भीर ज्ञान रखकर भी अन्यान्य दर्शनोंका भी इतना विशाल और तत्त्वग्राही ज्ञान था, जो उस कालमें एक ब्राह्मणको ही परम्परागत शिक्षाके रूपमें प्राप्त होना स्वाभाविक था, अन्यको नहीं'।

## समय

हरिभद्रके समयपर विचार करनेके पूर्व यह जान लेना आवश्यक है कि जैन साहित्य परम्परामें

जहि तीरिणि गणु कुलटा समाणु, जहि वसहि गाम कुक्कुड उडाण :
जहि सरस कमल कमलविसलच्छि, जहि गोवासगोहण गोहण सवच्छि।
उज्जाण सवणवण जहि सविक्ख, जहि खित्त सकणजल जलसहक्ख।
जहि णिच्च वहेइ चउत्थु कालु, तहु देसहु वण्णणु को सुसालु। (५,१)

रचना प्रासादिक और सालंकारिक है। भाषाकी दृष्टिसे रचनामें क्रियापदोंकी तथा कृदन्तोंकी प्रचुरता है, जो हिन्दी भाषायुगीन प्रवृत्तिकी द्योतक है। कुछ नये शब्द इस प्रकार हैं—

उल्हसित—उल्लसित (९,१२)
टालणु—कम्पित होना, अपने स्थानसे हटना (९,१०)
उज्जालणु—उजाला करना, प्रकाशित करना (९,१०)
संडु (षण्ड, सं०)—समूह (९,९)
दसमउ कमलसंडु कर दल उज्जलु। (९,९)
कुच्छिउ—कुत्सित (९,३)
छिंक (?)
संघरहि छिंक जं भाइएण। (९,३)
तहि—तहीं, वहीं (९,४)
कोइ ण राउ रंकु तहि दीसइ (९,४)
सिय चंदकंति सुन्दर मुहेण, उज्जल चामीयर कुंचुएण। (९,२)
गिरिवरसुन्दर मणहर घणेहि, कंदलविलास वाहुल्लएहि। (९,२)
खड (षड्, सं०)—छह (८,२६)
तप्पर—तत्पर (८,२४)
मणुयतिरिय जिणसेवण-तप्पर। (८,२४)

इस प्रकार भाषा (बलाघात, नाद-योजना, नये शब्दोंका प्रयोग), प्रसाद शैली तथा गीतादि संयोजना आदिकी दृष्टिसे उक्त रचना महत्त्वपूर्ण है। इस अध्ययनसे यह भी स्पष्ट होता है कि छठी शताब्दी तक अनवच्छिन्न रूपसे अपभ्रंशके प्रबन्धकाव्योंकी परम्परा प्रचलित रही है, जिसमें काव्यात्मक विधाके रूपोंमें कथाकाव्य और चरितकाव्य जैसी स्वतन्त्र विधाएं भी जनविश्रुत रही हैं।

अभी तक सांस्कृतिक दृष्टिसे भी इस प्रकारकी रचनाओंका अध्ययन नहीं किया गया है। अतः इस ओर भी विद्वानोंका ध्यान जाना चाहिए।

•

# राजस्थानका युग-संस्थापक कथा-काव्यनिर्माता हरिभद्र

(स्व०) डॉ० नेमिचन्द्र शास्त्री, एम०, ए०, पी-एच०डी०, डी० लिट्, ज्योतिषाचार्य

युग प्रधान होनेके कारण हरिभद्रकी ख्याति उनकी अगणित साहित्यिक कृतियोंपर आश्रित है। राजस्थानका यह बहुत ही मेधावी और विचारक लेखक हैं। इनके धर्म, दर्शन, न्याय, कथा-साहित्य, योग एवं साधनादि सम्बन्धी विचित्र विषयोंपर गम्भीर पांडित्यपूर्ण ग्रन्थ उपलब्ध हैं। यह आश्चर्यकी बात है कि 'समराइच्च कहा' और 'धूर्त्ताख्यान' जैसे सरस, मनोरंजक आख्यान प्रधान ग्रन्थोंका रचयिता 'अनेकान्त-जयपताका' जैसे क्लिष्ट न्याय ग्रन्थका रचयिता है। एक ओर हृदयकी सरसता टपकती है, तो दूसरी ओर मस्तिष्ककी प्रौढ़ता।

हरिभद्रकी रचनाओंके अध्ययनसे ज्ञात होता है कि ये बहुमुखी प्रतिभाशाली अद्वितीय विद्वान् थे। इनके व्यक्तित्वमें दर्शन, साहित्य, पुराण, कथा, धर्म आदिका संमिश्रण हुआ है। इनके ग्रन्थोंके अध्ययनसे ज्ञात होता है कि इनका जन्म चित्रकूट-चित्तौर राजस्थानमें हुआ था। ये जन्मसे ब्राह्मण थे और अपने अद्वितीय पांडित्यके कारण वहाँके राजा जितारिके राजपुरोहित थे। दीक्षाग्रहण करनेके पश्चात् इन्होंने राजस्थान, गुजरात आदि स्थानोंमें परिभ्रमण किया।

आचार्य हरिभद्रके जीवनप्रवाहको बदलनेवाली घटना उनके धर्मपरिवर्तनकी है। इनकी यह प्रतिज्ञा थी—'जिसका वचन न समझूँगा, उसका शिष्य हो जाऊँगा। एक दिन राजाका मदोन्मत्त हाथी आलान-स्तम्भको लेकर नगरमें दौड़ने लगा। हाथीने अनेक लोगोंको कुचल दिया। हरिभद्र इसी हाथीसे बचनेके लिए एक जैन उपाश्रयमें प्रविष्ट हुए। यहाँ याकिनी महत्तरा नामकी साध्वीको निम्नलिखित गाथाका पाठ करते हुए सुना।

चक्कीदुगं हरिपणगं चक्कीण केसवो चक्की।<br>
केसव चक्की केसव दु चक्की केसव चक्की य॥

इस गाथाका अर्थ उनकी समझमें नहीं आया और उन्होंने साध्वीसे इसका अर्थ पूछा। साध्वीने उन्हें गच्छपति आचार्य जिनभद्रके पास भेज दिया। आचार्यसे अर्थ सुनकर वे वहीं दीक्षित हो गये और बादमें अपनी विद्वत्ता और श्रेष्ठ आचारके कारण पट्टधर आचार्य हुए।

जिस याकिनी महत्तराके निमित्तसे हरिभद्रने धर्मपरिवर्तन किया था उसको उन्होंने अपनी धर्ममाताके समान पूज्य माना है और अपनेको याकिनीसूनु कहा है। याकोबीने 'समराइच्च कहा' की प्रस्तावनामें लिखा है—'आचार्य हरिभद्रको जैन धर्मका गम्भीर ज्ञान रखकर भी अन्यान्य दर्शनोंका भी इतना विशाल और तत्त्वग्राही ज्ञान था, जो उस कालमें एक ब्राह्मणको ही परम्परागत शिक्षाके रूपमें प्राप्त होना स्वाभाविक था, अन्यको नहीं'।

**समय**

हरिभद्रके समयपर विचार करनेके पूर्व यह जान लेना आवश्यक है कि जैन साहित्य परम्परामें

हरिभद्र नामके कितने व्यक्ति हुए और इनमें 'समराइच्च कहा'के लेखक कथाकार कौनसे हरिभद्र हैं? ईस्वी सन्की चौदहवीं शताब्दी तकके उपलब्ध जैन साहित्यमें हरिभद्र नामके आठ आचार्योंका उल्लेख मिलता है।[1] इन आठ आचार्योंमें 'समराइच्चकहा' और 'धूर्ताख्यान' प्राकृत कथा-काव्यके लेखक आचार्य हरिभद्र सबसे प्राचीन हैं। ये 'भवविरहसूरि' और 'विरहांककवि' इन दो विशेषणोंसे प्रख्यात थे।

'कुवलय[2]माला'के रचयिता उद्योतन सूरिने (७०० शक) इन्हें अपना प्रमाण और न्याय पढ़ानेवाला गुरु कहा है। 'उपमितभवप्रपंच कथा'के रचयिता सिद्धर्षि (९०६ ई०) ने "धर्मबोधकरो गुरु"के रूपमें स्मरण किया है।

मुनि जिनविजयजीने अपने प्रबन्धमें लिखा है—"एतत्कथनमवलम्ब्यैव राजशेखरेण प्रबन्धकोषे मुनिसुन्दरेण उपदेशरत्नाकरे, रत्नशेखरेण च श्राद्धप्रतिक्रमणसूत्रवृत्तौ, सिद्धर्षिहरिभद्रशिष्यत्वेन वर्णितः। एवं पडीवालगगच्छीयायामेकस्यां प्राकृतपट्टावल्यामपि सिद्धर्षिहरिभद्रयोः समसमयवर्त्तित्वलिखितं समुपलभ्यते"[3] इससे स्पष्ट है कि भवविरह हरिभद्र बहुत प्रसिद्ध हैं। इन्होंने स्वयं अपने आपको यामिनी महत्तराका पुत्र जिनमतानुसारी, जिनदत्ताचार्यका शिष्य कहा[4] है।

हरिभद्रके समयके सम्बन्धमें निम्नलिखित चार मान्यताएँ प्रसिद्ध हैं।

(१) परम्परा प्राप्त मान्यता—इसके अनुसार हरिभद्रका स्वर्गारोहणकाल विक्रम सं० ५८५ अर्थात् ई० सन् ५२७ माना जाता रहा[5] है।

(२) मुनि जिनविजयजीकी मान्यता—अन्तः और बाह्य प्रमाणोंके आधारपर इन्होंने ई० सन् ७०० तक आचार्य हरिभद्रका काल निर्णय किया[6] है।

(३) प्रो० के० बी० आभ्यंकरकी मान्यता—इस मान्यतामें आचार्य हरिभद्रका समय विक्रम संवत् ८००-९५० तक माना[7] है।

(४) पंडित महेन्द्रकुमारजीकी मान्यता—सिद्धिविनिश्चयकी प्रस्तावनामें पंडित महेन्द्रकुमारजीने आचार्य हरिभद्र का समय ई० सन् ७२० से ८१० तक माना है।

मुनि जिनविजयजीने आचार्य हरिभद्रके द्वारा उल्लिखित विद्वानोंकी नामावली दी है। इस नामावलीमें समयकी दृष्टिसे प्रमुख हैं धर्मकीर्ति, (६००-६५०), धर्मपाल (६३५ ई०), वाक्यपदीयके रचयिता भर्तृहरि (६००-६५० ई०), कुमारिल (६२० लगभग ७०० ई० तक), शुभगुप्त (६४० से ७०० ई० तक) और शान्तरक्षित (ई० ७०५-७३२)। इस नामावलीसे ज्ञात होता है कि हरिभद्रका समय ई० सन् ७०० के पहले नहीं होना चाहिये।

हरिभद्रके पूर्व समयकी सीमा ई० सन् ७ ० के आस-पास है। विक्रम संवत् ५८५ की पूर्व सीमा

---

१. अनेकान्त जयपताका, भाग २, भूमिका, पृ० ३०,

२. जो इच्छइ भव-विरहं भवविरहं को ण वंदए सुएपं समय-सम-सत्यगुरुणोसमरमियंका कहा जस्स ॥ कुवलयमाला, अनुच्छेद ६, पृ० ४,

३. हरिभद्राचार्यस्य समयनिर्णयः, पृ० ७,

४. आवश्यक सूत्र टीका प्रशस्ति भाग

५. पंचसए पणसीए.......धम्मरओ देउ मुक्खसु। प्रद्युम्न चरित, विचा० गा० ५३२.

६. हरिभद्रस्य समयनिर्णयः पृ० १७

७. विंशर्विशिकाकी प्रस्तावना

नहीं मानी जा सकती है। विचार सार प्रकरणमें आई हुई "पंचसए पणसीए" गाथाका अर्थ एच० ए० शाहने बताया है कि यहाँ विक्रम संवत्के स्थानपर गुप्त संवत्का ग्रहण होना चाहिए। गुप्त संवत् ५८५ का अर्थ ई० सन् ७८५ है। इस प्रकार हरिभद्रका स्वर्गारोहण काल ई० सन् ७८५ के लगभग आता है।

यतिवृषभकी 'तिलोयपण्णत्ति'के अनुसार वीर निर्वाण ४६१ वर्ष व्यतीत होनेपर शक नरेन्द्र (विक्रमादित्य) उत्पन्न हुआ। इस वंशके राज्यकालका मान २४१ वर्ष है और गुप्तोंके राज्यकालका प्रमाण २५५ वर्ष है। अत: ई० सन् १८५ या १८६ वर्षके लगभग गुप्त संवत्का आरम्भ हुआ होगा। इस गणनाके आधारपर मुनि जिनविजयजीने ई० सन् ७७० या ७७१ के आसपास हरिभद्रका समय माना है।

हरिभद्रके समयकी उत्तरी सीमाका निर्धारण 'कुवलयमाला'के रचयिता उद्योतन सूरिके उल्लेख द्वारा होता है। इन्होंने 'कुवलयमाला'की प्रशस्तिमें इस ग्रन्थकी समाप्ति शक संवत् ७०० बतलायी है और अपने गुरुका नाम हरिभद्र कहा है।[१]

उपमितिभव-प्रपञ्च कथाके रचयिता सिद्धर्षिने अपनी कथाकी प्रशस्तिमें आचार्य हरिभद्रको अपना गुरु बताया है।

विषं विनिर्धूय कुवासनामयं व्यचीचरद् यः कृपया मदाशये।
अचिन्त्यवीर्येण सुवासनासुधां नमोऽस्तु तस्मै हरिभद्रसूरये ॥[२]

अर्थात्—हरिभद्र सूरिने सिद्धर्षिके कुवासनामय मिथ्यात्व रूपी विषका नाश कर उन्हें अत्यन्त शक्तिशाली सुवासनामय ज्ञान प्रदान किया था, तथा उन्हींके लिये चैत्य वन्दन सूत्रकी ललितविस्तरा नामक वृत्तिकी रचना की थी। 'उपमितिभव प्रपंच कथा'के उल्लेखोंके देखनेसे ज्ञात होता है कि हरिभद्र सूरि सिद्धर्षिके साक्षात् गुरु नहीं थे, बल्कि परम्परया गुरु थे।

प्रो० आभ्यंकरने इन्हें साक्षात् गुरु स्वीकार किया है। परन्तु मुनि जिनविजयजीने प्रशस्तिके 'अनागतं' शब्दके आधारपर परम्परा गुरु माना है। इनका अनुमान है कि आचार्य हरिभद्र विरचित 'ललित विस्तरा वृत्ति'के अध्ययनसे सिद्धर्षिका कुवासनामय विष दूर हुआ था। इसी कारण उन्होंने उक्त वृत्तिके रचयिताको 'धर्मबोधक गुरु'के रूपमें स्मरण किया है।

अतएव स्पष्ट है कि प्रो० आभ्यंकरने हरिभद्रको सिद्धर्षिका साक्षात् गुरु मानकर उनका समय विक्रम संवत् ८००-९५० माना है, वह प्रामाणिक नहीं है और न उनका यह कथन ही यथार्थ है कि 'कुवलयमाला'में उल्लिखित शक संवत् ही गुप्त संवत् है।

वस्तुतः आचार्य हरिभद्र शंकराचार्यके पूर्ववर्ती हैं। सामान्यत: सभी विद्वान् शंकराचार्यका समय ईस्वी सन् ७८८से८२० ई० तक मानते हैं। हरिभद्रने अपनेसे पूर्ववर्ती प्रायः सभी दार्शनिकोंका उल्लेख किया है। शंकराचार्यने जैन दर्शनके स्याद्वाद सिद्धान्त सप्तभंगी न्यायका खण्डन भी किया है। इनके नामका उल्लेख अथवा इनके द्वारा किये गये खण्डनमें प्रदत्त तर्कोंका प्रत्युत्तर सर्वतोमुखी प्रतिभावान् हरिभद्रने नहीं दिया। इसका स्पष्ट अर्थ है कि आचार्य हरिभद्र शंकराचार्यके उद्भवके पहले ही स्वर्गस्थ हो चुके थे।

प्रो० आभ्यंकरने हरिभद्रके ऊपर शंकराचार्यका प्रभाव बतलाया है और उन्हें शंकराचार्यका पश्चात्-

---

१. सो सिद्धंतेण गुरु जुत्ती-सत्थेहि जस्स हरिभद्दो। बहु सत्थ-गंथ-वित्थर पत्थारिय-पयड-सव्वत्थो ॥
कुवलयमाला, अनुच्छेद ४३०पृ० २८२

२. हरिभद्राचार्यस्य समयनिर्णयः —पृ० ६ पर उद्धृत।

हरिभद्र नामके कितने व्यक्ति हुए और इनमें 'समराइच्च कहा'के लेखक कथाकार कौनसे हरिभद्र हैं ? ईस्वी सन्‌की चौदहवीं शताब्दी तकके उपलब्ध जैन साहित्यमें हरिभद्र नामके आठ आचार्योंका उल्लेख मिलता है।[१] इन आठ आचार्योंमें 'समराइच्चकहा' और 'धूर्ताख्यान' प्राकृत कथा-काव्यके लेखक आचार्य हरिभद्र सबसे प्राचीन हैं। ये 'भवविरहसूरि' और 'विरहांककवि' इन दो विशेषणोंसे प्रख्यात थे।

'कुवलय[२]माला'के रचयिता उद्योतन सूरिने (७०० शक) इन्हें अपना प्रमाण और न्याय पढ़ानेवाला गुरु कहा है। 'उपमितभवप्रपंच कथा'के रचयिता सिद्धर्षि (९०६ ई०) ने "धर्मबोधकरो गुरु"के रूपमें स्मरण किया है।

मुनि जिनविजयजीने अपने प्रबन्धमें लिखा है—"एतत्कथनमवलम्ब्यैव राजशेखरेण प्रबन्धकोषे मुनिसुन्दरेण उपदेशरत्नाकरे, रत्नशेखरेण च श्राद्धप्रतिक्रमणसूत्रवृत्तौ, सिद्धर्षिहरिभद्रशिष्यत्वेन वर्णितः। एवं पडीवालगगच्छीयायामेकस्यां प्राकृतपट्टावल्यामपि सिद्धर्षिहरिभद्रयोः समसमयवर्त्तित्वलिखितं समुपलभ्यते"[३] इससे स्पष्ट है कि भवविरह हरिभद्र बहुत प्रसिद्ध हैं। इन्होंने स्वयं अपने आपको यामिनी महत्तराका पुत्र जिनमतानुसारी, जिनदत्ताचार्यका शिष्य कहा[४] है।

हरिभद्रके समयके सम्बन्धमें निम्नलिखित चार मान्यताएँ प्रसिद्ध हैं।

(१) परम्परा प्राप्त मान्यता—इसके अनुसार हरिभद्रका स्वर्गारोहणकाल विक्रम सं० ५८५ अर्थात् ई० सन् ५२७ माना जाता रहा[५] है।

(२) मुनि जिनविजयजीकी मान्यता—अन्तः और बाह्य प्रमाणोंके आधारपर इन्होंने ई० सन् ७०० तक आचार्य हरिभद्रका काल निर्णय किया[६] है।

(३) प्रो० के० बी० आभ्यंकरकी मान्यता—इस मान्यतामें आचार्य हरिभद्रका समय विक्रम संवत् ८००-९५० तक माना[७] है।

(४) पंडित महेन्द्रकुमारजीकी मान्यता—सिद्धिविनिश्चयकी प्रस्तावनामें पंडित महेन्द्रकुमारजीने आचार्य हरिभद्र का समय ई० सन् ७२० से ८१० तक माना है।

मुनि जिनविजयजीने आचार्य हरिभद्रके द्वारा उल्लिखित विद्वानोंकी नामावली दी है। इस नामावलीमें समयकी दृष्टिसे प्रमुख हैं धर्मकीर्ति, (६००-६५०), धर्मपाल (६३५ ई०), वाक्यपदीयके रचयिता भर्तृहरि (६००-६५० ई०), कुमारिल (६२० लगभग ७०० ई० तक), शुभगुप्त (६४० से ७०० ई० तक) और शान्तरक्षित (ई० ७०५-७३२)। इस नामावलीसे ज्ञात होता है कि हरिभद्रका समय ई० सन् ७०० के पहले नहीं होना चाहिये।

हरिभद्रके पूर्व समयकी सीमा ई० सन् ७ ० के आस-पास है। विक्रम संवत् ५८५ की पूर्व सीमा

---

१. अनेकान्त जयपताका, भाग २, भूमिका, पृ० ३०,

२. जो इच्छइ भव-विरहं भवविरहं को ण वंदए सुएएं समय-सम-सत्यगुरुणोसमरमियंका कहा जस्स ॥ कुवलयमाला, अनुच्छेद ६, पृ० ४,

३. हरिभद्राचार्यस्य समयनिर्णयः, पृ० ७,

४. आवश्यक सूत्र टीका प्रशस्ति भाग

५. पंचसए पणसीए.......धम्मरओ देउ मुक्खसु। प्रद्युम्न चरित, विचा० गा० ५३२.

६. हरिभद्रस्य समयनिर्णयः पृ० १७

७. विंशतिविंशिकाकी प्रस्तावना

नहीं मानी जा सकती है। विचार सार प्रकरणमें आई हुई "पंचसए पणसीए" गाथाका अर्थ एच० ए० शाहने बताया है कि यहाँ विक्रम संवत्के स्थानपर गुप्त संवत्का ग्रहण होना चाहिए। गुप्त संवत् ५८५ का अर्थ ई० सन् ७८५ है। इस प्रकार हरिभद्रका स्वर्गारोहण काल ई० सन् ७८५ के लगभग आता है।

यतिवृषभकी 'तिलोयपण्णत्ति'के अनुसार वीर निर्वाण ४६१ वर्ष व्यतीत होनेपर शक नरेन्द्र (विक्रमादित्य) उत्पन्न हुआ। इस वंशके राज्यकालका मान २४१ वर्ष है और गुप्तोंके राज्यकालका प्रमाण २५५ वर्ष है। अत: ई० सन् १८५ या १८६ वर्षके लगभग गुप्त संवत्का आरम्भ हुआ होगा। इस गणनाके आधारपर मुनि जिनविजयजीने ई० सन् ७७० या ७७१ के आसपास हरिभद्रका समय माना है।

हरिभद्रके समयकी उत्तरी सीमाका निर्धारण 'कुवलयमाला'के रचयिता उद्योतन सूरिके उल्लेख द्वारा होता है। इन्होंने 'कुवलयमाला'की प्रशस्तिमें इस ग्रन्थकी समाप्ति शक संवत् ७०० बतलायी है और अपने गुरुका नाम हरिभद्र कहा है।[१]

उपमितिभव-प्रपञ्च कथाके रचयिता सिद्धर्षिने अपनी कथाकी प्रशस्तिमें आचार्य हरिभद्रको अपना गुरु बताया है।

विषं विनिर्धूय कुवासनामयं व्यचीचरद् यः कृपया मदाशये।
अचिन्त्यवीर्येण सुवासनासुधां नमोऽस्तु तस्मै हरिभद्रसूरये ॥[२]

अर्थात्—हरिभद्र सूरिने सिद्धर्षिके कुवासनामय मिथ्यात्व रूपी विषका नाश कर उन्हें अत्यन्त शक्तिशाली सुवासनामय ज्ञान प्रदान किया था, तथा उन्हींके लिये चैत्य वन्दन सूत्रकी ललितविस्तरा नामक वृत्तिकी रचना की थी। 'उपमितिभव प्रपंच कथा'के उल्लेखोंके देखनेसे ज्ञात होता है कि हरिभद्र सूरि सिद्धर्षिके साक्षात् गुरु नहीं थे, बल्कि परम्परया गुरु थे।

प्रो० आभ्यंकरने इन्हें साक्षात् गुरु स्वीकार किया है। परन्तु मुनि जिनविजयजीने प्रशस्तिके 'अनागतं' शब्दके आधारपर परम्परा गुरु माना है। इनका अनुमान है कि आचार्य हरिभद्र विरचित 'ललित विस्तरा वृत्ति'के अध्ययनसे सिद्धर्षिका कुवासनामय विष दूर हुआ था। इसी कारण उन्होंने उक्त वृत्तिके रचयिताको 'धर्मबोधक गुरु'के रूपमें स्मरण किया है।

अतएव स्पष्ट है कि प्रो० आभ्यंकरने हरिभद्रको सिद्धर्षिका साक्षात् गुरु मानकर उनका समय विक्रम संवत् ८००-९५० माना है, वह प्रामाणिक नहीं है और न उनका यह कथन ही यथार्थ है कि 'कुवलयमाला'में उल्लिखित शक संवत् ही गुप्त संवत् है।

वस्तुतः आचार्य हरिभद्र शंकराचार्यके पूर्ववर्ती हैं। सामान्यत: सभी विद्वान् शंकराचार्यका समय ईस्वी सन् ७८८से८२० ई० तक मानते हैं। हरिभद्रने अपनेसे पूर्ववर्ती प्रायः सभी दार्शनिकोंका उल्लेख किया है। शंकराचार्यने जैन दर्शनके स्याद्वाद सिद्धान्त सप्तभंगी न्यायका खण्डन भी किया है। इनके नामका उल्लेख अथवा इनके द्वारा किये गये खण्डनमें प्रदत्त तर्कोंका प्रत्युत्तर सर्वतोमुखी प्रतिभावान् हरिभद्रने नहीं दिया। इसका स्पष्ट अर्थ है कि आचार्य हरिभद्र शंकराचार्यके उद्भवके पहले ही स्वर्गस्थ हो चुके थे।

प्रो० आभ्यंकरने हरिभद्रके ऊपर शंकराचार्यका प्रभाव बतलाया है और उन्हें शंकराचार्यका पश्चात्-

---

१. सो सिद्धंतेण गुरु जुत्ती-सत्थेहि जस्स हरिभद्दो। बहु सत्थ-गंथ-वित्थर पत्थारिय-पयड-सव्वत्थो ॥
कुवलयमाला, अनुच्छेद ४३०पृ० २८२

२. हरिभद्राचार्यस्य समयनिर्णयः—पृ० ६ पर उद्धृत।

वर्ती विद्वान् माननेका प्रस्ताव किया है[1]। पर हरिभद्रके दर्शन सम्बन्धी ग्रन्थोंका आलोड़न करनेपर उक्त कथन निस्सार प्रतीत होता है।

स्वर्गीय न्यायाचार्य पंडित महेन्द्रकुमारजीने हरिभद्रके षड्दर्शन समुच्चय (श्लोक ३०) में जयन्तभट्टकी न्यायमंजरीके—

> गर्भितगर्जितारंभनिर्भिन्नगिरिगह्वरा।
> रोलम्बगवलव्यालतमालमलिनत्विषः॥
> त्वंगत्तडिल्लतासंगपिशंगीतुंगविग्रहा।
> वृष्टिं व्यभिचरन्तीह नैवं प्रायाः पयोमुचः॥[2]

इस पद्यके द्वितीय पादको जैसाका तैसा सम्मिलित कर लिया गया है और न्यायमंजरीका रचनाकाल ई० सन् ८००के लगभग है। अतएव हरिभद्रके समयकी सीमा ८१० ईस्वी तक रखनी होगी, तभी वे जयन्तकी न्यायमंजरीको देख सके होगें। हरिभद्रका जीवन लगभग ९० वर्षोंका था। अतः उनकी पूर्वावधि ई० सन् ७२०के लगभग होनी चाहिये।[3]

इस मतपर विचार करनेसे दो आपत्तियाँ उपस्थित होती हैं। पहली तो यह है कि जयन्त ही न्याय-मंजरीके उक्त श्लोकके रचयिता हैं, यह सिद्ध नहीं होता। यतः उनके ग्रन्थमें अन्यान्य आचार्य और ग्रन्थोंके उद्धरण वर्तमान हैं। जायसवाल शोधसंस्थानके निदेशक श्री अनन्तलाल ठाकुर ने न्यायमंजरी सम्बन्धी अपने शोध-निबन्धमें सिद्ध किया है कि वाचस्पति मिश्रके गुरु त्रिलोचन थे और उन्होंने एक न्यायमंजरीकी रचना की थी। सम्भवतः जयन्तने भी उक्त श्लोक वहींसे लिया हो अथवा अन्य किसी पूर्वाचार्यका ऐसा कोई दूसरा न्याय ग्रन्थ रहा हो जिससे आचार्य हरिभ्रद सूरि और जयन्तभट्ट इन दोनोंने उक्त श्लोक लिया हो यह सम्भावना तब और भी बढ़ जाती है जब कुछ प्रकाशित तथ्योंसे जयन्तकी न्यायमंजरीका रचनाकाल ई० सन् ८००के स्थानपर ई० सन् ८९० आता है।[4]

जयन्तने अपनी न्याय मंजरीमें राजा अवन्ति वर्मन (ई० ८५६-८८३)के समकालीन ध्वनिकार और राजा शंकर वर्मन (ई० सन् ८८३-९०२) द्वारा अवैध घोषित की गयी 'नीलाम्बर वृत्ति'का उल्लेख किया है। इन प्रमाणोंको ध्यानमें रखकर जर्मन विद्वान् डा० हेकरने यह निष्कर्ष निकाला है कि शंकरवर्मनके राज्यकालमें लगभग ८९० ई०के आस-पास जब जयन्तभट्टने न्याय मंजरीकी रचना की होगी, तब वह ६० वर्षके वृद्ध पुरुष हो चुके होंगे।[5]

उपर्युक्त तथ्योंके प्रकाशमें स्वर्गीय पंडित महेन्द्रकुमारजीका यह मत कि जयन्तकी न्याय मंजरीकी रचना लगभग ८०० ई०के आस-पास हुई होगी; अप्रमाणित सिद्ध हो जाता है और इस अवस्थामें आचार्य हरिभद्रके कालकी उत्तरावधि प्रामाणिक नहीं ठहरती। अतएव हमारा मत है कि 'षड्दर्शन समुच्चय'में ग्रहण

---

१. विंशति विंशिका प्रस्तावना।
२. न्यायमंजरी विजयनगर संस्करण, पृ० १२९।
३. सिद्धिविनिश्चयटीकाकी प्रस्तावना, पृ० ५३-५४।
४ विहार रिसर्च सोसाइटी, जनरल सन् १९५५, चतुर्थ खंडमें श्री ठाकुरका निबन्ध।
५. न्याय मंजरी स्टडीज नामक निबन्ध पूना ओरियन्टलिस्ट (जनवरी अप्रिल १९५७) पृ० ७७ पर डा० एच० भरहरी द्वारा लिखित लेख तथा उस पर पादटिप्पण क्रमांक २।

किये गये पद्यका स्रोत जयन्तकी 'न्यायमंजरी' नहीं अन्य कोई ग्रन्थ है, जहाँसे उक्त दोनों आचार्योंने पद्यको ग्रहण किया है।

हरिभद्रके समय निर्णयमें 'नयचक्र'के रचयिता मल्लवादीके समयका आधार भी ग्रहण किया जा सकता है। 'अनेकान्तजयपताका'की टीकामें मल्लवादीका निर्देश आया है। आचार्य श्री जुगलकिशोर मुख्तार ने लिखा है—"मालूम होता है कि मल्लवादीने अपने नयचक्रमें पद-पदपर 'वाक्यपदीय' ग्रन्थका उपयोग ही नहीं किया, वल्कि उसके कर्त्ता भर्तृहरिका नामोल्लेख एवं उसके मतका खण्डन भी किया है। इन भर्तृहरिका समय इतिहासमें चीनी यात्री इत्सिगके यात्रा विवरणादिके अनुसार ई० सन् ६०० से ६५० तक माना जाता है, क्योंकि इत्सिगने जब सन् ६९२में अपना यात्रावृत्तान्त लिखा, तब भर्तृहरिका देहावसान हुए ४० वर्ष बीत चुके थे। ऐसी अवस्थामें मल्लवादीका समय ई० सन् की सातवीं शताब्दी या उसके पश्चात् ही माना जायेगा।"[1]

डा० पी० एल० वैद्यने न्यायावतारकी प्रस्तावनामें मल्लवादीके समयका निर्धारणकर यह सुझाव दिया है कि हरिभद्रका समय विक्रम संवत् ८८४के बाद नहीं हो सकता। आचार्य जुगलकिशोर मुख्तारने हरिभद्रके समय पर विचार करते हुए लिखा है—"आचार्य हरिभद्रके समय, संयत जीवन और उनके साहित्यिक कार्योंकी विशालताको देखते हुए उनकी आयुका अनुमान १०० वर्षके लगभग लगाया जा सकता है और वे मल्लवादीके समकालीन होनेके साथ-साथ 'कुवलयमाला'की रचनाके कितने ही वर्ष बाद तक जीवित रह सकते[2] हैं।"

उपर्युक्त समस्त विचारोंके प्रकाशमें हमारा अपना अभिमत यह है कि जब तक हरिभद्रके ऊपर शंकराचार्यका प्रभाव सिद्ध नहीं हो जाता है तब तक आचार्य हरिभद्रसूरिका समय शंकराचार्यके बाद नहीं माना जा सकता। अतः मुनि जिनविजयजीने हरिभद्रसूरिका समय ई० सन् ७७० माना है, वह भी पूर्णतः ग्राह्य नहीं है। इस मतके मान लेनेसे उद्योतनसूरिके साथ उनके गुरु शिष्यके सम्बन्धका निर्वाह हो जाता है, पर मल्लवादीके साथ सम्बन्ध घटित नहीं हो पाता। अतएव इनका समय ई० सन् ७३० से ई० सन् ८३० तक मान लेनेपर भी उद्योतनसूरिके साथ गुरु-शिष्यका सम्बन्ध सिद्ध होनेके साथ-साथ मल्लवादीके सम्बन्धका भी निर्वाह हो जाता है।

## रचनाएँ

हरिभद्रकी रचनाएँ मुख्यतः दो वर्गोंमें विभक्त की जा सकती हैं।

१. आगम ग्रन्थों और पूर्वाचार्योंकी कृतियों पर टीकाएँ।

२. स्वरचित ग्रन्थ (क) सोपज्ञ टीका सहित (ख) सोपज्ञ टीका रहित।

हरिभद्रके ग्रन्थोंकी संख्या १४४० या १४४४ बतायी गयी है। अब तक इनके लगभग ५० ग्रन्थ उपलब्ध हो चुके हैं। हमें इनकी कथा काव्य प्रतिभा पर प्रकाश डालना है। अतएव समराइच्च कहा, धूर्त्ताख्यान एवं उनकी टीकाओंमें उपलब्ध लघुकथाओं पर ही विचार करना है। निश्चयतः राजस्थानका यह कथाकाव्य रचयिता अपनी इस विधामें संस्कृतके गद्यकार वाणभट्टसे रंचमात्र भी कम नहीं है। यदि इसे हम राजस्थानका वाणभट्ट कहें तो कुछ भी अतिशयोक्ति नहीं। प्राकृत कथाकाव्यको नया स्थापत्य, नयी विचार-

---

१. जैन साहित्य और इतिहास पर विशद प्रकाश, पृ० ५५१-५५२।

२. जैन साहित्य इतिहास पर विशद प्रकाश, पृ० ५५३ का पाद टिप्पण।

और नया रूप देनेके कारण अपने क्षेत्रमें हरिभद्र अद्वितीय हैं। हरिभद्रने स्थापत्योंको नया गठन दिया है। तरंगवतीमें पूर्वजन्मकी स्मृतियाँ और कर्म विकास केवल कथाको प्रेरणा देते हैं, पर 'समराइच्च कहा'में पूर्व जन्मोंकी परम्पराका स्पष्टीकरण, शुभाशुभ कृतकर्मोंके फल और श्रोताओं या पाठकोंके समक्ष कुछ नैतिक सिद्धान्त भी उपस्थित किये गये हैं।

## हरिभद्रके स्थापत्यकी मौलिकता

हरिभद्र मौलिक कथाकाव्यके रचयिता हैं। इन्होंने सर्वप्रथम काव्यके रूपमें कथावस्तुकी योजना की है। इनकी 'टेकनिक' वाणभट्टके तुल्य है। कलाके विभिन्न तथ्यों तथा उपकरणोंकी योजना अनुभूति और लक्ष्यकी एकतानताके रूपमें की है। जैसे कोई चित्रकार अपनी अनुभूतिको रेखाओं और विभिन्न रंगोंके आनुपातिक संयोगसे अभिव्यक्त करता है, अमूर्त्त अनुभूतिको मूर्त्तरूप देता है, उसी प्रकार कथाकाव्यका रचयिता भी भावोंको वहन करनेके लिए विभिन्न वातावरणोंमें पात्रोंकी अवतारणा करता है। आशय यह है कि निश्चित लक्ष्य अथवा एकान्त प्रमाणकी पूर्तिके लिए रचनामें एक विधानात्मक प्रक्रिया उपस्थित करनी पड़ती है, जिससे कथाकाव्य रचयिताका स्थापत्य महनीय बन जाता है। हरिभद्र ऐसे प्रथम कथाकार हैं, जिन्होंने सौन्दर्यका समावेश करते समय वस्तु और शिल्प दोनोंको समान महत्त्व दिया है। इनकी दृष्टिमें वस्तुकी अपेक्षा प्रकाश भंगी अभिव्यक्तिकी वक्रता अधिक आवश्यक है। अतः भाव विचार तो युग या व्यक्ति विशेषका नहीं होता, वह सार्वजनीन और सार्वकालिक ही होता है। नया युग और नये स्रष्टा उसे जिस कुशलतासे नियोजित करते हैं वही उनकी मौलिकता होती है।

अलंकारशास्त्रियोंने भी भावसे अधिक महत्त्व उसके प्रकाशनको दिया है। प्रकाशन प्रक्रियाको शैलीका नाम दिया जाता है। अतः जिसमें अनुभूति और लक्ष्यके साथ कथावस्तुकी योजना, चरित्रअवतारणा, परिवेशकल्पना, एवं भाव सघनताका यथोचित समवाय जितने अधिक रूपमें पाया जाता है, वह कथाकाव्य निर्माता उतना ही अधिक मौलिक माना जाता है।

हरिभद्रने 'समराइच्चकहा'में मौलिकता और काव्यात्मकताका समावेश करनेके लिए अलंकृत वर्णनोंके साथ कथोत्थप्ररोह, पूर्वदीप्ति प्रणाली, कालमिश्रण और अन्यापदेशिकताका समावेश किया है। कथोत्थप्ररोहसे तात्पर्य कथाओंके सघन जालसे है, जिस प्रकार केलेके स्तम्भकी परत एक पर दूसरी और दूसरीपर तीसरी आदि क्रमसे रहती हैं, उसी प्रकार एक कथापर उसकी उद्देश्यकी सिद्धि और स्पष्टताके लिए दूसरी कथा और दूसरीके लिए तीसरी कथा आदि क्रममें कथाएँ नियोजित की जाती हैं। हरिभद्रने वटप्ररोहके समान उपस्थित कथाओंमें संकेतात्मकता और प्रतीकात्मकताकी योजना की है। परिवेशों या परिवेश-मंडलोंका नियोजन भी जीवन और जगत्के विस्तारको नायक और खलनायकके चरित गठनके रूपमें उपस्थित किया है। रचनामें सम्पूर्ण इतिवृत्तको इस प्रकार सुविचारित ढंगसे नियोजित किया है, कि प्रत्येक खण्ड अथवा परिच्छेद अपने परिवेशमें प्रायः सम्पूर्ण-सा प्रतीत होता है और कथाकी समष्टि योजना-प्रवाहको उत्कर्षोन्मुख करती है। एक देश और कालकी परिमितिके भीतर और कुछ परिस्थितियोंकी संगतिमें मानव जीवनके तथ्यों की अभिव्यञ्जना की जाती है। जिस प्रकार वृत्त कई अंशोंमें विभाजित किया जाता है और उन अंशोंकी पूरी परिधिमें वृत्तकी समग्रता प्रकट हो जाती है, उसी प्रकार कथोत्थप्ररोहके आधारपर इतिवृत्तके समस्त रहस्य उद्घाटित हो जाते हैं। कथाकारकी मौलिकता वहीं समझी जाती है, जहाँ वह कथासूत्रोंको एक खूँटीपर टाँग देता है।

हरिभद्रने अपनी 'बीजधर्मी' कथाओंमें काव्यत्वका नियोजन पूर्वदीप्ति प्रणाली द्वारा किया है। इस

प्रणालीमें पूर्वजन्मके क्रियाकलापोंकी जाति स्मरण द्वारा स्मृति कराकर कथाओंमें रसमत्ता उत्पन्न की जाती है। इस स्थापत्यकी विशेषता यह है कि कथाकार घटनाओंका वर्णन करते-करते अकस्मात् कथाप्रसंगके सूत्रको किसी विगत घटनाके सूत्रसे जोड़ देता है; जिससे कथाकी गति विकासकी ओर अग्रसर होती है। आधुनिक कथाकाव्यमें इसे 'फ्लैशबैक' पद्धतिका नाम दिया गया है।

हरिभद्रने घटनाओंको या किसी प्रमुख घटनाके मार्मिक वर्णनको कथाके गतिमान सूत्रके साथ छोड़ दिया है पश्चात् पिछले सूत्रको उठाकर किसी एक जीवन अथवा अनेक जन्मान्तरोंकी घटनाओंका स्मरण दिलाकर कथाके गतिमान सूत्रमें ऐसा धक्का लगाता है, जिससे कथा जाल लम्बे मैदानमें लुढ़कती हुई फुटबॉल के समान तेजीसे बढ़ जाता है। हरिभद्र इस सूत्रको देहली दीपक न्यायसे प्रस्तुत करते हैं, जिससे पूर्व और परवर्त्ती समस्त घटनाएँ आलोकित होकर रसमय बन जाती हैं।

हरिभद्रने किसी बात या तथ्यको स्वयं न कहकर व्यंग्य या अनुभूति द्वारा ही प्रकट किया है। व्यंग्य-की प्रधानता रहनेके कारण 'समराइच्चकहा' और 'धूर्ताख्यान' इन दोनोंमें चमत्कारके साथ कथारस प्राप्त होता है। कथांश रहने पर व्यंग्य सहृदय पाठकको अपनी ओर आकृष्ट करता है। इस शिल्प द्वारा हरिभद्रने अपनी कृतियोंका निर्माण इस प्रकार किया है जिससे अन्य तत्त्वोंके रहनेपर भी प्रतिपाद्य व्यंग्य बनकर प्रस्तुत हुआ है। समुद्र यात्रामें तूफानसे जहाजका छिन्न-भिन्न हो जाना और नायक और उपनायकका किसी लकड़ी या पटरेके सहारे समुद्र पार कर जाना एक प्रतीक है। यह प्रतीक आरम्भमें विपत्ति, पश्चात् सम्मिलन-सुखकी अभिव्यञ्जना करता है। 'समराइच्चकहा'में अन्यापदेशिक शैलीका सर्वाधिक प्रयोग किया गया है। प्रथम-भवमें राजा गुणसेनकी अपने महलके नीचे मुर्दा निकलनेसे विरक्ति दिखलायी गई है। यहाँ लेखकने संकेत द्वारा ही राजाको उपदेश दिया है। संसारकी असारताका अट्टहास इन्द्रजालके समान ऐन्द्रिय विषयोंकी नश्वरता एवं प्रत्येक प्राणीकी अनिवार्य मृत्युकी सूचना भी हरिभद्रने व्यंग्य द्वारा ही दी है। हरिभद्रने कार्य-कारण पद्धतिकी योजना भी इसी शैलीमें की है।

'समराइच्चकहा'की आधारभूत प्रवृत्ति प्रतिशोध भावना है। प्रधान कथामें यह प्रतिशोधकी भावना विभिन्न रूपोंमें व्यक्त हुई है। लेखकने इसे निदान कथा भी कहा है। अग्निशर्मा और गुणसेन ये दोनों नायक और प्रतिनायक हैं। गुणसेन नायक है और अग्निसेन प्रतिनायक। इन दोनोंके जन्म-जन्मान्तरकी यह कथा नौभवों तक चलती है। और गुणसेनके नौभवोंकी कथा ही इस कृतिके नौ अध्याय हैं। प्रत्येक भवकी कथा किसी विशेषस्थान, काल और क्रियाकी भूमिकामें अपना पट परिवर्तन करती है। जिस प्रकार नाटकमें पर्दा गिरकर या उठकर सम्पूर्ण वातावरणको बदल देता है, उसी प्रकार इस कथाकृतिमें एक जन्मकी कथा अगले जन्मकी कथाके आने पर अपना वातावरण, काल और स्थानको परिवर्तित कर देती है। सामान्यतः प्रत्येक भवकी कथा स्वतंत्र है। अपनेमें उसकी प्रभावान्विति नुकीली है। कथाकी प्रकाशमान चिनगारियाँ अपने भवमें ज्वलन कार्य करती हुई, अगले भवको आलोकित करती हैं। प्रत्येक भवकी कथामें स्वतंत्र रूपसे एक प्रकारकी नवीनता और स्फूर्तिका अनुभव होता है। कथाकी आद्यन्त गतिशील स्निग्धता और उत्कर्ष अपनेमें स्वतंत्र है।

स्थूल जाति और धार्मिक साधनाकी जीवन प्रक्रियाको कलाके आवरणमें रख जीवनके बाहरी और भीतरी सत्योंकी अवतारणाका प्रयास प्रथम भवकी कथाका प्रधान स्वर है। सहनशीलता और सद्भावनाके बलसे ही व्यक्तिके व्यक्तित्वका विकास होता है। धार्मिक परिवेशके महत्त्वपूर्ण दायित्वके प्रति इस कथाका रूप विन्यास दो तत्त्वोंसे संघटित है। कर्म-जन्मान्तरके संस्कार और हीनत्वकी भावनाके कारण

अपने विकारोंको इतर व्यक्तियोंपर आक्षिप्त करना। अग्निशर्मा अपने बचपनके संस्कार और उस समयमें उत्पन्न हुई हीनत्वकी भावनाके कारण गुणसेन द्वारा पारणाके भूल जानेसे क्रुद्ध हो निदान बाँधता है। गुणसेनका व्यक्तित्व गुणात्मक गुणवृद्धिके रूपमें और अग्निशर्माका व्यक्तित्व भागात्मक भागवृद्धिके रूपमें गतिमान और संघर्षशील है। इन दोनों व्यक्तित्वोंने कथानककी रूप रचनामें ऐसी अनेक मोड़ें उत्पन्न की हैं, जिनसे कार्य व्यापारकी एकता, परिपूर्णता एवं प्रारम्भ, मध्य और अन्तकी कथा योजनाको अनेक रूप और संतुलन मिलते गये हैं। यह कथा किसी व्यक्ति विशेषका इतिवृत्त मात्र ही नहीं, किन्तु जीवन्त चरित्रोंकी सृष्टिको मानवताकी ओर ले जाने वाली है। धार्मिक कथानकके चौखटेमें सजीव चरित्रोंको फिटकर कथाको प्राणवन्त बनाया गया है।

देश-कालके अनुरूप पात्रोंके धार्मिक और सामाजिक संस्कार घटनाको प्रधान नहीं होते देते—प्रधानता प्राप्त होती है, उनकी चरित्र निष्ठाको। घटनाप्रधान कथाओंमें जो सहज आकस्मिक और कार्यकी अनिश्चित गतिमत्ता आ जाती है, उससे निश्चित ही यह कथा संक्रमित नहीं है। सभी घटनाएँ कथ्य हैं और जीवनकी एक निश्चित शैलीमें वे व्यक्तिके भीतर और बाहर घटित होती हैं। घटनाओंके द्वारा मानव प्रकृतिका विश्लेषण और उसके द्वारा तत्कालीन सामन्त वर्गीय जनसमाज एवं उसकी रुचि तथा प्रवृत्तियोंका प्रकटीकरण इन कथाको देश-कालकी चेतनासे अभिभूत करता है। इसके अतिरिक्त गुणसेनकी समस्त भावनाओंमें उसका मानस चित्रित हुआ है। क्रोध, घृणा आदि मौलिक आधारभूत वृत्तियोंको उनकी रूप व्याप्ति और संस्थितिमें रखना हरिभद्रकी सूक्ष्म संवेदनात्मक पकड़का परिचायक है। धार्मिक जीवनमें भागीदार बननेकी चेतना गुणसेनकी वैयक्तिक नहीं सार्वजनीन है। हरिभद्रने चरित्रसृष्टि, घटनाक्रम और उद्देश्य इन तीनोंका एक साथ निर्वाह किया है। अग्निशर्माका हीनत्व भावकी अनुभूतिके कारण विरक्त हो जाना और वसंतपुरके उद्यानमें तपस्वियोंके बीच तापसीवृत्ति धारण कर उग्र तपश्चरण करना तथा गुणसेनका राजा हो जानेके पश्चात् आनन्द विहारके लिए वसंतपुरमें निर्मित विमानछन्दक राजप्रासादमें जाना और वहाँ अग्निशर्माको भोजनके लिए निमंत्रित करना तथा भोजन सम्पादनमें आकस्मिक अन्तराय आ जाना; आदि कथासूत्र उक्त तीनोंको समानरूपसे गतिशील बनाते हैं।

इस कथामें दो प्रतिरोधी चरित्रोंका अवास्तविक विरोधमूलक अध्ययन बड़ी सुन्दरतासे हुआ है। गुणसेनके चिढ़ानेसे अग्निशर्मा तपस्वी बनता है, पुनः गुणसेन घटना क्रमसे अग्निशर्माके सम्पर्कमें आता है। अनेक बार आहारका निमंत्रण देता है। परिस्थितियोंसे बाध्य होकर अपने संकल्पमें गुणसेन असफल हो जाता है। उसके मनमें अनेक प्रकारका पश्चात्ताप होता है। वह अपने प्रमादको धिक्कारता है। आत्मग्लानि उसके मनमें उत्पन्न होती है, कुलपतिसे जाकर क्षमा-याचना करता है। पर अन्ततः अग्निशर्मा उसे अपने पूर्व अपमानके क्रमकी कड़ी ही मानता है। ईर्ष्या, विद्वेष और प्रतिशोधसे तापसी जीवनको कलुषित कर गुणसेनसे बदला लेनेका संकल्प करता है। यहाँसे गुणसेनके चरित्रमें आरोहण और अग्निशर्माके चरित्रमें अवरोहणकी स्थिति उत्पन्न हो जाती है। चरित्रोंके विरोधमूलक तुलनात्मक विकासका यह क्रम कथामें अत्यन्त मनोवैज्ञानिक ढंगसे नियोजित हुआ है।

चरित्र-स्थापत्यका उज्ज्वल निदर्शन अग्निशर्माका चरित्र है। अतः अग्निशर्माका तीन बार भोजनके आमन्त्रणमें भोजन न मिलनेपर शान्त रह जाना, उसे साधु अवश्य बनाता। वह परलोकका श्रेष्ठ अधिकारी होता, पर उसे उत्तेजित दिखलाये बिना कथामें उपचार वक्रता नहीं आ सकती थी। कथामें काव्यत्वका संयोजन करनेके लिए उसमें प्रतिशोधकी भावनाका उत्पन्न करना नितान्त आवश्यक था। साधारण स्वरका मानव जो मात्र सम्मानकी आकांक्षासे तपस्वी बनता है, तपस्वी होनेपर भी पूर्व विरोधियोंके प्रतिशोधकी

भावना निहित रहती है। उसका उत्तेजित होना और प्रतिशोधके लिए संकल्प कर लेना उसके चारित्रगत गुण ही माने जाएँगे।

द्वितीयादि सभी भवोंमें कथानक और उसका विन्यास ऋजुरूपमें हुआ है। कथाका कार्य एक विशेष प्रकारका रसबोध कराना माना जाय, तो यह कथा जीवनके यथार्थ स्वाभाविक पहलुओंके चित्रण द्वारा हमें विश्वासयुक्त रसग्रहणकी सामग्री देनी है। द्वितीय भवकी कथाका प्रारम्भ प्रेम प्रसंगकी गोपनीय मुद्रासे होता है। इस सम्पूर्ण कथा भागमें 'अहं' भावका सम्यक् चित्रण किया गया है। अन्तर्कथाके रूपमें अमरगुप्त आदिकी कथाएँ भी आई हैं।

तृतीय भवमें ज्वालिनी और शिखीकी कथाके प्रेरणा और पिण्ड भाव मूलतः जीवके उसी धातु विपर्यय और निदानके चलते हैं, जो इन धार्मिक कथाओंमें सर्वत्र अनुस्यूत है। मध्यकी कथा अजितकी है जो इसी मर्मकी घटनाओंकी परिपाटीके द्वारा उद्धारित करती है। कथा इस मर्मसे प्रकाशित होकर पुनः वापस लौट आती है और आगे बढ़ती है। आगे बढ़नेपर विरोधके तत्त्व आते हैं। और इस तरह गल्प-वृक्षके मूलसे लेकर स्कन्ध और शाखाओं तकके अन्तर्द्वन्द्वका फिर शमन होता है।

चतुर्थ भवमें धन और धनश्रीकी कथा है। इसका आरम्भ गार्हस्थिक जीवनके रम्य-दृश्यसे होता है। कथा-नायक धनका जन्म होता है और वयस्क होने पर अपने पूर्व भवके संस्कारोंसे आबद्ध धनश्रीको देखते ही वह उसे अपना प्रणय अर्पित कर देता है। धनश्री निदान कालुष्यके कारण अकारण ही उससे द्वेष करने लगती है। कथाकारने इस प्रकार एक ओर विशुद्ध आकर्षण और दूसरी ओर विशुद्ध विकर्षणका द्वन्द्व दिखलाकर कथाका विकास द्वन्द्वात्मक गतिसे दिखलाया है।

पञ्चम भवमें जय और विजयकी कथा अंकित है। इस भवकी कथामें मूल कथाकी अपेक्षा अवान्तर कथा अधिक विस्तृत है। सनतकुमारकी अवान्तर कथाने ही मूल कथाका स्थान ले लिया है। प्रेम, घृणा, द्वेष आदिकी अभिव्यञ्जना अत्यन्त सफल है। काव्यकी दृष्टिसे इस भवकी कथावस्तुमें शृंगार और करुण रसका समावेश बहुत ही सुन्दर रूपमें हुआ है।

षष्ठ भवमें धरण और लक्ष्मीकी कथा वर्णित है। गुणसेनकी आत्मा धरणके रूपमें और अग्निशर्माकी लक्ष्मीके रूपमें जन्म ग्रहण करती है। घटना बहुलता, कुतूहल और नाटकीय क्रम-विकासकी दृष्टिसे यह कथा बड़ी रोचक और आह्लादजनक है। कथाकी वास्तविक रञ्जन क्षमता उसके कथानक गुंफनमें है। स्वाभाविकता और प्रभावान्विति इस कथाके विशेष गुण हैं। पात्रोंमें गति और चारित्रिक चेतनाका सहज समन्वय इसकी जोरदार कथा-विद्याको प्रमाणित करता है। घटनाओंकी सम्बद्ध शृङ्खला और स्वाभाविक क्रमसे उनका ठीक-ठीक निर्वाह घटनाओंके माध्यमसे नाना भावोंका रसात्मक अनुभव कराने वाले प्रसंगोंका समावेश इस कथाको घटना, चरित्र, भाव और उद्देश्यकी एकता प्रदान करता है।

सप्तम भवमें सेन और विष्णुकुमारकी कथा निबद्ध है। उत्थानिकाके पश्चात् कथाका प्रारम्भ एक आश्चर्य और कौतूहलजनक घटनासे होता है। चित्रखचित मयूरका अपने रंग-बिरंगे पाँव फैलाकर नृत्य करने लगना और मूल्यवान हारका उगलना, अत्यन्त आश्चर्य-चकित करनेवाली घटना है। हरिभद्रने प्रबन्ध-वक्रताका समावेश इस भवकी कथामें किया है। गुणसेनका जीवसेनकुमार, उत्तरोत्तर पूतात्मा होता जाता है। और अग्निशर्माका जीव विषेणकुमार उत्तरोत्तर कलुषित कर्म करनेके कारण दुर्गतिका पात्र बनता जाता है।

इस प्रकार गुणसेनकी आत्माका पर्याप्त शुद्धीकरण हो जाता है। प्रतिद्वन्द्वी अग्निशर्मा वानमन्तर नामका विद्याधर होता है। और गुणसेन गुणचन्द्र नामका राजपुत्र। प्रथम भवकी कथामें जिन प्रवृत्तियोंका विकास प्रारम्भ हुआ था वे प्रवृत्तियाँ इस अष्टम भवकी कथामें क्रमशः पूर्णताकी ओर बढ़ती हैं। नवम भवकी कथा प्रवृत्ति और निवृत्तिके द्वन्द्वको कथा है। समरादित्यका जहाँ तक चरित्र हैं, वहाँ तक संसार निवृत्ति है। और गिरिषेणका जहाँ तक चरित्र है, संसारको प्रवृत्ति है। समरादित्यका चरित्र वह सरल रेखा है, जिसपर समाधि, ध्यान और भावनाका त्रिभुज निर्मित किया जाता है। गिरिषेणका चरित्र वह पाषाण स्थल है, जिसपर शत्रुता, अकारण ईर्ष्या, हिंसा, प्रतिशोध, और निदानकी शिलाएँ खचित होकर पर्वतका गुरुतर रूप प्रदान करती हैं। इस प्रकार हरिभद्रने कथा, उपकथा और अवान्तर कथाके संघटन द्वारा अपने कथातन्त्रको सशक्त बनाया है। चरित्र, काव्य-रस और कथा-तत्त्वका अपूर्व संयोजन हुआ है।

भारतीय व्यंग्य काव्यका अनुपम रत्न धूर्त्ताख्यान है। मानव में जो बिम्ब या प्रतिमाएँ सन्निहित रहती हैं, उन्हींके आधारपर वह अपने आराध्य या उपास्य, देवी देवताओंके स्वरूप गढ़ता है। इन निर्धारित स्वरूपोंको अभिव्यञ्जना देनेके लिए पुराण एवं निजन्धरी कथाओंका सृजन होता है।

हरिभद्रने अपने इस कथा काव्यमें पुराणों और रामायण, महाभारत, जैसे महाकाव्योंमें पायी जाने वाली असंख्य कथाओं और दन्तकथाओंकी अप्राकृतिक, अवैज्ञानिक और अबौद्धिक मान्यताओं तथा प्रवृत्तियोंका कथाके माध्यमसे निराकरण किया है। वास्तविकता यह है कि असम्भव और दुर्घट बातोंकी कल्पनाएँ जीवनकी भूख नहीं मिटा सकती हैं। सांस्कृतिक क्षुधाकी शान्तिके लिए सम्भव और तर्कपूर्ण विचार ही उपयोगी होते हैं। अतएव हरिभद्रने व्यंग्य और सुझावोंके माध्यमसे असंभव और मनगढ़न्त बातोंको त्याग करनेका संकेत दिया है। कृतिका कथानक सरल है। पाँच धूर्तोंकी कथा गुम्फित है। प्रत्येक धूर्त, असंभव अबौद्धिक और काल्पनिक कथा कहता है, जिसका समर्थन दूसरा धूर्त साथी पौराणिक उदाहरणों द्वारा करता है। कथाओंमें आदिसे अन्त तक कुतूहल और व्यंग व्याप्त हैं।

हरिभद्र लघुकथाकार भी हैं। व्यक्तिके मानसमें नाना प्रकारके बिम्ब—इमेज रहते हैं। इनमें कुछ व्यंग्योंके आत्मगत बिम्ब भी होते हैं जो घटनाओं द्वारा बाहर व्यक्त होते हैं। प्रेम, क्रोध, घृणा, आदिके निश्चित बिम्ब हमारे मानसमें विद्यमान हैं। हम इन्हें भाषाके रूपमें जब बाहर प्रकट करते हैं तो ये बिम्ब लघुकथा बनकर प्रकट होते हैं। कलाकार उक्त प्रक्रिया द्वारा ही लघुकथाओंका निर्माण करता है। इसके लिये उसे कल्पना, सतर्कता, वास्तविक निरीक्षण, अभिप्राय ग्रहण, एवं मौलिक सृजनात्मक शक्तिकी आवश्यकता होती है। वस्तुतः हरिभद्र ऐसे कथाकार हैं जिन्होंने बृहत् कथा-काव्योंके साथ-साथ लघु-कथाओंका भी निर्माण किया है। जीवन और जगत्से घटनाएं एवं परिस्थितियाँ चुनकर अद्भुत शिल्पका प्रदर्शन किया हैं। हरिभद्रकी शताधिक लघु-कथाओंको मानव प्रवृत्तियोंके आधारपर निम्नलिखित वर्गोंमें विभक्त किया जा सकता है। ये कथाएँ 'दशवैकालिक वृत्ति' और 'उपदेश पद'में पायी जाती हैं—

१. कार्य और घटना प्रधान, २. चरित्र प्रधान, ३. भावना और वृत्ति प्रधान, ४. व्यंग्य-प्रधान, ५. बुद्धि-चमत्कार प्रधान, ६. प्रतीकात्मक, ७. मनोरंजनात्मक, ८. नीति या उपदेशात्मक, ९. सौन्दर्य बोधक, १०. प्रेम-मूलक,

इस प्रकार हरिभद्र राजस्थानके ऐसे कथा-काव्यनिर्माता हैं, जिनसे कथा-काव्यके नये युगका आरम्भ होता है। इस युगको हम संघात युग कह सकते हैं। हरिभद्रने कथाओंके संभार और संगठनमें एक नयी दिशा

उपस्थित की है। शिल्प और कथ्य दोनों ही दृष्टियोंसे वे महनीय हैं। उनके पद-चिह्नोंका अनुसरण कुवलय-माला, सुरसुन्दरी चरियं, निर्वाणलीलावती आदिमें पाया जाता है। अतएव हम हरिभद्रको युग-संस्थापक युगप्रवर्तक कथा-काव्यनिर्माता मान सकते हैं। वस्तुतः वे बहुमुखी प्रतिभावान् कथारस और काव्य रसकी संगम प्रधान रचनाओंके लेखक हैं। इसे हम राजस्थानका सौभाग्य ही मानेंगे कि उसने बाणभट्टकी सम-कक्षता करने वाला अद्भुत कथा-काव्य निर्माता उत्पन्न किया। मैं हरिभद्रके चरण-चिह्नोंसे पवित्र हुई महा-राणा प्रतापकी वीर भूमि राजस्थानको शत-शत प्रणाम करता हूँ।

# तथाकथित हरिवंसचरियंकी विमलसूरिकर्तृता : एक प्रश्न

(स्व०) डॉ० गुलाबचन्द्र चौधरी

इस शताब्दीके प्रारम्भमें विमलसूरि कृत प्राकृत पौराणिक महाकाव्य पउमचरियंका सम्पादन प्रसिद्ध जर्मन विद्वान् हर्मन याकोवीने किया था जिसका प्रकाशन सन् १९१४ में भावनगरसे हुआ था। तबसे लगभग २८ वर्षोंके बाद उक्त कृति और रविषेणके संस्कृत पद्मचरित (पद्मपुराण)के बीच तुलनात्मक अध्ययनके फल प्रकाशमें आये। सन् १९४२ की अनेकान्त पत्रिका, वर्ष ५ के अंक १–२ में स्व० पं० नाथूराम प्रेमीने "पद्मचरितं और पउमचरियं" लेख तथा उक्त वर्षके १०–११वें अंकोंमें पं० परमानन्द शास्त्रीने 'पउमचरियंका अन्तःपरीक्षण' नामक लेख लिखे। प्रेमीजीने अपने उक्त लेखको सन् १९४२ में प्रकाशित अपनी कृति 'जैन साहित्य और इतिहास'में भी प्रकाशित किया। इन लेखोंमें पउमचरियं और पद्मचरितके बीच साम्य और वैषम्यपर ऊहापोह किया गया है। परन्तु विमलसूरिने कोई और ग्रन्थ लिखे थे उसपर प्रकाश नहीं डाला गया। "जैन साहित्य और इतिहास"के प्रथम संस्करण (१९४२)में एक स्थल (पृ० ५२०) पर प्रेमीजीने प्रश्नोत्तरमालिकाके कर्त्ता किसी विमलसूरिके होनेकी सम्भावनाका खण्डन किया है पर उसी ग्रन्थके परिशिष्टमें दो छोटे पैराग्राफों द्वारा उद्योतन सूरि कृत तब अप्रकाशित कृति "कुवलयमाला" (शक सं० ७००) की प्रस्तावना गत एक गाथा—

> बुहयणसहस्सदइयं हरिवंसुप्पत्तिकारयं पढमं।
> वंदामि वंदियं पि हु हरिवंसं चेव विमलपयं ॥

के आधारसे (उस गाथाके पाठकी बिना परीक्षा किये और उस गाथाकी स्थिति और सन्दर्भका बिना विचार किये) सम्भावना की कि विमलसूरि कृत "हरिवंश चरियं" होना चाहिए और लिखा कि "विमलसूरिका वह हरिवंश अभी तक कहीं प्राप्त नहीं हुआ है, इसके प्राप्त होनेपर जिनसेनके हरिवंशका मूल क्या है इसपर कुछ प्रकाश पड़नेकी सम्भावना है और सम्भव है पद्मपुराणके समान वह भी विमलसूरिके हरिवंशकी छाया लेकर बनाया गया हो"।

उस समय वयोवृद्ध साहित्यिक प्रेमीजीकी उक्त सम्भावनाको किसीने चुनौती नहीं दी, बल्कि उनके अनुसरण और समर्थनमें ही सन् १९६६ तक कलमें चलती रहीं और सम्भवतः अब भी चल रही हों।

डॉ० ज्योतिप्रसाद जैनने सन् १९५७ से पूर्व लिखे अपने एक लेख—"विमलार्य और पउमचरियं"[1] में और सम्भवतः उससे पूर्व लिखे अपने शोध प्रबन्ध—'Studies in the Jain sources of the History of Ancient India' में उक्त सम्भावनाकी पुष्टिके साथ कुछ वकालत की है। उनका कहना है कि "कुवलयमाला"की गाथाके अनुसार विमलार्य न केवल अपने विमलांक काव्य (पउमचरियं)के रचयिता थे, वरन् सर्वप्रथम हरिवंश पुराणके भी रचयिता थे। उक्त पउमचरियंकी प्रशस्तिके "सोऊण पुव्वगए नारायणसीरिचरियाइं" शब्दोंसे भी यही ध्वनित होता है कि विमलार्यने श्री नारायणके चरित (अर्थात् कृष्ण-

---

१. श्री विजय राजेन्द्रसूरि स्मारक ग्रन्थ पृ० ४३७–४५१।

चरित या हरिवंश) की रचना पउमचरियसे भी पहले कर ली थी।" वे आगे चलकर लिखते हैं कि उद्योतन सूरिके समकालीन अपभ्रंश भाषाके महाकवि स्वयम्भू[1] (लगभग ७७५-७९५) ने भी विमलार्यका एक प्राचीन कविके रूपमें स्मरण किया है। रविषेणका भी स्मरण किया है किन्तु विमलके पश्चाद् सम्भव है कि जिस प्रकार स्वयम्भूकी रामायण विमलके पउमचरियंपर आधारित है, उसी प्रकार उनका "रिट्ठणेमिचरिउ" (हरिवंश) भी विमलके हरिवंशपर आधारित हो और क्या आश्चर्य कि पुन्नाटके जिनसेनके हरिवंश (७८३ ई०) का आधार भी विमलार्यका ही ग्रन्थ हो।"

डॉ० ज्योतिप्रसाद जैनकी उक्त वकालतका खण्डन पउमचरियंकी अंग्रेजी प्रस्तावनाके लेखक डॉ० व्ही० एम० कुलकर्णीने अच्छी तरह किया है। वे लिखते हैं कि "The word सीरि in the verse "सोउणं पुव्वगए नारायणसीरिचरियाइ" is misunderstood by Dr. J. P. Jain. The word सीरि is an equivalent of Sanskrit सीरि and stands for Baladeva or Haladhara, the elder brother of Narayana (or Vasudeva). Thus in the present content Narayaṇa and Siri stand for Lakṣmana and Rama. It is quite clear that he has entirely misunderstood the whole point. Here Vimala Suri points only to the trustworthiness of the source of his Paumacariya. His statement that Svayambhu pays[2] homage first to विमलसूरि (as an ancient poet) and then to रविषेण is open to doubt. The name विमलसूरि is nowhere mentioned in the passage concerned. If he has in mind the identity of विमलसूरि and कीर्तिधर the अनुत्तरवाग्मिन् he should have made the point explicit and given his reasons for the identification "

स्व० पं० प्रेमीने जिस समय (सन् १९४२ के लगभग) विमलसूरिके हरिवंश कर्तृत्वकी सम्भावना जिस उपरिनिर्दिष्ट गाथाके आधारसे की थी उन दिनों मुनि जिनविजयजी द्वारा कुवलयमालाके सम्पादन और प्रकाशनका उपक्रम चल रहा था। मुनिजीके समक्ष सन् १९४२ के मध्य तक कुवलयमालाकी कागजपर लिखी एकमात्र हस्तलिखित प्रति थी जिसका समय १५वीं शताब्दीके लगभग माना गया है। उस प्रतिमें प्रस्तावनाकी अनेक गाथाओं (२७-४४ तक) में उद्योतनसूरिने अनेक जैन (श्वेता०-दिग०) और जैनेतर कवियों और उनकी कृतियोंका आदर पूर्वक स्मरण किया है। सन् १९४२ से पूर्व उनमेंसे कुछ कवियों और रचनाओंपर विद्वानोंने विचार भी किया है। यहाँ वह सब देना सम्भव नहीं। केवल उन दो गाथाओंपर विचार किया जावेगा जिनसे कि विमलसूरिके हरिवंश कर्तृत्वकी सम्भावना की गई है। एक गाथा, जिसकी संख्या ३६ बतलायी गई है, द्वारा कहा गया है कि "विमलांकने जैसा विमल अर्थ प्राप्त किया वैसा कौन पायेगा, उसकी प्राकृत रससे सरस मानों अमृतमयी हो। इसमें विमलांक पद द्वारा पउमचरियंका स्मरण प्रतीत होता है।' इसके बादकी गाथामें—

(तिपुरिसचरियपसिद्धो सुपुरुषचरिएण पायडो लोए। सो जयइ देवगुत्तो वंसे गुत्ताण रायरिसी)

राजर्षि देवगुप्तको सुपुरुषचरितके कर्ताके रूपमें स्मरण किया गया है। इन देवगुप्तका कुवलयमालामें दो स्थानों पर उल्लेख किया गया है और इन्हें हूण नरेश तोरमाणका गुरु माना गया है। इसके बाद वह

---

१. डॉ० हरि० चु० भयाणीने स्वयम्भूका समय दशवीं शताब्दी बताया है।

२. पुणु पहवें संसाराराएं, कित्तिहरेण अणुत्तरवाएं।
पुणु रविसेणायरियपसाएं, बुहिए अवगाहिय कइराएं॥ (पउमचरिउ, १।८)

गाथा "बुहयणसहस्सदयियं" आदि आती है। स्व० प्रेमीजीने इसका अर्थ किया है "मैं हजारों बुधजनों को प्रिय हरिवंशोत्पत्तिकारक प्रथम वन्दनीय और विमलपद हरिवंश की वन्दना करता हूँ" । इसके बाद ही वे अनुमान करते हैं कि इस गाथामें जो विशेषण दिये गये हैं वे हरिवंश और विमल पद ( विमलसूरिके चरण अथवा विमल हैं पद जिसके ऐसा ग्रन्थ ) दोनों पर घटित होते हैं और निष्कर्ष निकाल बैठते हैं कि विमलसूरि कृत एक हरिवंश काव्य है । जो अभी तक अप्राप्य है ।

उस प्रारंभिक स्थितिमें जब कि कुवलयमालाकी एकमात्र प्रति उपलब्ध थी, उक्त पाठको चुनौती देना संभव नहीं था पर उक्त गाथाकी स्थितिको देखते हुए अर्थ निकालनेकी संभावनाको चुनौती दी जा सकती थी । प्रस्तावनागत गाथाओंके क्रमको एक बार हम पुनः देखें तो सहज ही समझ सकते हैं कि विमलांकको स्मरण करने वाली गाथा (गा० ३६)के साथ "बुहयणसहस्सदयियं—हरिवंसं चेव विमलपदं" वाली गाथाका क्रम नहीं दिया गया । उन दोनोंके बीचमें राजर्षि देवगुप्त वाली गाथा आती है । यदि कुवलयमालाकारको हरिवंशचरियंके कर्ताके रूपमें विमलसूरि इष्ट थे तो विमलांकके क्रममें ही इस बातका उल्लेख होना था । इससे विमलपयंकी पुनरावृत्ति न करना पड़ता पर वैसा न कर उसका उल्लेख एक गाथाके बाद किया है । इस तरह अन्तरसे दी गई गाथामें "हरिवंश चेव विमलपयं"से विमलसूरिकृत हरिवंशका अर्थ निकालना उचित नहीं । यह निष्कर्ष क्रमिक उल्लेखसे ही संभव था न कि व्यतिक्रम द्वारा । व्यतिक्रम द्वारा उल्लेखसे तो यह सिद्ध होता है कि हरिवंशचरियं विमलसूरिकी कृति नहीं, किसी औरकी है ।

गाथाके अर्थको खींच-तानकर की गई संभावनाने कालान्तरमें कैसे तिलका ताड़ रूप धारण कर लिया था यह हम देख चुके हैं । और उससे चल पड़ी अन्ध परम्पराका निराकरण समय रहते होना चाहिये ।

सौभाग्यसे सन् १९४२के अन्तमें कुवलयमालाकी एक अन्य प्रति जैसलमेरके बृहद् भण्डारसे मुनि जिनविजयजी को ताड़पत्रपर लिखी मिली जिसका लेखनकाल सं० ११३९ था । पूर्व कागजवाली १५वीं शता०की प्रतिके आधारपर डॉ० उपाध्येने कुवलयमालाका एक प्रामाणिक संस्करण तैयार किया जिसका मुद्रण कार्य सन् १९५०—५१से प्रारंभ हो १९५९में प्रथम भाग मूलकथा ग्रन्थके रूपमें प्रकाशित हुआ । डॉ० उपाध्येने कागज पर लिखी प्रतिसे ताड़पत्रीय प्रतिको कई कारणोंसे अधिक प्रामाणिक माना हैं, और प्रस्तावना गत "बुहजन सहस्सदयियं" गाथाके 'हरिवंसं चेव विमलपयं'की जगह ताड़पत्रीय प्रतिके आधारपर "हरिवरिसं चेव विमलपयं" पाठ निर्धारित किया है । डॉ० उपाध्येने "हरिवंसं चेव" पदको पूर्व चरणके पद ( हरिवंसुप्पत्तिकारकं )की पुनरावृत्तिके कारण अर्थमें बाधा उपस्थित करने वाला होनेसे त्याज्य बतलाया है और प्राचीन प्रतिके पाठको मान्यकर उक्त गाथाका अर्थ किया है—मैं सहस्र बुधजनके प्रिय तथा हरिवंशोत्पत्तिके प्रथम कारक, यथार्थमें पूज्य (वन्द्यमपि) हरिवर्षको उनके विमल पदों (अभिव्यक्ति)के लिए वन्दना करता हूँ । इससे तो विमलसूरिका हरिवंश कर्तृत्व एकदम निरस्त्र हो जाता हैं । डॉ० उपाध्येने कुवलयमाला द्वितीय भागके टिप्पणोंमें[1] लिखा है कि उन्होंने इस सम्बन्धमें पं० प्रेमीजीसे उनके जीवनकालमें ही बात की थी और वे उक्त संभावनाको बदलनेके पक्षमें थे परन्तु १९५६में प्रकाशित जैन साहित्य और इतिहासके द्वितीय संस्करणमें अपने वार्धक्यके कारण वे वैसा न कर सके । डॉ० उपाध्येने संभवतः १९५३के पूर्व उनसे यह बात की होगी क्यों कि तब तक कुवलयमालाके प्रारंभिक फर्मे छप चुके थे । उक्त द्वितीय संस्करणमें डॉ० उपाध्येने अपनी अंग्रेजी प्रस्तावना लिखी है पर आश्चर्य कि वे उक्त संभावनाका वहाँ कुछ खण्डन भी नहीं कर सके ।

कुवलयमालाके प्रथम भागके प्रकाशित हो जानेके बाद भी कुछ विद्वानोंने अपनी विद्वत्तापूर्ण प्रस्ताव-

---

१. पृष्ठ १२६ ।

नाओंमें गतानुगतिकताका ही परिचय दिया है (जैसे डॉ० व्ही० एम० कुलकर्णीने पदुम चरियंकी अंग्रेजी प्रस्तावना पृ० १७-१८में और पं० अमृतलाल भोजकने चउप्पन्नपुरिस चरियंकी प्रस्तावना पृ० ४६७ में) और उक्त संभावनाकी बीन बजायी है।

इस तरह विचार करनेसे विमलसूरिका हरिवंश कर्तृत्व सिद्ध नहीं होता। वल्कि हरिवंशके उल्लिखित कर्ता एक हरिवर्ष ही सिद्ध होते हैं।

उद्योतनसूरि द्वारा उल्लिखित पूर्ववर्ती कवियों और रचनाओंने कुवलयमालापर अपना प्रभाव डाला था, इस बातका दिग्दर्शन डॉ० उपाध्येने 'Kuvalayamala influenced by earlier works'—प्रकरणमें[1] दिखाया है उसमें उनने परवर्ती रचना तरंगलोलासे मिलानकर उसकी आधारभूत "तरंगवती कथाका" प्रभाव भी दिखाया है तथा बाणकी 'कादम्बरी', विमूलसूरिके "पदुमचरियं" जटिलके "वरांग चरित" तथा हरिभद्रसूरि कृत "समरादित्य कथा" का प्रभाव कुवलयमालापर दिखाया है। यदि हरिवर्ष कृत 'हरिवंश चरियं" उद्योतन सूरिके समयमें विद्यमान था तो उसका भी प्रभाव कुवलयमालापर और कुवलयमालाके रचना क्षेत्र जालौरके पड़ौस बढ़वानामें ५ वर्ष बाद रचित जिनसेनके हरिवंशपुराणपर भी अवश्य पड़ा होगा। कुवलयमालापर उस प्रभावकी परवर्ती रचना जिनसेनके हरिवंशसे कतिपय अंशों या विवरणोंको मिलान कर यदि दिखाया जा सके तो हरिवर्षका अनुपलब्ध हरिवंश कैसा क्या था यह अनुमान लगाया जा सकता है और जिनसेनका मूल क्या था इसपर प्रकाश पड़ सकता है। दिग० सम्प्रदाय मान्य जिनसेन रचित हरिवंश पुराण एक विशिष्ट कृति है। इसमें प्रतिकूल कुछ बातें दी गई हैं जैसे महावीरके विवाह[2] का संकेत, नारदकी मुक्ति तथा सम्यग्दृष्टि कृष्ण द्वारा लोकमें अपनी प्रतिष्ठा बढ़ानेके लिये मिथ्या मूर्तिके निर्माणकी प्रेरणा। इसलिए इसके मूलका पता लगाना आवश्यक है। कुवलयमालामें उल्लिखित हरिवर्ष कृत हरिवंश संस्कृत और प्राकृत या किसी भाषामें हो सकता है क्यों कि उद्योतनसूरिने संस्कृत और प्राकृतके कवियोंका समान भावसे स्मरण किया है। इसलिये उसे प्राकृतकी रचना होना आवश्यक नहीं है।

१. पृष्ठ—८६-९१।

२. The tradition of Mahavir not having married is found in the स्थानांग समवायांग and भगवती texts the other tradition of his having married is well known since the days of kalpasutra.

D.D.M. स्थानांग अने सूत्रकृतांग p. 330.

# महाकवि रइधूकी एक अप्रकाशित सचित्र कृति 'पासणाहचरिउ'

प्रो० डॉ० राजाराम जैन

१९वीं सदीके प्रारम्भसे ही भारतीय आचार, दर्शन, इतिहास एवं संस्कृतिके सर्वेक्षण-प्रसंगोंमें तीर्थङ्कर पार्श्वका व्यक्तित्व बहुचर्चित रहा है। पाश्चात्य विद्वानोंमें कोलब्रुक, स्टीवेंसन, एडवर्डटॉमस, शार्पेंटियर, गेरिनो, इलियट, पुसिन, याकोबी, एवं ब्लूमफील्ड तथा भारतीय विद्वानोंमेंसे डॉ० भंडारकर, बेल्वेल्कर, डॉ० दासगुप्ता, कोसम्बी एवं डॉ० राधाकृष्णन प्रभृति विद्वानोंने उन्हें सप्रमाण ऐतिहासिक महापुरुष सिद्ध किया है तथा उनके महान् कार्योंका मूल्यांकन करते हुए उनके सार्वभौमिक रूपका विशद विवेचन भी किया है। प्राचीन भारतीय जैनेतर साहित्य एवं कलामें भी वे किसी न किसी रूपमें चर्चित रहे हैं। जैन कवियोंने भी विभिन्न कालोंकी, विभिन्न भाषा एवं शैलियोंमें अपने विविध ग्रन्थोंके नायकके रूपमें उनके सर्वाङ्गीण जीवनका सुन्दर विवेचन किया है। इसी पूर्ववर्ती साहित्य एवं कलाको आधार मानकर मध्यकालीन महाकवि रइधूने भी गोपाचलके दुर्गके विशाल, सुशान्त एवं सांस्कृतिक प्राङ्गणमें बैठकर 'पासणाहचरिउ' नामक एक सुन्दर काव्यग्रन्थ सन्धिकालीन अपभ्रंश-भाषामें निवद्ध किया था, जो अभी तक अप्रकाशित है। उसकी एक प्रति दिल्लीके श्री श्वेताम्बर जैन शास्त्र भण्डारमें सुरक्षित है।[1] उसीके अध्ययनके निष्कर्ष रूपमें उसका संक्षिप्त परिचय यहाँ प्रस्तुत कर रहा हूँ।

उक्त 'पासणाह चरिउ' महाकवि रइधूकी अन्य रचनाओंकी अपेक्षा एक अधिक प्रौढ़ साहित्यिक रचना है। स्वयं कविने ही इसे 'काव्य रसायन'की संज्ञासे अभिहित किया है। ग्रन्थ-विस्तारकी दृष्टिसे इसमें कुल ७७ × २ पृष्ठ हैं तथा ७ सन्धियाँ एवं १३६ कड़वक हैं। इनके साथ ही इसमें मिश्रित संस्कृत-भाषा निवद्ध ५ मङ्गल श्लोक भी हैं। प्रथम एवं अन्तिम सन्धियोंमें ग्रन्थकारने अपने आश्रयदाता, समकालीन भट्टारक एवं राजाओंका विस्तृत परिचय देते हुए तत्कालीन सामाजिक, धार्मिक एवं ऐतिहासिक परिस्थितियोंकी भी सरस चर्चाएँ की हैं। अवशिष्ट सन्धियोंमें पार्श्व प्रभुके सभी कल्याणकोंका सुन्दर वर्णन किया गया है और प्रसंगवश स्थान-स्थानपर चित्रों द्वारा ग्रन्थकारकी भावनाको गहन बनानेके लिए चित्रोंका माध्यम भी अपनाया गया है। प्रति प्राचीन होनेके कारण जीर्ण-शीर्ण होनेकी स्थितिमें आ रही है। इसके प्रति पृष्ठमें ११-११ पंक्तियाँ एवं प्रति पंक्तिमें लगभग १४-१६ शब्द हैं। कृष्णवर्णकी स्याहीका इसमें प्रयोग किया गया है। किन्तु पुष्पिकाओंमें लाल स्याहीका प्रयोग हुआ है और संशोधन या सूचक चिन्हके रूपमें कहीं-कहीं शुभ्र वर्णकी स्याहीका भी प्रयोग हुआ है। रइधूकृत 'पासणाह चरिउ' की अन्य प्रतियाँ जयपुर, ब्यावर एवं आराके शास्त्र-भण्डारोंमें भी मुझे देखनेका सौभाग्य प्राप्त हुआ है। किन्तु प्रस्तुत प्रतिकी जो कुछ विशेषताएँ एवं नवीन उपलब्धियाँ हैं वे निम्न प्रकार हैं :—

१. प्राचीनता, २. प्रामाणिकता, ३. पूर्णता, ४. सचित्रता एवं ५. ऐतिहासिकता,

---

१. उक्त प्रतिके सम्बन्धमें मुझे सर्वप्रथम श्रद्धेय बाबू अगरचन्द्रजी नाहटा सिद्धान्ताचार्यने सूचना दी थी। उनकी इस सौजन्यपूर्ण उदारताके लिए लेखक उनका आभारी है।

## प्राचीनता एवं प्रामाणिकता

विविध अन्तर्बाह्य साक्ष्योंके आधारपर मैंने महाकवि रइधूका समय वि० सं० १४४०-१५३० के मध्य माना है। स्वयं कविद्वारा लिपिवद्ध अभीतक कोई भी रचना हमारे लिए हस्तगत नहीं हो सकी थी तथा उनके ग्रन्थोंकी प्रतिलिपियाँ भी प्रायः वि० सं० १५४८ के वाद ही की उपलब्ध होती हैं, इसके पूर्व की नहीं। किन्तु प्रस्तुत रचना इन सबके अपवाद स्वरूप ही उपलब्ध हुई है और लिपिकालकी दृष्टिसे रइधूसाहित्यकी यह प्राचीन प्रतिलिपि सिद्ध होती है। इसकी पुष्पिकामें इसका प्रतिलिपि काल वि० सं० १४९८ माघवदी २, सोमवार अंकित है।[1] इसके पाठ शुद्ध एवं लिपि सुस्पष्ट है। इसकी हस्तलिपि एवं स्याहीकी एकरूपता, लिपिकारकी सुबद्धता एवं साहित्यके प्रति उसकी आस्थापूर्ण अभिरुचि, ग्रन्थकारके जीवनकालमें ही किंवा उसके समक्ष ही अथवा निर्देशनमें लिपिबद्ध किये जाने तथा ग्रन्थकारके आश्रयदाताके धर्मनिष्ठ सुपुत्रकी ओरसे इस ग्रन्थकी प्रतिलिपिकी आयोजना होनेके कारण इस ग्रन्थकी प्रामाणिकतामें किसी भी प्रकारके सन्देहकी स्थिति नहीं रह जाती।

## पूर्णता

प्राचीन हस्तलिखित ग्रन्थोंके साथ कई घोर दुर्भाग्योंमेंसे एक महान् दुर्भाग्य यह भी रहा है कि वे प्रायः अपूर्ण रूपमें उपलब्ध होते हैं। कुछ साहित्यिक-द्रोही, अवसर पाते ही उनके प्रथम एवं अन्तिम या कुछ मर्मस्थलों वाले पृष्ठोंको नष्ट-भ्रष्ट, अपहृत या उनका वाणिज्य करके ग्रन्थराजके सारे महत्त्वको समाप्त कर देते हैं। फिर सचित्र ग्रन्थोंके साथ तो यह द्रोह और भी अधिक रहा है। अभिमानमेरु पुष्पदन्त कृत जसहरचरिउ, महाकवि रइधूकृत जसहरचरिउ आदि ग्रन्थ इसके ज्वलन्त उदाहरण हैं किन्तु प्रस्तुत प्रति सौभाग्यसे पूर्णरूपमें सुरक्षित है। अतः चित्रकला और विशेषतः जैन चित्रकलापर ऐतिहासिक प्रकाश डालने वाली इस प्रतिकी परिपूर्णता स्वयंमें ही एक महान् उपलब्धि है।

## सचित्रता

प्रस्तुत ग्रन्थकी सबसे प्रमुख विशेषता इसकी सचित्रता है। सम्पूर्ण ग्रन्थमें कुल मिलाकर ६४ चित्र हैं, कुछ तिरंगे, कुछ चौरंगे एवं कुछ बहुरंगे। इन चित्रोंका निरीक्षण करनेसे यह स्पष्ट प्रतिभासित होता है कि लिपिकारने लिपि करते समय पृष्ठोंपर यत्र-तत्र आवश्यकतानुसार चौकोर स्थान छोड़ दिये हैं, जिनपर चित्रकारने अपनी सुविधानुसार प्रसंगवश लघु अथवा विशाल चित्रोंका अंकन किया है। इन चित्रोंको अलंकृत बनानेका प्रयास स्पष्टरूपसे दिखाई पड़ता है। पुरुषाकृतियोंका अंकन करते समय उनके केशपाशोंको एक विचित्र पद्धतिसे पृष्ठ भागकी ओर मोड़कर बनाया गया है। दाढ़ी एवं मूँछ ऐसी प्रतीत होती है कि मानों कोई कूँची चिपका दी गई हो। नेत्र अधिक विस्तृत एवं बाहरकी ओर इस प्रकार उभरे हैं, जैसे उन्हें अलगसे जड़ दिया गया हो। नाक बड़ी नुकीली, टुनगे वाली तथा नीचेकी ओर झुकी हुई है। ठुड्डी आमकी गुठलीके सदृश, ग्रीवा वलियों युक्त एवं इठी हुई, हाथों एवं पैरोंकी अँगुलियाँ कुछ बेडौल तथा ऐसी प्रतीत होती हैं, जैसे कपड़ोंकी बत्तियाँ मढ़ दी गई हों। वक्ष स्थल इतना अधिक उभारा गया है कि वह कभी-कभी महिलाके वक्षस्थलका भ्रम पैदा कराने लगता है। वस्त्रोंमें कहीं कभी अंगरखा भी अंकित किया हुआ मिलता है, वैसे इनके शरीरपर वस्त्रोंकी संख्या अत्यल्प है—एक उत्तरीय एवं एक अधोवस्त्र।

---

१, दे० मूलप्रति पृष्ठ ७६.

उत्तरीय वस्त्रका छोर पार्श्वमें अथवा पीछेकी ओर फहराता हुआ अंकित है। मोटे किनारेवाले अधोवस्त्रको चुन्नट देकर पहिना हुआ दिखाया गया है। ये सभी वस्त्र कुछ मोटे किन्तु अलंकृत प्रतीत होते हैं।

आभूषणोंमें कहीं-कहीं माथेपर कलँगीदार रत्नजटित स्वर्णमुकुट, कानोंमें कुण्डल तथा हाथोंमें बाजूबंद एवं कड़े पहिने हुए हैं।

देवों एवं पार्श्वनाथके दि० मुनिपद एवं कैवल्यप्राप्तिके समयके चित्र भी इसमें अंकित किये गये हैं। देवोंको अर्धनग्न मुद्रामें प्रदर्शित किया गया है। वे एक मोटे किनारेवाला रंगीन अधोवस्त्र धारण किये हुए हैं, जो घुटनेसे कुछ नीचे तक लटका हुआ है तथा उसकी चुन्नट कुछ आगेकी ओर उड़ती हुई दिखाई गई है। उनका बायाँ हाथ आधा गिरा हुआ एवं दायाँ हाथ तीर्थङ्करपर चँवर ढुराता हुआ दिखाया गया है। उनके माथेपर मणिरत्न जटित कुछ निचली भित्ती वाला, कर्णपर्यन्त माथा ढकने वाला, कलँगीदार स्वर्णमुकुट है। वे कानोंमें विशाल चक्राकार कर्णफूल, गलेमें सटा हुआ दो लड़ीका मोटे गुरियों वाला हार, कलाईमें मोटे-मोटे कड़े एवं दो लड़ीका बाजूबन्द धारण किये हुए हैं।

प्रस्तुत ग्रन्थके मुखपृष्ठपर पार्श्वप्रभुका पद्मासन युक्त एक चित्र है, जिसके दोनों पार्श्वोंमें चँवर ढुराते हुए पार्श्वचर-सेवकके रूपमें दो देवोंका अंकन है। पीछेकी ओर कुछ ऊँचाईपर दो ऐरावत हाथी अपने शुण्डादण्डोंमें मंगलकलश लिये हुए दिखाये गये हैं। उसकी पृष्ठभूमिमें शिखरबन्द विशाल एक तोरणों-वाला द्वार है, जिसके दोनों ओर छोटी-छोटी ३-३ मठियाँ आलिखित हैं। बीचके शिखरपर दो विशाल ध्वजाएँ विपरीतमुखी होकर फहरा रही हैं।

तीर्थंकर मूर्त्तिके चित्रणके समय तदनुसार वातावरणकी व्यंजनाका प्रयास दिखाई पड़ता है। आजू-बाजूमें चँवर, माथे पर छोटे-बड़े छतों वाला तथा मोतीकी लड़ोंसे गुंथा हुआ फुंदनोंसे युक्त छत्र तथा अगल-बगलमें दो धर्मचक्र बने हुए हैं। प्रतिके प्रारम्भिक पृष्ठपर दो चित्र बड़े ही आकर्षक एवं भव्य बन पड़े हैं। एक चित्रमें पाँच व्यक्ति अंकित हैं। एकके पीछे एक, इस प्रकार तीन व्यक्ति एक पंक्तिमें तथा सभी अपने एक-एक घुटने के बलपर बैठे हैं। उनके सम्मुख ही आगे-पीछे अन्य दो व्यक्ति स्थित हैं। पाँचोंमेंसे मध्यवर्ती व्यक्तिका एक हाथ तो घुटनेपर स्थित है। तथा दूसरा हाथ धर्मोपदेश देनेके कारण ऊपरकी ओर संकेतकर कुछ समझाता हुआ दिखाया गया है। बाकीके सभी व्यक्तियोंके दोनों-दोनों हाथ जुड़े हुए हैं। ऐसा प्रतीत होता है कि चित्रकारने इस चित्रमें महाकवि रइधूकी गुरु-परम्पराका अंकन किया है। उपदेशकके रूपमें भ० सहस्र कीर्ति हैं तथा श्रोताओंमें उनके शिष्य क्रमश: भट्टारक गुणकीर्ति तथा उनके भाई एवं शिष्य भ० यशःकीर्त्ति तथा यशःकीर्त्तिके शिष्य खेमचन्द्र एवं महाकवि रइधू। इस चित्रवाले पृष्ठपर वर्णनप्रसंग भी उक्त व्यक्तियोंका ही है। हमारे इस अनुमानका आधार पूर्ववर्त्ती अन्य सचित्र हस्तलिखित प्रतियाँ ही हैं। 'त्रिलोकसार' की सचित्र प्रतिलिपिमें उसके लेखक सि० च० नेमिचन्द्र (११वीं शती) एवं सुगन्धदशमी कथामें उसके लेखक जिनसागर (१२वीं शती) जिसप्रकार चित्रित हैं, ठीक वही परम्परा इस ग्रन्थमें भी अपनाई गई होगी, इसमें सन्देह नहीं। अत: यदि मेरा उक्त अनुमान सही है तब भट्टारकोंके साथ-साथ ही रइधू जैसे एक महाकविके अत्यन्त दुर्लभचित्रकी एक सामान्य रूपरेखा भी हमें आसानीसे उपलब्ध हो जाती है, जिसका कि अभाव अभीतक खटकता था। इस उपलब्धिको हम मध्यकालीन साहित्यकारों सम्बन्धी उपलब्ध अभीतक समस्त जानकारियोंमेंसे एक विशेष ऐतिहासिक महत्त्वकी उपलब्धि मान सकते हैं। दूसरा भव्यचित्र इसी चित्र की दायीं ओर चतुर्भुजी सरस्वतीका चित्रित है। उसके एक दायें हाथमें कोई ग्रन्थ सुरक्षित है तथा बायें हाथमें वीणा। बाकी दो हाथोंमें क्या है, यह स्पष्ट नहीं होता। उसके वाहनका भी

पता नहीं लगता। उसकी पृष्ठभूमिमें एक भवन है, जिसके मध्यमें एक विशाल शिखर तथा आजू-वाजूमें ३-३ छोटे-छोटे शिखर और उनके ऊपर विपरीत मुखी छोटी-बड़ी दो-दो विशाल फहराती हुई नुकीली ध्वजाएँ हैं। अन्य कई साक्ष्योंके आधार पर यह सिद्ध होता है कि महाकवि रइधू सरस्वतीके महान् उपासक थे। उन्होंने अपनेको 'सरस्वती निलय' एवं 'सरस्वती निकेतन' जैसे विशेषणोंसे विभूषित किया है। एक स्थान-पर उन्होंने यह भी लिखा है कि प्रारम्भिक जीवनमें अकस्मात् ही स्वप्नमें उन्हें सरस्वतीने आकर कवि बननेकी प्रेरणा दी थी और उसमें सभी प्रकारकी सफलता का उसने उन्हें आश्वासन दिया था। कविने उसीकी आज्ञाको मानकर कविताके क्षेत्रमें प्रवेश किया और फलस्वरूप वे विख्यात महाकविके रूपमें साहित्यिक क्षेत्रमें प्रसिद्ध हो गये[1]। कोई असम्भव नहीं, यदि महाकवि कालिदासके समान ही महाकवि रइधूको भी सरस्वती सिद्ध रही हो। क्योंकि अपने छोटेसे जीवनकालमें ही २३से भी अधिक महान् एवं विशाल ग्रन्थोंकी रचना कर पाना सामान्य कविके लिए सम्भव नहीं था। अपभ्रंशके क्षेत्रमें इतने विशाल समृद्ध साहित्यका प्रणेता रइधूको छोड़कर अभी तक अन्य कोई भी दूसरा कवि अवतरित नहीं हुआ।

जहाँ तक महिलाओंके चित्रालेखनके प्रसंग हैं, उनमें उनके नेत्र मत्स्याकृतिके विशाल, किन्तु उनकी पुतलियाँ छोटी चित्रित हैं एवं कटाक्षरेखा कर्णपर्यन्त चित्रित की गयी हैं। नेत्रोंको तो इतना अधिक उभारा गया है कि किसी अजनबीको उन्हें देखकर चश्मा लगानेका भ्रम हो सकता है। उनके केशपाश गुंथे हुए एवं माथेके पीछे कुछ ऊँचाई पर वर्त्तुलाकार जूड़ाकृतिमें बद्ध हैं। उनकी नाक बड़ी एवं नुकीली है। कहीं-कहीं नाक एवं मुख एक दूसरेमें प्रविष्ट करनेकी होड़ लगाये हुए जैसे दिखायी पड़ते हैं। ओष्ठ फैले हुए, चिबुक नुकीली एवं छोटी, श्रवण अंडाकृति वाले एवं लघु हैं, किन्तु दोनों पयोधर चक्राकार एवं बेतरह उन्नत हैं। ऐसा लगता है कि उनकी विशालता दिखानेमें चित्रकारने कुछ अधिक जबर्दस्ती की है कटिभाग अत्यन्त सूक्ष्म तथा कहीं-कहीं अदृश्य जैसा प्रतीत होता है। इनकी गर्दन कुछ लम्बी एवं रेखांकित दिखायी देती है, किन्तु सभीके शरीर सुपुष्ट अंकित किये गये हैं।

महिलाओं द्वारा प्रयुक्त वस्त्रोंमें लंहगा, ओढ़नी एवं चोली जिसमें उदर भाग स्पष्ट रूपसे दृश्यमान है, प्रधान हैं। कहीं-कहीं ओढ़नीका अभाव भी है।

आभूषणोंकी दृष्टिसे महिलाओंके कानोमें कानोंसे भी डेवढ़ा दुगुना, चक्राकार विशाल कर्णफूल, गलेमें बड़े-बड़े गुरियों वाली एकाधिक लड़ीकी माला एवं हाथोंमें ३-३या४-४ कड़े चित्रित किये गये हैं तथा नाकमें मोतीकी छोटी पोंगड़ी धारण किये हुए हैं। इनके हाथोंमें कंगन एवं पैरोंमें कड़े हैं, ललाटपर टीका भी दिखायी देता है। देवांगनाओंके चित्रणमें उक्त महिलाओंकी अपेक्षा बहुत कम अन्तर दर्शित किया गया है।

जहाँपर पुरुषों या महिलाओंको खड़ा अथवा बैठा दिखाया गया है वहाँ उन्हें देखनेसे ऐसा प्रतीत होगा, मानों वे चल रहे हों या चलनेके लिए उत्सुक हो रहे हों। तात्पर्य यह है कि उनमें स्फूर्तिकी झलक दिखायी देती है। कहीं-कहीं पुरुष दण्ड धारण किये हुए हैं किन्तु हाथों में उसे इस प्रकार चित्रित किया गया है, मानों वे कम वजनकी मामूली कोई छोटी-मोटी दातुन या सलाई पकड़े हुए हों।

प्रकृति चित्रणके प्रसंगोंमें नदी, नद, सरोवर, उद्यान, मैदान, वृक्ष, हरी-भरी घास एवं वन आदिके रंगीन चित्रण किये गये हैं, किन्तु उन्हें जैसे नयनाभिराम, रम्य, गम्भीर एवं सजीव होना चाहिए था, उस भावका उसमें अभाव है। उदाहरणार्थ वृक्षकी आकृति ऐसी प्रतीत होती है जैसे किसी छोटी लचीली डंडीपर पत्तोंका ढेर सजा दिया गया हो। जंगलकी आकृति भी ऐसी प्रतीत होती है जैसे दीवालपर आड़ी-तिरछी रंगीन

१. सम्मइजिणचरिउ १।४।२-४।

रेखाएँ खींच दी गयी हों। उद्यानके पेड़-पौधे या फुलवारी ऐसी दृश्यमान हैं जैसे घरमें गमलों या गुलदस्तोंपर कुछ कृत्रिम पेड़-पौधे या फूल सजा दिये गये हों।

युद्धके प्रसंगमें चित्र-विचित्र रंगोंसे भरे हुए सैनिकोंके चित्र हैं, जिनके हाथमें ढाल-तलवार एवं भाला है। चित्रके रंगोंकी दृष्टिसे उक्त चित्रोंमें प्रायः मौलिक रंगोंका ही प्रयोग पाया जाता है जैसे लाल, पीला, एवं सफेद। चित्रोंकी भूमिमें प्रायः लाल एवं पीले रंगोंका प्रयोग है, कहीं-कहीं हरे रंगका भी। कहीं-कहीं तो चित्रोंमें ये रंग इस प्रकारसे भरे गये हैं कि लगता है जैसे लीपा-पोती की गयी हो। इनमें सुन्दरता एवं सावधानीका अभाव आँखों को बहुत खटकता है। इसका एक कारण तो यह है कि चित्रकार जीवनसे प्रेरणा न लेकर रूढ़ियोंमें बँधे रहे, और दूसरा कारण यह रहा कि उसमें आध्यात्मिक भावनाकी पुट एवं धर्म वृत्तिकी गहरी छाप सर्वत्र रहनेके कारण श्रृंगारिकताका अंश खुलकर अपना साम्राज्य स्थापित न कर सका अथवा यों कहा जाय कि श्रृंगारिक वातावरण रहनेपर भी निर्वेदकी झलक उसमें समाहित रही। किन्तु इन सबके बावजूद भी श्री ब्राऊन, इस्टेल्ला क्रेमरेश, नानालाल मेहता प्रभृति विद्वानोंके अनुसार जैन-शैलीके इन चित्रोंमें निर्मलता, स्फूर्ति एवं गतिवेग है। भावाभिव्यञ्जनाकी दृष्टिसे ये चित्र बेजोड़ हैं। यद्यपि कम रंगोंका प्रयोग किया गया है, किन्तु यह काफी तेज है और उससे तात्कालिक रंग-प्रयोगकी विधिपर अच्छा प्रकाश पड़ता है। उनकी रेखाएँ यद्यपि मोटी हैं, फिर भी उनका भद्दापन, कुशल हाथोंकी स्वतन्त्रता, इस चित्र शैलीमें चित्रित अंग-प्रत्यंगों आदिका बेडौलपना, नेत्रोंको यद्यपि बहुत ही नयनाभिराम नहीं लगता, उनमें कठपुतलियोंका आभास सा होता है, किन्तु निस्सन्देह ही इस शैलीका भी अपना एक युग माना जायेगा। अपने युगमें गुजरात, मध्यप्रदेश, मालवा एवं दक्षिणी भारतमें भी यह शैली अत्यन्त प्रचलित रही। बिहार, बंगाल, उड़ीसा, नेपाल एवं तिब्बतमें भी इसका प्रभाव पहुँचा था। कुछ विद्वानोंका तो यहाँ तक कहना है कि चित्रकलाकी उक्त शैली ने बृहत्तर एशिया, मध्यएशिया, वर्मा एवं इंडोनेशिया प्रभृति देशोंको भी बहुत कुछ अंशोंमें प्रभावित किया था।

'पासणाहचरिउ'के चित्र क्रमागत चित्र-शैलीका एक परवर्त्ती रूप है, जो इतिहासकी दृष्टिसे अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। यह इसका महान् दुर्भाग्य है कि इस प्रकारकी चित्र शैलीके नामकरणकी समस्या अभी तक भी बनी हुई है। कोई इसे जैन-शैलीका, तो कोई अपभ्रंश-शैली, तो कोई पश्चिमी या गुजराती-शैलीका कहकर इसके रूपको अनिश्चित किये हुए हैं। इस दिशामें विद्वानोंको गहन अध्ययन करनेकी तत्काल आवश्यकता है। प्राचीन चित्रकलाकी समग्र सामग्रीका संकलन एवं उसका सर्वांगीण अध्ययन विश्लेषण एवं नामकरण करके चित्रकलाके इतिहासमें उसका अविलम्ब स्थान निर्धारण किया जाना चाहिए। क्योंकि यह शैली एक ओर जहाँ प्राचीन चित्रकलाका परवर्ती रूप है वहीं रोरिक, टैगोर अवनीन्द्र, नन्दराय, यामिनीराय, रविवर्मा, रविशंकर रावल एवं अमृता शेरगिलकी आधुनिक चित्र शैलियोंका पूर्ववर्ती रूप भी सिद्ध हो सकता है। अतः जैन चित्रशैलीकी श्रृंखलाको जोड़नेके लिए एक महत्त्वपूर्ण ऐतिहासिक कड़ी सिद्ध हो सकती है। अतः विद्वानोंको इस उपेक्षित दिशामें कार्य करनेके लिए तत्पर होना ही चाहिए। यह समयकी माँग है।

### इतिहास के नवीन तथ्य

इतिहासकी दृष्टिसे इस प्रतिकी सर्वप्रथम विशेषता यह है कि इसकी अन्त्य पुष्पिकामें तोमरवंशी राजाओंकी ग्वालियरी शाखाकी परम्परामें हुए महाराज डूँगरसिंहको 'कलिकाल चक्रवर्ती' पदसे विभूषित किया गया है। महाकवि रइधूके प्राप्त समस्त ग्रन्थों एवं उनकी प्रशस्तियोंके साथ-साथ तोमर राजाओंके आधुनिक शैलीमें लिखित इतिहास-ग्रन्थोंको पढ़नेका भी मुझे अवसर मिला है किन्तु डूंगरसिंहकी उक्त 'उपाधि' मुझे कहीं भी देखनेको नहीं मिली। यद्यपि डूंगरसिंहके प्रवल पराक्रम एवं राज्यकी सीमा-विस्तार के कारण उसे

उक्त उपाधि प्राप्त होनी ही चाहिए थी, ऐसी मेरी धारणा थी तथा उसकी खोजमें मैं बड़ा व्यग्र भी था। प्रस्तुत ग्रन्थ-प्रशस्तिने उस व्यग्रताको दूर ही नहीं किया, बल्कि आधुनिक इतिहासकारोंको तोमरकालीन इतिहासको नवीन रूपमें लिखनेके लिए नयी प्रेरणा देकर नया प्रकाशन भी दिया है। इतिहासकी दृष्टिसे निस्सन्देह ही यह एक बहुत बड़ी उपलब्धि है तथा इस रूपमें एक महान् नरव्याघ्र, पराक्रमी, कर्त्तव्यनिष्ठ एवं जैनधर्म-परायण राजाके महान् कार्योंका सही एवं न्यायपूर्ण मूल्यांकन कर उसे यथार्थ ही गौरव प्रदान किया गया है।

इसी प्रकार तोमर राजाओंकी परम्पराका वर्णन करनेवाले कुछ ग्रन्थोंमें राजा डूंगरसिंहके पिता गणपतिदेवका नामोल्लेख नही मिलता तथा विक्रमके बाद उनके पौत्र डूंगरसिंकके गद्दीपर बैठनेकी तुक समझ-में नहीं आती थी किन्तु इसका स्पष्टीकरण प्रस्तुत ग्रन्थके लिपिकारकी प्रशस्तिसे हो जाता है। उसने जो लिखा है जिससे यह स्पष्ट हो जाता है कि विक्रमके बाद डूंगरसिह नहीं, बल्कि गणपति गद्दीपर बैठे, भले ही वे अत्यल्पकालके लिए राजा बने हों और किसी कारणवश शीघ्र ही उनके पुत्र डूंगरसिंहको राजगद्दी सम्हालनी पड़ी हो। अतः वर्त्तमान कालमें प्रचलित तोमरोंकी वंशपरम्परा सम्बन्धी मान्यता भी उक्त प्रमाणके आधारपर भ्रामक सिद्ध हो जाती है।

''प्रस्तुत प्रतिकी दूसरी ऐतिहासिक महत्त्वकी विशेषता यह है कि इसकी लिपिकारकी प्रशस्तियोंमें पैरोज (फ़िरोज़) नामक सुल्तानकी चर्चा आती है। रइधूने अपने अन्य ग्रन्थोंमें भी सुल्तान पैरोज साह (फ़ीरोज़ शाह) की चर्चा करते हुए उसके द्वारा हिसारनगरके बसाये जानेकी चर्चा की है। एक अन्त्य-प्रशस्तिसे यह भी स्पष्ट है कि रइधूके एक आश्रयदाता तोसउ साहूका पुत्र वील्हा साहू पैरोज साहके द्वारा सम्मानित था। इससे यह प्रतीत होता है कि पैरोज साह जैनसमाज एवं जैनधर्मके प्रति काफी आस्था बुद्धि रखता था। असम्भव नहीं, यदि, उसके मन्त्रिमण्डलमें वील्हा जैसे कुछ राजनीतिज्ञ एवं अर्थशास्त्री श्रीमन्त जैन भी सम्मिलित रहे हों। रइधू-साहित्यके मध्यकालमें हिसार नगर जैनियों एवं जैन-साहित्यका बड़ा भारी केन्द्र था।

प्रस्तुत प्रतिकी तीसरी विशेषता यह है कि इसकी प्रतिलिपि कविके आश्रयदाता खेउसाहूके चतुर्थ पुत्र होलिवम्मुने करायी थी। ये होलिवम्मु या होलिवर्म्मा वही हैं जो सदाचारकी प्रतिमूर्ति थे तथा जिन्होंने अपने पिताकी तरह ही स्वयं भी महाकविको आश्रयदान देकर अपने जीवनमें आध्यात्मिक ज्योति जगानेवाली 'दशलक्षणधर्म जयमाला'[1] नामक रचनाका प्रणयन कराया था। इस दृष्टिसे प्रतिकी प्रामाणिकतामें दो मत नहीं हो सकते। यह भी सम्भव है कि होलिवम्मु द्वारा लिखित अथवा लिखवायी हुई अन्य रचनाएँ भी हों, जिनका प्रकाशन भविष्यके गर्भमें है।

इस प्रकार महाकवि रइधूकी प्रस्तुत 'पासणाहचरिउ'की विशेष प्रतिके सम्बन्धमें यहाँ चर्चा की गयी है। उसके कलापक्ष एवं भावपक्ष अथवा अन्य विषयोंको मैंने स्पर्श नहीं किया। इसी प्रकार कविके विषयमें भी मैंने कुछ भी चर्चा नहीं की। क्योंकि यहाँ मात्र उपलब्ध नवीन सचित्र प्रतिकी सचित्रता एवं उसकी अन्त्यप्रशस्तिमें उपलब्ध तथ्योंके अनुसार उसका ऐतिहासिक मूल्यांकन करनेका यत्किंचित् प्रयास किया है। कविके व्यक्तित्व एवं कृतित्वपर मैं कई शोध-निबन्धोंमें विस्तृत विचार कर चुका हूँ। यहाँ उनकी पुनरावृत्ति मात्र ही होती।



---

१. दे० दहलक्खणजयमालका अन्तिम पद्य।

कलिकाल सर्वज्ञ श्री हेमचन्द्राचार्यकी अपभ्रंश-भाषामें एक अनुपम रचना

# शत्रुञ्जयतीर्थाष्टक

महोपाध्याय विनयसागर

युगप्रधान दादा जिनदत्तसूरि प्रणीत 'गणधरसार्द्धशतक-प्रकरण'के प्रथम पद्यकी व्याख्या करते हुए, युगप्रवरागम श्रीजिनपतिसूरिके शिष्य श्रीसुमतिगणिने, श्रीहेमसूरि प्रणीत निम्नाङ्कित स्तोत्र उद्धृत किया है।

सुमतिगणि कृत 'वृद्धवृत्ति'का रचनाकाल विक्रम संवत् १२९५ होनेसे इस स्तोत्रका रचनाकाल १२–१३वीं शताब्दी निश्चित है। अष्टककी अन्तिम पंक्तिमें 'हेमसूरिहि' उल्लेख है। १२वीं शतीमें हेमचन्द्र-सूरि नामक दो आचार्य हुए हैं—१. मलधारगच्छीय हेमचन्द्रसूरि और २. पूर्णतल्लगच्छीय कलिकाल सर्वज्ञ हेमचन्द्रसूरि। ये दोनों समकालीन आचार्य थे और दोनों ही गुर्जराधिपति सिद्धराज जयसिंहके मान्य एवं पूज्य रहे हैं।

मलधारगच्छीय हेमचन्द्रसूरिकी देश्यभाषाकी रचनाएँ प्राप्त नहीं है। कलिकाल सर्वज्ञकी 'देशीनाम-माला' प्राकृत-व्याकरण आदि साहित्यमें अपभ्रंश कृतियोंका प्रयोग होनेसे प्रस्तुत अष्टकके प्रणेता इन्हींको माना जा सकता है।

इस अष्टकमें सौराष्ट्र प्रदेश स्थित शत्रुञ्जय (सिद्धाचल) तीर्थाधिराजकी महिमाका वर्णन किया गया है। इसकी भाषा अपभ्रंश है और देश्यछन्द-षट्पदीमें इसकी रचना हुई है। अद्यावधि अज्ञात एवं भाषा-विज्ञानकी दृष्टिसे इसका महत्त्व होनेसे इसे अविकल रूपमें यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है।

सं० १२०० में रचित कृतिमें उद्धृत होनेसे इसका प्राचीन मार्मिक पाठ सुरक्षित रक्खा है यह भी विशेष रूपसे उल्लेखनीय है।



## श्रीहेमसूरिप्रणीतापभ्रंशभाषामयं

### शत्रुञ्जय तीर्थाष्टकम्

खुडियनिविड दढनेहा नियदु वम्मह मयभंजणु,
पढमपयासियधम्ममग्गु सिवपुरहसंदणु।
निवसइ जत्थ जुयाइदेउ जिणवरु रिसहेसरु,
सो **सित्तुंजगिरिंदु** नमहु तित्थह अग्गेसरुं।
सिरिपुंड**रीय** सुइ निव्वयइ जहि कारिउ भरहेसरिणं।
वंदिवजइ अज्जवि सुरनरिहरिसहभवणु भत्तिब्भरिणं ॥१॥

पंचकोडिमुणिवरसमजु गुणरयणसमिद्धउ।
पढमजिणह सिरिपुंड**रीय**गणहरु जहि सिद्धउ।
पंडुसुअह पंचह वि सिद्धिकामिणि सुरकारउ।
सो **सित्तुंजगि**रिंदु जयउ जगि तित्थह सारउ।
मिल्लेविणु **नेमि**जिणिंद परि कित्तिभरिय भुवणंतरिहि।
जो फरूसिउ नियपयपंकयहि तेवीसिहि तित्थंकरिहि ॥२॥

जहि दसकोडिहि द्रविड-वा**लिखि**ल्लहि नरनांह हो।
पाविय-सिद्धि-समिद्धि खवियनियपावपवाह हा।
**दसरह**सुय-सिरिरा**म भरह**कय सिवसुहसंगमु।
सो **सित्तुंज** सुतित्थ जयउ तित्थह सव्वत्तमु।
निणु गुरुमाहुप्पु जसु अइमुत्तयकेवलि कहिओ।
आरूह वि जित्थु नारयरिसिहि पत्तु मुक्ख दुक्खिहि रहिओ ॥३॥

सिरिविज्जाहरचक्कवट्टि नमि-विनमि-मुणिदिहिं।
विहिकोडसि सहु मुणिवराह नयसुरवर विंदिहिं।
जह पत्तओ सुरसुक्खु भवदुक्खनिवारणु।
सो **सेत्तुंज** सुतित्थ नमह सासयसुहकारणु।
गुणवियलु पसु वि अणसणु करवि जहि हरिसिय सुरयणमहिउ।
तित्थाणुभावमित्तिण सुहइ भुंजइ सुरकामिणिसहिउ ॥४॥

घरपरियणसुहनेह नियउ निट्ठुरभंजेविणु।
खउकंटयकक्करकरालकाणणपविसेविणु।
भीसणवग्घवराहभमिरतक्करजगणेविणु।
गुरुगिरिवरसरसरिरउउरत्तु वि लंघेविणु।

कलिकाल सर्वज्ञ श्री हेमचन्द्राचार्यकी अपभ्रंश-भाषामें एक अनुपम रचना

# शत्रुञ्जयतीर्थाष्टक

महोपाध्याय विनयसागर

युगप्रधान दादा जिनदत्तसूरि प्रणीत 'गणधरसार्द्धशतक-प्रकरण'के प्रथम पद्यकी व्याख्या करते हुए, युगप्रवरागम श्रीजिनपतिसूरिके शिष्य श्रीसुमतिगणिने, श्रीहेमसूरि प्रणीत निम्नाङ्कित स्तोत्र उद्धृत किया है।

सुमतिगणि कृत 'वृद्धवृत्ति'का रचनाकाल विक्रम संवत् १२९५ होनेसे इस स्तोत्रका रचनाकाल १२–१३वीं शताब्दी निश्चित है। अष्टककी अन्तिम पंक्तिमें 'हेमसूरिहि' उल्लेख है। १२वीं शतीमें हेमचन्द्र-सूरि नामक दो आचार्य हुए हैं—१. मलधारगच्छीय हेमचन्द्रसूरि और २. पूर्णतल्लगच्छीय कलिकाल सर्वज्ञ हेमचन्द्रसूरि। ये दोनों समकालीन आचार्य थे और दोनों ही गुर्जराधिपति सिद्धराज जयसिंहके मान्य एवं पूज्य रहे हैं।

मलधारगच्छीय हेमचन्द्रसूरिकी देश्यभाषाकी रचनाएँ प्राप्त नहीं है। कलिकाल सर्वज्ञकी 'देशीनाम-माला' प्राकृत-व्याकरण आदि साहित्यमें अपभ्रंश कृतियोंका प्रयोग होनेसे प्रस्तुत अष्टकके प्रणेता इन्हींको माना जा सकता है।

इस अष्टकमें सौराष्ट्र प्रदेश स्थित शत्रुञ्जय (सिद्धाचल) तीर्थाधिराजकी महिमाका वर्णन किया गया है। इसकी भाषा अपभ्रंश है और देश्यछन्द-षट्पदीमें इसकी रचना हुई है। अद्यावधि अज्ञात एवं भाषा-विज्ञानकी दृष्टिसे इसका महत्त्व होनेसे इसे अविकल रूपमें यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है।

सं० १२०० में रचित कृतिमें उद्धृत होनेसे इसका प्राचीन मार्मिक पाठ सुरक्षित रक्खा है यह भी विशेष रूपसे उल्लेखनीय है।



## श्रीहेमसूरिप्रणीतापभ्रंशभाषामयं

### शत्रुञ्जय तीर्थाष्टकम्

खुडियनिविड दढनेहा नियदु वम्मह मयभंजणु,
पढमपयासियधम्ममग्गु सिवपुरहसंदणु।
निवसइ जत्थ जुयाइदेउ जिणवरु रिसहेसरु,
सो **सित्तुंजगिरिंदु** नमहु तित्थह अग्गेसरुं।
सिरिपुंड**रीय** सुइ निव्वयइ जहि कारिउ भरहेसरिणं।
वंदिवजइ अज्जवि सुरनरिहरिसहभवणु भत्तिब्भरिणं ॥१॥

पंचकोडिमुणिवरसमजु गुणरयणसमिद्धउ।
पढमजिणह सिरिपुंड**री**यगणहरु जहि सिद्धउ।
पंडुसुअह पंचह वि सिद्धिकामिणि सुरकारउ।
सो **सित्तुंजगिरिं**दु जयउ जगि तित्थह सारउ।
मिल्लेविणु **नेमि**जिणिंद परि कित्तिभरिय भुवणंतरिहि।
जो फरूसिउ नियपयपंकयहि तेवीसिहि तित्थंकरिहि ॥२॥

जहि दसकोडिहि द्रविड-वालिखिल्लहि नरनांह हो।
पाविय-सिद्धि-समिद्धि खवियनियपावपवाह हा।
दसरहसुय-सिरिराम भरहकय सिवसुहसंगमु।
सो **सित्तुंज** सुतित्थ जयउ तित्थह सव्वत्तमु।
निणु गुरुमाहुप्पु जसु अइमुत्तयकेवलि कहिओ।
आरूह वि जित्थु नारयरिसिहि पत्तु मुक्ख दुक्खिहि रहिओ ॥३॥

सिरिविज्जाहरचक्कवट्टि नमि-विनमि-मुणिंदिहिं।
विहिकोडसि सहु मुणिवराह नयसुरवर विंदिहिं।
जह पत्तओ सुरसुक्खु भवदुक्खनिवारणु।
सो **सेत्तुंज** सुतित्थ नमह सासयसुहकारणु।
गुणवियलु पसु वि अणसणु करवि जहि हरिसिय सुरयणमहिउ।
तित्थाणुभावमित्तिण सुहइ भुंजइ सुरकामिणिसहिउ ॥४॥

घरपरियणसुहनेह नियउ निट्ठुरभंजेविणु।
खउकंटयकक्करकरालकाणणपविसेविणु।
भीसणवग्घवराहभमिरतक्करजगणेविणु।
गुरुगिरिवरसरसरिरउउरत्तु वि लंघेविणु।

कलिकाल सर्वज्ञ श्री हेमचन्द्राचार्यकी अपभ्रंश-भाषामें एक अनुपम रचना

# शत्रुञ्जयतीर्थाष्टक

महोपाध्याय विनयसागर

युगप्रधान दादा जिनदत्तसूरि प्रणीत 'गणधरसार्द्धशतक-प्रकरण'के प्रथम पद्यकी व्याख्या करते हुए, युगप्रवरागम श्रीजिनपतिसूरिके शिष्य श्रीसुमतिगणिने, श्रीहेमसूरि प्रणीत निम्नाङ्कित स्तोत्र उद्धृत किया है।

सुमतिगणि कृत 'वृद्धवृत्ति'का रचनाकाल विक्रम संवत् १२९५ होनेसे इस स्तोत्रका रचनाकाल १२–१३वीं शताब्दी निश्चित है। अष्टककी अन्तिम पंक्तिमें 'हेमसूरिहि' उल्लेख है। १२वीं शतीमें हेमचन्द्रसूरि नामक दो आचार्य हुए हैं—१. मलधारगच्छीय हेमचन्द्रसूरि और २. पूर्णतल्लगच्छीय कलिकाल सर्वज्ञ हेमचन्द्रसूरि। ये दोनों समकालीन आचार्य थे और दोनों ही गुर्जराधिपति सिद्धराज जयसिंहके मान्य एवं पूज्य रहे हैं।

मलधारगच्छीय हेमचन्द्रसूरिकी देश्यभाषाकी रचनाएँ प्राप्त नहीं है। कलिकाल सर्वज्ञकी 'देशीनाममाला' प्राकृत-व्याकरण आदि साहित्यमें अपभ्रंश कृतियोंका प्रयोग होनेसे प्रस्तुत अष्टकके प्रणेता इन्हींको माना जा सकता है।

इस अष्टकमें सौराष्ट्र प्रदेश स्थित शत्रुञ्जय (सिद्धाचल) तीर्थाधिराजकी महिमाका वर्णन किया गया है। इसकी भाषा अपभ्रंश है और देश्यछन्द-षट्पदीमें इसकी रचना हुई है। अद्यावधि अज्ञात एवं भाषाविज्ञानकी दृष्टिसे इसका महत्त्व होनेसे इसे अविकल रूपमें यहाँ प्रस्तुत किया जा रहा है।

सं० १२०० में रचित कृतिमें उद्धृत होनेसे इसका प्राचीन मार्मिक पाठ सुरक्षित रक्खा है यह भी विशेष रूपसे उल्लेखनीय है।

•

## श्रीहेमसूरिप्रणीतापभ्रंशभाषामयं

### शत्रुञ्जय तीर्थाष्टकम्

खुडियनिविड दढनेहा नियडु वम्मह मयभंजणु,
पढमपयासियधम्ममग्गु सिवपुरहसंदणु।
निवसइ जत्थ जुयाइदेउ जिणवरु रिसहेसरु,
सो **सित्तुंजगि**रिंदु नमहु तित्थह अग्गेसरुं।
सिरिपुंड**रीय** सुइ निव्वयइ जहि कारिउ भरहेसरिणं।
वंदिवजइ अज्जवि सुरनरिहरिसहभवणु भत्तिब्भरिणं ॥१॥

पंचकोडिमुणिवरसमजु गुणरयणसमिद्धउ।
पढमजिणह सिरिपुंड**रीय**गणहरु जहि सिद्धउ।
पंडुसुअह पंचह वि सिद्धिकामिणि सुरकारउ।
सो **सित्तुंजगि**रिंदु जयउ जगि तित्थह सारउ।
मिल्लेविणु **नेमि**जिणिंद परि कित्तिभरिय भुवणंतरिहि।
जो फरूसिउ नियपयपंकयहि तेवीसिहि तित्थंकरिहि ॥२॥

जहि दसकोडिहि द्रविड-वा**लि**खिल्लहि नरनांह हो।
पाविय-सिद्धि-समिद्धि खवियनियपावपवाह हा।
**दसर**हसुय-सिरिरा**म** भर**ह**कय सिवसुहसंगमु।
सो **सित्तुंज** सुतित्थ जयउ तित्थह सव्वत्तमु।
निणु गुरुमाहुप्पु जसु अइमुत्तयकेवलि कहिओ।
आरूह वि जित्थु नारयरिसिहि पत्तु मुक्ख दुक्खिहि रहिओ ॥३॥

सिरिविज्जाहरचक्कवट्टि नमि-विनमि-मुणिदिहिं।
विहिकोडसि सहु मुणिवराह नयसुरवर विंदिहिं।
जह पत्तओ सुरसुक्खु भवदुक्खनिवारणु।
सो **सेत्तुंज** सुतित्थ नमह सासयसुहकारणु।
गुणवियलु पसु वि अणसणु करवि जहि हरिसिय सुरयणमहिउ।
तित्थाणुभावमित्तिण सुहइ भुंजइ सुरकामिणिसहिउ ॥४॥

घरपरियणसुहनेह नियउ निट्ठुरभंजेविणु।
खउकंटयकक्करकरालकाणणपविसेविणु।
भीसणवग्घवराहभमिरतक्करजगणेविणु।
गुरुगिरिवरसरसरिरउउरत्तु वि लंघेविणु।

आरुहि वि जाव **सित्तु**ंजि न दिट्ठउ **रिसह**जिणिंदमुह ।
**सिरिपुंडरीउ**गणहरसहिउ ताव कि लब्भइ जीवसुह ।।५।।

काइ मूढ पविसहि अयाणु जि व सलहु महानलि ।
काइ मधु जिम्ब भमिय चित्तु बुड्डहि गंगाजलि ।
काइ अकज्जि वि मूढ धरि वि सिरि गुग्गुलुजालहि ।
काइ इयर तित्थिहि भमंतु अप्पहु संतावहि ।
कहिउ मुणिहि तित्थह पवरु तहि सित्तुंजि चडे वि पुण ।
किर काहि न पुज्जहि **रिसह**जिणु जिम्व छिंदहि जम्मण जरमरण ।।६।।

काइ तेण वि हविण न जेणउ वयरिउ सुपत्तह ।
काइ तेण जोविइण जुगउ दालिद्द-दुहत्तह ।
काइ तेण जुव्वणिण जु किर बोलिउ सकलं कह ।
काइ तेण सज्जणिण हुयउ जु न विहु र पडंतह ।
किरि काइ मणुयजम्मिण न जहि वंदिउ सुरनरवरमहिउ ।
**सित्तु**ंजसिहरिसंढिउ रिसहु पुंडरीयगणहरसहिउ ।।७।।

अहह कवडजक्खपभाउ जहि फुरइ असंभवु ।
कटरि करइ जो पणयजणह निच्छउ अपुणब्भवु ।
अररि कलिहि अज्जवि अखंड जसु कित्ति सिलीसइ ।
वपुरि गुरयपुत्रिहि पि जो भवि इहि दीसइ ।
जहि अणेयकोडहि सहिय सिद्ध मुणीसर सुरमहिउ ।
सो नमहु तित्थ **सित्तु**ंज पर विहिय **हेमसूरिहि** कहिउ ।।८।।

(गणधरसार्द्धशतकबृहद्वृत्ति सुमतिगणिकृत, प्रथमपद्यव्याख्या, दानसागर जैन ज्ञान भंडार, बीकानेर ग्रन्थांक १०६१, ले० सं० १६७९ पत्रांक ३९ A)



# दिल्ली पट्टके मूलसंघीय भट्टारक प्रभाचन्द्र और पद्मनन्दि

पं० परमानन्द जैन शास्त्री

प्रभाचन्द्र नामके अनेक विद्वान् हो गये हैं। एक नामके अनेक विद्वानोंका होना कोई आश्चर्यकी बात नहीं है। जैन साहित्य और इतिहासको देखनेसे इस बातका स्पष्ट पता चल जाता है कि एक नामके अनेक आचार्य विद्वान् और भट्टारक हो गये हैं। यहाँ दिल्ली पट्टके मूलसंघीय भट्टारक प्रभाचन्द्रके सम्बन्धमें विचार करना इस लेखका प्रमुख विषय है।

पट्टे श्रीरत्नकीर्त्तेरनुपमतपसः पूज्यपादीयशास्त्र-
व्याख्या विख्यातकीर्तिगुणगणनिधिपः सत्क्रिचारुचंचुः ॥
श्रीमानानन्दधामा प्रति बुधनुतमामान संदायि वादो
जीयादाचन्द्रतारं नरपतिविदितः श्रीप्रभाचन्द्रदेवः ॥

(—जैन सि० भा० भाग १ किरण ४)

पट्टावलीके इस पद्यसे प्रकट है कि भट्टारक प्रभाचन्द्र रत्नकीर्ति भट्टारकके पट्टपर प्रतिष्ठित हुए थे। रत्नकीर्ति अजमेर पट्टके भट्टारक थे। दूसरी पट्टावलीमें दिल्ली पट्टपर भ० प्रभाचन्द्रके प्रतिष्ठित होनेका समय सं० १३१० बतलाया है और पट्टकाल सं० १३१० से १३८५ तक दिया है, जो ७५ वर्षके लगभग बैठता है। दूसरी पट्टावलीमें सं० १३१० पौष सुदी १५ प्रभाचन्द्रजी गृहस्थ वर्ष १२ दीक्षा वर्ष १२ पट्ट वर्ष ७४ मास ११ दिवस २३। (भट्टारक सम्प्रदाय पृ० ९१)

भट्टारक प्रभाचन्द्र जब भ० रत्नकीर्तिके पट्टपर प्रतिष्ठित हुए उस समय दिल्लीमें किसका राज्य था, इसका उक्त पट्टावलियोंमें कोई उल्लेख नहीं है। किन्तु भ० प्रभाचन्द्रके शिष्य धनपालके तथा दूसरे शिष्य ब्रह्म नाथूरामके सं० १४५४ और १४१६ के उल्लेखोंसे ज्ञात होता है कि प्रभाचन्द्रने मुहम्मद बिन तुगलकके मनको अनुरंजित किया था और वादीजनोंको वादमें परास्त किया था—जैसा कि उनके निम्न वाक्योंसे प्रकट है—

'तहिं भव्वहिं सुमहोच्छव विहियउ, सिरिरयणकित्ति पट्टेणिहियउ।
महमंद साहि मणु रंजियउ, विज्जहि वाइय मणु भंजियउ॥

—बाहुबलिचरित प्रशस्ति

उस समय दिल्लीके भव्यजनोंने एक उत्सव किया था। मुहम्मद बिन तुगलकने सन् १३२५ (वि० सं० १३८२) से सन् १३५१ (वि० सं० १४०८) तक राज्य किया है। यह बादशाह बहुभाषाविज्ञ, न्यायी, विद्वानोंका समादर करनेवाला और अत्यन्त कठोर शासक था। अतः प्रभाचन्द्र इसके राज्यमें सं० १३८५ के लगभग पट्टपर प्रतिष्ठित हुए हों। इस कथनसे पट्टावलियोंका वह समय कुछ आनुमानिक सा जान पड़ता है। वह इतिहासको कसौटीपर ठीक नहीं बैठता। अन्य किसी प्रमाणसे भी उसकी पुष्टि नहीं होती।

प्रभाचन्द्र अपने अनेक शिष्योंके साथ पट्टण, खंभात, धारानगर और देवगिरि होते हुए जोयणिपुर (दिल्ली) पधारे थे। जैसा कि उनके शिष्य धनपालके निम्न उल्लेखसे स्पष्ट है—

पट्टणे खंभायच्चे धारणयरि देवगिरि।
मिच्छामय विहुणंतु गणि पत्तउ जोयणपुरि ॥ —बाहुवलिचरिउ प्र०

आराधना पंजिकाके सं० १४१६ के उल्लेखसे स्पष्ट है कि वे भ० रत्नकीर्तिके पट्टको सजीव बना रहे थे।[1] इतना ही नहीं, किन्तु जहाँ वे अच्छे विद्वान्, टीकाकार, व्याख्याता और मंत्र-तंत्रवादी थे, वहाँ वे प्रभावक व्यक्तित्वके धारक भी थे। उनके अनेक शिष्य थे। उन्होंने फीरोजशाह तुग़लकके अनुरोधपर रक्ताम्बर वस्त्र धारण कर अन्तःपुरमें दर्शन दिये थे। उस समय दिल्लीके लोगोंने यह प्रतिज्ञा की थी कि हम आपको सवस्त्रजती मानेंगे। इस घटनाका उल्लेख बखतावरशाहने अपने बुद्धिविलासके निम्न पद्यमें किया है—

'दिल्लीके पातिसाहि भये पेरोजसाहि जब।
चांदो साह प्रधान भट्टारक प्रभाचन्द्र तब ॥
आणे दिल्ली मांझि वाद जीते विद्यावर।
साहि रीझिकैं कही करै दरसन अंतःपुर ॥
तिहि समै लंगोट लिवाय पुनि चाँद विनती उच्चरी।
मानिहैं जती जुत वस्त्र हमसब श्रावक सौगंद करी ॥'६१६

यह घटना फीरोजशाहके राज्यकालकी है, फीरोजशाहका राज्य सं० १४०८ से १४४५ तक रहा है। इस घटनाको विद्वज्जन बोधकमें सं० १३०५ की बतलाया है जो एक स्थूल भूलका परिणाम जान पड़ता है; क्योंकि उस समय तो फीरोजसाह तुग़लकका राज्य नहीं था, फिर उसकी संगति कैसे बैठ सकती है। कहा जाता है कि भ० प्रभाचन्दने वस्त्र धारण करनेके बादमें प्रायश्चित्त लेकर उनका परित्याग कर दिया था, किन्तु फिर भी वस्त्र धारण करनेकी परम्परा चालू हो गयी।

इसी तरह अनेक घटना क्रमोंमें समयादिकी गड़बड़ी तथा उन्हें बढ़ा-चढ़ाकर लिखनेका रिवाज भी हो गया था।

दिल्लीमें अलाउद्दीन खिलजीके समय स्थित राघो चेतनके समय घटने वाली घटनाको ऐतिहासिक दृष्टिसे विचार किये बिना ही उसे फीरोजसाह तुग़लकके समयकी घटित बतला दिया गया है। (देखो, बुद्धि विलास पृष्ठ ७६) और महावीर जयन्ती स्मारिका अप्रैल १९६२ का अंक पृ० १२८)।

---

1. सं० १४१६ चैत्र सुदी पंचम्यां सोमवासरे सकलराजशिरोमुकुटमाणिक्यमरीचिपिंजरीकृतचरणकमल-पादपीठस्य श्री पेरोजसाहेः सकलसाम्राज्यधुरीविभ्राणस्य समये श्री दिल्यां श्री कुन्दकुन्दाचार्यान्विये सरस्वतीगच्छे बलात्कारगणे भ० श्री रत्नकीर्तिदेवपट्टोदयाद्रि तरुणतरणित्वमुर्वी कुर्वाणे भट्टारक श्री प्रभाचन्द्रदेव तत्शिष्याणां ब्रह्म नाथूराम इत्याराधना पंजिकायां ग्रन्थ आत्य पठनार्थे लिखापितम।

दूसरी प्रशस्ति सं० १४१६ भादवो सुदी १३ गुरुवारके दिन लिखी हुई ब्रह्मदेव कृत द्रव्यसंग्रह टीकाकी है, जो जयपुरके ठोलियोंके मन्दिरके शास्त्र भंडारमें सुरक्षित है। ग्रन्थ-सूची भाग ३ पृ० १८०।

यद्यपि राघोचेतन ऐतिहासिक व्यक्ति हैं और अलाउद्दीन खिलजीके समय हुए हैं। यह व्यास जातिके विद्वान्, मंत्र-तंत्रवादी और नास्तिक थे। धर्मपर इनकी कोई आस्था नहीं थी, इनका विवाद मुनि महासेनसे हुआ था, उसमें यह पराजित हुए थे।

ऐसी ही घटना जिनप्रभसूरि नामक श्वेताम्बर विद्वान्‌के सम्बन्धमें कही जाती है—एक बार सम्राट् मुहम्मदशाह तुग़लककी सेवामें काशीसे चतुर्दश विद्या निपुण मंत्र-तंत्रज्ञ राघव चेतन नामक विद्वान् आया। उसने अपनी चातुरीसे सम्राट्‌को अनुरंजित कर लिया। सम्राट्‌पर जैनाचार्य श्रीजिनप्रभसूरिका प्रभाव उसे बहुत अखरता था। अतः उन्हें दोषी ठहराकर उनका प्रभाव कम करनेके लिए सम्राट्‌की मुद्रिकाका अपहरण कर सूरिजीके रजोहरणमें प्रच्छन्न रूपसे डाल दी (देखो जिनप्रभसूरि चरित पृ० १२)। जबकि यह घटना अलाउद्दीन खिलजीके समयकी होनी चाहिये। इसी तरह की कुछ मिलती-जुलती घटना भ० प्रभाचन्द्रके साथ भी जोड़ दी गई हैं। विद्वानोंको इन घटनाचक्रोंपर खूब सावधानीसे विचार कर अन्तिम निर्णय करना चाहिये।

## टीका-ग्रंथ

पट्टावलीके उक्त पद्यपरसे जिसमें यह लिखा गया है कि पूज्यपादके शास्त्रोंकी व्याख्यासे उन्हें लोकमें अच्छा यश और ख्याति मिली थी। किन्तु पूज्यपादके 'समाधितंत्र' पर तो पं० प्रभाचन्द्रकी टीका उपलब्ध है। टीका केवल शब्दार्थ मात्रको व्यक्त करती है उसमें कोई ऐसी खास विवेचना नहीं मिलती जिससे उनकी प्रसिद्धिको बल मिल सके। हो सकता है कि वह टीका इन्हीं प्रभाचन्द्रकी हो, आत्मानुशासनकी टीका भी इन्हीं प्रभाचन्द्रकी कृति जान पड़ती है, उसमें भी कोई विशेष व्याख्या उपलब्ध नहीं होती।

रही रत्नकरण्ड श्रावकाचार टीकाकी बात, सो उस टीकाका उल्लेख पं० आशाधरजीने अनगार धर्मामृतकी टीकामें किया है।

'यथाहुस्तत्र भगवन्तः श्रीमत्प्रभेन्दुपादा रत्नकरण्डटीकायां चतुरावर्तत्रितय इत्यादि सूत्रे द्विनिषद्य इत्यस्य व्याख्याने देववन्दनां कुर्वता हि प्रारम्भे समाप्तौ चोपविश्य प्रणामः कर्तव्य इति।'

इन टीकाओंपर विचार करनेसे यह बात तो सहज ही ज्ञात होती है कि इन टीकाओंका आदि-अन्त मंगल और टीकाकी प्रारंभिक सरणीमें बहुत कुछ समानता दृष्टिगोचर होती है। इससे इन टीकाओंका कर्त्ता कोई एक ही प्रभाचन्द्र होना चाहिये। हो सकता है कि टीकाकारकी पहली कृति रत्नकरण्डक टीका ही हो और शेष टीकाएँ बादमें बनी हों। पर इन टीकाओंका कर्ता पं० प्रभाचन्द्र ही है पर रत्नकरण्ड टीकाके कर्ता रक्ताम्बर प्रभाचन्द्र नहीं हो सकते। प्रमेयकमल मार्तण्डके कर्ता प्रभाचन्द्र इनके कर्ता नहीं हो सकते। क्योंकि इन टीकाओंमें विषयका चयन और भाषाका वैसा सामंजस्य अथवा उसकी वह प्रौढ़ता नहीं दिखाई देती, जो प्रमेयकमलमार्तण्ड और न्यायकुमुदचन्द्रमें दिखाई देती है। यह प्रायः सुनिश्चित-सा है कि धारावासी प्रभाचन्द्राचार्य जो माणिक्यनन्दिके शिष्य थे उक्त टीकाओंके कर्ता नहीं हो सकते।

## समय-विचार

प्रभाचन्द्रका पट्टावलियोंमें जो समय दिया गया है, वह अवश्य विचारणीय है। उसमें रत्नकीर्तिके पट्टपर बैठनेका समय सं० १३१० तो चिन्तनीय है ही। सं० १४८१ के देवगढ़ वाले शिलालेखमें भी

रत्नकीर्तिके पट्टपर बैठनेका उल्लेख है, पर उसके सही समयका उल्लेख नहीं है। प्रभाचन्द्रके गुरु रत्नकीर्तिका पट्टकाल पट्टावलीमें सं० १२९६-१३१० बतलाया है। यह भी ठीक नहीं जँचता, संभव है वे १४ वर्ष पट्टकालमें रहे हों। किन्तु वे अजमेर पट्टपर स्थित हुए और वहीं उनका स्वर्गवास हुआ। ऐसी स्थितिमें समयकी सीमाको कुछ और बढ़ाकर विचार करना चाहिये, यदि वह प्रमाणों आदिके आधारसे मान्य किया जाय तो उसमें १०-२५ वर्ष की वृद्धि अवश्य होनी चाहिये, जिससे समयकी संगति ठीक बैठ सके। आगे पीछेका सभी समय यदि पुष्कल प्रमाणोंकी रोशनीमें चर्चित होगा, वह प्रायः प्रामाणिक होगा। आशा है विद्वान लोग भट्टारकीय पट्टावलियोंमें दिये हुए समयपर विचार करेंगे, अन्य कोई विशेष जानकारी उपलब्ध हो तो उससे भी मुझे सूचित करेंगे।

### पद्मनन्दी

सन्त पद्मनन्दि भट्टारक प्रभाचन्द्रके पट्टधर विद्वान् थे।[1] विशुद्ध सिद्धान्त रत्नाकर और प्रतिभा द्वारा प्रतिष्ठाको प्राप्त हुए थे। उनके शुद्ध हृदयमें आलिङ्गन करती हुई ज्ञानरूपी हंसी आनन्द पूर्वक क्रीड़ा करती थी, वे स्याद्वाद सिन्धुरूप अमृतके वर्धक थे।[2] उन्होंने जिन दीक्षा धारणकर जिनवाणी और पृथ्वीको पवित्र किया था। महाव्रती पुरन्दर तथा शान्तिसे रागांकुर दग्ध करने वाले वे परमहंस निर्ग्रन्थ पुरुषार्थशाली अशेष शास्त्रज्ञ सर्वहित परायण मुनिश्रेष्ठ पद्मनन्दी जयवन्त रहें।[3] इन विशेषणोंसे पद्मनन्दीकी महत्ताका सहज ही बोध हो जाता है। इनकी जाति ब्राह्मण थी। एक बार प्रतिष्ठामहोत्सवके समय व्यवस्थापक गृहस्थकी अविद्यमानतामें प्रभाचन्द्रने उस उत्सवको पट्टाभिषेकका रूप देकर पद्मनन्दीको अपने पट्टपर प्रतिष्ठित किया था। इनके पदपर प्रतिष्ठित होनेका समय पट्टावलीमें सं० १३८५ पौष शुक्ला सप्तमी बतलाया गया है। वे उस पट्टपर संवत् १४७३ तक तो आसीन रहे ही हैं। इसके अतिरिक्त और कितने समय तक रहे यह कुछ ज्ञात नहीं हुआ। और न यह ही ज्ञात हो सका कि उनका स्वर्गवास कहाँ और कब हुआ है?

कुछ विद्वानोंकी यह मान्यता है कि पद्मनन्दी भट्टारक पद पर संवत् १४६५ तक रहे हैं। इस सम्बन्धमें उन्होंने कोई पुष्ट प्रमाण तो नहीं दिया, किन्तु उनका केवल वैसा अनुमान मात्र है। अतः इस मान्यतामें कोई प्रामाणिकता नहीं जान पड़ती। क्योंकि सं० १४७३ की पद्मकीर्ति रचित पार्श्वनाथ चरितकी लिपि प्रशस्तिसे स्पष्ट जाना जाता है कि पद्मनन्दी उस समय तक पट्टपर विराजमान थे, जैसा कि प्रशस्तिके निम्नवाक्यसे प्रकट है—

---

१. श्रीमत्प्रभाचन्द्रमनीन्द्रपट्टे, शश्वत्प्रतिष्ठाप्रतिभागरिष्ठाः।
विशुद्धसिद्धान्तरहस्यरत्नरत्नाकरा नन्दतु पद्मनन्दी॥ —शुभचन्द्र पट्टावली

२. हंसो ज्ञानमरालिकासमसमाश्लेषप्रभुताद्भुतो,
नंदः क्रीडति मानसेति विशदे यस्यानिशं सर्व्वतः।
स्याद्वादामृतसिन्धुवर्धनविधोः श्रीमत्प्रभेन्दुप्रभोः,
पट्टे सूरिमतल्लिका स जयतात् श्रीपद्मनन्दी मुनिः॥ —शुभचन्द्र पट्टावली

३. महाव्रति पुरन्दरः प्रशमदग्धरागांकुरः, स्फुरत्यपरमपौरुषस्थिरशेषशास्त्रार्थवित्।
यशोभरमनोहरी-कृतसमस्तविश्वंभरः, परोपकृतितत्परो जयति पद्मनन्दीश्वरः॥
—श्रावकाचार सारोद्धार प्रशस्ति, जैन ग्रन्थ प्र० सं० भा० १

'सं० १४७३ वर्षे फालग्न (ल्गुन) वदि ९ बुधवासरे। महाराजाधिराज श्रीवीरभान देव......श्रीमूलसंघे बलात्कारगणे सरस्वतीगच्छे नंदीसंघे—'कुन्दकुन्दाचार्यान्वये भ० श्रीरत्नकीर्तिदेवास्तेषां पट्टे भट्टारक श्रीप्रभाचन्द्रदेवास्ततपट्टे भ० श्रीपद्मनन्दि देवास्तेषा पट्ट प्रवर्तमाने....।'

—(मुद्रित पार्श्वनाथ चरित प्रशस्ति)

इससे यह भी ज्ञात होता है कि पद्मनन्दी दीर्घजीवी थे। पट्टावलीमें उनकी आयु निन्यानवे वर्ष अट्ठाईस दिनकी बतलाई गई है। और पट्टकाल पैंसठ वर्ष आठ दिन बतलाया है।

यहाँ इतना और प्रकट कर देना उचित जान पड़ता है कि वि० सं० १४७९में असवाल कवि द्वारा रचित 'पासणाहचरिउ' में पद्मनन्दीके पट्टपर प्रतिष्ठित होनेवाले भ० शुभचन्द्रका उल्लेख निम्न वाक्योंमें किया है—'तह्रो पट्टंवर ससिणामें, सुहससि मुणि पयपंकयचंद हो।' चूंकि सं० १४७४में पद्मनन्दी द्वारा प्रतिष्ठित मूर्तिलेख उपलब्ध है, अतः उससे स्पष्ट ज्ञात होता है कि पद्मनन्दीने सं० १४७४के बाद और सं० १४७९से पूर्व किसी समय शुभचन्द्रको अपने पट्टपर प्रतिष्ठित किया था।

कवि असवालने कुशार्त देशके करहल नगरमें सं० १४७१में होनेवाले प्रतिष्ठोत्सवका उल्लेख किया है। और पद्मनन्दीके शिष्य कवि हल्ल या जयमित्रहल तथा हरिचन्द्र द्वारा रचित 'मल्लिणाह' काव्यकी प्रशंसाका भी उल्लेख किया है। उक्त ग्रन्थ भ० पद्मनन्दीके पदपर प्रतिष्ठित रहते हुए उनके शिष्य द्वारा रचा गया था। कवि हरिचन्दने अपना वर्धमान काव्य भी लगभग उसी समय रचा था। इसीसे उसमें कविने उनका खुला यशोगान किया है:—

"पद्मणंदि मुणिणाह गणिदहु, चरण सरणुगुरु कइ हरिइंदहु।" (वर्धमान काव्य)

आपके अनेक शिष्य थे, जिन्हें पद्मनन्दीने स्वयं शिक्षा देकर विद्वान् बनाया था। भ० शुभचन्द्र, तो उनके पट्टधर शिष्य थे ही, किन्तु आपके अन्य तीन शिष्योंसे भट्टारक पदोंकी तीन परम्पराएँ प्रारम्भ हुई थीं, जिनका आगे शाखा-प्रशाखा रूपमें विस्तार हुआ है। भट्टारक शुभचन्द्र दिल्ली परम्पराके विद्वान् थे। इनके द्वारा 'सिद्धचक्र'की कथा रची गई है[1]। जिसे उन्होंने सम्यग्दृष्टि जालाकके लिये बनाई थी। भट्टारक सकलकीर्तिसे ईडरकी गद्दी और देवेन्द्रकीर्तिसे सूरतकी गद्दीकी स्थापना हुई थी। चूंकि पद्मनन्दी मूलसंघकी परम्पराके विद्वान् थे, अतः इनकी परम्परामें मूलसंघकी परम्पराका विस्तार हुआ। पद्मनन्दी अपने समयके अच्छे विद्वान्, विचारक और प्रभावशाली भट्टारक थे। भ० सकलकीर्तिने इनके पास आठ वर्ष रहकर धर्म, दर्शन, छन्द, काव्य, व्याकरण, कोष और साहित्यादिका ज्ञान प्राप्त किया था और कवितामें निपुणता प्राप्त की थी। भट्टारक सकलकीर्तिने अपनी रचनाओंमें उनका ससम्मान उल्लेख किया है। पद्मनन्दी केवल गद्दीधारी भट्टारक ही नहीं थे, किन्तु जैनसंस्कृतिके प्रचार प्रसारमें सदा सावधान रहते थे।

पद्मनन्दी प्रतिष्ठाचार्य भी थे। इनके द्वारा विभिन्न स्थानोंपर अनेक मूर्तियोंकी प्रतिष्ठा की गई थी। जहाँ वे मंत्र-तंत्र वादी थे, वहाँ वे अत्यन्त विवेकशील और चतुर थे। आपके द्वारा प्रतिष्ठित मूर्तियाँ विभिन्न स्थानोंके मन्दिरोंमें पाई जाती हैं। पाठकोंकी जानकारीके लिये दो मूर्ति लेख नीचे दिये जाते हैं—

---

१. राजस्थान जैन ग्रन्थ-सूची भा० ३ पृ० ८१।
श्री पद्मनन्दी मुनिराजपट्टे शुभोपदेशी शुभचन्द्रदेवः।
श्री सिद्धचक्रस्य कथाऽवतारं चकार भव्यांबुजभानुमाली (जैनग्रन्थ प्र० सं० भा० १ पृ० ८८)

रत्नकीर्तिके पट्टपर बैठनेका उल्लेख है, पर उसके सही समयका उल्लेख नहीं है। प्रभाचन्द्रके गुरु रत्नकीर्तिका पट्टकाल पट्टावलीमें सं० १२९६-१३१० बतलाया है। यह भी ठीक नहीं जँचता, संभव है वे १४ वर्ष पट्टकालमें रहे हों। किन्तु वे अजमेर पट्टपर स्थित हुए और वहीं उनका स्वर्गवास हुआ। ऐसी स्थितिमें समयकी सीमाको कुछ और बढ़ाकर विचार करना चाहिये, यदि वह प्रमाणों आदिके आधारसे मान्य किया जाय तो उसमें १०-२५ वर्ष की वृद्धि अवश्य होनी चाहिये, जिससे समयकी संगति ठीक बैठ सके। आगे पीछेका सभी समय यदि पुष्कल प्रमाणोंकी रोशनीमें चर्चित होगा, वह प्रायः प्रामाणिक होगा। आशा है विद्वान लोग भट्टारकीय पट्टावलियोंमें दिये हुए समयपर विचार करेंगे, अन्य कोई विशेष जानकारी उपलब्ध हो तो उससे भी मुझे सूचित करेंगे।

### पद्मनन्दी

सन्त पद्मनन्दि भट्टारक प्रभाचन्द्रके पट्टधर विद्वान् थे।[1] विशुद्ध सिद्धान्त रत्नाकर और प्रतिभा द्वारा प्रतिष्ठाको प्राप्त हुए थे। उनके शुद्ध हृदयमें आलिङ्गन करती हुई ज्ञानरूपी हंसी आनन्द पूर्वक क्रीड़ा करती थी, वे स्याद्वाद सिन्धुरूप अमृतके वर्धक थे।[2] उन्होंने जिन दीक्षा धारणकर जिनवाणी और पृथ्वीको पवित्र किया था। महाव्रती पुरन्दर तथा शान्तिसे रागांकुर दग्ध करने वाले वे परमहंस निर्ग्रन्थ पुरुषार्थशाली अशेष शास्त्रज्ञ सर्वहित परायण मुनिश्रेष्ठ पद्मनन्दी जयवन्त रहें।[3] इन विशेषणोंसे पद्मनन्दीकी महत्ताका सहज ही बोध हो जाता है। इनकी जाति ब्राह्मण थी। एक बार प्रतिष्ठामहोत्सवके समय व्यवस्थापक गृहस्थकी अविद्यमानतामें प्रभाचन्द्रने उस उत्सवको पट्टाभिषेकका रूप देकर पद्मनन्दीको अपने पट्टपर प्रतिष्ठित किया था। इनके पदपर प्रतिष्ठित होनेका समय पट्टावलीमें सं० १३८५ पौष शुक्ला सप्तमी बतलाया गया है। वे उस पट्टपर संवत् १४७३ तक तो आसीन रहे ही हैं। इसके अतिरिक्त और कितने समय तक रहे यह कुछ ज्ञात नहीं हुआ। और न यह ही ज्ञात हो सका कि उनका स्वर्गवास कहाँ और कब हुआ है?

कुछ विद्वानोंकी यह मान्यता है कि पद्मनन्दी भट्टारक पद पर संवत् १४६५ तक रहे हैं। इस सम्बन्धमें उन्होंने कोई पुष्ट प्रमाण तो नहीं दिया, किन्तु उनका केवल वैसा अनुमान मात्र है। अतः इस मान्यतामें कोई प्रामाणिकता नहीं जान पड़ती। क्योंकि सं० १४७३ की पद्मकीर्ति रचित पार्श्वनाथ चरितकी लिपि प्रशस्तिसे स्पष्ट जाना जाता है कि पद्मनन्दी उस समय तक पट्टपर विराजमान थे, जैसा कि प्रशस्तिके निम्नवाक्यसे प्रकट है—

---

१. श्रीमत्प्रभाचन्द्रमनीन्द्रपट्टे, शश्वत्प्रतिष्ठाप्रतिभागरिष्ठाः।
विशुद्धसिद्धान्तरहस्यरत्नरत्नाकरा नन्दतु पद्मनन्दी॥ —शुभचन्द्र पट्टावली

२. हंसो ज्ञानमरालिकासमसमाश्लेषप्रभुताद्भुतो,
नंदः क्रीडति मानसेति विशदे यस्यानिशं सर्व्वतः।
स्याद्वादामृतसिन्धुवर्धनविधौः श्रीमत्प्रभेन्दुप्रभोः,
पट्टे सूरिमतल्लिका स जयतात् श्रीपद्मनन्दी मुनिः॥ —शुभचन्द्र पट्टावली

३. महाव्रति पुरन्दरः प्रशमदग्धरागांकुरः, स्फुरत्यपरमपौरुषस्थिरशेषशास्त्रार्थवित्।
यशोभरमनोहरी-कृतसमस्तविश्वंभरः, परोपकृतितत्परो जयति पद्मनन्दीश्वरः॥
—श्रावकाचार सारोद्धार प्रशस्ति, जैन ग्रन्थ प्र० सं० भा० १

'सं० १४७३ वर्षे फालग्न (ल्गुन) वदि ९ बुधवासरे। महाराजाधिराज श्रीवीरभान देव……श्रीमूलसंघे बलात्कारगणे सरस्वतीगच्छे नंदीसंघे—'कुन्दकुन्दाचार्यान्वये भ० श्रीरत्नकीर्तिदेवास्तेषां पट्टे भट्टारक श्रीप्रभाचन्द्रदेवास्ततपट्टे भ० श्रीपद्मनन्दि देवास्तेषा पट्ट प्रवर्तमाने…।'

—(मुद्रित पार्श्वनाथ चरित प्रशस्ति)

इससे यह भी ज्ञात होता है कि पद्मनन्दी दीर्घजीवी थे। पट्टावलीमें उनकी आयु निन्यानवे वर्ष अट्ठाईस दिनकी बतलाई गई है। और पट्टकाल पैंसठ वर्ष आठ दिन बतलाया है।

यहाँ इतना और प्रकट कर देना उचित जान पड़ता है कि वि० सं० १४७९में असवाल कवि द्वारा रचित 'पासणाहचरिउ' में पद्मनन्दीके पट्टपर प्रतिष्ठित होनेवाले भ० शुभचन्द्रका उल्लेख निम्न वाक्योंमें किया है—'तहो पट्टंवर ससिणामें, सुहससि मुणि पयपंकयचंद हो।' चूंकि सं० १४७४में पद्मनन्दी द्वारा प्रतिष्ठित मूर्तिलेख उपलब्ध है, अतः उससे स्पष्ट ज्ञात होता है कि पद्मनन्दीने सं० १४७४के बाद और सं० १४७९से पूर्व किसी समय शुभचन्द्रको अपने पट्टपर प्रतिष्ठित किया था।

कवि असवालने कुशार्त देशके करहल नगरमें सं० १४७१में होनेवाले प्रतिष्ठोत्सवका उल्लेख किया है। और पद्मनन्दीके शिष्य कवि हल्ल या जयमित्रहल तथा हरिचन्द्र द्वारा रचित 'मल्लिणाह' काव्यकी प्रशंसाका भी उल्लेख किया है। उक्त ग्रन्थ भ० पद्मनन्दीके पदपर प्रतिष्ठित रहते हुए उनके शिष्य द्वारा रचा गया था। कवि हरिचन्दने अपना वर्धमान काव्य भी लगभग उसी समय रचा था। इसीसे उसमें कविने उनका खुला यशोगान किया है:—

"पद्मणंदि मुणिणाह गणिंदहु, चरण सरणुगुरु कइ हरिइंदहु।" (वर्धमान काव्य)

आपके अनेक शिष्य थे, जिन्हें पद्मनन्दीने स्वयं शिक्षा देकर विद्वान् बनाया था। भ० शुभचन्द्र, तो उनके पट्टधर शिष्य थे ही, किन्तु आपके अन्य तीन शिष्योंसे भट्टारक पदोंकी तीन परम्पराएँ प्रारम्भ हुई थीं, जिनका आगे शाखा-प्रशाखा रूपमें विस्तार हुआ है। भट्टारक शुभचन्द्र दिल्ली परम्पराके विद्वान् थे। इनके द्वारा 'सिद्धचक्र'की कथा रची गई है[1]। जिसे उन्होंने सम्यग्दृष्टि जालाकके लिये बनाई थी। भट्टारक सकलकीर्तिसे ईडरकी गद्दी और देवेन्द्रकीर्तिसे सूरतकी गद्दीकी स्थापना हुई थी। चूंकि पद्मनन्दी मूलसंघकी परम्पराके विद्वान् थे, अतः इनकी परम्परामें मूलसंघकी परम्पराका विस्तार हुआ। पद्मनन्दी अपने समयके अच्छे विद्वान्, विचारक और प्रभावशाली भट्टारक थे। भ० सकलकीर्तिने इनके पास आठ वर्ष रहकर धर्म, दर्शन, छन्द, काव्य, व्याकरण, कोष और साहित्यादिका ज्ञान प्राप्त किया था और कवितामें निपुणता प्राप्त की थी। भट्टारक सकलकीर्तिने अपनी रचनाओंमें उनका ससम्मान उल्लेख किया है। पद्मनन्दी केवल गद्दीधारी भट्टारक ही नहीं थे, किन्तु जैनसंस्कृतिके प्रचार प्रसारमें सदा सावधान रहते थे।

पद्मनन्दी प्रतिष्ठाचार्य भी थे। इनके द्वारा विभिन्न स्थानोंपर अनेक मूर्तियोंकी प्रतिष्ठा की गई थी। जहाँ वे मंत्र-तंत्र वादी थे, वहाँ वे अत्यन्त विवेकशील और चतुर थे। आपके द्वारा प्रतिष्ठित मूर्तियाँ विभिन्न स्थानोंके मन्दिरोंमें पाई जाती हैं। पाठकोंकी जानकारीके लिये दो मूर्ति लेख नीचे दिये जाते हैं—

---

१. राजस्थान जैन ग्रन्थ-सूची भा० ३ पृ० ८१।
श्री पद्मनन्दी मुनिराजपट्टे शुभोपदेशी शुभचन्द्रदेवः।
श्री सिद्धचक्रस्य कथाऽवतारं चकार भव्यांबुजभानुमाली (जैनग्रन्थ प्र० सं० भा० १ पृ० ८८)

**१. आदिनाथ**—ओं संवत् १४५० बैशाख सुदी १२ गुरौ श्री चाहुवाणवंश कुशेशयमार्तण्ड सारवै विक्रमन्य श्रीमत स्वरूप भूपान्वय झुंडदेवात्मजस्य शुक्लस्य श्रीसुवानृपतेः राज्ये प्रवर्तमान श्रीमूलसंघे भ० श्रीप्रभाचन्द्र देव तत्पट्टे श्रीपद्मनन्दिदेव तदुपदेशे गोलाराडान्वपे········।

—(भट्टारक सम्प्रदाय ८९२)

२. **अरहंत**—हरितवर्ण, कृष्णमूर्ति—सं० १४६३ वर्षे माघसुदी १३ शुक्ले श्रीमूलसंघे पट्टाचार्य श्रीपद्मनन्दिदेवा गोलाराडान्वये साधु नागदेव सुत········।

—(इटावाके जैनमूर्ति लेख—प्राचीन जैनलेख सं० पृ० ३८)

## ऐतिहासिक घटना

भ० पद्मनन्दीके सांनिध्यमें दिल्लीका एक संघ गिरनारजीकी यात्राको गया था। उसी समय श्वेताम्बर सम्प्रदायका भी एक संघ उक्त तीर्थकी यात्रार्थ वहाँ आया हुआ था। उस समय दोनों संघोंमें यह विवाद छिड़ गया कि पहले कौन वन्दना करे, जब विवादने तूल पकड़ लिया और कुछ भी निर्णय नहीं हो सका, तब उसके शमनार्थ यह युक्ति सोची गई कि जो संघ सरस्वतीसे अपनेको 'आद्य' कहलायेगा, वही संघ पहले यात्राको जा सकेगा। अतः भ० पद्मनन्दीने पाषाणकी सरस्वती देवीके मुखसे 'आद्य दिगम्बर' शब्द कहला दिया। परिणामस्वरूप दिगम्बरोंने पहले यात्रा की, और भगवान् नेमिनाथकी भक्तिपूर्वक पूजा की। उसके वाद श्वेताम्बर सम्प्रदायने की। उसी समयसे बलात्कारगणकी प्रसिद्धि मानी जाती है। वे पद्य इस प्रकार है—

पद्मनन्दिगुरुर्जातो बलात्कारगणाग्रणी। पाषाणघटिता येन वादिता श्रीसरस्वती ।।
ऊर्जयन्तगिरौ तेन गच्छः सारस्वतोऽभवत्। अतस्तस्मै मुनीन्द्राय नमः श्रीपद्मनन्दिने ।।

यह ऐतिहासिक घटना प्रस्तुत पद्मनन्दीके जीवनके साथ घटित हुई थी। पद्‌मनन्दी नाम साम्यके कारण कुछ विद्वानोंने इस घटनाका सम्बन्ध आचार्य प्रवर कुन्दकुन्दके साथ जोड़ दिया। वह ठीक नहीं है क्योंकि कुन्दकुन्दाचार्य मूलसंघके प्रवर्तक प्राचीन मुनिपुंगव हैं और घटनाक्रम अर्वाचीन है। ऐसी स्थितिमें यह घटना आ० कुन्दकुन्दके समयकी नहीं है। इसका सम्बन्ध तो भट्टारक पद्‌मनन्दीसे है।

## रचनाएँ

पद्‌मनन्दीकी अनेक रचनाएँ हैं। जिनमें देव-शास्त्र-गुरु पूजन संस्कृत, सिद्धपूजा संस्कृत, पद्‌मनन्दि-श्रावकाचार सारोद्धार, वर्धमान काव्य, जीरापल्लि पार्श्वनाथ स्तोत्र और भावना चतुर्विंशति प्रधान हैं। इनके अतिरिक्त वीतरागस्तोत्र, शान्तिनाथस्तोत्र भी पद्‌मनन्दीकृत हैं। पर दोनों स्तोत्रों, देव-शास्त्र-गुरुपूजा, तथा सिद्धपूजामें पद्‌मनन्दिका नामोल्लेख तो मिलता है। जबकि अन्य रचनाओंमें भ० प्रभाचन्द्रका स्पष्ट उल्लेख है, इसलिये उन रचनाओंको विना किसी ठोस आधारके प्रस्तुत पद्‌मनन्दीकी ही रचनाएँ नहीं कहा जा सकता। हो सकता है वे भी इन्हींकी कृति रही हों।

श्रावकाचार सारोद्धार संस्कृत भाषाका पद्यबद्ध ग्रन्थ है, उसमें तीन परिच्छेद हैं जिनमें श्रावक धर्मका अच्छा विवेचन किया गया है। इस ग्रन्थके निर्माणमें लंबकंचुक कुलान्वयी (लमेचूवंशज) साहू वासाधर प्रेरक हैं। प्रशस्तिमें उनके पितामहका भी नामोल्लेख किया है जिन्होंने 'सूपकारसार' नामक ग्रन्थकी रचना की थी। यह ग्रन्थ अभी अनुपलब्ध है। विद्वानोंको उसका अन्वेषण करना चाहिए। इस ग्रन्थकी अन्तिम प्रशस्तिमें कर्ताने साहू वासाधरके परिवारका अच्छा परिचय कराया है। और बतलाया है कि गोकर्णके पुत्र

सोमदेव हुए, जो चन्द्रवाडके राजा अभयचन्द्र और जयचन्द्रके समय प्रधानमन्त्री थे। सोमदेवकी पत्नीका नाम प्रेमसिरि था, उससे सात पुत्र उत्पन्न हुए थे। वासाधर[1], हरिराज, प्रह्लाद, महराज, भवराज, रत्नाख्य और सतनाख्य। इनमेंसे ज्येष्ठ पुत्र वासाधर सबसे अधिक बुद्धिमान, धर्मात्मा और कर्तव्यपरायण था। इनकी प्रेरणा और आग्रहसे मुनि पद्मनन्दीने उक्त श्रावकाचारकी रचना की थी। साहू वासाधरने चन्द्रवाडमें एक जिनमन्दिर बनवाया था और उसकी प्रतिष्ठा विधि भी सम्पन्न की थी। कवि धनपालके शब्दोंमें वासाधर सम्यग्दृष्टि, जिनचरणोंका भक्त, जैनधर्मके पालनमें तत्पर, दयालु, बहुलोक मित्र, मिथ्यात्व-रहित और विशुद्ध चित्तवाला था। भ० प्रभाचन्द्रके शिष्य धनपालने भी सं० १४५४ में चन्द्रवाड नगरमें उक्त वासाधरकी प्रेरणासे अपभ्रंश भाषामें बाहुबलीचरितकी रचना की थी।[2]

दूसरी कृति वर्धमान काव्य या जिनरात्रि कथा है, जिसके प्रथम सर्गमें ३५९ और दूसरे सर्गमें २०५ श्लोक हैं। जिनमें अन्तिम तीर्थंकर भगवान् महावीरका चरित अंकित किया गया है, किन्तु ग्रन्थमें रचनाकाल नहीं दिया जिससे उसका निश्चित समय बतलाना कठिन है। इस ग्रन्थकी एक प्रति जयपुरके पार्श्वनाथ दि० जैनमन्दिरके शास्त्र भण्डारमें अवस्थित है जिसका लिपिकाल संवत् १५१८ है और दूसरी प्रति सं० १५२२ की लिखी हुई गोपीपुरा सूरतके शास्त्रभण्डारमें सुरक्षित है। इनके अतिरिक्त 'अनन्तव्रतकथा' भी भ० प्रभाचन्द्रके शिष्य पद्मनन्दीकी बनाई उपलब्ध है। जिसमें ८५ श्लोक हैं।

पद्मनन्दीने अनेक देशों, ग्रामों, नगरों आदिमें विहारकर जनकल्याणका कार्य किया है, लोकोपयोगी साहित्यका निर्माण तथा उपदेशों द्वारा सन्मार्ग दिखलाया है। इनके शिष्य-प्रशिष्योंसे जैनधर्म और संस्कृतिकी महती सेवा हुई। वर्षोंतक साहित्यका निर्माण, शास्त्रभण्डारोंका संकलन और प्रतिष्ठादि कार्यों द्वारा जैन-संस्कृतिके प्रचारमें बल मिला है। इसी तरहके अन्य अनेक सन्त हैं जिनका परिचय भी जनसाधारणतक नहीं पहुँचा है। इसी दृष्टिकोणको सामने रखकर पद्मनन्दीका परिचय दिया गया है। चूँकि पद्मनन्दी मूल-संघके विद्वान् थे, वे दिगम्बर वेषमें रहते थे और अपनेको मुनि कहते थे। और वे यथाविधि यथाशक्य आचार विधिका पालनकर जीवनयापन करते थे। आपकी शिष्य परम्पराके अनेक विद्वानोंने जैनसाहित्यकी महान् सेवा की है। राजस्थानके शास्त्रभण्डारोंमें मुनि पद्मनन्दीके शिष्य-प्रशिष्योंकी अपभ्रंश, प्राकृत और संस्कृत, राजस्थानी-गुजराती आदिमें रची हुई अनेक कृतियाँ मिलती हैं।

●

---

१. श्री लम्बकंचुकुलपद्मविकासभानुः, सोमात्मजो दुरितदारुचयकृशानुः।
धर्मैकसाधनपरो भुवि भव्यबन्धुर्वासाधरो विजयते गुणरत्नसिन्धुः॥
—बाहुबलीचरित सन्धि ४

२. जिणणाहचरणभत्तो जिणधम्मपरो दयालोए।
सिरिसोमदेवतणओ णंदउ वासद्धरो णिच्चं॥
सम्मत्तजुत्तो जिणपायभक्को दयालुरत्तो बहुलोयमित्तो।
मिच्छत्तचत्तो सुविशुद्धचित्तो वासाधरो णंदउ पुण्णचित्तो॥
—बाहुबलीचरित सन्धि ३

१. **आदिनाथ**—ओं संवत् १४५० बैशाख सुदी १२ गुरौ श्री चाहुवाणवंश कुशेशयमार्तण्ड सारवै विक्रमन्य श्रीमत स्वरूप भूपान्वय झुंडदेवात्मजस्य शुक्लस्य श्रीसुवानृपतेः राज्ये प्रवर्तमान श्रीमूलसंघे भ० श्रीप्रभाचन्द्र देव तत्पट्टे श्रीपद्मनन्दिदेव तदुपदेशे गोलाराडान्वये·······।

—(भट्टारक सम्प्रदाय ८९२)

२. **अरहंत**—हरितवर्ण, कृष्णमूर्ति—सं० १४६३ वर्षे माघसुदी १३ शुक्ले श्रीमूलसंघे पट्टाचार्य श्रीपद्मनन्दिदेवा गोलाराडान्वये साधु नागदेव सुत·······।

—(इटावाके जैनमूर्ति लेख—प्राचीन जैनलेख सं० पृ० ३८)

### ऐतिहासिक घटना

भ० पद्मनन्दीके सांनिध्यमें दिल्लीका एक संघ गिरनारजीकी यात्राको गया था। उसी समय श्वेताम्बर सम्प्रदायका भी एक संघ उक्त तीर्थकी यात्रार्थ वहाँ आया हुआ था। उस समय दोनों संघोंमें यह विवाद छिड़ गया कि पहले कौन वन्दना करे, जब विवादने तूल पकड़ लिया और कुछ भी निर्णय नहीं हो सका, तब उसके शमनार्थ यह युक्ति सोची गई कि जो संघ सरस्वतीसे अपनेको 'आद्य' कहलायेगा, वही संघ पहले यात्राको जा सकेगा। अतः भ० पद्मनन्दीने पाषाणकी सरस्वती देवीके मुखसे 'आद्य दिगम्बर' शब्द कहला दिया। परिणामस्वरूप दिगम्बरोंने पहले यात्रा की, और भगवान् नेमिनाथकी भक्तिपूर्वक पूजा की। उसके बाद श्वेताम्बर सम्प्रदायने की। उसी समयसे बलात्कारगणकी प्रसिद्धि मानी जाती है। वे पद्य इस प्रकार हैं—

पद्मनन्दिगुरुर्जातो बलात्कारगणाग्रणी। पाषाणघटिता येन वादिता श्रीसरस्वती ॥<br>ऊर्जयन्तगिरौ तेन गच्छः सारस्वतोऽभवत्। अतस्तस्मै मुनीन्द्राय नमः श्रीपद्मनन्दिने ॥

यह ऐतिहासिक घटना प्रस्तुत पद्मनन्दीके जीवनके साथ घटित हुई थी। पद्मनन्दी नाम साम्यके कारण कुछ विद्वानोंने इस घटनाका सम्बन्ध आचार्य प्रवर कुन्दकुन्दके साथ जोड़ दिया। वह ठीक नहीं है क्योंकि कुन्दकुन्दाचार्य मूलसंघके प्रवर्तक प्राचीन मुनिपुंगव हैं और घटनाक्रम अर्वाचीन है। ऐसी स्थितिमें यह घटना आ० कुन्दकुन्दके समयकी नहीं है। इसका सम्बन्ध तो भट्टारक पद्मनन्दीसे है।

### रचनाएँ

पद्मनन्दीकी अनेक रचनाएँ हैं। जिनमें देव-शास्त्र-गुरु पूजन संस्कृत, सिद्धपूजा संस्कृत, पद्मनन्दि-श्रावकाचार सारोद्धार, वर्धमान काव्य, जीरापल्लि पार्श्वनाथ स्तोत्र और भावना चतुर्विंशति प्रधान हैं। इनके अतिरिक्त वीतरागस्तोत्र, शान्तिनाथस्तोत्र भी पद्मनन्दीकृत हैं। पर दोनों स्तोत्रों, देव-शास्त्र-गुरुपूजा, तथा सिद्धपूजामें पद्मनन्दिका नामोल्लेख तो मिलता है। जबकि अन्य रचनाओंमें भ० प्रभाचन्द्रका स्पष्ट उल्लेख है, इसलिये उन रचनाओंको बिना किसी ठोस आधारके प्रस्तुत पद्मनन्दीकी ही रचनाएँ नहीं कहा जा सकता। हो सकता है वे भी इन्हींकी कृति रही हों।

श्रावकाचार सारोद्धार संस्कृत भाषाका पद्यबद्ध ग्रन्थ है, उसमें तीन परिच्छेद हैं जिनमें श्रावक धर्मका अच्छा विवेचन किया गया है। इस ग्रन्थके निर्माणमें लंबकंचुक कुलान्वयी (लमेचूवंशज) साहू वासाधर प्रेरक हैं। प्रशस्तिमें उनके पितामहका भी नामोल्लेख किया है जिन्होंने 'सूपकारसार' नामक ग्रन्थकी रचना की थी। यह ग्रन्थ अभी अनुपलब्ध है। विद्वानोंको उसका अन्वेषण करना चाहिए। इस ग्रन्थकी अन्तिम प्रशस्तिमें कर्त्ताने साहू वासाधरके परिवारका अच्छा परिचय कराया है। और बतलाया है कि गोकर्णके पुत्र

सोमदेव हुए, जो चन्द्रवाडके राजा अभयचन्द्र और जयचन्द्रके समय प्रधानमन्त्री थे। सोमदेवकी पत्नीका नाम प्रेमसिरि था, उससे सात पुत्र उत्पन्न हुए थे। वासाधर[1], हरिराज, प्रह्लाद, महराज, भवराज, रत्नाख्य और सतनाख्य। इनमेंसे ज्येष्ठ पुत्र वासाधर सबसे अधिक बुद्धिमान, धर्मात्मा और कर्तव्यपरायण था। इनकी प्रेरणा और आग्रहसे मुनि पद्मनन्दीने उक्त श्रावकाचारकी रचना की थी। साहू वासाधरने चन्द्रवाडमें एक जिनमन्दिर बनवाया था और उसकी प्रतिष्ठा विधि भी सम्पन्न की थी। कवि धनपालके शब्दोंमें वासाधर सम्यग्दृष्टि, जिनचरणोंका भक्त, जैनधर्मके पालनमें तत्पर, दयालु, बहुलोक मित्र, मिथ्यात्व-रहित और विशुद्ध चित्तवाला था। भ० प्रभाचन्द्रके शिष्य धनपालने भी सं० १४५४ में चन्द्रवाड नगरमें उक्त वासाधरकी प्रेरणासे अपभ्रंश भाषामें बाहुबलीचरितकी रचना की थी।[2]

दूसरी कृति वर्धमान काव्य या जिनरात्रि कथा है, जिसके प्रथम सर्गमें ३५९ और दूसरे सर्गमें २०५ श्लोक हैं। जिनमें अन्तिम तीर्थंकर भगवान् महावीरका चरित अंकित किया गया है, किन्तु ग्रन्थमें रचनाकाल नहीं दिया जिससे उसका निश्चित समय बतलाना कठिन है। इस ग्रन्थकी एक प्रति जयपुरके पार्श्वनाथ दि० जैनमन्दिरके शास्त्र भण्डारमें अवस्थित है जिसका लिपिकाल संवत् १५१८ है और दूसरी प्रति सं० १५२२ की लिखी हुई गोपीपुरा सूरतके शास्त्रभण्डारमें सुरक्षित है। इनके अतिरिक्त 'अनन्तव्रतकथा' भी भ० प्रभाचन्द्रके शिष्य पद्मनन्दीकी बनाई उपलब्ध है। जिसमें ८५ श्लोक हैं।

पद्मनन्दीने अनेक देशों, ग्रामों, नगरों आदिमें विहारकर जनकल्याणका कार्य किया है, लोकोपयोगी साहित्यका निर्माण तथा उपदेशों द्वारा सन्मार्ग दिखलाया है। इनके शिष्य-प्रशिष्योंसे जैनधर्म और संस्कृतिकी महती सेवा हुई। वर्षोंतक साहित्यका निर्माण, शास्त्रभण्डारोंका संकलन और प्रतिष्ठादि कार्यों द्वारा जैन-संस्कृतिके प्रचारमें बल मिला है। इसी तरहके अन्य अनेक सन्त हैं जिनका परिचय भी जनसाधारणतक नहीं पहुँचा है। इसी दृष्टिकोणको सामने रखकर पद्मनन्दीका परिचय दिया गया है। चूँकि पद्मनन्दी मूल-संघके विद्वान् थे, वे दिगम्बर वेषमें रहते थे और अपनेको मुनि कहते थे। और वे यथाविधि यथाशक्य आचार विधिका पालनकर जीवनयापन करते थे। आपकी शिष्य परम्पराके अनेक विद्वानोंने जैनसाहित्यकी महान् सेवा की है। राजस्थानके शास्त्रभण्डारोंमें मुनि पद्मनन्दीके शिष्य-प्रशिष्योंकी अपभ्रंश, प्राकृत और संस्कृत, राजस्थानी-गुजराती आदिमें रची हुई अनेक कृतियाँ मिलती हैं।

●

---

१. श्री लम्बकंचुकुलपद्मविकासभानुः, सोमात्मजो दुरितदारुचयकृशानुः।
धर्मैकसाधनपरो भुवि भव्यबन्धुर्वासाधरो विजयते गुणरत्नसिन्धुः॥
—बाहुबलीचरित सन्धि ४

२. जिणणाहचरणभत्तो जिणधम्मपरो दयालोए।
सिरिसोमदेवतणओ णंदउ वासद्धरो णिच्चं॥
सम्मत्तजुत्तो जिणपायभत्तो दयालुरत्तो बहुलोयमित्तो।
मिच्छत्तचत्तो सुविशुद्धचित्तो वासाधरो णंदउ पुण्णचित्तो॥
—बाहुबलीचरित सन्धि ३

# अमरु-शतककी सांस्कृतिक पृष्ठभूमि

डॉ० अजयमित्र शास्त्री

१. इस विषयमें दो मत नहीं हो सकते कि अमरुक[1] कविका अमरुक-शतक संस्कृतके शृङ्गारपरक गीतिकाव्योंमें बेजोड़ है। कालिदासोत्तर कालके गीतिकाव्योंके रचयिताओंमें अमरुकके श्लोक संस्कृत काव्य-शास्त्रीय ग्रन्थोंमें सबसे अधिक उद्धृत मिलते हैं। एक श्लोकके दायरेमें प्रेमके विविध भावों और परिस्थितियोंके आकर्षक चित्र प्रस्तुत करने वाले श्लोकोंके सङ्ग्रहके रूपमें संस्कृत साहित्यमें अमरुक शतकका उतना ही उच्च स्थान है जितना प्राकृत साहित्यमें हाल सातवाहनकी गाथासप्तशतीका। काव्यरसिकोंके बीच अमरुकको कितना अधिक आदर प्राप्त था यह स्पष्ट करनेके लिए आनन्दवर्धनका मत उद्धृत करना पर्याप्त होगा। ध्वन्यालोकमें आनन्दवर्धनने अमरुकका उल्लेख ऐसे कवियोंके उदाहरणके रूपमें किया है जिनके मुक्तक उतने ही रसपूर्ण होते हैं जितने कि प्रबन्धकाव्य। उन्होंने लिखा है कि अमरुक कविके शृङ्गाररसको प्रवाहित करने वाले मुक्तक वस्तुतः अपने आपमें प्रबन्ध हैं।[2] भरत टीकाकारने कहा है कि अमरुकका एक एक श्लोक सौ प्रबन्धोंके बराबर है।[3]

२. दुर्दैववश अनेक प्राचीन साहित्यकारोंकी भाँति अमरुकके जीवन और कालके विषयमें भी हमारी जानकारी नहींके बराबर है, और निश्चित जानकारीके अभावमें कविके जीवनके सम्बन्धमें अनेक किंवदन्तियां प्रचलित हो गयी हैं। उदाहरणार्थ शङ्करदिग्विजयमें माधवने एक किंवदन्तीका उल्लेख किया है जिसके अनुसार मण्डनमिश्रकी पत्नी भारतीके प्रेमविषयक प्रश्नोंका उत्तर देनेके लिए आवश्यक कामशास्त्र विषयक जानकरी प्राप्त करनेके उद्देश्यसे शङ्कराचार्य राजा अमरुके मृतशरीरमें प्रविष्ट हुए, उन्होंने अन्तःपुरकी सौ युवतियोंसे रति की और वात्स्यायन कामसूत्र तथा उसकी टीकाका अनुशीलन कर कामशास्त्रपर एक अनुपम ग्रन्थकी रचना की। इस किंवदन्तीके आधारपर परवर्तीकालमें यह विश्वास प्रचलित हुआ कि काश्मीरके राजा अमरुकके रूपमें प्रच्छन्न शङ्कराचार्य ही अमरुशतकके रचयिता थे। इस किंवदन्तीका उल्लेख अमरुशतक के टीकाकार रविचन्दने किया है।[4] यह किंवदन्ती अन्य महापुरुषोंके सम्बन्धमें प्रचलित असङ्ख्य अनर्गल एवम् निराधार विश्वासोंकी श्रेणीकी है। ऐतिहासिक दृष्टिसे इसका कुछ भी महत्त्व नहीं है।

३. अमरुक भारतके किस प्राप्तमें हुआ, यह भी ज्ञात नहीं है। श्री चिन्तामणि रामचन्द्र देवधरने अत्यन्त आधारहीन तर्कोंके बलपर यह सम्भावना व्यक्त की है कि अमरुक दाक्षिणात्य था। उन्होंने यहाँ तक

---

१. अमरु, अमरुक, अमर, अमरक, और अम्रक ये कविके नामके अन्य रूप हैं। द्रष्टव्य—चि० रा० देवधर (सम्पादक), वेमभूपालकी शृङ्गारदीपिका सहित अमरुशतक (पूना, १९५९), प्रस्तावना, पृ०९।

२. मुक्तकेषु प्रबन्धेष्विव रसबन्धाभिनिवेशिनः। यथा आमरुकस्य कवेर्मुक्तकाः शृङ्गाररसस्यन्दिनः प्रबन्धाय-मानाः प्रसिद्धा एव।

३. अमरुककवेरेकः श्लोकः प्रबन्धशतायते।

४. चि० रा० देवधर, पूर्वोक्त, प्रस्तावना, पृ० ११-१२।

कल्पना की है कि अमरुक केवल दाक्षिणात्य ही नहीं अपितु चालुक्य राजधानी वातापि (आधुनिक बादामी)का निवासी था ।[1] किन्तु उनकी यह धारणा समीचीन प्रतीत नहीं होती ।

इसके विपरीत अमरुकके नामकी ध्वनि जो शङ्कुक जैसे नामोंसे मिलती जुलती है और इस तथ्यसे कि अमरुकका सनाम उल्लेख और उसके श्लोकोंको उद्धृत करने वाले प्राचीनतम काव्यशास्त्री कश्मीरी थे, ऐसा लगता है कि अमरुक भी कश्मीरी था । किन्तु निश्चित प्रमाणोंके अभावमें इस सम्बन्धमें कोई भी मत पूर्णतः प्रामाणिक नहीं माना जा सकता ।

४. पीटर्सन द्वारा अमरुशतककी एक टीकासे उद्धृत एक श्लोकके अनुसार अमरुक जातिसे स्वर्णकार था ।[2] यद्यपि यह असम्भव नहीं है तथापि इस विषयमें निश्चित रूपसे कुछ भी कहना कठिन है क्योंकि अमरुकके कई शताब्दियों पश्चात् हुए इस टीकाकारको कविके जीवन विषयक सत्य जानकारी थी या नहीं, यह जाननेका कोई साधन नहीं है ।[3]

५. अमरुकने अपने शतकके प्रथम श्लोकमें अम्बिका और दूसरे श्लोकमें शम्भुकी वन्दना की है । अतः यह निर्विवाद रूपसे कहा जा सकता है कि वह शैव था ।

६. अमरुकका सनाम उल्लेख सर्वप्रथम आनन्दवर्धन (ई० ८५०के आसपास)ने किया है ।[4] उसके समयमें अमरुकके महान् यशको देखते हुए लगता है कि वह आनन्दवर्धनसे बहुत पहिले हुआ । इसके पूर्व वामन (ई०८००)ने बिना कवि और उसकी रचनाका उल्लेख किये अमरु-शतकसे तीन श्लोक उद्धृत किये हैं ।[5] इससे यह सूचित होता है कि अमरुकका काल आठवीं शताब्दीके पूर्वार्धके पश्चात् नहीं रखा जा सकता । सम्भव है कि वह बहुत पहले रहा हो ।

७. अमरुक शतक एकाधिक संस्करणोंमें उपलब्ध है । आर० साइमनने इस प्रश्नका विस्तृत अध्ययन कर अधोलिखित चार संस्करणोंका उल्लेख किया है जो एक दूसरेसे श्लोक सङ्ख्या और श्लोक क्रममें भिन्न हैं—

१. वेम भूपाल[6] और रामानन्दनाथकी टीका सहित दाक्षिणात्य संस्करण,

२. रविचन्द्र[7]की टीका सहित पूर्वी अथवा बंगाली संस्करण,

३. अर्जुनवर्मदेव[8] और कोक सम्भव[9]की टीका सहित पश्चिमी संस्करण, तथा

---

१. चि० रा० देवधर, अमरुशतक, मराठी अनुवाद, प्रस्तावना, पृ० ५ ।

२. विश्वप्रख्यातनाडिन्धमकुलतिलको विश्वकर्मा द्वितीयः ।

३. अमरुक द्वारा विशिखा = स्वर्णकारोंकी गली (वेमभूपालका श्लोक क्र०८७) और सन्दंशक = संड़सी (अर्जुन वर्मदेवका श्लोक-७४)में श्री देवधर इस कथनकी पुष्टि पाते हैं ।

४. द्रष्टव्य-पाद टिप्पणी—२ ।

५. काव्यालङ्कार सूत्रवृत्ति, ३-२-४; ४-३-१२; ५-२-८ ।

६. देवधर द्वारा सम्पादित, पूना, १९५९ ।

७. वैद्य वासुदेव शास्त्री द्वारा सम्पादित, बम्बई, वि० स० १९५० ।

८. काव्यमाला, सङ्ख्या १८, दुर्गाप्रसाद व परब द्वारा सम्पादित्त, द्वितीय आवृत्ति, बम्बई, १९२९ ।

९. चि० रा० देवधर द्वारा सम्पादित, भाण्डारकर प्राच्य विद्या प्रतिष्ठानकी पत्रिका, खण्ड ३९, पृ० २२७-२६५) खण्ड ४०, पृ० १६-५५ ।

४. रुद्रमदेव[1] और रामरुद्र इत्यादिकी टीका सहित एक विविध संस्करण ।[2]

इन संस्करणोंमें केवल ५१ श्लोक समान हैं । किन्तु, जैसा कि सुशील कुमार डे ने सुदृढ़ आधारोंपर प्रतिपादित किया है[3], यदि हम साइमनके चतुर्थ संस्करण, जो वस्तुतः विविध पाण्डुलिपियोंका विलक्षण समन्वय मात्र है, की ओर ध्यान न दें तो इन विविध संस्करणोंके समान श्लोकोंकी सङ्ख्या ७२ हो जाती है । देवधरने सुझाया है कि यदि रविचन्द्रके भ्रष्ट और त्रुटित पाठको छोड़ दिया जाय, जैसा कि उचित प्रतीत होता है, तो अर्जुनवर्मदेव, वेमभूपाल और रुद्रमदेवमें पाये जाने वाले समान श्लोकोंकी सङ्ख्या बढ़कर ८४ हो जाती है ।[4] यह प्रश्न बड़ा जटिल है और इस विषयका विस्तारसे विवेचन करना यहाँ हमारा प्रयोजन नहीं है । यहां इतना कहना पर्याप्त होगा कि कुछ स्पष्ट कारणोंसे[5] हमें बूलर,[6] एच० बेलर[7], कीथ[8] तथा देवधरका[9] यह मत अधिक तर्कसङ्गत प्रतीत होता है कि रसिक संजीवनी टीका सहित तथाकथित पश्चिमी संस्करण मूलपाठके सबसे अधिक निकट है ।

किन्तु मूलपाठके विषयमें निश्चित जानकारी न होनेके कारण प्रस्तुत लेखमें हमने अमरुशतकके समस्त संस्करणोंमें पाये जाने वाले श्लोकोंका उपयोग किया है । इस प्रयोजनके लिए अर्जुन वर्मदेवकी टीका सहित काव्यमाला आवृत्ति (edition)को हमने आधारभूत माना है । दक्षिणी संस्करणमें पाये जाने वाले अतिरिक्त श्लोक इसी आवृत्तिमें श्लोक सङ्ख्या १०३-११६के रूपमें और रुद्रमदेवके पाठमें उपलब्ध अतिरिक्त श्लोक क्र० ११७-१३०के रूपमें दिये गये हैं । केवल रविचन्द्रके बंगाली संस्करणमें प्राप्य श्लोक इसी आवृत्तिमें क्र० १३२-१३५, १३७-१३८में दिये गये हैं । इस प्रकार सब संस्करणोंको मिलाकर अमरुशतकमें १३६ श्लोक हैं जिनका उपयोग प्रस्तुत लेखमें किया गया है । इनके अतिरिक्त संस्कृत सुभाषित सङ्ग्रहोंमें अमरुकके नामसे कुछ और श्लोक भी दृष्टिगत होते हैं[10] । ये श्लोक अमरुशतकके किसी भी संस्करणमें नहीं पाये जाते । सुभाषित सङ्ग्रहोंमें यदाकदा एक ही कविकी रचनाएँ दूसरे कविके नामसे और एक ही रचना विभिन्न लेखकोंके नामसे दी हुई पायीं जाती है । अतः यह श्लोक वस्तुतः अमरुकके हैं या नहीं, यह निर्णय करना कठिन है और फलस्वरूप उनका उपयोग यहाँ नहीं किया गया है ।

---

१. सुशीलकुमार डे द्वारा सम्पादित्त, अवर हेरिटेज, ख० २, भाग २, १९५४ ।

२. आर० साइमन, डास अमरुशतक, कील, १८९३; जेड० डी० एम० जी०, ख० ४९ (१८९५), पृ० ५७७ इत्यादि ।

३. अवर हेरिटेज, ख०, २, भाग १, पृ० ९७५ ।

४. चि० रा० देवधर (सं०), वेमभूपाल रचित टीका सहित अमरुशतक, पृ०१२—२० ।

५. अर्जुनवर्मदेव प्रणीत रसिक संजीवनी अमरुशतककी प्राचीनतम टीका है । उसमें एक समीक्षकका विवेक था और उसने मूल और प्रक्षेपके बीच भेद करनेका प्रयत्न किया । उसका पाठ सुशीलकुमार डे द्वारा निर्धारित पाठसे बहुत समानता रखता है ।

६. जेड० डी० एम० जी०,खण्ड ४७ (१८९३), पृ०९४ ।

७. विन्टरनित्स, ए हिस्ट्री ऑफ इण्डियन लिटरेचर, खण्ड ३, भाग १, कलकत्ता, १९५९, पृ० ११०, टिप्पणी, ४ ।

८. ए हिस्ट्री ऑफ संस्कृत लिटरेचर, ऑक्सफोर्ड, १९२०,पृ० १८३ ।

९. वेमभूपालकी टीका सहित अमरुशतक, प्रस्तावना, पृ० १२—२१ ।

१०. द्रष्टव्य-काव्यमाला आवृत्तिके श्लोक क्र० १३९-१६३ ।

८. अधिकांश संस्कृत काव्यों और नाटकोंकी भाँति अमरुशतक भी नागर संस्कृतिकी उपज है। अमरुक द्वारा चित्रित पुरुष और स्त्री नागरिक वातावरणमें साँस लेते हैं। वे नागरिक जीवनकी सुखसुविधाओंके अभ्यस्त हैं। उनके भावों और अभिव्यक्तियोंमें भी नागरिक परिष्कार दृष्टिगोचर होता है। किन्तु अमरुकके शतक तथा नागरिक संस्कृतिमें साँस लेनेवाली अन्य साहित्यिक कृतियोंमें एक मौलिक भेद है। जबकि अधिकांश संस्कृत काव्य और नाटक प्रमुखतः दरबारी संस्कृतिके प्रतीक हैं और घिसे पिटे जैसे लगते हैं, वहाँ अमरुशतक सामान्यजन द्वारा अनुभूत शृङ्गारिक भावों और परिस्थितियोंका चित्रण करता है और फलतः अधिक मर्मस्पर्शी बन पड़ा है।

नैतिक दृष्टिसे अन्य अनेक काव्यों और नाटकोंकी अपेक्षा अमरुशतक उच्च धरातलपर स्थित है। उसमें विधिपूर्वक विवाहित स्त्री और पुरुषके प्रेम जीवनका चित्रण है। प्राचीन परम्पराके अनुसार पुरुषकी एकाधिक पत्नियाँ हो सकती हैं और हो सकता है कि वह उनमेंसे प्रत्येकके प्रति पूर्णतः निष्ठावान् न हो, किन्तु सारे काव्यमें कहीं भी कोई स्त्री अपने पतिके अतिरिक्त किसी अन्य पुरुषसे प्रेम करती हुई अङ्कित नहीं की गयी; उसके लिए अपने पतिके प्रेमपगे स्पर्शसे बड़ी प्रसन्नता और उसके विरहसे अधिक दुःख नहीं नहीं हो सकता। प्रेमी-प्रेमिकाके बीच कलह दुर्लभ नहीं है, वस्तुतः बहुसङ्ख्यक श्लोकोंका यही विषय है; किन्तु वे बहुधा क्षणिक हैं और सरलतासे समाप्त हो जाते हैं। अमरुक की दृष्टिमें उन्मुक्त और मनचाहे प्रेमके लिए कोई स्थान नहीं है।

९. काव्यका क्षेत्र अत्यधिक सीमित होनेके कारण स्वभावतः उसमें तत्कालीन जीवनकी वह विविधता दृष्टिगोचर नहीं होती जो महाकाव्यों और नाटकोंमें। साथ ही कविका निश्चित देशकाल ज्ञात न होनेसे यह निर्णय करना भी कठिन है कि वह किस देशके किस भाग अथवा कालका चित्रण कर रहा है। किन्तु जैसा कि हम कह आये हैं अमरुक संभवतः कश्मीरका निवासी था और आठवीं शतीके मध्यके पूर्व किसी समय हुआ। अतः मोटे तौरपर हम कह सकते हैं कि अमरुशतकमें मध्यकालीन कश्मीरी जीवन चित्रित है। केवल प्रेम-जीवन काव्यका वर्ण्य विषय होनेके कारण विशेषतः स्त्रियोंकी वेश-भूषा, आभूषण, प्रसाधन और केश विन्यास जैसे विषयोंपर ही इधर-उधर बिखरे हुए उल्लेखोंसे प्रकाश पड़ता है। सम-सामयिक जीवनके अन्य पहलुओं-पर प्राप्त सामग्री अत्यल्प है।

१०. जैसा कि हमने ऊपर कहा है, अमरुक शैवमतका अनुयायी था और इसलिए स्वभावतः ही उसने काव्यके आरम्भमें भगवान् शिव (श्लो० २) और देवी अम्बिका (श्लो० १)की वन्दना की है। शिव द्वारा त्रिपुर (राक्षसोंके तीन नगर)के विनाश और त्रिपुरकी युवतियोंके शोकका उल्लेख किया गया है (श्लो० २)। हरिहर (विष्णु और शिवका मिश्रित रूप)[1] स्कन्द (श्लो० ३) और यम (श्लो० ६७)की भी चर्चा की गयी है। यमको दिन गिननेमें कुशल (दिवसगणनादक्ष) तथा निर्दय (व्यपेतघृण) कहा गया है। देवों द्वारा सागर मन्थनकी पौराणिक गाथाकी ओर श्लोक ३६में संकेत किया गया है। प्रेम जीवनका वर्णन करनेवाले काव्यमें कामका उल्लेख होना स्वाभाविक ही है। उसके लिए मन्थन (श्लो० ११५), मकरध्वज (श्लो० ११६) और मनोज (श्लो० १३७) शब्दोंका प्रयोग किया गया है और उसे तीन लोकोंका महान् धनुर्धर (त्रिभुवन महाधन्वी) कहा गया है (श्लो० ११५)।

तीर्थयात्राका इतिहास भारतमें अत्यन्त प्राचीन है। तीर्थोंमें मृतकको जलकी अञ्जलि (तोयाञ्जलि) देनेकी प्रथा लोकप्रिय थी (श्लो० १३२)।

---

१. हरि और हरका उल्लेख भी अभिप्रेत हो सकता है। टीकाकारोंका यही मत है।

११. समाजके निर्धन वर्गकी ओर भी कुछ संकेत मिलते हैं। एक स्थानपर वर्षाऋतुमें टूटे-फूटे घरमें रहनेवाली एक दरिद्र गृहिणी (श्लो० ११८) का उल्लेख है तो दूसरी जगह वर्षाऋतुमें वायुके वेगसे ध्वस्त झोंपड़ीमें हुए छिद्रोंसे जलके प्रवेश (श्लो० १२६)का उल्लेख भी मिलता है।

धाय (धात्री, श्लो० १११) और गुरुजनों (श्लो० १६)का उल्लेख भी मिलता है।

१२. घी और मधु भोजनके महत्त्वपूर्ण अंग थे (श्लो० १०९)। एक स्थलपर कहा गया है कि खारे पानीसे प्यास दुगुनी हो जाती है (श्लो० १३०)।

मद्यपान सामान्यतः प्रचलित था। मद्य चषकमें किया जाता था। स्त्रियाँ भी सुरापान करनेमें नहीं हिचकती थीं (श्लो० १२०)। एक श्लोकमें मद्यपानसे मत्त स्त्रीकी चर्चा की गयी है (श्लो० ५५)।

१३. चीनी रेशम (चीनांशुक) भारतमें अत्यन्त प्राचीनकालसे बहुत लोकप्रिय था। इसका प्राचीनतम ज्ञात उल्लेख कौटिलीय अर्थशास्त्र (ई० पू० चतुर्थ शती)में प्राप्त होता है।[1] केवल इसी एक वस्त्रका उल्लेख अमरुशतकमें मिलता है जिससे पूर्व मध्यकालीन भारतमें विशेषतः स्त्रियोंमें, इसकी लोकप्रियता सूचित होती है (श्लो० ७७) स्त्रियोंका सामान्य वेष सम्भवतः दो वस्त्रों का था—अधोवस्त्र, जो वर्तमान धोतीकी तरह पहना जाता था, और उत्तरीय (श्लो० ७८, ११३) जो गुलुबन्दकी तरह कन्धोंपर डाल दिया जाता था। अधोवस्त्र कटि पर गांठ (नीवी, श्लो० १०१, नीवी बन्ध, श्लो० ११२) लगाकर बांधा जाता था।

सिले हुए कपड़े भी पहने जाते थे। कञ्चुक (श्लो० ११) अथवा कञ्चुलिका (श्लो० २७), जो आजकलकी चोलीकी तरह था, की चर्चा मिलती है। स्तनों के विस्तारके कारण कञ्चुकके विस्तारके टांकों (सन्धि)के टूटनेका उल्लेख है (श्लो० ११)। कञ्चुलिका गाँठ (वीटिका) बाँधकर पहनी जाती थी (श्लो० २७)। अर्जुनवर्मदेवके अनुसार यह दक्षिणी चोली थी, क्योंकि उसीको बाँधनेमें तनीका व्यवहार किया जाता था।[2] किन्तु यह ठीक प्रतीत नहीं होता क्योंकि उत्तर भारतमें भी तनी बाँधकर चोली पहनने की प्रथा प्रचलित रही हो तो कोई आश्चर्य नहीं। आजकल भी उत्तरी भारतमें यह ढंग दिखाई देता है।

कञ्चुक स्त्री वेशके रूपमें गुप्तकालके बाद ही भारतीय कलामें अंकित दिखाई देता है।[3]

---

१. अर्थशास्त्र (२-११-११४)। चीनपट्टके स्रोतके रूपमें चीन भूमिका उल्लेख कभी-कभी अर्थशास्त्रके परवर्ती होनेका प्रमाण माना जाता है। कुछ चीन विद्या विशारदोंके अनुसार समस्त देशके लिए चीन शब्दका प्रयोग सर्वप्रथम प्रथम त्सिन् अथवा चीन राजवंशके काल (ई० पू० २२१-२०९)में हुआ। इस कठिनाई-को दूर करनेके लिए स्व० डॉ० काशीप्रसाद जायसवालने भारतीय साहित्यमें उल्लिखित चीनोंकी पहचान गिलगितकी शीन नामक एक जनजातिसे करनेका सुझाव दिया था। द्रष्टव्य—हिन्दु पॉलिटी पृ० ११२, टिप्पणी १। डॉ० मोतीचन्द्र इसकी पहचान काफिरीस्तान, कोहिस्तान और दरद प्रदेशसे करते हैं जहाँ शीन बोली बोली जाती है। देखिये प्राचीन भारतीय वेशभूषा, पृ० १०१। किन्तु यह अधिक सम्भव है कि यह नाम उत्तर-पश्चिमी चीनके त्सिन् नामक राज्य, जो चुनचिन काल (ई० पू० ७२२-४८१) तथा युद्धरत राज्यके काल (ई० पू० ४८१-२२१)में विद्यमान था, से निकला। इसी राज्यके माध्यमसे भारत समेत पश्चिमी संसार और चीनके सम्बन्ध स्थापित हुए। द्रष्टव्य—एज ऑफ इम्पीरियल यूनिटी, पृ० ६४४, भाण्डारक प्राच्य विद्या प्रतिष्ठानकी पत्रिका, खण्ड ४२ (१९६१), पृ० १५०-१५४; आर० पी० कांगले, दी कौटिलीय अर्थशास्त्र : ए स्टेडी, पृ० ७४-७५।

२. कञ्चुलिका चयं दाक्षिणात्य चोलिकारूपैव। तस्या एव ग्रन्थनपदार्थे वीटिकाव्यपदेशः।

३. वासुदेवशरण अग्रवाल, हर्षचरित : एक सांस्कृतिक अध्ययन, चित्र, २७।

कपड़े (सम्भवतः धोती)के पल्लू के लिए अंशुकपल्लव शब्दका व्यवहार किया गया है (श्लो० ८५)।

१४. स्त्रियों द्वारा शरीरके विभिन्न अंगों पर पहने जानेवाले अनेक आभूषणोंकी चर्चा प्रसंगवश अमरुशतकमें आयी है। कानोंमें कुण्डल पहने जाते थे (श्लो० ३) प्रतीत होता है कि कभी-कभी एक ही कानमें एकाधिक कुण्डल पहननेका रिवाज भी प्रचलित था (कुण्डल-स्तवक, श्लो० १०८)। श्लोक १६में कानोंमें पद्मराग मणि पहननेका उल्लेख है। बाँहोंमें बाजूबन्द (केयूर) पहनते थे (श्लो० ६०)। वक्ष पर मोतियोंका हार (तारहार, श्लो० ३१; गुप्ताहार, श्लो० १३८) पहना जाता था। हार कामाग्निका ईंधन कहा गया है (श्लो० १३०)। हाथोंमें वलय पहननेका रिवाज था। पैंतीसवें श्लोकमें प्रियतमके प्रवास पर जानेका निश्चय करनेपर प्रियतमके हाथसे दौर्बल्यके कारण बलयके ढीले हो जाने अथवा हाथसे वलयके गिर जानेका वर्णन बहुधा मिलता है और यह एक प्रकारका कवि समय बन गया था।[1]

कमरमें करधनी पहनी जाती थी, जिसके लिए मेखला (श्लो० १०१) और काञ्ची (श्लो० २१, ३१, १०९) शब्दोंका व्यवहार किया गया है। यह कटिको अलंकृत करनेके अतिरिक्त धोतीको बाँधने अथवा सम्हालनेके काम आती थी (श्लो० २१, १०१)। करधनीमें घुँघरू (मणि)भी बाँधे जाते थे, जिनसे कलकल ध्वनि होती थी (श्लो० ३१, १०९)। पैरोंमें नूपुर पहने जाते थे (श्लो० ७९, ११६, १२८)।[2] कभी-कभी नूपुरमें भी घुँघरू बाँध देते थे जिनसे पैर हिलने पर मधुर ध्वनि निकलती थी (श्लो० ३१)।

एक स्थलपर विशिखाका भी उल्लेख मिलता है (श्लो० १११)। जो कौटिल्यके अनुसार सुनारोंकी गलीके अर्थमें प्रयुक्त होता था। संदंशक अथवा संडसीका भी उल्लेख आता है जिसे सुनार अपने व्यवसायमें काममें लाते होंगे। श्लो० ५९में चन्द्रकान्त और वज्र (हीरा)का उल्लेख आया है। वज्र अपनी कठोरताके लिए प्रसिद्ध था और फलस्वरूप कठोर व्यक्तिके लिए वज्रमय शब्दका प्रयोग प्रचलित था।

फूल और पत्ते भी विभिन्न आभूषणोंके रूपमें पहने जाते थे। इस रिवाजका उल्लेख प्राचीन भारतीय साहित्यमें बहुधा मिलता है। अमरुकने फूलोंकी माला (श्लो० ९०) और कानोंमें मञ्जरी समेत पल्लवोंके कनफूल (कर्णपूर), जिसके चारों ओर लोभसे भौंरे चक्कर लगाया करते थे (श्लो० १) पहननेका उल्लेख किया है।

१५. केश विन्यासकी विभिन्न पद्धतियाँ प्राचीन भारतमें प्रचलित थीं। इनमेंसे अमरुशतकमें धम्मिल्ल (श्लो० ९८, १२१) और अलकावलि (श्लो० १२३)की चर्चा की है। धम्मिल्ल बालोंके जूड़ेको, जो फूलों और मोतियों इत्यादिसे सजाया जाता था, कहते थे।[3] यह प्रायः सिरके ऊपरी भागमें बाँधा जाता था। इसका उल्लेख भारतीय साहित्यमें बहुधा आता है।[4] कलामें भी इसका चित्रण प्रायः मिलता है।[5] अमरुकने धम्मिल्लके मल्लिका पुष्पोंसे सजानेका उल्लेख किया है (श्लो० १२१)।

---

१. द्रष्टव्य-मेघदूत, १०२; अभिज्ञानशाकुन्तल, ३-१०; कुट्टनीमत, २९५।

२. कोक सम्भवने ८७वें श्लोककी टीकामें नूपुरोंको पुरुषोंके लिए अनुचित कहा है।

३. तुलनीय, धम्मिल्लः संयताः कचाः, अमरकोश, २०६-९७।

४. द्रष्टव्य—भर्तृहरिका शृङ्गारशतक, श्लो० ४९; गीतगोविन्द, २; चौरपञ्चविंशिका, ७९। डॉ० वासुदेव-शरण अग्रवालके अनुसार धम्मिल्ल सम्भवतः द्रविड़ था द्रमिड़ या दमिल शब्द से निकला है। द्रष्टव्य—हर्षचरित : एक सांस्कृतिक अध्ययन, पृ० ९६।

५. पन्त प्रतिनिधि, अजन्ता, फलक ७९; एन्शिएण्ट इण्डिया, संख्या ४, फलक ४४।

(६) अरजन हमीर भीमोतकी बातमें—मुर्गोंकी लड़ाई करवाते समय हमीर दृढ़तापूर्वक प्रकट करता है कि गर्दन कटनेपर भी शूरवीर अपने शत्रुको समाप्त कर सकता है। उसका ऐसा कहना आश्चर्यजनक प्रतीत होता है परन्तु जब सोमैया महादेवपर शाही-सेना आती है तो हमीर युद्धमें अपना सिर कटनेके बाद भी मारने वाले शत्रुको समाप्त कर देता है। इस प्रकार हमीर 'जूझार'का कार्य करता है। वह एक साथ ही धर्मवीर और युद्धवीर दोनोंका आदर्श है।[1]

(७) कवलसी सांखलै और भरमलकी—बातमें कवलसीका यह नियम है कि वह किसी कन्याकी सगाईके लिए उसके पास आया हुआ नारियल वापिस नहीं लौटाता। सांखला-वंश और खरल-वंशका बैर है। खरल किसी प्रकार बदला लेनेकी चिन्तामें हैं। वे अपनी अंधी लड़की भरमलकी सगाईका नारियल कवलसीके पास भेजते हैं और विवाहके समय उसे मार डालनेका षड़यंत्र रचते हैं। कवलसीका पिता यह नारियल अस्वीकार कर देता है परन्तु जब जङ्गलमें शिकारके लिए कवलसीको यह नारियल दिया जाता है तो वह इसे ग्रहण कर लेता है। फिर विवाहके लिए बारात जाती है। फेरोंमें ग्रंथिबंधन होते ही पतिके सत्याचरणके प्रभावसे भरमलके नेत्रोंमें ज्योति आ जाती है और वह उसे षड्यंत्रका संकेत कर देती है, जिससे कवलसी बचकर निकल जाता है। फिर वह अपनी ससुरालके प्रदेशमें भरमलके पास अकेला ही हिम्मत करके आता है। वहाँ उसे छिपाकर ६ मास तक महलमें रख लिया जाता है। अंतमें वह चतुराईसे भरमलको साथ लेकर विदा हो जाता है। इस प्रकार कवलसी सत्यपरायणता और साहसका आदर्श उपस्थित करता है।[2]

ऊपर सात आदर्श पात्रोंके चरित्रकी चर्चा की गई है। ये सभी पुरुष-पात्र हैं। इसी प्रकार राजस्थानी बातोंमें आदर्श नारीपात्रोंका चरित्र भी द्रष्टव्य है।

(१) जसमा ओडणीकी बातमें—जसमा ओड जातिकी स्त्री है, जो मिट्टी खोदनेका धंधा करती है। उसके रूप-सौन्दर्यपर मुग्ध होकर राजा उसे अनेक प्रकारसे प्रलोभन देता है परन्तु वह सर्वथा अस्वीकार कर देती है। अंतमें ओड लोग डर कर एक रात भाग छुटते हैं। राजा सेना भेजकर उनको मरवा देता है। जसमा सती हो जाती है। इस प्रकार जसमा ओडणी दृढ़ता एवं सतीत्वका आदर्श प्रकट करती है।[3]

(२) वीरमदे सलखावतकी बात—में शाही सेना वीरमदेका पीछा करती है और वह भाग कर जांगलूकी धरतीमें पहुँचता है। वहाँके राजा ऊदा मूंजावतसे वह सारी स्थिति बतला कर शरण देनेकी प्रार्थना करता है। ऊदा अपनी माताके सामने समस्या प्रस्तुत करता है। उसकी माता उसे कहती है कि वीरमदेको शरण अवश्य दी जावे। तदनुसार वीरमदेको जांगलूके कोटमें रख लिया जाता है। पीछे लगी हुई शाही सेना भी वहाँ आ पहुँचती है। ऊदा उसके प्रधानको समझाकर बाहर ही एक रात भर डेरोंमें रोक देता है और इसी बीच वीरमदेको जोईयोंकी धरतीमें भेज दिया जाता है। दूसरे दिन कोटमें वीरमदेके न मिलनेपर शाही-सेनापति ऊदाको पकड़ता है और पैरोंकी ओरसे उसकी खाल खेंचनेकी तैयारी होती है। उसकी माता कोटकी दीवारसे यह दृश्य देखकर जोरसे आवाज देती है कि वीरमदे ऊदाके पैरोंमें नहीं है, वह उसकी खोपरीमें हैं, अतः खोपरीकी खाल उतारी जावे। वृद्धाके इस वचनसे प्रसन्न होकर सेनापति ऊदाको छोड़ देता है और वहाँसे

१. साधना, अंक ७।

२. बात कवलसी सांखलैरी (हस्तप्रति, अभय जैन पुस्तकालय, बीकानेर)

३. राजस्थानी वातां, भाग १ (श्री नरोत्तमदास स्वामी)

लौट जाता है। इस प्रकार ऊदाकी माता एक अनुपम आदर्श उपस्थित करती हैं। वह शरणागतकी रक्षाको अपना धर्म समझने वाली वीर माता है।[1]

(३) कूंगरे बलोचकी बातमें महाबली कूंगरेकी बेटी हांसू अपने मृत पिताकी इच्छापूर्तिके लिए पुरुषवेषमें जैसलमेरके घोड़े लूटनेके लिए चल पड़ती है। मार्गमें उसकी ओढे सरदारसे भेंट होती है और वे साझेमें 'धाड़ा' (डाका) करनेके लिए आगे बढ़ते हैं। वे जैसलमेरके घोड़े घेरकर ले आते हैं। पीछेसे सेना आती है। ओढा घोड़े लेकर आगे बढ़ता है और हांसू अकेली सारी सेनाको रोककर छका देती है। सेना हार कर लौट जाती है। आगे आनेपर लूटमें प्राप्त घोड़ोंका हिस्सा होता है और ओढा हांसूको पहचान लेता है कि वह लड़की है। फिर उनका आपसमें विवाह होता है और हांसूके गर्भसे वीर जखड़ा जन्म लेता है। इस प्रकार हांसू एक वीर पुत्रीका आदर्श उपस्थित करती है।[2]

(४) महींद्रो सोढो सम्बंधी बातमें मोमलका प्रेमी महेन्दरा सोढा उसके पास प्रति रात्रि बड़ी दूरसे चलकर पहुँचता है एक रात उसके बड़ी देरसे आनेके कारण सब सो जाते हैं और दरवाजा नहीं खुल पाता। इससे वह नाराज हो जाता है। प्रेमीकी नाराजीका पता लगानेके लिए मोमल स्वयं उसके यहाँ पहुँचती है। महेन्दरा बागमें जाकर बैठ जाता है। और मोमलको झूठा संदेश भिजवा देता है कि सांप द्वारा काटे जानेके कारण उसकी मृत्यु हो चुकी है। इस समाचारको सुनते ही मोमल अपना शरीर छोड़ देती है। इस प्रकार वह एक आदर्श प्रेमिकाके रूपमें प्रकट होती है इस बातका रूपान्तर भी मिलता है, जिसमें महेन्दराकी नाराजीका कारण दूसरा ही दिखलाया गया है।[3]

(५) राजा नरसिंघकी बातमें अजमेरके राजा वैरसी गौड़के मरनेपर उसका पुत्र नरसिंघ बालक अवस्थामें होता है और रानी दैहड़ (दहीया वंशकी पुत्री)के ऊपर सारा भार आ पड़ता है। इसी समय अजमेर पर पठानोंका हमला होता है। रानी स्वयं वीरता पूर्वक युद्ध करती है परन्तु कोटकी रक्षा होना कठिन प्रतीत होता है, अतः अपने लोगोंको साथ लेकर वह दूर चली जाती है। आगे नरसिंघका बचपनमें ही विवाह करके उसे अपनी ससुरालमें छोड़ दिया जाता है। फिर रानी दैहड़ हाड़ोंकी धरतीमें जाकर शक्ति-संग्रह करती है। नरसिंघ सयाना हो जाता है तो उसका एक विवाह और कर लिया जाता है। फिर अवसर देख-कर रानी अजमेरपर आक्रमण करती है और विजयके बाद नरसिंघ राजा बनता है। इसके बाद रानी दैहड़ सती हो जाती है। इस प्रकार रानी एक साथ ही शौर्य, सहनशीलता, बुद्धिमत्ता एवं पतिभक्तिका आदर्श उपस्थित करती है।[4]

यहाँ राजस्थानी बातोंके कुछ चुने हुए आदर्श पात्रोंकी साधारण चर्चा मात्र की गई है, वैसे बातोंमें आदर्श पात्रोंकी संख्या बहुत बड़ी है और वे अनेक प्रकारके आदर्श उपस्थित करते हैं। इसी प्रसंगमें पात्रोंकी शारीरिक शक्तिका नमूना भी देखने योग्य है—

(१) कूंगरो बलोच अरोड़ सखर रहै तिलोकसीह जसहड़ौत जैसलमेर राज करै। कूंगरौ छै ताकड़ी री अहार करै। एक बैर (पत्नी) कूंगरै। री हाडी परबत छै, ओथ रहै। मा सू अरोड़ रहै। सू पहाड़ इसड़ौ

१. वीरवांण, परिशिष्ट भाग (रानी लक्ष्मीकुमारी चूंडावत)।

२. राजस्थानी वातां, भाग, १ (श्री नरोत्तमदास स्वामी)।

३. राजस्थानी प्रेमकथाएँ (श्री मोहनलाल पुरोहित)।

४. वातां रो झूमखो, दूजो।

(६) अरजन हमीर भीमोतकी बातमें—मुर्गोंकी लड़ाई करवाते समय हमीर दृढ़तापूर्वक प्रकट करता है कि गर्दन कटनेपर भी शूरवीर अपने शत्रुको समाप्त कर सकता है। उसका ऐसा कहना आश्चर्यजनक प्रतीत होता है परन्तु जब सोमैया महादेवपर शाही-सेना आती है तो हमीर युद्धमें अपना सिर कटनेके बाद भी मारने वाले शत्रुको समाप्त कर देता है। इस प्रकार हमीर 'जूझार'का कार्य करता है। वह एक साथ ही धर्मवीर और युद्धवीर दोनोंका आदर्श है।[1]

(७) कवलसी सांखलै और भरमलकी—बातमें कवलसीका यह नियम है कि वह किसी कन्याकी सगाईके लिए उसके पास आया हुआ नारियल वापिस नहीं लौटाता। सांखला-वंश और खरल-वंशका बैर है। खरल किसी प्रकार बदला लेनेकी चिन्तामें हैं। वे अपनी अंधी लड़की भरमलकी सगाईका नारियल कवलसीके पास भेजते हैं और विवाहके समय उसे मार डालनेका षड्यंत्र रचते हैं। कवलसीका पिता यह नारियल अस्वीकार कर देता है परन्तु जब जङ्गलमें शिकारके लिए कवलसीको यह नारियल दिया जाता है तो वह इसे ग्रहण कर लेता है। फिर विवाहके लिए बारात जाती है। फेरोंमें ग्रंथिबंधन होते ही पतिके सन्याचरणके प्रभावसे भरमलके नेत्रोंमें ज्योति आ जाती है और वह उसे षड्यंत्रका संकेत कर देती है, जिससे कवलसी बचकर निकल जाता है। फिर वह अपनी ससुरालके प्रदेशमें भरमलके पास अकेला ही हिम्मत करके आता है। वहाँ उसे छिपाकर ६ मास तक महलमें रख लिया जाता है। अंतमें वह चतुराईसे भरमलको साथ लेकर विदा हो जाता है। इस प्रकार कवलसी सत्यपरायणता और साहसका आदर्श उपस्थित करता है।[2]

ऊपर सात आदर्श पात्रोंके चरित्रकी चर्चा की गई है। ये सभी पुरुष-पात्र हैं। इसी प्रकार राजस्थानो बातोंमें आदर्श नारीपात्रोंका चरित्र भी द्रष्टव्य है।

(१) जसमा ओडणीकी बातमें—जसमा ओड जातिकी स्त्री है, जो मिट्टी खोदनेका धंधा करती है। उसके रूप-सौन्दर्यपर मुग्ध होकर राजा उसे अनेक प्रकारसे प्रलोभन देता है परन्तु वह सर्वथा अस्वीकार कर देती है। अंतमें ओड लोग डर कर एक रात भाग छुटते हैं। राजा सेना भेजकर उनको मरवा देता है। जसमा सती हो जाती है। इस प्रकार जसमा ओडणी दृढ़ता एवं सतीत्वका आदर्श प्रकट करती है।[3]

(२) वीरमदे सलखावतकी बात—में शाही सेना वीरमदेका पीछा करती है और वह भाग कर जांगलूकी धरतीमें पहुँचता है। वहाँके राजा ऊदा मूंजावतसे वह सारी स्थिति बतला कर शरण देनेकी प्रार्थना करता है। ऊदा अपनी माताके सामने समस्या प्रस्तुत करता है। उसकी माता उसे कहती है कि वीरमदेको शरण अवश्य दी जावे। तदनुसार वीरमदेको जांगलूके कोटमें रख लिया जाता है। पीछे लगी हुई शाही सेना भी वहाँ आ पहुँचती है। ऊदा उसके प्रधानको समझाकर बाहर ही एक रात भर डेरोंमें रोक देता है और इसी बीच वीरमदेको जोईयोंकी धरतीमें भेज दिया जाता है। दूसरे दिन कोटमें वीरमदेके न मिलनेपर शाही-सेनापति ऊदाको पकड़ता है और पैरोंकी ओरसे उसकी खाल खैंचनेकी तैयारी होती है। उसकी माता कोटकी दीवारसे यह दृश्य देखकर जोरसे आवाज देती है कि वीरमदे ऊदाके पैरोंमें नहीं है, वह उसकी खोपरीमें हैं, अतः खोपरीकी खाल उतारी जावें। वृद्धाके इस वचनसे प्रसन्न होकर सेनापति ऊदाको छोड़ देता है और वहाँसे

१. साधना, अंक ७।

२. बात कवलसी सांखलैरी (हस्तप्रति, अभय जैन पुस्तकालय, बीकानेर)

३. राजस्थानी वातां, भाग १ (श्री नरोत्तमदास स्वामी)

लौट जाता है। इस प्रकार ऊदाकी माता एक अनुपम आदर्श उपस्थित करती है। वह शरणागतकी रक्षाको अपना धर्म समझने वाली वीर माता है।[1]

(३) कूंगरे बलोचकी बातमें महाबली कूंगरेकी बेटी हांसू अपने मृत पिताकी इच्छापूर्तिके लिए पुरुषवेषमें जैसलमेरके घोड़े लूटनेके लिए चल पड़ती है। मार्गमें उसकी ओढे सरदारसे भेंट होती है और वे साझेमें 'धाड़ा' (डाका) करनेके लिए आगे बढ़ते हैं। वे जैसलमेरके घोड़े घेरकर ले आते हैं। पीछेसे सेना आती है। ओढा घोड़े लेकर आगे बढ़ता है और हांसू अकेली सारी सेनाको रोककर छका देती है। सेना हार कर लौट जाती है। आगे आनेपर लूटमें प्राप्त घोड़ोंका हिस्सा होता है और ओढा हांसूको पहचान लेता है कि वह लड़की है। फिर उनका आपसमें विवाह होता है और हांसूके गर्भसे वीर जखड़ा जन्म लेता है। इस प्रकार हांसू एक वीर पुत्रीका आदर्श उपस्थित करती है।[2]

(४) महींद्रो सोढो सम्बंधी बातमें मोमलका प्रेमी महेन्दरा सोढा उसके पास प्रति रात्रि बड़ी दूरसे चलकर पहुँचता है एक रात उसके बड़ी देरसे आनेके कारण सब सो जाते हैं और दरवाजा नहीं खुल पाता। इससे वह नाराज हो जाता है। प्रेमीकी नाराजीका पता लगानेके लिए मोमल स्वयं उसके यहाँ पहुँचती है। महेन्दरा बागमें जाकर बैठ जाता है। और मोमलको झूठा संदेश भिजवा देता है कि सांप द्वारा काटे जानेके कारण उसकी मृत्यु हो चुकी है। इस समाचारको सुनते ही मोमल अपना शरीर छोड़ देती है। इस प्रकार वह एक आदर्श प्रेमिकाके रूपमें प्रकट होती है इस बातका रूपान्तर भी मिलता है, जिसमें महेन्दराकी नाराजीका कारण दूसरा ही दिखलाया गया है।[3]

(५) राजा नरसिंघकी बातमें अजमेरके राजा वैरसी गौड़के मरनेपर उसका पुत्र नरसिंघ बालक अवस्थामें होता है और रानी दैहड़ (दहीया वंशकी पुत्री)के ऊपर सारा भार आ पड़ता है। इसी समय अजमेर पर पठानोंका हमला होता है। रानी स्वयं वीरता पूर्वक युद्ध करती है परन्तु कोटकी रक्षा होना कठिन प्रतीत होता है, अतः अपने लोगोंको साथ लेकर वह दूर चली जाती है। आगे नरसिंघका बचपनमें ही विवाह करके उसे अपनी ससुरालमें छोड़ दिया जाता है। फिर रानी दैहड़ हाड़ोंकी धरतीमें जाकर शक्ति-संग्रह करती है। नरसिंघ सयाना हो जाता है तो उसका एक विवाह और कर लिया जाता है। फिर अवसर देख-कर रानी अजमेरपर आक्रमण करती है और विजयके बाद नरसिंघ राजा बनता है। इसके बाद रानी दैहड़ सती हो जाती है। इस प्रकार रानी एक साथ ही शौर्य, सहनशीलता, बुद्धिमत्ता एवं पतिभक्तिका आदर्श उपस्थित करती है।[4]

यहाँ राजस्थानी बातोंके कुछ चुने हुए आदर्श पात्रोंकी साधारण चर्चा मात्र की गई है, वैसे बातोंमें आदर्श पात्रोंकी संख्या बहुत बड़ी है और वे अनेक प्रकारके आदर्श उपस्थित करते हैं। इसी प्रसंगमें पात्रोंकी शारीरिक शक्तिका नमूना भी देखने योग्य है—

(१) कूंगरो बलोच अरोड़ सखर रहै तिलोकसीह जसहड़ौत जैसलमेर राज करै। कूंगरो छै ताकड़ी री अहार करै। एक बैर (पत्नी) कूंगरै। री हाडी परवत छै, ओथ रहै। मा सू अरोड़ रहै। सू पहाड़ इसड़ो

१. वीरवांण, परिशिष्ट भाग (रानी लक्ष्मीकुमारी चूंडावत)।

२. राजस्थानी वातां, भाग, १ (श्री नरोत्तमदास स्वामी)।

३. राजस्थानी प्रेमकथाएँ (श्री मोहनलाल पुरोहित)।

४. वातां रो झूमखो, दूजो।

परबत, सू पहाड़ कोरि नै माहे घर कियौ। सू घर रै मुंहड़ै दीयै। सू उवा चिटां कूंगरौ खेसवै, बीजै कंही खुलै नहीं। पहाड़ नै अरोड़ साठ कोस रौ आंतरौ। एक दिन पहाड़ रहै, एक दिन अरोड़ रहै। हम थको रहै।[१]

(२) ताहरां सूरिजमल सादड़ी छाडी। सूरिजमल देवलीयै गयौ। आगै देवलीयै मैंणों मरि गयो। मैंणी राज करै। उठे जाइ नै सूरिजमल पग टेकिया। सु नैंणी इसड़ी बलाइ, वागो पहिर घोड़ै चढ़ै। सु छै ताकड़ी री बूडी, इसड़ी बरछी पकड़ीयै। देश मांहे चौथल्यै। अठै सूरिजमल प्रिथीराज रो धकायो धको मैंणी कन्है जाइ रह्यौ[२]।

इन दोनों उद्धरणोंमें क्रमशः, कूंगरा बलोच और एक यीणी राणीकी शारीरिक शक्ति प्रकट की गई है, जो सामान्य जनसे कहीं अधिक है। राजस्थानमें जिस प्रकार अगणित व्यक्ति शौर्य सम्पन्न हुए हैं, उसी प्रकार यहाँ शारीरिक शक्ति भी कम नहीं रही है। ऐसे व्यक्तियोंकी आज भी लोग चर्चा करते हैं। बातोंके रूपमें उनकी स्मृतिको लेकर बनाए रखा गया है।

यथार्थ

पात्रोंके यथार्थ चरित्र चित्रणकी दृष्टिसे भी राजस्थानी बातें अपना विशेष महत्त्व रखती हैं। उनमें मानव-मनकी विविध स्थितियोंका सच्चा चित्र प्रस्तुत किया गया है। ऐसे चित्र बहुत अधिक हैं। कुछ उदाहरण देखिए—

(१) केसे उपाधीयैकी बातमें जांगलूके स्वामी अजैसी दहियाका कुलपुरोहित केसा है। राज्यमें उसका बड़ा सम्मान है। परन्तु वह राजाकी अनुमति प्राप्त किए बिना ही कोटके सामने तालाब बनवाना आरम्भ कर देता है। कोटके लिए यह तालाब हानिकारक हो सकता है, अतः राज अजैसी उसे रोक देता है। इसपर केसा मन ही मन बड़ा नाराज होता है और वह रायसी सांखलासे गुप्त रूपसे मिलकर षड्यन्त्र रचता है। तय होता है कि केसा रायसीको जांगलूका राज्य दिलवा देगा और बदलेमें उसे कोटके सामने तालाब बनवा लेने दिया जायगा। फिर कपटपूर्वक दहिया-दलके लोगोंको वर रूपमें विवाहके लिए बुलवा लिया जाता है और क्रूरताके साथ उनको आगमें जला दिया जाता है। केसा पुरोहित चालाकीसे जांगलू कोटका दरवाजा भी खुलवा लेता है और उसपर सांखला रायसीका अधिकार हो जाता है। कोटके सामने तालाव बनता है। इस प्रकार केसाकी प्रतिहिंसा पूरी होती है। वह तुच्छ स्वार्थके लिए परम्परागत सम्बन्धोंको भुला देता है।[३]

(२) कछवाहैकी बातमें नरवरगढ़के पतनके समय बालक सोढको लेकर उसकी माता दासीके रूपमें जान बचा कर भाग जाती है और वह खोहमें मीणोंके राज्यमें पहुँचती है। ऐसी दुरवस्थामें वहाँ एक किसान-मीणा उन माँ-बेटोंको दयावश अपने घरमें शरण देता है। सोढकी चर्चा खोहके राजाके पास पहुँचती है और वह उसे अपनी सेवामें बुलवा लेता है। कुछ समय बाद खोहपर शाही सेनाकी चढ़ाई होती है और मीणोंका राजा ६ लाख रुपए नकद तथा ३ लाखके बदले सोढको अपने पुत्र-रूपमें बादशाहके पास भेजकर सन्धि कर लेता है। राजा सोढको कहता है कि वह धीरज धारण किए रहे, उसे जल्दी ही छुड़वा लिया

---

१. राजस्थानो वातां, भाग १, पृ० ४२।

२. वात सूरिजमल री (हस्तप्रति, अनूप संस्कृत पुस्तकालय, बीकानेर)।

३. केसे उपाधीयैं री वात (हस्तप्रति, अ० जै० ग्रन्थालय, बीकानेर)।

जाएगा। परन्तु बादशाहके सामने भेद खुल जाता है कि सोढ मीणोंके राजाका पुत्र न होकर कछवाहा राजपूत है। वहाँ बादशाह सोढको सैनिक सहायता देता है और फिर वह मीणोंको मारकर खोहपर अपना अधिकार स्थापित कर लेता है। इस प्रकार सोढ अपने शरणदाताका ही घातक बनता है।[1]

(३) मारू सूघारीकीं बातमें फूलकी मृत्युके बाद लाखा राजा बनता है और ठाकुर तथा भोमिये उससे मिलनेके लिए आते हैं। वीरण राठौड़ भी वहाँ पहुँचता है। लाखा प्रसन्न होकर उसको अपनी बहिन विवाहमें देनेके लिए कह देता है। परन्तु यह बहिन उसकी संगी न होकर विमाता बलोचणी रानीकी बेटी है। इस सम्बन्धसे रानी नाराज होती है परन्तु उसका कोई वश नहीं चलता। वीरण विवाहके लिए आता है, उस समय उसकी बहली (गाड़ी)के तेज दौड़नेवाले रोझ (पशु) देखकर लाखा उनको माँग लेता है। ये रोझ वीरणके नहीं थे, धारा सूंघारके थे, जो वहीं साथमें था। अतः तय हुआ कि धारापर कोई दोष लगा कर उसके रोम छीन लिए जावें। उसका डेरा बलोचणी रानीकी कोटड़ी (निवासस्थान)में किया गया। फिर दोनोंको पकड़नेका षड्यन्त्र था। बलोचणीको इसकी सूचना मिल जाती है और वह धाराको खबर देती है कि यदि वह उसे लेकर भाग छुटे तो प्राण बच सकते हैं। धारा मंजूर कर लेता है और वे दोनों चुपचाप बहलीमें बैठकर भाग जाते हैं। इसपर लाखा बड़ा क्रोधित होता है क्योंकि बलोचणी रानी आखिर उसकी विमाता तो थी ही। वह वीरणके साथ अपनी बहिन (बलोचणींकी पुत्री)का विवाह करके उसे ससुरालके लिए विदा करते समय समझा देता है कि किसी प्रकार वह ससुरालके गाँवमें जाकर अपनी माता (बलोचणी रानी)को जरूर समाप्त कर डाले। वह इसके लिए तैयार हो जाती है और अपनी ससुरालमें माताको बुलवा कर कपटपूर्वक भोजन में विष दे देती है। इस प्रकार बेचारी बलोचणी रानीकी जीवन-लीला समाप्त होती है।[2]

(४) ठकुरै साहकी बातमें एक सेठ ठकुरेके घरसे निकले हुए पुत्रसे अपना काम निकालकर उसे धोखेसे समुद्रमें डाल देता है। किसी तरह लड़का बच जाता है और एक नगरमें राजाके यहाँ 'जगाली'-के रूपमें नौकरी करने लगता है। समय पाकर उसे समुद्रमें डालनेवाला सेठ वहाँ आता है और जगात (चुंगी) चुकानेसे पूर्व यह पता लगवा लेता है कि वहाँ जगाती कौन है। सेठको सूचना मिलती है कि वहाँ वही व्यक्ति जगाती है, जो समुद्रमें फेंका गया था। अब सेठ राजाके 'ओलगू' (गानेवाले, डूम) लोगोंको दस मोहर देकर कहता है कि वहाँका जगाती उसका 'गोला' (दास) है, यह खबर राजाके पास किसी तरह पहुँचाई जावे। डूम लोग तैयार हो जाते हैं और गाते समय चतुराईसे राजाके सामने जगातीके बारेमें कह देते हैं कि वह तो उनका 'भांडणी' (भांड जातिकी स्त्री)के पेटसे पैदा हुआ भाई है। राजा इस सूचनासे बड़ा क्रोधित होता है कि जगातीने अपनी जाति छिपाई। जब जगाती को बुलवा कर पूछताछ की जाती है तो सारा भेद खुल जाता है। इस समय डूम (गवैये) तत्काल सेठसे प्राप्त दस मोहर निकाल कर राजाके सामने रख देते हैं कि सारा काम उन मोहरोंने करवाया है, जो उन्हें सेठसे मिली हैं।[3]

ऊपर केवल चार बातोंमें-से उदाहरण प्रस्तुत किए गए हैं। इस प्रकारका यथार्थरूप राजस्थानी बातोंमें अनेकशः देखा जाता है।

---

१. कछवाहै री बात (हस्तप्रति, अ० जै० ग्रन्थालय, बीकानेर)।

२. वरदा (७।१)।

३. ठकुरै साह री बात (वातां रो झूमखो, दूजों)।

### आदर्श और यथार्थका मिश्रण

राजस्थानी बातोंमें अनेक पात्रोंके चरित्रमें आदर्श और यथार्थका मिश्रण प्रकट हुआ है। ऐसे पात्रोंमें कुछ विशेष गुण हैं तो कुछ मानवीय दुर्बलताएँ भी हैं। उदाहरण देखिए—

(१) राज बीजकी बातमें लाखाका भानजा राखायच अपने मामाके पास रहता है और वहाँ उसका पूरा सम्मान है। परन्तु राखायच गुप्त रूपसे घोड़ेपर चढ़कर मूलराजके पास जाता है और उसे लाखापर आक्रमण करनेका अवसर बतला देता है। वह अपने मामा लाखासे अपने पिताकी मृत्युका बदला लेना चाहता है। परन्तु जब मूलराजकी सेना आक्रमण करती है तो राखायच लाखाके पक्षमें लड़ता हुआ प्राण त्याग देता है। इस प्रकार वह लाखाके अन्तका स्वयं कारण बनकर उसके साथ ही अपना जीवन दे देता है। राखायच जानबूझ कर धोखा देनेपर भी अन्तमें स्वामिभक्ति प्रकट करता है।[१]

(२) राजा नरसिंहकी बातमें एक घोड़ेके सम्बन्धमें विवाद हो जानेके कारण हरा अजमेर छोड़कर पठानोंकी सेवामें चला जाता है। जब पठान अजमेरपर आक्रमण करनेकी सोचते हैं तो हरा सारी सूचना गुप्त रूपसे अजमेर भेज देता है। इसी प्रकार वह चढ़ाईके समय भी अजमेरके गौड़ोंके लिए उचित परामर्श छिपकर पहुँचाता रहता है। इतना होनेपर भी जब अन्तमें युद्ध होता है तो हरा पठानोंके पक्षमें लड़ते हुए प्राण त्याग करता है। गौड़ विजयी होकर हराका संस्कार करते हैं। इस प्रकार हरा अपने स्वामीको धोखा देते हुए भी उसके लिए प्राण त्याग देता है, जो ध्यान देने योग्य है।[२]

(३) देपाळ घंघकी बाटमें मुलतानका बादशाह देपाळसे पराजित होकर उसको अपनी बेटी विवाहमें दे देता है। फिर बादशाह अपनी बेटीको गुप्त रूपसे अपने पक्षमें करके उसके द्वारा यह मालूम करवा लेता है कि देपाळ किस प्रकार मारा जा सकता है। देपाळकी पत्नी अपने पतिको बातोंमें बहला कर उससे यह भेद पूछ लेती है। अन्तमें जब देपाळ युद्धमें मारा जाता है तो बादशाह की बेटी उसके साथ सती होती है। इस प्रकार वह पहिले पतिद्रोह और फिर पतिभक्ति प्रकट करती है।[३]

### चरित्र-विकास

राजस्थानी वातोंमें पात्रों की चारित्रिक विशेषताएँ प्राय: स्थिर हैं और उनका विकास कम ही दृष्टि-गोचर होता है। फिर भी कई पात्रों की मनोदशामें परिस्थितिवश विशेष परिवर्तन देखा जाता है। यही उनका चारित्रिक विकास है। उदाहरण देखिए—

(१) उमादे भटियाणी की बातमें—रानी उमादे अपने पतिको एक दासीकी ओर आकृष्ट देखकर रूठ जाती है और फिर उसे मनानेके लिए अनेक प्रयत्न किए जानेपर भी वह नहीं मानती। सर्वसाधारणमें उसका नाम ही 'रूठी राणी'के रूपमें प्रसिद्ध है। अन्तमें जब उसके पति राव मालदेवका देहान्त हो जाता है तो वह सती होती है और अपने जीवनका अनुभव संदेश-रूपमें प्रकट करती है कि उसकी तरह कोई स्त्री संसारमें 'मान' (रूसणो) न करे। इस प्रकार अत्यन्त आग्रहके साथ जन्म भर 'मान' पर डटी रहनेवाली उमादे अन्तमें उसकी निस्सारताके प्रति ग्लानि प्रकट करके पतिके साथ ही अपनी जीवन-लीला भी समाप्त कर लेती है।[४]

---

१. राज बीज री बात (हस्तप्रति, अ० जै० ग्रं० बीकानेर)।

२. वातां रो झूमखो, दूजो।

३. वातां रो झूमखो, दूजो।

४. राजस्थानी वातां, भाग १ (श्री नरोत्तमदास स्वामी)

(२) लाखा फूलाणी की बातमें जब लाखा दूर देश जाता है तो अपनी प्रियतमा सोढी रानीके पास गायनके द्वारा मन बहलाने हेतु मनभोलिया नामक डूमको छोड़ जाता है। पीछेसे सोढी रानी कामातुर होकर मनभोलिया डूमको अपने महलमें रखने लगती है। यह खबर किसी तरह लाखाके पास पहुँच जाती है और एक रात वह चुपचाप आकर सोढी रानीका चरित्र देख लेता है। इस पर लाखा उसे मारनेके लिए तलवार निकालता है परन्तु अपने पूर्व वचनका स्मरण करके उसको नहीं मारता। अगले दिन सोढी रानी उसी डूमको सौंप दी जाती है। वह मनभोलियाके साथ चली जाती है। कुछ समय बाद वे दोनों पाटणमें लाखाको देखते हैं। इस समय सोढी प्रतिज्ञा करती है कि लाखाके हाथका 'सूळा' खाए बिना वह अन्न-पानी ग्रहण नहीं करेगी। यह प्रतिज्ञा सुनकर लाखा अपने हाथका बनाया हुआ 'सूळा' सोढीके लिए भेजता है। उसे देखते ही सोढी प्राण त्याग देती है। इस प्रकार सोढी रानी पतिको दगा देनेपर भी अन्तमें उसके व्यवहारको देखकर आत्मग्लानिके कारण अपनी जीवन-लीला समेट लेती है।[१]

(३) काम्बळो जोईयो और तीडी खरल की बातमें—कांवळा एकदम भोले स्वभावका व्यक्ति है। यहाँ तक कि उसकी सास अपनी बेटीको उसके घर भेजनेके लिए भी तैयार नहीं होती। अन्तमें किसी तरह समझाने पर वह उसे कांबळाके साथ विदा कर देती है। जब उसका गाँव निकट आता है तो उसकी पत्नी कपड़े आदि ठीक करनेके लिए ऊँटसे नीचे उतरती है और उसे कुछ दूर खड़ा होनेके लिए कहती है। कांबळा समझता है कि वह अकेली आ जाएगी और स्वयं घर चला जाता है। रात पड़ जाती है और तीड़ी ससुरालका घर जानती नहीं, अतः वह रोने लगती है। इसी समय एक 'धाड़ी' उधर आ निकलता है और सारी स्थिति समझकर तीड़ीको कहता है कि ऐसे व्यक्तिके साथ उसका निर्वाह नहीं होगा। यदि वह चाहे तो उसके घर चल सकती है, जहाँ उसे पूरा सम्मान मिलेगा। इस पर तीडी उसके साथ चली जाती है। इधर कांबळा तीडीके लिए भगवां धारण करके उसकी खोजमें निकलता है और घूमते-घूमते अन्तमें उसी गाँवमें चला जाता है, जहाँ तीडी रहती है। धाड़ी की अनुपस्थितिमें उनका मिलाप होता है। जब तीड़ी देखती है कि उसके लिए कांबळने घर छोड़ दिया है तो वह उसके साथ जानेके लिए तैयार हो जाती है और इस कार्यके लिए स्वयं तरकीब भी बतला देती है। फिर कांबळा अपने बहनोईके साथ वहाँ आता है और धाड़ी की अनुपस्थितिमें वे तीडीको ले भागते हैं। इस प्रकार तीडीका मन अपने पति की मूर्खताके कारण उससे फिर जाता है परन्तु अन्तमें उसके त्यागको देखकर उसका प्रेम उमड़ पड़ता है और वह भयंकर खतरा उठाकर भी उसके साथ वापिस लौट आती है।[२]

मानसिक संघर्ष

बातोंमें मानसिक-संघर्ष की अनेक परिस्थितियाँ प्रकट होती हैं परन्तु वहाँ इस प्रकारका मनोवैज्ञानिक चित्रण दृष्टिगोचर नहीं होता। वहाँ सीधे-सादे रूपमें घटना की ओर संकेत कर दिया जाता है और मनोभावों की सूक्ष्मताके चित्रण की ओर ध्यान नहीं दिया जाता। इस सम्बन्धमें कहीं-कहीं साधारण चर्चा भले ही मिल सकती है। उदाहरण देखिए—

(१) इतरैमें नागोर ओर बीकानेर आपसमें कजियो हुवो, गाँव जखाणियाँ बाबत। सो नागेर री फोज भागी, बीकानेर री फतह हुई।..........सो आ खबर अमर सिंहजी नूं गई। सो सुणत सुवां काळो

---

१. लाखा फूलाणी री वात (हस्तप्रति, अ० जै० ग्रं०, बीकानेर)

२. बातां रो झूमखो, पहलो।

मरट हुय गयौ। हाथ पटकै, दांतां सूं हथेली नूं बटका भरै। कटारी सूं तकियौ फाड़ नांखियौ। 'जे म्हांरी भणा दिनां री संची जाजम बीकानेर रा खाली कर दीवी। मैं तो इहां नूं जोधपुर रै पगां संचिया था, सो हमें जोधपुर री आस तौ चूकी दीसै छै।' मुत्सद्दी अमराव हजूर री धीरज बंधावै, परचावै। पण अमरसिंह तो बावलै रीं सी बात करै।[1]

राव अमरसिंह की ऐसी मनोदशा उस समय प्रकट की गई है, जब उसे अपनी जागीर (नागौर)से पराजयका संवाद मिलता है और शाही दरबारसे घर जानेके लिए उसे छुट्टी प्राप्त नहीं हो रही है।

(२) एकै दिन राजड़िया रो बेटो वीजड़ियौ वीरमदेजी री खवासी करै छै। तिण आँख भरी, चौसरा छूटा। वीरमदेजी पूछियौ—"वीजड़िया क्यूं, किण तोनैं इसो दुख दीधो?" तह वीजड़ियौ कह्यौ—"राज, माथै धणी, मोनैं दुख दै कुण? पिण नींबो म्हारा बाप रौ मारण हारौ, गढां-कोटां मांहि बड़ा-बड़ा सगां मांहे धणीयां रो हांसा रो करावणहारौ बलै गढ़ मांहे खंखारा करै छै नैं पोढै छै। तीण रौ दुख आयो।"[2]

इस प्रसंगमें वीजड़ियाका हृदय उसके पिताको मारनेवाले नींबाको राजमहलमें आरामसे रहते देखकर जल रहा है। परन्तु वह सेवक है, अतः उसकी मानसिक पीड़ा नेत्रों की राह बह चली है।

(३) अचलदासजी नूं आंख्यां ही न देखै छै, तरै ऊमांजी झीमी नूं कहियो—"हिमैं क्यों कीजसी? एकेक रात वरस बराबर हुई छै। आखी खाधी, तिका आधो ही न पावूं, इसड़ी हुई।" तरै ऊमांजी झीमा नूं कहै छै—कासूं कींजसूं? कोइक विचारणा करणो, ओ जमारो क्यों नीसरै? जो तूं वीण वजावै, तरै रन रा मृग आवै नै आगै ऊभा रहता, सो तूं अचलजी नूं मोहै नै ल्यावै तो तूं खरी सुघड़राय।" तरै झीमी कहियो—"जो अचलदासजी नां एक बार आंख्यां देखूं तो मगन करां। आंख्यां ही न देखूं तो किसो जोर लागै?"[3]

इस प्रसंगमें सौतसे वशीभूत पतिके द्वारा परित्यक्ता पत्नी की मनोवेदना प्रकट हुई और किंकर्तव्यविमूढ़ता की स्थितिने इस वेदनामें विशेष रूपसे वृद्धि कर दी है।

(४) रात रै समीमै सींधल आपरै ठिकाणै पधारिया। त्यों सुपियारदे पिण कपड़ा पेहर अर महलमें सींधल कन्हैं गई। त्यों कपड़ां री सुगंध आई। त्यों सींधल कह्यौ—"आ सुवासनी काहिण री आवै छै?" त्यों सुपियारदे वोली—"राज, मोनूं खबर नहीं।" इतरै सींधल वोलियौ—"जू म्हे कह्यौ हुवै म्हो जांणायौ जू जांणीजै बैनोई भेंट कीवी छै।" तद सींधल चादर तांण नैं पौठि रह्यौ अर सुपियारदे नै किम कह्यौ नहीं। राति पोहर ४ उठै ही ज ठोड सुपियारदे खड़ी रही। तद सुपियारदे दूहो कह्यौ—

प्री सूतौ धण ओजगै, राति विहाणी जाइ।
सींधल बोल्या बोलड़ा, कहूँ नरबद नैं जाइ॥[4]

इस प्रसंगमें सुपियारदेको उसका पति जली-कटी वात सुनाकर उसके चरित्र पर लांछन लगाता है। और फिर वह चादर तानकर सो जाता है। सुपियारदे रात भर खड़ी हुई चिन्ता करती है। इस समय उसके

१. राजस्थानी वात-संग्रह (परम्परा), पृष्ठ १५६।
२. राजस्थानी वातां, पृष्ठ ७६-७७।
३. पँवार वंश दर्पण, परिशिष्ट।
४. सुपियारदें री वात (हस्तप्रति, श्री अ० सं० पुस्तकालय, बीकानेर)

हृदयमें उथल-पुथल मची हुई है। उसे अपने पतिके शब्दों पर भारी रोष है, जिसे बातमें एक दोहेके द्वारा प्रकट किया गया है।

(५) जाट साहरण भाडंग मांहे रहै अर गोदारो पांडो लाधड़ीयै रहै, वडो दातार। सु साहरण रै नायर (पत्नी) बाहणोवाल मलकी। सु मलकी मांही (पति) नूं कह्यौ—"जु गोदारो वणो कहावै छै।" दूहो--

घड़ बंधी बरसे गोदारो, बत भांडको भीजै।
पांडो कहै सुणो रे लोगो, रहै सु डूमां दीजै॥

मांटी नुं कह्यो—"चौधरी, रसो दे, जिसो गोदारो। ता ऊपर नांव हुवै। जोट तो दारू रो छाकीयो हंतो, सु चोधरण रै चाबखै री दीवी। तो जाहरां कह्यौ—"पांडो केरो, जो रोधो छै।" जाहणी कह्यौ—"घरवूडा, मैं तो बात कही थी।" जाटणी कह्यौ—"थारै माचै आवूं तो भाई रै आवूं।" जाट सूं अबोलणो घातीयौ। मास १ पांडू गोदारै नूं कहाय मेलीयो—"जु तै बदलै मोनुं ताजणो वाह्यौ।" पांडू कहायौ--"जो आवै तो हूँ आय लेवा।" ओर ही त मास दे हूवा।[1]

इस प्रसंगमें बिना अपराध ताड़ित नारी की रोषपूर्ण आत्मा पुकार कर रही है। ऐसी स्थितिमें वह आत्म सम्मानके लिए सब कुछ छोड़नेके लिए तैयार हो जाती है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि राजस्थानी बातोंमें पात्रोंका एक अलग ही संसार बसा हुआ है। इस संसारमें भले-बुरे सभी तरहके व्यक्ति हैं। वहाँ छोटे-बड़े, ऊँच-नीच, बली-निर्बल आदि सभी प्रकारके लोग अपने-अपने कार्यमें व्यस्त दिखलाई देते हैं। बातों की इस दुनियामें विचरण करके यहाँके निवासियों की प्रकृति तथा चरित्रका अध्ययन करना बड़ा ही रोचक तथा रसदायक है।

●

१. वात राव बीकै री (हस्तप्रति, अ०जै० ग्रं० बीकानेर)

# जैनतर्कशास्त्रमें हेतु-प्रयोग

डॉ० दरबारीलाल कोठिया
भूतपूर्व रीडर, जैन-बौद्धदर्शन काशी हिन्दू विश्वविद्यालय

प्रमाणशास्त्रमें अनुमान प्रमाणका महत्त्वपूर्ण स्थान है। उससे उन पदार्थोंका ज्ञान किया जाता है जो इन्द्रियगम्य नहीं होते। अतः इन्द्रियागम्य सूक्ष्म, अतीत-अनागत और दूर पदार्थ अनुमेय हैं[1] और उनकी व्यवस्था अनुमानसे की जाती है। जहाँ किसी साधनसे किसी साध्यका ज्ञान किया जाता है उसे अनुमान कहा गया है।[2] इसे और भी सरल शब्दोंमें कहा जाय तो यों कह सकते हैं कि ज्ञातसे अज्ञातका ज्ञान करना अनुमान है। उदाहरणार्थ नदीकी बाढ़को देखकर अधिक वर्षाका ज्ञान, सूँड़को देखकर पानीमें डूबे हाथीका ज्ञान, धुआँको अवगतकर अग्निका ज्ञान अनुमान है। इसे चार्वाकदर्शनको छोड़कर शेष सभी भारतीय दर्शनोंने माना है।

अनुमानके कितने अङ्ग (अवयव) हैं, इस विषयमें भारतीय दर्शन एकमत नहीं हैं। यों कमसे कम एक और अधिकसे-अधिक दश अवयवोंकी मान्यताएँ दर्शनशास्त्रमें मिलती हैं। एक अवयव बौद्ध तार्किक धर्मकीर्तिने[3] और दश अवयव सांख्यविद्वान् युक्तिदीपिकाकारने[4] स्वीकार किये हैं। जैन परम्परामें भी दश अवयव आचार्य भद्रबाहुने[5] माने हैं। यतः हेतुको सभी दार्शनिकोंने अङ्गीकार किया है और उसे प्रधान अङ्ग बतलाया है। अतः यहाँ इस हेतुका ही विशेष विचार किया जावेगा।

अनुमेयको सिद्ध करनेके लिए साधन (लिङ्ग) के रूपमें जिस वाक्यका प्रयोग किया जाता है वह हेतु कहलाता है।[6] साधन और हेतुमें यद्यपि साधारणतया अन्तर नहीं है और इसलिए उन्हें एक-दूसरेका पर्याय मान लिया जाता है। पर ध्यान देनेपर उनमें अन्तर पाया जाता है। वह अन्तर है वाच्य-वाचकका। साधन वाच्य है, क्योंकि वह कोई वस्तु होता है। और हेतु वाचक है, यतः उसके द्वारा वह कहा जाता है। अतएव 'साधनवचनं हेतुः' ऐसा कहा गया है।

अक्षपादने[7] हेतुका लक्षण बतलाते हुए लिखा है कि उदाहरणके साधर्म्य तथा वैधर्म्यसे साध्य (अनुमेय) को सिद्ध करना हेतु है। उनके इस हेतुलक्षणसे हेतुका प्रयोग दो तरहका सिद्ध होता है। एक साधर्म्य और

---

१. आप्तमी० का० ५।

२. साधनात्साध्यविज्ञानमनुमानम्।—न्यायवि० द्वि० भा० २।१। प० मु० ३।१४।

३. हेतुबिन्दु, पृ० ५५।

४. युक्तिदी० का० १ की भूमिका, पृ० ३ तथा का० ६, पृ० ४७-५१।

५. दशवै० नि० गा० ४९, ५०।

६. 'परमाणवः सन्ति स्कन्धान्यथानुपपत्तेः' इस अनुमान-प्रयोगमें अनुमेय 'परमाणुओं' को सिद्ध करनेके लिए प्रयुक्त साधन 'स्कन्ध अन्यथा नहीं हो सकते' हेतु है।

७. न्याय सू० १।१।३४, ३५।

दूसरा वैषर्म्य । साधर्म्यका अर्थ अन्वय है और वैधर्म्यका व्यतिरेक । साधर्म्य और वैधर्म्य अनुमेयसिद्धिमें हेतुके निर्दोषत्वको पुष्टकर उसे साधक बनाते हैं । व्याख्याकार वात्स्यायन[1] और उद्योतकरने इन[2] दोनों प्रयोगोंका समर्थन किया है । इन तार्किकोंके मतानुसार हेतुको साध्य (पक्ष) में तो रहना ही चाहिए, साधर्म्य उदाहरण (सपक्ष) में साध्यके साथ विद्यमान और वैधर्म्य उदाहरण (विपक्ष) में साध्याभावके साथ अविद्यमान भी होना चाहिए । फलतः हेतुको त्रिरूप होना आवश्यक है ।

काश्यप[3] (कणाद) और उनके व्याख्याता प्रशस्तपादका[4] भी मत है कि जो अनुमेय (साध्य) के साथ सम्बद्ध है, अनुमेयने अन्वित (साधर्म्य उदाहरण—सपक्ष) में प्रसिद्ध है और उसके अभाव (वैधर्म्य उदाहरण—विपक्ष)में नहीं रहता वह हेतु है । ऐसा त्रिरूप हेतु अनुमेयका अनुमापक होता है । इससे विपरीत अहेतु (हेत्वाभास) हैं और वह अनुमेयको नहीं साधता ।

बौध तार्किक न्याय प्रवेशकार[5] भी त्रिरूप हेतुके प्रयोगको ही अनुमेयका साधक बतलाते हैं । धर्मकीर्ति,[6] धर्मोत्तर[7] आदिने उनका समर्थन किया है ।

सांख्य विद्वान् माठरने[8] भी त्रिरूप हेतुपर बल दिया है ।

इस प्रकार नैयायिक, वैशेषिक, बौद्ध और सांख्य तार्किक हेतुको त्रिरूप मानते हैं ।

तर्क-ग्रन्थोंमें त्रिरूप हेतुके अतिरिक्त द्विरूप, चतुःरूप, पञ्चरूप, षड्रूप और सप्तरूप हेतुकी भी मान्यताएँ मिलती हैं । द्विरूप, चतुःरूप और पञ्चरूप हेतुका उल्लेख उद्योतकर,[9] वाचस्पति[10] और जयन्त भट्टने[11] किया और उनका सम्पोषण किया है । इससे ज्ञात होता है कि उक्त त्रिरूप हेतुकी मान्यताके अलावा ये मान्यताएँ भी नैयायिकोंके यहाँ रही हैं । षड्रूप हेतुका धर्मकीर्तिने[12] और सप्तरूपका वादिराजने[13] सूचन किया है । पर वे उनकी मान्यताएँ नहीं हैं । उन्होंने उनका केवल समालोचनार्थ उल्लेख किया है । फिर भी इतना तो तथ्य है कि ये भी किन्हीं तार्किकोंकी मान्यताएँ रही होंगी ।

### जैन तार्किकोंका हेतु-प्रयोग

जैन तार्किकोंने केवल एक अविनाभावरूप हेतुको स्वीकार किया है । उनका मत है कि हेतुको साध्याविनाभावी होना चाहिए—उसे, जिसे सिद्ध करना है उसके अभावमें नहीं होना चाहिए, उसके

---

१. न्यायभा० १।१।३४, ३५ ।
२. न्यायवा० १।१।३४, ३५; पृ० ११८-१३४ ।
३. ४. प्रश० भा०, पृ० १०० ।
५. न्याय प्र०, पृ० १ ।
६. न्याय वि०, पृ० २२, २३; हेतु वि०, पृ० ५२ ।
७. न्याय वि० टी०, पृ० २२, २३ ।
८. सांख्यका० माठरवृ० का० ५ ।
९. न्यायवा० १।१।३४; पृ० ११९ । वही १।१।५; पृ० ४६ तथा ४९ ।
१०. न्यायवा० ता० टी० १।१।५; पृ० १७४ ।
११. न्यायकलिका पृ० १४ ।
१२. हेतुबिन्दु पृ० ६८ ।
१३. न्याय वि० वि० २।१४५; पृ० १७८-१८० ।

सद्भावमें ही होना चाहिए। अविनाभावीका अर्थ है—अनुमेयके बिना न होना, अनुमेयके होनेपर ही होना अन्यथानुपपन्नत्व और अन्यथानुपपत्ति उसीके पर्याय हैं। इसका तात्पर्य यह है कि ऊपर जो हेतुको द्विरूप, त्रिरूप, चतुःरूप, पञ्चरूप, षड्रूप और सप्तरूप विभिन्न दार्शनिकोंने बतलाया है उसे स्वीकार न कर जैन विचारक हेतुको मात्र एकरूप मानते हैं। वह एक रूप है अविनाभाव, जिसे अन्यथानुपन्नत्व और अन्यथानुपपत्ति भी कहा जाता है। समन्तभद्रने[1] आप्तमीमांसामें हेतुका लक्षण देते हुए उसमें एक खास विशेषण दिया है। वह विशेषण है 'अविरोध'। इस विशेषण द्वारा उन्होंने बतलाया है कि हेतु त्रिरूप या द्विरूप आदि हो, उसमें हमें आपत्ति नहीं है, किन्तु उसे साध्यका अविरोधी अर्थात् अविनाभावी होना नितान्त आवश्यक है। अकलङ्कदेवने[2] उनका आशय उद्घाटित करते हुए लिखा है कि 'सधर्मणैव साध्यस्य साधर्म्यात्' इस वाक्यके द्वारा समन्तभद्रस्वामीने हेतुको त्रिरूप सूचित किया और 'अविरोधतः' पदसे अन्यथानुपपत्तिको दिखलाकर केवल त्रिरूपको अहेतु बतलाया है। उदाहरणस्वरूप 'तत्पुत्रत्व' आदि असद् हेतुओंमें त्रिरूपता तो है, पर अन्यथानुपपत्ति नहीं है और इसलिए वे अनुमापक नहीं हैं। किन्तु जो त्रिरूपतासे रहित हैं तथा अन्यथानुपपत्तिसे सम्पन्न हैं वे हेतु अवश्य अनुमापक होते हैं। फलतः 'नित्यत्वैकान्तपक्षेऽपि विक्रिया नोपपद्यते' [आप्त मी० का० ३७] इत्यादि प्रतिपादनोंमें अन्यथानुपपत्तिका ही आश्रय लिया गया है। विद्यानन्दने[3] भी समन्तभद्रके उक्त 'अविरोधतः' पदको हेतुलक्षणप्रकाशक बतलाया है।

पात्रस्वामीका कोई तर्कग्रन्थ यद्यपि उपलब्ध नहीं होता, किन्तु अनन्तवीर्यके[4] उल्लेखानुसार उन्होंने 'त्रिलक्षणकदर्थन' नामका महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ रचा था, जिसमें त्रिरूप हेतुका निरसन किया गया होगा। तत्त्वसंग्रहकार शान्तरक्षितने[5] तो उनके नामसे उनकी अनेक कारिकाओंको अपने तत्त्वसंग्रहमें उद्धृत भी किया है जो सम्भवतः उक्त 'त्रिलक्षणकदर्थन' की होंगी। शान्तरक्षितके विस्तृत उद्धरणका कुछ उपयोगी अंश निम्न प्रकार है—

अन्यथेत्यादिना पात्रस्वामिमतमाशंकते--

अन्यथानुपपन्नत्वे ननु दृष्टा सुहेतुता। नासति त्र्यंशकस्यापि तस्मात्क्लीवास्त्रिलक्षणाः॥
अन्यथानुपपन्नत्वं यस्यासौ हेतुरिष्यते। एकलक्षणकः सोऽर्थश्चतुर्लक्षणको न वा॥
नान्यथानुपपन्नत्वं यत्र तत्र त्रयेण किम्। अन्यथानुपपन्नत्वं यत्र तत्र त्रयेण किम्॥
तेनैकलक्षणो हेतुः प्राधान्याद् गमकोऽस्तु नः। पक्षधर्मत्वादिभिस्त्वन्यैः किं व्यर्थैः परिकल्पितैः॥

इस उद्धरणमें तीसरे स्थानपर स्थित 'नान्यथानुपपन्नत्वं' कारिका जैन न्याय-ग्रन्थोंमें भी पात्रस्वामीके नामसे उद्धृत मिलती है। अतः तत्त्वसंग्रह और जैन ग्रन्थोंमें उपलब्ध यह कारिका पात्रस्वामीरचित है और उसमें त्रिरूप हेतुका निरास तथा एकरूप (अन्यथानुपपन्नत्व) हेतुका प्रतिपादन है।

---

१. आप्त मी० १०६।

२. अष्टश० अष्टस०, पृ० २८९; आप्तमी० का० १०६।

३. अष्टस०, पृ० २८९; आप्तमी० का० १०६।

४. सिद्धि वि० ६।२; पृ० ३७१-३७२।

५. तत्त्व सं० का० १३६४, १३६५, १३६९, १३७९; पृ० ४०५-४०७।

सिद्धसेनने[1] भी उपर्युक्त कारिकाकी शब्दावलीमें ही 'अन्यथानुपपन्नत्वं हेतोर्लक्षणमीरितम्' कहकर अपना हेतुलक्षण निरूपित किया है। 'ईरितम्' क्रियापद द्वारा तो उक्त हेतुलक्षणकी उन्होंने पूर्व प्रसिद्धि भी सूचित की है।

जैन न्यायको विकसित करने और उसे सर्वाङ्ग पूर्ण समृद्ध बनाने वाले भट्ट अकलङ्कदेवने[2] सूक्ष्म और विस्तृत विचारणा द्वारा उक्त हेतुलक्षणको बहुत सम्पुष्ट किया तथा न्यायविनिश्चयमें पात्रस्वामीकी उक्त प्रसिद्ध कारिकाको ग्रन्थकी ३२३ वीं कारिकाके रूपमें देकर उसे अपने ग्रन्थका भी अङ्ग बना लिया है।

उत्तरकालमें कुमारनन्दि,[3] वीरसेन,[4] विद्यानन्द,[5] माणिक्यनन्दि,[6] प्रभाचन्द्र,[7] अनन्तवीर्य,[8] वादिराज,[9] देवसूरि,[10] शान्तिसूरि,[11] हेमचन्द्र,[12] धर्मभूषण,[13] यशोविजय,[14] चारुकीर्ति[15] प्रभृति जैन तार्किकोंने उक्त हेतुलक्षणको ही अपने तर्कग्रन्थोंमें अनुसृत करके उसीका समर्थन किया और त्रैरूप्य, पांचरूप्य आदि हेतुलक्षणोंकी मीमांसा की है।[16]

इस प्रकार जैन चिन्तकोंने साध्याविनाभावी—अन्यथानुपपन्न हेतुके प्रयोगको ही अनुमेयका साधक माना है। त्रिरूप, पंचरूप आदि नहीं। उसके स्वीकारमें अव्यापकत्व, अतिव्यापकत्व आदि दोष आपन्न होते हैं।

ध्यातव्य है कि यह हेतु प्रयोग दो तरहसे किया जाता है[17]—(१) तथोपपत्ति रूपसे और (२) अन्य-

---

१. न्याया व० का० २१।  २. न्याय वि० का० २।१५४, १५५।
३. प्रमाण प० पृ० ७२ में उद्धृत।
४. षट्ख० धवला ५।५।१, पृ० २८० तथा ५।५।४३, पृ० २४५।
५. प्रमाणप० ७२। त० श्लो० १।१३।१९३, पृ० २०५।
६. परी० मु० ३।१५।
७. प्रमेयक० मा० ३।१५, पृ० ३५४।
८. प्रमेयर० मा० ३।११।
९. न्या० वि० वि० २।१, पृ० २। प्र० नि०, पृ० ४२।
१०. प्रमा० न० त० ३।११ पृ० ५१७।
११. न्यायाव० वा० ३।४३, पृ० १०२।
१२. प्रमाणमी० २।१।१२।
१३. न्याय० दी०, पृ० ७६।
१४. जैन तर्क भा०, पृ० १२।
१५. प्रमेय रत्नालं० ३।१५, पृ० १०३।
१६. विशेषके लिए देखिए, लेखकका 'जैन तर्क शास्त्रमें अनुमान विचार : ऐतिहासिक एवं समीक्षात्मक अध्ययन' शोध प्रबन्ध, प्रकाशक, वीर सेवामन्दिर-ट्रस्ट, डुमरॉव कालौनी, अस्सी, वाराणसी-५ (उ० प्र०); १९६९।
१७. व्युत्पन्नप्रयोगस्तु तथोपपत्त्याऽन्यथानुपपत्त्यैव वा। अग्निमानयं देशस्तथैव धूमवत्त्वोपपत्तेर्धूमवत्त्वान्यथानुपपत्तेर्वा।
—परीक्षामुख ३।९५।
हेतुप्रयोगस्तथोपपत्त्यन्यथानुपपत्तिभ्यां द्विप्रकारः इति।
—प्रमाणनयतत्त्वा० ३।२९। न्यायाव० का० १७। प्र० मी० २।१।१४।

थानुपपत्ति रूपसे। तथोपपत्तिका[1] अर्थ है साध्यके होनेपर ही साधनका होना; जैसे अग्निके होनेपर ही धूम होता है। और अन्यथानुपपत्तिका[2] आशय है साध्यके अभावमें साधनका न होना; यथा अग्निके अभावमें धूम नहीं ही होता। यद्यपि हेतुके ये दोनों प्रयोग साधर्म्य और वैधर्म्य अथवा अन्वय और व्यतिरेकके तुल्य हैं। किन्तु उनमें अन्तर है। साधर्म्य और वैधर्म्य अथवा अन्वय और व्यतिरेकके साथ नियम (एवकार) नहीं रहता, अतः वे अनियत भी हो सकते हैं। पर तथोपपत्ति और अन्यथानुपपत्तिके साथ नियम (एवकार) होनेसे उनमें अनियमकी सम्भावना नहीं है—दोनों नियतरूप होते हैं। दूसरे ये दोनों ज्ञानात्मक हैं, जब कि साधर्म्य और वैधर्म्य अथवा अन्वय और व्यतिरेक ज्ञेयधर्मात्मक हैं। अतः जैन मनीषियोंने उन्हें स्वीकार न कर तथोपपत्ति और अन्यथानुपपत्तिको स्वीकार किया तथा इनमेंसे किसी एकका ही प्रयोग पर्याप्त माना है[3], दोनोंका नहीं।



१. प्र० न० त० ३।३०। त० श्लो० १।१३।१७५।

२. वही, ३।३१।

३. वही, ३।३३। न्यायाव० का० १७। प्र० मी० २।१।५,६।

# जैन दर्शनमें नैतिक आदर्शके विभिन्न रूप

डॉ० कमलचन्द सौगानी

जैन दर्शन भारतका एक महत्त्वपूर्ण दर्शन है। इसने मनुष्यके सर्वतोमुखी कल्याणके लिए गहन चिंतन प्रस्तुत किया है। नैतिकताके बिना मनुष्य जीवन सामाजिक एवं आध्यात्मिक दृष्टिकोणसे निरर्थक होता है, और नैतिक जीवन बिना नैतिक आदर्शके संभव नहीं हो सकता। जैन आचार्योंने इस रहस्यको समझा और इस जगत्के बाह्य परिवर्तनशील रूपोंसे प्रभावित न होकर आत्माके अंतरंग छिपे हुए शक्ति-स्रोतोंका अनुभव कर नैतिक आदर्शके विभिन्न रूप हमारे सामने प्रस्तुत किये, यद्यपि ये सब आदर्श मूल रूपसे एक ही हैं केवल मात्र अभिव्यक्तिका अंतर है।

प्रथम, जैन आचार्योंने कर्मोंसे मुक्त होनेको उच्चतम आदर्श घोषित किया है। उनके अनुसार प्रत्येक मानवको कर्म-बंधनोंसे मुक्त होनेके लिए कठोर परिश्रम करना चाहिए, जिससे वह सांसारिक सुख-दुःखके चक्करसे मुक्त हो सके। सूत्रकृतांगके अनुसार मोक्ष अर्थात् आत्म स्वातन्त्र्य सर्वोत्तम वस्तु है जिस प्रकार चन्द्रमा तारोंमें सर्वोत्तम[1] है। आचारांगके कथनानुसार वह जीव जो आत्म समाहित है वह ही अपने कर्मोंको नष्ट कर सकता[2] है। आत्मसमाहित होना ही आत्म स्वातन्त्र्यकी प्राप्ति है। इस अवस्थामें सांसारिक जीव आत्मानुभवकी एक ऐसी ऊँचाईपर स्थित हो जाता है जहाँ वह सुख-दुःख, निन्दा-प्रशंसा, शत्रु-मित्र आदि द्वन्द्वोंसे प्रभावित नहीं होता।[3] यही वास्तविक आत्म स्वातंत्र्य है। इस अवस्थाको ही अर्हत् अवस्था कहते हैं। अर्हत् पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण सारी दिशाओंमें सत्यमें प्रतिष्ठित होते[4] हैं। लौकिक जन सुखकी तृष्णाके वशीभूत होकर दिनमें श्रम करते हैं और रातमें सो जाते हैं। परन्तु अर्हत् रात दिन प्रमाद रहित होकर विशुद्धिके मार्गमें जागते ही रहते[5] हैं। जिस प्रकार माता अपने बालकको हितकी शिक्षा देती है और चतुर वैद्य रोगियोंको निरोग बनानेका पूर्ण प्रयत्न करता है, उसी प्रकार अर्हत् सांसारिक रोगोंसे पीड़ित जन समूहको हितका उपदेश देते[6] हैं। इस तरहसे वे जन समुदायका नेतृत्व करते[7] हैं। उनका सारा जीवन लोक कल्याणके लिए ही होता है। अतः स्पष्ट है कि आत्म स्वातन्त्र्यकी प्राप्तिके पश्चात् ही पूर्ण लोक-कल्याण संभव होता है।

द्वितीय, आचार्य कुन्दकुन्दके अनुसार बहिरात्माको छोड़कर अन्तरात्माके द्वारा परमात्माकी प्राप्ति

---

१. सूत्रकृतांग १,११,२२।
२. आचारांग १,२,२।
३. प्रवचनसार ३-४१।
४. आचारांग १,४,२९।
५. स्वयंभूस्तोत्र ४८।
६. स्वयंभूस्तोत्र ११,३५।
७. स्वयंभूस्तोत्र ३५।

उच्च मतआदर्श[१] है। ये तीनों आत्माकी अवस्थाएँ हैं जहाँ जीव विभिन्न भूमिकाओंपर स्थित होता है। बहिरात्मा आत्म-ज्ञानसे पराङ्मुख होता है। और शरीरादिमें ही आत्म-तत्त्वका अध्यवसाय करता रहता है तथा कार्मण शरीर रूपी कांचलीसे ढके हुए ज्ञान रूपी शरीरको नहीं पहचानता[२]। इसका परिणाम यह होता है कि मित्रादिकोंके वियोगकी आशंका करता हुआ अपने मरणसे अत्यन्त डरता रहता[३] है। बहिरात्मा कठोर तप करके भी अपने लक्ष्यको प्राप्त नहीं कर सकता[४]। यद्यपि पाँचों इन्द्रियोंके विषयोंमें ऐसा कोई पदार्थ नहीं है जो आत्माका भला करनेवाला हो तथापि यह अज्ञानी बहिरात्मा अज्ञानके वशीभूत होकर इन्द्रियोंके विषयोंमें आसक्त रहता है और तप करके सुन्दर शरीर और उत्तमोत्तम स्वर्गके विषय भोगोंकी इच्छा करता[५] है। उपर्युक्त कारणोंसे बहिरात्मावस्था उच्चतम आदर्शकी प्राप्तिमें बाधक है अत: त्याज्य है। इसके विपरीत अन्तरात्मा आत्मा और शरीरमें विवेक बुद्धि उत्पन्न करता है। अत: शरीरके विनाशको तथा उसकी विभिन्न अवस्थाओंको आत्मासे भिन्न मानता है और मरणके अवसरपर एक वस्त्रको छोड़कर दूसरा वस्त्र ग्रहण करनेकी तरह निर्भय रहता[६] है। इसका परिणाम यह होता है कि वह आत्माको ही निवास स्थान मानता[७] है। अन्तरात्म वृत्तिके कारण ही आत्मा अपने आदर्शकी ओर बढ़नेमें समर्थ होता है। परमात्मा सम्पूर्ण दोषोंसे रहित और केवल-ज्ञानादि परम वैभवसे संयुक्त होता[८] है। वह जन्म, जरा, मरण रहित अनन्त ज्ञान, अनन्त सुख आदिका अनुभव करनेवाला तथा अविनाशी होता है। परमात्म अवस्था ही निर्वाण अवस्था है, जहाँ न दुख है न सुख, न पीड़ा न बाधा, न निद्रा न क्षुधा, न पुण्य न पाप[९]। वह तो अतीन्द्रिय, अनुपम, नित्य अचल और निरालम्ब अवस्था[१०] है।

तृतीय; अशुभ और शुभ उपयोगको छोड़कर शुद्धोपयोगकी प्राप्तिको उच्चतम आदर्श स्वीकार किया गया है। जब जीव नैतिक और आध्यात्मिक क्रियाओंमें रत रहता है तो शुभोपयोगी होता है किन्तु जब वह हिंसादि अशुभ कार्योंमें रत रहता है तो वह अशुभोपयोगी कहा जाता है। ये दोनों उपयोग कर्मके कारण जीवमें उत्पन्न होते हैं और ये जीवको अनन्त संसारमें परिभ्रमण कराते रहते हैं। अतः ये उपयोग मनुष्य जीवनके आदर्श नहीं बन सकते। जब तक जीव अपनी शक्तिको इन दोनों उपयोगोंमें लगाता रहता है तब तक वह अपने आदर्शसे कोसों दूर रहता है। परन्तु ज्योंही इन दोनों उपयोगोंको जीव त्यागता है त्योंही वह शुद्धोपयोग ग्रहण कर लेता है। दूसरे शब्दोंमें इस प्रकार कहा जा सकता है कि जैसे ही शुद्धोपयोगका अनुभव हुआ, वैसे ही जीवसे अशुभ और शुभ उपयोग विदा हो जाते हैं। वह शुद्धोपयोगी जीव एक ऐसे

---

१. मोक्ष पाहुड ४,७।
२. समाधिशतक ७१,६८।
३. वही ७६।
४. वही ४१।
५. वही ४२,५५।
६. वही ७७।
७. वही ७३।
८. नियमसार ७।
९. नियमसार १७९,१८०।
१०. नियमसार १७८।

सुखका अनुभव करता है जो आत्मोत्पन्न, विषयातीत, अनुपम, अनन्त और अविच्छिन्न[1] है। वह सारे लोकमें किसीके द्वारा न छिन्न होता है, न भिन्न, न दग्ध होता है और न निहत। उसने राग और द्वेष रूपी दोनों अंतोंको छोड़ दिया[2] है।

चतुर्थ, जैनाचार्योंने पंडित-पंडित-मरणको उच्चतम आदर्श घोषित किया है। इसका अभिप्राय यह है कि जीव पंडित-मरण, बाल-पंडित-मरण, बाल-मरण और बाल-बाल-मरणको पण्डित-पण्डित मरण रूपी आदर्शकी प्राप्तिमें बाधक समझें[3]। जो जीव मिथ्या दृष्टिवाले होते हैं उनका मरण बाल-बालमरण कहलाता है। ऐसे जीव पूर्णतया आत्मविमुख होते हैं। जिन जीवोंमें सम्यक् दृष्टि उत्पन्न हो चुकी है अर्थात् जो जीव आत्म-रुचिवाले हैं उनका मरण बाल-मरण कहलाता[4] है। जिन जीवोंने आत्मरुचिके साथ पञ्चाणुव्रतोंको धारण कर लिया है उनका मरण बाल-पण्डित-मरण कहलाता है। किन्तु जिन्होंने पञ्च महाव्रतोंको धारण किया है उनका मरण पण्डित-पण्डित-मरण अलौकिक है। इसे ही विदेह मुक्ति कहते हैं।

पंचम, परादृष्टिकी प्राप्तिको भी उच्चतम ध्येय स्वीकार किया गया है। आचार्य हरिभद्रने अपने ग्रन्थ योगदृष्टिसमुच्चयमें इसका सूक्ष्म विवेचन किया है। उनके अनुसार आठ दृष्टियाँ—मित्रा, तारा, दीप्रा, स्थिरा, कान्ता, प्रभा और परा—योग दृष्टियाँ कहलाती[5] हैं। हरिभद्रने इन दृष्टियोंकी तुलना क्रमशः तृणाग्नि, गोमयाग्नि, काष्ठाग्नि, दीपक, रत्न, तारा, सूर्य और चन्द्रमाके प्रकाशोंसे की है। मित्रा दृष्टिका प्रकाश न्यूनतम और परादृष्टिका प्रकाश उच्चतम होता[6] है। प्रथम चार दृष्टियोंको प्राप्त करनेके पश्चात् भी साधक अपनी प्रारम्भिक भूमिका पर लौट सकता है। अतः ये दृष्टियाँ अस्थिर हैं। किन्तु पाँचवीं स्थिरा दृष्टि प्राप्त करनेके पश्चात् साधकका अपनी आध्यात्मिक भूमिकासे नीचे गिरना असम्भव है। अतः अन्तिम चार दृष्टियाँ स्थिर हैं। और साधक इनमें शनैः शनैः उच्चतम ध्येय की ओर अग्रसर होता चला जाता है। मित्रा दृष्टिका प्रकाश अतिमन्द होता है और साधकको शुभ कार्य करते जरा भी खेद नहीं होता। तारा दृष्टिमें तत्त्व ज्ञानकी जिज्ञासा उत्पन्न होती है। बला दृष्टिमें तत्त्व श्रवणकी उत्कट इच्छा उत्पन्न होती है। दीप्रा दृष्टिमें यद्यपि सूक्ष्म बोधका अभाव होता है तथापि साधक प्राणार्पण करके भी सदाचरणकी रक्षा करता है। स्थिरा दृष्टिमें रत्नप्रभाके समान सूक्ष्म बोध उत्पन्न हो जाता है और साधक मिथ्यात्वकी ग्रन्थिका भेदन कर देता है। उसे बाहरी पदार्थ मायाके रूपमें दिखाई देते हैं। उसमें पूर्ण आत्मरुचि उत्पन्न हो जाती है। कान्ता दृष्टिमें साधक चित्तकी चंचलताको कम करता है जिससे मन अपने लक्ष्यकी ओर स्थिर किया जा सके। जैसे तारा एक-सा प्रकाश देता है वैसे ही इस दृष्टिवाले प्राणीका बोध एक-सा स्पष्ट एवं स्थिर होता[7] है। प्रभा दृष्टिमें ध्यान उच्चकोटिका होता जाता है। इसमें बोध सूर्यकी प्रभाके समान होता है जो लम्बे समय तक अति स्पष्ट रहता है। इसके पश्चात् परादृष्टिकी प्राप्ति होती है जो अन्तिम और उच्चतम है।

---

१. प्रवचनसार १३।
   आचारांग १, ५, ७३।
२. आचारांग १,३,४८।
३. भगवती आराधना २५।
४. वही ३०।
५. योगदृष्टि समुच्चय १३।
६. वही, १५।
७. जैन आचार पृ० ४६, द्वारा डॉ० मोहनलाल मेहता।

इसमें साधक पूर्ण कर्म दोषोंसे मुक्त हो जाता है और केवलज्ञानी संज्ञाको प्राप्त होता है। इसमें बोध चन्द्रमाके प्रकाशके समान शान्त और स्थिर होता है। यही मोक्ष है और परम आनन्दकी अवस्था है।

षष्ठ, नैतिक आदर्शकी अभिव्यक्ति पूर्ण अहिंसाकी प्राप्तिमें भी होती है। यहाँ यह कहना अप्रासंगिक न होगा कि जैन साधनामें अहिंसा प्रारम्भ और अन्त है। समन्तभद्रने इसे परब्रह्मकी संज्ञा दी है[1]। सूत्रकृतांगमें अहिंसाको निर्वाणका पर्यायवाची माना है[2]। आचारांगमें कहा गया है कि न जीवोंको हनन करना चाहिए, न उन्हें पीड़ित करना चाहिए, न उनपर बलपूर्वक शासन करना चाहिए, न उन्हें दास बनानेके लिए आधीन करना चाहिए। यही धर्म ध्रुव है, नित्य है और शाश्वत[3] है। अहिंसाकी दृष्टिमें प्राणी मात्र आत्मतुल्य है।····हे पुरुष, जिसे तू मारनेकी इच्छा करता है, विचार कर वह तेरे जैसा ही सुख-दुःखका अनुभव करनेवाला प्राणी है; जिसपर हुकूमत करनेकी इच्छा करता है, विचार कर वह तेरे जैसा ही प्राणी है, जिसे दुख देनेका विचार करता है, विचार कर वह तेरे जैसा ही प्राणी है, जिसे अपने वशमें करनेकी इच्छा करता है, विचार कर वह तेरे जैसा ही प्राणी है, जिसके प्राण लेनेकी इच्छा करता है, विचार कर वह तेरे जैसा ही प्राणी[4] है।····इस विवेचनको हम अहिंसाका व्यवहार दृष्टिकोणसे वर्णन कह सकते हैं। परन्तु निश्चय दृष्टिकोणसे आत्मामें किसी भी प्रकारकी कषाय उत्पन्न होना हिंसा है और उन कषायोंका न होना वास्तविक अहिंसा है[5]। पूर्ण अहिंसाकी प्राप्ति उच्चतम स्थिति है और साधककी अन्तिम अवस्था है।

सप्तम, ज्ञान चेतनाकी प्राप्ति साधकका अन्तिम ध्येय है। यह ज्ञान चेतना कर्म चेतना और कर्म फल चेतनासे अत्यन्त भिन्न[6] है। कर्म चेतनासे अभिप्राय है—शुभ, अशुभ भावोंमें चेतनाको स्थापित करना और कर्मफल चेतनासे अभिप्राय है—चेतनाको सुख, दुःख रूप स्वीकार करना। चेतनाको शुभ अशुभ रूप क्रियाओं तथा सुख दुःख रूप भावोंसे नितान्त भिन्न अनुभव करना ज्ञान चेतना[7] है। कर्म चेतना और कर्मफल चेतना ये दोनों ही अज्ञान अवस्थाके परिणाम हैं। अतः ज्ञान चेतनाकी प्राप्तिके लिए इन दोनोंसे विमुख होना अत्यन्त आवश्यक है। सर्व स्थावर जीव-समूह सुख दुख रूप कर्मफलका ही अनुभव करते हैं और दो इन्द्रियोंसे पंचेन्द्रियों तक जीव कार्य सहित कर्मफलको वेदते हैं। किन्तु जो जीव इन दोनों प्रकारके अनुभवोंसे अतीत हैं वे ही ज्ञान-चेतनाका अनुभव करते[8] हैं। यह ही अन्तिम अवस्था है, अन्तिम आदर्श है।

इस तरहसे हम देखते हैं कि आत्मस्वातन्त्र्य और परमात्माकी प्राप्ति, शुद्धोपयोग और अहिंसाकी उपलब्धि, पण्डित पण्डित-मरण, परादृष्टि और ज्ञान चेतनाकी अनुभूति—ये सब ही नैतिक आदर्श भिन्न-भिन्न प्रतीत होते हुए भी मूलभूत रूपसे एक ही हैं।

●

---

१. स्वयंभूस्तोत्र, ११७।
२. सूत्रकृतांग, १. ११. ११।
३. आचारांग, १. ४. १।
४. अहिंसा तत्त्व दर्शन द्वारा मुनि नथमल पृ० १८।
५. पुरुषार्थ सिद्ध्युपाय ४४।
६. पंचास्तिकाय ३८।
७. प्रवचनसार—१२४।
८. पंचास्तिकाय ३९।

# ऐतरेय आरण्यकमें प्राण-महिमा

आचार्य विष्णुदत्त गर्ग

'ऐतरेयब्राह्मणेऽस्ति काण्डमारण्यकाभिधम्।
अरण्य एव पाठ्यत्वात् आरण्यकमितीर्यते ॥'

आरण्यक तथा उपनिषद् ब्राह्मणोंके परिशिष्ट ग्रन्थके समान हैं, जिनमें ब्राह्मण ग्रन्थोंके सामान्य प्रतिपाद्य विषयसे भिन्न विषयोंका प्रतिपादन सर्वत्र दृष्टि गोचर होता है। इनका मुख्य विषय यज्ञ नहीं, प्रत्युत यज्ञ-यागोंके भीतर विद्यमान आध्यात्मिक तथ्योंकी मीमांसा है। संहिताके मन्त्रोंमें जिस विद्याका सङ्केत मात्र उपलब्ध होता है, आरण्यकोंमें उन्हीं बीजोंका पल्लवन है। चारों वेदोंसे सम्बद्ध जैसे अलग अलग सबके ब्राह्मण ग्रन्थ हैं वैसे ही उनपर आश्रीयमाण आरण्यक भी। एतरेय आरण्यक ऋग्वेदके आरण्यकोंमें अन्यतर है, जो ऐतरेय ब्राह्मणका ही परिशिष्ट भाग है। इसमें ५ पाँच भाग है जो विषय-विभाग व सम्प्रदाय भेदसे पृथक्-पृथक् ग्रन्थके रूपमें माने जाते हैं। तथाहि—

'तत्र गवामयनमित्याख्यस्य संवत्सरात्मकसत्रस्य शेषो महाव्रतनामकं कर्म प्रथमारण्यकस्य विषयः। द्वितीयस्य तृतीयस्य चारण्यकस्य ज्ञानकाण्डं विषयः। चतुर्थारण्यकेऽरण्याध्ययनार्थाः 'विदामघवन्' महानाम्न्याख्यायमन्त्राः प्रोच्यन्ते। पञ्चमे त्वारण्यके महाव्रताख्यकर्मण एव प्रयोग उच्यते। तदेवमैतरेयारण्यके प्रथमं चतुर्थं पञ्चमं चारण्यकं कर्मपरम्, द्वितीयं तृतीयं च ज्ञानकाण्डमित्यवसीयते।'

वैसे तो इसमें वाणी एवं मनके स्वरूप व उसकी महिमा, स्वाध्याय धर्म व अध्यापन नियम, मानव जीवनके आदर्श उद्देश्य, राजनीति, यज्ञ, चन्द्रमा-आदित्य-प्रजापति-वरुण आदि देवोंका वर्णन, स्वर्गादिलोकों की कल्पना, अन्न, ऋतु, ओषधि, वनस्पतियोंका वर्णन, मनुष्य, पशु आदिके स्वभावका वर्णन, अध्यात्म-विद्या व ब्रह्मविद्याका निरूपण, जैसे विविध विषयोंका विवेचन किया गया है किन्तु द्वितीय प्रपाठकके प्रथम तीन अध्यायोंमें उक्थ या निष्केवल्य शस्त्र तथा प्राण विद्या और पुरुषका जो व्याख्यान है, वह सर्वथा स्पृहणीय है। इन सबमें प्राणविद्याका महत्त्व आरण्यकका विशिष्ट विषय प्रतीत होता है। अरण्यका शान्त वातावरण इस विद्याकी उपासनाके लिए नितान्त उपादेय है। इस प्रकार आरण्यक न केवल प्राण-विद्याको अपनी अनोखी सूझ बतलाते हैं, अपितु ऋग्वेदके मन्त्रों[1] को भी अपनी पुष्टिमें उद्धृत करते हैं, जिससे प्राण विद्याकी दीर्घ कालीन परम्पराका इतिहास मिलता है।

किम्बहुना—

'प्राणेनेमं लोकं सन्तनोति।····प्राणेनान्तरिक्षलोकं सन्तनोति।····प्राणेन अमुं लोकं सन्तनोति।' (ऐ० आ० १।४।३।) प्राणकी महिमासे ही लोकत्रयका विस्तार होता है। सब इन्द्रियोंमें प्राणोंकी

---

१. अपश्यं गोपामनिपद्यमानमा च परा च पथिभिश्चरन्तम्।
स सध्रीचीः स विषूचीर्वसान आ वरीवर्ति भुवनेष्वन्तः ॥ऋ० १।१६४।३१
अपाङ् प्राङेति स्वधया गृभीतोऽमर्त्यो मर्त्येना सयोनिः।
ता शश्वन्ता विषूचीना वियन्ता न्यन्यं चिक्युर्न नि चिक्युरन्यम् ॥ऋ० १।१६४।३८

श्रेष्ठता सुन्दर आख्यायिकाके द्वारा सिद्ध की गई है। 'यत्र प्राणं विना सर्वाणीन्द्रियाणि विद्यमानान्यपि अविद्यमानवद् भान्ति।' अस्तु--

'सोऽयमाकाशः प्राणेन बृहत्या विष्टब्धः, तद्यथाऽयमाकाशः प्राणेन बृहत्या विष्टब्धः। एवं सर्वाणि भूतानि आपिपीलिकाभ्यः प्राणेन बृहत्या विष्टब्धानीत्येवं विद्यात्।' (ऐ० आ० २।१।६।) अर्थात् प्राण इस विश्वका धारक है। प्राणकी ही शक्तिसे ही यह आकाश अपने स्थानपर स्थित है, उसी तरह सबसे विशालतम जीवसे लेकर पिपीलिका पर्यन्त समस्त जीव इस प्राणके द्वारा ही विधृत है। यदि प्राण न होता तो विश्वका महान् संस्थान, जो यह हमारे नेत्रोंके समक्ष है, वह कहीं भी नहीं रहता।

जीवात्माका प्राण वायुके साथ अन्वय व्यतिरेकि संबन्ध है। इसके विना प्राणिजगत्की सत्ता सुरक्षित नहीं, और इसीलिए अनुभव कोटिमें प्रतिष्ठित ऋषि उसके साथ अपना अटूट सम्बन्ध बताता हैं कि तुम हमारे हो और हम तुम्हारे हैं।[१] 'दिन ही प्राण है रात्रि अपान है' यह प्राण ही इन्द्रियोंका अधिष्ठातृदेव होता हुआ सबका रक्षक है। यह कभी अपने व्यापारसे उपरत नहीं होता, यह भुवनोंके बीच अतिशय करके वर्तमान है, तथा दृश्यमान सम्पूर्ण जगत् इसी प्राणसे आच्छादित है।[२] प्राण ही आयुका कारण है। कौषीतकि उपनिषद्में भी प्राणके आयुष्कारके होनेकी बात स्पष्ट कही गई है--'यावद्धि अस्मिन् शरीरे प्राणो वसति तावदायुः।' अतः प्राणके लिए गोपा शब्द युक्तियुक्त है।

प्राणकी महिमा जब समाजमें पर्याप्त प्रतिष्ठित हो गई तो वह उपास्य बन गया। जिसने उसकी उपासना की उसीने जीवनमें अमरत्व प्राप्त किया तथा जो प्राणकी उपासनासे वञ्चित रहा वह विनाशको प्राप्त हुआ भी यह प्राण मृत्यु व अमृत[३] भी कहलाया। इसके निकलनेसे देहके मरने (निष्क्रिय होने) में ही प्राणका मृत्युत्व व इसकी सत्ताके सद्भावमें देहकी अविनश्यत् दशा (सक्रियावस्था) में ही इसका अमृतत्व है।[४] प्राणको, अन्तरिक्ष तथा वायु दोनोंका स्रष्टा व पिता कहा गया है, अतः दोनों प्राणकी परिचर्या करते रहते हैं।[५] देहसे प्राणोंकी तुलना करते समय देहको मर्त्य व प्राण देवताको अमृत कहा है। एक पराश्रित है तो दूसरा स्वाश्रित—

'मर्त्यानि हीमानि शरीराणि, अमृतैषा देवता·······। निचिन्वन्ति (अन्नादिना वृद्धिमुपगच्छन्ति) हैवेमानि शरीराणि अमृतैषा देवता। (ऐ० आ० २।१।८।)

अद्भुत महिमाके ही कारण प्राणको सूर्य भी कहा गया है। 'प्राणो ह्येष य एष तपति।' (ऐ० आ० २।१।१) के व्याख्यानमें सायणाचार्यने कहा है कि—'हमारे दृश्यमान, (आकाश) मण्डलमें स्थित होता हुआ जो यह तपता है, वह प्राण ही है, आदित्य एवं प्राणमें भेद नहीं हैं। केवल स्थानगत भेद है। एक अध्यात्म संज्ञक है तो दूसरा अधिदैव।'[६] प्राणोंको आदित्यरूप देनेमें उपनिषद् भी प्रमाण है—'आदित्यो

---

१. तदप्येतदृषिणोक्तम्। त्वमस्माकं तव स्मसीति। ऐ० आ० २।१।४

२. अहरेव प्राणः रात्रिरपानः २।१।५। एष वै गोपाः, एष हीदं सर्वं गोपायति नह्येष कदाचन संविशति। एष ह्यन्तर्भुवनेषु आवरीवर्ति सर्वं हीदं प्राणेनावृतम् २।१।६।

३. स एष मृत्युञ्चैवामृतञ्च। (ऐ० आ० २।१।८)।

४. स्वनिर्गमनेन देहमरणात् प्राणस्य मृत्युत्वम्। स्वावस्थानेन देहमरणाभावात् अमृतत्वम्।

५. प्राणेन सृष्टावन्तरिक्षं च वायुश्च। एवमेतौ प्राणपितरं परिचरतोऽन्तरिक्षं च वायुश्च।—सायण।

६. य एष मण्डलस्थोऽस्माभिर्दृश्यमानस्तपति स एष प्राणो हि। न खल्वादित्यप्राणयोर्भेदोऽस्ति। अध्यात्ममधिदैवं च इत्येव स्थानभेदमात्रम्।—सायण।

ह वै बाह्यः प्राण उदत्येष ह्येनं चाक्षुषं प्राणमनुगृह्णानः ।' प्रश्नोपनिषद् ३।८ । परिणामतः आदित्य व प्राणकी एक रूपता भी है । एक ही पदार्थ, देह प्रवर्तन हेतु, प्राणरूपसे अन्तः अवस्थित है, तो वही चक्षुको अनुगृहीत करनेके लिए सूर्यरूपमें बहिः अवस्थित है ।[1] अतः प्राणकी भाँति सूर्यको भी 'सूर्य आत्मा जगत-स्तस्थुषश्च' (ऐ० आ० २।२।४) कहा है । सूर्यकी अर्चनाके कारण ही पुरुष शतायु है ।[2]

यह प्राण देवात्मक होता हुआ ऋषि रूप भी है, अतएव इसे कहीं विश्वामित्र तो कहीं वामदेव, कहीं भरद्वाज तथा कहीं वशिष्ठ नामोंसे भी अभिहित किया गया है, भले ही यह नाम रूढि न होकर अन्वर्थ हों । यथा—'प्रजा वै वाजः ता एष बिभर्ति एष उ एव बिभ्रद्वाजः 7 भरद्वाजः । तं देवा अब्रुवन्नयं वै नः सर्वेषां वशिष्ठ इति । तस्येदं विश्वं मित्रमासीत्....तं देवा अब्रुवन्नयं वै नः सर्वेषां वाम इति ।'.... (ऐ० आ० २।२।२.२) ।

हिरण्यदन्वेद नामक एक ऋषिने प्राणके देवात्मक स्वरूपको जाना था, तथा प्राणकी देवतारूपसे उपासना की थी । इस उपासनाका विपुल फल भी उसे प्राप्त हुआ । (ऐ० आ० १०३-१०४) एक ही प्राण कहीं सात, कहीं नव, कहीं दश तथा कहीं बारह प्रकारका बताया गया है ।[3] अस्तु—इस प्रकार इस आरण्यकमें प्राणकी अत्यन्त महिमा गाई गई है । इसके अनुसार जितनी ऋचायें हैं, जितने वेद हैं, जितने घोष हैं वे सब प्राणरूप हैं । प्राणको ही इन रूपोंमें समझना चाहिए तथा उसकी उपासना करनी चाहिए ।[4] किम्बहुना—

'प्राणो वंश इति विद्यात्' (ऐ० आ० ३।१।४) अर्थात् लोकमें जैसे वंश गृहका धारक होता है वैसे ही यह प्राण देह गृहका धारक है ।[5] इस प्राणकी इतनी अधिक महिमाका महत्त्व तो तब बढ़ जाता है जब हम उसी शास्त्रमें वर्णित इसकी इयत्ताको देखते हैं । 'एतावता वै प्राणाः संमिता.' (ऐ० आ० १।२।४) यह एक वाक्य खण्ड है जिसका विवेचन करते हुए सायण कहते हैं कि—

'प्राणवायवो हि देहस्यान्तर्हृदयादूर्ध्वं प्रादेशमात्रं संचरन्ति । मुखाद्बहिरपि सञ्चरन्तः प्रादेशमात्रेण संम्मिता भवन्ति ।'

इन शतशः उपलब्ध निर्वचनोंसे सिद्ध होता है कि प्राणके इन गुणोंको जानकर तत्तद्रूपोंसे उसकी उपासना करनी चाहिए, नानारूपोंसे भावनाको दृढ़कर उपासना करनेसे फल भी तदनुरूप उपासकको प्राप्त होंगे ।

देवासुर संग्राममें रिपुविजयकी कामनासे देवोंने ऐश्वर्यके प्रतीकके रूपमें इस प्राण देवताकी उपासना की थी, अतः विजयी हुए; और इसके विपरीत असुर उसे (प्राणदेवताको) असमृद्धिका हेतु समझ

---

१. एक एव पदार्थो देहं प्रवर्तयितुमन्तःस्थितो दृष्टिमनुगृहीतुं बहिः स्थित इति एतावदेव द्वयो-र्वैषम्यम् ।—सायण ।

२. य एष तपति । तं शतं वर्षाण्यभ्यार्चत्तस्माच्छतं वर्षाणि पुरुषायुषो भवन्ति—ऐ० आ० २।२।१ ।

३. सप्त वैशीषन् प्राणाः (ऐ० आ० १।५।२) नव प्राणा आत्मैव दशमः (ऐ० आ० १।३।७) नव वै प्राणाः (ऐ० आ० १।३।८) द्वादशविधा वा इमे प्राणाः (ऐ० आ० १।५।१) ।

४. सर्वा ऋचः सर्वे वेदाः सर्वे घोषा एकैव व्याहृतिः प्राण एव प्राणः ऋच इत्येव विद्यात्—(ऐ० आ० २।२।१०) ।

५. लोके यथा वंशो गृहस्य धारकस्तथैव प्राणोऽयं देहगृहस्य धारक इति भावः ।—सायण ।

बैठे अतः पराजित हुए।[1] इसीलिए महर्षि विश्वामित्रके सन्देह प्रकट करनेपर देवराज इन्द्रने भी कहा कि 'हे ऋषे ! मै प्राण हूँ, तुम प्राण हो, चराचर दृश्यमान जगत् सब प्राण हैं।'[2]

इस प्रकार जो प्राण शब्द वैदिक साहित्यमें श्वासके अर्थमें आरण्यकों एवं उपनिषदोंमें एकताके प्रतीकके रूपमें, शारीरकशास्त्रमें जो इन्द्रियों, शीर्षरंध्रोंके बोधकके रूपमें तथा वागिन्द्रिय व रसनेन्द्रियके रूपमें देखा गया, वह वस्तुतः अन्वर्थतया जीवनाधायक है।[3] परवर्ती साहित्यमें इसके चिन्तनका श्रेय केवल योग[4]शास्त्रको ही मिला, जिसमें यमादि अष्टाङ्गोंमें प्राणायामको विशेष स्थान दिया गया। 'प्राणवायोर्निरोधनमेव विशेषतो नियमेन प्राणायाम इत्युपचर्यते।' अर्थात् विशेषविधिसे प्राणवायुके निरोधको ही प्राणायाम कहते हैं। प्राण निरोध प्रक्रियासे जन्य अद्‌भुत चमत्कार आज भी लोगोंको आश्चर्यमें डाल देते हैं। अस्तु—विषयकी गम्भीरता स्पष्ट है। 'ह्रस्वस्यावर्णस्य प्रयोगे संवृतम्, प्रक्रियादशायां तु विवृतमेव' (सिद्धान्त कौमुदी) की भाँति प्रस्तुत विषयसे सम्बद्ध शब्दात्मक ज्ञान चाहे जितना प्रस्तुत कर दिया जाय किन्तु व्यावहारिक ज्ञान अत्यन्त जटिल एवं आचार्यपरम्परागत गम्य हैं। कुछ भी हो किन्तु फिर भी प्राण विषयक जिन विचारोंका अंकुर संहितादिमें मिलता है, उनका विशेष पल्लवन प्रस्तुत आरण्यक बहुत अच्छा बन पड़ा है। 'प्राणो वै युवा सुवासाः' 'प्राणो वै तनूनपात्' 'प्राणे वै सः' इत्यादि रूपमें वह (प्राणदेवता) स्वयं भोक्ता एवं भोग्यरूपमें सर्वतोभावेन प्रतिष्ठित है।



---

१. तं (प्राणदेवम्) भूतिरिति देवा उपासाञ्चक्रिरे ते बभूवुः।····अभूतिरिति असुरास्ते पराबभूवुः। (ऐ० आ० २।१।८)।

२. तम् (विश्वामित्रम्) इन्द्र उवाच। प्राणो वा अहमस्मि ऋषे, प्राणस्त्वम्, प्राणः सर्वाणि भूतानि···। (ऐ० आ० २।२।३।)

३. उद्यन्नु खलु आदित्यः सर्वाणि भूतानि प्रणयति तस्मादेनं प्राण इति आचक्षते। (ऐ० ब्रा० ५।३१।)

४. योगश्चित्तवृत्तिनिरोधः।

# प्राचीन भारतीय वाङ्मयमें प्रयोग

श्री श्रीरंजन सूरिदेव

एम० ए० (प्राकृत-जैनशास्त्र)

वैदिक ऋषियोंने मानव-जीवनकी साधनाके रूपमें ज्ञान, कर्म और उपासना—इन तीनोंको ही अत्यावश्यक है। इन तीनोंके समन्वित रूपकी वैदिक संज्ञा 'त्रयी विद्या' है। त्रयी विद्याकी समन्वित साधना ही वैदिक दृष्टिमें योग है। यही योग मानव-जीवनको परिपूर्ण बनाता है और उसे उसके अन्तिम लक्ष्यकी प्राप्ति करा सकता है। मृत्यु पर विजय प्राप्त करनेके लिए उक्त योगको छोड़ और कोई दूसरा रास्ता नहीं है—

तमेव विदित्वातिमृत्युमेति, नान्यः पन्था विद्यते अयनाय।

अज्ञेय तत्त्वको जानना आसान नहीं है। उसके लिए साधनाकी आवश्यकता है। जिसने सारे लोकोंको उत्पन्न किया और जो प्रत्येक मनुष्यके भीतर विद्यमान है, वह निश्चय ही ज्ञान और कर्मकी सम्मिलित शक्ति-साधनासे जाना जा सकता है। वेदमें ज्ञान और कर्मके योगको ही 'यज्ञ' कहा गया है। 'यज्ञ'का बड़ा व्यापक अर्थ है। सामान्यतः, ज्ञानपूर्वक अपने-अपने कर्मोंको योग्य रीतिसे करते जाना ही 'यज्ञ' माना गया है। वेदोत्तर कालमें यही 'यज्ञ' 'योग'में परिणत हो गया, ऐसा हमारा विश्वास है।

'यज्ञ' अपने-आपमें एक अद्भुत पद है और वैदिक ऋषियोंका विस्मयकारी आविष्कार भी। यज्ञो वै श्रेष्ठतमं कर्म कहकर यज्ञको सर्वोपरि स्थान दिया गया है। साथ ही, यज्ञको कर्मका प्रतीक भी माना गया है। वैदिक ऋषियों द्वारा यज्ञकी अनिवार्यता इसलिए बतलाई गई कि मनुष्य यज्ञ द्वारा निरन्तर क्रियाशील बना रहे। योग भी मनुष्यके क्रियाशील या गतिशील बने रहनेका शरीराध्यात्म साधन है। अष्टांग योगका पूर्वार्द्ध शारीरिक पक्षसे सम्बद्ध है, तो उत्तरार्द्ध मानसिक पक्ष से। इससे स्पष्ट है कि क्रिया और विचार या ज्ञानका सन्तुलन ही योग है। वेदोंमें साधना या योगके सन्दर्भमें इसी दृष्टिको पल्लवित किया गया है, 'योग' शब्दका स्पष्ट उल्लेख वहाँ प्रायः नहीं मिलता। वेद परवर्त्ती कालमें 'योग' शब्दको आध्यात्मिक-धार्मिक सन्दर्भोंसे जोड़ दिया गया।

वेदकी विभिन्न व्याख्याएँ हुई हैं एवं वेदाधृत अनेक ग्रन्थ भी निर्मित हुए हैं। इनमें रामायण, महाभारत, महापुराण, उपपुराण, स्मृतियों और धर्मशास्त्रों की गणना होती है। इन ग्रन्थोंमें योग की ही चर्चा नहीं है, अपितु योगियोंकी कथाएँ और योगाभ्यास-सम्बन्धी विस्तृत उपदेश भी हैं। पुराणोत्तर कालमें योगपर स्वतन्त्र ग्रन्थ भी लिखे गये और देव-देवियोंके वर्णनमें उन्हें 'योगिगम्य', 'योगविभूतियुक्त' आदि विशेषण दिये गये।

वैदिक धाराके अतिरिक्त बौद्ध एवं जैन धारामें योग और योगियोंकी चर्चा है। बौद्धधारामें तो योग-चर्चा भरपूर है, किन्तु, जैनधारामें अपेक्षाकृत कम है। बौद्धतन्त्रसे ही नाथों और सिद्धों तथा वहाँसे सन्तकवि दरियादास तक योगकी परम्परा चर्चित और अर्पित है। कहना न होगा कि भारतके कई सहस्र वर्षोंके इतिहासमें योग और उससे सम्बन्ध रखनेवाले शब्दोंका व्यवहार होता रहा है। आज भी योग, न केवल आस्तिक, अपितु नास्तिक परिवेशमें भी बड़ी अभिरुचिके साथ अन्तरराष्ट्रीय स्तर पर स्वीकार किया जा रहा है—

वेदमें अघोर-मन्त्र और अघोर-मार्ग की चर्चा है। यजुर्वेदमें शिवोपासनापरक एक प्रसिद्ध मन्त्र इस प्रकार है—

अघोरेभ्योऽथ घोरेभ्यो घोराघोरतरेभ्यः।
सर्वेभ्यः सर्वशर्वेभ्यो नमस्ते अस्तु रुद्ररूपेभ्यः॥

योग-सम्बन्धी आदेशों और उपदेशों की प्रचुरता उपनिषद्-ग्रन्थोंमें मिलती है। श्वेताश्वतर उपनिषद्के दूसरे अध्यायमें 'योग' शब्दका सुस्पष्ट उल्लेख मिलता है—

त्रिरुन्नतं स्थाप्य समं शरीरं हृदीन्द्रियाणि मनसा सन्निवेश्य।
ब्रह्मोडुपेन प्रतरेत विद्वान् स्रोतांसि सर्वाणि भयावहानि॥
नीहारधूमार्कानिलानलानां खद्योतविद्युत्स्फटिकशशिनाम्।
एतानि रूपाणि पुरस्सराणि ब्रह्मण्यभिव्यक्तिकराणि योगे॥
पृथिव्यप्तेजोऽनिलखे समुत्थिते पञ्चात्मके योगगुणे प्रवृत्ते।
न तस्य रोगो न जरा न मृत्युः प्राप्तस्य योगाग्निमयं शरीरम्॥
लघुत्वमारोग्यमलोलुपत्वं वर्णप्रसादं स्वरसौष्ठवं च।
गन्धः शुभो मूत्रपुरीषमल्पं योगप्रवृत्तिं प्रथमां वदन्ति॥

अर्थात्, विद्वान् साधकको चाहिए कि वह अपने सिर, कण्ठ और वक्षको ऊँचा उठाये और शरीरको सीधा रखे। फिर, मनके द्वारा इन्द्रियोंका हृदयमें निरोधकर प्रणव-रूप नौकासे सब भयावने स्रोतोंसे पार हो जाय। योगीके समक्ष कुहरा, धुआँ, सूर्य, वायु, अग्नि, जुगनू, विद्युत्, स्फटिकमणि और चन्द्रमाके समान अनेक दृश्य दिखाई पड़ते हैं, यह सब योगकी सफलता के सूचक हैं। पंचमहाभूतोंका भले प्रकार उत्थान होने पर और पंचयोग-सम्बन्धी गुणोंके सिद्ध हो जानेपर योगसे तेजस्वी हुए देहको पा लेनेके बाद साधक रोग, जरा और मृत्युसे मुक्त हो जाता है। देहका हल्का होना, आरोग्य, भोग-निवृत्ति, वर्णकी उज्ज्वलता, स्वर-सौष्ठव, श्रेष्ठगन्ध, मलमूत्रकी कमी, यह सब योगकी प्रथम सिद्धि बताई गई है।

इस प्रकार, उपनिषत्कालमें योग और यौगिक क्रियाओंकी प्रत्यक्ष चर्चा मिलती है। ध्यानबिन्दूपनिषद्में ध्यानयोगकी महत्ता बतलाते हुए उपनिषत्कारने कहा है—

यदि शैलसमं पापं विस्तीर्णं बहुयोजनम्।
भिद्यते ध्यानयोगेन नान्यो भेदः कदाचन॥

अर्थात्, यदि पर्वतके समान अनेक योजन विस्तारवाले पाप भी हों, तो भी वे ध्यानयोगसे नष्ट हो जाते हैं। इसके अतिरिक्त, और किसी तरह उनका नाश नहीं होता।

शिवसंहिताके प्रथम पटलमें महादेवका वचन है--'सब शास्त्रोंको देख और बार-बार विचार करके यह निश्चित हुआ कि योगशास्त्र ही सबसे उत्तम है। योगशास्त्रके मान लेने पर सब कुछका ज्ञान हो जाता है। इसलिए, योगशास्त्रमें ही परिश्रम करना चाहिए, अन्य शास्त्रोंका कुछ प्रयोजन नहीं है। गोरक्षवचन-संग्रहमें तो योग-प्रक्रियाकी अनेक गूढ़ बातोंको विशदतापूर्वक बताया गया है। योगिनीहृदयमें कहा गया है कि जिस व्यक्तिकी कम-से-कम छह महीने साथ रहकर परीक्षा कर ली गई हो, उसे ही योगविद्या देनी चाहिए। योगविद्या जानने पर तत्काल आकाश-संचरणकी शक्ति प्राप्त हो जाती है।

विष्णुपुराणमें 'धारणा'के सम्बन्धमें बड़ी विशदतासे चर्चा की गई है। इस छठें अंग धारणासे ही

# प्राचीन भारतीय वाङ्मयमें प्रयोग

श्री श्रीरंजन सूरिदेव

एम० ए० (प्राकृत-जैनशास्त्र)

वैदिक ऋषियोंने मानव-जीवनकी साधनाके रूपमें ज्ञान, कर्म और उपासना—इन तीनोंको ही अत्यावश्यक है। इन तीनोंके समन्वित रूपकी वैदिक संज्ञा 'त्रयी विद्या' है। त्रयी विद्याकी समन्वित साधना ही वैदिक दृष्टिमें योग है। यही योग मानव-जीवनको परिपूर्ण बनाता है और उसे उसके अन्तिम लक्ष्यकी प्राप्ति करा सकता है। मृत्यु पर विजय प्राप्त करनेके लिए उक्त योगको छोड़ और कोई दूसरा रास्ता नहीं है—

तमेव विदित्वातिमृत्युमेति, नान्यः पन्था विद्यते अयनाय।

अज्ञेय तत्त्वको जानना आसान नहीं है। उसके लिए साधनाकी आवश्यकता है। जिसने सारे लोकोंको उत्पन्न किया और जो प्रत्येक मनुष्यके भीतर विद्यमान है, वह निश्चय ही ज्ञान और कर्मकी सम्मिलित शक्ति-साधनासे जाना जा सकता है। वेदमें ज्ञान और कर्मके योगको ही 'यज्ञ' कहा गया है। 'यज्ञ'का बड़ा व्यापक अर्थ है। सामान्यतः, ज्ञानपूर्वक अपने-अपने कर्मोंको योग्य रीतिसे करते जाना ही 'यज्ञ' माना गया है। वेदोत्तर कालमें यही 'यज्ञ' 'योग'में परिणत हो गया, ऐसा हमारा विश्वास है।

'यज्ञ' अपने-आपमें एक अद्भुत पद है और वैदिक ऋषियोंका विस्मयकारी आविष्कार भी। यज्ञो वै श्रेष्ठतमं कर्म कहकर यज्ञको सर्वोपरि स्थान दिया गया है। साथ ही, यज्ञको कर्मका प्रतीक भी माना गया है। वैदिक ऋषियों द्वारा यज्ञकी अनिवार्यता इसलिए बतलाई गई कि मनुष्य यज्ञ द्वारा निरन्तर क्रियाशील बना रहे। योग भी मनुष्यके क्रियाशील या गतिशील बने रहनेका शरीराध्यात्म साधन है। अष्टांग योगका पूर्वार्द्ध शारीरिक पक्षसे सम्बद्ध है, तो उत्तरार्द्ध मानसिक पक्ष से। इससे स्पष्ट है कि क्रिया और विचार या ज्ञानका सन्तुलन ही योग है। वेदोंमें साधना या योगके सन्दर्भमें इसी दृष्टिको पल्लवित किया गया है, 'योग' शब्दका स्पष्ट उल्लेख वहाँ प्रायः नहीं मिलता। वेद परवर्त्ती कालमें 'योग' शब्दको आध्यात्मिक-धार्मिक सन्दर्भोंसे जोड़ दिया गया।

वेदकी विभिन्न व्याख्याएँ हुई हैं एवं वेदाधृत अनेक ग्रन्थ भी निर्मित हुए हैं। इनमें रामायण, महाभारत, महापुराण, उपपुराण, स्मृतियों और धर्मशास्त्रों की गणना होती है। इन ग्रन्थोंमें योग की ही चर्चा नहीं है, अपितु योगियोंकी कथाएँ और योगाभ्यास-सम्बन्धी विस्तृत उपदेश भी हैं। पुराणोत्तर कालमें योगपर स्वतन्त्र ग्रन्थ भी लिखे गये और देव-देवियोंके वर्णनमें उन्हें 'योगिगम्य', 'योगविभूतियुक्त' आदि विशेषण दिये गये।

वैदिक धाराके अतिरिक्त बौद्ध एवं जैन धारामें योग और योगियोंकी चर्चा है। बौद्धधारामें तो योग-चर्चा भरपूर है, किन्तु, जैनधारामें अपेक्षाकृत कम है। बौद्धतन्त्रसे ही नाथों और सिद्धों तथा वहाँसे सन्तकवि दरियादास तक योगकी परम्परा चर्चित और अर्पित है। कहना न होगा कि भारतके कई सहस्र वर्षोंके इतिहासमें योग और उससे सम्बन्ध रखनेवाले शब्दोंका व्यवहार होता रहा है। आज भी योग, न केवल आस्तिक, अपितु नास्तिक परिवेशमें भी बड़ी अभिरुचिके साथ अन्तरराष्ट्रीय स्तर पर स्वीकार किया जा रहा है—

वेदमें अघोर-मन्त्र और अघोर-मार्ग की चर्चा है। यजुर्वेदमें शिवोपासनापरक एक प्रसिद्ध मन्त्र इस प्रकार है—

अघोरेभ्योऽथ घोरेभ्यो घोराघोरतरेभ्यः।
सर्वेभ्यः सर्वशर्वेभ्यो नमस्ते अस्तु रुद्ररूपेभ्यः॥

योग-सम्बन्धी आदेशों और उपदेशों की प्रचुरता उपनिषद्-ग्रन्थोंमें मिलती है। श्वेताश्वतर उपनिषद्के दूसरे अध्यायमें 'योग' शब्दका सुस्पष्ट उल्लेख मिलता है—

त्रिरुन्नतं स्थाप्य समं शरीरं हृदीन्द्रियाणि मनसा सन्निवेश्य।
ब्रह्मोडुपेन प्रतरेत विद्वान् स्रोतांसि सर्वाणि भयावहानि॥
नीहारधूमार्कानिलानलानां खद्योतविद्युत्स्फटिकशशिनाम्।
एतानि रूपाणि पुरस्सराणि ब्रह्मण्यभिव्यक्तिकराणि योगे॥
पृथिव्यप्तेजोऽनिलखे समुत्थिते पञ्चात्मके योगगुणे प्रवृत्ते।
न तस्य रोगो न जरा न मृत्युः प्राप्तस्य योगाग्निमयं शरीरम्॥
लघुत्वमारोग्यमलोलुपत्वं वर्णप्रसादं स्वरसौष्ठवं च।
गन्धः शुभो मूत्रपुरीषमल्पं योगप्रवृत्तिं प्रथमां वदन्ति॥

अर्थात्, विद्वान् साधकको चाहिए कि वह अपने सिर, कण्ठ और वक्षको ऊँचा उठाये और शरीरको सीधा रखे। फिर, मनके द्वारा इन्द्रियोंका हृदयमें निरोधकर प्रणव-रूप नौकासे सब भयावने स्रोतोंसे पार हो जाय। योगीके समक्ष कुहरा, धुआँ, सूर्य, वायु, अग्नि, जुगनू, विद्युत्, स्कटिकमणि और चन्द्रमाके समान अनेक दृश्य दिखाई पड़ते हैं, यह सब योगकी सफलता के सूचक हैं। पंचमहाभूतोंका भले प्रकार उत्थान होने पर और पंचयोग-सम्बन्धी गुणोंके सिद्ध हो जानेपर योगसे तेजस्वी हुए देहको पा लेनेके बाद साधक रोग, जरा और मृत्युसे मुक्त हो जाता है। देहका हल्का होना, आरोग्य, भोग-निवृत्ति, वर्णकी उज्ज्वलता, स्वर-सौष्ठव, श्रेष्ठगन्ध, मलमूत्रकी कमी, यह सब योगकी प्रथम सिद्धि बताई गई है।

इस प्रकार, उपनिषत्कालमें योग और यौगिक क्रियाओंकी प्रत्यक्ष चर्चा मिलती है। ध्यानबिन्दूपनिषद्में ध्यानयोगकी महत्ता बतलाते हुए उपनिषत्कारने कहा है—

यदि शैलसमं पापं विस्तीर्णं बहुयोजनम्।
भिद्यते ध्यानयोगेन नान्यो भेदः कदाचन॥

अर्थात्, यदि पर्वतके समान अनेक योजन विस्तारवाले पाप भी हों, तो भी वे ध्यानयोगसे नष्ट हो जाते हैं। इसके अतिरिक्त, और किसी तरह उनका नाश नहीं होता।

शिवसंहिताके प्रथम पटलमें महादेवका वचन है—'सब शास्त्रोंको देख और बार-बार विचार करके यह निश्चित हुआ कि योगशास्त्र ही सबसे उत्तम है। योगशास्त्रके मान लेने पर सब कुछका ज्ञान हो जाता है। इसलिए, योगशास्त्रमें ही परिश्रम करना चाहिए, अन्य शास्त्रोंका कुछ प्रयोजन नहीं है। गोरक्षवचन-संग्रहमें तो योग-प्रक्रियाकी अनेक गूढ़ बातोंको विशदतापूर्वक बताया गया है। योगिनीहृदयमें कहा गया है कि जिस व्यक्तिकी कम-से-कम छह महीने साथ रहकर परीक्षा कर ली गई हो, उसे ही योगविद्या देनी चाहिए। योगविद्या जानने पर तत्काल आकाश-संचरणकी शक्ति प्राप्त हो जाती है।

विष्णुपुराणमें 'धारणा'के सम्बन्धमें बड़ी विशदतासे चर्चा की गई है। इस छठें अंग धारणासे ही

सातवें अंग 'ध्यान'को साध्य बताया गया है। श्रीमद्भगवद्गीतामें योगकी त्रिविधतापूर्ण, बारीक एवं व्यावहारिक परिभाषाएँ उपलब्ध होती हैं। गीताके अट्ठारहों अध्याय अट्ठारह योगके रूपमें वर्णित हैं। इन अट्ठारहों योगोंमें भगवान् कृष्णने कर्मयोगकी श्रेष्ठता सिद्ध की है (२।३८-४१) और कर्मके प्रति कुशलताको ही 'योग' कहा है ('योगः कर्मसु कौशलम्')। कर्मका स्वभाव कषाय या बन्धन उत्पन्न करना है। कर्मके प्रति समत्वबुद्धि-रूप कौशलको अपनानेसे ही कर्मकी स्वाभाविक बन्धनशक्ति नष्ट होती है। कर्मके बन्धनसे मुक्त व्यक्ति ही ब्रह्म और आत्माके एकत्व-दर्शन-रूप 'योग'के प्रतिलाभमें समर्थ होता है।

गीताके छठें अध्यायमें भगवान् कृष्णने कहा है कि कर्मफलकी आशा न करके जो अपने नित्यकर्तृक कर्मका सम्पादन करते हैं, वही योगी और संन्यासी है। क्योंकि, कर्मफलका त्याग करनेवाला ही कर्मयोगी होता है। ध्यानयोगके अन्तरंग साधनमें अशक्त व्यक्तिके लिए निष्कामभावसे कर्मका अनुष्ठान ही बहिरंग साधन है। जो व्यक्ति बहिरंग साधनमें समर्थ होता है, वही धीरे-धीरे अन्तरंग साधन द्वारा योगारूढ होनेकी शक्ति प्राप्त कर लेता है। शुद्ध मनवाला व्यक्ति अपना उद्धार आप कर लेता है और विषयासक्त मनवाले बन्धनमें पड़ जाते हैं। जितेन्द्रिय, प्रशान्त और योगारूढ व्यक्तिको ही अभिज्ञान होता है और आत्मज्ञान-सम्पन्न ही जीवन्मुक्त होते हैं और जो जीवन्मुक्त हैं, वे शीत-उष्ण, सुख-दुःख तथा मानापमानकी स्थितिमें भी कभी विचलित नहीं होते। उनके लिए मिट्टी, पत्थर, सोना सब बराबर होते हैं : समत्वं योग उच्यते।

आसन और ध्यानकी महत्ता प्रतिपादित करते हुए गीता कहती है कि योगी निर्जन एकाकी स्थानमें निराकांक्ष और परिग्रहशून्य होकर देह और मनमें संयमपूर्वक अन्तःकरणको समाहित करे। स्वभावतः या संस्कारतः शुद्ध स्थानमें कुश, वस्त्र या मृगचर्म द्वारा रचित न अधिक ऊँचे, न अधिक नीचे आसनपर आत्माको स्थिर करना चाहिए। योगी अधिक भोजन और अधिक निद्रासे बचे, साथ ही अनाहार और अनिद्राको वर्जनीय समझे। गीताका उपदेश है कि योग उसीके लिए सुखप्रद हो सकता है, जिसके आहार-विहार, निद्रा-जागरण और सभी प्रकारकी कर्मचेष्टाएँ नियमित हैं। योगी तभी योगसिद्ध हो सकता है, जब वह चित्तनिरोधपूर्वक सभी कामनाओंसे मुक्त एवं बाह्य चिन्तासे दूर रहकर अपनी आत्मामें अवस्थित होता है। योगीका चित्त निर्वात वातावरणमें स्थित निष्कम्प दीपशिखाकी भाँति होता है। चैतन्य ज्योतिस्वरूप आत्मज्ञान प्राप्त कर लेनेपर योगीके लिए अन्य कोई भी सांसारिक वस्तु अप्राप्य नहीं प्रतीत होती। सम्पूर्ण दुःखोंसे आत्यन्तिक निवृत्ति-रूप आत्मावस्थिति ही 'समाधि' है, जिसे गीताने 'ब्राह्मी स्थिति' कहा है।

इस प्रकार, भारतीय प्राचीन ग्रन्थोंमें योगकी चर्चा बड़ी विशदता और प्रचुरतासे हुई है। किन्तु, योगकी व्यावहारिक व्याख्याके लिए श्रीमद्भगवद्गीता और पुराण-परवर्त्ती कालमें योगकी शास्त्रीय व्याख्याके लिए योगसूत्र ('पातंजलदर्शन')—ये दोनों अपना विशिष्ट स्थान रखते हैं। प्रसिद्ध भारतीय छह दर्शनोंमें 'योगदर्शन'का अपना महत्त्व है। अगर हम यह कहें कि योगदर्शनका ज्ञान होनेपर ही अन्य सारे दर्शन हृदयंगम हो सकते हैं, तो अत्युक्ति नहीं होगी।

वैदिकोत्तर दर्शनोंमें प्रमुख बौद्धदर्शन और जैनदर्शनमें योगकी पुंखानुपुंख चर्चा हुई है। सम्पूर्ण बौद्ध-दर्शनको 'योगदर्शन'का ही पर्याय कहा जाना चाहिए। हठयोग तथा राजयोगमें षडंग या अष्टांग दोनों ही प्रख्यात हैं। किन्तु, बौद्धोंका षडंगयोग इससे विलक्षण है। प्रसिद्ध तन्त्रवेत्ता महामहोपाध्याय पं० गोपीनाथ कविराजने आचार्य नरेन्द्रदेवके बौद्ध-धर्म-दर्शनकी भूमिकामें लिखा है कि बौद्धोंके षडंग योगका प्राचीन विवरण गुह्यसमाजमें तथा मंजुश्रीकृत कालचक्रोत्तरमें पाया जाता है। परवर्त्ती साहित्यमें, विशेषतः नडपादकी सेकोद्देशटीकामें तथा मर्मकलिकातन्त्रमें इसका वर्णन है। इसे 'बौद्धयोग'के नामसे भी अभि-

हित किया जाता है। प्रत्याहार, ध्यान, प्राणायाम, धारणा, अनुस्मृति और समाधि ये षडंग योग हैं। समाजोत्तरतन्त्रके अनुसार, षडंगयोगसे ही बुद्धत्व सम्यक् सम्बोधि प्राप्त हो सकती है।

हीनयानियोंकी दृष्टिसे, योग द्वारा ही भवकी प्रवृत्तिका निरोध और निर्वाणमें प्रवेश होता है। महायानियोंके अनुसार, योगी समाधिके द्वारा तथता या समताका प्रत्यक्षीकरण करते हैं। कुशल या शुभमें चित्तकी एकाग्रता ही समाधि है। योगमें समताकी भावनाका पक्ष लेते हुए भगवान् बुद्धने कहा है : 'योगी-की प्रज्ञा इष्ट-अनिष्टमें तादिभाव, यानी समभावका आवाहन करती है। बौद्धोंके अनुसार, 'योगानुयोग' ही कर्म है और 'कर्मस्थान' ही योगका साधन है। यही 'कर्मस्थान' 'समाधि'की परिणति की ओर ले जाता है। भगवान् बुद्धने आनन्दसे कहा था कि वे स्वयं कल्याणमित्र हैं; क्योंकि उनकी शरणमें जाकर ही जीव जन्मके बन्धनसे मुक्त होते हैं : ममं हि आनन्द कल्याणमित्तमागम्म जातिधम्मा सत्ता जातिया परि-मुच्चन्ति। (संयुत्तनिकाय, १।८८)।

इस प्रकार, श्रीमद्भगवद्गीता, योगसूत्र तथा बौद्धदर्शनकी योगसम्बन्धी धारणाएँ और व्याख्याएँ प्रायः समानान्तर रूपसे चलती हैं। किन्तु, जैनदार्शनिकोंने योगके मूलाधारके अन्तरंग साम्यको स्वीकारते हुए भी अपनी यौगिक व्याख्या अपने ढंगसे की है। इस प्रसंगमें मुनि मंगलविजयजी महाराजका योगप्रदीप ग्रन्थ योगकी व्यापक विवेचनाकी दृष्टिसे पर्याप्त महत्त्व रखता है। मंगलविजयजी भी पातंजल योगदर्शनसे अतिशय प्रभावित हैं। फिर भी, उन्होंने योगकी भव्यशैलीमें वर्णना की है। मंगलविजयजीने पतंजलि-निर्दिष्ट योगके अष्टांगकी स्वीकृति दी है, किन्तु उन्होंने 'चित्तवृत्तिनिरोध'को योग न मानकर 'धर्मव्यापाररूपता'को योग कहा है। 'धर्मव्यापार'की व्याख्या करते हुए उन्होंने कहा है कि 'समताकी रक्षा' ही धर्मका व्यापार है।

जैनसाहित्यके सूत्रकृतांग जैसे प्राचीन सूत्रमें 'योग' शब्दका व्यवहार हुआ है। जैनतत्त्वविद्यामें मन, वाणी और शरीरकी प्रवृत्तिको भी योग कहा गया है। किन्तु, साधनाके अर्थमें 'संवर' या 'प्रतिमा'का प्रयोग अधिक प्रचलित है। आचार्य हरिभद्रने उन सारे धार्मिक व्यापारोंको योग कहा है, जो व्यक्तिको मुक्तिसे जोड़ते हैं : मोक्खेणं जोयणाओ जोगो सव्वो वि धम्मवावारो। आधुनिक कालके प्रसिद्ध जैनाचार्य आचार्यश्री तुलसीने अपने 'मनोनुशासनम्' ग्रन्थमें 'योग'को 'मनका अनुशासक' बतलाया है।

अन्तमें हम योगदर्शन पुस्तकके लेखक तथा प्रसिद्ध योगवेत्ता डॉ० सम्पूर्णानन्दके शब्दोंमें कहें कि भारतके कई सहस्र वर्षोंके इतिहासमें योग और उससे सम्बन्ध रखनेवाले शब्दोंका व्यवहार धार्मिक और आध्यात्मिक वाङ्मयमें, जो भारतीय आत्माकी अभिव्यक्तिका सबसे विशद और व्यापक माध्यम है, सर्वत्र व्याप्त हो गया है। अन्ततः कहना होगा कि जहाँ-जहाँ भारतीय प्रभाव पहुँचा है, वहाँ-वहाँ योगाचार भी पहुँच गया है। क्योंकि, भारतीयता और योग दोनोमें अविनाभावि सम्बन्ध है। इसलिए, भारतीय योगकी किरणें दिग्दिगन्तमें प्रसार पा रही हैं। इस सन्दर्भमें यह कहना अनुचित न होगा कि ज्यों-ज्यों विश्वमें भौतिकताका साम्राज्य विस्तार पाता जायगा, त्यों-त्यों भारतीय ऋषि-मुनियों द्वारा आविष्कृत योग-संजीवनी-की माँग नित्य-निरन्तर बढ़ती ही चली जायगी।

●

# श्रीवल्लभाचार्यजी महाप्रभुजीका जीवन वृत्त

अध्या० केशवराम का० शास्त्री, 'विद्यावाचस्पति'

## देशकी धार्मिक-सामाजिक परिस्थिति

श्री शंकराचार्यजीके समयमें बौद्धसंप्रदायके अनुयायी लोग प्राय: करके सनातन वैदिक परंपराके अन्तर्गत आ चुके थे। बौद्ध संप्रदायका वर्चस् करीष नष्ट हो चुका था। जैन संप्रदाय भी गुजरात मारवाड़ एवं दक्षिणके भूभागोंमें सीमित था। श्री शंकराचार्यजीके प्रस्थापित किये हुए ज्ञानमार्गका और पाञ्चरात्र भागवत संप्रदायके भक्तिमार्गके प्राचीन प्रवाहका अनुसरण काफी स्वरूपमें होता चला था। शाक्त संप्रदाय भी अन्यान्य शक्तिपीठोंमें चालू रहा था। भागवत संप्रदायकी शाखाओंका विकास दक्षिणमें ठीक-ठीक होता रहा था, उत्तरपूर्व-पश्चिममें भी उसकी प्रणाली अविरत चालू थी। सूर्यके देवालयोंका भी सर्जन होता ही रहा था। ईसाकी ग्यारहवीं शतीकी दूसरी पचीसीके आरम्भमें ही जब कि महमूद गज़नवी सौराष्ट्रमें सोमनाथ तक पहुँचा तबसे मुस्लिम विदेशियोंकी भारतवर्षपर शासन करनेकी भूख प्रदीप्त होने लगी। इस पूर्व सिन्धमें अरबोंने अपनी सत्ता जमानेका कुछ प्रयत्न आठवीं शतीसे ही शुरू कर दिया था, एवं वहाँ कुछ सफलता भी मिली थी, किन्तु वह वहाँ ही सीमित थी। गज़नवीके अफगान पठानोंके आक्रमणोंकी परंपरा चली, और हम देखते हैं कि गोरीवंशके सुल्तानोंने दिल्हीपत्ति पृथ्वीराज चौहाणको परास्त करके भारतवर्षमें साम्राज्यकी स्थापना करनेका तेरहवीं शतीमें आरम्भ किया। अब आइस्तां-आइस्तां मुस्लिम सत्वका प्राबल्य बढ़ता रहा, वह न केवल सत्ताप्राप्तिमें सीमित रहा, बलात्कारसे धर्मपरिवर्तनमें भी आगे बढ़ा। आपस-आपसके विद्वेषमें राजपूत सत्ताएँ भी उत्तरोत्तर निर्वल बनती जा रही और अनेक स्थानोंमें देवालयोंके स्थानोंमें मस्जिदें बनती जा रही। भारतीय-प्रजाकी विदेशीय पराधीनता रूढ़मूल होने लगी। उस समय, खास करके दक्षिणके देशोंमें विष्णुस्वामी, श्रीरामानुजाचार्यजी, श्रीनिम्बार्क एवं श्रीमध्वाचार्यजीने अपनी-अपनी प्रणालियोंका विकास करके लोगोंके धर्मका एवं समाजका रक्षण करनेका प्रयत्न किया। विद्यापति, कबीर, नरसिंह मेहता जैसे सन्त और भक्तोंने अपने-अपने प्रदेशमें लोगोंके आत्मविश्वासको दृढ़ करनेका प्रबल प्रयत्न किया। उनसे पूर्व ही विदर्भमें महानुभाव संप्रदायके भक्तोंने कृष्णभक्तिका प्रवाह अच्छी तरहसे बढ़ाया था और महाराष्ट्रमें ज्ञानीभक्त ज्ञानेश्वर-ज्ञानदेव और नामदेवने श्रीविठोवा श्रीकृष्णकी भक्तिको अच्छा बना दिया था। राजकीय दृष्टिमें विचारी बनती जाती प्रजाको इससे अपनी भारतीय संस्कृति, सभ्यता, धर्मप्रणाली आदिका रक्षण करनेका बल मिला—हम जब ईसाकी पन्दरहवीं शतीमें आते हैं तब ई० सं० १४१२ में दिल्हीके तख़्त पर सैयद वंशका वर्चस् और ई० सं० १४५० में लोदीवंशका वर्चस् देखते हैं। दक्षिणमें ई० सं० १३४७ में हसन गंगू ब्राह्मणी नामक सूपेने गुलबर्गमें मुस्लिम राज्यकी स्थापना कर दी थी, किन्तु बुक्क और हरिहर नामक दो कर्णाटकी राजपूत भाइयोंने विजयनगरकी नई वसाहत करके एक प्रबल हिन्दू राज्यकी वहाँ जड़ डाल दी, इस कारण दक्षिणमें मुस्लिम वर्चस् कामयाव इतना नहीं हुआ, जितना उत्तरमें हुआ। मालवेमें ई० सं० १४०१ में मुस्लिम स्वतन्त्र राज्य अतित्वमें आया, तो अयोध्याके निकट गङ्गाके तट प्रदेशमें जौनपुरमें भी ऐसा मुस्लिम एक स्वतन्त्र राज्य अस्तित्वमें आ गया। गुजरातमें ई० सं० १३०० करीव दिल्हीकी सत्ता आ चुकी थी और ई० सं० १३५९ से वहाँ

मुस्लिम स्वतन्त्र सल्तनतकी जड़ मजबूत हो गई थी। श्रीवल्लभाचार्यजीके शब्दोंमें कहा जाय तो 'म्लेच्छाक्रान्तेषु देशेषु पापैकनिलयेषु'—ऐसी परिस्थितिमें लोगोंकी क्या परिस्थिति होगी उसका पता चलता है। अस्वतन्त्र होती जाती प्रजाको आत्मविश्वास देनेवाला कोई भी प्रयत्न हो तो वह उस समय केवल भक्तिका ही था। श्रीवल्लभाचार्यजी एवं उनके उत्तर समकालीन श्रीगौरांग चैतन्य महाप्रभुने उत्तर और पूर्वमें भक्तिमार्गका प्रबल प्रसार सोलहवीं शतीमें किया और भारतीय प्रजामें आत्मविश्वाससे जीनेका बल दिया।

## श्रीवल्लभाचार्यजीका प्रादुर्भाव

ईसाकी प्रथम शतीसे भारतवर्षके प्रदेशोंमें आन्ध्र साम्राज्यकी जहोजलाली थी और वहां भारतीय संस्कृति एवं सभ्यताका विशिष्ट प्रवाह बढ़ता ही रहा था और उसका असर नीचेके अन्य द्रविड़ प्रदेशोंमें भी अच्छी तरहसे चालू था। विद्वत्ताके विषयमें समग्र द्रविड़ प्रदेशोंकी करीब अग्रिमता ही रही थी। भारतवर्षने जो अनेक महान् आचार्योंका प्रदान किया, प्रायः वे सभी द्रविड़ भूभागके ही थे। महान् श्रीशंकराचार्य, श्रीविष्णुस्वामी, श्रीनिम्बार्क, श्रीमध्व, और वेदभाष्यकार सायणाचार्य, सर्वदर्शनसंग्रहकार माधवाचार्य एवं श्रीविद्यारण्य स्वामी आदि वहांके ही रत्न थे।

द्रविड़देशान्तर्गत आन्ध्रप्रदेशके कांकर तहसीलमें कांकर पाढू गाँव भी परम्परासे श्रीविष्णुस्वामीके संप्रदायका स्थान था और वहाँ श्रीवल्लभाचार्यजीके पूर्वजोंका निवास था। इस संप्रदायके आराम्भकालमें इष्ट श्रीनृसिंह थे, पीछेसे श्रीगोपाल कृष्णकी भक्तिकी प्रचुरता होती चली थी। श्रीवल्लभाचार्यजीके पूर्वजोंमें यज्ञयागादिक वैदिक धर्मके आदरवाली भक्तिका प्राचुर्य था। इनके पूर्वजोंमें श्रीयज्ञनारायण भट्टसे कुछ माहिती मिलती हैं। वे आन्ध्र तैलंग ब्राह्मण थे। उनका वेद कृष्ण यजुर्वेद (तैत्तिरीय संहिता), शाखा तैत्तिरीय, गोत्र भरद्वाज, सूत्र आपस्तम्ब, देवी रेणुका, कुल वेल्लनाडु, और आख्या खम्भपट्टीवारू थी। उनके घरमें वैदिक परिपाटीका अग्निहोत्र चालू था। सोमयाग जैसे यज्ञ भी करते रहते थे। यज्ञनारायण भट्टजीने ३२, इनके पुत्र गङ्गाधर भट्टने २७, इनके गणपति भट्टने ३०, इनके वल्लभ भट्टने ५, और इनके पुत्र लक्ष्मण भट्टने ५, इस प्रकार पाँच पूर्वजोंने मिलकर १०० सोमयाग किये थे, जिसका ही फल देवांश श्रीवल्लभाचार्यजी माने गये हैं, लक्ष्मण भट्टजीके हृदयमें किस प्रकारकी श्रद्धा होगी वह तो कैसे कहा जाय, किन्तु अन्तिम यज्ञ पूर्ण करके प्रयागमें त्रिवेणीस्नान करनेकी और प्रयाग एवं काशीमें ब्रह्मभोजन करानेकी उनकी महेच्छा थी। लक्ष्मण भट्टजीका लग्न उस समयके सुप्रसिद्ध विजयनगर साम्राज्यके पुरोहितकी बहिन एल्लम्मागारूके साथ हुआ था। यज्ञपूर्णाहुतिके बाद प्रयाग-काशीका धर्मकार्य पूर्ण करनेके बाद अनुकूलता हो तो काशीमें ही शेष जीवन बितानेकी भावना थी। उस समय स्वजातीय अनेक तैलङ्ग ब्राह्मणोंका निवास काशीमें था भी, अनेक संप्रदायोंके अनुयायियोंकी भी वहाँ अच्छी तादात थी, विष्णुस्वामी-संप्रदायके अनुयायी भी वहाँ थे, इस कारणसे भी काशी निवास करनेमें बल मिला था। ई० सं० १४७० के वर्षमें लक्ष्मण भट्टजी अपने वतन कांकरपाढूमें अपने बड़े लड़केको अपने कुलके श्रीरामचंद्रजीके मन्दिरकी सेवाका कार्य सौंपकर काशी बाजू सकुटुम्ब चल पड़े, अन्य रिश्तेदार लोग कांकरपाढूमें थे, इस कारण लड़केको एकाकीपन लगे ऐसा नहीं था। घरसे निकलकर (वि० सं० १५२७) के द्वितीय आषाढ़की अमावास्या एवं गुरुवारके दिन भट्टजी प्रयागमें आ पहुँचे और सूर्यग्रहणके योग पर त्रिवेणीस्नान करनेका लाभ उठाया; करजकी परवाह किये बिना ब्रह्मभोजन भी अच्छी तरहसे करवाया, काशीमें आनेके बाद वहाँ भी ब्रह्मभोजन करवाया और वहाँ ही ठहर गये, काशीमें दक्षिणके एक विद्वान् माधवेन्द्र यतिकर थे। उनके संपर्कमें लक्ष्मण भट्टजी आये। माधवेन्द्रयति सुप्रसिद्ध श्रीगौरांग चैतन्य महाप्रभुके बड़े भाई नित्यानन्दजीके गुरुभाई थे। काशीमें

यतिजीकी पाठशाला थी और कहा जाता है कि लक्ष्मणभट्टजीने वहाँ ज्योतिष शास्त्रका अभ्यास किया था। काशीमें स्वेष्ट अनुकूल वातावरणमें लक्ष्मणभट्टजी यागादिकके उत्तर कार्योंसे निवृत्त होकर आनन्दसे स्वाध्याय और श्रीगोपालकृष्णको विष्णुस्वामी संप्रदायकी प्रणालीसे भक्ति करनेमें अपने दिन व्यतीत कर रहे थे, इतनेमें अचानक एक आपत्ति आई।

काशी जौनपुरके मुस्लिम राज्यकी सत्तामें था। दिल्लीके बहलोल लोदी (ई० सं० १४५०-८९) और जौनपुरके सुल्तान हुसेनके बीच संघर्ष चालू था। बेशक, आरम्भमें उसका असर पूर्वमें काशी तक नहीं पहुँचा था, और काशीवासी लोग निश्चिन्त रहते थे। आहिस्ता आहिस्ता जौनपुरका प्रदेश दबाते-दबाते दिल्हीके सैन्य पूर्वमें आगे बढ़ते जाते थे। ऐसा एक हल्ला काशीके प्रान्तप्रदेशमें होनेका भय खड़ा हुआ और काशीके लोगोंमें नास भाग शुरू हो गई। एल्लमागारूजी सगर्भा थी और काशी छोड़ना अनिवार्य बन गया था। लक्ष्मण भट्ट अपने दूसरे रिश्तेदारोंके साथ, निकल पड़े, प्रवास लम्बा था। कितने दिनोंके बाद वे अपने वतनके सीमाप्रान्त आ पहुँचे। जब महानदीके तीर प्रान्तके चम्पारण्य नामक अरण्यमें आये तब ई० सं० १४७२ (वि० सं० १५२९)के व्रज वैशाख वदि ११ एवं शनिवारके दिन प्रवासके असामान्य कष्टके कारण श्री एल्लमागारूजीको सातवें मासमें कुछ अपक्वसे बालकका एक शमीवृक्षके नीचे प्रादुर्भाव हो गया, साथके प्रायः सभी लोग कांकरपाढू पहुँच गये थे। लक्ष्मणभट्टजी और एल्लम्मागारूजी अपनी दो बच्चियोंके साथ थे। रात्रिका आरम्भ हो गया था और ६ घड़ी और ४४ पल पर यह प्रसूतिका प्रसंग बन गया। सातवें मासमें जात बालकको मृतवत् समझकर वस्त्रमें लपेट लिया और शमीवृक्षके कोटरमें रखकर, अन्य प्राणियोंसे बचानेके लिए वृक्षके चारों ओर अग्निका वर्तुल कर दिया। रात्रि वहाँ ही पूर्ण की; माताजीके उस समय कुछ स्वस्थता प्राप्त हुई तब बोल उठीं। मेरा बच्चा कहाँ है? बच्चा शमीवृक्षके कोटरमें बताया गया। रात्रिभरके जलते अग्निके कारण बच्चेके देहमें शक्ति आ गई थी। वह रोने लगा, माताने अग्निको हटाकर बच्चेको गोदमें तो लिया। मान लिया गया कि भौतिक अग्निने ही अपने आधिदैविक स्वरूपको धारण करके जगत् के समक्ष दर्शन दिया। उस समय वहाँ जो कोई भी हरिजन थे उन सबोंको आनन्द हो गया। स्वस्थताके बाद आहिस्ता-आहिस्ता शेष लोग नज़दीकके चौड़ा गाँवमें आ पहुँचे—वहाँका रईस लक्ष्मण भट्टजीका परिचित था; उनको वहाँ अच्छा आश्रय मिल गया। छट्ठीके दिन काशीसे माधवेन्द्र यति और मुकुन्ददास नामक एक विरक्त वैष्णव उस चौड़ामें ही आ पहुँचे; भट्टजीके वहाँ पुत्रका जन्म सुनकर उन दोनोंको बड़ी प्रसन्नता हुई। करीब डेढ़ मासका समय चौड़ामें ही निकला, जातकर्मादि सभी संस्कार करनेके बाद भट्टजी अब कांकरपाढू अपने घर पर आ गये।

काशीसे अशान्तिके समाचार आते रहते थे। ई० सं० १८७६के शीतकालमें दिल्हीके सैन्योंने हुसेनका पराजय पूरा कर लिया और बहलोल लोदी एवं हुसेनके बीच तीन सालोंका तह हुआ। अब काशीमें शान्ति हुई और वह समाचार कांकरपाढूमें आनेके बाद आये हुए लोगोंने काशी वापस लौटनेका उद्यम किया। इन तीन वर्षोंके बीच भट्टजीके वहाँ एक ओर पुत्रका जन्म हुआ था। भट्टजीका प्रथम पुत्र रामकृष्ण कांकरपाढूमें ही था, दूसरा अग्निरक्षित पुत्रका नाम 'वल्लभ' रखा गया था और तीसरेका नाम रामचन्द्र दिया था। पिताजीकी भावना थी कि वल्लभको यथा समय विद्याभ्यासके लिए काशीमें ही व्यवस्था करनी चाहिए। माधवेन्द्र यतिजी की पाठशाला काशीमें ही थी, अतः सुविधा थी ही। लक्ष्मणभट्टजी अपने छोटे कुटुम्बके साथ काशी जा पहुँचे। अब जब श्रीवल्लभको पाँचवें वर्षका आरम्भ गया तब (वि० सं० १५३३ ई० सं० १४७६) आषाढ़ सुदि २ और रविवारके रथयात्राके दिन पिताजीने खुदने ही श्रीवल्लभको अक्षरारम्भ करवाया और पाँचवें वर्षके अन्त भागमें (वि० सं० १५३४ ई० सं० १४७७) चैत सुदि ९ और रविवारको यज्ञोपवीत-

संस्कार बड़ी धामधूमसे किया गया। इसके बाद तुरन्त ही अपने स्नेही यतिराज माधवेन्द्रयति की पाठशालामें श्रीवल्लभके विद्याभ्यासका प्रबन्ध कर लिया गया। करीब डेढ़ वर्ष अध्ययन हुआ इतनेमें माधवेन्द्र यतिका व्रजमें जानेका हुआ और इनके शिष्य माधवानन्दजीके हाथमें अध्यापनकार्य चालू रहा। जब सातवां जन्मदिन आया उस समय संभवतः पिताजी द्वारा विष्णुस्वामी-संप्रदायकी दीक्षा बाल श्रीवल्लभ की हुई। पीछेसे यह बात विस्मृत हो गई और उस दिनको ही संप्रदायमें जन्ममाङ्गल्यदिन माना गया। संप्रदायमें यह दिन वि० सं० १५३५ (ई० सं० १४७८)के व्रज वैशाख वदी १०मी उपरान्त ११ और रविवारका माना है, और 'एकादसी दूसरो याम'--जो स्पष्ट रूपमें जन्मका नहीं, दीक्षामांगल्यका ही समय है। सगुणदासजीके निम्न पदमें यह बात ही दीख पड़ती है--

"कांकरवारे तैलंग-तिलक-द्विज वंदों श्रीमदलक्ष्मणनंद।
श्रीव्रजराजशिरोमनि सुंदर भूतल प्रगटे बल्लभचंद॥
अवगाहत श्रीविष्णुस्वामि पद नवधाभक्तिरत्न-रसकंद।
दर्शन ही ते प्रसन्न होत मन प्रगटे पूरन परमानंद॥
कीरति विरुद कहां लों बरनों गावत लीला श्रुति सुरछंद।
सगुणदास-प्रभु षट्गुणसंपन कलिजन-उद्धरन आनंदकंद॥

दक्षिणके देशोंमें आज पर्यन्त यह रिवाज चालू है कि बालकको विशिष्ट दीक्षा दी जाती है तब उस दिनकी मुहूर्तकुण्डली बनवाकर उस दिनको जन्मदिन जितना गौरव दिया जाता है।

बरोबर इस प्रसंग पर गुरुके शोधमें निकले हुए एक क्षत्रिय भक्तका आगमन हुआ। शरणार्थी यह क्षत्रिय कृष्णदास मेघन श्रीवल्लभाचार्यजीके समग्र जीवनकालमें अहोरात्र परिचर्यामें लगातार चालू रहा था।

### विजयनगरमें वास

काशीमें श्रीमाधवानन्दजीके पास श्रीवल्लभका अध्ययन व्यवस्थित चालू था। १६ वर्षमें सामान्य शास्त्रोंका अध्ययन हो गया और अब विशिष्ट शास्त्रोंके अध्ययनकी सुविधा दक्षिणमें सुलभ होनेके कारण मौसालमें जानेकी श्रीवल्लभकी इच्छा जानकर पिताजी सहकुटुम्ब विजयनगरकी ओर निकल पड़े। बीचमें यात्राके स्थानोंमें फिरते-फिरते भट्टजी विजयनगर आ पहुंचे और राज्यके दानाध्यक्ष अपने मामाजीके द्वारा की हुई सुविधाके कारण श्रीवल्लभका शास्त्रों एवं दर्शनोंका अध्ययन सुचारुरूपसे आगे बढ़ता जा रहा। यहाँ अन्यान्य आस्तिक-नास्तिक दर्शनोंके अध्ययनके साथ-साथ पूर्वमीमांसाका अध्ययन विशिष्ट रूपसे हुआ।

विजयनगरमें अच्छी तरहसे सुस्थिर होनेके बाद पिताजीकी इच्छा दक्षिणके तीर्थ स्थानोंके दर्शन की हुई। इस कारण कांकरपाढ़ूसे बड़े पुत्र रामकृष्णको बुलवा लिया और तीनों पुत्रोंको लेकर माता-पिता यात्राके लिए निकले। दोनों पुत्रियोंके लग्न होनेके कारण उस विषयमें निश्चिन्तता थी। यात्रा करते-करते जब यह कुटुम्ब श्रीलक्ष्मण बालाजीके पवित्र धाममें गया (वि० सं० १५४४-ई० सं० १४८७) तब श्री····को शृंगार कराते-कराते लक्ष्मणभट्टजीका देहान्त हो गया। उस समय श्रीवल्लभका वय १६ वर्षोंका और छोटे रामचन्द्रका वय १४ वर्षोंका था। वहाँ ही पिताजीकी अन्त्येष्टि करके यह कुटुम्ब विजयनगर वापस लौट आया, रामकृष्ण कांकरपाढ़ू गया। उनका दिल शुरूसे ही विरक्त होनेके कारण परम्पराके श्रीरामचन्द्रजीकी सेवा अपने दूसरे कुटुम्बीजनोंको सौंपकर उन्होंने मध्वसंप्रदायकी दीक्षा ली और 'केशवपुरी' नाम धारण करके घरसे निकल गये।

यतिजीकी पाठशाला थी और कहा जाता है कि लक्ष्मणभट्टजीने वहाँ ज्योतिष शास्त्रका अभ्यास किया था। काशीमें स्वेष्ट अनुकूल वातावरणमें लक्ष्मणभट्टजी यागादिकके उत्तर कार्योंसे निवृत्त होकर आनन्दसे स्वाध्याय और श्रीगोपालकृष्णको विष्णुस्वामी संप्रदायकी प्रणालीसे भक्ति करनेमें अपने दिन व्यतीत कर रहे थे, इतनेमें अचानक एक आपत्ति आई।

काशी जौनपुरके मुस्लिम राज्यकी सत्तामें था। दिल्लीके बहलोल लोदी (ई० सं० १४५०-८९) और जौनपुरके सुल्तान हुसेनके बीच संघर्ष चालू था। बेशक, आरम्भमें उसका असर पूर्वमें काशी तक नहीं पहुँचा था, और काशीवासी लोग निश्चिन्त रहते थे। आहिस्ता आहिस्ता जौनपुरका प्रदेश दबाते-दबाते दिल्हीके सैन्य पूर्वमें आगे बढ़ते जाते थे। ऐसा एक हल्ला काशीके प्रान्तप्रदेशमें होनेका भय खड़ा हुआ और काशीके लोगोंमें नास भाग शुरू हो गई। एल्लमागारूजी सगर्भा थी और काशी छोड़ना अनिवार्य बन गया था। लक्ष्मण भट्ट अपने दूसरे रिश्तेदारोंके साथ, निकल पड़े, प्रवास लम्बा था। कितने दिनोंके बाद वे अपने वतनके सीमाप्रान्त आ पहुँचे। जब महानदीके तीर प्रान्तके चम्पारण्य नामक अरण्यमें आये तब ई० सं० १४७२ (वि० सं० १५२९)के व्रज वैशाख वदि ११ एवं शनिवारके दिन प्रवासके असामान्य कष्टके कारण श्री एल्लमागारूजीको सातवें मासमें कुछ अपक्वसे बालकका एक शमीवृक्षके नीचे प्रादुर्भाव हो गया, साथके प्रायः सभी लोग कांकरपाढू पहुँच गये थे। लक्ष्मणभट्टजी और एल्लम्मागारूजी अपनी दो बच्चियोंके साथ थे। रात्रिका आरम्भ हो गया था और ६ घड़ी और ४४ पल पर यह प्रसूतिका प्रसंग बन गया। सातवें मासमें जात बालकको मृतवत् समझकर वस्त्रमें लपेट लिया और शमीवृक्षके कोटरमें रखकर, अन्य प्राणियोंसे बचानेके लिए वृक्षके चारों ओर अग्निका वर्तुल कर दिया। रात्रि वहाँ ही पूर्ण की; माताजीके उस समय कुछ स्वस्थता प्राप्त हुई तब बोल उठीं। मेरा बच्चा कहाँ है? बच्चा शमीवृक्षके कोटरमें बताया गया। रात्रिभरके जलते अग्निके कारण बच्चेके देहमें शक्ति आ गई थी। वह रोने लगा, माताने अग्निको हटाकर बच्चेको गोदमें तो लिया। मान लिया गया कि भौतिक अग्निने ही अपने आधिदैविक स्वरूपको धारण करके जगत् के समक्ष दर्शन दिया। उस समय वहाँ जो कोई भी हरिजन थे उन सबोंको आनन्द हो गया। स्वस्थताके बाद आहिस्ता-आहिस्ता शेष लोग नज़दीकके चौड़ा गाँवमें आ पहुँचे—वहाँका रईस लक्ष्मण भट्टजीका परिचित था; उनको वहाँ अच्छा आश्रय मिल गया। छट्टीके दिन काशीसे माधवेन्द्र यति और मुकुन्ददास नामक एक विरक्त वैष्णव उस चौड़ामें ही आ पहुँचे; भट्टजीके वहाँ पुत्रका जन्म सुनकर उन दोनोंको बड़ी प्रसन्नता हुई। करीब डेढ़ मासका समय चौड़ामें ही निकला, जातकर्मादि सभी संस्कार करनेके बाद भट्टजी अब कांकरपाढू अपने घर पर आ गये।

काशीसे अशान्तिके समाचार आते रहते थे। ई० सं० १८७६के शीतकालमें दिल्हीके सैन्योंने हुसेनका पराजय पूरा कर लिया और बहलोल लोदी एवं हुसेनके बीच तीन सालोंका तह हुआ। अब काशीमें शान्ति हुई और वह समाचार कांकरपाढूमें आनेके बाद आये हुए लोगोंने काशी वापस लौटनेका उद्यम किया। इन तीन वर्षोंके बीच भट्टजीके वहाँ एक ओर पुत्रका जन्म हुआ था। भट्टजीका प्रथम पुत्र रामकृष्ण कांकरपाढूमें ही था, दूसरा अग्निरक्षित पुत्रका नाम 'वल्लभ' रखा गया था और तीसरेका नाम रामचन्द्र दिया था। पिताजीकी भावना थी कि वल्लभको यथा समय विद्याभ्यासके लिए काशीमें ही व्यवस्था करनी चाहिए। माधवेन्द्र यतिजी की पाठशाला काशीमें ही थी, अतः सुविधा थी ही। लक्ष्मणभट्टजी अपने छोटे कुटुम्बके साथ काशी जा पहुँचे। अब जब श्रीवल्लभको पाँचवें वर्षका आरम्भ गया तब (वि० सं० १५३३ ई० सं० १४७६) आषाढ़ सुदि २ और रविवारके रथयात्राके दिन पिताजीने खुदने ही श्रीवल्लभको अक्षरारम्भ करवाया और पाँचवें वर्षके अन्त भागमें (वि० सं० १५३४ ई० सं० १४७७) चैत सुदि ९ और रविवारको यज्ञोपवीत-

संस्कार बड़ी धामधूमसे किया गया। इसके बाद तुरन्त ही अपने स्नेही यतिराज माधवेन्द्रयति की पाठशालामें श्रीवल्लभके विद्याभ्यासका प्रबन्ध कर लिया गया। करीब डेढ़ वर्ष अध्ययन हुआ इतनेमें माधवेन्द्र यतिका व्रजमें जानेका हुआ और इनके शिष्य माधवानन्दजीके हाथमें अध्यापनकार्य चालू रहा। जब सातवां जन्मदिन आया उस समय संभवतः पिताजी द्वारा विष्णुस्वामी-संप्रदायकी दीक्षा बाल श्रीवल्लभ की हुई। पीछेसे यह बात विस्मृत हो गई और उस दिनको ही संप्रदायमें जन्ममाङ्गल्यदिन माना गया। संप्रदायमें यह दिन वि० सं० १५३५ (ई० सं० १४७८)के व्रज वैशाख वदी १०मी उपरान्त ११ और रविवारका माना है, और 'एकादसी दूसरो याम'--जो स्पष्ट रूपमें जन्मका नहीं, दीक्षामांगल्यका ही समय है। सगुणदासजीके निम्न पदमें यह बात ही दीख पड़ती है--

> "कांकरवारे तैलंग-तिलक-द्विज वंदों श्रीमदलक्ष्मणनंद।
> श्रीव्रजराजशिरोमनि सुंदर भूतल प्रगटे बल्लभचंद॥
> अवगाहत श्रीविष्णुस्वामि पद नवधाभक्तिरत्न-रसकंद।
> दर्शन ही ते प्रसन्न होत मन प्रगटे पूरन परमानंद॥
> कीरति विरुद कहां लों बरनों गावत लीला श्रुति सुरछंद।
> सगुणदास-प्रभु षट्गुणसंपन कलिजन-उद्धरन आनंदकंद॥

दक्षिणके देशोंमें आज पर्यन्त यह रिवाज चालू है कि बालकको विशिष्ट दीक्षा दी जाती है तब उस दिनकी मुहूर्तकुण्डली बनवाकर उस दिनको जन्मदिन जितना गौरव दिया जाता है।

बरोबर इस प्रसंग पर गुरुके शोधमें निकले हुए एक क्षत्रिय भक्तका आगमन हुआ। शरणार्थी यह क्षत्रिय कृष्णदास मेघन श्रीवल्लभाचार्यजीके समग्र जीवनकालमें अहोरात्र परिचर्यामें लगातार चालू रहा था।

## विजयनगरमें वास

काशीमें श्रीमाधवानन्दजीके पास श्रीवल्लभका अध्ययन व्यवस्थित चालू था। १६ वर्षमें सामान्य शास्त्रोंका अध्ययन हो गया और अब विशिष्ट शास्त्रोंके अध्ययनकी सुविधा दक्षिणमें सुलभ होनेके कारण मौसालमें जानेकी श्रीवल्लभकी इच्छा जानकर पिताजी सहकुटुम्ब विजयनगरकी ओर निकल पड़े। बीचमें यात्राके स्थानोंमें फिरते-फिरते भट्टजी विजयनगर आ पहुंचे और राज्यके दानाध्यक्ष अपने मामाजीके द्वारा की हुई सुविधाके कारण श्रीवल्लभका शास्त्रों एवं दर्शनोंका अध्ययन सुचारुरूपसे आगे बढ़ता जा रहा। यहां अन्यान्य आस्तिक-नास्तिक दर्शनोंके अध्ययनके साथ-साथ पूर्वमीमांसाका अध्ययन विशिष्ट रूपसे हुआ।

विजयनगरमें अच्छी तरहसे सुस्थिर होनेके बाद पिताजीकी इच्छा दक्षिणके तीर्थ स्थानोंके दर्शन की हुई। इस कारण कांकरपाढूसे बड़े पुत्र रामकृष्णको बुलवा लिया और तीनों पुत्रोंको लेकर माता-पिता यात्राके लिए निकले। दोनों पुत्रियोंके लग्न होनेके कारण उस विषयमें निश्चिन्तता थी। यात्रा करते-करते जब यह कुटुम्ब श्रीलक्ष्मण बालाजीके पवित्र धाममें गया (वि० सं० १५४४-ई० सं० १४८७) तब श्री····को शृंगार कराते-कराते लक्ष्मणभट्टजीका देहान्त हो गया। उस समय श्रीवल्लभका वय १६ वर्षोंका और छोटे रामचन्द्रका वय १४ वर्षोंका था। वहाँ ही पिताजीकी अन्त्येष्टि करके यह कुटुम्ब विजयनगर वापस लौट आया, रामकृष्ण कांकरपाढू गया। उनका दिल शुरूसे ही विरक्त होनेके कारण परम्पराके श्रीरामचन्द्रजीकी सेवा अपने दूसरे कुटुम्बीजनोंको सौंपकर उन्होंने मध्वसंप्रदायकी दीक्षा ली और 'केशवपुरी' नाम धारण करके घरसे निकल गये।

## प्रथम लघुयात्रा

श्रीवल्लभ एवं रामचन्द्र विजयनगरमें आकर मौसालमें स्थिर हुए। यहाँ पिताजीके वार्षिक श्राद्धको पूर्णकर पिताजीकी यात्राकी अपूर्ण इच्छा पूर्ण करनेके लिए और माताजीको भी यथापुण्यका लाभ देनेके लिए अल्प समयके लिए सं० १५४५ (ई० स० १४८८)में प्रवासमें आगे बढ़े। प्रथम कांकरपाढ़ू आये और माताजी की शोकमुक्ति करवाई। वहाँसे अब आप, श्रीमाताजी और सेवक कृष्णदास मेघन तीन आगे बढ़कर श्रीपुरुषोत्तम शेष श्रीजगदीशमें पहुंचे। उस समय ओरिस्सामें गजपति पुरुषोत्तम नामक परम धार्मिक राजा था। श्रीजगन्नाथपुरीमें उसके दरबारमें वाद-विवाद चलता था कि—(१) मुख्य शास्त्र क्या, (२) मुख्यदेव कौन, (३) मुख्य मन्त्र क्या, और (४) मुख्य कर्म क्या? श्रीजगदीश मन्दिरके विशाल प्रांगणमें वादविवाद हो रहा था उसी समय अकस्मात् श्रीवल्लभ श्रीजगदीशके दर्शनके लिए आ पहुंचे। यह बाल ब्रह्मचारी श्री····के दर्शनके बाद कुतूहलवशात् उस वादसभामें बैठे। प्रश्न सरल थे, किन्तु वे गम्भीर। श्रीवल्लभको आश्चर्य हुआ कि यहाँ श्रीजगदीशके मन्दिरमें ही बैठकर इस प्रकारकी बालिश चर्चा होती है। इन प्रश्नोंका उत्तर मात्र चतुराईकी अपेक्षा तीर्थगोरकृष्णजीको पूछने लगे कि मैं इस चर्चामें भाग ले सकूँ? गोरने राजा-जीसे निवेदन किया। अनुज्ञा मिलनेपर श्रीवल्लभ खड़े हुए और साश्चर्य निवेदन किया कि यहाँ हम सब आस्तिक लोग इकट्ठे हुए हैं। हमारी सबोंकी अपने शास्त्रोंमें श्रद्धा है। वेद-उपनिषद्, गीताजी और ब्रह्मसूत्रों-में हमारी पूरी श्रद्धा है। इन तीन प्रस्थानोंमें हमारी गीताजीकी ओर परम श्रद्धा है। क्या गीताजी पन्द्रहवें अध्यायके अन्त भागमें जो कहतो है, क्या हमें वह बाध्य नहीं है? इस बातको हम प्रमाणके रूपमें यदि स्वीकार करते हैं तो अपने आपसे ऊपरके चार प्रश्नोंका उत्तर मिल जाता है; जैसा कि—

> एकं शास्त्रं देवकीपुत्रगीतं, एको देवो देवकीपुत्र एव।
> मन्त्रोऽप्येकस्तस्य नामानि यानि, कर्माप्येकं तस्य देवस्य सेवा॥

(१) भगववान् देवकीनन्दन श्रीकृष्ण द्वारा गाई हुई गीता एकमात्र शास्त्र,
(२) वे देवकीनन्दन श्रीकृष्ण एकमात्र देव,
(३) उनके जितने नाम वे एकमात्र मन्त्र, और
(४) उनकी सेवा वह एकमात्र कर्म।

इस निर्णयात्मक कथनसे सभी लोगोंके मनका उत्तमोत्तम समाधान करके श्रीवल्लभ तुरन्त वहाँसे निकल गये, मानव समूहमें सम्मिलित हो गये। इस बालसरस्वतीको यश या विजय या प्रतिष्ठाका कोई खयाल नहीं था, न मानकी कोई भावना भी अब तक खड़ी नहीं हुई थी। वे दूसरे दिन यात्रा में आगे बढ़े। इस प्रवासमें ही वर्षामें उनको एक दूसरे महत्त्वके शिष्य-सेवक आ मिला, जो दामोदरदास हरसानीके नामसे प्रसिद्ध है। [इस ऐतिहासिक प्रसंगका निर्देश जगन्नाथपुरीके इनके गोर गुच्छिकार कृष्णने वि० सं० १५९५ (ई० स० १५३८)में श्रीवल्लभाचार्यजीके बड़े पुत्र श्रीगोपीनाथजी श्रीजगदीश दर्शनके लिए गये थे तब उनको कहा था, और गोरके चोपड़ेमें इस बातके लिखे हुए निर्देश पर श्रीगोपीनाथजीके हस्ताक्षर भी प्राप्त हुए हैं।]

श्रीवल्लभ इस लघुयात्रामें आगे बढ़ते हुए दूसरे वर्षमें उज्जैन आ पहुंचे और अपने तीर्थगोर नरोत्तम-के चोपड़ेमें सं० १५४६ चैत्र सुदि १के दिन कन्नड़ लिपिमें हस्ताक्षर दिये। वे आज भी सुलभ हैं—'श्रीविष्णु-स्वामिमर्यादानुगामिना वल्लभेन अवन्तिकायां नरोत्तमशर्मा पौरोहित्येन सम्माननीयः सं० १५४६ चैत्र शुद्ध प्रतिपदि।' इस समय श्रीवल्लभका वय १७ का था। इस लघुयात्राको समाप्त कर अल्प समयमें विजयनगर वापस आ पहुंचे और अध्ययन कार्यको फिरसे शुरू कर दिया।

## ग्रन्थलेखनारम्भ

विजयनगरके कुछ लम्बे निवासमें छोटी मोटी वाद सभाओंमें भाग लेनेके प्रसंग आये थे इस कारण स्वसिद्धान्त प्रतिपादनकी शक्ति और प्रतिपक्षियोंके समक्ष अपनी बात सुचारुरूपसे रखनेकी युक्तिमत्ता सिद्ध हो गई थी। पूर्वमीमांसाका बलिष्ठ अभ्यास हुआ ही था, इससे स्वतन्त्र विचार करनेकी भी शक्ति सिद्ध हो चुकी थी। अपने विजयनगरके निवास दरम्यान श्रीवल्लभने अपने प्रवासमें भी रखनेकी सुविधा हो इस कारण रूपरेखात्मक 'तत्त्वार्थदीपनिबन्ध' नामक बड़े प्रकरण ग्रन्थकी रचना भी की थी।

इस ग्रन्थसे श्रीवल्लभने विचार विमर्शकी एक नयी ही दिशा खोल दी, आज तक आचार्योंने उपनिषद्, गीता, एवं ब्रह्मसूत्रोंको तीन प्रस्थानोंके रूपमें स्वीकार किया था, श्रीवल्लभने व्यासकी समाधि भाषा—श्रीमद्भागवतको चतुर्थ प्रस्थानका मान दिया, इस पूर्व मध्वसंप्रदायमें भागवतका और आदर था, किन्तु प्रस्थान के रूपमें स्वीकार नहीं किया गया था, इसके आगे यह भी बात श्रीवल्लभने की थी कि इंन चारों प्रस्थानोंको अनुकूल रखकर किसीने आज भी कोई विधान किया हो तो भी वह प्रमाण है। प्राचीनतम हो, किन्तु चारों प्रस्थानोंके खिलाफ हो तो वह सर्वथा अप्रमाण—अमान्य है।

'तत्त्वार्थदीपनिबन्ध'का अध्ययन करनेसे एक बात अन्यन्त स्पष्ट है कि श्रीवल्लभके दिलमें उस समय कोई नया मत प्रस्थापित करनेका खयाल नहीं था, कलियुगमें मात्र कृष्णसेवा ही उद्धार करने वाली है यह बात उन्होंने स्पष्ट रूपमें कही थी, इस निबन्धके प्रथम 'शास्त्रार्थप्रकरण'में वेदान्त सिद्धान्त—'अविकृत परिणाम वाद' किंवा 'अखण्ड ब्रह्मवाद'का स्वरूप स्पष्ट किया था, जिसके पीछे श्री विष्णुस्वामीकी परम्परा होना संभव है। उनको पिताजीकी ओरसे उस परंपराके भागवत मार्गके जो संस्कार मिले थे उनकी प्रतिच्छाया इस निबन्ध ग्रन्थमें मिली थीं, श्रीमद्भागवतके अर्थोंका भी उन्होंने विचार किया था। वह इस निबन्धके तीसरे 'भागवतार्थ प्रकरण'में मिलता है, इस निबन्धके प्रथम शास्त्रार्थ प्रकरणकी पुष्पिका इस बातका ही समर्थन करती है, जैसा कि 'श्रो कृष्ण वेदव्यास विष्णुस्वामी मतानुवर्ति श्रीवल्लभदीक्षित विरचिते तत्त्वदीपे शास्त्रार्थ प्रकरणं नाम प्रथमं प्रकरणम्।' संभव है इस निबन्धका तीसरा प्रकरण कितनेक समय बाद ही लिखा हो।

## प्रथम भारत परिक्रमा—

अपनी २० वर्षोंकी वयमें श्रीवल्लभने विजयानगरमें काफी अध्ययन-परिशीलन और ग्रन्थ लेखन शक्तिकी प्राप्ति कर ली थी। अब देशाटन एवं यात्रा करके अपने ज्ञानको मजबूत करनेकी भावना हुई, इस समय तकमें वर्धाके दामोदर दास हरसानी करके भावुक भक्त सेवक भी सेवामें आ पहुँचे थे। श्री वल्लभ कृष्णदास मेघन और दामोदरदास हरसानी ये तीन अब भारतवर्षके तीर्थोंकी परिक्रमा करनेके लिए निकल पड़े। अब विजयनगरसे निकलकर यात्रा करते करते वे पंढरपुर आये। श्रीवल्लभने भीमरथी नदीके तटपर प्रथम ही श्रीमद्भागवतका पारायण किया। संभव है कि श्रीमद्भागवतकी उनकी प्रथम सूक्ष्म टीकाका आरम्भ भी यहाँसे हुआ हो। इस टीकामें श्रीभागवतके प्रकट शब्दार्थ बतानेका प्रयत्न था। इस प्रवासमें ही १. जैमिनिके पूर्वमीमांसा धर्म सूत्रोंके भाष्यका और बादरायणके उत्तरमीमांसा ब्रह्मसूत्रोंके भाष्यका भी आरम्भ किया हो। इससे पूर्व 'तत्त्वार्थ दीप निबन्ध'के दूसरे 'सर्व निर्णय' प्रकरणमें पूर्वमीमांसाके मूलतत्त्व देकर वहाँ ही भागवत मार्गकी उपयोगिता बतानेका प्रारंभिक प्रयत्न किया ही था। अब भाष्य द्वारा उस प्रयत्नोंको सनाथ करनेका मनोभाव असंभवित नहीं है।

शुद्धाद्वैत वेदान्त—उनके शब्दमें तो 'ब्रह्मवाद', उसकी वैसी ही स्थिति थी। श्री विष्णु स्वामीका

वही मत था। किन्तु उनका कोई ग्रन्थ बचा नहीं था, अतः उस सिद्धान्तका सविशेष प्रकाश 'ब्रह्म सूत्रों'के 'अणुभाष्य' में बताना समुचित समझा गया।

इस परिक्रकासे आप सं० १५५४ (ई० सं० १४६७) वैशाख सुदि ३ के दिन श्रीवल्लभ अपने दोनों सेवकोंके साथ विजयनगर आ पहुँचे। संभव है कि इस परिक्रमाके समयमें श्रीवल्लभने श्रीमद्भागवतकी सूक्ष्म टीका, पूर्वमीमांसा भाष्य एवं अणुभाष्य संपन्न करनेकी संभावना है। इन सभी ग्रन्थोंमें और बालबोध, सिद्धान्त मुक्तावलि, भक्ति वर्धिनी जैसे प्रकरण ग्रन्थोंमें कोई नया मत संप्रदाय प्रस्थापित करनेका पता चलता नहीं है।

## द्वितीय भारत परिक्रमा :

एक वर्षके लिए विजयनगरमें ठहरकर सं० १५५५ (ई० सं० १४९९) चैत्र सुदि २ रविवारके दिन माताजीकी आज्ञा लेकर अपने उन दोनों सेवकोंके साथ निकल पड़े और वहाँसे यात्रा करते करते पंढरपुर फिरसे आ पहुँचे। वहाँकी यात्रा पूर्ण करके गुजरात सौराष्ट्रके अनेक तीर्थोंमें गये और बहुतसे स्थानोंमें श्रीमद-भागवत पारायणका लोगोंको श्रवण कराया, वहाँसे मालवेमें आकर फिर बुंदेलखण्डमें वेत्रवतीके तीर प्रान्तपर आये हुए ओड़छाके प्रदेशमें आ पहुँचे। उस समय 'ओड़छा' प्रसिद्धिमें आया नहीं था; राजधानी गढकुंडार नामक किलामें थी। उस समय वहाँ मलखान सिंह नामक राजपूत राजा (ई० स० १४६९-१५०२) था और उसके दरबारमें शांकरों एवं वैष्णवोंके बीच वादचर्चा चल रही थी। घटसरस्वती नामक एक शांकर विद्वान् केवला-द्वैत वादका प्रबलतासे समर्थन कर रहा था। उसके सामने वैष्णवोंके लिए टिकना असंभव बन गया था। बरो-बर उसी मौकेपर श्रीवल्लभ वहाँ आ पहुँचे, उनकी ख्याति इस पूर्व भारतके विद्वानोंमें स्थापित हो गई थी। उनका आगमन सुनते ही राजा एवं श्रीवल्लभके सजातीय राजपण्डित विद्या देव और अन्य वैष्णव विद्वानोंको आनन्द हुआ। इस समय श्रीवल्लभका वय २७-२८का था। दोनों मीमांसा एवं भगवच्छास्त्रोंपर अच्छा काबू आ गया था। विजयनगरमें ही वाद शक्ति तो विकसित हो चुकी ही थी उन्होंने शास्त्रार्थमें भाग लिया और अन्तमें शांकर विद्वानोंको पराजित किया। राजाने प्रसन्न होकर श्रीवल्लभका कनकाभिषेक किया। यह उस समयका विद्वानोंके लिए एक बड़ा मान था।

इस मानकी प्राप्ति करके श्रीवल्लभ तीर्थराज प्रयागमें त्रिवेणी स्नानके लिए पहुँचे। और वह कार्य सम्पन्न करके काशी पहुँचे, जहाँ वि० सं० १५५९ (ई० सं० १५०२) वैशाख वदी २ के दिन मणिकर्णिका घाटपर स्नान करके वहाँ इकट्ठे हुए विद्वानोंके साथ विविध चर्चाका लाभ उठाया।

भारतवर्षके विविध तीर्थोंमें जो दूषित परिस्थितिका अनुभव किया था उसका चित्र आपने अपने एक छोटे ग्रन्थ 'कृष्णाश्रय'में व्यक्त किया है। ऐसे जटिल समयमें सुकृती लोगोंको मार्गदर्शन देकर सत्पथपर लानेकी उनकी भावना बलवत्तर होती जाती थी। काशीमें उस समय चौड़ा गाँवके पूर्वपरिचित कृष्णदास चौपड़ा नामक क्षत्रियके पुत्र सेठ पुरुषोत्तमदास रहते थे और अपने निवास दरम्यान वहाँ उन्होंने ठीक-ठीक प्रतिष्ठा भी प्राप्त कर ली थी। मणिकर्णिका घाटपर उनको श्रीवल्लभका दर्शन एवं उनकी भक्तिपूर्ण विद्वत्ताका परिचय होनेपर शिष्य बननेकी भावना हुई। पूर्वपरिचयके कारण श्रीवल्लभने उनको भागवती दीक्षा दी और उनके घरपर जा ठहरे, जहाँ आपने दिनों तक श्रीमद्भागवतका व्याख्यान दिया। सबसे प्रथम, जन्माष्टमीके उत्सवपर, उनके घरपर नन्दमहोत्सव किया गया। पुरुषोत्तमदास सेठकी योग्यता देखकर श्रीवल्लभने उनको शरणार्थियोंको शरणदीक्षा देनेकी आज्ञा दी थी। 'कृष्णसेवामें तत्परता, दम्भादिदोष-रहितता, श्रीमद्भागवतके तत्त्वका सबल ज्ञान जिनमें हो वह गुरु हो सके' ऐसा विधान 'तत्त्वार्थ दीपनिबन्ध'-के दूसरे 'सर्वनिर्णय प्रकरण'में इस पूर्व किया ही था; उसका यहाँ पुरुषोत्तमदास सेठमें सबूत मिलता है।

काशीपुरी विद्याका बड़ा धाम थी। बाल्यकाल यहाँ ही व्यतीत किया था, इस कारण कोई अपरिचितता नहीं थी। यहाँ चातुर्मासके दिनोंमें अनेक विद्वानोंके चर्चाविचारणाका मौका मिला, और इसके फलस्वरूप 'पत्रावलम्बन' नामक सुमधुर वादग्रन्थकी श्रीवल्लभके पाससे प्राप्ति हुई। पूर्वमीमांसा एवं उत्तर-मीमांसा—दोनोंके सिद्धान्तोंका समन्वय इस ग्रन्थमें दीख पड़ता। दुःखका विषय है कि ग्रन्थका मध्यका कितनाक भाग नष्ट हो गया है। काशी विश्वनाथपर कितना श्रीवल्लभको आदर था वह भी इस ग्रन्थके अन्तभागको देखकर समझमें आता है; जैसा कि—

स्थापितो ब्रह्मवादो हि सर्ववेदान्तगोचरः।
काशीपतिस्त्रिलोकेशो महादेवस्तु तुष्यतु ॥३॥

काशीमें उस समय करीब सात मासों जितना समय भगवच्चर्चा एवं शास्त्रचर्चामें और शरणार्थी जीवोंको भागवती दीक्षा देनेमें एवं ग्रन्थलेखनमें व्यतीत करके आप वि० सं० १५५९ (ई० स० १५०२)—व्रज मार्गशीर्ष वदी ७ शनिवारके दिन श्रीजगदीशके दर्शनके लिए निकल पड़े। जिस दिन आप जगन्नाथपुरीमें पहुँचे वह दिन एकादशीका था। जब दर्शनके लिए मन्दिरके प्रांगणमें पहुँचे उस समय किसी पण्डेने आकर श्रीजगदीशका महाप्रसाद आपके हस्तमें दे दिया। श्रीवल्लभने आदरपूर्वक ले लिया और वहाँ ही द्वादशीके सूर्योदय तक प्रभुके भजन-कीर्तनोंमें मशगूल बन रहे और सूर्योदय होते ही स्नान-संध्याकी झंझट किये बिना ही प्रेमपूर्वक प्रसादका प्राशन किया। यों एकादशीके व्रतको और प्रसादके सम्मानको अविचलित रखा। माताजोंको यहाँ ही बुला लिया और फिर काशीकी ओर गये।

श्रीवल्लभका वय तीस वर्षोंका हो गया था। माताजीको एक भारी व्यथा थी। बड़ा पुत्र रामकृष्ण विरक्त होकर चला गया था, छोटा पुत्र (भविष्यका एक अच्छा कवि) रामचन्द्र मौसालमें विजयनगर दत्तक गया था। माताजीकी व्यथा श्रीवल्लभ लग्न करे तब ही दूर हो सके ऐसा था। श्रीवल्लभका दिल विरक्ततामें जीवन व्यतीत करनेका था, किन्तु माताजीके ही आग्रहसे काशीमें ही अपने सजातीय गोपालोपासक देवन भट्टकी पुत्री श्रीमहालक्ष्मीके साथ लग्न किया। लग्नके बाद पत्नीको उसके पिताके वहाँ ही रखा और माताजीको यात्रा करानेके लिए साथ लेकर निकल पड़े और अल्प समयमें विजयनगरमें आ पहुँचे। यहाँ मामाजीके वहाँ ठहरकर, लिखे हुए ग्रन्थोंका संस्करण कर लिया।

### मध्यस्थता और कनकाभिषेक

उस समय विजयनगरमें राजकीय दंगा शान्त हो चुका था और सेनापति तुळुव नरसिंहने साळुव वंशके निर्बल राजा इम्मड़ि नरसिंह (ई० स० १४८२-१५०५)को एक छोटे स्थानका राज्य सौंपकर अपना राजत्व स्थापित कर दिया। सेनापति नरसिंह स्वल्प समयमें ही मर गया और इसके बाद उसके बड़े पुत्र वीरनरसिंह (ई० स० १५०७-१५०९)के हाथमें राज्यधुरा आई। उसका मुख्य अमात्य नरास नायक था और राजाका छोटा भाई कृष्णदेव रायलु सेनापति था। दोनोंने मिलकर विजयनगरके राज्यको अच्छी स्थिरता दी। दो ही वर्षमें नरसिंहका देहान्त हुआ और कृष्णदेवको राजत्व मिला। वह राजा बड़ा धार्मिक था। सेनापतिकी हैसियतसे भी मन्दिरों एवं तीर्थोंके उद्धारका कार्य बहुत किया था। वह प्रतिवर्ष विद्वानोंको बुलाकर भिन्न-भिन्न विषयोंपर शास्त्रार्थ करवाता था और विजेताको कनकाभिषेक करवाकर मान देता था। उस समय विजयनगरमें मध्व सम्प्रदायके आचार्य व्यासतीर्थ (ई० स० १४४६-१५३९)का बड़ा मान था। कृष्णदेव पिताके समयमें जब सेनापति था उसी समय ई० स० १५०५ में द्वैत और अद्वैत सिद्धान्तोंकी एक बड़ी चर्चासभा रखी गई थी। एक ओर द्वैतमतवादी व्यासतीर्थ और दूसरी ओर केवलाद्वैतवादी शांकर

पण्डितगण था। श्री अप्यण दीक्षितके रचे हुए 'व्यासतात्पर्यनिर्णय' नामक ग्रन्थ पराजित आचार्यको सर्वथा पराजित मान लेना नहीं चाहिए। यों कहकर मास तक चले हुए शास्त्रार्थका निर्देश किया है। शायद यही प्रसंगपर मध्यस्थके रूपमें पूर्वमीमांसाके उस समयमें अपने पूर्वमीमांसा भाष्यके कारण मान्य कोटिके और तब काशीसे आकर तीन सालसे ठहरे हुए दार्शनिक विद्वान् श्रीवल्लभको चुना गया। द्वैत और अद्वैत सिद्धान्तोंकी चर्चाके अन्तमें श्रीवल्लभने दिया हुआ निर्णय दोनों पक्षोंको बाध्य था। उस समय मध्यस्थतामें कोई उत्तरमीमांसक होता तो निर्णयके विषयमें आपत्तिका भय रहता। श्रीवल्लभका पूर्वमीमांसापर पूरा काबू था—भाष्य तो लिखा ही था, उत्तरमीमांसापर भी 'अणुभाष्य' लिखा था। वादके अन्तमें 'इच्छा-द्वैत' निर्णयमें देकर दोनों पक्षोंका समुचित समाधान किया और नियमानुसार राजा एवं सभी विद्वानोंकी ओरसे 'कनकाभिषेक'के पात्र बने। कनकाभिषेक सम्पन्न होनेपर विरक्त-प्रकृतिके श्रीवल्लभने उस निमित्त मिले हुए द्रव्य स्नानजलवत् गिनकर वादी-प्रतिवादियोंके बीच बाँट दिया। तब राजाने उनका तुलापुरुष-समारम्भ किया। राजाने १६००० मुद्रा श्रीवल्लभके चरणमें रखी, जिनमेंसे ८००० के आभूषण बनवाकर विजयनगरमें प्रसिद्ध श्रीविट्ठलनाथजीको अर्पित कर दिये; ४००० अपने पिताजीके कर्जमें दे दी, और ४००० अपने गृहस्थ जीवनमें उपयुक्त हो इस कारण राजाके वहाँ जमा रखी।

इस प्रसंगके बाद श्रीव्यासतीर्थ श्रीवल्लभको मिले और मध्वसम्प्रदायको स्वीकार करनेको कहा, किन्तु श्रीवल्लभ अपने सिद्धान्तमें अचल थे।

विजयनगरके इस संमानमहोत्सवमें श्रीवल्लभको मध्यस्थी बननेके कारण सबोंसे आचार्यत्व मिल पाया था और अब आप श्रीवल्लभाचार्य बन पाये थे। विजयनगरके निवास दरम्यान 'तत्त्वार्थदीपनिबन्ध' का तीसरा प्रकरण की स्वोपज्ञ टीकाका भी आरम्भ किया हो ऐसा प्रतीत होता है; कितनेक प्रकरण ग्रन्थ, गायत्री भाषादिक भी लिखे गये थे।

## तीसरी परिक्रमा और पुष्टिमार्गका विकास

आज तक श्रीआचार्यजी सामान्य विष्णुस्वामि संप्रदायानुयायी विद्वान्के रूपमें भारतवर्षमें पर्यटन कर रहे थे। एक लघुयात्रा और दो बड़ी यात्राएँ कर चुके थे। अब स्वतन्त्र आचार्यके रूपमें प्रस्थापित होनेके कारण गौरवसे वे यात्राके लिए निकले, तो भी साथमें तो माताजी एवं दामोदरदास हरसानी और कृष्णदास मेघन ही थे। विजयनगरसे निकलकर रामेश्वर गये और वहाँसे लौटकर श्रीबालाजी आदिके तीर्थ करते-करते पंढरपुर आकर श्रीविठोबाके दर्शन किये और अपने पूर्वके स्थानमें ही दूसरी दफे श्रीमद्भागवत-पारायण श्रवण करवाया। वहाँसे नाशिक आदि तीर्थ करते-करते जनकपुर आये और माणेकतालावपर श्रीमद्भागवत-पारायण श्रवण करवाया। इस समय विष्णुस्वामी संप्रदायके केवलराम नागा अपने ५०० शिष्योंके साथ शरण आया। आचार्य श्रीने उसको भागवती दीक्षा दी और उसके ही द्वारा उसके ५०० शिष्योंको दीक्षा दिलवाई।

वहाँसे गुजरात-सौराष्ट्रके प्रसिद्ध तीर्थोंमें श्रीमद्भागवत पारायण श्रवण कराते-कराते और शरणार्थियोंको भागवती दीक्षा देते-देते मारवाड़की पूर्व सरहदके झारखण्ड नामक स्थलमें आ पहुँचे, यहाँ आचार्यश्रीके सुननेमें आया कि अपने विद्यागुरु माधवेन्द्रयति व्रजमें गिरिराज गोवर्धनपर प्रगट हुए श्रीगोवर्धनधरण देवदमनकी सेवामें मस्त रहते थे उनकी कितनेक वर्षों पूर्व ही (ई० सं० १४८४ में ही) सद्गत होनेके कारण श्री····की सेवाकी बहुत अव्यवस्था हो गई थी। आचार्य श्री झड़पसे व्रजभूमिमें आ पहुंचे और व्रजमें आकर प्रथम मुकाम गोकुलमें गोविन्दघाटपर किया। वह दिन वि० सं० १५६३ (ई० सं० १५०६) श्रावण

सुदि ११ गुरुवारका था। सारे दिनका उपवास था; प्रभु श्रीगोवर्धनधरणके दर्शनकी बड़ी उत्कटता थी। उसी उत्कटतामें कहा गया है कि वहाँ मध्यरात्रिके समय आपको भगवान् श्रीगोवर्धनधरणका साक्षात्कार हुआ। उस आचार्यश्रीने प्रभुको सर्वात्म भावपूर्वक आत्मनिवेदन किया और रेशमका कण्ठसूत्र प्रभुके कण्ठमें पहिराया। संप्रदायमें यह दिन तबसे 'पवितरा एकादशी'की संज्ञासे पुष्टिमार्गके प्राकट्य-दिनकी हेसियतसे माना जाता है। यों प्रतिवर्ष 'श्रावण शुक्ला एकादशी' पुष्टिमार्गीय वैष्णवोंके लिए परमोत्सवका दिन हो रहा है। इस प्रसंगका खयाल आचार्यश्रीने अपने 'सिद्धान्त रहस्य' नामक छोटे प्रकरणग्रन्थके आरम्भमें दिया है। जैसा कि—

'श्रावणस्यामले पक्ष एकादश्यां महानिशि। साक्षाद्भगवता प्रोक्तं तदक्षरश उच्यते ॥१॥
ब्रह्मसंबन्धकरणात् सर्वेषां देहजीवयोः। सर्वदोषनिवृत्तिः .... .... .... .... ॥२॥'

## पुष्टिमार्गका आविष्कार

पुष्टिमार्ग-कृपामार्ग-अनुग्रहमार्ग यों तो कोई नई बात नहीं है। सृष्टिके आरम्भसे ही सबोंके लिए भगवान्की कृपा अनिवार्य बन रही है। तारतम्य इतना ही है कि जीवोंका लक्ष्य सृष्टिके प्रवर्तक ब्रह्म-परमात्मा-भगवान्की ओर नहीं रहता है, केवल भौतिक तुच्छ सुखोंकी ओर ही सीमित रहता है—किसी जीवको ही इन तुच्छ, सुखोंके पार निःसीम-सुखात्मक भगवान्की ओर जाता है। मेरा कुछ ही नहीं है, यहाँ जो कुछ भी है वह क्षणिक है और मृत्युके बाद कुछ कामका नहीं, यहाँ एवं मृत्युके बाद जो कोई अविचलित वस्तु है वह केवल भगवान् ही है, अतः जगत्के अपने सब कुछ व्यवहार प्रामाणिक रूपमें चलाते-चलाते भी भगवदर्पण बुद्धिसे ही किया जाय, सतत भगवान्की शरणभावना ही रहे।' गीतामें जिसकी सुस्पष्टता मिलती है वह शरणमार्ग ही 'पुष्टिमार्ग'के मूलमें पड़ा है। दूसरे दिन प्रातःकालमें श्रीआचार्यजीने अपने प्रिय शिष्य और सेवक दामोदरदास हरसानीको प्रथम ही यह आत्मनिवेदन दीक्षा दी। उस दिन तक, जबसे श्रीवल्लभके सामान्यरूपमें आप दीक्षा देते थे वह विष्णुस्वामि-परंपराकी गोपाल मन्त्रवाली भागवती दीक्षा थी। पिताजीसे आपको यह दीक्षा मिली थी और कृष्णसेवापर दम्भादिरहित और श्रीभागवतके जाननेवाले किसी भी अधिकारी वैष्णवराजके द्वारा भी होती थी; पुष्टिमार्गीय आत्मनिवेदन दीक्षा अब अधिकृत गुरुसे ही होनेका प्रघात शुरू हुआ, क्योंकि इस आत्मनिवेदन-दीक्षा स्वयं भगवान्ने श्रीवल्लभाचार्यजीको दी और आपने अपने प्रिय शिष्य दामोदरदास हरसानीको देकर प्रणालीका आरम्भ किया। श्री आचार्यजीकी कोटिका पुरुष ही यह दीक्षा दे सके इतना इस दीक्षाका गौरव रहा। इसी कारणसे श्रीवल्लभ कुलमें ही गुरुत्व भावना स्थिर रही है। इतर किसी भी वैष्णवको एवं श्रीवल्लभवंशमें पुत्रियों और वधुओंका यह अधिकार नहीं रहा है।

आज पुष्टिमार्गमें क्रमिक दो दीक्षाएँ होती हैं। १. प्राथमिक दीक्षाको 'नामनिवेदन' या 'शरणदीक्षा कहते हैं और २. द्वितीय सर्वोच्चदीक्षाको 'आत्म निवेदन' या 'ब्रह्मसंबन्ध दीक्षा' कहते हैं। प्रथम दीक्षाओंमें शरणके लिए आये हुए किसी भी जीवको 'श्री कृष्णः शरणं मम' यह अष्टाक्षर मन्त्र गुरुकी ओरसे कानमें बोला जाता है। और तुलसी कण्ठी गलेमें पहिनाई जाती है। दूसरी दीक्षामें ऐसे नाम निवेदन प्राप्त जीवको पूर्व दिनके लिए शुद्धि पूर्वक उपवास व्रत कराया जाता है। दूसरे दिन प्रातः कालमें स्नानादिकसे निवृत्त होकर अत्यन्त शुद्ध रूपमें आये हुए दीक्षार्थीको गुरुके समक्ष शरण भावना पूर्वक जानेका होता है। गुरु दीक्षार्थीके दाहिने हाथमें तुलसी पत्र रखवाकर आत्म निवेदन मन्त्रका अर्पण कराते हैं। माना गया है कि यह मूल मन्त्र 'दासोऽहं, कृष्ण, तवास्मि' इतना छोटा ही था, जो श्रीआचार्यजीको भगवान्की ओरसे मिला, श्रीआचार्यजीने

इसके आगे 'सहस्रपरिवत्सरमितकालजात-कृष्णवियोगजनिततापक्लेशानन्दतिरोभावोऽहं भगवते कृष्णाय देहेन्द्रियप्राणान्तःकरणानि तद्धर्मांश्च दारागारपुत्राप्तवित्तेहपराणि आत्मना सह समर्पयामि'—(असंख्य वर्षोंका समय व्यतीत हो गया है। इस कारण, भगवान्‌से वियुक्त होनेका जो ताप क्लेश होना चाहिए वह तिरोहित है वैसा मैं (शरण प्राप्त जीव) देह, इन्द्रिय, प्राण, अन्तः करण और इनके धर्मों, एवं स्त्री, घर, पुत्र, रिश्तेदारों, संपत्ति, ऐहिक और पारलौकिक सभीका आत्मा सह भगवान् श्रीकृष्णको समर्पण करता हूँ) इतना भाग स्पष्टताके लिए संमिलित किया। श्रीआचार्यजीके पौत्र श्रीगोकुलनाथजीके घरमें 'भगवते कृष्णाय श्रीगोपीजनवल्लभाय' ऐसा कहा जाता है।

'सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज' (भ० गी० १८।५४) और 'ये दारागारपुत्राप्तान् प्राणान् वित्तमिमं परम्।' (भाग०, ९-४-६५), 'दारान् सुतान् गृहान् प्राणान् यत् परस्मै निवदेनम्।' (भाग० ११-३-२८), एवं 'कायेन वाचा मनसेन्द्रियैर्वा बुद्धयात्मना वानुसृतस्वभावात्। करोति यद् यत् सकलं परस्मै नारायणायेति समर्पयेत् तत्।' (भाग० ११-२-३६)—इन वाक्योंका ही यह संक्षेप है। यों कुछ भी नयी बात न कहते प्राचीन प्रणालीका ही पुनरुज्जीवन किया गया है।

दामोदरदास हरसानीको प्रथम दीक्षा देकर फिर तुरन्त कृष्णदास मेनन, और नये शिष्यों—प्रभुदास जलोरा क्षत्रिय, रामदास चौहाण आदि वैष्णवोंको दीक्षा दी। इस कार्यकी विशिष्टताका कुछ खयाल 'तत्त्वार्थ दीपनिबन्ध'के दूसरे प्रकरणके 'सर्वत्यागेऽनन्यभावे····' (२१८-२१९) आदि दो श्लोकोंमें मिलता है।

सामान्य भक्तिमार्ग-भागवतमार्गसे आगे बढ़कर श्री आचार्यजीने विशिष्ट भक्तिमार्ग-पुष्टिमार्गका आविष्कार किया, और अब आप ही इस मार्गके प्रधान सुकानी बने। इनके पूर्व सिद्धान्तमें साधन भक्ति और शुद्धाद्वैत ब्रह्मवाद था, माहात्म्यज्ञानसे पूर्ण भक्तिकी चरम कोटिमें अक्षर ब्रह्मके साथ किसी भी एक प्रकारका मोक्षमें ही इतिकर्तव्यता थी। अब जो नया आविष्कार हुआ वह किसी भी प्रकारके ज्ञानसे निरपेक्ष निःसाधन प्रेमलक्षणाके फलस्वरूप किसी भी दशामें भगवल्लीलाका साक्षात् अनुभव और देहान्तके बाद भगवल्लीला-सहभागिताकी कोटिका था।

### श्रीगोवर्धनधरण श्रीनाथजी

श्रावण शुक्ला द्वादशीके पुष्टिमार्गके नये आविष्कारको सम्पन्न करके आप शिष्योंके साथ श्रीगोवर्धन पर्वतपर पहुंचे और सबसे प्रथम मयूरपिच्छका मुकुट एवं पीताम्बर काछनीका श्रीगोवर्धनधरणके स्वरूपको श्रृंगार करके भोग धराया। संप्रदायमें उस दिनसे श्री···का श्रीनाथजी नाम आपने प्रसिद्ध किया। आचार्य-श्रीने पुष्टिमार्गीय सेवाप्रकार—नन्दालयकी भावनासे शुरू किया और श्री····की सेवाका अधिकार रामदास चौहाणको एवं कीर्तनकी सेवाका कुम्भनदासजीको सौंपा। प्रभुको गायों पर बहुत प्रेम है इस कारण अपनी ओरसे एक गाय खरीद करवाकर श्री····की सेवाके लिए दी। और थोड़े ही समयमें वहाँ बड़ी गोशाला बन गई।

### द्वादशवनी व्रजपरिक्रमा

इस असामान्य कार्य को सम्पन्न करके आपने भगवान् बाल कृष्णके विहार स्थान व्रजभूमिके बारह वनोंकी भक्ति भावपूर्ण परिक्रमाका वि० सं० १५६३ (ई० स० १५०६) व्रज आश्विन वदि १२ के दिन मथुरामें विश्रामघाटपर संकल्प करके गोरको साथ लेकर आरम्भ किया। आगे जाकर श्रीगोकुलनाथजीके व्रजचौरासी कोस-परिक्रमा प्रघात पाड़ा इसका यह द्वादशवनी परिक्रमा मूल था। परिक्रमामें जब आप भांडरी वनमें आये तब वहाँ मध्व संप्रदायके विजयनगर वाले आचार्य व्यासतीर्थजी मिले। उन्होंने श्रीवल्लभाचार्यजीके

समक्ष अपनी पूर्वकी विज्ञप्तिका पुनरुच्चारण किया, किन्तु आपने सविवेक अनिच्छा बताई, आगे बढ़कर अब तो स्वतन्त्र निर्गुण भक्ति मार्ग-पुष्टिमार्गके प्रचारकी ही अपनी भावना व्यक्त की। भिन्न-भिन्न वनोंकी परिक्रमा करके आप फिर श्रीगोवर्धन गिरिपर आये वहाँ श्रीनाथजीका प्रथम अन्नकूटोत्सव संपन्न किया। दूसरे दिन भाई दूजको मथुरा प्रातः कालमें पहुँचकर विश्राम घाटपर परिक्रमा पूर्ण करके अपने गोर उजागर चौवेको एक सौ रुपये दक्षिणामें दिये, यों श्रीयमुनाजीका और यमद्वितीयाके दिनका आपने माहात्म्य बढ़ाया।

## काशी निवास : सुबोधिनी लेखन

श्रीगोवर्धन पर्वतपर श्रीनाथजीके सेवा क्रमकी व्यवस्था करके, एवं द्वादशवनी परिक्रमा और श्रीयमुनाजीके माहात्म्यको बल देकर—यों नयी प्रणालियोंके साथ पुष्टिमार्गका नये स्वरूपमें आविष्कार करके अपनी चालू भारतवर्षकी परिक्रमा आगे बढ़ानेके लिए आप झारखण्डमें वापस जा पहुँचे वहाँसे आगे अनेक तीर्थ करते करते तीसरी दफे श्रीजगन्नाथ पुरी आये और वहाँ पूर्वके नगर द्वारके नजदीक एक सुन्दर स्थानपर श्रीमद्भागवत पाराणयका श्रवण कराया। आगे दूसरे महत्त्वके तीर्थ करते करते आप माताजी और सेवकोंके साथ काशीमें वापस आ पहुँचे। काशीमें पुरुषोत्तमदास सेठके यहाँ रहनेकी व्यवस्था थी ही, यहाँ आनेके बाद पत्नीका द्विरागमन संपन्न हुआ और स्वस्थता प्राप्त करके श्रीमद्भागवतकी दूसरी टीका 'सुबोधिनी' लिखनेका आरम्भ किया। आपका नियम था कि आप बोलते जाँय और उनके शिष्य माधवभट्ट काश्मीरी लिखते जाँय। प्रवासमें भी यही क्रम चालू था। दूसरे भी पुष्टिमार्गपर छोटे छोटे प्रकरण ग्रन्थमें यहाँ बनते जाते थे।

काशीके निवास दरम्यान विद्वानोंके साथ वाद विवाद और चर्चाओंकी झंझट रहती थी, सुबोधिनी लेखनमें यह बाधारूप था। इस कारण आपने प्रयाग त्रिवेणी नजदीक पश्चिम तीरपर अडेलके पासका एक स्थान पसन्द किया और पारंपरिक चले आते अग्निहोत्रको भी वहाँ स्थिर किया। बीच बीच यात्राके लिए आप व्रजमें आते थे। ऐसे ही एक समय गौरांग श्रीचैतन्य महाप्रभुका मिलाप हो गया था। वि० सं० १५६८ (ई० स० १५११)में फागुण सुदि ६ के दिन आप वृन्दावन आये तब वहाँ चार मास ठहरे थे। और दो स्कन्धोंकी सुबोधिनी टीकाका लोगोंको श्रवण करवाया था; भाण्डीरवनकी कुञ्जोंमें रूप, सनातन और जीव गोस्वामीके साथ भगवच्चर्चा भी हुई थी। आप अपने कुटुम्बको वृन्दावनमें ही रखकर उत्तराखण्डकी यात्रामें गये थे। सं० १५६८ (शक १४३३-ई० स० १५११)के अन्तमें आप बदरी नारायण पहुँचे थे। और वहाँके गोर वासुदेवको वृत्तिपत्र लिख दिया था। वृन्दावन वापस जाकर आ गये तब बारंबार प्रकाण्ड भगवद्भक्त श्रीमधुसूदन सरस्वतीका आवागमन और भगवच्चर्चा चालू थी। एक प्रसंगपर गौरांग श्रीचैतन्य महाप्रभुजी अडैलके पाससे निकले और श्रीआचार्यजीके वहाँ मिलनेके लिए आये। उस समय मध्याह्नका था और श्री····का राजभोग हो गया था। सब लोग प्रसाद लेकर निवृत्त हो बैठे थे। श्री आचार्यजीने पत्नीको सामग्री तुरन्त तैयार करनेको कहा। एक ओर भगवच्चर्चा होती रही और दूसरी ओर पाक संपन्न होता चला। तयारीपर पत्नीने श्री····को जगानेके लिये विज्ञप्ति की, जिससे सामग्री श्री····को समर्पित की जाय और बादमें श्रीचैतन्यजीको प्रसाद लिवाया जाय-क्या भगवद्भाव! आचार्यजीने कहा कि 'श्री····को जगानेकी कोई जरूरत नहीं है। श्रीचैतन्यजीके हृदयमें निरन्तर बिराजते हुए भक्ताधीन भगवान् साक्षात् अरोगेंगे; अतः सब सामग्री उनके समक्ष ही धर दो', इस प्रसंगके बाद भी एक दो दफे श्रीचैतन्य महाप्रभु और श्रीआचार्यजी महाप्रभुका मिलाप हुआ था।

अडेलमें स्थिर होनेके बाद विजयनगरमें राज्यमें जमा रखी हुई ४००० मोहरोंकी रकम मंगवा ली

और तीन सोमयाग बड़े समारम्भोंसे संपन्न किया। अडेलके निवास कालमें आप ब्रजमें जाते थे और भारतवर्षके अन्य तीर्थोंमें भी जाते थे। आचार्यश्रीकी धर्माचार्य रूपकी ख्याति अब सर्वत्र प्रसृत हो गई थी। सिकन्दर लोदी ( ई० स० १४८८-१५१९ ) का आचार्यश्रीकी ओर बड़ा आदर था और अपने चित्रकारको भेजकर 'दामोदरदास हरसानी दण्डवत् प्रणाम करते हैं', कृष्णदास मेघन बैठे हैं और माधवभट्टकाश्मीरीको श्रीआचार्यजी सुबोधिनीजी लिखाते हैं इस प्रकारका चित्र भी बनवाया था, जो आज किशनगढ़ नरेशके पास सेवामें है। सिकदर लोदीसे हुकम हो गया था इस कारण ब्रजभूमिमें भारतवर्षकी हिन्दू प्रजाको यात्राकी सुविधा हो गई थो; कितनेक लोग अडेल तक भी आचार्यश्रीके दर्शनके लिए जाते थे यों अब शिष्योंकी तादात भी उत्तरोत्तर वढ़ती जाती थी।

## पुत्रप्राप्ति और प्रयाण

अडेलके स्थायी निवासमें सं० १५७० (ई० स० १५१३) व्रज आश्विनवदि १२ के दिन श्रीगोपीनाथजीका प्राकट्य हुआ। बाद जब काशी पधारे तब वहाँ न ठेरते नजदीकके पूर्वपरिचित चरणाट नामक स्थानमें रहे, जहाँ सं० १५७२ ( ई० स० १५१५ )—व्रज पौस वदि ९ शुक्रवारके दिन दूसरे पुत्र श्रीविट्ठलनाथजीका प्राकट्य हुआ। यहाँ तकमें भागवत सुबोधिनीके १-२-३ स्कन्धके लेखन कार्य हो चुका था। अब शायद देह छोड़नेका प्रसंग आ जाय, इस शंकासे आपने १० वें स्कन्धकी टीका लिखना शुरू किया। अडेल एवं चरनाटके निवास दरम्यान ब्रजयात्राका उनका क्रम चालू था। और एक बार तो सं० १५७५ (ई० स० १५२७) में सौराष्ट्रमें द्वारका भी गये थे ऐसा प्रमाण मिला है। जब यह देह छोड़नेका प्रसंग आया तब ११ वें स्कन्धके तीन अध्यायकी टीका पूर्ण हुई थी और ४ थे अध्यायके आरम्भ मात्र किया था। आप खुद कहते हैं कि भगवान्की तीसरी आज्ञा हुई और आपने आतुर संन्यास लिया। आप काशी पधारे और वहाँ हनुमान घाटपर तेज पुंजके रूपमें देहत्याग किया—सं० १५८७ (ई० स० १५३०) के आषाढ़ वदि २ ऊपर ३ को रथयात्राके उत्सवकी समाप्तिके समय ही।

दोनों पुत्रोंकी आयु इतनी वड़ी नहीं थी। आपके शिष्योंने रक्षण भार उठा लिया। श्रीगोवर्धन पर्वत पर श्रीनाथजीकी सेवाका वहीवट सुव्यवस्थित रूपमें चला जा रहा था। उत्तरावस्थामें गुरु माधवानन्दजी और इनके बाद बंगाली वैष्णव सेवामें रहते थे। क्रममें कुछ वाधा उपस्थित हुई तब आचार्यजीके एक शिष्य गुजराती कृष्णदासजीने वही वट कबज करके पुष्टिमार्गीय पद्धतिसे सेवा प्रकार चलनेकी व्यवस्था की। श्रीगोपीनाथजीको एक पुत्र हुआ था। बचपनमें उसका देहान्त हुआ। श्रीगोपीनाथजी भी युवावस्थामें गये और पुष्टिमार्गके प्रसार प्रचारका भार श्रीविट्ठलनाथजी पर आया। आप चरणाटमें ज्यादा करके रहते थे। वे अब मथुराजीमें आ बसे, वे बड़े दार्शनिक पण्डित एवं कवि भी थे। पिताजीकी ग्रन्थ लेखन और संप्रदाय प्रसारकी प्रणालीको उन्होंने प्रबलतासे आगे बढ़ाया। इस संप्रदायने ब्रजभाषाकी अपार सेवा की है। आचार्यश्रीके चार सेवक कुम्भनदासजी, सूरदासजी, परमानन्ददासजी और गुजराती कृष्णदासजी ने श्रीनाथजीकी कीर्तन सेवामें, कृष्ण लीलाके सहस्रों पदोंकी रचना दी, तो श्रीविट्ठलनाथ गुसांईजीके चार सेवक चत्रभुजदासजी, नन्ददासजी गोविन्द स्वामी और छीत स्वामीने उनमें बड़ी भारी संख्याका प्रदान किया। आगे भी अनेक कवियोंने अपनी कीर्तन सेवासे ब्रजसाहित्यको बड़ा महत्त्व दिया।

श्रीविट्ठलनाथजीके सात पुत्र हुए और उनके सात घरोंकी सात गादी हुई। इस सिवा समग्र भारतवर्षमें अनेक नगरोंमें, गाँवोंमें पुष्टिमार्गीय मन्दिरोंमें भगवान् श्रीकृष्णके ही भिन्न भिन्न लीला स्वरूपोंकी सेवाका क्रम चलता है। पुष्टिमार्गका आज प्रधान स्थान मेवाड़में पधारे हुए श्री नाथजीका नाथद्वारमें है।

●

# द्वैत-अद्वैत का समन्वय

श्री आनन्दस्वरूप गुप्त

प्राच्य तथा पाश्चात्य देशोंके सभी अध्यात्म-दर्शन द्वैतपरक या अद्वैतपरक इस प्रकारके दो विभागोंमें विभक्त किये जा सकते हैं। ऊपरी दृष्टिसे ये एक दूसरेके विपरीत प्रतीत होते हुए भी ये दोनों ही प्रकारके दर्शन (तत्त्वज्ञान) वस्तुतः परस्पर समन्वयात्मक हैं, और मनुष्यजीवनके विकासस्तरके भेदसे मानवजीवनके लिए दोनोंका ही उपयोग है। परन्तु पाश्चात्य दर्शनका मुख्य उद्देश्य जहाँ परमतत्त्व (ultimate Reality) का प्रायः बौद्धिक ज्ञान प्रदान करना है वहाँ प्राच्य दर्शनका—विशेषतः भारतीय दर्शनका—लक्ष्य मनुष्यको बुद्धिसे ऊपर उठाकर उसे परमतत्त्वका दर्शन (साक्षात्कार) कराना है और पुनः जीवनके व्यावहारिक क्षेत्रमें उस दर्शन या साक्षात्कारका अवतरण कराना है। अतः द्वैत तथा अद्वैत दोनों ही प्रकारके भारतीय आध्यात्मिक दर्शन केवल बुद्धिकी ही वस्तु न रहकर सम्पूर्ण जीवनकी वस्तु बन गये। इसीलिए प्रायः भारतके सभी दार्शनिक तथा मनीषी सच्चे अर्थमें तत्त्ववेत्ता तथा आत्मदर्शी थे। उनका दर्शन-ज्ञान उनके जीवनमें ओतप्रोत था। वैसे तो पश्चिममें भी हमें शोपनहार जैसे कुछ दार्शनिकोंके रूपमें ऐसे उदाहरण मिलते हैं। परन्तु ये पाश्चात्य दार्शनिक प्रायः भारतीय तत्त्वज्ञान तथा आध्यात्म ग्रन्थों (गीता, उपनिषद् आदि) से प्रभावित थे।

द्वैत तथा अद्वैत तत्त्वज्ञानका जीवनके व्यवहारक्षेत्रमें जहाँ अलग अलग भी उपयोग है, वहाँ इन दोनोंका जीवनमें समन्वय भी सम्भव है। ऐसा समन्वय ही प्रस्तुत लेखका विषय है। भारतीय दृष्टि प्रायः समन्वयात्मक हो रही है और है; भारतीय दृष्टिसे जीवनमें द्वैत अद्वैतके इस प्रकारके समन्वयका कुछ दिग्दर्शन यहाँ उपस्थित किया जा रहा है।

## इन्द्रियजन्य ज्ञानकी सापेक्षता तथा अनेकरूपता

सभी इन्द्रियजन्य ज्ञान सापेक्ष हैं। किसी भी इन्द्रिय द्वारा जब हमें किसी पदार्थका बोध होता हैं तो हमारा वह इन्द्रियजन्य बोध किसी विशेष दृष्टिकोण तथा विशेष परिस्थितिके विचारसे ही यथार्थ कहा जा सकता है, क्योंकि किसी भिन्न दृष्टिकोण तथा भिन्न परिस्थितिके विचारसे वही बोध अयथार्थ भी कहा जा सकता है। इन्द्रियजन्य ज्ञानकी भाँति हमारा मानसिक तथा बौद्धिक ज्ञान भी सापेक्ष ही है। विश्वकी जिस रूपमें हमें प्रतीति होती है वह प्रतीति ज्ञाता और ज्ञेयकी विशेष परिस्थितिपर, तथा ज्ञान-ग्राहक इन्द्रियोंकी विशेष रचना तथा अवस्था पर भी निर्भर होती है। यदि हम (ज्ञाता) और बाह्य प्रपंच (ज्ञेय) किसी भिन्न परिस्थितिमें होते, और हमारी इन्द्रियों की रचना भी भिन्न प्रकार की होती, तो यह निश्चयपूर्वक कहा जा सकता है, कि उस दशामें विश्वविषयक हमारे ज्ञानका स्वरूप कुछ और ही होता। सीधी लकड़ी भी जलके भीतर तिरछी प्रतीत होती है और नेत्र तिरछा करके देखनेसे कभी-कभी एक चन्द्रमाके दो चन्द्रमा प्रतीत होते हैं। पाण्डु रोगके कारण नेत्रोंके पीत वर्ण होनेसे सभी वस्तुएं पीली दिखाई पड़ती हैं। अणुवीक्षण यन्त्रसे छोटी वस्तु बहुत बड़ी, तथा दूरवीक्षण यन्त्रसे दूरस्थ वस्तु समीपस्थ प्रतीत होती है, दूर-

पर स्थित होकर देखनेसे बड़ी वस्तु भी छोटी प्रतीत होती है, तथा अत्यन्त निकट होनेसे दिखाई देने योग्य वस्तु (अक्षर इत्यादि) भी दिखाई नहीं देती। प्रेमीको कुरूप प्रिय भी सुन्दर प्रतीत होने लगता है, ज्वरार्दित व्यक्तिको मीठी वस्तु भी कड़वी लगती है। ऐसी स्थितिमें यही कहा जा सकता है कि हमारा सारा ज्ञान सापेक्ष ही है। अतः यह निश्चय पूर्वक नहीं कहा जा सकता कि व्यक्त जगत् जैसा हमें प्रतीत हो रहा है वह वस्तुतः वैसा ही है। यदि हमारे इन्द्रियोंका निर्माण अन्य प्रकारका होता तो सम्भव है जगत्की प्रतीति भी हमें कुछ भिन्न प्रकार की होती। और यदि मानव जातिके सौभाग्यवश मनुष्यमें किसी छठी ज्ञानेन्द्रियका भी विकास हो जाय अथवा किसी कारणसे वर्त्तमान पंच इन्द्रियोंका अलौकिक विकास या दिव्यीकरण हो जाय तो सम्भव है बहुत सी सत्ताएं जिसका हमें किंचित्मात्र भी अनुमान नहीं है, प्रत्यक्ष होकर मनुष्य की सारी ज्ञानधाराको ही परिवर्तित कर दें।

## निरपेक्ष पारमार्थिक तत्त्वज्ञानका स्वरूप

अतएव प्रतीत होने वाला रूप वस्तुका यथार्थ रूप नहीं है। भिन्न-भिन्न व्यक्तियोंको यदि एक पदार्थ की समान रूपमें भी प्रतीति होती है तो उसका कारण केवल यही है कि उन भिन्न-भिन्न व्यक्तियों की उन उन ग्राहक इन्द्रियोंमें समानता है और फिर भी किसी भी पदार्थके विषयमें किन्हीं भी दो व्यक्तियों की प्रतीति शतप्रतिशत एक समान ही है, यह कभी भी सिद्ध नहीं किया जा सकता। पुनः एक ही वस्तु ज्ञानविशेष तथा परिस्थिति विशेषके कारण प्रिय, अप्रिय, सुखरूप, दुःखरूप, सुन्दर, कुरूप, छोटी बड़ी इत्यादि भिन्न-भिन्न रूपोंमें प्रतीत होती है। इसलिए भिन्न-भिन्न प्रतीत होने वाला रूप वस्तुका यथार्थ रूप नहीं है, वस्तुतत्त्व नहीं है। अतः कोई भी इन्द्रियजन्य प्रतीति तत्त्वज्ञान नहीं कही जा सकती। तत्त्व अर्थात् वस्तुके यथार्थ स्वरूपमें तो कोई भी भेद होना सम्भव नहीं है। अतः तत्त्वज्ञानमें भी भेद नहीं होना चाहिए, वह ज्ञान पारमार्थिक तथा निरपेक्ष होना चाहिए। इसलिए जितनी भी सभेद प्रतीति है वह सभी अयथार्थ है, मिथ्या है। तत्त्व तो सदैव ही भेदरहित और एकरस बना रहेगा। जो तत्त्व है एवं वस्तुतः सत् है वह तो अद्वैत और अद्वयके अतिरिक्त कुछ और हो ही नहीं सकता। सभी भेद केवल प्रतीतिमात्र है- सत्का विवर्तमात्र है, वह वस्तुका, सत्का, पारमार्थिक स्वरूप नहीं है। सभी विकार नाशवान् है, अतएव असत् है वाचारम्भणमात्र है।[1] विकारों की प्रकृति अर्थात् मूल पारमार्थिक सत्ता ही यथार्थ सत् और शाश्वत है, और वह स्वरूपतः अविकार्य है। वह मूलतत्त्व, वह पारमार्थिक सत्ता, चेतन है अथवा जड़ यह एक अलग प्रश्न है। परन्तु है वह मूलतत्त्व एक और अखण्ड। इस अद्वैत तत्त्व की बाहर भीतर सर्वत्र यथार्थ उपलब्धि ही मानव की जीवनयात्राका चरम लक्ष्य है।

## मानव जीवन की साध—अद्वैत तत्त्वका साक्षात्कार

अनादिकालसे मानव हृदय उस अद्वैत तत्त्वकी प्राप्तिके लिए व्याकुल होता चला आ रहा है, मानव उसी अनादि तथा अनन्त तत्त्वकी खोजके लिए अनादिकालसे अपनी अनन्त यात्रा चला रहा है। और उसकी सारी चेष्टाओंका पर्यवसान उसी एक तत्त्वके ज्ञानमें होना सम्भव है। मानव ही क्या, विश्वका अणु-अणु तीव्रतम वेगसे गतिशील है। मानों वह अपने किसी प्रियतमसे मिलनेके लिए छटपटा रहा है, और उस सुखद मिलनके लिए थोड़ा भी विलम्ब सहन करनेके लिए तैयार नहीं है। वह किसी

१. यथा सौम्यैकेन मृत्पिण्डेन सर्वं मृन्मयं विज्ञातं स्याद्, वाचारम्भणं विकारो नामधेयं, मृत्तिकेत्येव सत्यम्। (छा० उप० ६-१-४)

अनिर्वचनीय सत्यकी अनुभूतिके लिए एक ऐसी लम्बी दौड़ लगा रहा है जिसका विराम कहीं भी होने वाला प्रतीत नहीं होता।[१]

परन्तु इन्द्रिय सोपान द्वारा इस पारमार्थिक तत्त्व, इस परम सत्य, तक पहुँचने की आशा मनुष्य के लिए केवल दुराशामात्र ही रही है। मनुष्य-हंस अपनी मधुर कल्पनाके सुन्दर पंखों द्वारा उस एकमात्र परम-तत्त्व की प्राप्तिके लिए निरन्तर ऊपर-ऊपर उड़ता जा रहा है, सहस्रों दिन बीत गये, पर उसके वे पंख अभी तक फैले ही हुए हैं।[२] संसारके विविध प्रकारके अनुभवों को लेता हुआ, प्रकृतिके अनेक दुर्भेद्य रहस्यों को भेदन करता हुआ, अद्‌भुत अद्‌भुत आविष्कारों द्वारा अपने बुद्धि-वैभवका चमत्कार दिखाता हुआ वह निर्बाध गतिसे ऊपर उड़ा चला जा रहा है। और उस स्वर्ग, उस आनन्दपद को प्राप्तिके लिए लालायित है, जिसको प्राप्त करनेके लिए ही उसने अपनी यह अद्‌भुत उड़ान आरम्भ की है।

### अद्वैत तत्त्व या परम सत्य की अवाङ्‌मनसगोचरता

जिन सौभाग्यशाली व्यक्तियों को, जिन क्रान्तदर्शी ऋषियों को, कभी इस परम सत्य की झांकी मिली उन सभीका यही अनुभव है कि वह परमतत्त्व अवाङ्‌मनसगोचर है, क्योंकि वाणी तो सापेक्ष वस्तुका ही सापेक्ष वर्णन कर सकती है, और मन भी सापेक्ष वस्तुका सापेक्ष चिन्तन, संकल्पन करनेमें ही समर्थ है। नेत्रों तथा श्रोत्रों की तो वहाँ पहुँच ही क्या हो सकती है? अतएव जिन ऋषियोंको उस अद्वैत तत्त्वका साक्षात्कार हुआ, उनका वह अनुभव उन्हीं तक सीमित रहा। अपने उस साक्षात्कारका वे न तो वाणी द्वारा ही वर्णन कर सके, और न किसी प्रकारसे परम तत्त्व की अपनी उस अनुभूतिको वे सामान्य जनता की चीज बना सके वे तो नेति नेति कहकर ही चुप हो गए, उनके लिए उनका वह अनुभव गूंगेका गुड़ ही बना रहा। उन्होंने स्पष्ट कह दिया कि "परम तत्त्व को यह हमारी अनुभूति उपदेशका विषय नहीं, क्योंकि न तो वहाँ चक्षु की ही पहुँच है न वाणी की और न मन ही अपने सारे विद्युद्वेगसे वहाँ पहुँचनेमें समर्थ है। अतः हम नहीं जानते कि किस प्रकार इसका अनुशासन (उपदेश) करें।"[३] इस प्रकारके साक्षात्कर्ता ऋषि सभी देशोंमें होते आए हैं। यद्यपि वे सभी परम तत्त्वका वर्णन विधिमुखेन न कर सके, फिर भी उन्होंने उसकी ओर निर्देश किया और अपने जीवन की उच्चता तथा महत्तासे मानवको श्रद्धाका अवलम्बन दिया। श्रद्धाके उस संबलको पाकर ही जिज्ञासु पथिक उत्साह सम्पन्न होकर आगे बढ़ता चला जा रहा है। उसका लक्ष्य है परम सत्य, अद्वैत तत्त्वकी प्राप्ति, भेदमें अभेद (unity in divesity)की अनुभूति, तथा अखिल प्रपंचके मूलमें निहित किसी अनिर्वचनीय अखण्ड सत्ताका साक्षात्कार।

### ज्ञानका आधार तथा लक्ष्य–भेदमें अभेदकी अनुभूति

वस्तुतः देखा जाय तो मनुष्यके सारे ज्ञानका आधार तथा लक्ष्य भेदमें अभेदकी अनुभूति ही है, चाहे वह ज्ञान इन्द्रियज हो किंवा अतीन्द्रिय। व्यक्ति विषयक ज्ञान अनेक व्यक्तियोंमें समवेत एकजाति (सामान्य सत्ता)के ज्ञान पर ही अवलम्बित है, जातिसे विच्छिन्न व्यक्तिकी प्रतीति असम्भव है। नैयायिकोंका निर्विकल्पक तथा बौद्धोंका स्वलक्षण ज्ञान तो केवल कहने की ही बात है प्रतीतिका विषय नहीं। वह ज्ञान रेखागणितके बिन्दुके समान कोरी कल्पनाका विषय है। अतः हमारे व्यावहारिक ज्ञानका आधार भी अनेकतामें एकता की

---

१. कथं वातो नेलयति कथं न रमते मनः।
किमापः सत्यं प्रेरयन्ती नेलयन्ति कदाचन॥ (अथर्ववेद १०-७-३७)

२. "सहस्राह्ण्यं वियतौ अस्य पक्षौ हरेर्हंसस्य पततः स्वर्गम्" (अथर्ववेद १०-८-१८)

२. "न तत्र चक्षुर्गच्छति न वाग्गच्छति न मनो न विद्मो न विजानीमो यथैतदनुशिष्याद्" (केनोप० १-३)

अनुभूति ही है। क्योंकि अनेकता ज्ञानके लिए एकताका ज्ञान अपेक्षित है। "गो" व्यक्तिके ज्ञानके लिए गो व्यक्तियोंमें समवेत "गोत्व" जातिका ज्ञान अनिवार्य है।

जहाँ हमारे व्यावहारिक ज्ञानका आधार भेदमें अभेद, अनेकतामें एकताकी अनुभूति है, वहाँ शास्त्रीय ज्ञानका आधार तथा लक्ष्य भी भेदमें अभेद, द्वैतमें अद्वैत को अनुभूति ही है। कुशल वैज्ञानिक अनेक प्रकारके पदार्थोंका निरीक्षण करके उनमें कुछ समान तत्त्वोंका अनुसंधान करता है, तथा उनका वर्गीकरण करता है, पुनः अनेक वर्गों या श्रेणियोंको भी एक बड़े तथा व्यापक वर्ग या श्रेणीमें निबद्ध करता है, इस प्रकार क्रमशः उच्च, उच्चतर वर्गीकरण (classibication) द्वारा वह अनेकतासे एकता की ओर अग्रसर होता चला जाता है। और उस एकताको प्राप्त करके सारी अनेकताओंमें उसी एकताका दर्शन करता है। पहले वैज्ञानिकोंके अनुसार सृष्टिके मूल तत्त्वों की संख्या अनेक थी, किन्तु यह संख्या अब घटते-घटते एकत्व की ओर जा रही है। पहले वे द्रव्य (matter) और शक्ति (energy)को दो भिन्न पदार्थ समझते थे, किन्तु अब द्रव्यको शक्ति का ही परिवर्तित रूप समझा जाने लगा है। अब भौतिक विज्ञानके अनुसार भी शक्तिके भिन्न भिन्न रूप एक दूसरेमें परिवर्तित किए जा सके हैं। शब्द विद्युत्धारामें और फिर विद्युत्धारा शब्दमें परिवर्तित हो जाती है। इस प्रकार भौतिक विज्ञान भी उत्तरोत्तर भौतिक अद्वैतवाद की ओर बढ़ रहा है।

### दर्शनशास्त्र की प्रगति–द्वैतसे अद्वैत की ओर

इसी प्रकार दर्शन अर्थात् आध्यात्मिक विज्ञान की प्रगति भी द्वैतसे आध्यात्मिक अद्वैतवाद की ओर ही अग्रसर हुई। नैयायिकोंने विश्वको सोलह पदार्थोंमें बाँटा, वैशेषिकोंने सात पदार्थोंमें, परन्तु सांख्योंने प्रकृति (अव्यक्त, प्रधान) तथा पुरुष ये दो ही मूल तत्त्व माने। महत् (बुद्धि), अहंकार आदि शेष पदार्थोंको सांख्यने अव्यक्त प्रकृतिके ही व्यक्त विकार माने—किन्तु वेदान्त और आगे बढ़ा, और इस अखिल प्रपंचके मूलमें एक अद्वैत, अखण्ड-चेतन तत्त्वको ही स्वीकार किया। इतना ही नहीं इससे आगे बढ़कर व्यक्त जगत् की केवल व्यावहारिक सत्ता ही स्वीकार की गई, पारमार्थिक सत्ता केवल आत्मा या ब्रह्म की ही मानी गई, और सारी सृष्टिको उस ब्रह्मका, उस अद्वैत चेतन तत्त्वका ही विवर्त (अविद्यमान प्रतीतिमात्र) मान लिया गया। इस प्रकार भौतिक विज्ञान तथा दर्शन दोनों का ही चरम लक्ष्य उत्तरोत्तर भेदमें अभेद, द्वैतमें अद्वैतकी अनुभूति ही रहा है।

### अद्वैत की अनुभूतिसे ही परम शान्तिलाभ

यह अभेदानुभूति ही मानव-हृदय की चिरन्तन साध है, और यही वस्तुतः तत्त्वज्ञान है। हमारी सारी चेष्टाओंका पर्यवसान इसी ज्ञानमें है।[1] अभेद की इस अनुभूतिके विना मानवको चैन नहीं। जब तक मनुष्यको इस अद्वैत तत्त्व की, अनेकतामें एकता की, सच्ची अनुभूति नहीं होती तभी तक उसका जीवन मोह और शोकसे व्याप्त रहेगा। एकत्व की अनुभूति होने पर ही मोह और शोकके द्वन्द्वका नाश सम्भव है।[2] अनेकतामें एकता का, विभक्तमें अविभक्तका साक्षात्कार ही सच्चा सात्त्विक ज्ञान है।[3] (भ० ग० १८-२०)

विभक्तमें अविभक्त की अनुभूति ही जीवनमें परम शान्तिका लाभ सम्भव है। वस्तुतः तो एकत्व

१. तु०–"सर्वं कर्माखिलं पार्थ ज्ञाने परिसमाप्यते" (भ० गी० ४-३३)
२. तु०–"तत्र को मोहः कः शोक एकत्वमनुपश्यतः" ईशोप० ७
३. तु०–"सर्वभूतेषु येनैकं भावमव्ययमीक्षते।
अविभक्तं विभक्तेषु तज्ज्ञानं विद्धि सात्त्विकम्॥ भ० गी० १८-२०

दर्शन तथा परम शांतिलाभ एक ही वस्तु है, इन दोनोंमें कारण कार्यका बन्धन होनेसे तात्त्विक दृष्टिसे कोई भेद नहीं है, दोनों एक ही सिक्केके दो पक्ष हैं। व्यवहारमें भी हम देखते हैं कि जिन व्यक्तियों तथा वस्तुओं-के साथ हमारा तादात्म्य–एकत्व–अभेद स्थापित हो जाता है उन्हींसे हमें परम सुख मिलता है, और जिनके साथ हमारा भेद बना रहता है, अर्थात् जिनमें हमें आत्मीयताका अनुभव नहीं होता वे व्यक्ति अथवा वस्तुएं हमारे लिए उपेक्षा अथवा दुःखका विषय बनी रहती हैं। हमें अपने पुत्र, मित्र, बन्धु इत्यादि के (जिनके साथ हमारा निजत्व या अभेद स्थापित हो जाता है) उत्कर्षसे सुख मिलता है, परन्तु अन्य वस्तुओं या व्यक्तियोंके उत्कर्षसे (जिनके साथ हम निजत्व की अनुभूति नहीं कर पाते) हमें वैसा सुख प्राप्त नहीं होता। उल्टा मात्सर्यवश कभी कभी तो हमारे असंस्कृत हृदयको उससे आघात ही पहुँचता है। परन्तु ज्यों ज्यों मनुष्यके भीतर निजत्वभावना का, इस अभेदानुभूति का, विस्तार होता है त्यों त्यों उसके जीवनका विकास होता जाता है और जो परिमित निजत्वभावना उसके जीवनमें निकृष्ट स्वार्थभावना या संकीर्णताको उत्पन्न करती थी, वह भावना विस्तृत होकर उसके हृदयको उदार बना देती है। ऐसा मनुष्य सर्वत्र निजत्व, आत्मत्वका, दर्शन करता है वह सर्वभूतात्मभूतात्मा बन जाता है, सारी वसुधा ही उसका कुटुम्ब बन जाती है, अपने परायेका भेद तिरोहित हो जाता है, वह अपने अस्तित्वका अनुभव केवल अपने छोटेसे परिमित शरीरमें ही न करके सर्वत्र अपने आत्माके विभुत्वका ही अनुभव करता है, और इस प्रकार अपने आपको खोकर सच्चे अर्थमें अपने आपको पा लेता है। ऐसे महात्माको तुच्छसे तुच्छ प्राणी तथा वस्तुसे भी विजुगुप्सा, घृणा, द्वेष, ईर्ष्या नहीं होती, उसके विशाल हृदयमें सबके लिए स्थान होता है।[1] उसका मानस राग, द्वैत, भय क्रोधादि की तरंगोंसे विक्षुब्ध न होकर सदा प्रसन्न तथा स्थिर बना रहता है, और तब वह परम शांतिका अनुभव करता है जिसके लिए उसके सम्पूर्ण जीवन की साधना थी। ऐसी स्पृहणीय अवस्थाको प्राप्त करने की कामना किसको न होगी ?

## निरतिशय सुखका स्रोत भूमा और उसका स्वरूप

परन्तु कामनामात्रसे ही तो लक्ष्य की प्राप्ति नहीं होती, लक्ष्य प्राप्तिके लिए तो उद्यम करना पड़ता है, निरन्तर कठोर साधना करनी पड़ती है। और जितना ऊंचा लक्ष्य होगा उतनी ही ऊंची साधना होनी चाहिए। मनुष्य की सारी चेष्टाओं तथा प्रवृत्तियोंका एकमात्र स्रोत तथा उसकी सारी सुप्त अथवा उसकी जागरित इच्छाओंका एकमात्र प्रत्यक्ष किंवा परोक्ष आधार तो उसके अन्तरतममें निहित चिर सुख की कामना ही है। मनुष्य सुख प्राप्तिके लिए एक पदार्थके बाद दूसरे पदार्थ का, एक विषयके बाद दूसरे विषय-का भोग करता है, परन्तु थोड़े ही समयके पश्चात् उसे ज्ञात हो जाता है कि कोई भी पदार्थ अथवा विषय उसे स्थायी अथवा पूर्ण सुख प्रदान करनेमें समर्थ या पर्याप्त नहीं है। प्रत्येक पदार्थ तथा विषय सुखके नापसे अल्प अर्थात् छोटे पड़ जाते हैं, अतएव इन पदार्थोंसे, इन विषयोंसे प्राप्त होनेवाला सुख अल्प तथा सापेक्ष है। आज जो पदार्थ सुखरूप है कल वही पदार्थ दुःखरूप हो जाता है। एकके लिए जो सुखरूप है दूसरेके लिए वह उपेक्षणीय है अथवा दुःखरूप है। अतएव अल्प अथवा सापेक्ष सुखसे मनुष्य की आत्यन्तिक तृप्ति होना सम्भव नहीं। उपनिषदोंमें ऋषियोंने यह घोषणा की कि अल्पमें सुख नहीं है भूमामें ही सुख है।[2] जो

---

१. यस्तु सर्वाणि भूतान्यात्मन्येवानुपश्यति ।
सर्वभूतेषु चात्मानं ततो न विजुगुप्सते ॥ ईशोप० ६

२. "यो वै भूमा तत्सुखं नाल्पे सुखमस्ति, भूमैव सुखम्" (छा० उप० ७-२३)

निरपेक्ष तथा निरतिशय है, जिससे अधिक तथा महान् कोई अन्य सत्ता नहीं है, वही भूमा है, बृहत्तम है, ब्रह्म है शेष सब कुछ अल्प है। भूमाको लक्ष बनाकर जब मनुष्य उसकी ओर निरन्तर गतिसे बढ़ता जाता है, तब उसका जीवन भी उच्च से उच्चतर, महत्से महत्तर बनता चला जाता है। सचमुच लक्ष की ऊंचाईसे ही मनुष्य की ऊंचाई तथा महत्ता मापी जा सकती है।

परन्तु उस भूमा की प्राप्तिके लिए, उस महान् निरपेक्ष शाश्वत सुखकी अनुभूतिके लिए तो मनुष्यको अपना सारा जीवन ही साधनामय बनाना होगा। अपने जीवनको एक विशेष साँचेमें ढालना होगा, दूसरे शब्दों-में उसे अपने जीवनका पुनर्निर्माण करना होगा। परन्तु जिस प्रकार ईंट, लकड़ी, लोहा, सीमेंट इत्यादि उप-करणोंको एक ही स्थान पर अव्यवस्थित रूपमें ही इकट्ठा कर देनेसे ही किसी भवनका निर्माण नहीं हो जाता, उसी प्रकार अव्यवस्थित, निरुद्देश्य, लक्ष्यहीन, कर्मों तथा विचारोंके ढेरसे ही जीवनका निर्माण नहीं हो सकेगा। उत्तम भवनके निर्माणके लिए वास्तुकलाका अध्ययन आवश्यक है, जीवन निर्माणके लिए भी जीवनकला अथवा जीवनयोग सीखने की आवश्यकता है, और आवश्यकता है उस जीवनकलाको जीवनमें उतारने की।

तो हमारे सम्पूर्ण ज्ञानका, तथा सारे कर्मोंका लक्ष्य है भूमा की प्राप्ति और विश्वके मूलमें जो अमृत, अद्वैत, चेतन तत्त्व है वही वस्तुतः भूमा है। इस भूमामें द्वैतका सर्वथा अभाव है। एकमात्र भूमा ही अमृत है, शेष जो कुछ भी अल्प है अर्थात् भूमासे निम्न है, वह भी मर्त्य है, नाशवान् है।[1] भूमा ही एकमात्र परम ज्ञेय है, उसका ज्ञान ही सच्चा ज्ञान है। वेद की सब ऋचाएं उसी अक्षर परम व्योममें प्रतिष्ठित हैं, सब उसी एकमात्र अक्षरका प्रतिपादन कर रही हैं। जो उस अक्षर भूमा को, अद्वैत तत्त्वको नहीं जान सका वह वेद पढ़कर भी क्या करेगा,[2] विश्वके सारे ज्ञानसे भी वह कौनसे लाभ की प्राप्ति कर सकेगा?

### अद्वैत की प्राप्तिके लिए द्वैतका सहारा अनिवार्य

परन्तु इस अद्वैत तत्त्वको, अमृत भूमाको, द्वैत पर आश्रित मर्त्य देहधारी कैसे जाने? मनुष्य और उसका सम्पूर्ण जीवन ही द्वैतके अन्तरगत है। विश्वका सारा व्यवहार ही द्वैत पर आश्रित है। द्वैतसे बाहर जाकर ही अद्वैत प्राप्त किया जा सकता है। परन्तु क्या मनुष्यके लिए द्वैतका अतिक्रमण करना सम्भव है, शक्य है? यह एक ऐसा प्रश्न है जो प्रत्येक सच्चे जिज्ञासुके मनमें उठा करता है। और जिसको सुलझानेका तत्त्वदर्शी ऋषियोंने, संसारके सभी मनीषियोंने अपने-अपने ढंगसे प्रयत्न किया है।

द्वैत की चाहे पारमार्थिक सत्ता न हो, व्यावहारिक सत्ता तो है ही, इसे कौन इनकार कर सकता है? मनुष्य, उसका जीवन, और संसार तथा उसका सारा व्यवहार सभी व्यावहारिक रूपसे सत्य हैं, उसकी उपेक्षा करना उसका उचित उपयोग न करना किसी भी प्रकारसे वांछनीय नहीं है। मानव जीवन द्वैत वृक्षपर लगा हुआ एक सुन्दर फल है। जब तक वह इस वृक्षसे अपनी पूरी पुष्टि, पूरा विकास, नहीं प्राप्त कर लेता तब तक वह द्वैतसे, मृत्युके बन्धनसे छुटकारा नहीं पा सकता, और तब तक उसका अमृतसे वियोग बना ही रहेगा। इस लिए अद्वैतके साक्षात्कारका, भूमा की प्राप्तिका, मृत्युसे पार होनेका उच्च लक्ष्य रखते हुए द्वैतके सहारे

---

१. यत्र नान्यत्पश्यति नान्यच्छृणोति नान्यद्विजानाति स भूमा····यो वै भूमा तदमृतमथ यद्अल्पं तन्मर्त्यम् (छान्दोग्योपनिषद् ७-२४)

२. ''ऋचोऽक्षरे परमे व्योमन् यस्मिन्देवा अधिविश्वे निषेद्धः।
यस्तत्र वेद किमृचा करिष्यति य इत् तद् विदुस्त इमे समासते॥ (ऋग्वे० १-१६४)

शनैः-शनैः ऊपर उठता है। मनुष्यके लिए वेदका अमर आदेश है "उद्यानं ते पुरुष नावयानम्" (अथर्ववेद ८-१-६) "हे पुरुष, तेरा निरन्तर उद्यान, (ऊर्ध्वगमन), हो, अवयान (अधोगमन, अधोगति) न हो।" वेदके इस उच्च आदेशको भगवान् कृष्णने गीतामें पुनः दोहराया "उद्धरेदात्मनात्मानं नात्मानमवसादयेत्" (६-५), "मनुष्य अपने आत्माका उद्धार करे, उसे ऊपर उठावे नीचे न गिरावे।" कौन है ऐसा अभागा जो उद्यान (ऊपर उठना) आत्मोद्धार नहीं चाहता।

जैसा कि पहले कहा गया है उद्यान अर्थात् आत्मोद्धारके लिए आवश्यकता है साध्य तथा साधनके सही ज्ञान की, लक्ष्य तथा साधनाके उचित सामंजस्यकी अर्थात् जीवनकला सीखकर उसे ठीक प्रकारसे जीवनमें उतारने की। मनुष्यका जीवनकाल अत्यन्त ही परिमित है। अनन्त कालके अपार सागरके एक बूंदसे भी अल्प है हमारा जीवनकाल; ऐसी परिस्थितिमें क्या नहीं जानना है और क्या जानना है, क्या नहीं करना है और क्या करना है, इसका हमें विवेकपूर्ण चुनाव कर लेना होगा, फल्गुको त्यागकर सारको ग्रहण करना ही बुद्धिमत्ता है। सभी प्रकारका ज्ञान उपादेय नहीं है, सभी प्रकारका कर्म करणीय नहीं है। ऐसा कोरा ज्ञान जिसका जीवन-निर्माणसे, आत्मविकाससे, आत्मोद्धार तथा उद्यानसे कोई भी सम्वन्ध न हो भाररूप है क्योंकि वह जीवनको ऊपर उठनेसे रोकता है। गीताके अनुसार जिस ज्ञानसे जीवनमें कोई उच्च परिवर्तन न हो, जिस ज्ञानसे जीवनमें दैवी सम्पद्की वृद्धि न हो, संक्षेपमें जिस ज्ञानसे जीवनका विकास तथा उत्थान न हो वह ज्ञान वस्तुतः अज्ञान ही है।[1] इसी प्रकार जिस कर्मसे मनुष्य अपने लक्ष्यकी ओर अग्रसर न हो, जिस कर्मसे मनुष्य अपने चारों ओरके द्वैतके आवरणको, त्रिगुणात्मक मायाके वन्धनको, ढीला न कर सके, संक्षेपतः जिस कर्म द्वारा, जीवनकी जिस गति द्वारा, वह भूमाके, अद्वैत अमृततत्त्वके अधिकाधिक निकट न पहुँच सके वह कोरा अकर्म या विकर्म है। और उसके द्वारा केवलमात्र जीवकी शक्तिका ह्रास ही होता है।

## व्यवहारमें अद्वैत तथा द्वैतके समन्वयका स्वरूप

अतएव द्वैत से पार होनेका, अद्वैतकी प्राप्तिका, एक मात्र उपाय है जीवनोपयोगी ज्ञान तथा कर्मके द्वैतका सहारा लेकर दृढ़तापूर्वक निरन्तर आगे वढ़ते रहना। ज्ञानके दायें पगको आगे रखते हुए कर्मके वाँए पगसे उसका अनुसरण करते जाना, ज्ञान और कर्मके दोनों पंखोंमें संतुलन (Balance) रखते हुए अवाध गतिसे ऊपर ऊपर उड़ते जाना। ज्ञान और कर्मके इस संतुलनमें जहाँ अन्तर पड़ा कि ऊपरके उड़नेमें, उद्-यानमें, बाधा पड़ जाती है और मनुष्य फिर द्वैतकी ओर लौटने लगता है। ज्ञानके साथ कर्मका मेल न हो तो ज्ञान पंगु है, और कर्मका आधार ज्ञान न हो तो कर्म अन्धा है। ज्ञान और कर्मके सही संतुलनसे, ठीक समन्वयसे ही जीवनकी ऊर्ध्वगति संभव है। द्वैतसे ऊपर उठकर ही अद्वैतकी प्राप्ति शक्य है।

अद्वैतकी प्राप्तिके निमित्त आसक्तिका त्याग तथा अभेद भावनाका अभ्यास होना आवश्यक है। ज्यों-ज्यों मनुष्यके हृदयमें अनासक्तिकी वृद्धि होती जाती है, त्यों-त्यों उसके अन्तस्थलमें अभेद भावनाकी प्रतिष्ठा होती जाती है। आसक्तिके त्यागका सर्वोत्तम उपाय है अपनी दृष्टिको, अपने विचारोंको उदात्त, विशाल और व्यापक बनाना, और अपने प्रत्यंक कार्यको विशाल और व्यापक दृष्टिसे करना। क्षुद्र दृष्टि

---

१. भगवद्गीता १३। ७-११।

तथा संकुचित विचारधारा ही आसक्तिको जन्म देती है। तथा फिर यह आसक्ति भेदभावनाकी वृद्धिमें सहायक होती है। अतएव अपने प्रत्येक कर्तव्यको, प्रत्येक कार्यको (चाहे वह कार्य जनसमाजमें कितना ही छोटा या तुच्छ क्यों न समझा जाता हो) जब मनुष्य स्वार्थबुद्धि या आसक्तिका त्याग करके पूरे कौशल तथा मनोयोग पूर्वक करने लगता है, और उस कार्यको करनेमें अपने वैयक्तिक स्वार्थ साधनकी अपेक्षा समाज-कल्याणको, भूतहितको, ही अधिक महत्त्व देने लगता है, तभी उसके अन्दर विशाल और व्यापक दृष्टिका उत्तरोत्तर विकास सम्भव है। और जब मनुष्यकी दृष्टि इतनी विशाल और व्यापक हो जाती है कि उसका प्रत्येक कार्य, उसके शरीरकी प्रत्येक चेष्टा, श्वासोच्छ्वाससे लेकर भोजन करने तथा सोने तककी उसकी प्रत्येक क्रिया सहज भावसे ही विश्व सेवाके रूपमें, यज्ञके रूपमें, भगवदर्चाके रूपमें, होने लगती है, तब उसका अहंभाव समाप्त हो जाता है; क्योंकि उस अवस्थामें उसके सभी कर्म उसी प्रकार सहजसाध्य हो जाते हैं जिस प्रकार उसकी श्वसन क्रिया। इस स्थितिमें मनुष्यका संसारमें अपना कुछ नहीं रहता और सभी कुछ उसका हो जाता है। तब वह स्वयं इतना विशाल तथा व्यापक बन जाता है कि यद्यपि उसके पैर द्वैतकी भूमिपर टिके रहते हैं, परन्तु उसका सिर अद्वैतके उच्च तथा निर्मल आकाशको छूता रहता है। और तब उसके जीवनमें द्वैत-अद्वैतका सच्चा समन्वय हो जाता है। तब शाश्वत तथा विस्तृत दृष्टिसे द्वैत भूमि पर किया हुआ पृथक्-पृथक् देवका यजन भी उसी अद्वैत तत्त्व या परब्रह्म देवको स्वतः समर्पित होता रहता है।[1]

•

१. यच्चिद्धि शश्वता तना देवं देवं यजामहे।
त्वे इद् हूयते हविः॥ ऋग्वेद १-२६-६

# चित्रकाव्य का उत्कर्ष—सप्तसन्धान महाकाव्य

श्री सत्यव्रत 'तृषित' श्रीगंगानगर

अपनी विद्वत्ता तथा रचना कौशलके प्रदर्शनके लिए संस्कृत कवियोंने जिन काव्य-शैलियोंका आश्रय लिया है, उनमें नानार्थक काव्योंकी परम्परा बहुत प्राचीन है। भोजकृत श्रृंगार प्रकाशमें दण्डीके द्विसन्धान काव्यका उल्लेख हुआ है। दण्डीका द्विसन्धान तो उपलब्ध नहीं, किन्तु उनकी चित्र काव्य-शैलीने परवर्ती कवियोंको इतना प्रभावित किया कि साहित्यमें, शास्त्रकाव्योंकी भाँति नानार्थक काव्योंकी एक अभिनव विद्याका सूत्रपात हुआ तथा इस कोटिकी रचनाओंका प्रचुर संख्यामें निर्माण होने लगा। जैन कवियोंने सप्त-संधान, चतुर्विंशति संधान तथा शतार्थक काव्य लिखकर इस भाषायी जादूगरीको चरम सीमा तक पहुँचा दिया। अनेक संधान काव्यमें श्लेषविधि अथवा विलोमरीतिसे एक-साथ एकाधिक कथाओंके गुम्फनके द्वारा काव्य-रचयिताको भाषाधिकार तथा रचना-नैपुण्य प्रदर्शित करनेका अबाध अवकाश मिल जाता है। अतः, आत्मज्ञापनके शौकीन पण्डित कवियोंका इधर प्रवृत्त होना बहुत स्वाभाविक था।

जैन कवि मेघविजयगणि (सतरहवीं शताब्दी) का सप्तसन्धान महाकाव्य[1] चित्रकाव्य शैलीका उत्कर्ष है। साहित्यका आदिम सप्तसन्धान काव्य कलिकाल सर्वज्ञ आचार्य हेमचन्द्रकी उर्वर लेखनीसे प्रसूत हुआ था। उसकी अप्राप्तिसे उत्पन्न खिन्नताको दूर करनेके लिये मेघविजयने प्रस्तुत काव्य रचना की।[2] नौ सर्गोंके इस महाकाव्यमें जैन धर्मके पाँच तीर्थंकरों—ऋषभदेव, शान्तिनाथ, नेमिनाथ, पार्श्वनाथ, महावीर तथा पुरुषोत्तम राम और कृष्ण वासुदेवका चरित श्लेषविधिसे गुम्फित है। काव्यमें यद्यपि इन महापुरुषोंके जीवनके कतिपय महत्त्वपूर्ण प्रकरणोंका ही निबन्धन हुआ है, किन्तु उन्हें एक साथ चित्रित करनेके दुस्साध्य कार्यकी पूर्तिके लिए कविको विकट चित्र शैली तथा उच्छृंखल शाब्दी क्रीडाका आश्रय लेना पड़ा है, जिससे काव्य वज्रवत् दुर्भेध बन गया है। टीकाके जल-पाथेयके बिना काव्यके मरुस्थलको पार करना सर्वथा असम्भव है। विजयामृत सूरिने अपनी विद्वत्तापूर्ण 'सरणी'से काव्यका मर्म विवृत करनेका प्रशंसनीय प्रयास किया है, यद्यपि कहीं-कहीं 'सरणी' भी काव्यकी भाँति दुरूह बन गयी है।

## सप्तसन्धान का महाकाव्यत्व

सप्तसन्धानके कर्त्ताका मुख्य उद्देश्य चित्रकाव्य-रचनामें अपनी वैदग्धीका प्रकाशन करना है, और इस लक्ष्यके सम्मुख, उसके लिये काव्यके अन्य धर्म गौण हैं; तथापि इसमें प्रायः वे सभी तत्त्व किसी न किसी रूपमें विद्यमान हैं, जिन्हें प्राचीन लक्षणकारों ने महाकाव्यके लिये आवश्यक माना है। संस्कृत महाकाव्यकी रूढ़ परम्पराके अनुसार प्रस्तुत काव्यका आरम्भ चार मंगलाचरणात्मक पद्योंसे हुआ है, जिनमें जिनेश्वरों तथा वाग्देवीकी वन्दना की गयी है। काव्यके आरम्भमें सज्जनप्रशंसा, दुर्जननिन्दा, सन्नगरी वर्णन आदि बद्धमूल

---

१. जैन-साहित्य-वर्धक सभा, सूरतसे 'सखी' सहित प्रकाशित, विक्रम संवत् २०००।

२. श्री हेमचन्द्रसूरीशैः सप्तसन्धानमादिमम्।
रचितं तदलाभे तु स्तादिदं तुष्टये सताम्॥ प्रशस्ति, २।

रूढ़ियोंका भी निर्वाह हुआ है। रघुवंशकी भाँति सप्तसन्धान नाना नायकोंके चरितपर आधारित है, जो धीरोदात्त गुणोंसे सम्पन्न महापुरुष हैं। इसका कथानक जैन साहित्य तथा समाजमें, आंशिक रूप से जैनेतर समाजमें भी, चिरकाल से प्रचलित तथा ज्ञात है। अतः इसे 'इतिहास प्रसूत' (प्रख्यात) मानना न्यायोचित है। सप्तसन्धान-में यद्यपि महाकाव्योचित रसार्द्रताका अभाव है, तथापि इसमें शान्तरसकी प्रधानता मानी जा सकती है। शृंगार तथा वीर रसकी भी हल्की-सी रेखा दिखाई देती है। चतुर्वर्गमेंसे इसका उद्देश्य मोक्षप्राप्ति है। काव्यके चरितनायक (तीर्थंकर) कैवल्यज्ञान-प्राप्तिके पश्चात् शिवत्वको प्राप्त होते हैं। मानवजीवनकी चरम परिणति सतत साधनासे जन्म-मरणके चक्रसे मुक्ति प्राप्त करना है, भारतीय संस्कृतिका यह आदर्श ही काव्यमें प्रतिध्वनित हुआ है।

सप्तसन्धानकी रचना सर्गबद्ध काव्यके रूपमें हुई है। काव्यका शीर्षक रचना-प्रक्रिया पर आधारित है तथा इसके सर्गोंके नाम उनमें वर्णित विषयके अनुसार रखे गये हैं। छन्दोंके प्रयोगमें भी मेघविजयने शास्त्रीय विधानका पालन किया है। प्रत्येक सर्गमें एक छन्दकी प्रधानता है। सर्गान्तमें छन्द बदल दिया गया है। सातवें सर्गमें नाना छन्दोंका प्रयोग भी शास्त्रानुकूल है। इसके अतिरिक्त इसमें भाषागत प्रौढ़ता, विद्वत्ता-प्रदर्शनकी अदम्य प्रवृत्ति, शैलीकी गम्भीरता, नगर, पर्वत, षड्ऋतु आदि वस्तु-व्यापारके महाकाव्यसुलभ विस्तृत तथा अलंकृत वर्णन भी दृष्टिगोचर होते हैं। अतः सप्तसन्धानको महाकाव्य माननेमें कोई हिचक नहीं हो सकती। स्वयं कविने भी शीर्षक तथा प्रत्येक सर्गकी पुष्पिकामें इसे महाकाव्य संज्ञा प्रदान की है।

### कवि-परिचय तथा रचनाकाल

अन्य अधिकांश जैन कवियोंकी भाँति मेघविजयका गृहस्थजीवन तो ज्ञात नहीं, किन्तु देवानन्दाभ्युदय, शान्तिनाथचरित, युक्तिप्रबोधनाटक आदि अपनी कृतियांमें उन्होंने अपने मुनिजीवनका पर्याप्त परिचय दिया है। मेघविजय मुगल सम्राट् अकबरके कल्याणमित्र हीरविजयसूरिके शिष्यकुलमें थे। उनके दीक्षा-गुरु तो कृपाविजय थे, किन्तु उन्हें उपाध्याय पदपर विजयदेवसूरिके पट्टधर विजयप्रभसूरिने प्रतिष्ठित किया था।[1] विजयप्रभसूरिके प्रति मेघविजयकी असीम श्रद्धा है। न केवल देवानन्द महाकाव्यके अन्तिम सर्गमें उनका प्रशस्तिगान किया गया है अपितु दो स्वतन्त्र काव्यों—दिग्विजय महाकाव्य तथा मेघदूतसमस्यालेख-के द्वारा कविने गुरुके प्रति कृतज्ञता प्रकट की है। ये दोनों काव्य विजयप्रभसूरिके सारस्वत स्मारक हैं।

मेघविजय अपने समयके प्रतिभाशाली कवि, प्रत्युत्पन्न दार्शनिक, प्रयोगशुद्ध वैयाकरण, समयज्ञ ज्योतिषी तथा आध्यात्मिक आत्मज्ञानी थे। उन्होंने इन सभी विषयोंपर अपनी लेखनी चलायी तथा सभीको अपनी प्रतिभा तथा विद्वत्ताके स्पर्शसे आलोकित कर दिया। प्रस्तुत महाकाव्यके अतिरिक्त उनके दो अन्य महाकाव्य—देवानन्दाभ्युदय तथा दिग्विजय महाकाव्य सुविज्ञात हैं। मेघविजय समस्यापूर्तिके पारंगत आचार्य हैं। देवानन्द, मेघदूतसमस्यालेख तथा शान्तिनाथ चरितमें क्रमशः माघकाव्य, मेघदूत तथा नैषधचरितकी समस्यापूर्ति करके उन्होंने अद्भुत रचनाकौशलका परिचय दिया है। मेघविजयने किरातकाव्यकी भी समस्यापूर्ति की थी, किन्तु वह अब उपलब्ध नहीं है। लघुत्रिषष्टिशलाका पुरुषचरित, भविष्यदत्तकथा तथा पंचाख्यान उनकी अन्य ज्ञात काव्यकृतियाँ हैं। विजयदेव माहात्म्य विवरण श्रीवल्लभके सुविख्यात विजय-देव माहात्म्यकी टीका है। युक्तिप्रबोधनाटक तथा धर्ममंजूषा उनके न्यायग्रन्थ हैं। चन्द्रप्रभा, हैमशब्दचन्द्रिका,

---

३. गच्छाधीश्वरहीरविजयाम्नाये निकाये धियां प्रेष्यः श्रीविजयप्रभाख्यसुगुरोः श्रीतपाख्ये गणे।
शिष्यः प्राज्ञमणेः कृपादिविजयस्याशास्यमानामग्रणीश्चक्रे वाचकनाममेघविजयः शस्यां समस्यामिमाम्॥
शान्तिनाथचरित, प्रतिसर्गान्ते

हैमशब्दप्रक्रिया उनके व्याकरण-पाण्डित्यके प्रतीक हैं। चन्द्रप्रभामें हैमव्याकरणको कौमुदी रूपमें प्रस्तुत किया गया है। वर्ष प्रबोध, रमल शास्त्र, हस्तसंजीवन, उदयदीपिका, प्रश्नसुन्दरी, वीसायन्त्रविधि उनकी ज्योतिष रचनाएँ हैं। अध्यात्मसे सम्बन्धित कृतियोंमें मातृकाप्रसाद, ब्रह्मबोध तथा अर्हद्‌गीता उल्लेखनीय हैं। इन चौबीस ग्रन्थोंके अतिरिक्त पंचतीर्थस्तुति तथा भक्तामरस्तोत्रपर उनकी टीकाएँ भी उपलब्ध हैं।

संस्कृत की भाँति गुजराती भाषाको भी मेघविजयकी प्रतिभाका वरदान मिला था। जैनधरमदीपक, जैन शासनदीपक, आहारगवेषणा, श्रीविजयदेवसूरिनिर्वाणरास, कृपाविजयनिर्वाणरास, चोविशजिनस्तवन, पार्श्वनाथस्तोत्र आदि उनकी राजस्थानी गुजराती रचनाएँ हैं। यह वैविध्यपूर्ण साहित्य मेघविजयकी बहुश्रुतता तथा बहुमुखी प्रतिभा का प्रतीक है।

प्रान्तप्रशस्तिके अनुसार सप्तसन्धानकी रचना संवत् १७६० (सन् १७०३ ई०में) हुई थी।

> वियद्रसेन्दूनां (१७६०) प्रमाणात् परिवत्सरे।
> कृतोऽयमुद्यमः पूर्वाचार्यचर्याप्रतिष्ठितः ॥

मेघविजयने अपनी कुछ अन्य कृतियोंमें भी रचनाकालका निर्देश किया है। उससे उनके स्थितिकालका कुछ अनुमान किया जा सकता है। विजयदेवमाहात्म्यविवरणकी प्रतिलिपि मुनि सोमगणिने संवत् १७०९ में की थी।[1] अतः उसका इससे पूर्वरचित होना निश्चित है। यह मेघविजयकी प्रथम रचना प्रतीत होती है। सप्तसन्धान उनकी साहित्य-साधना की परिणति है। यह उनकी अन्तिम रचना है। विजयदेवमाहात्म्य विवरणकी रचनाके समय उनकी अवस्था २०-२५ वर्षकी अवश्य रही होगी। अतः मेघविजयका कार्यकाल १६२७ तथा १७१० ई० के बीच मानना सर्वथा न्यायोचित होगा।

**कथानक**—सप्तसन्धान नौ सर्गोंका महाकाव्य है, जिसमें पूर्वोक्त सात महापुरुषोंके जीवनचरित एक साथ अनुस्यूत हैं। बहुधा श्लेषविधिसे वर्णित होनेके कारण जीवनवृत्तका इस प्रकार गुम्फन हुआ है कि विभिन्न नायकोंके चरितको अलग करना कठिन हो जाता है। अतः कथानकका सामान्य सार देकर यहाँ सातों महापुरुषोंके जीवनकी घटनाओंको पृथक्-पृथक् दिया जा रहा है।

अवतार वर्णन नामक प्रथम सर्गमें चरितनायकोंके पिताओं की राजधानियों, इनकी शासन-व्यवस्था तथा माताओं के स्वप्नदर्शनका वर्णन है। द्वितीय सर्गमें चरित नायकों का जन्म वर्णित है। उनके धरा पर अवतीर्ण होते ही समस्त रोग शान्त हो जाते हैं तथा प्रजा का अभ्युदय होता है। तृतीत सर्गमें नायकोंके जन्माभिषेक, नायकरण तथा विवाह का निरूपण किया गया है। पूज्यराज्यवर्णन नामक चतुर्थ सर्गके प्रथम चौदह पद्योंमें आदि प्रभुके राज्याभिषेकके लिये देवताओंके आगमन, ऋषभदेवकी सन्तानोत्पत्ति तथा उनकी प्रजाकी सुख-समृद्धिका वर्णन है। अगले सौलह पद्योंमें कृष्णचरितके अन्तर्गत कौरव-पाण्डवोंके वैर, द्रौपदीके चीरहरण तथा दीक्षाग्रहण आदिकी चर्चा है। सर्गके शेषांशमें तीर्थंकरों द्वारा राज्यत्याग तथा प्रव्रज्याग्रहण करने का वर्णन है। पंचम सर्गमें काव्यमें वर्णित पाँच तीर्थंकरोंके विहार, तपश्चर्या तथा कष्ट सहन का प्रतिपादन हुआ है। उनके प्राकृतिक तथा भौतिक कष्ट सह कर वे तपसे कर्मों का क्षय करते हैं। उनके उपदेशसे प्रजाजन रागद्वेष आदि छोड़कर धार्मिक कृत्योंमें प्रवृत्त हो जाते हैं। छठे सर्गमें जिनेन्द्र कैवल्यज्ञान

---

१. लिखितोऽयं ग्रन्थः पण्डित श्री ५ श्रीरंग सोमगणिशिष्यमुनिसोमगणिना सं०१७०९ वर्षे चैत्रमासे........ श्रीविनयदेवसूरीश्वरराज्ये। विजयदेव माहात्म्य, प्रान्तपुष्पिका।

प्राप्त करके स्याद्वाद पद्धतिसे उपदेश देते हैं। सातवें सर्गमें छह परम्परागत ऋतुओंका वर्णन किया गया है। तीर्थंकरोंके समवसरणके अवसरपर भावी चक्रवर्ती भरत, अन्य राजाओंके साथ उनकी सेवामें उपस्थित होते हैं। दिग्विजय वर्णन नामक अष्टम सर्गमें आदि तीर्थंकर ऋषभदेवके पुत्र, चक्रवर्ती भरतको दिग्विजय, सांवत्सरिक दान तथा जिनेश्वरोंकी मोक्षप्राप्तिका निरूपण हुआ है। नवें सर्गमें मुख्यतः जिनेश्वरोंके गणधरों-का वर्णन किया गया है।

इस प्रकार काव्यमें सामान्यतया सातों नायकोंके माता-पिता, राजधानी, माताओंके स्वप्नदर्शन, गर्भाधान, दोहद, कुमारजन्म, जन्माभिषेक, बालक्रीड़ा, विवाह, राज्याभिषेक आदि सामान्य घटनाओं तथा पांच तीर्थंकरोंकी लौकान्तिक देवोंकी अभ्यर्थना, सांवत्सरिक दान, दीक्षा, तपश्चर्या, पारणा, केवलज्ञानप्राप्ति, समवसरण-रचना, देशना, निर्वाण, गणधर आदि प्रसंगोंका वर्णन है। विभिन्न महापुरुषोंके जीवनकी जिन विशिष्ट घटनाओंका निरूपण काव्यमें हुआ है, वे इस प्रकार हैं।

**आदिनाथ**—भरतको राज्य देना, नमिविनमिकृत सेवा, छद्मावस्थामें बाहुबलीका तक्षशिला जाना, समवसरणमें भरतका आगमन, चक्रवर्ती भरतका षट्खण्डसाधन, दिग्विजय, भगिनी सुन्दरीकी दीक्षा आदि।

**शान्तिनाथ**—अशिवहरण तथा षट्खण्डविजय द्वारा चक्रवर्तित्वकी प्राप्ति।

**नेमिनाथ**—राजीमतीका त्याग।

**महावीर**—गर्भहरणकी घटना।

**रामचन्द्र**—सीतास्वयंवर, वनगमन, सीताहरण, रावणवध, दीक्षाग्रहण, बहुविवाह, शम्बूकवध, रावणका कपट, हनुमानका दौत्य, जटायुवध, धनुर्भंग, सीताकी अग्नि परीक्षा, विभीषणका पक्षत्याग, विभीषणका राज्याभिषेक, युद्ध, रावणवध, शत्रुंजययात्रा, मोक्षप्राप्ति, सपत्नी-द्वेषके कारण सीता-त्याग, सीता द्वारा दीक्षाग्रहण आदि रामायणकी प्रमुख घटनाएँ।

**कृष्णचन्द्र**—रुक्मिणी-विवाह, कंसवध, प्रद्युम्न-वियोग, मथुरानिवास, प्रद्युम्न द्वारा उषाहरण, जरासन्धका आक्रमण, कालियदमन, द्वारिकादहन, शरीरत्याग, बलभद्रका कृष्णके शवको उठाकर घूमना, दीक्षाग्रहण, शिशुपाल एवं जरासन्धका वध। इसके साथ ही कृष्ण एवं नेमिनाथका पाण्डवोंके साथ घनिष्ठ सम्बन्ध होनेके कारण पाण्डवजन्म, द्रौपदीस्वयंवर, द्यूत, चीरहरण, वनवास, गुप्तवास, कीचकवध, अभिमन्युका पराक्रम, महाभारत-युद्ध एवं दुःशासन, द्रोण, भीष्म आदिका वध आदि महाभारतकी प्रमुख घटनाओंका उल्लेख भी काव्यमें हुआ है।

कथानकके प्रवाहकी ओर कविका ध्यान नहीं है। वस्तुतः काव्यका कथानक नगण्य है। चरित-नायकोंके जीवनके कतिपय प्रसंगोंको प्रस्तुत करना ही कविको अभीष्ट है। इन घटनाओंके विनियोगमें भी कविका ध्येय अपनी विद्वत्ता तथा कवित्व शक्तिको बघारना रहा है। अतः काव्यमें वर्णित घटनाओंका अनुक्रम अस्तव्यस्त हो गया है; विशेषतः, रामके जीवनसे सम्बन्धित घटनाओंमें क्रमबद्धताका अभाव है। उदाहरणार्थ रामके किष्किन्धा जानेका उल्लेख पहले हुआ है, उनके अनुयायियोंके अयोध्या लौटनेकी चर्चा बाद में। सीता-स्वयंवर तथा वनगमनसे पूर्व सीताहरण तथा रावणवधका निरूपण करना हास्यस्पद है। इसी प्रकार हनुमानके दौत्यके पश्चात् जटायुवध तथा धनुर्भंगका उल्लेख किया जाना कविके प्रमादका द्योतक है।

काव्यमें रामकथाके जैन रूपान्तरका प्रतिपादन हुआ है। फलतः रामका एकपत्नीत्वका आदर्श यहाँ

समाप्त हो गया है। वे बहुविवाह करते हैं। उनकी चार पत्नियोंके नामोंका उल्लेख तो काव्यमें ही हुआ है। सपत्नियोंके षड्यन्त्रके कारण रामको सीताकी सच्चरित्रतापर सन्देह हो जाता है, जिसके परिणामस्वरूप वे उस गर्भिणीको राज्यसे निष्कासित कर देते हैं। रामके सुविज्ञात पुत्रों, कुश और लवका स्थान यहाँ अनंगलवण तथा मदनांकुश ले लेते हैं। जैन रामायणके अनुरूप ही राम शत्रुंजयकी यात्रा करते हैं तथा प्रव्रज्या ग्रहण करके मोक्ष प्राप्त करते हैं।

काव्यका सप्तसन्धानत्व

सात व्यक्तियोंके चरितको एक साथ गुम्फित करना दुस्साध्य कार्य है। प्रस्तुत काव्यमें यह कठिनाई इसलिए और बढ़ जाती है कि यहाँ जिन महापुरुषोंका जीवनवृत्त निबद्ध है, उनमें से पाँच जैनधर्मके तीर्थंकर हैं तथा अन्य दो हिन्दू धर्मके आराध्य देव, यद्यपि जैन साहित्यमें भी वे अज्ञात नहीं हैं। कविको अपने लक्ष्यकी पूर्तिमें संस्कृतकी संश्लिष्ट प्रकृतिसे सबसे अधिक सहायता मिली है। श्लेष ऐसा अलंकार है जिसके द्वारा कवि भाषाको इच्छानुसार तोड़-मरोड़कर अभीष्ट अर्थ निकाल सकता है। इसीलिए सप्तसन्धानमें श्लेषकी निर्बाध योजना की गयी है, जिससे काव्यका सातों पक्षोंमें अर्थ ग्रहण किया जा सके। किन्तु यहाँ यह ज्ञातव्य है कि सप्तसन्धानके प्रत्येक पद्यके सात अर्थ नहीं हैं। वस्तुतः काव्यमें ऐसे पद्य बहुत कम हैं, जिनके सात स्वतन्त्र अर्थ किये जा सकते हैं। अधिकांश पद्योंके तीन अर्थ निकलते हैं, जिनमेंसे एक, जिनेश्वरोंपर घटित होता है; शेष दोका सम्बन्ध राम तथा कृष्णसे है। तीर्थंकरोंकी निजी विशेषताओंके कारण कुछ पद्योंके चार, पाँच अथवा छह अर्थ भी किये जा सकते हैं। कुछ पद्य तो श्लेषसे सर्वथा मुक्त हैं तथा उनका केवल एक अर्थ है। यही अर्थ सातों चरितनायकोंपर चरितार्थ होता है। यही प्रस्तुत काव्यका सप्तसन्धानत्व है। कवि यह उक्ति—काव्येऽस्मिन्नत एव सप्त कथिता अर्थाः समर्थाः श्रियै (४/४२) भी इसी अर्थमें सार्थक है।

जो पद्य भिन्न-भिन्न अर्थोंके द्वारा सातों पक्षोंपर घटित होते हैं, उनमें व्यक्तियोंके अनुसार एक विशेष्य है, अन्य पद उसके विशेषण। अन्य पक्षमें अर्थ करनेपर वही विशेष्य विशेषण बन जाता है, विशेषणोंमेंसे प्रसंगानुसार एक पद विशेष्यकी पदवीपर आसीन हो जाता है। इस प्रकार पाठकको सातों अभीष्ट अर्थ प्राप्त हो जाते हैं। उदाहरणार्थ सातों चरितनायकोंके पिताओंके नाम प्रस्तुत पद्यमें समविष्ट हो गये हैं।

अवनिपतिरिहासीद् विश्वसेनोऽश्वसेनोप्यथ दशरथनाम्ना यः सनाभिः सुरेशः।
बलिविजयिसमुद्रः प्रौढसिद्धार्थसंज्ञः प्रसृतमरुणतेजस्तस्य भूकश्यपस्य ॥ १/५४

सातोंकी जन्मतिथियोंका उल्लेख भी एक ही पद्यमें कर दिया गया है।

ज्येष्ठेऽसिते विश्वहिते सुचैत्रे वसुप्रमे शुद्धनभोऽर्थमेये।
सांके दशाहे दिवसे सपोषे जनिर्जिनस्याजनि वीतदोषे ॥ २/१६

प्रस्तुत पद्यमें काव्यनायकोंके चारित्र्यग्रहण करनेका वर्णन एक-साथ हुआ है।

जातेर्महाव्रतमधत्त जिनेषु मुख्यस्तस्मात्परेऽहनि स-शान्ति-समुद्रभूर्वा।
श्रीपार्श्व एव परमोऽचरमस्तु मार्गे रामेऽक्रमेण ककुभामनुभावनीये ॥ ४/३९

कविकी शैलीका विद्रूप वहाँ दिखाई देता है जहाँ पद्योंसे विभिन्न अर्थ निकालनेके लिए उसने भाषाके साथ मनमाना खिलवाड़ किया है। पद्योंको विविध पक्षोंपर चरितार्थ करनेके लिए टीकाकारने जाने-माने पदोंके ऐसे चित्र-विचित्र अर्थ किये हैं, कि पाठक चमत्कृत तो होता है, किन्तु इस वज्रसे जूझता-

-जूझता वह हताश हो जाता है। तथाकथित ऋतुवर्णनको भी कविने चरितनायकोंपर घटानेकी चेष्टा की है। निम्नोक्त पद्य मुख्यतः पाण्डवचरितसे सम्बन्धित हैं, किन्तु टीकाकारने इससे सातों काव्यनायकोंके पक्षके अर्थ भी निकाले हैं। टीकाकी सहायताके बिना कोई विरला ही इसके अभीष्ट अर्थ कर सकता है।

भीष्मोऽग्रतो यमविधिः स्वगुरोरनिष्टः कृष्णालकग्रहणकर्म सभासमक्षम्।
वैराग्यहेतुरभवद् भविनो न कस्य दैवस्य वश्यमखिलं यदवश्यभाविः॥ ४/२६

श्लोकार्धयमकसे आच्छन्न निम्नोक्त प्रकारके पद्योंके भी पाठकसे जब नाना अर्थ करनेकी आकांक्षा की जाती है, तो वह सिर धुननेके अतिरिक्त क्या कर सकता है?

नागाहत-विवाहेन तत्क्षणे सदृशः श्रियः। नागाहत-विवाहेन तत्क्षणे सदृशः श्रियः॥ ६/५४

भाषा—सप्तसन्धान भाषायी खिलवाड़ है। काव्योंका नाना अर्थोंका बोधक बनानेकी आतुरताके कारण कविने जिस पदावलीका गुम्फन किया है, वह पाण्डित्य तथा रचनाकौशलकी पराकाष्ठा है। सायास प्रयुक्त भाषामें जिस कृत्रिमता एवं कष्टसाध्यताका आ जाना स्वाभाविक है, सप्तसन्धानमें वह भरपूर मात्रामें विद्यमान है। सप्तसन्धान सही अर्थमें क्लिष्ट तथा दुरूह है। सचमुच उस व्यक्तिके पाण्डित्य एवं चातुर्यपर आश्चर्य होता है जिसने इतनी गर्भित भाषाका प्रयोग किया है जो एक साथ सात-सात अर्थोंको विवृत कर सके। भाषाकी यह दुस्साध्यता काव्यका गुण भी है, दुर्गुण भी। जहाँतक यह कविके पाण्डित्य की परिचायक है, इसे, इस सीमित अर्थमें, गुण माना जा सकता है। किन्तु जब यह भाषात्मक क्लिष्टता अर्थबोधमें दुर्लंघ्य बाधा बनती है तब कविकी विद्वत्ता पाठकके लिए अभिशाप बन जाती है। विविध अर्थों की प्राप्तिके लिए पद्योंका भिन्न-भिन्न प्रकारसे अन्वय करने तथा सुपरिचित शब्दोंके अकल्पनीय अर्थ खोजने में बापुरे पाठकको असह्य बौद्धिक यातना सहनी पड़ती है। एक-दो उदाहरणोंसे यह बात स्पष्ट हो जाएगी।

सवितृतनये रामासक्ते हरेस्तनुजे भुजे प्रसरति परे दौत्येऽदित्याः सुता भयभंगुराः।
श्रुतिगतमहानादा-देवं जगुर्निजमग्रजं रणविरमणं लीभक्षोभाद्विभीषणकायतः॥ ५/३७

इस पद्यमें जिनेन्द्रोंकी कामविजयका वर्णन है। यह अर्थ निकालनेके लिए शब्दोंको कैसा तोड़ा-मरोड़ा है, इसका आभास टीकाके निम्नोक्त अंशसे भली-भाँति हो जायेगा।

हरेर्जिनेन्द्रस्य भुजे भोग्यकर्मणि तनुजे अल्पीभूते सवितृतनये प्रकाशविस्तारके जिनेन्द्रे रामे आत्मध्याने आसक्ते परे अत्युत्कृष्टे मोक्षे इत्यर्थः दौत्ये दूतकर्मणि प्रसरति ध्यानमेव मोक्षाय दूत-कर्मकृदिति भावः दित्याः सुताः कामादयः भयभंगुराः भयभीता जाताः विभीषणकायतः भयोत्पाद-ककायोत्सर्गविधायकशरीरात् जिनेन्द्रात् लोभक्षोभात् लोभस्य तद्विषयकजयाशारूपस्य क्षोभात् आघातात् जयाशात्यागात् प्रत्युत निजपराजयभीतेः श्रुतिगतः महानादा भयादेव महाशब्दकारका दीर्घविराविणः रणविरमणम् जिनेन्द्रतो विग्रहनिवर्त्तनं निजमग्रजमग्रेसरं देवं द्योतनात्मकं मोहराजं जगुः निवेदयामासुः।

प्रस्तुत पद्यमें केवलज्ञानप्राप्तिके पश्चात् जिनेश्वरका वर्णन है। यह अर्थ कैसे सम्भव है, इसका ज्ञान टीकाके बिना नहीं हो सकता।

सुमित्रांगजसंगत्या सदशाननभासुरः। अलिमुक्तेर्दानकार्यसारोऽभाल्लक्ष्मणाधिपः॥ ६/५७

सुमित्रं सुष्ठु मेद्यति स्निह्यतीति केवलज्ञानं तदेवांगजं तस्य संगत्या केवलज्ञानयोगेन दशाननभासुरः दशसु दिक्षु आननं मुखमुपदेशकाले यस्य स दशाननस्तेन भासुरः लक्ष्मणाधिपः

लक्ष्म चिह्नमेव लक्ष्मणं तत् अधिपाति स्वसंगेन धारयतीति लक्ष्मणाधिपः अलिमुक्तेः अलेः सुरायाः मुक्तेस्त्यागात् दानकार्यसारः दानकार्यमुपदेशनमेव सारो यस्य स अभात् ।

किन्तु यह सप्तसन्धानका एक पक्ष है । इसके कुछ अंश ऐसे भी हैं जो इस भाषायी जादूगरीसे सर्वथा मुक्त हैं । माताओंकी गर्भावस्था, दोहद, कुमारजन्म तथा गणधरोंके वर्णनकी भाषा प्राञ्जलता, लालित्य तथा माधुर्यसे ओतप्रोत है । दिक्कुमारियोंके कार्यकलापोंका निरूपण अतीव सरल भाषामें हुआ है ।

काश्चिद् भुवः शोधनमादधाना जलानि पुर्यां ववृषुः सपुष्पम् ।
छत्रं दधुः काश्चन चामरेण तं वीजयन्ति स्म शुचिस्मितास्याः ॥ २/२१

नवें सर्गकी सरलता तो वेदना-निग्रह रसका काम देती है । काव्यके पूर्वोक्त भागसे जूझनेके पश्चात् नवें सर्गकी सरल-सुबोध कविताको पढ़कर पाठकके मस्तिष्ककी तनी हुई नसोंको समुचित विश्राम मिलता है ।

सुवर्णवर्णं गजराजगामिनं प्रलम्बबाहुं सुविशाललोचनम् ।
नरामरेन्द्रैः स्तुतपादपंकजं नमामि भक्त्या वृषभं जिनोत्तमम् ॥ ९/३०

प्रकृति-चित्रण—तत्कालीन महाकाव्य-परम्पराके अनुसार मेघविजयने काव्यमें प्राकृतिक सौन्दर्यका चित्रण किया है । तृतीय सर्गमें सुमेरुका तथा सप्तम सर्गमें छह परम्परागत ऋतुओंका वर्णन हुआ है । किन्तु यह प्रकृतिवर्णन कविके प्रकृति प्रेमका द्योतक नहीं है । सप्तसन्धान जैसे चित्रकाव्यमें इसका एकमात्र उद्देश्य महाकाव्य रूढ़ियोंकी खानापूर्ति करना है ।

ह्रासकालीन कवियोंकी भाँति मेघविजयने प्रकृतिवर्णनमें अपने भावदारिद्र्यको छिपानेके लिए चित्र-शैलीका आश्रय लिया है । श्लेष तथा यमककी भित्तिपर आधारित कविका प्रकृतिवर्णन एकदम नीरस तथा कृत्रिम है । उसमें न मार्मिकता है, न सरसता । वह प्रौढोक्ति तथा श्लेष एवं यमककी उछल-कूद तक ही सीमित है । वास्तविकता तो यह है कि श्लेष तथा यमककी दुर्दमनीय सनकने कविकी प्रतिभाके पंख काट दिये हैं । इसलिए प्रकृतिवर्णनमें वह केवल छटपटाकर रह जाती है ।

मेघविजयने अधिकतर प्रकृतिके स्वाभाविक पक्षको चित्रित करनेकी चेष्टा की है, किन्तु वह चित्र-काव्यके पाशसे मुक्त होनेमें असमर्थ है । अतः उसकी प्रकृति श्लेष और यमकके चक्रव्यूहमें फँसकर अदृश्य-सी हो गयी है । वर्षाकालमें नद-नदियोंकी गर्जनाकी तुलना हाथियों तथा सेनाकी गर्जना भले ही न कर सके, यमककी विकराल दहाड़के समक्ष वह स्वयं मन्द पड़ जाती है ।

न दानवानां न महावहानां नदा नवानां न महावहानाम् ।
न दानवानां न महावहानां न दानवानां न महावहानाम् ॥ ७/२२

शीतके समाप्त हो जानेसे वसन्तमें यातायातकी बाधाएँ दूर हो जाती हैं, प्रकृतिपर नवयौवन छा जाता है, किन्तु इस रंगीली ऋतुमें जातीपुष्प कहीं दिखाई नहीं देता । प्रस्तुत पद्य में कविने वसन्तके इन उपकरणोंका अंकन किया है, पर वह श्लेषकी परतोंमें इस प्रकार दब गया है कि सहृदय पाठक उसे खोजता-खोजता झुँझला उठता है । फिर भी उसके हाथ कुछ नहीं आता ।

दुःशासनस्य पुरशासनजन्मनैव संप्रापितोऽध्वनियमो विघटोत्कटत्वात् ।
अन्येऽभिमन्युजयिनो गुरुगौरवार्हास् ते कौरवा अपि कृता हृतचौरवाचः ॥ ७/१२

सप्तसन्धानमें कहीं-कहीं प्रकृतिके उद्दीपन पक्षका भी चित्रण हुआ है । प्रस्तुत पद्यमें मेरुपर्वतको प्राकृतिक सम्पदा तथा देवांगनाओंके सुमधुर गीतोंसे कामोद्रेक करते हुए चित्रित किया गया है ।

यस्मिन्नलं फलललद्दलशालिशाल-वृन्दावनी सुरजनी रजनीश्वरास्या।
गीतस्वरैः सुरमणी रमणीप्रणीतैस्तन्तन्यते तनुभृतामतनूदयं सा ।। ३।३

इन अलंकृति प्रधान वर्णनोंकी बाढ़में कहीं-कहीं प्रकृतिका सहज सरल चित्र देखनेको मिल ही जाता है। पावसकी रातमें कम्बल ओढ़कर अपने खेतकी रखवाली करनेवाले किसान तथा वर्षाके जलसे भींगे हुए गलकम्बलको हिलानेवाली गायका यह मधुर चित्र स्वाभाविकतासे ओतप्रोत है।

रजनिबहुधान्योच्चैः रक्षाविधौ धृतकम्बलः सपदि दुधुवे वारांभाराद् गवा गलकम्बलः।
ऋषिरिव परक्षेत्रं सेवे कृषीबलं पुंगवश्चपलसबलं भीत्या जज्ञे वलं च पलाशजम् ।।७।२९

कुमारोंके जन्मके अवसरपर प्रकृति आदर्श रूपमें प्रकट हुई है। यहाँ वह स्वभावतः निसर्ग विरुद्ध आचरण करती है। कुमारोंके धरापर अवतीर्ण होते ही दिशाएँ शान्त हो गयीं, आकाश में दुन्दुभिनाद होने लगा तथा जल और आकाश तुरन्त निर्मल हो गये।

शान्तासु सर्वासु दिशासु रेणुर्न रेणुबाधां तु मनाग् व्यधासीत्।
दध्वान देवाध्वनि दुन्दुभीनां नादः प्रसादो नभसोऽम्भसोऽभात् ।। २।११

वसन्तके मादक वातावरणमें मद्यपानका परित्याग करनेका उपदेश देते समय जैन यतिकी पवित्रतावादी प्रवृत्ति प्रबल हो उठी है। किन्तु उसका यह उपदेश भी श्लेषका परिधान पहनकर प्रकट होता है।

सीतापहारविधिरेष तवोपहारव्याहारनिर्भयविहारविनाशनाय।
तेनाधुनापि मधुनाशनतां जहीहीत्याहेव रावणमिह स्वधियालिजन्यम् ।। ७।८

इस प्रकार अन्य अधिकांश ह्रासकालीन काव्योंकी भाँति सप्तसन्धानमें प्रकृति वर्णनके नामपर कविके रचनाकौशल (अलंकार प्रयोग कौशल) का प्रदर्शन हुआ है। प्रकृतिके प्रति यहाँ वाल्मीकि अथवा कालिदासके-से सहज अनुरागकी कल्पना करना व्यर्थ है।

**सौन्दर्य-चित्रण**—प्राकृतिक सौन्दर्यकी भाँति मानव-सौन्दर्यके चित्रणमें कविकी वृत्ति अधिक नहीं रमी है। चरितनायकोंकी माताओंके शारीरिक लावण्यकी ओर सूक्ष्म संकेत करके ही मेघविजयने संतोष कर लिया है। प्रस्तुत पंक्तियोंमें माताओंके मुखके अतिशय सौन्दर्य, स्तनोंकी पुष्टता तथा कटिकी क्षीणताका उत्प्रेक्षाके द्वारा वर्णन किया गया है।

सौरभ्यवित्तं जलजं प्रदाय चन्द्रः कलाकौशलमुज्ज्वलत्वम्।
जाने तदास्यानुगमाद् विभूतिं प्राप्तौ कजेन्दू समयं प्रपद्य ।। १।६३
उच्चैर्दशा स्यान्नु परोपकाराद् युक्ता तदुच्चैस्तनता स्तनांगे।
सतां न चात्मम्भरिता कदाचित् तनु स्वमध्यं तत एव तस्याः ।। १।७१

**रस-योजना**—सप्तसन्धानमें मनोरागोंका महाकाव्योचित रसात्मक चित्रण नहीं हुआ है। चित्र-काव्यमें इसके लिए अधिक स्थान भी नहीं है। जब कवि अपनी रचनाचातुरी प्रदर्शित करनेमें ही व्यस्त हो, तो मानव-मनकी सूक्ष्म-गहन क्रियाओं-विक्रियाओंका अध्ययन एवं उनका विश्लेषण करनेका अवकाश उसे कैसे मिल सकता है? अतः काव्यमें किसी भी रसका अंगीरसके रूपमें परिपाक नहीं हुआ है। काव्यकी प्रकृतिको देखते हुए इसमें शान्तरसकी प्रधानता मानी जा सकती है, यद्यपि जिनेन्द्रोंके धर्मोपदेशोंमें भी यह अधिक नहीं उभर सका है। तीर्थंकरकी प्रस्तुत देशनामें शान्तरसकी हल्की-सी छटा दिखाई देती है।

त्यजत मनुजा रागं द्वेषं धृतिं दृढसज्जने भजत सततं धर्मं यस्मादजिह्मगतारुचिः।
प्रकुरुत गुणारोपं पापं पराकुरुताचिराद् मतिरतितरां न व्याधेया परव्यसनादिषु ।। ५।४९

तृतीय सर्गमें सुमेरु-वर्णनके अन्तर्गत देव-दम्पतियोंके विहारवर्णनमें सम्भोग श्रृंगारकी मार्मिक अवतारणा हुई है।

गोपाः स्फुरन्ति कुसुमायुधचापरोपात् कोपादिवाम्बुजदृशः कृतमानलोपाः।
क्रीडन्ति लोलनयनानयनाच्च दोलास्वान्दोलनेन विबुधाश्च सुधाशनेन ॥ ३।४

काव्यमें यद्यपि भरतकी दिग्विजय तथा राम एवं कृष्णके युद्धोंका वर्णन है किन्तु उसमें वीर रसकी सफल अभिव्यक्ति नहीं हो सकी है। कुछ पद्योंके राम तथा कृष्ण पक्षके अर्थमें वीररसका पल्लवन हुआ है। इस दृष्टिसे यह युद्धचित्र दर्शनीय है।

तत्राप्तदानवबलस्य बलारिरेष न्यायान्तरायकरणं रणतो निवार्य।
धात्रीजिघृक्षु शिशुपालकराक्षसादिदुर्योधनं यवनभूपमपाचकार ॥ ३।३०

अलंकारविधान—चित्रकाव्य होनेके नाते सप्तसन्धानमें चित्रशैलीके प्रमुख उपकरण अलंकारोंकी निर्बाध योजना हुई है। किन्तु यह ज्ञातव्य है कि काव्यमें अलंकार भावानुभूतिको तीव्र बनाने अथवा भाव-व्यंजनाको स्पष्टता प्रदान करनेके लिये प्रयुक्त नहीं हुए हैं। वे स्वयं कविके साध्य हैं। उनकी साधनामें लग कर वह काव्यके अन्य धर्मोंको भूल जाता है जिससे प्रस्तुत काव्य अलंकृति-प्रदर्शनका अखाड़ा बन गया है।

मेघविजयने अपने लिये बहुत भयंकर लक्ष्य निर्धारित किया है। सात नायकोंके जीवनवृत्तको एक-साथ निबद्ध करनेके लिये उसे पग-पगपर श्लेषका आँचल पकड़ना पड़ा है। वस्तुतः श्लेष उसकी वैसाखी है, जिसके बिना वह एक पग भी नहीं चल सकता। काव्यमें श्लेषके सभी रूपोंका प्रयोग हुआ है। पाँचवें सर्गमें श्लेषात्मक शैलीका विकट रूप दिखाई देता है। पद्योंको विभिन्न अर्थोंका द्योतक बनानेके लिये यहाँ जिस श्लेषगर्भित भाषाकी योजना की गयी है, उससे जूझता-जूझता पाठक हताश हो जाता है। टीकाकी सहायताके बिना यह सर्ग अपठनीय है। निम्नोक्त पद्यके तीन मुख्य अर्थ हैं, जिनमेंसे एक पाँच तीर्थंकरोंपर घटित होता है, शेष दो राम तथा कृष्णके पक्षमें।

श्रुतिमुपगता दीव्यद्रूपा सुलक्षणलक्षिता सुरबलभृताम्भोधावद्रौपदीरितसद्गवी।
सुररववशाद् भिन्नाद् द्वीपान्नतेन समाहृता हरिपवनयोर्धर्मस्यात्रात्मजेषु पराजये ॥ ५।३६

यह अनुष्टुप् इससे भी अधिक विकट है। कविको इसके चार अर्थ अभीष्ट हैं।

कुमारी वेदसाहस्रान् सराज्यान् यत्कृते दधत्।
इक्ष्वाकुवंशवृषभः शं-के-वलश्रिया श्रितः ॥ ६।५९

अपने कथ्यके निबन्धनके लिये कविने श्लेषकी भाँति यमकका भी बहुत उपयोग किया है। आठवाँ सर्ग तो आद्यन्त यमकसे भरा पड़ा है। नगरवर्णनकी प्रस्तुत पंक्तियोंसे श्लोकार्धयमककी करालताका अनुमान किया जा सकता है।

न गौरवं ध्यायति विप्रमुक्तं न गौरवं ध्यायति विप्रमुक्तम्।
पुनर्नवाचारभसा नवार्था-पुनर्नवाचारभसा नवार्थाः ॥ १।५२

शब्दालंकारोंमें अनुप्रासका भी काव्यमें पर्याप्त प्रयोग हुआ है। यमक तथा श्लेषसे परिपूर्ण इस काव्य में अनुप्रासकी मधुरध्वनि रोचक वैविध्य उपस्थित करती है। चरितनायकोंके पिताओंकी शासनव्यवस्थाके वर्णनके प्रसंगमें अनुप्रासका नादसौन्दर्य मोहक बन पड़ा है।

सांकर्यंकार्यं प्रविचार्य वार्यं विरोधमुत्सार्य समर्त्तवस्ते।
सामान्यमाधाय समाधिसाराधिकारमीयुर्भुवि निर्विकाराः ॥ २।६

अन्त्यानुप्रासमें यह अनुरणनात्मक ध्वनि चरम सीमाको पहुँच जाती है।

शब्दालंकारोंके अतिरिक्त काव्यमें प्रायः सभी मुख्य अर्थालंकार प्रयुक्त हुए हैं। कुमारवर्णनके प्रस्तुत पद्यमें अप्रस्तुत वटवृक्षकी प्रकृतिसे प्रस्तुत कुमारके गुणोंके व्यंग्य होनेसे अप्रस्तुत प्रशंसा है।

नम्रीभवेत् सविटपोऽपि वटो जनन्यां भूमौ लतापरिवृतो निभृतः फलाद्यैः।
कौ-लीनतामुपनतां निगदत्ययं किं सम्यग्गुरोर्विनय एव महत्त्वहेतुः॥ ३।१९

अप्रस्तुत आरोग्य, भाग्य तथा अभ्युदयका यहाँ एक 'आविर्भाव' धर्मसे सम्बन्ध है। अतः तुल्ययोगिता अलंकार है।

आरोग्य-भाग्याभ्युदया जनानां प्रादुर्बभूवुर्विगतै जनानाम्।
वेषाविशेषान्मुदिताननानां प्रफुल्लभावाद् भुवि काननानाम्॥ २।१३

वसन्तवर्णनकी निम्नलिखित पंक्तियोंमें प्रस्तुत चन्द्रमा तथा अप्रस्तुत राजाका एक समानधर्मसे संबंध होनेके कारण दीपक है।

व्यर्था सपक्षरुचिरम्बुजसन्धिवन्धे राज्ञो न दर्शनमिहास्तगतिश्च मित्रे।
किं किं करोति न मधुव्यसनं च दैवादस्माद् विचार्य कुरु सज्जन तन्निवृत्तिम्॥ ७।९

प्रस्तुत पद्यमें अतिशयोक्तिकी अवतारणा हुई है, क्योंकि जिनेन्द्रोंकी कीर्त्तिको यहाँ रूपवती देवांगनाओंसे भी अधिक मनोरम बताया गया है।

मनोरमा वा रतिमालिका वा रम्भापि सा रूपवती प्रिया स्यात्।
न सुत्यजा स्याद् वनमालिकापिकीर्त्तिर्विभोर्यत्र सुरैर्निपेया॥ ९।१६

दुर्जननिन्दाके इस पद्यमें आपाततः दुर्जनकी स्तुति की गयी है, किन्तु वास्तवमें, इस वाच्य स्तुतिसे निन्दा व्यंग्य है। अतः यहाँ व्याजस्तुति है।

मुखेन दोषाकरवत् समानः सदा-सदम्भः-सवने सशौचः।
काव्येषु सद्भावनयानमूढः किं वन्द्यते सज्जनवन्न नीचः॥ १।५

इस समासोक्तिमें प्रस्तुत अग्निपर अप्रस्तुत क्रोधी व्यक्तिके व्यवहारका आरोप किया गया है।

तेजो वहन्नसहनो दहनः स्वजन्महेतून् ददाह तृणपुञ्जनिकुञ्जमुख्यान्।
लेभे फलं त्वविकलं तदयं कुनीतेर्भस्मावशेषतनुरेष ततः कृशानुः॥ ३।२०

काव्यमें प्रयुक्त अन्य अलंकारोंमेंसे कुछके उदाहरण यहाँ दिये जा रहे हैं।

अर्थान्तरन्यास—क्वचन विजने तस्यौ स्वस्यो ररक्ष न रक्षकम्।
न खलु परतो रक्षापेक्षा प्रभौ हरिणाश्रिते॥ ५।९

विरोधाभास—ये कामरूपा अपि नो विरूपाः कृतापकारेऽपि न तापकाराः।
सारस्वता नैव विकर्णिकास्ते कास्तेजसां नो कलयन्ति राजीः॥ १।३८

परिसंख्या—जज्ञे करव्यतिकरः किल भास्करादौ दण्डग्रहाग्रहदशा नवमस्करादौ।
नैपुण्यमिष्टजनमानसतस्करादौ छेदः सुसूत्रधरणात् तदयस्करादौ॥ ३।४१

उदात्त—पात्राण्यमर्त्या ननृतुः पदे पदे समुन्ननादानकदुन्दुभिर्मुदे।
घनावनस्य भ्रमतो वदावदे मयूरवर्गे नटनान्निसर्गतः॥ २।८

अर्थापत्ति—प्रीत्या विशिष्टा नगरेषु शिष्टाः काराविकारा न कृताधिकाराः।
बाधा न चाधान्नरकेऽसुरोऽपि परोऽपि नारोपितवान् प्रकोपम्॥ २।१४

विशेषोक्ति—जाते विवाहसमये न मनाग्मनोऽन्त-
र्लीनो मलीनविषयेषु महाकुलीनः॥ ३।३७

छंद

मेघविजयने छन्दोंके विधानमें शास्त्रीय नियमका यथावत् पालन किया है। प्रथम सर्ग उपजातिमें निबद्ध है। सर्गके अन्तमें मालिनी तथा स्रग्धराका प्रयोग किया गया है। द्वितीय सर्गमें इन्द्रवज्राकी प्रधानता है। सर्गान्तके पद्य शिखरिणी, मालिनी, उपेन्द्रवज्रा, उपजाति तथा शार्दूलविक्रीडितमें हैं। तृतीय तथा चतुर्थ सर्गकी रचनामें वसन्ततिलकाका आश्रय लिया गया है। अन्तिम पद्योंमें क्रमशः स्रग्धरा तथा शार्दूलविक्रीडित प्रयुक्त हुए हैं। पाँचवें तथा छठे सर्गका मुख्य छन्द क्रमशः हरिणी तथा अनुष्टुप् है। पाँचवें सर्गका अन्तिम पद्य स्रग्धरामें निबद्ध है। छठे सर्गके अन्तिम पद्योंकी रचना वसन्ततिलका तथा शार्दूलविक्रीडितमें हुई है। सातवें सर्गमें जो छह छन्द प्रयुक्त हुए हैं, उनके नाम इस प्रकार हैं—हरिणी, शार्दूलविक्रीडित, वसन्ततिलका, इन्द्रवज्रा, स्वागता तथा शिखरिणी। अन्तिम दो सर्गोंके प्रणयनमें क्रमशः द्रुतविलम्बित तथा उपजातिको अपनाया गया है। इनके अन्तमें शार्दूलविक्रीडित, वंशस्थ तथा स्रग्धरा छन्द प्रयुक्त हुए हैं। कुल मिलाकर सप्तसन्धानमें तेरह छन्दोंका उपयोग किया गया है। इनमें उपजातिका प्राधान्य है।

उपसंहार——मेघविजयकी कविता, उनकी परिचारिकाकी भाँति गूढ़ समस्याएँ लेकर उपस्थित होती है (२।७)। उन समस्याओंका समाधान करनेकी कविमें अपूर्व क्षमता है। इसके लिये कविने भाषाका जो निर्मम उत्पीडन किया है, वह उसके पाण्डित्यको व्यक्त अवश्य करता है, किन्तु कविताके नाम पर पाठकको बौद्धिक व्यायाम कराना, उसका भाषा तथा स्वयं कविताके प्रति अक्षम्य अपराध है। अपने काव्यकी समीक्षा की कविने पाठकसे जो आकांक्षा की है,[१] उसके पूर्तिमें उसकी दूरारूढ़ शैली सबसे बड़ी बाधा है। पर यह स्मरणीय है कि सप्तसन्धानके प्रणेताका उद्देश्य चित्रकाव्य-रचनामें अपनी क्षमताका प्रदर्शन करना है; सरस कविताके द्वारा पाठकका मनोरंजन करना नहीं। काव्यको इस मानदण्डसे आंकनेपर ज्ञात होगा कि वह अपने लक्ष्यमें पूर्णतः सफल हुआ है। बाणके गद्यकी मीमांसा करते हुए वेबरने जो शब्द कहे थे, वे सप्तसन्धानपर भी अक्षरशः लागू होते हैं। सचमुच सप्तसन्धान महाकाव्य एक बीहड़ वन है, जिसमें पाठकको अपने धैर्य, श्रम तथा विद्वत्ताकी कुल्हाड़ीसे झाड़-झंखाड़ोंको काटकर अपना रास्ता स्वयं बनाना पड़ता है।

●

१. काव्येक्षणाद्वः कृपया पयोवद् भावाः स्वभावात्सरसाः स्युः। १।१५

# शिवराज भूषणमें 'गुसलखाना'का प्रसंग

## श्री वेदप्रकाश गर्ग

अनेक बार भारी हानि उठाकर और हार खाकर, अन्तमें औरंगजेबने बहुत सोच-विचारके बाद शिवाजीका दमन करनेके लिए दिलेर खाँ आदि अनेक सेनापतियों तथा चौदह हजार फौज सहित आम्बेराधिपति मिर्जा राजा जयसिंह कछवाहाको नियुक्त किया।

मिर्जा राजा जयसिंहने तेजी और फुर्तीसे दक्षिण पहुँचकर अत्यन्त बुद्धिमानी और चालाकीसे शिवाजीको संधि और अधीनताके लिए विवश किया। संधिके पश्चात् बादशाहने भेंट करनेके लिए शिवाजीको दरबार बुला भेजा। जयसिंहके आश्वासन पर शिवाजीने भी औरंगजेबसे भेंट करना स्वीकार कर लिया।

अपने राज्यका सत्र प्रबन्धकर ५ मार्च, सन् १६६६ ई० को अपने पुत्र सम्भाजी तथा कुछ सैनिकोंके साथ शिवाजी, बादशाहसे भेंट करनेके लिए उत्तर भारतको रवाना हुए। आगरा पहुँचकर वे दरबारमें हाजिर हुए। शिवाजीने अपने प्रति जैसे राजकीय व्यवहारकी आशा की थी, वैसा व्यवहार या सत्कार उन्हें दरबारमें नहीं मिला। उन्हें दरबारमें पाँच हजारी मनसबदारोंकी पंक्तिमें लाकर खड़ा कर दिया गया। वे उस अपमानको सहन न कर सके। क्रोधसे उनका चेहरा तमतमा उठा और वे मूर्च्छित-से हो गये। इस घटनाका महाकवि भूषणने अपने 'शिवराज भूषण' नामक ग्रंथके कई छन्दोंमें वर्णन किया है और इस प्रसंगमें 'गुसलखाना' शब्दका प्रयोग किया है। 'गुसलखाना'से भूषणका क्या अभिप्राय था, इस पर अब तक किसी विद्वान्ने सप्रमाण स्पष्ट प्रकाश नहीं डाला है। इतिहासकारोंने इस घटनाका स्थल दरबारको ही बताया है, पर 'गुसलखाना'का नाम भूषणने बार-बार लिया है और उनका कथन प्राणहीन या निराधार नहीं है। यद्यपि सामान्य रूपमें 'गुसलखाना'का अर्थ स्नानागार है, किन्तु इस शब्दार्थकी कोई संगति इस प्रसंगमें नहीं है।

इस लेख द्वारा प्रामाणिक उल्लेख्य सामग्रीके आधार पर इस प्रसंगका स्पष्टीकरण जिज्ञासु पाठकोंके सम्मुख प्रस्तुत किया जा रहा है।

आगरेमें 'शिवाजी-औरंगजेब-भेंट'का सर्वाधिक प्रामाणिक वृत्तान्त, जयपुर राज्यके पुराने दफ्तरसे प्राप्त ऐतिहासिक सामग्रीके आधार पर डा० यदुनाथ सरकारने अपने 'शिवाजी' नामक ग्रंथमें किया है। उक्त ग्रंथसे ज्ञात होता है कि औरंगजेबकी सालगिरहके[1] दिन (१२ मई, १६६६ ई०) शिवाजीका दरबारमें उपस्थित होना निश्चित हुआ था, किन्तु शिवाजीको आगरा पहुँचनेमें एक दिनकी देरी हो गई थी। ११ मई को शिवाजी आगरेसे एक मंजिलकी दूरी पर सराय-मलूकचन्द तक ही आ पाये थे और वहीं उन्होंने मुकाम किया था[2]। इस कारण १२ मईको शिवाजी दरबारमें उपस्थित नहीं हो सके। शिवाजी आगरेमें १३ मई

---

१. चाँद तिथिके अनुसार बादशाहका ४९वाँ जन्म-दिन, जो १२ मई सन् १६६६ ई० को पड़ा था।

२. शिवाजी, डा० सर यदुनाथ सरकार, द्वितीय हिन्दी संस्करण, पृ० ७३।

की सुबहको पहुँचे थे । इस दिन भी दरबारमें उपस्थित होनेमें उन्हें काफी देर हो गयी थी । बादशाह दीवान आमका दरबार समाप्त कर किलेमें भीतरी दीवान खासमें चले गये थे । कुमार रामसिंह शिवाजीको लेकर, भेंटके लिए वहीं उपस्थित हुए ।[१]

सफेद पत्थरका बना हुआ यह दीवान खास भी जन्म-दिनके उपलक्षमें अच्छी प्रकारसे सजाया गया था । यहाँ भी ऊँचे दर्जेके अमीर-उमरा और राजा लोग सजधजकर अपने-अपने दर्जेके अनुसार खड़े थे । इसी दरबारमें शिवाजीकी भेंट औरंगजेबसे हुई थी और यहीं अपमानकी घटनासे लेकर, उसके बादकी घटनाएँ घटी थीं ।

महाकवि भूषणने इसी दीवान खासके लिए, अपने ग्रंथ 'शिवराजभूषण'में बार-बार 'गुसलखाना' शब्दका प्रयोग किया है । प्रसिद्ध इतिहास-ग्रंथ 'मआसिरुल् उमरा,' जिसमें मुगल दरबार तथा उससे सम्बद्ध अमीरों, सरदारों और राजाओंकी जीवनियाँ लेख बद्ध हैं, में 'सादुल्ला खाँ अल्लामी'की जीवनीके अन्तर्गत इस 'गुसलखाने'का स्पष्टीकरण इस प्रकार दिया हुआ है[२]—

"यह जानना चाहिए कि दौलतखाना खास एक मकान है, जो बादशाही अन्तःपुर तथा दीवान खास व आमके[३] बीचमें बना है और दरबारसे उठने पर उसी मकानमें कुछ वादोंका निर्णय करनेके लिए बादशाह बैठते हैं, जिसकी सूचना सिवा खास लोगोंके किसीको नहीं मिलती । यह स्थान हम्मामके पास था इसलिए यह अकबरके राज्यकालसे गुसलखानेके नामसे प्रसिद्ध है । शाहजहाँने इसे दौलतखाना खास नाम दिया था ।"

जहाँगीरने भी अपने आत्मचरित्रमें इस 'गुसलखाने'का उल्लेख किया है । वह एक स्थानपर लिखता है कि—"१९वीं आबाँकी रात्रिमें प्रतिदिनके अनुसार हम गुसलखानेमें थे । कुछ अमीरगण तथा सेवक और संयोगसे फारसके शाहका राजदूत मुहम्मद रजाबेग उपस्थित थे ।"[४] एक दूसरे स्थानपर वह फिर लिखता है—"हलका भोजनकर नित्य प्रति हम नियमानुसार दीवानखानोंमें जाते और झरोखा तथा गुसलखानेमें बैठते थे ।"[५]

इन उल्लेखोंसे स्पष्ट है कि 'गुसलखाना' एक भवन विशेष था, जहाँ बादशाहका खास दरबार लगा करता था । यद्यपि शाहजहाँने इसका नाम 'दौलतखाना खास' कर दिया था, फिर भी यह अपने पूर्व प्रचलित 'गुसलखाने'के नामसे ही पुकारा जाता था । वास्तवमें यह मुगल सम्राट्का मंत्रणा-गृह था । शासन की बारीक समस्याएँ यहीं हल होती थीं और विभिन्न सूबोंके बारेमें यहींसे आज्ञाएँ प्रचारित की जाती थीं । भूषणने भी इस भवनके लिए इसके पूर्व प्रचलित नाम 'गुसलखाना'का ही उल्लेख किया है ।

यहाँ यह बात विशेष रूपसे ध्यान रखनेकी है कि इतिहासकारोंका उक्त घटनाविषयक स्थान शब्द 'दरबार' सामान्य अर्थका बोधक है । बादशाहका दरबार जहाँ भी लगता था, चाहे वह दीवान आम व

---

१. शिवाजी, डॉ० यदुनाथ सरकार, द्वितीय हिन्दी संस्करण, पृ० ७३ ।

२. मआसिरुल उमरा अर्थात् मुगल दरबार (हिन्दी-संस्करण), पृ० ३३२, ५वाँ भाग, ना० प्र० सभा, काशी ।

३. दरबार आम खासका स्थान—ले० ।

४. जहाँगीरनामा (हिन्दी, प्र० संस्करण), पृ० ४०१, ना० प्र० सभा, काशी ।

५. वही, पृ० ३३५ ।

खास (दरबार आम खास, पब्लिक एसम्बली हॉल) हो अथवा दीवान खास (दरबार खास, कौन्सिल चेम्बर) हो, दरबार ही कहलाता था। दूसरी बात ध्यान देने की यह है कि भेंट वाले दिनका दौलतखाना खास (दीवान खास)का दरबार, प्रतिदिनका विशेष मंत्रणा दरबार नहीं था, अपितु बादशाहके जन्म-दिनके उत्सव में एक प्रकारसे सामान्य दरबार खास था। यद्यपि सभी आम व्यक्तियोंको वहाँ पहुँचनेकी आज्ञा नहीं थी।

इस घटना-प्रसंगके विषयमें इतिहासकारोंने लिखा है कि "जब शिवाजीका अपमान दरबारमें हुआ तो वे क्रोधाभिभूत दशामें निकट स्थित एक अन्य कमरे या स्थानपर चले गये थे। यह कमरा या स्थान दरबारसे सटा हुआ था, पर दरबारसे भिन्न था। यहाँ उन्हें बादशाह नहीं देख सकता था। दरबारमें अपमानित होनेकी घटनाके तुरन्त बादकी घटनाएँ यहीं घटित हुई थीं।"[1]

इतिहासकारोंके उक्त उल्लेखके आधारपर हिन्दीके कुछ विद्वानोंने अनुमान किया है कि उक्त दूसरे कमरे या स्थान ही को भूषणने बार-बार 'गुसलखाना' कहा है, किन्तु उपर्युक्त उल्लेखोंके आधारपर प्रामाणिकताकी दृष्टिसे यह अनुमान सही नहीं है। साथ ही भूषणके कथन भी इस अनुमानसे मेल नहीं खाते।

यह ध्यान रहे कि भूषणने उस पूरे भवनको ही गुसलखाना कहा है, जहाँ बादशाहका खास दरबार लगा करता था, किसी केवल कमरे-विशेषको नहीं। औरंगजेब द्वारा उपयुक्त आदर-सत्कारकी प्राप्ति न होने पर, शिवाजीका अपनेको अपमानित अनुभव करना, ग्लानि और क्रोधसे उनके तमतमा उठनेपर दरबार में आतंक छा जाना, औरंगजेबके संकेतसे रामसिंह द्वारा पूछे जानेपर, निडरतापूर्वक कटु वचनोंको कहना-आदि घटनाएँ इस दरबारमें घटित हुई थीं और भूषणने शिवाजीकी इसी क्रोध पूर्ण स्थितिका जिससे दरबारमें आतंक छा गया था, वर्णन शिवराज भूषणमें किया है, उनके दरबारसे चले जानेके बादकी घटनाओंका नहीं।

महाकवि भूषणने शिवराज भूषणमें गुसलखानेकी घटनाका वर्णन छन्द सं० ३३, ७४, १६९, १८६, १९१, २४२ और २५१ में किया है[2]। वे कहते हैं कि औरंगजेबने शिवाजीको पाँच हजारियोंके बीच खड़ा किया, जिसपर शिवाजी अपनेको अपमानित अनुभव कर बिगड़ उठे। उनकी कमरमें कटारी न देकर इस्लाम ने गुसलखानेको बचा लिया। अच्छा हुआ कि शिवाजीके हाथमें हथियार नहीं था, नहीं तो वे उस समय अनर्थ कर बैठते—

> "पंच-हजारिन बीच खरा किया मैं उसका कुछ भेद न पाया।
> भूषन यौं कहि औरंगजेब उजीरन्न सों बेहिसाब रिसाया॥
> कम्मर की न कटारी दई इसलाम ने गोसलखाना बचाया।
> जोर सिवा करता अनरत्थ भली भई हत्थ हथ्यार न आया।" (१९१)

गुसलखानेमें आते ही उन्होंने कुछ ऐसा त्यौर ठाना कि जान पड़ा वे औरंगके प्राण ही लेना चाहते हों—

> "आवत गोसल खाने ऐसे कछू त्यौर ठाने, जानौ अवरंगहूँ के प्राननको लेवा है।" (७४)

---

१. शिवाजी दि ग्रेट, डॉ० बालकृष्ण, पृ० २५६।

२. दे० भूषण, सं० पं० विश्वनाथ प्रसाद मिश्र, प्र० सं०, वाणी वितान, वाराणसी।

एक अन्य छंदमें शिवाजीकी वीरताका वर्णन करते हुए उनका दिल्लीपतिको जवाव देने, समस्त दरवारियोंको आतंकित करने और विना हाथमें हथियार या साथमें फौज लिये माथ न नवानेका उल्लेख इस प्रकार किया है—

"दीनी कुज्वाव दिलीस को यौं जु डर्‌यौ सब गोसलखानो डरारौ।
नायौ न माथहिं दच्छिन नाथ न साथ में सैन न हाथ हथ्यारौ।" (१६९)

एक और छंदमें भूषण लिखते हैं कि औरंगजेवसे मिलते ही शिवाजी क्रुद्ध हो उठे, जिसपर उमराव आदि उन्हें मनाकर गुसलखानेके बीचसे ले चले—

"मिलत ही कुरुख चिकत्ता कौं निरखि कीनौ, सरजा साहस जो उचित बृजराज कौं।
भूषन कै मिस गैर मिसल खरे किये कौं किये, म्लेच्छ मुरछित करिकै गराज कौं।
अरतैं गुसुलखान बीच ऐसें उमराव, लै चले मनाय सिवराज महाराज कौं।
लखि दावेदार कौ रिसानौ देखि दुलराय, जैसे गड़दार अड़दार गजराज कौं। (३३)

छंद सं० १८६ में पुनः गुसलखानेमें ही दुःख देनेका प्रसंग है—

"ह्याँ तें चल्यौ चकतैं सुख देन, कौं गोसलखाने गए दुख दीनौ।
जाय दिली-दरगाह सलाह कौं, साह कों बैर बिसाहि कै लीनौ।"(१८६)

२४२वें छंदमें भी गुसलखानेमें साहसके हथियारसे, औरंगकी साहिवी (प्रभुत्व) को हिला देनेका उल्लेख है—

"भूषन भ्वैसिला तें गुसुलखाने पातसाही, अवरंग साही बिनु हथ्थर हलाई है।
ता कोऊ अचंभो महाराज सिवराज सदा, बीरन के हिम्मतै हथ्यार होत आई है।"(२४२)

शिवाजीकी प्रशस्तिमें लिखे हुए एक प्रकीर्णक छंदमें तो भूषणने स्पष्ट उल्लेख कर दिया है कि आतंकित औरंगजेबने बड़ी तैयारी और सावधानीके साथ गुसलखानेमें शिवाजीसे भेंट की थी—

"कैयक हजार किए गुर्ज-बरदार ठाढ़े, करिकै हुस्यार नीति सिखई समाज की।
राजा जसवन्त कों बुलायकै निकट राखे, जिनकों सदाई रही लाज स्वामि-काजकी।
भूषन तबहुँ ठिठकत्त ही गुसुलखाने, सिंह-सी झपट मनमानी महाराज की।
हठ तें हथ्यार फेंट बाँधि उमराव राखे, लीन्ही तब नौरंग भेंट सिवराजकी।" (४४२)

उपर्युक्त उद्धरणोंसे यह पूर्णतः स्पष्ट है कि भूषणने इस भेंटका जो वर्णन किया है, वह इतिहास-सम्मत है और स्थानका निर्देश सही है। यह बात दूसरी है कि कविके वर्णनमें कुछ अतिशयोक्ति और चमत्कार आया हुआ प्रतीत होता है। ऐसा हो जाना स्वाभाविक है, क्योंकि कविने शिवाजीकी वीरताके वर्णनोंको अलंकारोंके उदाहरणके रूपमें उपस्थित किया है।

शिवराजभूषणके कुछ सम्पादकोंने प्रसंगके आधारपर यद्यपि 'गुसलखाना' शब्दका अर्थ दरवार खास किया भी है, किन्तु यह अर्थ अभी तक अनुमानपर ही आधारित था। इस स्पष्टीकरणसे यह अनुमान अव वास्तविकतामें परिणत हो गया है।

●

# होथल निगामरी और ओढा जामकी सुप्रसिद्ध लोककथाके वस्तुसाम्य एवं इसके आधार-बीजपर विचार

श्री पुष्कर चन्दरवाकर, राजकोट

सौराष्ट्र, कच्छ और राजस्थान में होथल एवं ओढा जाम की प्रेम कथा बहुत ही लोकप्रिय तथा सुप्रसिद्ध है, जो अपने-अपने प्रदेशकी जनवाणी अथवा लोक-कथाके रूपमें आज भी वहाँ-वहाँके लोगोंकी जिह्वापर स्थित है, साथ ही यह उन-उन प्रदेशोंकी जन-वाणीमें ग्रन्थस्थ भी कर दी गई है।

होथल-पद्मिणीकी लोक-कथाके महत्त्वके दो पाठ गुजराती भाषामें उपलब्ध होते हैं। उनमें[१] एक है स्व० श्री झवेरचन्द मेघाणी द्वारा सम्पादित कथा 'होथल' में और दूसरा पाठ प्राप्त होता है स्व० श्री जीवराम अजरामर गौर द्वारा सम्पादित 'उठोकेर अने होथल निगामरी'[२] में।

इसके आधार-बीजके विचारके लिये ये दोनों पाठ महत्त्वपूर्ण हैं। इन दोनों पाठों वाली होथलकी कथा वार्तालापका Trait-Study तुलनात्मक अध्ययनके लिये अत्यन्त उपयोगी सिद्ध हो सकती है। इसे लोकभोग्य बनानेके लिये इसमें आवश्यक परिवर्तन किया गया है। लोक-कथाका गठन कैसा हो सकता[3] है, इस हेतु स्व० श्री झवेरचन्द मेघाणीकी कथा 'होथल'को विस्तारपूर्वक समझ लेना आवश्यक है। जब श्री स्व० गौरकी लोक-कथा 'निगामरी अने उठो केर'के आधारबीजके निर्णय हेतु विशेषरूपसे यह उचित प्रतीत होती है। डॉ० स्टिथ थोम्पसन[४] द्वारा बताई गई लोक-वार्ताके व्यावर्तक लक्षणोंपर दृष्टिपात करते हुए लोकवार्ताका अध्ययन करने हेतु भी ये दोनों पाठ उपयोगी लग सकते हैं। इस प्रकारसे ये लोक-कथायें अनेक दृष्टिसे लोक-शास्त्रज्ञको अध्ययन-सामग्रीकी पूर्ति कर सके, जैसी है।

किन्तु, यहाँ केवल आधारबीजके अध्ययन हेतु चर्चा-विचार-करनेकी आवश्यकता होनेके कारण स्व० श्री गौरकी लोक-कथाका पाठ विशेष उपयोगी सिद्ध होगा, ऐसा प्रतीत होता है। क्योंकि, उसका सम्पादन विशेष करके मूल लोककथाके आधारपर स्थित है, ऐसा स्पष्ट और वैज्ञानिक विचार मानसपर उभर आता है। उसकी वार्ताका सार निम्न है। इस लोक-वार्ताका काल नवमी शताब्दी का है।

---

१. सौराष्ट्र नी रसधार, भाग ४, संपादक : श्री झवेरचंद मेघाणी, प्रकाशक · श्री गुर्जर ग्रन्थरत्न कार्यालय, अहमदाबाद, पंचमावृत्ति ई० स० १९४७, पृ० १५ से ४९।

२. कच्छकी गुजराती लोकवार्ताओं, संपादक : स्व० श्री कवि जीवराम अजरामर गौर, प्रकाशक : राजारामजी गौर झांझीबार, प्रथमावृत्ति ई० स० १९२९, पृ० १९७ से २६४।

३. The Occen of Story, vol VIII, by C. H. Towny & N. M. Penzer, Pub. by Motila lBanarasidas, Varanasi, Indian Reprint, 1968, Forward, p. 10, 20, 21.

४. The Folk Tale, by Dr. Stith Thompson, Pub. by Holt Rinchart and Winston, Inc. New York, 1946, p. 456.

होथलके पालक पिताका नाम सांगण निमागरा था। यह कच्छके किसी एक गाँव, जिसका नाम उपलब्ध नहीं हो रहा है, का निवासी था। इसे होथल जंगलमें पड़ी मिली थी। रूपवती होनेके कारण इसे सभी लोग सम्पन्न परिवारकी कन्या होना मानते थे। इसके सौन्दर्यके कारण लोग इसे इन्द्रकी अप्सरा भी कहते थे। तथा दैवी-स्त्री मानते थे। वह देवांगनामें गिनी जाती थी।

जब होथल वयस्क हो गई तब इसके साथ विवाह करने हेतु अनेक स्थानोंसे माँगणी की गई। किन्तु स्वयं होथलने ही अपने पालक-पितासे अपने विवाहके सम्बन्धमें अनिच्छा व्यक्त कर दी थी।

यह (होथल) रायर तालुकाके साई गाँवके नैॠत्यमें लगभग १ मीलकी दूरीपर होथलपुराके पहाड़में खोदे गये एक भूमि-गृहमें कुछेक दिनों तक एकान्तमें रही। वहाँ इसने लूट-फाट करनेकी इच्छासे निकले हुए होथी निमागरा नाम धारण कर घलूड़ाके सरदार बाँभणिया समाके ढोर समूहको घेर लेने हेतु निकली। उस समय इसका मार्गमें भाई द्वारा देश निकाला दिये हुए ओढा जाम और उसकी फौजसे मिलन हुआ। इस समय होथल अपने वेशमें परिवर्तन कर पुरुष-वेश में थी। इन दोनोंने मिलकर बांभणियाके ढोरसमूह (पशुओं) को घेर लिया और लगभग आठ दिन साथ-साथ ही विताये। इनका तबसे हो प्रेमालाप प्रारम्भ हुआ।

जब ये दोनों एक दूसरेसे पृथक् हुए, तब इन्हें दुःख एवं वेदनाका अनुभव हुआ। लगातार आठ दिन तक स्नान नहीं किया जानेके कारण होथल अपने वस्त्र उतार कर चकासरके सरोवरमें स्नान करने लगी। ओढा अकेला ही रवाना हो गया। इसका घोड़ा कहीं दूर चला गया था। अतः उसकी खोज करने हेतु नजर दौड़ानेके लिये जब यह ऊँचाईके स्थान—तालावकी पाल—पर चढ़ा तो उसने होथलके घोड़ेको एक पेड़से बंधा हुआ देखा। इसके वस्त्र उसे पेड़के नीचे पड़े हुए दिखाई दिये। साथ ही साथ तालावमें होथलको तैरते हुए भी देखा। ओढा जाम वृक्षके नीचे आकर होथलके वस्त्रोंपर बैठ गया। उस समय होथलने उसे वस्त्र छोड़ कर जानेके लिए कहा। किन्तु ओढा जामने इसकी कोई परवाह नहीं की। तब इसने किंचित् क्रोधित होते हुए कहा, "तुम अभी यहाँसे दूर हट जाओ। पश्चात् हम परस्पर बात करेंगे।"

ऐसा सुनकर ओढा जामने कहा, "यदि तुम मुझसे विवाह करनेका वचन दो तो मैं तुम्हें तुम्हारे वस्त्र दे दूँ।"

उस समय होथलने एक पद्य कहा :

> "ऊठा अरगोथी से, लंगे सरवर पार।
> कंधासु सेज गाल, जिका तोजे मन में॥"

अर्थात् हे ओढा! तू सरोवरकी पालको लाँघ कर दूर चला जा। तत्पश्चात् ही जो तुम्हारे मनमें है, उसपर हम परस्पर विचार करेंगे। तात्पर्य यह है कि तुम्हारे साथ विवाह करूँगी।

होथलने ओढाके सम्मुख निम्न शर्तें रखीं :—

१. हमारे परस्पर विवाहित हो जानेके बाद मैं तुम्हारे घरपर नहीं आऊँगी और जहाँ-जहाँ मैं रहूँ वहाँ-वहाँ तुम्हें भी रहना होगा।

२. मैं कौन हूँ, मेरा नाम क्या है, इस सम्बन्धमें किसीको कुछ भी नहीं बताया जाय।

३. इन शर्तोंके भंग होनेपर मैं तुरन्त ही तुम्हें त्याग दूँगी।

ओढा जामने इन शर्तोंको स्वीकार कर लिया और इनका परस्पर विवाह हो गया। लगभग दस

वर्ष तक वे पहाड़ोंकी गुफाओंमें रहे और इनके जबरा और जैसंग नामक दो पुत्र हुए। एक दिन ओढा जाम अपने दोनों पुत्रोंके साथ प्रस्तर-शिलापर बैठा था, तब किसी मोरने अपनी गरदनको तीन बार हिला-हिलाकर ध्वनि की। जबराने मोरपर पत्थरसे घाव कर दिया। उस समय ओढा जामने जबरासे कहा : यह मोर, विस्मृत सगे-सम्बन्धियोंकी स्मृतिको ताजी करा रहा है। अतः इसे मारना नहीं चाहिए। इसी समय ओढा-को अपना प्रिय स्वदेश, प्यारे परिजन आदि याद आ गये और यह उदास हो गया। उसी समय होथल वहाँ आ पहुँची और ओढा जामको उदास देखकर जब इसका कारण पूछा तो ओढा जामने कहा कि, स्वदेशका स्मरण हो आनेके कारण उदासी आ गई है। अब तो सगे-सम्बन्धियोंका विछोह खटक रहा है।

इस सम्बन्धमें दोनोंके मध्य लम्बा वार्तालाप हुआ और अन्तमें यही निश्चय किया गया कि ओढ़ा जामके देशमें जाया जाय अवश्य किन्तु, वहाँ होथलसे कोई स्त्री पुरुष नहीं मिलेगा और ओढ़ा जाम द्वारा होथलके सम्बन्धमें कोई बात नहीं कही जावेगी।

ये अपने देशमें गये। होथीने अपने छोटे भाईके कथनको स्वीकार कर लिया। उसकी पत्नी मीणावतीका देहान्त हो गया था। इससे ओढाके कष्टका अब कोई कारण नहीं था। होथीने शासन-सत्ता ओढाको सौंप दी। ओढा जाम अपने पूर्व भवनमें होथलके साथ रहने लगा। यहाँ होथल किसीसे मिलती नहीं थी। अतः इसके सम्बन्धमें सगे-सम्बन्धियों द्वारा समय-समय पर ओढासे पूछा भी जाता रहा। किन्तु, उसके सम्बन्धमें वह अपने मुखसे एक भी शब्द नहीं कहता था। परिणामस्वरूप यह एक लोकचर्चाका विषय बन गया कि ओढा जामने किसी अनजान महिलाको रखेल स्वरूप रख लिया है। अतः इन दोनों (ओढा जाम और होथल) की यह निन्दा होने लगी कि नामालूम यह हलके वंशकी स्त्री कौन है?

एक बार ओढा जाम नशेमें मदमस्त था। उस समय उसके और उसकी स्त्री होथलके सम्बन्धमें लोग निन्दा करने लगे। तब ओढाने कह दिया कि मेरे घरमें अनेक सिद्धियोंको प्राप्त हुई स्वर्गकी देवांगना है-और बाँभणसारके घड़ूला सोढाके विरुद्ध डाका डालनेवाली प्रसिद्ध सांगण निगामराकी पालित-पुत्री है और हम परस्पर लग्न-ग्रन्थि द्वारा जुड़े हुए हैं।

इस प्रकारसे इस गुप्त बातको ओढा जामने प्रकाशित कर दिया। जब यह समाचार होथलके कानोंपर पड़े तो उसने तुरन्त ही पृथक्-पृथक् निम्न चार पत्र लिखे।

१. आपने, अपने द्वारा स्वीकार की गई शर्तोंका भंग किया है। अतः मैं आपको त्याग रही हूँ।

२. मैं सदैव आपको देखती रहूँगी, किन्तु आप मुझे नहीं देख सकेंगे।

३. मैं आपकी एवं आपके दोनों पुत्रोंकी रक्षा अंतरिक्षमें रहते हुए भी करती रहूँगी।

४. अपने दोनों पुत्रोंके विवाह संस्कारके अवसरोंपर वैवाहिक-विधानानुसार मेरी आवश्यकताकी पूर्ति हेतु (पौखनेकी क्रियार्थ) उपस्थित रहूँगी।

होथल इन चिट्ठियोंको देकर रवाना हो गई। ओढाको जिस समय यह सूचना मिली तो यह वियोगके कारण पागल-सा बनकर दिवस व्यतीत करने लगा।

जब ओढा जामके पुत्र वयस्क हो गये तो थलके दो सोढा सरदारोंकी सुन्दर कन्याओंके साथ इन दोनोंका वाग्दान (सगाई) हुआ और विवाह भी हो गया। जिस समय ये दोनों विवाहकर वापस घर आये, उस समय होथल वैवाहिक-क्रियानुसार अपने दायित्वको पूर्ण करने हेतु उपस्थित हो गई। बड़ी बहूने साससे एक नवलखा हार मांगा जो इसने उसे दे दिया, किन्तु छोटी बहूने अपनी सासकी देख-रेखमें रहना और इसका निरन्तर सामीप्य माँगा।

होथलने इस माँगको स्वीकार कर लिया और सदाके लिए ओढा जामके साथ रहने लग गई।

कच्छकी भूमिपर की यह प्रचलित दन्तकथा ऋग्वेदकालके जितनी ही पुरानी है। ऋग्वेदमें उर्वशी पुरुरवाकी एक कथा आती है। उसके साथ इस कथाका अनुबन्ध है। उर्वशी-पुरुरवाकी कथाके साथ इस लोककथाका अत्यन्त साम्य है, समानता है।[1]

पुरुरवा पृथ्वीपर का एक मृत्युलोकी-मानव है, जबकि उर्वशी एक अप्सरा है। होथल भी एक अप्सरा ही थी[2], ऐसा कहा गया है। ये दोनों गान्धर्व विवाह द्वारा विवाहित वन जाते हैं और विवाहके अवसरपर उर्वशी भी शर्तें प्रस्तुत करती है—

१. दिनमें तीनसे अधिक बार आलिंगन न किया जाय।

२. पुरुरवा, नग्नदेहसे उर्वशीकी दृष्टिके समीप नहीं आना चाहिए।

३. उर्वशीकी इच्छाके विरुद्ध सह-शयन न किया जाय और यदि इनमेंसे किसी भी एक शर्तका भंग किया जायगा तो उर्वशी शीघ्र ही पुरुरवाको त्यागकर चली जाएगी।

इन शर्तोंको पुरुरवाने विवाहसे पूर्व ही स्वीकार कर लिया था ही।

स्वर्गको त्यागकर पृथ्वीपर आई हुई उर्वशीका वियोग गन्धर्व नहीं सह सके। इसलिये वे इन शर्तोंका भंग कराने हेतु युक्तियाँ लड़ाने लग गये। अन्तमें पुरुरवा निर्वसन-स्थितिमें उर्वशीके समीप उपस्थित हो गया। उस समय अन्धकार अवश्य था, किन्तु गन्धर्वोंने विद्युत-चमक उत्पन्न कर दी, ताकि उर्वशी इसे नग्न देख सके। पुरुरवाके नग्न शरीरपर दृष्टिपात होते ही उर्वशीको शर्त भंग हो जाना प्रतीत हुआ और जिसप्रकारसे होथल चली गई थी, उसी प्रकार उर्वशी भी चली गयी। उर्वशीके चले जानेपर पुरुरवा पागल हो गया। इस रूपमें स्नान करती हुई उर्वशीने, कुरुक्षेत्रके सरोवर तटपर पुरुरवाको देखा। यह दयार्द्र हो गई और जब उर्वशी पुरुरवाके समीप प्रकट हुई तब उसने उर्वशीसे प्रार्थना की कि तुम वापस आ जाओ।

अन्तमें देवताओंके वरदान स्वरूप पुरुरवाने पुनः उर्वशीको प्राप्त कर लिया।

इस प्रकारसे लगभग तीन हजार वर्ष पूर्वकी इस पुराणकथा Myth के साथ ही साथ होथल-पद्मिणीका ठीक-ठीक सम्बन्ध दिखाई देता है। उर्वशी-पुरुरवाकी कथा अत्यन्त प्राचीन प्रेमकथा है।[3] इसे अमर बनानेके लिए इसका दृढ़तर कला-पक्ष है। फिर भी यह कथानक एक प्रतीकात्मक रूपक है।[4] पुरुरवा उर्वशीकी सुनियोजित समस्त कथा ऋग्वेदमें नहीं मिलती है। किन्तु शतपथ ब्राह्मणमें यह उपलब्ध होती है। ऋग्वेदमें केवल अठारह संवादात्मक सूक्त उपलब्ध होते हैं परन्तु शतपथ ब्राह्मणमें तो यह समस्त कथानक विद्यमान है। श्री पेन्झरके मतानुसार महाभारत, विष्णुपुराण एवं अन्य पुराणोंमेंसे भी यह कथा मिल आती है।[5]

---

१. ऋग्वेद, संपादक : पं० श्रीराम शर्मा आचार्य, प्रकाशक : संस्कृति संस्थान, बरेली चतुर्थ संस्करण १, ३१, ४ : ५ : ३ : ४१ : ७, २३, ११ : ८, १८, ९५, ऋग्वेद कथा, सं० : रघुनाथ सिंह, प्रकाशक नेशनल पब्लिशिंग हाउस, दिल्ली, पृ० २२६ से २४५।

२ कच्छनी जूनी वार्ताओ, पृ० २४१, सौराष्ट्रनी रसधार भा० ४, पृ० ४७।

३. The Occen of Story, vol. II, p. 245.

४. एजन, पृ० २४४, २५१, २५२।

५. एजन, पृ० २४८।

उर्वशी-पुरुरवाके इस कथानकमें तुलनात्मक निम्न मुद्दे ये हैं[1]—

१. अमर्त्य-नारी, मानवके साथ विवाह करती है।

२. लग्न हेतु देवांगना मानवको शर्तें स्वीकार करनेके लिए कहती है।

३. शर्त भंग हो जाती है और देवांगना मानवका त्याग कर देती है।

४. देवांगना, हंसकुमारीके रूपमें परिवर्तन करती है।

५. देवांगना एकान्त-वादन करती है।

६. व्यथित मानवके प्रति देवांगनामें अनुकम्पा उत्पन्न होती है और अन्तमें

७. इनका पुनः मिलन हो जाता है।

होथल की लोक-कथाके वस्तुतत्त्वमेंसे महत्त्वके मुद्दे निम्न हैं, जो उर्वशी पुरुरवाकी पुराण-कथासे मिलते-जुलते हैं—

१. देवांगना जैसी होथल-नारीका ओढा जामके साथ लग्न होना।

२. लग्नके सम्बन्धमें होथलकी शर्तें।

३. शर्त-भंग और ओढा जामका त्याग।

४. होथलका एकान्तवास।

५. पुनरागमन और ओढा जामके साथ होथल का स्थायी निवास।

इस प्रकारसे ओढा जाम और होथलकी दन्त-कथा ऋग्वेद और शतपथ ब्राह्मणकी उर्वशी-पुरुरवाकी कथाके साथ अकल्पनीय साम्यता सिद्ध करती है।

उर्वशी-पुरुरवाकी कथा, पुराण कथा (Myth) है, जब कि होथलकी कथा मात्र स्थानीय दन्त-कथा (Local Legend) बन गई है। इस कथाको नवम शताब्दीकी होना बताया जाता है। इसी प्रकारसे उसके राजवंश-कुल, पिता-भ्राताके नाम, निवासस्थान, भ्रमण-स्थल, युद्ध इत्यादिके नाम निश्चित रूपसे मिलते हैं। इस प्रकारसे भ्रमणशील और विसरित होकर Hoaling पुराण कथा दन्तकथा बनी हुई है। किन्तु मूलमें तो यह उर्वशी पुरुरवाकी कथा ही है। श्री पेन्झर लिखते हैं कि यह आधार-बीज हंसकुमारीका (Swan-maiden) है और यह प्राचीन संस्कृत साहित्यमें उपलब्ध होती है।[2]

इस पुराण-कथानकने पूर्वरूपसे संस्कृत साहित्यमें विकसित होकर कथाका रूप प्राप्त कर लिया है। तत्पश्चात् ही यह अन्य भारतीय भाषाओं एवं लोक-वार्तामें जन-साधारण योग्य बन पाई[3] और ऐसा करनेके लिए ठीक-ठीक समय भी व्यतीत होता गया।

उर्वशी-पुरुरवाकी पुराण-कथा पूर्व एवं पाश्चात्य देशोंमें प्रसरित होकर फैल रही है।[4] ग्रीसमें यह

---

१. एजन, पृ० २४८।

२. The Occen of Story, vol. 8, p. 234.

३. ,, ,,

४. ,, Appendix 1 p. 213–234.

कथा "क्युपिड और साइक"[१] की कथाके नामसे, जर्मनीमें "स्वान मेइडन"[२] के नामसे, फ्रांसमें "मेलु-सिना"[3] की कथाके रूपमें, स्काटलैण्डमें "दी सील वुमन"[४] के रूपमें प्रचलित है। जिप्सियोंकी लोक-कथामें "दी विण्ड मेइडन"[५] के रूपमें पहचानी जाती है। "कथा सरित्सागर" में मरुभूतिकी कथा है। वह भी इसी आधार-बीजकी कथा है।[६] भागवत पुराणमें कृष्ण गोपियोंके वस्त्रोंका हरण करते हैं। यह प्रसंग भी ऐसा ही है, जो यहाँ ध्यान देने योग्य है।[७] इस प्रकारसे ऋग्वेदमेंसे उत्पन्न यह कथा भारतभूमिपर लिखे गये शतपथ ब्राह्मण, विष्णुपुराण, भागवतपुराण एवं अन्य पुराणोंमें विकसित हुई, इस पृथ्वीपर लालन-पालन प्राप्त कर रहा है।[८]

यह पुराण-कथा बाद में पाश्चात्य देशोंमें भ्रमणार्थ निकलती है। ग्रीस की ठीक-ठीक पुराण कथाओं में यही आधारबीज मिलता है।[९] श्री एन० एम० पेन्झरने इसका वर्णन विस्तारपूर्वक किया है।[१०] और अनुमान लगाते हैं कि यूरोपकी प्राचीन मूल लोककथामें "हंसकुमारी" के आधारबीजका लेशमात्र भी अनुमान नहीं मिलता है।[११] वह कथा और उसका आधारबीज भारतवर्षमेंसे यूरोपीय देशोंमें आया है। इसी प्रकारसे ही यह पुराण कथा अफ्रीकाके और मध्य एशियाके देशोंमें प्रसरित हुई है जो भारत पर किये गये यवन-आक्रमणोंके कारण ही।[१२]

यह पुराण कथा और इसका आधारबीज पूर्व देशोंमें भी घूमता हुआ दृष्टिगोचर हो रहा है। जापान-में उर्वशी-पुरुरवाकी पुराण कथाने अपना नाम बदल लिया और वहाँ यह "हिकोहोहो-डेमी[१३]" के नामसे

---

१. A Handbook of Greek mythology, by J. H. Rose, Pub. by Methuen University, paperback, London, 1964, p. 287.
लोकसाहित्यविज्ञान, डॉ० सत्येन्द्र, प्रकाशक : शिवलाल अग्रवाल एण्ड कं० आगरा, प्रथमावृत्ति, पृ०२२२.
२. The Dictionary of Folklore Mythology & Legends, vol. II, Maria Leach, p.1091.
The Folk Tale, p. 88.
३. The Dictionary of folklore Mythology & Legends, vol. II, p. 705.
लोकसाहित्यविज्ञान, पृ० २२२।
४. Folk-Tales from Scotland, by Philippa Gallomay, Pub. by Collins, London, reprint, 1945, p. 8.
५. The Gipsy Folk-Tales, by Dora B. Yeats, Pub. by Phonix House Ltd., London, 1948 p. 56.
६. The Occen of Story, vol. VIII, p. 58.
214.
७. ,,
८. एजन, पृ० २१७।
९. एजन, पृ० २२६।
१०. एजन, पृ० २२६।
११. एजन, पृ० २२६।
१२. The Occen of Story, vol. VIII, p. 227.
१३. The Dictionary of Folklore Mythology and Legends, vol. II, p. 705.

प्रख्यात हुई है। महाभारतमें शान्तनु और गंगाकी पुराण कथा भी इसी आधारबीजकी कथा है। राजस्थानमें की धाँधलकी कथा भी इसीका परिवर्तित रूप प्रतीत होता है।

इस प्रकारसे यह पुराण कथा अत्यन्त ही व्यापक Universal है[१] क्योंकि, उसका कथावस्तुतत्त्व अति मोहक है।[२] संसारके वार्ता-साहित्यमें इस प्रकारका अद्वितीय अन्य कथावस्तुतत्त्व कदाचित् ही दृष्टि-गत होता है। इस कथाका कथावस्तुतत्त्व है, दिव्य प्रेम।

डा० स्टिथ थोम्सनने अपने ग्रन्थ "दी फाक्टेल" मे ऐसी कथाओंके लक्षण एवं आधारबीजकी चर्चा विस्तारपूर्वक की है[3] और सारांशके रूपमें बताया है कि देवांगनाके साथ पुरुष शर्तोंको स्वीकार कर विवाह करता है तथा शर्त-भंग होते ही स्त्री, पुरुषको छोड़कर चली जाती है। संक्षेपमें कहा जाय तो दो प्रेमी परस्पर लग्न-ग्रन्थि द्वारा जुड़ते हैं किन्तु उनके मध्य शर्तें निश्चित होती हैं और शर्त-भंग होते ही देवांगना चली जाती है। ऐसा प्रतीत होता है कि डा० स्टिथ थोम्पसनने अपने "दी फाक्टेल" में मानों होथल और ओढाकी बात उन्हें ज्ञात ही हो और वे उसी पर ही लिख रहे हों, ऐसी अदासे लिखा है। आपने उसमें बताया है कि नायक, देवांगनाके साथ विवाह करता है और अपने दिन सुखपूर्वक व्यतीत करता है।[४] किसी एक प्रसंगपर नायकको अपने देश (वतन) को जाना याद आता है और पत्नी भी इसके लिये सहमत हो जाती है....और स्त्री, नायकको स्पष्ट शब्दोंमें कहती है कि देखना शर्त-भंग न हो, इसका भली प्रकारसे ध्यान रखना। वह भी कह देती है कि अपने मुखसे उसका नाम तक उच्चारित न हो जाय या उसकी जिह्वा से उसके नामसे आवाज तक न दे।

नायक स्वदेश जाता है और अपनी पत्नीके सम्बन्धमें जब बढ़ा-चढ़ाकर बातें करता है तब वह अपनी पत्नीको खो बैठता है। पति, अपनी पत्नीको खोजने निकलता है और वह अनेक कठिनाइयोंमें जा पड़ता है। उन्हें पार कर लेनेपर अन्तमें दोनोंका पुनर्मिलन होता है।

होथल और ओढा जामकी यही लोक-कथा है जिसका आधारबीज भी प्रेमीकी ओरसे "शर्त-भंग और त्याग" का है। अतः डा० स्टिथ थोम्पसन अपनी ओरसे इसके मानक एवं आधारबीजका क्रमांक लिखते हुए कहते हैं[५]—"This Series of notifes is frequently found in Type 400"

इस प्रकारसे होथल और ओढा जामकी स्थानीय दन्त-कथाका महत्त्व संसारकी अनेक लोक-कथाओंके साथ जोड़ा जा सकता है और संसार भरकी लोक-कथाओंके क्षेत्रमें उसको भी सम्मानपूर्ण स्थान अवश्य प्राप्त हो।

●

१. The Occen of Story, vol. VIII, p. 234.
२. ,, 233.
३. The Folk-Tale, pp. 87–93.
४. ,, 91.
५. ,, 88.

# 'तेजा' लोकगीतका एक नया रूपान्तर

श्री नरोत्तमदास स्वामी
पीठपति, राजस्थानी ज्ञानपीठ, बीकानेर

तेजाजी राजस्थानके एक बहुत प्रसिद्ध लोक-देवता हैं। वे जातिके जाट थे और नागोर परगनेके कसबे परबतसरके पास स्थित खरनाल गाँवके निवासी थे। उनका विवाह किशनगढ़के पास स्थित पनेर गाँवमें हुआ था। उनकी पत्नीका नाम बोदल बताया जाता है (गीतोंमें कहीं पेमल और कहीं सुन्दर बताया गया है)। जब वे अपनी पत्नीको लाने पनेर गये हुए थे तब वहाँकी लांछा गूजरीकी गायोंको धाड़वी मीणे घेर कर ले गये। लांछाकी पुकारपर तेजाजी उन्हें छुड़ानेके लिए 'वार' चढ़े। गायोंको छुड़ानेमें उन्हें प्राणान्तक घाव लगे और वे स्वर्गवासी हुए। यह घटना भादवा सुदी १० के दिन हुई। तभी से तेजाजी देवताके रूपमें पूजे जाने लगे। राजस्थानमें स्थान-स्थानपर उनकी 'देवलियां' पायी जाती हैं।

तेजाजीका सम्बन्ध नागोंसे भी है, साँपके काटे हुए को तेजाजीकी 'हाँती' बाँधते हैं जिससे जहर नहीं चढ़ता।

तेजाजीका गीत, जिसे 'तेजो' कहते हैं, बहुत प्रसिद्ध और कृषक जनतामें बहुत लोकप्रिय है। बहुत लोकप्रिय होनेके कारण उसके अनेक रूपान्तर बन गये हैं। हिन्दी और राजस्थानीके सुप्रसिद्ध अन्वेषक श्री अगरचन्द नाहटाने पिलाणीके गणपति स्वामीद्वारा संगृहीत और अनुवादित रूपान्तरको मरुभारतीके प्रथम भागके द्वितीय अंकमें प्रकाशित करवाया था। एक दूसरा रूपान्तर किशनगढ़के पं० वंशीधर शर्मा बुक्सेलरने 'वीर कुंवर तेजाजी' नामक पुस्तकमें दूसरे खंडके रूपमें प्रकाशित किया था। श्री नाहटाजीने 'मरुभारती'के पाँचवें भागके प्रथम अंकमें श्री भास्कर रामचन्द्र भालेरावका एक लेख प्रकाशित कराया था जिसमें हाड़ौती में प्रचलित तेजा विषयक एक गीतके अंश दिये गये हैं। नाहटाजीने राजस्थान भारतीके पाँचवें भागके दूसरे अंकमें तेजाजीके सम्बन्धमें एक लेख लिखा जिसमें प्रस्तुत लेखकके गीत-संग्रहके तीन अपूर्ण गीतों को भी प्रकाशित कराया। तेजाजीसे सम्बन्धित एक अन्य गीत अजमेरके श्रीताराचन्द ओझा द्वारा प्रकाशित 'मारवाड़ी स्त्री-गीत संग्रह'में छपा है जो घटनात्मक नहीं है।

तेजाजीसे सम्बन्धित लोक-गाथायें भी जनतामें प्रचलित हैं। हाड़ौतीमें प्रचलित लोकगाथाको डॉ० कन्हैयालाल शर्माने प्रकाशित करवाया है। एक दूसरी लोकगाथाका प्रकाशन डॉ० महेन्द्र भानावतने 'लोककलाके अंक १७में किया है।

प्रस्तुत लेखकके संग्रहागारमें लोकगीतोंका विशाल संग्रह है जो अनेक सूत्रोंसे प्राप्त हुआ है। इस संग्रहको सँभालते समय अभी पीले कागजकी एक कापीमें पेन्सिलसे लिखा हुआ तेजा गीतका रूपान्तर उपलब्ध हुआ। यह कापी लेखकको कोई पैंतीस-छत्तीस वर्ष पूर्व प्राप्त हुई थी।

उपलब्ध रूपान्तर गणपति स्वामीद्वारा संगृहीत रूपान्तरसे पर्याप्त भिन्नता रखता है। भाषाभेद भी है और कथाभेद भी। पं० वंशीधर शर्मा द्वारा प्रकाशित रूपान्तरके साथ इसका किसी अंशमें साम्य है। वंशीधर शर्मावाले रूपान्तरमें कुछ घटनायें लोकगाथावाली कथा की मिल गयी हैं जो इस रूपान्तरमें नहीं हैं। इस रूपान्तरका अंतका अंश खंडित है।

यह रूपान्तर आगे दिया जाता है।

प्रख्यात हुई है। महाभारतमें शान्तनु और गंगाकी पुराण कथा भी इसी आधारबीजकी कथा है। राजस्थानमें की धांधलकी कथा भी इसीका परिवर्तित रूप प्रतीत होता है।

इस प्रकारसे यह पुराण कथा अत्यन्त ही व्यापक Universal है[१] क्योंकि, उसका कथावस्तुतत्त्व अति मोहक है।[२] संसारके वार्ता-साहित्यमें इस प्रकारका अद्वितीय अन्य कथावस्तुतत्त्व कदाचित् ही दृष्टि-गत होता है। इस कथाका कथावस्तुतत्त्व है, दिव्य प्रेम।

डा० स्टिथ थोम्सनने अपने ग्रन्थ "दी फाक्टेल" मे ऐसी कथाओंके लक्षण एवं आधारबीजकी चर्चा विस्तारपूर्वक की है[3] और सारांशके रूपमें बताया है कि देवांगनाके साथ पुरुष शर्तोंको स्वीकार कर विवाह करता है तथा शर्त-भंग होते ही स्त्री, पुरुषको छोड़कर चली जाती है। संक्षेपमें कहा जाय तो दो प्रेमी परस्पर लग्न-ग्रन्थि द्वारा जुड़ते हैं किन्तु उनके मध्य शर्तें निश्चित होती हैं और शर्त-भंग होते ही देवांगना चली जाती है। ऐसा प्रतीत होता है कि डा० स्टिथ थोम्पसनने अपने "दी फाक्टेल" में मानों होथल और ओढाकी बात उन्हें ज्ञात ही हो और वे उसी पर ही लिख रहे हों, ऐसी अदासे लिखा है। आपने उसमें बताया है कि नायक, देवांगनाके साथ विवाह करता है और अपने दिन सुखपूर्वक व्यतीत करता है।[४] किसी एक प्रसंगपर नायकको अपने देश (वतन) को जाना याद आता है और पत्नी भी इसके लिये सहमत हो जाती है····और स्त्री, नायकको स्पष्ट शब्दोंमें कहती है कि देखना शर्त-भंग न हो, इसका भली प्रकारसे ध्यान रखना। वह भी कह देती है कि अपने मुखसे उसका नाम तक उच्चारित न हो जाय या उसकी जिह्वा से उसके नामसे आवाज तक न दे।

नायक स्वदेश जाता है और अपनी पत्नीके सम्बन्धमें जब बढ़ा-चढ़ाकर बातें करता है तब वह अपनी पत्नीको खो बैठता है। पति, अपनी पत्नीको खोजने निकलता है और वह अनेक कठिनाइयोंमें जा पड़ता है। उन्हें पार कर लेनेपर अन्तमें दोनोंका पुनर्मिलन होता है।

होथल और ओढा जामकी यही लोक-कथा है जिसका आधारबीज भी प्रेमीकी ओरसे "शर्त-भंग और त्याग" का है। अतः डा० स्टिथ थोम्पसन अपनी ओरसे इसके मानक एवं आधारबीजका क्रमांक लिखते हुए कहते हैं[५]—"This Series of notifes is frequently found in Type 400"

इस प्रकारसे होथल और ओढा जामकी स्थानीय दन्त-कथाका महत्त्व संसारकी अनेक लोक-कथाओंके साथ जोड़ा जा सकता है और संसार भरकी लोक-कथाओंके क्षेत्रमें उसको भी सम्मानपूर्ण स्थान अवश्य प्राप्त हो।

●

१. The Occen of Story, vol. VIII, p. 234.
२. ,, 233.
३. The Folk-Tale, pp. 87–93.
४. ,, 91.
५. ,, 88.

# 'तेजा' लोकगीतका एक नया रूपान्तर

श्री नरोत्तमदास स्वामी
पीठपति, राजस्थानी ज्ञानपीठ, बीकानेर

तेजाजी राजस्थानके एक बहुत प्रसिद्ध लोक-देवता हैं। वे जातिके जाट थे और नागोर परगनेके कसबे परबतसरके पास स्थित खरनाल गाँवके निवासी थे। उनका विवाह किशनगढ़के पास स्थित पनेर गाँवमें हुआ था। उनकी पत्नीका नाम बोदल बताया जाता है (गीतोंमें कहीं पेमल और कहीं सुन्दर बताया गया है)। जब वे अपनी पत्नीको लाने पनेर गये हुए थे तब वहाँकी लांछा गूजरीकी गायोंको धाड़वी मीणे घेर कर ले गये। लांछाकी पुकारपर तेजाजी उन्हें छुड़ानेके लिए 'वार' चढ़े। गायोंको छुड़ानेमें उन्हें प्राणान्तक घाव लगे और वे स्वर्गवासी हुए। यह घटना भादवा सुदी १० के दिन हुई। तभी से तेजाजी देवताके रूपमें पूजे जाने लगे। राजस्थानमें स्थान-स्थानपर उनकी 'देवलियां' पायी जाती हैं।

तेजाजीका सम्बन्ध नागोंसे भी है, साँपके काटे हुए को तेजाजीकी 'हाँती' बाँधते हैं जिससे जहर नहीं चढ़ता।

तेजाजीका गीत, जिसे 'तेजो' कहते हैं, बहुत प्रसिद्ध और कृषक जनतामें बहुत लोकप्रिय है। बहुत लोकप्रिय होनेके कारण उसके अनेक रूपान्तर बन गये हैं। हिन्दी और राजस्थानीके सुप्रसिद्ध अन्वेषक श्री अगरचन्द नाहटाने पिलाणीके गणपति स्वामीद्वारा संगृहीत और अनुवादित रूपान्तरको मरुभारतीके प्रथम भागके द्वितीय अंकमें प्रकाशित करवाया था। एक दूसरा रूपान्तर किशनगढ़के पं० वंशीधर शर्मा बुक्सेलरने 'वीर कुंवर तेजाजी' नामक पुस्तकमें दूसरे खंडके रूपमें प्रकाशित किया था। श्री नाहटाजीने 'मरुभारती'के पाँचवें भागके प्रथम अंकमें श्री भास्कर रामचन्द्र भालेरावका एक लेख प्रकाशित कराया था जिसमें हाड़ौती में प्रचलित तेजा विषयक एक गीतके अंश दिये गये हैं। नाहटाजीने राजस्थान भारतीके पाँचवें भागके दूसरे अंकमें तेजाजीके सम्बन्धमें एक लेख लिखा जिसमें प्रस्तुत लेखकके गीत-संग्रहके तीन अपूर्ण गीतों को भी प्रकाशित कराया। तेजाजीसे सम्बन्धित एक अन्य गीत अजमेरके श्रीताराचन्द ओझा द्वारा प्रकाशित 'मारवाड़ी स्त्री-गीत संग्रह'में छपा है जो घटनात्मक नहीं है।

तेजाजीसे सम्बन्धित लोक-गाथायें भी जनतामें प्रचलित हैं। हाड़ौतीमें प्रचलित लोकगाथाको डॉ० कन्हैयालाल शर्माने प्रकाशित करवाया है। एक दूसरी लोकगाथाका प्रकाशन डॉ० महेन्द्र भानावतने लोक-कलाके अंक १७में किया है।

प्रस्तुत लेखकके संग्रहागारमें लोकगीतोंका विशाल संग्रह है जो अनेक सूत्रोंसे प्राप्त हुआ है। इस संग्रहको सँभालते समय अभी पीले कागजकी एक कापीमें पेन्सिलसे लिखा हुआ तेजा गीतका रूपान्तर उपलब्ध हुआ। यह कापी लेखकको कोई पैंतीस-छत्तीस वर्ष पूर्व प्राप्त हुई थी।

उपलब्ध रूपान्तर गणपति स्वामीद्वारा संगृहीत रूपान्तरसे पर्याप्त भिन्नता रखता है। भाषाभेद भी है और कथाभेद भी। पं० वंशीधर शर्मा द्वारा प्रकाशित रूपान्तरके साथ इसका किसी अंशमें साम्य है। वंशीधर शर्मावाले रूपान्तरमें कुछ घटनायें लोकगाथावाली कथा की मिल गयी हैं जो इस रूपान्तरमें नहीं हैं। इस रूपान्तरका अंतका अंश खंडित है।

यह रूपान्तर आगे दिया जाता है।

## परिशिष्ट २

# तेजो गीत का रूपांतर

[ १ ]

गाज्यो गाज्यो जेठ-असाढ कंवर तेजाजी लगतो ही बूठो सावण-भादवो
धरती-रो मांडण मेव कंवर तेजाजी आभै-री मांडण चमकै वीजळी
छतरी-रो मांडण छाजो कंवर तेजाजी कूवै रो मांडण मरवो केवड़ो
... गोरी-रो मांडण परण्यो सायवो

सूतो सुख भर नींद कंवर तेजाजी ! थारा साथीड़ा वीजै कांकड़ वाजरो
झूठी झूठ मत बोल अे जरणी माता ! म्हारा साथीड़ा हींडै रंग-रै पालणै
झूठी बोलूं तो राम दुवाई कंवर तेजाजी ! थारा साथीड़ा वीजै कांकड़ बाजरो

कुण भातो भरै अे जरणी माता ! कुण वै ला बैलां-री नीरणी ?
भावज भात भरै रे कंवर तेजाजी ! बैनड़ लावै बैलां-री नीरणी

कठै भात उतारूं कंवर तेजाजी ! कठै उतारूं बैलां-री नीरणी ?
खेजड़ हेठै भात उतारो भावज म्हारी ! धौरै तो उतारो बैलां-री नीरणी
भातो मोड़ो लायी ए भावज म्हारी ! दूजां-रो दोपारो तेजाजी-रो जीमणो
घरै म्हांरै काम घणो रे नानड़िया देवर ! भैंसां-री दुवारी दिन ऊगियो
इसड़ो कांई भूखो रे ल्होड़िया देवर ! इसड़ो भूखाळू है तो लावै नी घर-री गोरड़ी
कुण म्हारी सगाई करी भावज म्हारी ! कुण परणायो पीळा पोतड़ां
वावल थारी करी सगाई रे कंवर तेजाजी ! मामां तो परणायो पीळा पोतड़ां

आ लै थारी रास-पिराणी भावज म्हारी ! खोज्यो तो खळकायो आडा ऊमरां
भोजन तो जीम पधारो ल्होड़िया देवर ! भूखा तो गयां तो धोखा मारसी
भोजन तो थारो माफ राखो भावज म्हारी ! तेजोजी उदमादियो चाल्यो सासरै

खोलो ए भचड़-किंवाड़ जरणी माता ! वारै ऊभो कंवर लाडलो
दोपारां घरै क्यूं आयो रे कंवर तेजाजी !.......................
कांई थारै हळ-री हाल टूटी कंवर तेजाजी ! कांई टूटी थारै नाडी बाधली
नहीं टूटी हळ-री हाल जरणी माता ! नहीं तो टूटी नाडी बाधलो
................................जरणी माता ! तेजो जासी उदमादियो सासरै

कुण तनै चाळा चाळ्या कंवर तेजाजी ! कुण तो चुड़लाळी मोसो बोलियो !
साथीड़ां चाळा चाळ्या अे जरणी माता ! भावज चुड़लाळी मोसो बोलियो
साथीड़ां-री रांड मरो रे कंवर तेजाजी ! भावज रहजो अे जुग-में वांझड़ी
साथीड़ां-री वेल वधो अे जरणी माता ! भावज तो फळजो कड़वै नींब ज्यूं

हंसकर हुकम दो जरणी माता ! तेजोजी उदमादियो जासी सासरै
घड़ी दोय जेज करो कंवर तेजाजी ! मोरतियो कढावां सस्वरै वार-रो
घर जोसी-रै जावो अे भूवा तेजा-री !............................
वांचो वेद-पुराण बेटा जोसी-का ! कांई सुगनां-नै जासी तेजोजी सासरै
वांचां वेद-पुराण भूवा तेजा-री ! म्हारै तो सुगनां-में तेजाजी-री देवळी
वांसां खाल फोड़ाऊं बेटा जोसी-का ! ऊंचो टेराऊं हरियै नींब-रै
हिंदू धरम हटो कंवर तेजाजो ! थारो बाबल देतो गायां दूझती
गायां म्हारै गोर भरी बेटा जोसी-का ! सखरी तो ले जा धो ली दूझती
वांचां वेद-पुराण कंवर तेजाजी ! म्हारै सुगनां-में जासी सासरै

बागां करो वणाव कंवर तेजाजी ! बाबल-री छतड़्यां वांधो मोळियो
पग देर बारै आवो भावज म्हारी ! किसोयक बागो देवर लाडलो
कठै करो वणाव देवर म्हारा ! कुणां-रै छतड्यां-में बांधो मोळियो
बागां-में वणाव करां अे भावज म्हारी । बाबल री छतड़्यां में बांधो मोळियो
सूका बागां करो रे वणाव कंवर तेजाजी ! मुड़दां-री छतड़्यां बांधो मोळियो

घोड़ै पर झाटक जीण कसे रे छोरा चाकर-का ! सखरो पिलाण रेवत पागड़ो
कठै पड़्यो पिलाण कंवर तेजाजी ! कठै पड़्यो लीलै-रो ताजणो ?
पड़वै पड़्यो पिलाण छोरा चाकर-का ! खूंटै पड़्यो लीलै-रो ताजणो
घोड़ो जीण नहीं झेलै रे कंवर तेजाजी ! आंसूड़ा नाखै कायर मोर ज्यूं
अणतोलो घी दीनो तनै लीला रेवत ! कारज-री बेळा माथो धूणियो
लीला-नै धीरज देवो छोरा चाकर-का ! आंसूड़ा पूंछो हरियै रूमाल-सूं
घोड़ै जीण मांडो रे कंवर तेजाजी ! सखरो पिलाण रेवत पाणड़ो
हंसकर हुकम देवो जरणी माता ! तेजोजी उदमादियो चाल्यो सासरै

[ २ ]

सड़वड़ चाल चालो रे लीला रेवत ! दिन तो उगायो माळीजी-रै बाग-में
खोलो भचड़ किंवाड़ बेटा माळी-का ! बारै तो ऊभो कंवर लाडलो
ताळा सजड़ जड़्या लीलै घोड़ै आळा ! कूंची तो ले गयी गढ-री गूजरी
लै सायब-को नांव बेटा माळी-का ! सायब-कै नांव-लै ताळा खुल पड़ै
कठै वास वसै लीलै घोड़ै आळा ! किसै राजा-री चालो चाकरी ?
खड़नाल म्हांरो वास वसै बेटा माळी-का ! रायमल मूंता-रै सिगरथ पावणा

करियो गजब इन्याय कंवर तेजाजी ! ताळा तो तोड़्या बीजळसार-रा
घोड़ै-नै ठाण बंधावो कंवर तेजाजी !..................
घोड़ै-नै घास नीरावो कंवर तेजाजी ! करलै-नै नीरावो नागर-वेलड़ी
खड़नाळै घास घणो रे बेटा माळी-का ! वेलड़ी वन छाया नागाणै-रै गोरवै
पोतो ला रे छोरा चाकर-का ! अमल-री मनवारां तेजाजी-रै साथ-री
अमलां में तो पूर छकिया बेटा माळी-का ! अमलां-रा छकिया जासां सासरै

तूं छै भरम-रो वीर बेटा माळी-का ! मारगियो वता दै सहर पनेर-रो
डावी डूंगर जावै रे कंवर तेजाजी ! जीवणी जावै सहर पनेर-नै
गोठां जीम पधारो कंवर तेजाजी !.....................

कुणां-रा बाग-बगीचा बेटा माळी-का ! कुणां-रा कहीजै कूवा-वावड़ी ?
राजाजी-रा बाग-बगीचा कंवर तेजाजी ! रायमल-मूंतै-रा कूवा-वावड़ी
काय-सूं बाग लगावो बेटा माळी-का ! काय-सूं खोदावो कूवा-वावड़ी ?
हळ-सूं बाग लगावां रे कंवर तेजाजी ! हाथां-सूं लगावां मरवो-केवड़ो
काय-सूं बाग सिंचावो बेटा माळी-का ! काय-सूं सिंचावो मरवो-केवड़ो ?
दूधां बाग सिंचायो कंवर तेजाजी ! दहियां सिंचायो मरवो-केवड़ो
काय-सूं बाग निनाणो बेटा माळी-का ! काय-सूं निनाणो मरवो-केवड़ो ?
खुरपां बाग निनाणां कंवर तेजाजी ! नख-सूं निनाणां मरवो-केवड़ो
बागां-में कांई रसाल रे बेटा माळी-का !..................
बागां-में दाड़म-दाख कंवर तेजाजी ! धोळा फूळां मरवो-केवड़ो

किण गळ फूल-माळा रे बेटा माळी-का ! कुणां-रै पेचां मरवो-केवड़ो ?
राजा-रै गळ फूल-माळा कंवर तेजाजी ! रायमल मूंता-रै सिर-रो सेवरो
तनै सोनै-री मुरकी रे बेटा माळी-का ! थारी माळण-नै पैराऊं बांको वाड़लो
तनै पंचरंग पाघ रे बेटा माळी-का ! थारी माळण-नै ओढाऊं बो-रंग चूनड़ी

[ ३ ]

खड़िया धमल पुराना कंवर तेजाजी ! दिनड़ो तो उगायो सहर पनेर-में
घोड़ै हींस करी रे कंवर तेजाजी पणिहारयां चमकी सहर पनेर-री
चळू दोय पाणी पावो......................
कठै वास वसै रै लीलै घोड़ै आळा ! किसै राजा-री चालो चाकरी ?
खड़नाल वास वसै...................रायमल मूंता-रै सिगरथ पावणा
पानीड़ो कांई मांगो रे ल्होड़ा बैनोई ! झारी तो भर लाऊं काचै दूध-री

देवां लाख वधाई भोळी नणदल ! पातळियो नणदोई बागां ऊतरयो
झूठी झूठ बोलै ए भावज महारी ! म्हारो तो परण्योड़ो नागाणै देस-में
झूठ वोलूं तो रामदुहाई भोळी नणदल ! पातळियो नणदोई बागां ऊतरयो

बुगचो हाजर ला अे छोरी नायां-को ! गहणो तो पहरो रतन-जड़ाव-रो
नानी मींढां सीस गुंथावो भोळी नणदल ! चोटी घालो वासग-नाग ज्यूं
सींपां भर सुरमो सारो भोळी नणदल ! टीकी देवो लाल सिंदूर-री
पहरो हांस गळा-में भोळी नणदल ! ऊपर तो पहरो वांको वाड़लो
साड़ी-रै सळ घालो अे भोळी नणदल ! कालै रेसम-री पैरो कांचळी
लूम-लूमाळा कसणा बांधो ए भोळी नणदल ! गोरोड़ै पूंचां पर गजरो गैंद-रो

क्यां-री ईंढोणी करूं ए भावज म्हारी ! क्यां-रो तो करूं जल-रो बेवड़ो ?
मोत्यां-री करो ईंढोणी अे नणदल म्हारी ! रूपै-रो तो करो अे जल-रो बेवड़ो
चालो पाणीड़ै तलाव अे नणदल म्हारी ! निजरां-रो मेळो परण्यो सायबो
झूठी जोर बोलै अे भोळी भावज ! म्हारो तो परण्योड़ो नागाणै देस-में
झूठी बोलूं तो रामदुहाई भोळी नणदल ! म्हारो तो नणदोई थारो सायबो
ले लो साथ सहेली भोळी नणदल !··········

परण्यै-री करो पिछाणा भोळी नणदल ! कांई तो सैनाणी परण्यो सायबो ?
भंवर परा वल घणो भोळी भावज ! वांकड़ली मूछाळो परण्यो सायबो
परणी-री पिछाण करो ल्होड़िया बैनोई ! कांई तो सैनाणी तेजाजी-री गोरड़ी
सगळां-में सुघड़ घणी ·······सहंस किरणां में तो सूरज ऊगियो

[ ४ ]

साला नै जाय जुंहारया कंवर तेजाजी साला नै जुंहारया चौपड़ खेलता
मानो राम-जुहारा साळां म्हारां ! मुजरो तो मानो तेजाजी-रै साथ-रो
मान्या राम-जुहारा ल्होड़ा बैनोई ! मुजरो तो मान्यो तेजाजी-रै साथ-रो
पोतो हाजर ला रे छोरा चाकर-का ! अमलां-री मनवारां तेजाजी-रै साथ-री

सासू-नै जाय जुंहारी कंवर तेजाजी सासू-नै जुंहारी महीड़ो घमोड़ती
मानो राय-जुहारा सासू म्हांरी ! मुजरो मानो तेजाजी-रै साथ-रो
नित-रा क्यां-रा राम-जुहारा लीलै घोड़ै आळा ओ घर खायो नुगरा पावणां
आया ज्यूं रे पाछा घिरो लीला रेवत । ················

मुखड़ा-सैं बोल संभाळ जरणी माता ! घर आया साजन-नै दीनो ओळभो
ले लै रुपियो रोक अे लालां पाडोसण ! घड़ी दोय विलमावो परण्यै स्याम-नै
थारा-नै तूं ही मनाय पेमल गोरी ! ··········· ····

साळी थारी लूंबी लगाम कंवर तेजाजी ! गोरी तो लूनी पग-रै पागड़ै
साळी-नै सेल वायो रे कंवर तेजाजी ! गोरी-नै वायो वळतो ताजणो
करी गजब इन्याय अे जरणी माता ! घर आया साजन-नै दीनो ओलभो
खाजो काळो नाग कंवर तेजाजी ! म्हारी कूंकूं-री ढेरी-नै वायो ताजणो

मुखड़ा-सूं बोल संभाळ अे जरणी माता ! नाग खाजो ल्होड़ा वीर-नै
कळजुग जोर वरतायो अे छोरी पेमल ! वीरै-सूं वाल्हो परण्यो सायवो
कद तैं लाड लडायो अे छोरी पेमल ! कद साज्या पीव़र-सासरा
हथलेव़ै-में लाड लडायो अे जरणी माता ! चंवरी-में साज्या पीव़र-सासरा
मनड़ा-में हुबस घड़ो परण्या सायब ! खरनाळै चालूं तो पीळो ओढसूं
पौढण-नै ठोड़ बतावो साळी म्हांरी डाबरिया नैणां-में निंदरा घुळ रही
साळी थारो नेग मांगै रे कंव़र तेजाजी ! गोरी तो मांगै खांडियो खोपरो
नागाणो सहर वसै अे साळी म्हारी ! बाळद भर लाऊं खारक-खोपरा
वांटूं लूंग-सुपारी साळी म्हारी ! गोरी-नै देऊं खारक-खोपरा

रेसम बेज वणो रे कंव़र तेजाजी ! दाव़ण तो धोळा पीळा पाट-री
फूलां थांरै सेज बिछाऊं कंवर तेजाजी ! ओसीचो दे लै रे चुड़लाळी बांय-रो
सूतां नीदं न आवै अे पेमल गोरी ! गूजरी कुरळायी वळतै काळजै

[ ५ ]

सूरो थारो नांव़ सुण्यो कंवर तेजाजी ! गायां तो घेरी मीणां चोरटां
घर भोमीयै जी-रै जावो लाछां गूजरी ! भोम तो खाव़ै सहर पनेर-री
भोमियां नैर वसै कंव़र तेजाजी ! भोमियां-रै भेदां गायां नीकळी
घर गांव-धणी-रै जाव़ो ए लाछां गूजरी ! हासल तो खाव़ै सहर पनेर-री
घर गांव-धणी-रै गयी अे लाछां गूजरी.......
गांव-धणी-नै जाय जुहारी लाछां गूजरी गायां तो घेरी मीणां चोरटां
गांव-धणी घर नहीं अे लाछां गूजरी ! कंव़र तो भोळा घोड़ा दूबळा

घर भांभी-रै जा अे लाछां गूजरी ! हेलो तो पाड़ै चढती वार-रो
कूंडां म्हारै पाण ठरै लाछां गूजरी ! तुरियां नर चढिया तेजाजी-रा धोतिया
नित-रा पाण ठारो रे बेटा भांभो-रा ! नित-का रेजो तागा टूटता

घर ढोली-रै जा अे लाछां गूजरी ! ढोल बजाव़ै तिरव़ी (?) वार-रो
ढोली जाय जुहारी लाछां गूजरी...............
ढोलां डोर नहीं अे लाछां गूजरी ! डांको ले गया वाळक खेलता
रेसम-री डोर करो बेटा ढोली-का ! डांको करो वीजळसार-रो

सूरो थारो नांव सुण्यो कंव़र तेजाजी ! गोरां-में रांभै वाळक-वाछड़ा
घोड़ा पर जीण मांडो छोरा चाकर-का !..............

कठै पड़यो पिलाण कंवर तेजाजी ! कठै तो पड़यो लीला-रो ताजणो
पड़वै पड़यो पिलाण छोरा चाकर-का ! खूंटै तो पड़यो लीला-रो ताजणो

घोड़ो जोण नहीं झेलै कंवर तेजाजी ! आंसूड़ा नाखै कायर मोर ज्यूं
अणतोलो घी दीनो लीला रेवत ! कारज-री विरियां माथो धूणियो
लीलै-नै धीरज दे रे छोरा चाकर का ! सखरो तो पिलाण रेवत पागड़ो
घोड़ा पर जीण मांडो सूरा बळवंत ! सखरो पिलाणो रेवत पागड़ो

दे दे अे भंवर-बंदूक सुंदर गोरी ! ढाल तरवार दादाजी-रै हाथ-री
महंदी हाथ भरया ओ कंवर तेजाजी ! दस्तो लागैला भंवर-बंदूक-रै
लागै तो लागण दे अे सुंदर गोरी ! सैणां-री सैनाणी साथै हालसी

साथै तो ले र पधारो कंवर तेजाजी ! झगड़ै-री विरियां घुड़लो ढावसूं
लुगायां-रो काम नहीं अे सुंदर गोरी ! सूरा तो जूझसी कायर कांपसी
लुळकर सात सिलाम ओ सूरज नारायण ! परतंग्या राखजो परण्यै स्याम-री

डूंगर चढ हांक करी कंवर तेजाजी चुग-चुग मारया मीणा चोरटा
ओ अे डागळियै चढ़ जोय छोरी दासी !............
अेवड़-छेवड़ गायां वैव लाछां गूजरी ! विच-में वैव गजबी घूमतो
खोल फळसै-री खील अे लाछां गूजरी ! गिण-गिण मेल्हो बाळक वाछुड़ा
गामां म्हारी सगळी आयी ओ कंवर तेजाजी ! गायां-रो मांझी आयो नहीं काणो केरड़ो
कै तो सूरज-रो सांड करती कंवर तेजाजी ! कै करती रथ-रो बैलियो

आयो ज्यूं पाछो घिर ज्या लीला रेवत ! लोयां-री तिसायी लाछां गूजरी
मारगिया-सूं दूर हो जा ओ राजा वासग ! लीलै-रै खुरां में चींथ्यो जावसी
मुखड़ै-सूं बोल संभाल कंवर तेजाजी ! घोड़ै सूधी कर देऊं देवळी
वचन देयर पधारो कंवर तेजाजी !........

कुण साख भरै ओ राजा वासग ! कुण तो कहीजै रिंद-में सामदी
चांद-सूरज साख भरै ओ लीलै घोड़ै आळा ! रिंद-में सायदी खांडियो खेजड़ो
म्हां पर महर करो ओ राजा वासग !........
बावन भैरूं साथ मेलो रे राजा वासग ! जूनै तो खेड़ै-री चौसट जोगण्यां

गायां म्हारी सगली आयी रे मीणां चोरटा ! गायां-रो मांझी नहीं आयो काणो केरड़ो
कै सूरज-रो सांड ......कै रथ-रो बैलियो
आयो ज्यूं रे पाछो घिर जा रे लीलै घोड़ै आळा ! घोड़ै सूधी कर दूं थारी देवळी
काणो केरड़ो हाजर लावो रे....चुग-चुग तो मारूं मीणा चोरटा
मुख-सूं तो बोल संभाल कंवर तेजाजी ! बैनड़ रे-कहीजै पुतर अेकलो
कद-री बैन लागै रे मीणां चोरटां ! कद तो दीनी बैनड़-नै कांचळी
गंगाजी में बैन करी रे कंवर तेजाजी ! पुसकर-दी पैड़यां-में दीनी कांचळी



# रणछोड़भट्ट कृत अमर काव्य और महाराणा प्रतापसे संबन्धित दो विवादास्पद प्रश्न

डॉ० व्रजमोहन जावलिया, एम० ए०, पी०-एच०-डी०

अकबरने, सिंहासन संभालनेके उपरान्त राजस्थानके राजपूत राजाओंको अनेक प्रकारके राजनीतिक दावपेचोंके प्रयोगसे अपने अधीन करनेका प्रयास किया और इसमें संदेह नहीं कि उसने इस उद्देश्यमें बहुत कुछ सफलता भी प्राप्त की—पर मेवाड़के शासक महाराणा प्रतापपर उसकी किसी भी नीतिका कोई असर नहीं पड़ा। अकबर की ओरसे समय-समयपर कई प्रतिनिधि भी महाराणाको अकबरकी अधीनता स्वीकार कर लेनेके लिये समझाने हेतु मेवाड़में आये। महाराणाने उन्हें राज्योचित सम्मान दिया—पर बिना किसी सफलताके उन्हें खाली हाथ ही लौटना पड़ा। इनमें प्रमुख थे जलालखाँ कोर्ची, भगवन्तदास, टोडरमल और मानसिंह। मेवाड़में इन सभी राजदूतोंको यथोचित सम्मान दिया गया—पर दुर्भाग्यसे मानसिंहको एक सामान्य सी घटनापर मेवाड़से अपमानित होकर लौटना पड़ा। इस घटनाके विषयमें मेवाड़के इतिहाससे संबंधित लगभग सभी राजस्थानी, संस्कृत आदि भाषाओंमें लिखित ऐतिहासिक काव्य ग्रंथोंमें विवरण मिलता है। स्वयं मानसिंहके राजकुलसे संबंधित ऐतिहासिक काव्य ग्रंथों और ख्यातोंमें इस घटनाका उल्लेख हुआ है। फिर भी कतिपय विद्वान् नवीन प्राप्त सामग्रीके आधारपर अथवा ज्ञात सामग्रीपर ही पुनः मनन करते हुए नई स्थापनाएँ समय-समयपर इस विषयपर करते रहे हैं। कुछ दिनों पूर्व मेवाड़के ही निवासी एक विद्वान् डा० देवीलाल पालीवाल, निदेशक, साहित्यसंस्थान, राजस्थान विद्यापीठ, उदययुरने मेवाड़ राज्य इतिहाससे संबंधित और मेवाड़के महाराणा राजसिंहके आश्रयमें रणछोड़भट्ट द्वारा विरचित संस्कृत काव्य ग्रंथ "अमर काव्य"को प्रमाण रूपमें प्रस्तुत करते हुए अपने एक लेखमें यह संकेत दिया था कि उक्त काव्य ग्रंथमें मेवाड़में किये गये मानसिंहके अपमानका कोई उल्लेख नहीं है अतः ऐसी कोई घटना घटी भी होगी उसमें संदेह है—और अन्य राजस्थानी और मेवाड़ी काव्योंमें दिया गया विवरण कल्पित है।[१]

यदि अन्य ग्रंथोंको अप्रामाणिक मानकर अमरकाव्यमें इस घटनाका उल्लेख मिलनेपर ही इसे सत्य माना जा सकता हो तो मैं सविनय निवेदन करना चाहूँगा कि अमरकाव्यमें इस घटनाका सविस्तर विवरण प्राप्त है। इस ग्रंथमें संवत् १६३० वि०में घटी घटनाओंसे संबंधित विवरण विषयक श्लोक सं० २३से ५० जो इस लेखके परिशिष्ट भागमें दिये जा रहे हैं, ये महाराणा प्रताप द्वारा युक्ति-पूर्वक किये गये मानसिंहके अपमानका स्पष्ट शब्दोंमें उल्लेख हैं यह अंश स्वयं डा० देवीलाल पालीवाल द्वारा संपादित "महाराणा प्रताप-स्मृति-ग्रंथ"में भी प्रकाशित हो गया है।[२] अन्य ऐतिहासिक स्रोतोंसे इस काव्यमें स्वल्प अंतर अवश्य है, और वह है अपमानकी अनुभूतिके समय मात्र का। अन्य काव्योंके अनुसार मानसिंहने भोजनके समय ही अपने अपमानका अनुभव करके रोष प्रकट किया था, परन्तु अमरकाव्यके अनुसार महाराणा मानसिंहको

---

१. शोधपत्रिका वर्ष १९ अंक ४ पृ० ४४–४९।

२. महाराणा प्रताप स्मृति ग्रंथ—साहित्य संस्थान, राजस्थान विद्यापीठ, उदयपुर।

भोजन कराकर और कपूर युक्त बीड़ा देकर प्रेम-पूर्वक विदा कर देते हैं, और उसके बाद मानसिंहको पता चलता है कि महाराणाने उस स्थानसे रसोईके बर्तन आदि हटाकर उस स्थानका जलसे प्रक्षालन करवाकर पवित्र मिट्टी और गोबरसे सफाई करवायी तथा गंगाजलका छिड़काव किया है—तब वह पूछता है कि यह क्या बात है, और एक वयोवृद्ध सामन्त उसे सारा कारण बताता है। और तभी मानसिंह क्रुद्ध होकर अपमानका बदला लेनेकी प्रतिज्ञा करता हुआ अकबरके पास जाकर सब वृत्तान्त कहता है।[१]

अतः यह मान लेना कि इस घटनाका राजस्थानी और मेवाड़ी काव्योंमें दिया गया विवरण काल्पनिक है—कोई अर्थ नहीं रखता विशेषरूपसे उस समय जबकि संबद्ध दोनों पक्षोंके ऐतिहासिक स्रोत उसकी पुष्टि करते हों।

एक दूसरा महत्त्वपूर्ण प्रश्न, जो अकबर और प्रतापके ही सम्बन्धोंको लेकर, अबुलफजल द्वारा अकबरनामेमें किये गये उल्लेखकी[२] पुष्टिमें पुनः खड़ा किया गया है! वह है महाराणा प्रतापका अकबरके द्वारा भेजी गई खिलअत पहनना और पाटवी कुमार अमरसिंहको मुगल दरबारमें भेजनेसे संबंधित। मेवाड़से विफल लौटे राजदूतोंने अपनी संतुष्टि और अपने स्वामीकी संतुष्टिके लिए जो कुछ भी कहा या विवरण लिखा वह स्वाभाविक था। अकबरनामेमें अबुलफज़लका वर्णन भी कुछ ऐसा ही है। आत्मश्लाघाके अतिरिक्त इसे और कुछ नहीं कहा जा सकता। यदि वीरविनोदके लेखक कविराजा श्यामलदास, श्री गौ० ही० ओझा, राजस्थानका इतिहास लिखनेवाले अन्य इतिहासकार या राजस्थानी साहित्यकार अबुलफजलके इस कथनको असंभव और असत्य मानते हैं तो कौनसा अन्याय करते हैं। इस घटनासे संबंधित कोई लिखित प्रमाण मिल पाता अथवा इस घटनाके तुरन्त बाद इसके फलस्वरूप किसी अनुकूल प्रमाणकी झलक भी कहीं दिखाई दे जाती तब तो उन्हें अकबरनामेकी इस सूचनाको सत्य माननेमें कोई आपत्ति नहीं होती—पर कोई प्रमाण मिलता तभी न!

यदि महाराणा प्रतापने खिलअत पहन ली होती, अमरसिंहको अकबरके दरबारमें भेज दिया होता—तो फिर हल्दीघाटीकी लड़ाई और उसके बाद भी पूरे दो युगों तक मेवाड़के साथ संघर्ष छेड़े रखनेकी अकबरको क्या आवश्यकता आ पड़ी थी? क्या अपने फर्जन्द मानसिंहकी आत्मतुष्टिके लिए ही यह आवश्यक हो गया था। स्थिति स्पष्ट है, प्रताप आत्माभिमानी था—स्वतन्त्रताके मूल्यको समझता था—और इसीलिए उसने वह सब कृत्य नहीं ही किया जिसका उल्लेख अबुलफजल करता है और यही कारण था मेवाड़पर अकबरके आक्रमण का।

यदि अबुलफजलका कथन सत्य है तो जहाँगीरनामेमें जहाँगीरको यह लिखनेकी आवश्यकता क्यों आ पड़ी थी कि "राणा अमरसिंह और उसके बाप-दादोंने घमंड और पहाड़ी मकानोंके भरोसे किसी बादशाहके पास इससे पहले हाजिर होकर ताबेदारी नहीं की है। यह मुआमिला मेरे समयमें बाकी न रह जावे।"[३] इससे पूर्व भी महाराणा अमरसिंहपर परवेजको भेजते समय उसने लिखा है—'राणा तुमसे आकर मिले और अपने बड़े बेटेको हमारे पास भेजे तो सुलह कर लेना। राणाकी उपस्थिति तो सर्वथा असंभव थी ही मुगलोंके दरबारमें, पर पाटवी पुत्रकी मुगलोंके दरबारमें उपस्थितिको भी आत्मसमर्पणका सूचक मान लिया गया था। जहाँगीरनामाके उपर्युक्त वाक्योंसे स्पष्ट है कि मुगलबादशाह अपनी इज्जत बचानेके लिए

१. अमरकाव्य—पत्र सं० श्लोक सं० (राज० प्राच्यविद्याप्रतिष्ठान शा० का उदयपुर ग्रंथ सं० ७२०)

२. अकबरनामा—बिवरीज़ द्वारा संपादित—जि० ३ पृ० ८९-९२-९८

३, जहाँगीरनामा—अनुवादक ब्रजरत्नदास –(नागरी प्रचारिणी सभा) प्रथम संस्करण—पृ० सं ३४१।

महाराणाके पाटवी कुँवरको अपने दरबारमें उपस्थित देखकर ही संतुष्ट हो जाना चाहते थे। अबुलफज़लका अकबरनामेमें यह उल्लेख भी अकबरकी झूठी शानको बचानेके लिए एक प्रयास मात्र था, और कुछ नहीं। जहाँगीर द्वारा भी अबुलफजलके उल्लेखपर कोई ध्यान नहीं दिया गया——स्पष्ट है अबुलफजलका कथन झूठा था।

और अबुलफ़जलके इस कथनको झुँठलानेका दूसरा प्रयास किया सर टामस रोने[1], जो जहाँगीरके दरबारमें अजमेरमें उपस्थित था। वह भी जहाँगीरके कथनकी पुष्टि करता है कि महाराणा अमरसिंह और उसके बाप-दादोंने किसी बादशाहके पास हाजिर होकर ताबेदारी नहीं की।

तीसरी पुष्टि उस सम्मान और समारोहसे हो जाती है जो महाराणाके वंशके पाटवी कुँवरको पहली बार मुगलदरबारमें उपस्थित होनेपर जहाँगीर द्वारा किये गये थे। अकबरके लिए भी मेवाड़को अपने अधीनकर महाराणाओंको अपने वशमें करनेका वही महत्त्व था जो जहाँगीरके लिए। फिर जहाँगीर कर्णसिंहके मुगल दरबारमें उपस्थित होनेपर इतनी खुशियाँ मना सकता है तो अकबरने ऐसी खुशियाँ क्यों नहीं मनायीं। विचारणीय है। इस प्रकार वर्षों पूर्व विद्वान् लेखक डा० पालीवालने निर्णीत समस्याको फिरसे उभारा है। अबुलफ़जलकी पुष्टि करनेवाला अब तक कोई अन्य स्रोत उपलब्ध नहीं था। डा० पालीवालने पूर्वोक्त अमरकाव्य ग्रन्थको ही अबुलफ़जलकी पुष्टिके लिए प्रस्तुत किया है।[1] अमरकाव्य महाराणा राजसिंहके कालमें विरचित मेवाड़के इतिहाससे सम्बधित उतना ही प्रामाणिक ग्रंथ है, जितनी राजप्रशस्ति। इसे राज-प्रशस्ति महाकाव्यका ही पूर्वार्द्ध कह दिया जाय तो अनुचित नहीं होगा। उन्होंने अमरकाव्यसे निम्नलिखित अंश इसकी पुष्टिके उद्धृत किया है—

> अकब्बरस्य पार्श्वेऽगादमरेशः कुमारकः।
> यदा तदा मानसिंहो डोडियाभीममुख्यकैः ॥७७
> अमरेशस्य वीरैः सह वार्तां क्रतौ लघु।
> कांश्चिद्वार्तामकथयत्तदा भीमोऽवदत्क्रुधा ॥७८
> भवांस्तत्र समायातु मया घोररणे तदा।
> जुहारस्तत्र कर्तव्यः पूर्वोक्तं वाक्यमित्यहो ॥७९

आश्चर्य होता है विद्वान् लेखकने इस श्लोकसे अमरसिंहका अकबरके पास भेजा जाना या उसका स्वयं अकबरके दरबारमें उपस्थित होना अर्थ कैसे लगा लिया। वैसे भी जिस रूपमें अपने सोचे हुए उद्देश्यकी सिद्धिके लिए उन्होंने पूर्वाग्रह सहित विना पूर्वापरका प्रसंग उद्धृत किये हुए, इन श्लोंकोको उद्धृत किया है अतः यह कोई विशेष अर्थ नहीं रखता है। और यदि कोई अर्थ निकाला भी जाय तो कमसे कम वह अर्थ तो नहीं ही निकलेगा जो उन्होंने निकाला है।

ये श्लोक हल्दी घाटीके युद्धमें महाराणा प्रताप और मानसिंहमें होनेवाली सीधी टक्करकी वेलासे सम्बन्धित हैं। महाराणा प्रतापके साथ भीमसिंह डोडिया मानसिंहके सामने खड़ा है। यह भीमसिंह डोडिया वही सरदार है जिसने उदयसागर तालाबपर मानसिंहके अपमानकी दुर्घटनाके समय मानसिंह और महा-राणा प्रतापके मध्य होनेवाली बातचीतमें राजकुमार अमरसिंहके साथ दौत्यकर्म किया था। और जिसने स्वयं ही मानसिंहकी गर्वोक्तिका उत्तर देते हुए कहा था कि यदि वह मानसिंह मेवाड़से निपटना ही चाहता है तो उसके साथ दो-दो हाथ अवश्य होंगे। यदि वह अपने ही बलपर आक्रमण करने आया तो उसका

१. शोधपत्रिका——वर्ष १९, अंक ४ पृ० ४४-४९।

सामना मालपुरेमें किया जायगा और यदि अपने फूफा अकबरके बलपर आया तो मेवाड़में जहाँ कहीं भी उचित स्थान और अवसर मिलेगा उसका यथोचित स्वागत किया जायगा। मानसिंहके साथ हुई इस तकरार में भीमसिंहने यह भी प्रतिज्ञा की थी कि वह स्वयं उस हाथीपर भाला फेंकनेमें पहल करेगा जिसपर बैठकर मानसिंह आयगा। मानसिंह और भीमसिंहके मध्य हुए इस उग्र संवादका उल्लेख रावल राणाजी री वात[1], मेवाड़की वंशावलियों और वीरविनोद[2] में स्पष्ट रूपमें लिखा मिलता है।

हल्दीघाटीके युद्धस्थलमें भीमसिंह मानसिंहके सामने खड़ा है। उसे आज मानसिंहका स्वागत कर अपनी प्रतिज्ञा पूरी करनेका अवसर प्राप्त हुआ है। वह उदयसागर पर मानसिंहके साथ हुई अपनी तकरार में अपने वचनोंका स्मरणकर मानसिंहका स्वागत कर रहा है। अमरकाव्यके डॉ० पालीवाल द्वारा उद्धृत अंश उसी प्रसंगसे सम्बद्ध हैं। उस अंशके पूर्वके श्लोक निम्न प्रकार हैं, जिन्हें उन्होंने उद्धृत नहीं किया—

प्रतापसिंहस्य पुरस्सरस्स उद्दण्डसांडावत एव वीरः।
स डोडियाजातिभवश्च भीमो भीमप्रभावः समरेषु भीमः ।।७४
सेनावृतं वीक्ष्य स मानसिंहं, गजस्थितं संश्रितलोहकोष्ठम्।
सिंहप्रकोष्ठं किल लोहकोष्ठं, पूर्वोक्तवाक्यं विवदत्सु इत्ययम् ।।७५
विशिष्टकट्टारकमुत्कटाक्षः चिक्षेप पादे क्षतकारितस्य।
एव् विधायैव जुहारशब्दं, स्वस्या जगादेति जगत्प्रसिद्धम् ।।७६

और इससे आगे ही श्री पालीवाल द्वारा उद्धृत अंश है—

अकब्बरस्य पार्श्वेऽगाद् अमरेशः कुमारकः। यदा तदा मानसिंहो डोडियाभीममुख्यकैः ।।७७
अमरेशस्य वीरैः सह वार्ता क्रतौ लघुः। कांश्चिद्वार्ताम् अकथयत्तदा भीमोऽवदत् क्रुधा ।।७८
भवांस्तत्र समायातु, मया घोररणे तदा। जुहारस्तत्र कर्तव्यः पूर्वोक्तं वाक्यं इत्यहो ।।७९

और इससे आगेके श्लोकमें महाराणा प्रताप द्वारा मानसिंह पर भालेसे वार करनेका विवरण है।

प्रतापसिंहोऽथ परप्रतापः परंपराप्रापितपूर्णतापः।
तन्मानसिंहस्य करीन्द्रकुंभे, चिक्षेप कुंतं च शिवेव शुंभे ।।८०

स्थिति सर्वथा स्पष्ट है। यहाँ भीमसिंह अपने पूर्वकथित वचनोंका स्मरणकर मानसिंहका जुहार करना चाह रहा है और वह अपनी विशिष्ट कटार फेंककर मानसिंहके पाँवमें घाव करता हुआ उसका पालन करता है। राजप्रशस्तिमें भी यह प्रसंग थोड़ा भिन्न रूपमें पर इन्हीं शब्दोंमें दिया गया है। उसमें भीमसिंहके बजाय अमरसिंह मानसिंहके हाथी पर भालेसे वार करता है।[3] वीर विनोदमें भी भीमसिंह द्वारा मानसिंह पर इन शब्दोंके साथ कि "लो मैं आ गया हूँ" भाला फेंकनेका विवरण दिया है।[4]

भीमसिंहकी मानसिंहके साथ तकरार और प्रतिज्ञासे संबद्ध श्लोकोंके साथ श्लोक सं० ७७ में प्रथम चरण "अकब्बरस्य पार्श्वेऽगाद् अमरेशः कुमारकः—यदा" ही इस भ्रांतिका मूल कारण है। जिसमें निस्संदेह सीधा सा अर्थ यही निकलता है कि "जब अमरसिंह कुमार अकब्बरके पास गया।" और अगले चरणोंका

१. रावल राणाजी री वात—राज-प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, ग्रंथांक ८७६ पृ० १०४-६।
२. वीरविनोद—(कुँवर मानसिंहसे विरोध)—पृ० १४६.
३. राजप्रशस्ति महाकाव्य—प्रताप विषयक अंश -श्लोक २४।
४. वीरविनोद—(कुँवर मानसिंहसे विरोध)—पृ० १४६।

अर्थ होगा तब मानसिंहने अमरसिंहके वीरोंमें मुख्य भीम डोडियाको बातचीतके दौरान कोई ओछी बात कह दी और भीमने क्रोधित होते हुए कहा 'जब मेरा घोर युद्ध होगा वहाँ आप आयेंगे तो आपका जुहार करूँगा। ये पूर्वमें कहे हुए वाक्य थे।' पूर्वमें बताया जा चुका है कि भीमसिंह और मानसिंहके मध्यका यह झगड़ा और भीमसिंहका उपर्युक्त कथन उस समय हुआ था जब मानसिंह अपमानित होकर कटु और ओछे वचन कहता हुआ अकबरके पास गया था। तो प्रथमचरणमें उसी वेलाका जिक्र होना चाहिए। राज-प्रशस्तिमें इस प्रसंगके अंतर्गत श्लोक सं० २२ में 'अकब्बरप्रभोः पार्श्वे मानसिंहस्ततो गतः। गृहीत्वा दलं ग्रामे खंभनोरे समागतः ॥२२॥ अमर काव्यमें ही श्लोक सं० ५० में—'कोपाकुल स्मश्रु मुहु स्पृशः च। जगाम दिल्लीश्वरपार्श्वमेवं, वार्तामिमां तत्र जगाद सर्वं' और सदाशिव नागरकृत राजरत्नाकर[1] में 'स्मश्रु प्रमृज्य करजेन सवाहनीक. शीघ्रं जगाम च चकत्तनेशगेहं, की भाषा और शब्द विन्याससे अमरकाव्यके अंश 'अकब्बरस्य पार्श्वेऽगाद् अमरेशः कुमारकः' पाठको मिलाने पर स्थिति साफ हो जायगी कि यह अंश किससे सम्बधित होना चाहिए। इन सारी बातोंको देखते हुए हमें यह मान लेना चाहिए कि अमरकाव्यकी प्राप्त प्रतिमें, जो यद्यपि बहुत प्राचीन है[2] और सम्भवतः मूल आदर्श प्रति भी हो सकती है—इस चरणमें अशुद्धि हो गई है। यहाँ पाठ होना चाहिए 'अकब्बरस्य पार्श्वेऽगाद अंबरेश कुमारकः' अर्थात् अम्बर या आमेराधि-पतिका कुमार (मानसिंह) जब अकबरके पास गया। मूल लेखकसे 'अंबरेश'के स्थानपर अमरेशः पाठ इससे आगे आने वाले चरणोंमें 'अमरेश' शब्दको बैठानेके प्रयासमें ध्यान विकेन्द्रित हो जानेके कारण हुआ है—ऐसा सम्भव है। ऐसी अशुद्धियोंका हो जाना एक मनोवैज्ञानिक सत्य है। यदि यह मूल प्रति न होकर प्रति-लिपि हो तो प्रतिलिपिकारके अज्ञानके कारण भी ऐसा होना सम्भव है। शोधार्थीको पूर्ण अधिकार है कि वह निष्पक्ष होकर सम्यक् विचारके उपरान्त सत्यका अनुसंधान करता हुआ पांडुलिपियोंके अशुद्ध पाठोंका संशोधन करता हुआ अपनी खोजमें आगे बढ़े—उसी अधिकारका उपयोग करते हुए मैं यह संशोधन प्रस्तुत कर निवेदन करना चाहूँगा कि अबुलफजलके कथनकी इस ग्रन्थसे पुष्टि नहीं होती है। अमरसिंह कभी अकबर के दरबारमें उपस्थित नहीं हुआ। जब तक और कोई पुष्ट प्रमाण नहीं मिल जाते श्री श्यामलदास और श्री गौ० ही० ओझा द्वारा अनेक विचार मंथनके उपरान्त दिए गये निर्णयको ही अन्तिम माना जाना चाहिए।

१. राजरत्नाकर—(राज-प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान) ग्रं० सं० ७१८।

२. अमरकाव्य—ग्रंथ सं० ७२०—राज० प्राच्यविद्या प्रतिष्ठान, शा० का० उदयपुर।

## परिशिष्ट

# अमरकाव्यमें भोजनार्थ निमंत्रित मानसिंहके अपमानका विवरण

[1]शते षोडशके त्रिशन्मितेऽब्दे गुर्जरस्थिते ।
मानसिंहो मेदपाटे आयातः पुनरुद्भटः ॥२३॥

अथैकदा प्रोद्धतमानसिंहं प्राघूर्णिकीभृतमभूतपूर्वम् ।
निमंत्रयामास सुग्रमंत्रः प्रतापसिंहः प्रचुरप्रतापः ॥२४॥

उदयसागरनामजलाशयप्रविलसत्तट उत्कटमानसः ।
रसवतीकरणाय तदादिशत् द्विज(ज)नानवनीशशिरोमणिः ॥२५॥

तदा नरैस्तत्र तु पाकशाला कृता प्रयुक्ता सकलैव शाला ।
मिष्टैः शुभान्नैर्घृतपक्वयुक्तैर्लेह्यादिपेयादिक भोज्य सं······ ॥२६॥

आकारितस्तत्र तु मानसिंहः समागतो भाग्यमिहेति जानन् ।
सुभोजनं राणमहीश्वरेण सहैकपंक्तौ मम भावि तस्मात् ॥२७॥
मुदोपविष्टः सुविशिष्टशिष्टः कुलीनराजन्यपवित्रपंक्तौ ।
महानसे वीरगणैः समेतः स मानसिंहो विरराज सिंहः ॥२८॥
प्रतापसिंहो बहुवस्तुसिद्ध्यै, उच्चैः समुत्सार्य विशालचालं ।
बाह्वोः समाज्ञापयति स्वकीयसमस्तलोकेभ्यः उदारवीरः ॥२९॥

स्वर्णादिपात्रेषु समस्त····वस्तूनि सूदैः परिवेषितानि ।
अपूर्वरूपानि च तानि दृष्ट्वा सुविस्मयं प्राप स मानसिंहः ॥३०॥

स मानसिंहो निजगाद वाक्यं प्रतापसिंहं प्रति देव शीघ्रं ।
आयाहि पंक्तौ शुभभोजनार्थमुच्चासने चोपविशत्वितीश ॥३१॥

प्रतापसिंहस्तु तदीयवाक्यं चक्रे श्रुतं वाश्रुतवत्तदैव ।
पुनर्जगादाथ स मानसिंहस्तदेव वाक्यं महता स्वरेण ॥३२॥

राणेश्वरो मे जठरे स्मिष्टभार इत्यब्रवीत्कूर्म नरेशपुत्र ।
कुमारस्त्वायात्त्ववदत्तदेति प्रतापसिंहस्तु पुनर्बभाषे ॥३३॥

स वस्तुसिद्धि विदधाति धन्यां श्रुत्वाखिलं निर्मलमानसः सः ।
ज्ञात्वा तथैवेति च मानसिंहश्चकार सद्भोजनमादरेण ॥३४॥

वीरैः प्रवृद्धैस्तु तदा तदीयः प्रतापसिंहाशयशौर्यविद्भिः ।
कृतो विचारो मनसा दृशा च मिथो न युक्तात्र भुजिक्रियेति ॥३५॥

---

१. गते शते षोडश एकहीन त्रिशद्गतेऽब्दे शुभ फाल्गुनेऽभूत् ।

कूर्मेशपुत्रस्य वृते प्रवीरैरेवं विचारेथ विचक्षणैस्तु ।
राजेन्प्रवीरैरपि तद्विचारं ज्ञात्वा दृशा तान्प्रति सूचितं च ॥३६॥

एतादृशेस्मिन्समये त्वभोजने भाव्येष युष्माकमनर्थ उत्कटः ।
एवं विचार्योचितमत्र यद्भवेत्कार्यं भवद्भिस्तु तदेव दक्षिणैः ॥३७॥

ज्ञात्वेति राणेश्वरवीरतत्त्व कूर्मेशपुत्रस्य महाप्रवीरैः ।
विचारितं चेति विचारदक्षैर्बलादकृत्वा खलु भोजनानि ॥३८॥

उत्थानमस्माभिरितः कृतं चेदुपद्रवस्तत्र महांस्तदा स्यात् ।
भुजिक्रिया तत्र कृतेति सर्वैर्लज्जा विनम्रीकृतनेत्रशीर्षैः ॥३९॥

ततस्तु शुद्धाचमनं समस्तैः सन्मानसिंहेन सहैव सर्वे ।
यथोचित स्थानकृतोपवेशाः राणासभायां नितरां विरेजुः ॥४०॥
जिष्णोः सभायां त्रिदशा यथैव ततः सभामंडपमध्यशोभी ।
प्रतापसिंहोति पवित्र वीरः ॥४१॥
दत्त्वाथ कर्पूरविराजितानि तांबूलवृन्दानि स तानि तेभ्यः ।
संप्रेषयामास च मानसिंहं प्रति प्रेम परिप्लुतोयं ॥४२॥

प्रतापसिंहोथ तदाजवेन स्वाचारिभिः कारयतिस्म सूदैः ।
उल्लेखनं वा रसवत्त्यवन्या भांडादिनिः सारणमेव विश्वक् ॥४३॥

प्रक्षालन भूमिविलेपनं च पवित्रमृत्स्ना शुचिगोमयैश्च ।
अत्राथ गंगाजलसेकमुच्चैः पाकं ततः कारयति स्म तत्र ॥४४॥

कृत्वा ततः पुण्यदवैश्वदेवं कुलीनवीरैः सहितोत्ति काले ।
मुदाकरोत् भोजनमत्र राणा—प्रतापसिंह प्रचुरप्रतापः ॥४५॥

श्रुत्वेति वार्ता परिपूर्णकोप स्तदा स्वकीयान्परिपृच्छतिस्म ।
कूर्मेशपुत्रः किमिदं तदोक्तं तेष्वेव केनापि वयोधिकेन ॥४६॥

हेतुं शृणुष्व क्षितिपाल पुत्र कोपो विधेयो व मयि, त्वा तु ।
म्लेच्छेशमानीय गृहेथ तस्मै कन्यां प्रयच्छंति कलत्रदोला ॥४७॥

अथार्पयंत्येव सुखेन लब्ध्यै जवराति तृप्त्यै ।
ये कच्छवाहादिनृपा अनच्छा स्तान्मानयंत्यत्र पवित्रवीराः ॥४८॥

न राणवंश्याः किमु भोजनानि कुर्वन्ति तैः साकभिमे कथंचित् ।
श्रुत्वा वचस्तत्किल मानसिंहः कोपाकुल स्मश्रु मुहुः स्पृशंश्च ॥४९॥

जगाम दिल्लीश्वरपार्श्वमेवं वार्तामिमां तत्र जगाद सर्वां ।
प्रतापसिंहस्य महोन्नतत्वं श्रुत्वैव कोपारुवक्त्रनेत्रः ॥५०॥

●



डा० दौलतसिंह जी कोठारी–अभिनंदन ग्रंथ विमोचन करते हुए
पासमें खड़े हैं अभिनंदन समितिके मंत्री भँवरलालजी कोठारी
एवं श्रीनाहटाजी




श्री पूज्यजी श्री जिनचंद्रसूरिजी महाराज प्रवचन करते हुए
पासमें बैठे हैं ठाकुर जुगलसिंह बार० एट० ला और पं० हीरालालजी जैन

कूर्मेशपुत्रस्य वृते प्रवीरैरेवं विचारेथ विचक्षणैस्तु ।
राजेन्प्रवीरैरपि तद्विचारं ज्ञात्वा दृशा तान्प्रति सूचितं च ॥३६॥

एतादृशेस्मिन्समये त्वभोजने भाव्येष युष्माकमनर्थ उत्कटः ।
एवं विचार्योचितमत्र यद्भवेत्कार्यं भवद्भिस्तु तदेव दक्षिणैः ॥३७॥

ज्ञात्वेति राणेश्वरवीरतत्त्व कूर्मेशपुत्रस्य महाप्रवीरैः ।
विचारितं चेति विचारदक्षैर्बलादकृत्वा खलु भोजनानि ॥३८॥

उत्थानमस्माभिरितः कृतं चेदुपद्रवस्तत्र महांस्तदा स्यात् ।
भुजिक्रिया तत्र कृतेति सर्वैर्लज्जा विनम्रीकृतनेत्रशीर्षैः ॥३९॥

ततस्तु शुद्धाचमनं समस्तैः सन्मानसिंहेन सहैव सर्वे ।
यथोचित स्थानकृतोपवेशाः राणासभायां नितरां विरेजुः ॥४०॥

जिष्णोः सभायां त्रिदशा यथैव ततः सभामंडपमध्यशोभी ।
प्रतापसिंहोति पवित्र वीरः ॥४१॥

दत्त्वाथ कर्पूरविराजितानि तांबूलवृन्दानि स तानि तेभ्यः ।
संप्रेषयामास च मानसिंहं प्रति प्रेम परिप्लुतोयं ॥४२॥

प्रतापसिंहोथ तदाजवेन स्वाचारिभिः कारयतिस्म सूदैः ।
उल्लेखनं वा रसवत्त्यवन्या भांडादिनिः सारणमेव विश्वक् ॥४३॥

प्रक्षालनं भूमिविलेपनं च पवित्रमृत्स्ना शुचिगोमयैश्च ।
अत्राथ गंगाजलसेकमुच्चैः पाकं ततः कारयति स्म तत्र ॥४४॥

कृत्वा ततः पुण्यदवैश्वदेवं कुलीनवीरैः सहितोति काले ।
मुदाकरोत् भोजनमत्र राणा—प्रतापसिंह प्रचुरप्रतापः ॥४५॥

श्रुत्वेति वार्ता परिपूर्णकोप स्तदा स्वकीयान्परिपृच्छतिस्म ।
कूर्मेशपुत्रः किमिदं तदोक्तं तेष्वेव केनापि वयोधिकेन ॥४६॥

हेतुं शृणुष्व क्षितिपाल पुत्र कोपो विधेयो व मयि, त्वा तु ।
म्लेच्छेशमानीय गृहेथ तस्मै कन्यां प्रयच्छंति कलत्रदोला ॥४७॥

अथार्पयंत्येव सुखेन लब्ध्यै जवराति तृप्त्यै ।
ये कच्छवाहादिनृपा अनच्छा स्तान्मानयंत्यत्र पवित्रवीराः ॥४८॥

न राणवंश्याः किमु भोजनानि कुर्वन्ति तैः साकमिमे कथंचित् ।
श्रुत्वा वचस्तत्किल मानसिंहः कोपाकुल स्मश्रु मुहुः स्पृशंश्च ॥४९॥

जगाम दिल्लीश्वरपार्श्वमेवं वार्तामिमां तत्र जगाद सर्वां ।
प्रतापसिंहस्य महोन्नतत्वं श्रुत्वैव कोपारुवक्त्रनेत्रः ॥५०॥

●



डा० दौलतसिंह जी कोठारी—अभिनंदन ग्रंथ विमोचन करते हुए
पासमें खड़े हैं अभिनंदन समितिके मंत्री भँवरलालजी कोठारी
एवं श्रीनाहटाजी




श्री पूज्यजी श्री जिनचंद्रसूरिजी महाराज प्रवचन करते हुए
पासमें बैठे हैं ठाकुर जुगलसिंह बार० एट० ला और पं० हीरालालजी जैन




अभिनंदन समारोहमें भाषण करते हुए—अखिल भारतवर्षीय
स्थानकवासी जैन संघके अध्यक्ष श्री गुमानमलजी चोरड़िया




मंच पर विराजित श्री दौलतसिंहजी कोठारीके साथ
श्री अगरचंद नाहटा व श्री भँवरलाल नाहटा




अभिनंदन समारोहमें भाषण करते हुए अभिनंदन ग्रंथ के
संयोजक श्री हजारीमल बाँठिया




श्री भँवरलाल नाहटाको अभिनंदन ग्रंथ भेंट करते हुए
सांसद् श्री मुहम्मद उसमान आरिफ



समारोहमें प्रवचन करती हुई विदुषी आर्यारत्न
श्री हेमप्रभाश्री जी आदि



डॉ० दौलतसिंह जी कोठारी
श्री अगरचंद नाहटाको अभिनंदन ग्रंथ भेंट करते हुए

# श्री अगरचंद नाहटा अभिनंदनोत्सव-समारोह का विवरण

शोध-मनीषी, पुरातत्त्ववेत्ता, तत्त्वचिंतक, समत्वयोगी श्री अगरचंद नाहटा के अभिनंदनोत्सव का प्रथम समारोह चैत्र शुक्ला १० तथा ११ सं० २०३३, तदनुसार दिनांक १० और ११ अप्रैल सन् १९७६, को उनकी जन्मभूमि एवं कर्मभूमि बीकानेर में आयोजित किया गया। समारोह के लिए एक व्यापक समारोह-समिति का गठन किया गया था जिसके अध्यक्ष राष्ट्र के महान् शिक्षाशास्त्री विश्वविद्यालय-आयोग के अवकाश प्राप्त **प्रधान डॉ० दौलतसिंहजी कोठारी** थे। अन्य पदाधिकारीगण इस प्रकार थे—

**उपाध्यक्ष**—विद्यावाचस्पति पं० विद्याधर शास्त्री,
आचार्य नरोत्तमदास स्वामी,
डा० छगन मेहता।

**मंत्री**—श्री भँवरलाल कोठारी।

**सहमंत्री**—श्री मूलचंद पारीक,
श्री जसकरण सुखाणी,
श्री प्रकाशचंद सेठिया।

**कोषाध्यक्ष**—श्री लालचंद कोठारी।

**संयोजक**—श्री हजारीमल बांठिया।

**संरक्षक**—डॉ० सुनीतिकुमार चाटुर्ज्या राष्ट्रीय प्रोफेसर, सुप्रसिद्ध भाषाविद्, अध्यक्ष, भारतीय साहित्य अकादमी, दिल्ली
श्री हरिदेव जोशी भूतपूर्व मुख्यमंत्री, राजस्थान
श्री राजबहादुर भूतपूर्व केंद्रीयमंत्री
श्री रामनिवास मिर्धा, भूतपूर्व केंद्रीय राज्यमंत्री,
श्री चंदनलाल बैद भूतपूर्व वित्तमंत्री, राजस्थान
डॉ० करणीसिंह भूतपूर्व बीकानेर-महाराजा व संसद सदस्य
सेठ कस्तूरभाई लालभाई, अहमदाबाद
साहू श्री शांतिप्रसाद जैन, दिल्ली
श्री शादीलाल जैन, बम्बई,
सेठ अचलसिंह, भूतपूर्व संसद सदस्य, आगरा
श्री मोहनमल चौरडिया, मद्रास
श्री विजयसिंह नाहर भूतपूर्व उप मुख्यमंत्री, पश्चिम बंगाल, कलकत्ता,
श्री अक्षयकुमार जैन, दिल्ली

श्री प्रभुदयाल डाबलीवाल, कलकत्ता
श्री सीताराम सेकसरिया, कलकत्ता
श्री भागीरथ कानोडिया, कलकत्ता
श्री गणपतराज बोहरा, बड़ौदा
श्री राजरूप टाक, जयपुर
श्री भँवरमल सिंघी, कलकत्ता
श्री आनंदराज सुराणा, दिल्ली
श्री गुमान मल चोरडिया, जयपुर

इनके अतिरिक्त कार्यसंचालन हेतु कार्यकारी मंडल एवं परामर्श-मंडल का भी गठन किया गया जिनके नाम परिशिष्ट में दिये जा रहे हैं।

समारोह का शुभारंभ दिनांक १०-४-१९७६ को दोपहर के एक बजे हुआ। प्रथम दिन 'राजस्थान के साहित्य' विषय पर विचारगोष्ठी हुई। इसकी अध्यक्षता भारतीय विद्यामंदिर के निदेशक श्री सत्यनारायण पारीक ने की तथा संयोजन श्री महावीर राज गेलड़ा, प्राध्यापक, डूंगर कालेज, बीकानेर, ने किया। गोष्ठी में प्रमुख वक्ता अपने विषय के अधिकारी विद्वान् थे, जिनने राजस्थान की विभिन्न भाषाओं के साहित्यों के विस्तृत विवरण प्रस्तुत किये—डॉ० नरेंद्र भानावत ने हिंदी साहित्य का, डा० हीरालाल माहेश्वरी ने राजस्थानी साहित्य का, महोपाध्याय श्री विनयसागर ने संस्कृत साहित्य का और श्री भँवरलाल नाहटा ने प्राकृत और अपभ्रंश साहित्य का विवेचन किया। उसी दिन रात्रि के साढ़े आठ बजे बृहत् कवि सम्मेलन का आयोजन किया गया जिसमें स्थानीय कविवरों के अतिरिक्त वनस्थली विद्यापीठ की डा० लक्ष्मी शर्मा ने भी अपने गीत एवं कविता-पाठ प्रस्तुत किये। डा० नरेंद्र भानावत ने सम्मेलन का संयोजन किया।

समारोह के दूसरे दिन, दिनांक ११ अप्रेल, १९७६ को 'राजस्थान का जैन पुरातत्त्व' विषय पर एक बृहद् गोष्ठी का आयोजन किया गया। इसकी अध्यक्षता राजस्थान राज्य के अभिलेखागार विभाग के निदेशक श्री जे० के० जैन ने, तथा इसकी संयोजना श्री दीनदयाल ओझा ने की, इस गोष्ठी में जैन पुरातत्त्व के विविध पक्षों पर विशेषज्ञ विद्वानों ने निबंध वाचन किया, श्री विजयशंकर श्रीवास्तव ने जैन मंदिर एवं मूर्ति कला पर, श्री मोतीचंद खजानची और भँवरलाल नाहटा ने जैन चित्रकला एवं लेखनकला पर तथा श्री रामवल्लभ सोमाणी ने जैन अभिलेखों पर शोधपूर्ण एवं नवीन जानकारी युक्त निबंध पढ़े। उसी दिन तीसरे पहर १.३० बजे माननीय दौलतसिंहजी कोठारी की अध्यक्षता में मुख्य समारोह संपन्न हुआ। प्रारंभ में छात्राओं ने सरस्वती-वंदना की, तदनंतर समारोह के मंत्री श्री भँवरलाल कोठारी ने स्वागत भाषण किया, उसके बाद भू० पू० नगर विधायक श्री गोपाल जोशी ने माल्यार्पण किया तत्पश्चात् मंत्री ने विभिन्न स्थानों से आये संदेशों को पढ़कर सुनाया जो परिशिष्ट में दिये जा रहे हैं।

इसके बाद सर्वश्री नरेंद्र भानावत, डा० हीरालाल माहेश्वरी, श्री महावीरराज गेलड़ा, श्री विनय-सागर, श्री विजयशंकर श्रीवास्तव, डा० छगन मोहता, श्री सत्यनारायण पारीक, श्री उस्मान आरिफ सांसद, श्री गोपाल जोशी विधायक, श्री मुन्नालाल गोयल (जिलाधीश), श्री श्रीलाल नथमल जोशी, डा० मनोहर शर्मा, श्री प्रकाशचन्द सेठिया, जुगलसिंह खीची, पंडित श्री हीरालाल सिद्धान्तशास्त्री (ब्यावर), श्री दीन-दयाल ओझा, प्रो० कन्हैयालाल शर्मा, श्री गुमानमल चोरडिया जयपुर, श्री यादवेंद्र शर्मा 'चन्द्र', श्री हरीश भादानी, श्री जानकीनारायण श्रीमाली, डा० लक्ष्मी शर्मा वनस्थली, श्री रायचंद्र जैन एडवोकेट (गंगानगर)

तथा आचार्य नरोत्तमदास स्वामी (समारोह के उपाध्यक्ष) आदि ने नाहटाजी के व्यक्तित्व और कृतित्व के विविध पक्षों पर प्रकाश डाला, श्री जसराज सोनार ने अपनी भावांजलि पद्य रूप में प्रस्तुत की ।

अभिनंदन ग्रंथ समिति के संयोजक श्री हजारीमल बांठिया तथा प्रबंधक संपादक श्री रामवल्लभ सोमानी ने अभिनंदन ग्रन्थ विषयक विवरण प्रस्तुत किया, अध्यक्ष डा० कोठारी और संपादन-मंडल के प्रतिनिधि तथा उपाध्यक्ष प्रो० नरोत्तमदास स्वामी ने श्री नाहटाजी को अभिनंदन ग्रन्थ की प्रति भेंट की, ग्रन्थ के साथ ही अभिनंदन-पत्र, उत्तरीय एवं श्रीफल भी भेंट किये गये, शोधकार्य में नाहटाजी के निरंतर सहयोगी और सह-कार्यकर्त्ता उनके भतीजे श्री भँवरलालजी नाहटा को भी ग्रन्थ की एक प्रति के साथ उत्तरीय तथा श्रीफल भेंट किये गये, तदनंतर श्री नाहटाजी ने मार्मिक एवं प्रेरक उद्बोधन भाषण किया । अंत में समारोह-मंत्री श्री कोठरी ने मनीषी नाहटाजी के प्रेरक जीवन पर प्रकाश डालते हुए आयोजन को सफल बनाने में सहयोगी सभी सज्जनों और कार्यकत्ताओं के प्रति आभार प्रकट किया, इस धन्यवाद-भाषण के साथ समारोह संपूर्ण हुआ ।

नाहटा अभिनंदनोत्सव का दूसरा समारोह शीघ्र ही राजधानी दिल्ली में संपन्न किया जायगा, जिसमें नाहटाजी को अभिनंदन ग्रन्थ का दूसरा खंड भेंट किया जायगा ।

**भँवरलाल कोठारी**
मंत्री

# अभिनंदनोत्सव समारोह पर प्राप्त आशीर्वाद एवं शुभ कामनाओं के संदेश

**आचार्य श्री तुलसी चण्डवास**

बहुमुखी व्यक्तित्व के धनी अगरचन्दजी नाहटा जैन समाज के विशिष्ट श्रावक हैं। जैन साहित्य और इतिहास के क्षेत्र में एक दृष्टि से उन्होंने उल्लेखनीय सेवाएँ दी हैं और दे रहे हैं। एक जन्मना व्यवसायी व्यक्ति पारिवारिक दायित्व निर्वाह के साथ जैन शासन और जैन साहित्य सेवा का इतना बड़ा संकल्प कर सकता है, यह अनुकरणीय आदर्श है। इस प्रसंग पर नाहटा जी के लिए मेरा यही संदेश है कि वे साहित्य सेवाओं के साथ अपने जीवन को आध्यात्म की ओर विशेष गतिशील बनायें।

**आचार्य श्री विजयधर्म सूरिजी**

समारोह की सफलता की कामना चाहता हूँ।

**श्री देवेन्द्रमुनिजी-विजयपुर**

नाहटा जी को शुभाशीर्वाद।

**साध्वी श्री विचक्षणाश्री जी, जयपुर**

जैन समाज एवं धर्म सभी क्षेत्रों में नाहटा जी का यशस्वी जीवन दीर्घकाल तक सभी को गौरवशाली बनाता रहे, यही गुरुदेव से प्रार्थना है।

**आचार्य श्री आनन्द ऋषिजी, पूना**

सरस्वती के पुजारी नाहटा जी का जीवन साहित्य सृजन क्षेत्र में काफी ऊँचा रहा है। सतत प्रयत्न ने उन्हें देश मूर्धन्य साहित्यकारों की श्रेणी में बिठा दिया है, शोध साहित्य में आपकी कलम वे जोड़ रही है।

**भारत सरकार के उपराष्ट्रपति माननीय श्री जत्ती महोदय**

बड़ी प्रसन्नता होती कि ऐसे मौके पर मैं स्वयं उपस्थित हो पाता।

**आन्ध्रप्रदेश के राज्यपाल श्री मोहनलालजी सुखाड़िया**

श्री अगरचन्द जी की जिन क्षेत्रों में सेवाएँ हैं उनसे हम भली-भाँति सभी प्रकार से परिचित हैं। मुझे यह जानकर बड़ी खुशी हुई है कि ऐसे व्यक्ति का अभिनन्दन समारोह मनाया जा रहा है। परमात्मा उनको दीर्घायु करें।

**राजस्थान के मुख्य मन्त्री श्री हरिदेवजी जोशी**

श्री नाहटा जी का साहित्य क्षेत्र में एक विशेष स्थान है और उनके अभिनन्दन से संबंधित होना सौभाग्य की बात है।

**राजस्थान के वित्तमन्त्री श्री चंदनमलजी बैद**

श्री अगरचन्द नाहटा के अभिनन्दन समारोह में उपस्थित होने की बड़ी इच्छा थी, परन्तु निजी आवश्यक कार्यों के कारण उन दिनों जयपुर नहीं छोड़ सका।

**शिक्षाआयुक्त श्री जगन्नाथसिंहजी मेहता, जयपुर**

मुझे यह जानकर प्रसन्नता हुई कि राजस्थान के निवासियों की ओर से सुप्रसिद्ध विद्वान् श्री अगरचन्द नाहटा का गुणप्रेरक अभिनन्दन किया जा रहा है।

**श्रीयुत् रतनचन्दजी अग्रवाल, पुरातत्त्व संग्रहालय विभाग, जयपुर**

प्रभु से करबद्ध प्रार्थना है कि राजस्थान के मूर्धन्य विद्वान् श्री अगरचन्द जी नाहटा चिरायु हों ताकि वे राजस्थान एवं भारत के साहित्य में उत्तरोत्तर वृद्धि कर सकें।

**सेठ श्रीयुत् अचलसिंहजी, संसद सदस्य, दिल्ली**

श्री नाहटा को इस देश, समाज व साहित्य के प्रति अनेक सेवाएँ हैं, यह कार्य बहुत पहले हो जाना चाहिए था फिर भी आपके प्रयास एवं आयोजन के लिए मेरी शुभ कामनाएँ हैं।

**लक्ष्मी कुमारी चूड़ावत, संसद सदस्य, दिल्ली**

श्री नाहटा जी का अभिनन्दन समारोह को जानकर प्रसन्नता हुई, हम सभी का कर्तव्य है कि इसे सफल बनाने का प्रयत्न करें।

**श्रीमती कान्ता खतूरिया, सदस्या राजस्थान विधान सभा**

इस शुभ कार्य के लिए मेरा सक्रिय सहयोग आपके साथ है।

**मूर्धन्य साहित्यकार बनारसीदास चतुर्वेदी, फिरोजाबाद**

श्रद्धेय अगरचन्दजी नाहटा ने हिन्दी साहित्य की जो अद्भुत सेवा की है, उससे उनका अभिनन्दन होना ही चाहिए था। इस सुअवसर पर मैं अपनी हार्दिक बधाई देता हूँ।

**श्रीयुत अक्षयकुमार जो जैन, संपादक, नवभारत टाइम्स, दिल्ली**

समारोह की सफलता की शुभकामना।

**श्री परमेष्ठी दास जी जैन, संपादक, वीर**

मैं विद्यापति श्री अगरचन्दजी नाहटा की साहित्य सेवाओं पर मुग्ध हूँ, उनका अति प्रशंसक हूँ। समारोह के समय मेरी ओर से भी हार्दिक अभिनन्दन दीजिए। नाहटा जी के शतायु होने की कामना करता हुआ, और भावना भाता हूँ कि वे सौ वर्ष तक सतत साहित्य सेवा में लगे रहें।

**श्री जमनालालजी जैन, सह संपादक, श्रमण, वाराणसी**

नाहटा जी ने अपने जीवन में जितना कार्य मां भारती के लिए किया वैसा और उतना कार्य अगर मैं अतिशयोक्ति नहीं करता तो कहना चाहता हूँ कि एक सर्वसाधन सम्पन्न विश्व विद्यालय भी करने में असमर्थ है। वे हम सबको सेवा एवं कर्मठता का मंगल आशीष निरन्तर देते रहें, यही प्रभु से प्रार्थना है।

**श्री राजनाथजी, संपादक सुधाबिन्दु, अहमदाबाद**

आपकी बहुमुखी सेवाएँ साहित्य समाज की मूल्यवान निधि हैं। प्रभु से प्रार्थना करते हैं कि नाहटा जी शतजीवी बन कर मां भारती के चरणों में अन्य कई ग्रन्थ पुष्प रखने के लिए सक्षम बनें।

**श्री चन्दनमलजी चांद, प्रबन्ध संपादक, जैन जगत**

श्री नाहटा जी का मण्डल, जैन जगत एवं मेरे से अत्यन्त घनिष्ठ सम्पर्क है और उनकी विद्वत्ता विनम्रता आदि भावों से जन-जन परिचित है।

**श्री यशपालजी जैन, सस्ता साहित्य मण्डल, दिल्ली**

श्री नाहटा जी को मेरी आन्तरिक बधाई दीजिए। उन्होंने अपने साहित्य द्वारा समाज को जो सेवा की है वह निःसन्देह सराहनीय है। मेरी कामना है कि वे दीर्घायु हों, स्वस्थ रहें, और अपनी लेखनी द्वारा चिरकाल तक समाज की सेवा करें।

**डा० ज्योतिप्रसाद जी जैन, लखनऊ**

नाहटजी हमारी समाज के ही नहीं वरन् सम्पूर्ण देश के गौरव हैं और हिन्दी साहित्य जगत् के सूर्य हैं। उनका अभिनन्दन करना साक्षात् सरस्वती का अभिनन्दन करना है।

**पं० हीरालाल जी सिद्धान्तशास्त्री, व्याबर**

सरस्वती के वरद पुत्रों का सम्मान होना चाहिये। मैं उनके दीर्घजीवी होने की मंगल कामना करता हूँ।

**डा० कस्तूरचन्दजी कासलीवाल, जयपुर**

नाहटा जी देश की विभूति हैं तथा समाज उनसे गौरवान्वित है।

**डा० जगदीशचन्दजी जैन, व श्रीमती जगदीश जैन, बम्बई**

हम आशा करते हैं कि भविष्य में भी आपका जीवन विद्या देवी की साधना में व्यतीत होगा।

**पं० अमृतलालजी शास्त्री, संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी**

नाहटा जी चलती फिरती लाइब्रेरी हैं, साहित्य साधना से उन्होंने समूचे जैन समाज का गौरव बढ़ाया है।

**श्री अनूपचन्दजी न्यायतीर्थ, जयपुर**

नाहटा जी ने अपनी सतत साधना से मां भारती का मस्तिष्क ऊँचा कर राष्ट्र को गौरवान्वित किया है। उनका सम्पूर्ण जीवन साहित्यमय है।

**प्रो० पृथ्वीराजजी जैन, अम्वाला**

विविध क्षेत्रों में उनके कार्यों की गणना तारों की गणना के समान दुःसाध्य है। जैन साहित्य की अनमोल सेवा करते हुए वर्तमान व भावी पीढ़ी के लिए मार्गदर्शक प्रकाश स्तंभ बने रहें यही प्रार्थना है।

**पं० मूलचन्दजी शास्त्री, श्रीमहावीरजी**

नाहटा जी समाज में अपने बुद्धिजीवियों के प्रति आदर भाव की जागृति बनाने मे अग्रदूत बनें।

**श्री शोभाचन्द जी भारिल्ल, बम्बई**

नाहटा जी चिरजीवी हों।

**श्री दलसुख मालवणिया, अहमदाबाद**

इनकी साहित्य के इतिहास की दृष्टि पैनी है और एक एक पत्रों में से इतिहास की बहुमूल्य सामग्री का चयन सैकड़ों लेखों में उन्होंने किया है।

**डा० राजाराम जैन, एच. डी. जैन कालेज, आरा**

श्रद्धेय नाहटा जी साहित्य जगत् के गौरव गुरु हैं। उनमें गुणाढ्य से लेकर चन्दर वरदाई, ह्यूनात्सांग फाहियान से लेकर बर्नियर और पाणिनि से लेकर टेसिटरी तक की आत्म शक्तियां समाहित हैं।

